मेज़ देखता था।" उन्होंने कहा—"वह तो इङ्गलैण्ड में है, यहाँ नहीं है।" मैंने कहा—"आपने बड़ी ग़लती की, उसे साथ में लेते आते तो आनन्द से बातें होतीं, ख़ैर कहिए क्या आज्ञा है?"

उन्होंने कहा—मैं आपसे यह सलाह लेने आया हूँ कि कॉन्फ़्रेन्स में किसे-किसे बुलाया जाय।

मैंने कहा—जितने आदमी हिन्दुस्तान में हैं, उनमें अपने राम को छोड़ कर और कोई कॉन्फ़्रेन्स में बुलाये जाने योग्य नहीं है।

"परन्तु केवल आपके होने से काम नहीं चलेगा, और आदमी भी होने चाहिएँ।"

"बिल्कुल व्यर्थ है—और आदमी अगट-शगट बक कर मामला ख़राब कर देंगे, हम-आप होंगे तो सब मामला तय हो जायगा। हिन्दुस्तान स्वराज्य के योग्य है ही नहीं, इस कारण उसके सम्बन्ध में अपने राम बात करेंगे नहीं—और जो कुछ आप कहेंगे वह मान लिया जायगा।"

"नहीं-नहीं, ऐसा नहीं हो सकता। कॉन्फ़्रेन्स में बहुत से आदमी होने चाहिएँ।"

"मेरी समझ में नहीं आता कि इस भर्ती भरने से आप क्या लाभ सोचते हैं। यही न कि अधिक आदमी जिस बात को मान लेंगे वह भारतवासियों के लिए मान्य होगी। परन्तु यह आपका भ्रम है। भारतवासियों का स्वभाव बिल्कुल इक्के-ताँगे वालों तथा कुलियों का-सा है, इन्हें चाहे जितना दे दीजिए, परन्तु वे कभी सन्तुष्ट न होंगे—कम ही बतावेंगे। इसलिए आप इस झोल में न पड़िए—जो कुछ देना हो देकर गहरी छानिए और आराम से लम्बी तान कर सोइए। भारतवासी कुछ दिनों तक टाँय-टाँय करके चुप हो जावेंगे और जो कुछ आप देंगे उसके हिस्सा-बाँट करने में परस्पर लात-जूती करने लगेंगे।"

"आप बहुत समझदारी की बातें करते हैं।"

"मैं समझदारी का ठेका जो लिए हुए हूँ। इङ्गलैण्ड में कुछ लॉर्ड लोग समझदारी का ठेका लिए हुए हैं, और हिन्दुस्तान में अपने राम।"

"यह बात है?"

"हाँ, बिल्कुल यही बात है। आप सीधे-सादे आदमी ठहरे, आपको सब बेवक़ूफ़ समझते हैं। हालाँकि यह मुझे अच्छी तरह मालूम है कि आप बिल्कुल बेवक़ूफ़ नहीं हैं—केवल समय देख कर काम करते हैं। यही होना भी चाहिए।"

"तो आपकी राय में हिन्दुस्तान अभी स्वराज्य के योग्य नहीं है?"

"बिल्कुल नहीं! और इस बात को आप भी मानेंगे, वैसे मुख से चाहे न कहें।"

"हाँ, मानता तो हूँ, परन्तु......।"

"इस अरन्तु-परन्तु के फेर में मत पड़िए, साफ़ बात कहिए।"

"ख़ैर कुछ भी हो, परन्तु कॉन्फ़्रेन्स तो करनी ही पड़ेगी।"



श्रीमती विद्यावती

आप आगरे की एक उत्साही कार्यकर्त्री हैं!

"अजी कोई ज़बर्दस्ती है। कह दीजिए कि हम नहीं करते—बस!"

"नहीं, ऐसा करने से अमेरिका वाले जो बिगड़ जाएँगे! उनकी आँख में धूल तो झोंकना ही होगा, दुबे जी!"

"यह आप कह क्या रहे हैं? मैं तो कुछ नहीं समझा।"

'दुबे जी! आप इतनी साधारण सी बात भी नहीं समझ सकते। इस समय यहाँ के बॉयकॉट से सभी देशों का दिवाला पिट रहा है और सभी राष्ट्र हमारे

ख़ून के प्यासे हो रहे हैं। सभी देशों के प्रतिनिधि हम पर दबाव डाल रहे हैं कि हिन्दोस्तान को जल्दी ठीक करो, समझे ?"

"कोशिश तो समझने की कर रहा हूँ दोस्त ! पर आख़िर यह ठीक होगा कैसे ? यही एक ऐसी विकट समस्या है, जो समझ में नहीं आ रही है।"

"तब तो मैं यही कहूँगा कि आज आप भाँग ज़्यादा पी गए हैं ! इतनी मोटी सी बात भी आपके ज़ेहन में नहीं आ रही है"—(उन्होंने अपनी भाषा में कहा था—"इटना मोटा बाट समझने नाईं साकटा" मैं पाठकों की सुविधा के लिए उसका अनुवाद मात्र दे रहा हूँ)—"हम लोग हैं राजनीतिज्ञ और यह हमारा पेशा है, जिसके सहारे हम जी रहे हैं, समझे ! हमने चुन-चुन कर 'जी हुज़ूरों' को बुलाया है। आपने क्या हमारी नामावली नहीं देखी ? इनमें से कोई सिर नहीं उठा सकता। आपने बन्दर का नाच देखा है ?"

"जी हाँ ! एक बार लल्ला........."

"हाँ ! हाँ !! लाला लाजपतराय !!!"

"अजी नहीं, मेरा लड़का।"

"ओह हम समझ गए, लाला लाजपतराय आपका लड़का था।"

मैंने मन में कहा—ख़ूब समझे, इसी समझ की बदौलत तो आज तुम लोगों की यह गति हो रही है ! पर बात बना कर मैंने कहा—जनाब, हम लोग लड़के को 'लल्ला' ही कहते हैं।

"हाँ, हाँ ! आपका लड़का......"

"जी हाँ, उसने एक रोज़ जब बहुत दिक़्क़ किया और लल्ला की महतारी भी बहुत गिड़गिड़ाई तो बन्दरों का नाच कराना पड़ा था।"

"ओह ! आप बहुत अक़्लमन्द हैं, ठीक वैसा ही नाच हम कराना चाहते हैं।"

"सो कैसे ?"

"हिन्दू-मुसलमानों का जो झगड़ा है, सो तो आप जानते ही हैं, कहिए हाँ......"

"जी हाँ !"

"बस सब लीडर लोग गोलमेज़ पर ख़ूब लड़ेंगे और सभापति डमरू बजाएगा, कहिए हाँ......"

"जी हाँ, सो तो प्रत्यक्ष ही है।"

"हिन्दू-सङ्गठन वाले भी चिल्लावेंगे और तनज़ीम वाले भी, कहिए हाँ।"

"जी हाँ, इसमें अपने राम को ज़रा भी शक नहीं है।"

"फिर हम लोग अमेरिका वालों से तथा दूसरे राष्ट्रों से पूछेंगे कि जनाब ! यह हाल है हिन्दोस्तान का ! बतलाइए स्वराज्य देने पर क्या गति होगी ?"—मैंने हाथ मार कर कहा—यार देखने में तो "बछिया के ताऊ" मालूम होते हो, पर समझते बड़े पते की हो ! यह लोग आपस में ही लड़ मरेंगे, तुम पूछना कि आख़िर वे चाहते क्या हैं, यही न ?"

"जी हाँ, अब समझे आप ! सभी राष्ट्र भारतवासियों को मूर्ख और उन्हें स्वराज्य के अयोग्य समझ लेंगे और हम चूतड़ पीट-पीट कर हँसेंगे, कहो कैसी कही ? बस गोलमेज़ का यही मतलब है। एक बात और भी है।"

"वह क्या ?"

"सभी राष्ट्र कहते हैं इस कम्बख़्त बॉयकॉट मूवमेण्ट को बन्द करो और इस आन्दोलन को जल्द से जल्द समाप्त करो, और हमें अनुचित दबाव के कारण इसे बन्द तो करना ही होगा ! और बिना यह सब जाल रचे यह आन्दोलन दबेगा कैसे ? इसे भी तो दबाना है, इससे बड़ी हानि हो रही है।"

"अरे हाँ, आन्दोलन—लीजिए इसे तो मैं बिल्कुल भूल ही गया था। वाक़ई आन्दोलन तो दबना ही चाहिए।"

"इसके दबाने की कोई युक्ति है ?"

"युक्तियाँ सैकड़ों हैं; परन्तु कॉङ्ग्रेस वालों के सामने सब बेकार हो जाती हैं।"

"वाक़ई ये कॉङ्ग्रेस वाले सब मामला बिगाड़े हुए हैं, वरना सब काम ठीक हो जाता।"

"वक़्त की बात है; इस समय हैज़ा-प्लेग भी चुप है, वरना कुछ तो कम हो ही जाते।"

"इस कमी से क्या हो सकता है दुबे जी, असल बात तो यह है कि इनका दिमाग़ ठीक होना चाहिए।"

"तो इन्हें जेलख़ाने न भिजवा कर, पागलख़ाने भिजवाया जाय। परन्तु इतने पागलख़ाने आवेंगे कहाँ से—यह भी तो कठिनता है। हाँ, एक युक्ति हो सकती है। जितने जेलख़ाने हैं, सब पागलख़ाने बना दिए

जायँ। परन्तु यह भी तभी हो सकता है, जब केवल कॉङ्ग्रेस वाले ही हों—जेलख़ानों में तो अन्य क़ैदी भी रहते हैं।"

"यही तो कठिनता है।"

"चारों ओर से कठिनता ही कठिनता है।"

"वक़्त की बात है।"

"बिल्कुल वक़्त की बात है। तो मेरी समझ में ऐसे लोगों को कॉन्फ़्रेन्स में बुलाइए, जो अधिक गड़बड़ न मचावें। आप लोगों की बातें मान लें।"

"हाँ यही करना पड़ेगा। अच्छा तो अब मैं जाता हूँ। मेरे आने का ज़िक्र किसी से मत कीजिएगा और आपको जो तक़लीफ़ हुई है, उसके लिए माफ़ कीजिएगा।"

"बहुत अच्छा, जैसा आप कहते हैं वैसा ही होगा।"

मेकडॉनेल्ड साहब विदा हुए—मैं उन्हें द्वार तक पहुँचाने गया। उधर से लौटा तो सिल की ठोकर जो लगी तो मुँह के बल गिरा—और आँख खुल गई। देखा तो चारपाई के नीचे पड़ा हूँ। और 'लल्ला' की महतारी, बड़े ज़ोर से डपट रही हैं "का हौ ई गोलमेज; जाय भाड़ में! रात-दिन दहजरऊ के नाती चिल्लात हैं, गोलमेज! गोलमेज!! गोलमेज!!!" तब पता लगा कि यह तो कोरा स्वप्न था।

सम्पादक जी, मेरा स्वप्न सच्चा हो रहा है। कॉन्फ़्रेन्स में ऐसे ही लोग बुलाए जा रहे हैं जो बेचारे बिल्कुल गड़बड़ न करेंगे—करेंगे भी कैसे—वे बेचारे गड़बड़ करना जानते ही नहीं। जो दिया जायगा वह लेकर चले आवेंगे। चाहिए भी ऐसा ही। गड़बड़ करने से कोई नतीजा नहीं निकलेगा—जो कुछ मिलता होगा वह भी न मिलेगा। उनके लिए एक तो यही क्या कम गौरव की बात है कि कॉन्फ़्रेन्स में बुलाए जा रहे हैं। गवर्नमेण्ट ने उनकी बहुत बड़ी इज़्ज़त की तब तो निमन्त्रण दिया। यदि ऐसी दशा में वह ऊट-पटाँग बातें करके मुफ़्त में दिक़्क़त पैदा करें तो यह उनकी कृतघ्नता होगी। दूसरे यह लाभ है कि जो कुछ मिलेगा, इन्हीं लोगों को मिलेगा—कॉङ्ग्रेस वाले टापते ही रह जायँगे! बहुत नख़रे करने में यही होता है, यहीं जेलों में पड़े सड़ा करेंगे। कॉन्फ़्रेन्स में जो जायँगे उन्हें मज़े ही मज़े हैं। समुद्र की यात्रा और लण्डन की सैर होगी। 'डिनर' और 'बॉल' के आनन्द मिलेंगे। और जिस समय दिमाग़ गर्म होगा उस समय यही कहेंगे कि जो कुछ मिला बहुत मिला—इससे अधिक की योग्यता भी हममें नहीं है। चलिए अपना मज़ा हो गया, काम भी बन गया और सरकार भी प्रसन्न रही। लौट कर आवेंगे तो 'प्रेस-रिपोर्टरों' के अतिरिक्त और किसी से बात न करेंगे। वह ठाट रहेगा कि बस वाह! वाह!! अफ़सोस यही है कि हाय हुसैन! हम न होंगे। मेकडॉनेल्ड साहब स्वप्न में आए, इतनी देर बातें कीं, परन्तु अपने राम को न बुलाया। ख़ैर कभी मिले तो ऐसी लम्बी शिकायत करूँगा कि याद करेंगे। वायसराय साहब से अपने राम की कोई जान-पहचान नहीं, वरना वह अवश्य पूछते, बड़े शीलवान आदमी हैं। एक ग़लती हो गई। यदि



अपने राम भी कॉन्फ़्रेन्स की चर्चा चलने के आरम्भ ही से ख़ूब पत्रों में आलोचना करते, प्रेस-प्रतिनिधियों को बुला कर अपनी राय देते, पत्रों में लेख लिखते, कभी सरकार की आलोचना करते, कभी कॉङ्ग्रेस वालों को कोसते, तो कदाचित हम भी कॉन्फ़्रेन्स में बुलाए जाते। ख़ैर भविष्य के लिए चेत हो गया, अब कभी अवसर आया, तो कदापि न चूकेंगे! सम्पादक जी, क्या आप सचमुच विलायत न जायँगे? सुना है, गवर्नर इन-कौन्सिल ने आपको पासपोर्ट न देने का निश्चय कर लिया है, क्या यह ठीक है?

भवदीय,
—विजयानन्द (दुबे जी)




[ श्रीमती हुक्मा देवी छात्रा ]

## सान्निपातिक ज्वर (Typhoid Fever)

यह रोग एक प्रकार की हलकी छूत के द्वारा उत्पन्न होता है। इसके होने के पहले आँतों में एक प्रकार की गड़बड़ी उत्पन्न हो जाती है। इस कारण अङ्गरेज़ी में इसको एण्टरिक फ़ीवर ( Enteric Fever ) और जर्मनी वाले एब्डॉमिनल टाइफ़स ( Abdominal Typhus ) कहते हैं।

रोग के कारण—यह रोग वायु द्वारा फैलने वाला तो नहीं है। हाँ, स्पर्श द्वारा फैलता है और भोजन के द्वारा भी इसकी छूत एक से दूसरे को लग जाती है। पनाले और मोरी तथा गन्दी नालियों की दुर्गन्धित वायु के साथ मिल कर श्वास द्वारा मनुष्यों के शरीर में प्रवेश करती है, इसी कारण से इस रोग की उत्पत्ति होती है। उपरोक्त गन्दे पनालों का जल यदि बह कर किसी प्रकार से कुएँ अथवा तालाबों में मिल जावे और उनका जल स्वस्थ मनुष्य पिएँ तो उनको यह रोग हो जाता है।

रोग के लक्षण—इस रोग की छूत जब शरीर में प्रवेश करती है तो प्रथम १०-१२ दिन तक कोई मुख्य लक्षण प्रकट नहीं होता। केवल कुछ-कुछ सुस्ती, आलस्य, शिरःशूल और कभी दस्त भी होता है। उसके पश्चात रोगी को कभी गर्मी और कभी सर्दी लगती है। मस्तक में पीड़ा, आँखें कभी चमकदार और कभी बैठी हुई, जीभ की नोक और किनारे लाल, किन्तु बीच का भाग मलिन होता है। नाड़ी की गति शीघ्र-गामिनी और निर्बल होती है, गालों पर लाल धब्बा पड़ जाता है, नाक से रक्त बहने लगता है। प्यास अधिक, परन्तु भूख कम लगती है। मुख विरस रहता है। पेट में शूल होता है, जो दबाने से अधिक प्रतीत होने लगता है। पेट फूल जाता है, बैठने और करवट बदलने में कष्ट होता है। कभी दस्त होते हैं और कभी वमन होता है; कभी-कभी दोनों होने लगते हैं। मूत्र कभी थोड़ा होता है और कभी तो बूँद-बूँद ही निकलता है। मूत्र के साथ कभी-कभी एलब्युमन ( एक लेसदार वस्तु जो अण्डे की सुफ़ेदी या फटे दूध के समान होती है ) भी आने लगता है। त्वचा सूखी तथा गरम रहती है और ज्वर १०४ से १०५ डिग्री तक बढ़ जाता है, किसी-किसी रोगी को १०६ से १०७ तक ज्वर हो जाता है। ज्वर प्रातःकाल की अपेक्षा सायङ्काल के समय एक डिगरी अधिक रहता है। अर्थात् यदि प्रातः १०३ ज्वर हो, तो सायं १०४ हो जाता है और दूसरे दिन सवेरे फिर घट जाता है। इस रोग में केवल ४-५ दिन तक यही दशा रहती है। ज्वर उतरते समय भी प्रातः का दर्जा कम होता है और पीछे सायङ्काल का भी धीरे-धीरे कम होने लगता है। प्रायः दूसरे सप्ताह में ज्वर या तो घटने लगता है या बढ़ने लगता है। ज्वर बढ़ने लगता है तो अन्य लक्षणों में भी वृद्धि होती है। जैसे त्वचा शुष्क और उष्ण, कभी-कभी पसीना आना, नाड़ी का सूत की भाँति निर्बल तथा एक मिनट में १२० बार धड़कना, जीभ श्वेत और फटी हुई, कभी चमकदार, लाल या भूरे रङ्ग की होती है। पेट फूल जाता है और दबाने से दर्द होता है। ज्वर आने से सातवें या आठवें

दिन, छाती और पेट पर कहीं-कहीं गोल गुलाबी रङ्ग के दाने निकल आते हैं। चार दिन पीछे वही गुलाबी रङ्ग के दाने उस स्थान से छिप जाते हैं, परन्तु दूसरे स्थान पर दीख पड़ने लगते हैं, इसी प्रकार दाने निकलते और छिपते रहते हैं। दानों की कुछ गिनती नहीं। किसी-किसी रोगी के दाने निकलते भी नहीं और किसी के बहुत संख्या में निकलते हैं। जब दूसरे सप्ताह का अन्त आता है, तो शरीर का ताप-क्रम वास्तविक दशा में पहुँच जाता है अर्थात् ज्वर नहीं रहता। रोग के बढ़े हुए लक्षणों में कमी होकर रोगी आरोग्य लाभ करने लगता है। परन्तु रोग बढ़ने पर पेट फूल जाता है, ठोकने से ढप-ढप का शब्द होता है। पेट से एक प्रकार की गरगराहट की आवाज़ आती है, दबाने से नाभि के बाईं ओर दर्द होता है। दस्त पतले पीले और गँदले रङ्ग के होते हैं, परीक्षा करने से क्षार पाया जाता है। यदि मल को किसी बर्तन में रक्खें, तो थोड़ी देर बाद फट जायगा और उसमें छिछड़े, रक्त के टुकड़े, झिल्लियों के टुकड़े, और पीले या भूरे रङ्ग की एक पतली वस्तु, जिसमें अल्ब्युमीन तथा नमक मिला रहता है, दीख पड़ेगी। जब भयङ्कर सान्निपातिक लक्षण प्रकट होते हैं, तब नाड़ी की गति और ज्वर बढ़ जाता है, रोगी बहरा हो जाता है, हिचकियाँ आती हैं, प्रलाप करता है, निर्बलता इतनी बढ़ जाती है, कि बोलना भी कठिन प्रतीत होता है, बिस्तर में ही पड़ा रहता है, भोजन कुछ नहीं करता, दस्त बराबर होते रहते हैं। जब बहुत दुर्बलता हो जाती है, तब हाथ-पैर काँपने लगते हैं, पट्ठे फड़कने लगते हैं, अज्ञान में मल-मूत्र बिस्तर पर ही त्याग देता है। ऐसी दशा होने पर बेसुध अर्थात् संज्ञाहीन होकर रोगी परलोक की यात्रा करता है। परन्तु दैव-योग से बीमार जब आरोग्य होने वाला होता है, तो चौथे सप्ताह में ज्वर धीरे-धीरे उतरने लगता है। किसी-किसी को भयङ्कर लक्षण भी नहीं होते और दस्त तथा आँतों का दुखदायक कष्ट भी नहीं होता और रोगी शीघ्र ही रोग से मुक्त हो जाता है। परन्तु अनेक बार ऐसा भी होता है कि बहुत कष्ट भोगने के बाद रोगी स्वास्थ्य लाभ करता है। बच्चों को यह रोग अधिक होता है, अतः इस कारण उसका लक्षण भी लिख देना उचित प्रतीत होता है।

* * *

## शिशु सान्निपातिक ज्वर
### ( Infantile Remitant Fever )

बालकों में यह रोग दो प्रकार का होता है। एक साधारण लक्षणों वाला और दूसरा भयङ्कर लक्षणों वाला।

साधारण—इसमें पहिले तो कुछ नहीं मालूम होता, किन्तु धीरे-धीरे निम्न-लिखित लक्षण प्रकट होते हैं—भूख कम हो जाती है, परन्तु प्यास अधिक लगती है। बालक सुस्त और चुपचाप पड़ा रहता है। उसका स्वभाव चिड़चिड़ा हो जाता है, निद्रा नहीं आती, रात्रि में बेचैनी रहती है, शरीर का ताप-क्रम प्रातःकाल साधारण होता है, परन्तु सायङ्काल में कुछ-कुछ ज्वर हो जाता है, और ज्यों-ज्यों रात्रि बढ़ती है, ज्वर भी बढ़ता जाता है। शौच ( दस्त ) दुर्गन्धित और पतला होता है। नाड़ी की गति इतनी तीव्र हो जाती है कि गणना करने में कठिनाई होती है। दूसरे सप्ताह में व्यथा ( बेचैनी ) अधिक बढ़ जाती है, रात्रि के समय बच्चा दाँत पीसता है, कराहता है, कभी ज़ोर से चिल्ला कर चौंक उठता है। दोपहर तथा सायङ्काल के समय वमन होता है। निर्बलता अधिक हो जाती है। मांस-पेशियाँ घुलने लगती हैं। रोगी मुख और नाक को नोचता है। इस ज्वर में किसी प्रकार के दाने नहीं निकलते, जीभ बीच में से मलिन, परन्तु किनारों पर लाल होती है। पेट फूल जाता है और उससे घरघराहट का शब्द सुन पड़ता है। नाक को दबाने से दाहनी ओर नीचे दर्द होता है। तीसरे सप्ताह में सब लक्षण धीमें पड़ जाते हैं और रोगी नीरोग होने लगता है।

भयङ्कर लक्षण—इसमें प्रारम्भ से ही सब लक्षण भयङ्कर और सान्निपातिक होते हैं। पेट बैठ जाता है वक्षस्थल में काले-काले विन्दु निकलते हैं, दाने कभी तो स्पष्ट दिखाई देते हैं और कभी बहुत नन्हें निकलते हैं, वमन अधिक होता है। अन्य लक्षणों में जितनी प्रबलता होती है, वमन भी उतना ही अधिकता से हुआ करता है। दस्त में बड़ी दुर्गन्धि आती है, छाती में दर्द होता है और सूखी खाँसी भी उठती है। यहाँ तक दशा पहुँच जाती है कि पतला भूरे रङ्ग का दस्त बिस्तर पर ही हो जाता है। दूसरे सप्ताह के अन्त तक रोगी सूख कर

काँटा हो जाता है। निर्बलता के कारण नाड़ी इतनी निर्बल चलती है कि ठहरी हुई सी मालूम होती है। ज्वर १०३ दर्जे से १०५, १०७ तक बढ़ जाता है। तीसरे सप्ताह में रोगी बिलकुल क्षीण हो जाता है, अचेत अवस्था में पड़ा रहता है कभी-कभी शरीर में ऐंठन उत्पन्न होकर निर्बलता की दशा में मृत्यु हो जाती है। परन्तु कभी-कभी अशुभ लक्षण कम से कम हो जाते हैं और रोगी चङ्गा हो जाता है।

रोग की अवधि—रोग धीरे-धीरे जाता है, साधारणतया आरोग्य होने में २१ से ३० दिन तक लगते हैं। परन्तु यदि फेफड़े में सूजन होती है, तो ४० दिन लग जाते हैं।

इस सान्निपातिक ज्वर और काला ज्वर ( Typhus Fever ) में बहुत कुछ समानता होती है, अतः निदान करने में भूल न हो जाय, इस कारण दोनों में जो भेद हैं वह नीचे लिखे जाते हैं :—

| सान्निपातिक ज्वर | काला ज्वर |
| --- | --- |
| ( १ ) इसमें कई बार शीत लग कर क्रमशः ज्वर आता है। | ( १ ) इसमें ज्वर एकदम चढ़ता है, मस्तक में पीड़ा होती है, रोगी शिथिल, निढाल और निश्चेष्ट सा पड़ा रहता है। |
| ( २ ) गालों पर लाल धब्बा दिखाई पड़ता है, नेत्र उज्ज्वल और प्रकाशमान होते हैं; रोगी प्रारम्भ से ही निर्बल नहीं होता। | ( २ ) रोगी के मुख पर श्यामता छा जाती है, आँखें भारी और चढ़ी हुई रहती हैं। प्रारम्भ से ही वह दुर्बल हो जाता है। |
| ( ३ ) प्रायः आठवें दिन गुलाबी रङ्ग के दाने, पेट, पीठ और छाती पर निकलते हैं; जो दो-तीन दिन में छुप जाते हैं और फिर दूसरे स्थान पर वही दाने दीख पड़ते हैं, इसी प्रकार कई बार स्थान-स्थान पर निकलते और छुपते रहते हैं। | ( ३ ) प्रायः पाँचवें दिन कलाई की पीठ पर शहतूत के रङ्ग के दाने निकलते हैं और अन्त तक एक ही दशा में बने रहते हैं। |
| ( ४ ) बहुधा अतिसार होता है और मल के साथ रक्त भी आता है क्योंकि आँतों में व्रण ( घाव ) हो जाते हैं। | ( ४ ) अतिसार नहीं होता यदि होता है तो दस्त कम आते हैं, मल में रक्त नहीं आता, क्योंकि आँतों में घाव नहीं होते। |
| ( ५ ) शरीर का ताप-क्रम क्रमशः बढ़ता है। प्रातः और सायङ्काल में एक डिगरी का अन्तर रहता है; प्रातः समय ज्वर एक डिगरी घट जाता है और सायङ्काल बढ़ जाता है, चार-पाँच दिन तक बराबर ज्वर की यही दशा रहती है। | ( ५ ) एक दिन रात्रि अर्थात् २४ घण्टे से लगा कर ३ दिन तक ज्वर और नाड़ी की गति बढ़ती रहती है। फिर एक दशा में रह कर आठवें दिन ज्वर कम होने लगता है। |
| ( ६ ) यह रोग लौट आता है और प्रायः धनिक मनुष्यों को अधिक कष्ट देता है, ४० वर्ष से अधिक अवस्था वालों को कम होता है। | ( ६ ) यह फिर लौट कर नहीं होता और ग़रीब लोग इससे अधिक रुग्ण होते हैं। जो मनुष्य रोगी की सेवा करते हैं, उन्हें अवश्य हो जाता है। |
| ( ७ ) यह कृमिजन्य ( छूत का ) होने पर भी कृमियों द्वारा कम होता है और शरीर के भीतर पहुँच कर इसका विष नहीं बढ़ता, परन्तु धीरे-धीरे इसका प्रभाव फैलता है। | ( ७ ) बहुत शीघ्र फैलने वाला छूत का रोग है। शरीर में पहुँच कर इसका विष बढ़ता है। |
| ( ८ ) २१ से ३० दिन की अवधि है। सान्निपातिक लक्षण तीसरे सप्ताह में प्रकट होते हैं। | ( ८ ) इसकी १४ से २१ दिन तक की अवधि है दूसरे सप्ताह के अन्त में ज्वर एकदम उतर जाता है। |

रोग से बचने के यत्न—पनाले, पोखरे आदि को शुद्ध रक्खे, दुर्गन्धित पनालों का जल घर में न आने पावे इसका प्रबन्ध करे। यदि रहने का स्थान उत्तम और शुद्ध न हो तो उसको त्याग दे। यदि पीने के जल में

( शेष मैटर २७८ पृष्ठ के पहले कॉलम में देखिए )




[ श्री० सत्यपाल पुरी ]

## भोजन

बालक जिस समय शिक्षा ग्रहण करने लगता है, उस समय उसके मन में अनेक प्रकार की शङ्काएँ उत्पन्न हुआ करती हैं। घण्टों तक बैठे हुए चन्द्रमा अथवा तारों की ओर टकटकी लगा कर देखता रहता है और दिल में सोचा करता है कि यह रचना क्या है, किस की बनी हुई है, इत्यादि। इसी प्रकार विज्ञान ( Science ) के नए-नए आविष्कारों को देख कर वह अपनी बुद्धि लड़ाया करता है और अपने भाई-बन्धुओं से पूछा करता है कि संसार में यह अद्भुत बातें किस प्रकार से हुआ करती हैं। प्रायः इन सब प्रश्नों का सन्तोषजनक उत्तर न पाकर बालक का हृदय शङ्काओं का क़ब्रस्तान बन जाता है। इसलिए मेरा मत है कि बालकों को इन सब बातों का ज्ञान किसी न किसी प्रकार से अवश्य करा देना चाहिए।

परन्तु इससे भी आवश्यक ज्ञान वह है, जो हमको अपनी देह, शरीर अथवा निरोगता का ज्ञान देता है। इस विज्ञान को अङ्गरेज़ी में Science of Physiology and Hygiene कहते हैं। मैं चाहता हूँ कि कई एक लेखों में पाठकों के सामने उन नियमों का वर्णन करूँ, जिनका जानना हमारी शारीरिक वृद्धि के लिए अति आवश्यक है।

सब से पहले मैं भोजन के विषय को लेना चाहता हूँ और यह बताना चाहता हूँ, कि आजकल की खोज ( Research ) के अनुकूल किस प्रकार का भोजन करना चाहिए अथवा उसके बनाने में कौन-कौन से नियमों का पालन करना चाहिए।

भोजन के लिए निम्न-लिखित वस्तुओं का होना ज़रूरी है।

| | | |
|---|---|---|
| स्टार्च | ... | ... Starch |
| प्रोटीन्ज़ | ... | ... Proteins |
| घी, तेल इत्यादि | ... | ... Fats |
| धातुएँ | ... | ...Mineral Salts |
| वीटामीन्ज़ | ... | ... Vitamins |
| जल | ... | ... Water |

स्टार्च ( Starch )—सब से अधिक इसी वस्तु की आवश्यकता होती है और यह गेहूँ, चावल, मकई, आलू शक़रकन्दी इत्यादि वस्तुओं में पाया जाता है। पेट में जाकर अथवा तत्पश्चात् अँतड़ियों में जाकर यह एक प्रकार की चीनी का रूप धारण कर लेता है, जो पानी में बहुत सुगमता से हल होकर ख़ून में प्रवेश करती है। यहाँ पर यह शरीर को गर्मी अथवा शक्ति देने का काम करती है। इसके अभाव से शरीर शिथिल हो जाता है और मनुष्य में कार्य करने की शक्ति नहीं रहती। जिन मनुष्य तथा स्त्रियों को मोटा होने का अधिक अन्देशा हो, उन्हें इस भोजन का बहुत कम सेवन करना चाहिए, क्योंकि जब स्टार्च आवश्यकता से अधिक शरीर में चला जाता है, तो वह चरबी का रूप धारण करके मनुष्य को मोटा बना देता है। व्यायाम करने से यह चरबी कम हो जाती है। जिन मनुष्यों को बहुमूत्र ( Diabetes ) का रोग हो उनको भी स्टार्ची वस्तुओं का बहुत कम सेवन करना चाहिए।

घी, तेल इत्यादि—कुछ लोगों का विचार है, कि यह शरीर में स्वयं ही स्टार्च से बन जाता है, इसलिए इसका भोजन में होना आवश्यक नहीं। परन्तु आजकल इस मत के विरुद्ध विज्ञानाचार्यों ( Scientists ) की संख्या अधिक है क्योंकि देखा गया है कि घी के अन्दर इस प्रकार के वीटामीन्ज़ ( Vitamins ) ( जिनका वर्णन मैं पूर्णतया अगले लेख में करूँगा ) है, जिसका होना शरीर की निरोगता के लिए आवश्यक है। यह भी शक्ति अथवा गर्मी देने का काम करता है।

प्रोटीन्ज़—इनका भोजन में होना अति आवश्यक है। यह दूध, दाल, मांस, अण्डे, बादाम इत्यादि वस्तुओं में अधिकतर पाए जाते हैं। शरीर में जितनी भी मांस की वृद्धि होती है, वह इसी के द्वारा होती है। स्टार्च और घी इत्यादि मांस के बनाने में कोई हिस्सा नहीं लेते। शरीर वृद्धि के लिए अति आवश्यक है कि बच्चों को प्रोटीन्ज़ की ख़ुराक अधिकतर दी जाय। भारतवर्ष में दूध सेवन करने की प्रथा बड़ी प्रबल थी, परन्तु अब शिथिल होती जाती है इसीलिए भारतवासियों के शरीर भी अब शिथिल होते जाते हैं। एक अमेरिकन Physiologist ने अपनी पुस्तक "Newer knowledge of Nutrition" में दूध की महिमा वर्णन करते हुए इसको सब से उच्च और पूर्ण भोजन बताया है। यह आवश्यक नहीं कि दूध का सेवन दूध के रूप में ही किया जावे। दही और छाछ को आजकल के वैज्ञानिकों ने अमृत का नाम दिया है। ग्रामीण लोग लस्सी व छाछ और मोटी रोटी पर गुज़ारा करते हैं, परन्तु उनके शरीर बड़े दृढ़ होते हैं। धातुओं का भोजन में होना शरीर रूपी मशीन के चलने के लिए बहुत आवश्यक है। शरीर में तभी तक प्राण रहते हैं जब तक हृदय की गति बन्द नहीं होती। हृदय की गति धातुओं के ख़ून में उपस्थित होने के कारण से ही होती है। अगर इनकी मात्रा में भेद हो जाय तो हृदय की गति स्वस्थ नहीं रहती। इसके अतिरिक्त ख़ून में लोहे का होना आवश्यक है और हड्डियों के बनने के लिए Calcium और Phosphorus का होना अति आवश्यक है। यह सब वस्तुएँ प्रायः भोजन में मिल जाती हैं। दूध में Calcium और Phosphorus का अंश अधिक होता है इसलिए बच्चों की हड्डियों की वृद्धि के लिए भी दूध का होना आवश्यक है। कई प्रकार के शाक और फलों में भिन्न-भिन्न प्रकार की धातुओं का अंश पाया जाता है, इसलिए शाक का अच्छी तरह सेवन करना चाहिए।

वीटामीन्ज़ (Vitamins)—आजकल इस विषय पर बहुत अधिक छान-बीन हो रही है और कई बीमारियों

( शेष मैटर २८० पृष्ठ के दूसरे कॉलम में देखिए )

( २७६ पृष्ठ का शेषांश )

कोई मल-मूत्र या दुर्गन्धित जल का नाला आकर मिलता हो, तो उस जल को त्याग दे। जब यह रोग फैला हुआ हो, तो जल सदैव गरम करके पीए, रोगी के पास की कोई भी वस्तु खान-पान के व्यवहार में न लावे। रोगी का मल-मूत्र एक बर्तन में लेकर उसमें छूत-नाशक अर्क़ ( कारडीज़ फ़्लुइड ) मिला कर बस्ती से बाहर ज़मीन में गाड़ दे। बच्चों को रोगी से सदैव दूर रक्खे और ताज़ा दूध गरम करके पिलावे। सारांश यह है कि यह रोग मलिनता से होता है, इस कारण शुद्धि की बहुत ही आवश्यकता है। रोगी के आरोग्य होने पर घर आदि की सफ़ाई अच्छी तरह से कर लेनी चाहिए। जिससे दूसरा मनुष्य रोग का ग्रास न बन जाय।

चिकित्सा—ऐसे कष्ट-साध्य रोगों में बड़ी सावधानी से काम ले और योग्य तथा अनुभवी चिकित्सकों की चिकित्सा करावे। इसमें सब से प्रथम वमनकारक औषधि देनी चाहिए। यदि कोष्ठ बद्ध ( क़ब्ज़ ) हो तो अरण्डी के तेल ( Castor Oil ) से अच्छी कोई औषधि नहीं। यह बात सदैव स्मरण रखनी चाहिए कि इस रोग का प्रभाव आँतों पर विशेष होता है, इस कारण आँतें बहुत दुर्बल हो जाती हैं। अतः तीक्ष्ण, दस्त लाने वाली या नमकीन दस्तावर औषधि का प्रयोग करना बहुत हानिकारक है। रोगी को चलने-फिरने और उठने-बैठने से भी हानि होती है, क्योंकि चेष्टा करने से आँतों में सूजन हो जाती है जिससे रोगी को बहुत कष्ट उठाना पड़ता है और कभी-कभी आँतों से रक्त-प्रवाह होने लगता है। इस कारण, रोगी की परिचर्या करने वाला मनुष्य बहुत बुद्धिमान होना चाहिए और उसे हर प्रकार से सावधान रहना उचित है।

* * *




# घरेलू दवाइयाँ

[ पं० गयाप्रसाद जी शास्त्री, वैद्य ]

## दद्रु-कुठार

सफ़ेदा कासगरी २ तोला, मिश्री २ रत्ती, फिटकिरी (फुलाई हुई) २ तोला, तूतिया की भस्म १ रत्ती, चौकिया सुहागा (फुलाया हुआ) २ तोला, गोआ पाउडर १ तोला और वेज़लीन ८ तोला।

विधि—सब चीज़ों को कूट-पीस, छान कर वेज़लीन या धुले हुए ८ तोले घी में मिला कर रख लेना चाहिए। इस मरहम से दाद, खाज, फोड़ा-फुन्सी आदि शीघ्र ही नष्ट हो जाते हैं।

* * *

## कण्ठमाला का मरहम

नीम का तेल ५ तोला, मोम एक माशा, गन्धाविरोज़ा १ माशा, फिटकिरी १ माशा।

विधि—तेल को आग के ऊपर चढ़ा कर उसी में सब चीज़ों को पका कर मरहम बना लेना चाहिए। इस मरहम को कण्ठमाला की गिल्टियों के ऊपर शनैः-शनैः मल कर सेंक देना चाहिए। दिन-रात में ३ बार इस मरहम को लगाना चाहिए।

* * *

## बवासीर का उपाय

कलमी शोरा, निसोथ २-२ तोले।

विधि—दोनों को कूट-पीस, छान और खरल करके चने बराबर गोली बना लेनी चाहिए। प्रातः-सायं जल के साथ इन गोलियों के सेवन करने से बवासीर को लाभ होता है। इन गोलियों को घिस कर मस्सों के ऊपर लगाने से भी लाभ होता है।

## सितोपलादि चूर्ण

दालचीनी १ तोला, पीपल ४ तोले, छोटी इलायची २ तोले, बंसलोचन ८ तोले और मिश्री १६ तोले।

विधि—सब चीज़ों को कूट-पीस, छान कर चूर्ण बना लेना चाहिए। बंसलोचन तथा मिश्री को पृथक-पृथक सावधानी से पीस लेना चाहिए, शेष तीनों द्रव्यों को एक में पीस कर मिलाना चाहिए।

मात्रा—अवस्था के अनुसार १ माशा से ३ माशे तक।

अनुपान—शुद्ध घृत या शहद के साथ।

रोग—खाँसी, श्वास, क्षय, मन्दाग्नि, अरुचि, दुर्बलता आदि।

* * *

## संग्रहणी का उपाय

शुद्ध सुहागा २ माशा, शुद्ध सिंगरफ़ २ माशा, शुद्ध अफ़ीम ४ माशे।

विधि—सब चीज़ों को भली-भाँति खरल करके मटर के बराबर गोली बाँध ले। बच्चों के लिए १ रत्ती की गोली बनानी चाहिए।

मात्रा—१ गोली।

समय—प्रातःकाल तथा सायङ्काल।

अनुपान—बड़ों को शुद्ध शहद के साथ और बच्चों को माता के दूध में घिस कर देना चाहिए।

रोग—संग्रहणी, दस्त तथा सब प्रकार के उदर-विकार।

## मातृ-मन्दिर-कोष

मातृ-मन्दिर के मन्त्री महोदय सूचित करते हैं कि 'चाँद' के अगस्त-सितम्बर के संयुक्ताङ्क में प्रकाशित सूचना के अनुसार मातृ-मन्दिर-कोष में १,२३५॥) ८ पाई प्राप्त हुए थे। विगत सितम्बर, अक्टूबर तथा १३ नवम्बर तक १५४॥) और मिले हैं, जिसकी सूची इस प्रकार है :—

( १ ) श्रीमती राधिका देवी जी, मार्फ़त श्रीयुत हरीकृष्ण जी मेहरा, बँगला नं० ७५, कञ्चनपारा, ई० बी० आर० ... ... ... १०)
( २ ) कुमारी मायतहुसेन, प्रिन्सिपल गवर्नमेण्ट गर्ल्स नॉर्मल स्कूल, लखनऊ ... ... १०)
( ३ ) श्रीयुत अञ्जनलाल शर्मा अग्निहोत्री, पो० ऑ० डिबाई, ( बुलन्दशहर ) ... ... १०)
( ४ ) श्रीमती सट्टोदेवी, मार्फ़त श्रीयुत दीनदयाल जी वर्मा, ठठेरी बाज़ार ४० महेन्द्रू, पटना ४॥।=)
( ५ ) श्रीयुत मोतीराम जी, एक्ज़ेक्यूटिव इञ्जीनियर फ़तेहपुर डिवीज़न लोअर, गैञ्जेज़ कैनाल, कानपुर ... ... ... ४)
( ६ ) श्रीयुत शान्तिस्वरूप जी, बी० ए० फ़ॉरेस्ट रेञ्जर, डोडा ( जम्मू स्टेट ) ... ... ५)
( ७ ) श्रीमती लज्जावती देवी जी, धर्मपत्नी श्रीयुत लुम्बाजी, ओवरसियर, यानडून (लोअर बर्मा) १५)
( ८ ) श्रीयुत कश्मीरीलाल गुप्त, डा० टोटू, शिमला हिल्स, पञ्जाब ... ... ... ५)
( ९ ) श्रीयुत बसन्तकुमार, मार्फ़त श्रीयुत बी० लाल असिस्टेण्ट एक्ज़ेक्यूटिव इञ्जिनीयर, कटक ५)
( १० ) श्रीयुत गुलज़ारीलाल जी, इङ्गलिश मास्टर एम० स्कूल, बिंदकी ( फ़तेहपुर ) ... ५)
( ११ ) श्रीयुत शिवशङ्कर सुनार, निकट ठाकुरबारी, ग्राम रायपट्टी, पो० दिघवारा ( सारन ) १०)
( १२ ) श्रीयुत सूरजप्रसाद जी ... ... १५) *
( १३ ) बा० त्रिजुगीनारायण जी ... ... ४) *
( १४ ) बा० हरनारायण जी ... ... २) *
( १५ ) बा० गौरीलाल जी ... ... १) *

*इन सज्जनों के चन्दे श्रीयुत जगदीशशरण, मार्फ़त बा० सूरजप्रसाद की कोठी, इटावा ने भेजे हैं।

निम्न-लिखित सज्जनों तथा देवियों के चन्दे नमासागाली उगण्डा, ( पूर्व अफ़्रिका ) से आए हैं। इन लोगों ने चन्दे शिलिङ्ग के रूप में दिए हैं, जिनके कुल रुपए हमें ४८॥=) मिले हैं। इनकी सूची इस इस प्रकार है :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| ( १६ ) | श्रीमती गेनेशीलाल वर्मा | ... १० | शि० |
| ( १७ ) | " आशाभाई के० पटेल | ... ५ | " |
| ( १८ ) | " बलवन्तसिंह ... | ... ५ | " |
| ( १९ ) | " मगनभाई एम० पटेल | ... २ | " |
| ( २० ) | " ईश्वरसिंह ... | ... ६ | " |
| ( २१ ) | " हरगोपाल ... | ... ४ | " |
| ( २२ ) | " हरनामसिंह ... | ... १ | " |
| ( २३ ) | " एम० लोबो | ... १ | " |
| ( २४ ) | " जे० एफ़० डिसोज़ा | ३ | " |
| ( २५ ) | " फरनान्दिस | ... १ | " |
| ( २६ ) | " नूरमोहम्मद ... | ... ५ | " |
| ( २७ ) | " एस० यू० पटेल | ५ | " |
| ( २८ ) | " बी० सी० आचार्य | ३ | " |
| ( २९ ) | " नन्नालाल | ... २ | " |
| ( ३० ) | " नाञ्जी काञ्जी जोशी | ... २ | " |
| ( ३१ ) | " मोहम्मद यासीन | ... १ | " |
| ( ३२ ) | " कुशलसिंह | ... ५ | " |
| ( ३३ ) | " ब्रेगेंज़ा ... | ... ४ | " |
| ( ३४ ) | श्रीयुत कर्मसिंह | ... ४ | " |
| ( ३५ ) | " एम० सी० पटेल | २ | " |

७२ शि०, कुल ४८॥=)
१५४॥)

इस प्रकार अब तक १,३९०॥) ८ पाई नक़द हमें प्राप्त हुए हैं। देशवासियों का कर्त्तव्य है कि वे यथाशक्ति सहायता भेज कर इस पुनीत कार्य में हमारा हाथ बटावें।

* * *

( २७८ पृष्ठ का शेषांश )

का कारण भोजन में वीटामीन्ज़ का अभाव ही बताया गया है। इस प्रश्न को अच्छी तरह से हल करने के लिए आजकल अनेक तरह की परीक्षाएँ कई जानवरों द्वारा की जा रही हैं। इनका स्वास्थ्य के साथ बहुत घनिष्ठ सम्बन्ध प्रतीत होता है। इनका विस्तारपूर्वक वर्णन मैं अपने अगले लेख में करूँगा।

हास्यकला का चमत्कार !

हास्योपन्यासों का लकड़दादा !!



छप रहा है !

श्री० जी० पी० श्रीवास्तव की हास्यमयी लेखनी का अलौकिक चमत्कार !

छप रहा है!!

# लतखोरीलाल

मूल्य ४) रु० ] छः खण्डों में [ स्था० ग्रा० से ३) रु०

यह वही उपन्यास है, जिसके लिए हिन्दी-संसार मुद्दतों से छटपटा रहा था, इसके एक-एक शब्द में वह जादू भरा है कि एक तरफ़ हँसते-हँसते पेट में बल डालता है, तो दूसरी तरफ़ नौजवानी की मूर्खताओं और गुमराहियों की खिल्ली उड़ा कर उनसे बचने के लिए पाठकों को सचेत करता है। कहीं फ़ैशन और शान को छीछा-लेदर है, कहीं स्कूली बदकारियों पर फटकार है; कहीं वेश्यागमन का उपहास है, कहीं एक से एक रहस्यमय गुप्त लीलाओं का इतना सच्चा, स्वाभाविक और रोचक भण्डाफोड़ है, कि सैकड़ों बार पढ़ने पर भी तृप्ति नहीं होती। प्रकृति की अनोखी छटा निरखनी हो तो इसे पढ़िए, हास्य का आनन्द लूटना हो तो इसे पढ़िए, बुराइयों से बचना हो तो इसे पढ़िए, गुप्त लीलाओं का रहस्य जानना हो तो इसे पढ़िए, भावों पर मुग्ध होना हो तो इसे पढ़िए, और ज्ञान पर चकित होना हो तो इसे पढ़िए। इससे बढ़ कर हास्यमय, कौतूहलपूर्ण, आश्चर्य-जनक, रोचक, स्वाभाविक और शिक्षाप्रद उपन्यास कहीं भी ढूँढ़ने से न मिलेगा। फ़ौरन ऑर्डर भेजिए, हज़ारों ही ऑर्डर रजिस्टर हो चुके हैं। जल्दी कीजिए, वरना बाद को पछताना होगा।

व्यवस्थापक 'चाँद' कार्यालय, चन्द्रलोक, इलाहाबाद



## आज़ादी

है ख़्याल आज़ाद रह कर भी, वही बेदाद का,
बाग़ से मुझको नज़र आता है घर सय्याद का !

"बिस्मिल" इलाहाबादी




आध्यात्मिक स्वराज्य हमारा ध्येय, सत्य हमारा साधन और प्रेम हमारी प्रणाली है। जब तक इस पावन अनुष्ठान में हम अविचल हैं, तब तक हमें इसका भय नहीं, कि हमारे विरोधियों की संख्या और शक्ति कितनी है!

| वर्ष ९<br>खण्ड १ | जनवरी, १९३१ | संख्या ३<br>पूर्ण संख्या ९९ |
|---|---|---|

# नयन के प्रति



[ श्री० आनन्दीप्रसाद जी श्रीवास्तव ]

लाली से यह रँगी हुई क्या—
देख रहे हो हरियाली ?
नयन, मूर्ति वह भूल गए क्या—
पीत श्याम शोभा वाली ?

कुछ वे दिन थे, कुछ ये दिन हैं,
आज हाय ! वह बात कहाँ !!
हुआ करे कुछ भी, उस पर अब—
मोहन का दृक्‌पात कहाँ ?

हरी लताएँ, हरे-भरे तरु,
कर फल-छाया-शान्ति प्रदान,
लज्जित करते हैं तुमको तो,
तुम करते क्या किसको दान ?

पीले-पीले मुख लोगों के—
देख रहे हो तुम चुपचाप,
कठिन दासता पाण्डु-रोग यह—
इसको यों ही लखना पाप !

करो-धरो कुछ, देश हरा हो;
जन्म नहीं तो होगा व्यर्थ,
पर-हित करना सीखो तुम भी—
यही देखने का है अर्थ !!







## जनवरी, १६३१

## एक आवश्यक निवेदन



दैव के दुर्विधान से आज इस अभागे देश का वर्त्तमान वातावरण इतना कलुषित, इतना हिंसापूर्ण एवं परिशोध की भावनाओं से इतना ओत-प्रोत हो रहा है कि कोई भी आत्माभिमानी व्यक्ति अपने को किसी भी समय सुरक्षित नहीं समझ सकता! आज, जिन अज्ञेय परिस्थितियों में होकर हमारा देश गुज़र रहा है, वह इतिहासकारों के विवेचन का विषय है, हमारा नहीं! यह वह समय है, जब कि भारत ही नहीं, समस्त एशियाई देशों का एक नवीन इतिहास एवं मान-चित्र भविष्य के गर्भ में निर्मित हो रहा है; अतएव हमारे शासकों की हम पर विशेष कृपा-दृष्टि का होना भी स्वाभाविक ही है। सब से लज्जापूर्ण बात तो यह है कि हमारी ग़ुलामी की अनियन्त्रित श्रृङ्खला ने हमारे शासकों के हौसले इतने अधिक मात्रा में बढ़ा दिए हैं, कि आज न्याय और अन्याय तक का विचार करना उनके लिए सर्वथा असम्भव हो गया है! नौबत यहाँ तक पहुँच गई है कि आज अपने देश का शुभचिन्तक वर्तमान ब्रिटिश-भारत में 'विद्रोही' और अन्याय के विरोध को "अराजकता" के नाम से पुकारा जा रहा है। अतएव ऐसी गम्भीर परिस्थिति में हमारे मदान्ध महाप्रभु जो भी न कर डालें, थोड़ा है!

आजकल का शासन इतना निरङ्कुश है, कि उसे देखते हुए—एक पत्रकार की हैसियत से—हम अपने को किसी भी समय सुरक्षित नहीं समझ सकते। अतएव जब तक परिस्थिति से मुक़ाबला करने के लिए हम तैयार न हो लें, अपने मनोभावों को निर्भीकतापूर्वक व्यक्त कर, हम आपत्ति मोल लेने के पक्ष में नहीं हैं। इसका परिणाम यह होगा, कि जो थोड़ी-बहुत सेवा इस समय "चाँद" और "भविष्य" द्वारा हो रही है, उसमें भयङ्कर बाधा उपस्थित हो जायगी। हम सचाई और वास्तविकता की ओर से अपनी दृष्टि फेर कर, केवल काग़ज़ काला करने की रस्म अदा करना नहीं चाहते; अतएव कुछ दिनों तक हमने 'सम्पादकीय विचार' शीर्षक स्तम्भ को जान-बूझ कर सूना रखने का निश्चय किया है। इस संस्था के अनेक ज़िम्मेदार शुभचिन्तकों ने भी हमें ऐसा करने की सलाह दी है, अस्तु।

परिस्थिति के अनुकूल हम अधिक से अधिक सुदृढ़ प्रबन्ध करने की चेष्टा कर रहे हैं, जैसे ही हमारी इच्छानुकूल प्रबन्ध हुआ, उसी क्षण से अपने विचार निर्भीकतापूर्वक हम पाठकों के सामने उपस्थित करने लगेंगे—फिर उसका परिणाम चाहे जो भी हो। कुछ दिनों के लिए पाठकगण वर्तमान परिस्थिति और हमारी इस परवशता को दृष्टि में रखते हुए हमें क्षमा करें!

—रामरखसिंह सहगल

# जाग्रत एशिया

[ श्री० मथुरालाल जी शर्मा, एम० ए० ]

( शेषांश )

## महासमर



जिस समय एशिया की यह दशा थी तो यूरोप में महासमर की दुन्दुभि बज उठी और रणचण्डी का लोमहर्षण नृत्य होने लगा ! तुर्की युद्ध में सम्मिलित हो गया। ईराक़, फ़लस्तीन (पैलेस्टाइन) और सीरिया पर इङ्गलैण्ड और फ़्रान्स ने अधिकार जमा लिया। ईरान का दक्षिण भाग अङ्गरेज़ों ने और उत्तरी भाग रूसियों ने दबा कर शाह को चित्र-लिखित बादशाह बना दिया। अफ़ग़ानिस्तान को भी इन्हीं दो यूरोपीय राष्ट्रों ने पूर्व और पश्चिम दोनों तरफ़ से घेर लिया। भारतवर्ष में राजनैतिक आन्दोलन को दबाने के लिए भारत-रक्षा क़ानून प्रचलित किया गया और छल, बल तथा कौशल द्वारा रँगरूट भर्ती किए जाने लगे। जापान आरम्भ में तो उदासीन रहा, परन्तु फिर मित्र-मण्डल में सम्मिलित हो गया और चीन का जो भाग जर्मनी के राज्य में सम्मिलित था, उस पर उसने अधिकार जमा लिया। चीन गृह-कलह के कारण इस समय छिन्न-भिन्न था ही। इस प्रकार यूरोपीय महासमर ने एशिया में उथल-पुथल मचा दी। माल की आयात और निर्यात पर भी महासमर का भारी प्रभाव पड़ा और सम्पूर्ण एशिया आर्थिक सङ्कट के कारण सिसकने लगा ! जब यूरोप से कपड़ा, लोहे का सामान आदि आना प्रायः बन्द सा हो गया, तब एशिया को अपनी असहायावस्था का पता चला। इस समय भारतवर्ष में और चीन में कुछ नए कारख़ाने खुले और व्यवसाय की उन्नति हुई, पर भारतवर्ष पराधीनता के कारण और चीन गृह-कलह के कारण, आगे नहीं बढ़ सके ! सब मुसलमान देश किसी न किसी प्रकार युद्ध में सम्मिलित ही थे। यों तो जापान भी समर में शामिल था, परन्तु उसकी सेना असली युद्ध-स्थल तक नहीं पहुँच पाई; केवल चीन के समुद्रतट पर और कुछ इधर-उधर ही उसने अपने पराक्रम दिखलाए। इसलिए जापान को इस युद्ध से कोई क्षति नहीं हुई; बल्कि उसके व्यवसाय-धन्धों की बड़ी उन्नति हुई। जापानी कपड़ा और अन्य प्रकार का माल भारत के प्रत्येक नगर और क़स्बों में पहुँच गया और यूरोपीय माल की अपेक्षा अधिक सस्ता होने से ख़ूब बिकने लगा।

महासमर से पहले ही सम्पूर्ण एशिया यूरोपीय लोगों से और विशेषकर अङ्गरेज़ और फ़्रान्सीसी तथा रूसियों से घृणा करने लग गया था। एशिया का सर्वाधिक भाग इन्हीं तीन राष्ट्रों के या तो अधीन था, या आर्थिक मामलों में इनके पञ्जे में फँसा हुआ था। भारतवर्ष, अफ़ग़ानिस्तान और ईरान अङ्गरेज़ों की चालों को और क्रूरताओं को देख चुके थे और तुर्की से अफ़ग़ानिस्तान तक का मुसलिम प्रदेश तथा साइबेरिया और चीन रूस की आक्रमणात्मक नीति से तङ्ग थे। फ़्रेञ्च-इण्डोचायना और सीरिया आदि फ़्रान्स से घृणा करते थे। अन्य यूरोपीय राष्ट्रों से भी एशिया वालों को कोई प्रेम नहीं था। इसलिए जब युद्ध छिड़ा, तो सब लोग गोरी जातियों के सर्वनाश की प्रतीक्षा करने लगे। जब तुर्की इस समर में सम्मिलित हो गया और सुलतान-ख़लीफ़ा ने सब मुसलमानों को जिहाद करने के लिए आह्वान किया तो मुसलिम जगत में विशेष प्रक्षोभ नहीं हुआ। मुसलिम राजनैतिक नेता नहीं चाहते थे कि मुसलमान सैनिक तो ख़ून बहावें और एक यूरोपीय राष्ट्र को लाभ हो। उनका कहना था कि जर्मनी या इङ्गलैण्ड दोनों में से कोई भी हारे, उनकी कोई क्षति नहीं है। मुसलमानों का हित तो इसी में है कि यूरोपीय राष्ट्र परस्पर लड़ कर निर्बल हो जावें। मुसलिम नेताओं की सलाह थी कि परस्पर के महायुद्ध से परि-

श्रान्त और क्षीण होकर जब यूरोप के राष्ट्र एक तरफ़ बैठ जावेंगे, तब मुसलमानों को अपनी स्वतन्त्रता प्राप्त करने का प्रयत्न करना चाहिए। भारतवर्ष में रँगरूटों की अनुचित प्रकार से भर्ती और भारत-रक्षा क़ानून के अत्यधिक उपयोग के कारण अङ्गरेज़ों की विजय-कामना करने वाले बहुत कम थे। युद्ध के आरम्भ-समय लोकमान्य तिलक जेल से छूट चुके थे और विपिनचन्द्र पाल के साथ वे स्वराज्य का आन्दोलन बड़ी तेज़ी के साथ करने लग गए थे। युद्ध छिड़ने के बाद अङ्गरेज़ों ने मिश्र पर अपना आधिपत्य जमा कर, वहाँ सैनिक शासन आरम्भ कर दिया था और ईराक़, सीरिया, फ़लस्तीन तथा हजाज पर भी उन्होंने अधिकार जमा लिया था। इन देशों पर अपना शासन स्थापित करते हुए अङ्गरेज़ों ने प्रतिज्ञाएँ की थीं, कि उनका शासन अस्थायी रहेगा और इन देशों को शीघ्र ही स्वतन्त्रता प्राप्त हो जावेगी। इन प्रतिज्ञाओं की निस्सारता को लोग शीघ्र ही समझ गए और इसका विरोध करना आरम्भ कर दिया। भारत के मुसलमानों में भी इसके कारण बहुत असन्तोष फैला। सन् १९१७ में रूस में राज्य-विप्लव हुआ और प्रसिद्ध साम्यवादी नेता ने रूस के अधिकृत देशों के साथ उदारनीति का अनुसरण करना आरम्भ किया। तुर्की, ईरान और अफ़ग़ानिस्तान के साथ रूस ने ऐसी सन्धियाँ कीं, जिसके कारण ये देश उन्नति-मार्ग की ओर बढ़ने लगे; मध्य-एशिया और साइबेरिया में उसने कई छोटे-छोटे प्रजातन्त्र राज्य स्थापित कर दिए और जो जातियाँ अत्यन्त अशिक्षित, असभ्य और अयोग्य समझी जाती थीं, उनको अत्यन्त उन्नत शासन के अधिकार बात की बात में देकर संसार को चकित कर दिया। मित्र राष्ट्रों ने रूस का घोर विरोध किया और साम्यवादी विचारों के प्रचार को रोकने के लिए उन्होंने असाधारण प्रयत्न किए। इसके कारण एशिया के मज़दूरों को पता चल गया कि पूँजीवाद और साम्राज्यवाद दोनों सहोदर भाई हैं!

महासमर से पहले एशिया के सम्पन्न लोगों ने ही यूरोप की यात्रा की थी और उन्हीं लोगों को यूरोप के सामाजिक तथा राजनैतिक जीवन का पता था। जिन लोगों ने यूरोप के साहित्य का अध्ययन किया था, उन पर पश्चिमीय सभ्यता का गहरा प्रभाव पड़ चुका था, परन्तु तो भी अधिकांश एशिया-वासियों के लिए गोरा आदमी सन् १९१४ तक प्रायः एक प्रकार का हौवा ही था। जब महासमर में एशिया के सैनिक सम्मिलित हुए तो यूरोप और एशिया का वास्तविक सम्पर्क हुआ। विद्वानों ने और राजनीतिज्ञों ने अब तक तो यूरोप के उच्च साहित्य, विज्ञान और स्वातन्त्र्य-प्रेम का ही अध्ययन किया था, परन्तु अब एशिया के अशिक्षित सैनिकों ने यूरोप के सैनिक देखे, उनके साथ-साथ वे समर-भूमि में लड़े, उनका हँसी-मज़ाक़ किया और उनकी निर्बलताओं को देखा। यूरोप की युवतियों की स्वच्छन्दता, यूरोप के समाज का अधःपतन, यूरोप के राष्ट्रों की अमानुषिक स्वार्थ-परायणता, समृद्ध नगरों का आश्चर्यकारी वैभव, कल्पनातीत विलास, गोरों का अभिमान और औद्धत्य—ये सब एशिया के सैनिकों ने अपनी आँखों से देखा। समर समाप्त होने पर वापस आकर उन्होंने अपने अनुभव अपने गाँव वालों को सुनाए। झूठी और सच्ची अनेक प्रकार की कथाएँ यूरोप के विषय में फैलने लगीं। जनसाधारण, कृषक और मज़दूर सब अब जान गए कि गोरे लोग अलौकिक मनुष्य नहीं हैं। यूरोप का पर्दा फ़ाश हो गया। उसका नग्न चरित्र सम्पूर्ण एशिया ने देख लिया।

## महासमर के पश्चात

महासमर के समय मित्र-मण्डल ने गला फाड़-फाड़ कर कई बार घोषणाएँ की थीं कि युद्ध का ध्येय है जर्मन साम्राज्यवाद का अन्त करके, संसार में शान्ति तथा स्वातन्त्र्य की स्थापना करना। कहा जाता था कि युद्ध का अन्त करने के लिए यह युद्ध हो रहा है। पर वास्तव में निर्बल साम्राज्यवाद का अन्त करके एक प्रबल और दुर्धर्ष साम्राज्यवाद को स्थापित करने के लिए यह सब यत्न था। जब भारतवर्ष में भारत-रक्षा क़ानून का अन्धाधुन्ध प्रयोग होने लगा, ईराक़, फ़लस्तीन, सीरिया और ट्रान्स-जॉरडन को अङ्गरेज़ तथा फ़्रान्सीसियों ने और शान्तुङ्ग को जापानियों ने अधिकृत कर लिया और लॉर्ड बालफ़ोर ने यहूदियों की "राष्ट्रीय गृह" की नवीन नीति उत्पन्न की तो संसार समझ गया कि युद्ध का असली उद्देश्य क्या है? समर-समाप्ति से पूर्व ही मित्र-मण्डल में तुर्की राज्य के बँटवारे के सम्बन्ध में गुप्त अहदनामे हो चुके थे और भारतवर्ष की दासत्व-श्रृङ्खलाओं को सुदृढ़

करने के प्रयत्न किए जा रहे थे। एशिया के सब राजनीतिज्ञ नेताओं को अनुमान हो गया था कि महायुद्ध की समाप्ति के बाद विजयी मित्र किस नीति का अनुसरण करेंगे। इसमें कोई सन्देह नहीं कि यदि सन् १९१७ में रूस में राज्य-विप्लव होकर साम्यवाद की स्थापना न हो जाती, तो युद्ध के बाद ब्रह्मा से मिश्र तक का भूखण्ड इङ्गलैण्ड के आधिपत्य में होता और फ्रान्स, यूनान इटली आदि देशों को भी इसमें व्यापार आदि सम्बन्धी कई अधिकार मिल जाते।

## रूस और एशिया

सन् १९१७ में रूस में राज्य-विप्लव हो गया और साम्यवादी शासन की स्थापना हो गई। इसका नेता और विधाता था लेनिन। वह अद्भुत आन्दोलक, अप्रतिभ प्रबन्धक, आकर्षक नेता और अपूर्व विचारक था। वर्तमान जगत के निर्माण में इसका भारी हाथ है। साम्यवाद के जिन सिद्धान्तों को महर्षि कार्ल मार्क्स ने १९वीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में प्रचलित किया था, उन्हीं सिद्धान्तों को लेनिन ने बीसवीं शताब्दी के आरम्भ में कार्यरूप में परिणत कर दिखाया और जगत के सामने ऐसा शासन-विधान और समाज-सङ्गठन उपस्थित किया, जिसको लोग केवल कल्पना-क्षेत्र का विषय समझते थे। जो भारतवर्ष अशोक, चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य, अकबर, और अहल्याबाई-जैसे उत्तम शासकों से गौरवान्वित है और गाँधी, जवाहरलाल जैसे राजनीतिज्ञों से विभूषित है, उसको अङ्गरेज़ महाप्रभु अब तक स्वराज्य के योग्य नहीं समझते। फ़िलिपाइन्स टापुओं को, स्वतन्त्रता की डींग हाँकने वाले अमेरिका ने अब तक दासता की बेड़ियों में जकड़ रक्खा है। फ्रेञ्च इण्डोचायना आदि का फ़्रान्स पिण्ड नहीं छोड़ना चाहता। गोवा, मेकाव आदि को



अफ़ग़ानिस्तान के देशभक्त, सुधार-प्रिय ( भूतपूर्व ) शाह अमानुल्ला

पोर्तुगाल अब तक कस कर दबाए बैठा हुआ है। इतने पर भी ये राष्ट्र अपने आपको सभ्य और उन्नत कहते हैं। कौन नहीं जानता कि साइबेरिया और पश्चिमी तुर्किस्तान, जो रूस के अधीन थे, सन् १९१७ तक अत्यन्त असभ्य अवस्था में थे। सैकड़ों मीलों तक न रेल थी, न तार था। वर्तमान विज्ञान और शिक्षा वहाँ पहुँचने भी नहीं पाई थी। हज़ारों में इने-गिने आदमी लिख-पढ़ सकते थे। पाठकों ने साइबेरिया या तुर्किस्तान के किसी नेता, लेखक, सम्पादक, कवि या वैज्ञानिक का नाम भी नहीं



रूसी स्त्रियाँ फ़ौजी क़वायद कर रही हैं

सुना होगा। जो देश ऐसी अवनत अवस्था में थे, उनको भी लेनिन ने ज़ार का पतन और साम्यवाद शासन का स्थापन होते ही प्रजातन्त्र बना दिया। इस समय ख़ीवा से लेकर ब्लाडिवास्टक तक का प्रदेश कई छोटे-छोटे प्रजातन्त्रों में विभक्त है। लेनिन ने इन प्रदेशों को स्वतन्त्र करते हुए और वहाँ प्रजातन्त्र शासन की स्थापना करते हुए यह सोचा, कि रूस का शासन हटते ही ये लोग परस्पर कट मरेंगे, ख़ीवा, बुख़ारा, ताशक़न्द आदि के ख़ाँ लोगों के साथ जो अहदनामे रूसी सरकार ने कर रक्खे थे, उनका उल्लङ्घन होगा और रूसी लोग वहाँ उच्च पद न पा सकेंगे। लेनिन अङ्गरेज़ी राजनीतिज्ञों की भाँति साम्राज्यवादी नहीं था, वरना वह भी ऐसी ही बातें करता। साइबेरिया और तुर्किस्तान में प्रजातन्त्र राज्य स्थापित हो जाने से वहाँ राजनैतिक, आर्थिक तथा सामाजिक उन्नति ज़ोर के साथ हो रही है और धार्मिक-कट्टरता नाम को भी नहीं रही है। तुर्किस्तान और साइबेरिया में रेडियो द्वारा आजकल शिक्षा तथा स्वास्थ्य के नियमों का प्रचार किया जा रहा है, जगह-जगह स्कूल खोले जा रहे हैं, सबको मताधिकार देकर राजनैतिक विषयों में भाग लेने के लिए उत्साहित किया जा रहा है और पर्दा की प्रथा ही नहीं हटा दी गई है, बल्कि स्त्रियों को पुरुषों के समान अधिकार दे दिए गए हैं। तुर्किस्तान में जो मुसलमान स्त्रियाँ सन् १९१७ तक मकान की चहारदीवारी के अन्दर बन्द रहती थीं, वे अब यूरोपीय पोशाक पहन कर बाज़ारों में घूम सकती हैं, सिनेमा में जा

सकती हैं, पुरुषों के साथ दावतों में खा सकती हैं, यहाँ तक कि सैनिक शिक्षा भी उनके लिए अनिवार्य हो गई है। ज़ेबेस्तान के प्रजातन्त्र राज्य की उप-प्रधान इस समय एक महिला हैं, जिनका नाम है अबीदवा। यह एक मुसलमान देवी हैं, जिनको ग्यारह वर्ष की अवस्था में एक विलासी ख़ान ने उनके मोहक लावण्य के कारण ख़रीद लिया था और अनेक सुन्दरी युवतियों से भरे हुए अपने अन्तःपुर में एक बन्दी की भाँति वर्षों तक रक्खा था !!

रूसी ज़ार ने तुर्की, ईरान, और अफ़ग़ानिस्तान के साथ जो स्वार्थपूर्ण सन्धियाँ कर रक्खी थीं, उनको भी साम्यवादी सरकार ने रद्द कर दिया। इन तीनों मुसलिम देशों को ज़ार के समय रूसी सेनाएँ सरहद पर घेरे रहती थीं और इनको सदैव आक्रमण का भय रहता था। ईरान का उत्तरी भाग तो सब रूस-सरकार के ही अधीन था। लेनिन ने इस आक्रमणात्मक नीति को त्याग दिया और इन देशों के साथ नई सन्धियाँ कर लीं, जिनके अनुकूल इन पर रूस का कोई दबाव नहीं रहा।

इङ्गलैण्ड और अन्य साम्राज्यवादी सरकारों ने लेनिन के विचारों के प्रचार को रोकने के अनेक यत्न किए, तो भी साम्यवाद की लहर समस्त एशिया में फैल ही गई। चीन में इसका सर्वाधिक प्रभाव पड़ा और वर्तमान चीन का विधाता स्वर्गीय डॉक्टर सनयातसेन साम्यवादी विचारों का पक्का पुजारी बन गया। डॉक्टर सन प्रजातन्त्रवाद, राष्ट्रीयता और साम्यवाद—इन तीन सिद्धान्तों को लोक-सिद्धान्त कहता था और अपने भाषणों में इनकी विस्तृत व्याख्या किया करता था। परिस्थिति के अनुकूल उसने अपने साम्यवाद का कुछ रूपान्तर कर दिया था, पर स्थूलतः उसके विचार लेनिन से मिलते-जुलते थे। सन् १९१२ में प्रजातन्त्र स्थापित होने के बाद जब पुनः युआन शिःकाई ने निरङ्कुश सत्ता की स्थापना का यत्न शुरू किया, तब से सन् १९२६ तक डॉक्टर सन अपने सिद्धान्तों का प्रचार करता रहा और अदम्य उत्साह के साथ गृह-कलह के घोर अन्धकार में भी प्रजातन्त्र राज्य के भव्य प्रकाश को देखने की आशा करता रहा। यह क्रूर काल का निर्दय विधान था कि अपनी जीवन-लीला संवरण करते समय भी डॉक्टर सन प्रजातन्त्र के विजयनाद को न सुन सका। उसकी मृत्यु के कुछ मास बाद ही उसका परिश्रम सफल हुआ और प्रजातन्त्र दल की विजय हो गई।

## एशिया में स्वातन्त्र्य संग्राम

उधर यूरोप में समर-ध्वनि बन्द हुई, इधर एशिया के समस्त देशों में अपूर्व प्रक्षोभ उत्पन्न हुआ। जब सन्धि-परिषद का अधिवेशन आरम्भ हुआ तो पता चला कि विजयी राष्ट्र तुर्की को लुञ्ज-पुञ्ज करके शक्तिहीन करना चाहते हैं, और ईराक़, फ़लस्तीन आदि को अपने पञ्जे में फँसाना चाहते हैं। भारतवर्ष में पहिले ही असन्तोष था, परन्तु समर-समय में उसने इङ्गलैण्ड को जो धन-जन की सहायता दी थी, उससे देश आशा करने लगा



रूसी तुर्किस्तान की अदालत में महिला-जज

था कि शायद कृतज्ञता प्रकट करते हुए इङ्गलैण्ड उसका पिण्ड छोड़ दे। वास्तव में यह अत्यन्त उच्च आशा थी। इसलिए सन् १९१९ के सुधारों से भारतवर्ष को अत्यन्त असन्तोष हुआ। चीन में इस समय साम्यवादी-दल ज़ोर पकड़ने लगा और जापान में भी मज़दूर-दल अपने अधिकारों की प्राप्ति तथा कष्टों के निवारण के लिए आन्दोलन करने लगा। फ़ारमोसा, फ़िलिपाइन आदि द्वीपों के लोगों में भी असन्तोष बढ़ गया। और समस्त एशिया में प्रजातन्त्र, स्वातन्त्र्य, साम्य की ध्वनि गूँजने लगी। बूढ़ा सिंह गर्ज कर खड़ा हो गया। गोरे-संसार का आसन डगमगाने लगा !

जब विजयी मित्रों की संयुक्त सेना ने क़ुस्तुन्तुनिया पर क़ब्ज़ा करके सुलतान ख़लीफ़ा को अपने हाथ की कठपुतली बना लिया तो कमालपाशा ने अङ्गोरा में राष्ट्रीय दल का सङ्गठन करके राष्ट्रीय सरकार की स्थापना

कर दी और यह घोषित किया कि सुलतान ख़लीफ़ा की सरकार तुर्की-सरकार नहीं है। पङ्गु सरकार के साथ विजयी राष्ट्र जो सन्धि करेंगे, वह तुर्की राष्ट्र को मान्य नहीं होगी। कमालपाशा के उत्साहपूर्ण पौरुष और निर्मल देश-प्रेम ने सम्पूर्ण तुर्की जाति में नवीन जीवन का सञ्चार कर दिया। निरन्तर चार वर्ष के युद्ध की थकान को भूल कर तुर्की सैनिक अपनी मातृभूमि की रक्षा के लिए कमालपाशा के राष्ट्रीय झण्डे के नीचे एकत्र होने लगे। उधर जब यूनान ने देखा कि इङ्गलैण्ड,



तुर्की के वर्तमान विधाता मुस्तफ़ा कमालपाशा

फ़्रान्स, इटली, इन तीनों को तो तुर्की राज्य के विभाग से लाभ हुआ है, परन्तु उसको कुछ नहीं मिला तो वह भी विजयी राष्ट्रों की अनुमति और सहायता से तुर्की की ओर बढ़ा। स्मरना पर यूनानी सेना ने आधिपत्य जमा लिया। आस-पास के प्रदेश को भी यूनानियों ने जीत लिया। बहाना यह था, कि इस हिस्से में यूनानी लोगों की बस्तियाँ थीं। यूनानियों ने पराजित देश में अनेक क्रूरताएँ करना आरम्भ किया और यूनानी सेनाएँ लगातार आगे ही बढ़ती रहीं। इस घटना ने तुर्की को अत्यन्त उत्तेजित कर दिया और मुस्तफ़ा कमालपाशा ने देश की मान-रक्षा करने का प्रण किया। तुर्की और यूनानी-सेना में कई लड़ाइयाँ हुईं। कभी एक पक्ष हारता था, कभी दूसरा। फिर लण्डन में फ़्रान्स, तुर्की, इङ्गलैण्ड और यूनान के प्रतिनिधियों की सभा हुई। इसमें अङ्गोरा-सरकार के प्रतिनिधि ही बुलाए गए थे। इस सभा में कुछ समझौता न हो सका, परन्तु इङ्गलैण्ड और फ़्रान्स ने यूनान का साथ देना छोड़ दिया। तो भी यूनानी-सेना नव-उत्साह के साथ लड़ती रही और वह अङ्गोरा के निकट पहुँच गई। कमालपाशा की सरकार के लिए यह जीवन-मरण का प्रश्न था। सम्पूर्ण देश को इस युद्ध में सम्मिलित होने के लिए आह्वान किया गया। कमालपाशा के निमन्त्रण से कृषक, मज़दूर, व्यापारी, विद्यार्थी आदि सब रणाङ्गण में उपस्थित होने को उत्सुक हो गए। अङ्गोरा नगर के पास सकारिया नदी के तट पर भारी युद्ध हुआ। संसार के वर्तमान इतिहास में यह अपूर्व और अत्यन्त महत्वपूर्ण युद्ध था। ३६ घण्टे तक कमालपाशा निरन्तर लड़ता रहा। ज़ख़्मी होने पर भी उसने विश्राम नहीं लिया। मातृभूमि की रक्षा के लिए युद्धस्थल में वह सिंह-गर्जन करता रहा। शरीर से रक्त-धारा बह रही थी, पर तो भी वह सैनिकों को उत्साहित करता जाता था और अपने जीवन-मरण की उसको चिन्ता नहीं थी। अपने नायक का यह अप्रतिभ साहस और देश-प्रेम देख कर तुर्की सैनिक रणमत्त हो गए। देश-प्रेम की मदिरा में चूर होकर वे ऐसे लड़े कि यूनानी सेना के छक्के छूट गए और वह खेत छोड़ भागी! इसके बाद तुर्की सेना ने उसको खदेड़ कर कुछ दिन में अपने देश से निकाल दिया। लोसान की सन्धि में विजयी मित्रों ने तुर्की की सब उचित शर्तों को मान लिया, सुलतान ख़लीफ़ा सिंहासन छोड़ कर यूरोप भाग गया और तुर्की में प्रजा-तन्त्र राज्य की स्थापना हो गई। देश ने कमालपाशा को राष्ट्रपति बनाया!

ईराक़ और फ़लस्तीन में भी अङ्गरेज़ों के 'संरक्षक शासन' का घोर विरोध होने लगा। ईराक़ियों ने कई सभाओं में इसका विरोध किया और जब शान्तिमय आन्दोलन निष्फल हुआ तो सशस्त्र बलवे होने लगे। तब सन् १९२२—२७ के बीच तीन बार सन्धियाँ हुईं, जिसके अनुकूल इस संरक्षक शासन की अवधि पहले

३० फिर २० और तदनन्तर ९ वर्ष निश्चित की गई। अन्तिम सन्धि के अनुकूल अगले वर्ष अङ्गरेज़ देवों को ईराक़ से प्रस्थान कर जाना चाहिए, परन्तु पता नहीं क्या होगा ? फ़लस्तीन में बालफ़ोर घोषणा के अनुकूल यहूदियों को बसाया जाने लगा और उनको कई प्रकार की रियायतें दी जाने लगीं। यह वहाँ के अरब लोगों को निर्बल करने का तथा फिर पारस्परिक झगड़ों का बहाना लेकर अङ्गरेज़ी-पैर हमेशा जमाए रखने का प्रयत्न था। इस नीति का फ़लस्तीन ने घोर विरोध किया और इसी नीति के कारण अरबियों और यहूदियों में कई बार झगड़े हुए। अभी कुछ समय पूर्व "रोती हुई दीवार" वेलिङ्ग वाल के सम्बन्ध में जो रक्तपात हुआ था सो पाठकों को याद ही होगा। अरब लोगों के अविश्रान्त आन्दोलन के फल-स्वरूप अब इङ्गलैण्ड की सरकार ने घोषणा की है कि फ़लस्तीन में यहूदियों की संख्या अधिक नहीं बढ़ाई जावेगी। परन्तु उधर यहूदियों का भी आन्दोलन जारी है। सम्भव है उसका बहाना लेकर इङ्गलैण्ड के राजनीतिज्ञ पुनः अपनी नीति को बदल दें, और बदलें भी क्यों नहीं, फ़लस्तीन को अपने चङ्गुल में फँसाए रखने से उनको लाभ भी तो है। अभी उस दिन एक विद्वान अङ्गरेज़ राजनीतिज्ञ ने कहा था, कि फ़लस्तीन अङ्गरेज़ों के लिए बड़ा महत्वपूर्ण प्रदेश है। यह स्वेज़ की नहर के पास है, जो भारतवर्ष का मार्ग है, यहाँ वायुयानों का स्टेशन है, यह मिश्र के पास है, यहाँ तक मसूल से पेट्रोलियम की पाइप लाइन आने वाली है, आदि। इन मियाँ जी का यह ख़्याल है कि भारतवर्ष में उनका राज्य हमेशा ही बना रहेगा।

अपने व्यापार की वृद्धि करने तथा अपने साम्पत्तिक सङ्कट का निवारण करने के लिए फ़्रान्स ने सीरिया पर "संरक्षकता" स्थापित कर ली। राष्ट्र-सङ्घ से फ़्रान्स ने यह कहा कि सीरिया में ईसाइयों की बस्ती काफ़ी है और वहाँ फ़्रेञ्च संस्कृति का प्रचार है, इसलिए यह देश जब तक स्वराज्य के योग्य न हो जावे, तब तक वहाँ फ़्रेञ्च संरक्षकता की आवश्यकता है। सीरिया ने आरम्भ से ही इसका विरोध किया, पर सुनता कौन ? संरक्षकता स्थापित करके फ़्रेञ्च ने सीरिया का रक्त चूसना आरम्भ किया और भेद-नीति का अनुसरण होने लगा। ईसाई, मुसलमान और यहूदियों को आपस में फोड़ा जाने लगा। फ़्रेञ्च भाषा राज-भाषा बना दी गई। इन चालों को सीरिया-निवासी शीघ्र ही समझ गए और स्वातन्त्र्य संग्राम आरम्भ हो गया। यह अरबियों की एक ड्रूज़ जाति ने शुरू किया, परन्तु फिर प्रायः सब इसमें सम्मिलित हो गए। इस संग्राम का नेता था सुलतान पाशा अल अत्राशी। यह युद्ध देश-व्यापी हो गया और फ़्रेञ्च शासन इसके कारण पङ्गु हो गया। फ़्रेञ्च-सरकार ने इस घटना की ख़बरों को कई मास तक गुप्त रक्खा और अन्त में जब यह संसार में फैल गई तो फ़्रान्स ने यह कहना शुरू किया, कि यह कुछ



कमालपाशा की सुयोग्य धर्मपत्नी श्रीमती लतीफ़ा हानूम

लुटेरों का बलवा है, यह राष्ट्रीय आकांक्षाओं का स्फुटिकरण नहीं है और न अधिकांश सीरियावासी इसमें सम्मिलित हैं। युद्ध बढ़ता ही गया और फ़्रेञ्च सत्ता के सामने एक विकट समस्या उपस्थित हो गई। तब अपनी संरक्षकता को बनाए रखने के लिए फ़्रेञ्च सरकार ने दमिश्क नगर में गोलों की वर्षा करके जलियाँवाला बाग़ के हत्या-काण्ड को भी मात कर दिया। इसमें कितने ही नर-नारी और बच्चों का संहार हुआ और लाखों की

सम्पत्ति का विनाश हुआ। दमिश्क में जो राष्ट्रीय शासन स्थापित हो गया था, उसका अन्त हो गया।



सीरिया के प्राण—सुलतान पाशा अल अत्राशी

सन् १९२७ के मार्च में सुलतान पाशा अल अत्राशी का देहान्त हो गया, जिसके कारण राष्ट्रीय संग्राम को बड़ा धक्का लगा और फ़्रेञ्च सरकार कुछ समय के लिए निर्विघ्न हो गई। फिर भी जब राष्ट्रीयता की एक बार जाग्रति हो जाती है तो फिर उसका शान्त होना सम्भव नहीं है। सीरिया में असन्तोष जारी रहा और सरकार को उत्तरदायी शासन का आरम्भ करना पड़ा। अब केवल समय की बात है कि सीरिया कब पूर्ण स्वातन्त्र्य प्राप्त करता है। अरब और हजाज में अङ्गरेज़ों की सहायता से हुसैन बादशाह बना हुआ था और एक समय वह ख़लीफ़ा बनने का भी स्वप्न देखने लगा था। परन्तु कुछ मास बाद ही अब्दुल वहाब ने मक्का-मदीना पर आक्रमण करके इन नगरों पर अपना अधिकार स्थापित कर लिया। अब्दुल वहाब केवल अपने ही बाहुबल से अरब और हजाज का बादशाह बना था, इसलिए उसको अङ्गरेज़ों या अन्य लोगों का मुँह ताकने की आवश्यकता नहीं थी। इसलिए अङ्गरेज़ों के साथ जो उसकी सन्धि हुई, वह वैसी ही हुई जैसी एक स्वतन्त्र राज्य की दूसरे स्वतन्त्र राज्य के साथ होनी चाहिए।

सन् १९१६ के लगभग ईरान में अपूर्व जाग्रति हुई। पार्लामेण्ट शाह की अपव्ययता का और विदेशियों के हस्तक्षेप का घोर विरोध करने लगी। सन् १९१७ में रूस की साम्यवादी सरकार ने अपनी आक्रमणात्मक नीति को त्याग दिया और ईरान के साथ मैत्री स्थापित कर ली। नई सन्धि की शर्तें अत्यन्त उदार रक्खी गईं। उत्तरी ईरान में युद्ध के समय और उससे पूर्व रूस ने जो रेलवे, सड़कें, और मकान बनवाए थे, वे सब उसने ईरान की भेंट कर दिए और विपत्ति के समय सहायता करने का वचन दिया। इसी समय रिज़ाअली नामक



वर्तमान ईरान के विधाता रिजाअली पहेलवी

एक सैनिक नेता कार्यक्षेत्र में अवतीर्ण हुआ। यह पहिले दक्षिण में एक कम्पनी का कप्तान था। नैसर्गिक नेतृत्व-

निपुणता के कारण यह राष्ट्रीय आन्दोलन के समय जनता का विश्वास-भाजन बन गया और कुछ मास



ईरान के निर्वासित बादशाह अहमद शाह

के कार्य के बाद ही यह सेना-सचिव के पद पर नियुक्त हुआ। रिज़ाअली की उत्तरोत्तर बढ़ती हुई शक्ति और लोक-प्रियता को ईरान का शाह अहमद नहीं रोक सका। वह अपनी अपव्ययता और देशहितोपेक्षिता के कारण जनता में अत्यन्त अप्रिय था। जब उसने देखा कि निर्बल होकर राज्य-सिंहासन पर बैठे रहना अधिक समय तक नहीं निभेगा, तो वह सिंहासन त्याग कर यूरोप चला गया और वहाँ अपने जीवन के शेष दिन उसने बिताए। रिज़ाअली पहले तो कुछ समय तक राष्ट्र-पति बना रहा और फिर उसने शाह की पदवी धारण कर ली, परन्तु पार्लामेण्ट के अधिकार बढ़ाए गए और शासन का उद्देश्य देश की उन्नति मान लिया गया।

सन् १९१७ के बाद रूसी सीमा की ओर अफ़ग़ानिस्तान को कोई भय नहीं रहा। जब एक तरफ़ का खटका हट गया तो अमीर दूसरी तरफ़ का अर्थात् भारतवर्ष की तरफ़ का भी खटका मिटाने की चिन्ता करने लगा। इसी समय महमूद तार्ज़ी के लेखों से अफ़ग़ान-जनता और अमीर दोनों में पूर्ण स्वतन्त्रता की अभिलाषा प्रबल हो गई। उस समय भारतवर्ष में जलियान-वाला बाग़ का हत्याकाण्ड हो चुका था और पञ्जाब में सरकार के प्रति घोर असन्तोष था। शायद इस परिस्थिति से लाभ उठाने के लिए अमीर अमानुल्ला ने भारतीय सीमा की ओर अपनी सेना को बढ़ाया और भारत-सरकार के साथ युद्ध-घोषणा कर दी। अर्से तक यह युद्ध जारी रहा और अङ्गरेज़ी सेना ने इसमें वायुयानों का ख़ूब प्रयोग किया। अङ्गरेज़ी सरकार कहती थी, हम जीत रहे हैं और अमानुल्ला कहता था हम जीत रहे हैं! वास्तव में दोनों ही जीत रहे थे और दोनों ही हार रहे



पुरुष-वेष में डॉक्टर सनयातसेन की धर्मपत्नी

थे! आख़िर रावलपिण्डी में सन्धि हो गई और अफ़ग़ानिस्तान को पूर्ण स्वतन्त्र राष्ट्र मान लिया गया।

रूसी तुर्किस्तान में सोवियट सरकार ने सन् १९१७

में प्रजातन्त्र राज्य स्थापित कर दिया और निरङ्कुश शासकों को इधर-उधर विदा कर दिया। बुख़ारा का अमीर सैयद मीर आलम ख़ाँ अपनी पैतृक सम्पत्ति छोड़ कर काबुल भाग आया। अभी इसने राष्ट्र-सङ्घ को एक अर्ज़ी दी थी, जिसमें लिखा था कि मैं ४२ करोड़ रुपए की निधि बुख़ारा में छोड़ कर आया हूँ। इसकी प्रजा की संख्या १२॥ लाख थी। ऐसे धन-लोलुप, विलासी और निरङ्कुश शासकों



महात्मा गाँधी

का सोवियट सरकार ने अन्त करके, आक्रान्त जनता का बड़ा उपकार किया है। साइबेरिया में ऐसे अनेक प्रजातन्त्र राज्य स्थापित कर दिए गए। इनके द्वारा साम्यवादी विचारों की बाढ़ चीन और जापान की ओर भी बढ़ने लगी। इसको रोकने के लिए जापान ने दो-तीन वर्ष तक भारी प्रयत्न किया और अमेरिका ने इसमें जापान की सहायता की। व्लाडीवास्टक के आस-पास का प्रदेश अर्से तक जापान ने अपने अधिकार में रक्खा और साम्यवादी लोगों को पशुओं की भाँति जहाँ-तहाँ गोलियों से मारा। व्लाडीवास्टक में तीन मास तक फ़ौजी शासन रहा। जब प्रजातन्त्र राज्यों की नींव सुदृढ़ हो गई और जापान ने देखा, कि इस प्रकार के आक्रमणों से विचार-धाराएँ मुड़ नहीं सकतीं, तो सेनाएँ वापस बुलाई गईं। पिछले पन्द्रह वर्ष से जापान साम्राज्यवादी बन रहा है।

कोरिया के राष्ट्रीय आन्दोलन को उसने अमानुषिक क्रूरता के साथ दबाया था, जिसका उल्लेख पहिले ही किया जा चुका है। इस समय फ़ारमूसा द्वीप में भी स्वतन्त्रता का संग्राम जारी है। जैसे अङ्गरेज़ लोग भारतवर्ष को दाँतों से पकड़े हुए हैं, उसी प्रकार जापानी भी फ़ारमूसा द्वीप को अपना भारतवर्ष समझते हैं और उसका पिण्ड नहीं छोड़ना चाहते।

फ़ारमूसा में अहिंसात्मक संग्राम जारी है। हाल ही में पूर्व फ़ारमूसा के निवासियों ने कितने ही जापानियों का बध कर डाला, कितने ही जापानी लड़के-लड़कियों को ज़िन्दा जला दिया। फ़िलिपाइन्स टापू के लोग भी स्वतन्त्रता-प्राप्ति के लिए अधीर हो रहे हैं। परन्तु करें क्या? अनुनय-विनय द्वारा तो स्वतन्त्रता मिलती नहीं। बातों का उत्तर बातों में मिल जाता है।

अभी अमेरिका की प्रसिद्ध कन्या मेयो ने पुस्तक लिखी थी, जिसमें उसने बतलाया था कि फ़िलिपाइन्स-निवासी अत्यन्त असभ्य, अशिक्षित और अयोग्य हैं, इसलिए वहाँ अमेरिका का राज्य बना रहना आवश्यक है। इस अद्भुत कुमारी ने भारत के विषय में भी ऐसी ही एक पोथी लिख मारी है। जिससे हम जान सकते हैं कि फ़िलिपाइन्स के सम्बन्ध में उसकी बातें कहाँ तक सत्य होंगी।

डॉक्टर सनयातसेन नहीं चाहता था कि चीन यूरोपीय महासमर में किसी भी पक्ष की ओर सम्मिलित हो। उसकी कुशाग्र-बुद्धि को पता लग गया था कि शान्ति-स्थापना और स्वातन्त्र्य प्रचार की बातें केवल संसार को भुलावे में डालने के लिए हैं, वास्तव में दोनों पक्ष अपना स्वार्थ सिद्ध करने को लड़ रहे हैं। इसके अतिरिक्त यह भी स्पष्ट था कि गोरे राष्ट्र, विशेषकर अमेरिका और इङ्गलैण्ड चीनी राष्ट्रीयता के विरोधी थे और युआन शिकाई को निरङ्कुश बनने में सहायता देते थे। डॉक्टर सनयातसेन की नीति थी कि विदेशियों के साथ विरोध न बढ़ाया जावे और पहले अपने गृह-कलह को शान्त करके प्रजातन्त्र की स्थापना की जावे, तो भी गोरे लोग समझते थे कि प्रजासत्तात्मक चीन उनकी रक्त-शोषक नीति को सहन नहीं करेगा। इसलिए वे राष्ट्रीय जाग्रति को यथासम्भव दबाना चाहते थे। सब साम्राज्यवादी राष्ट्रों के पत्र सनयातसेन की निन्दा करते थे और युआन शिकाई आदि देशद्रोही स्वार्थियों की पीठ ठोंका करते थे। जब केण्टन की सभा ने बहुसम्मति से जर्मनी के विरुद्ध युद्ध करना निश्चय कर लिया तो डॉक्टर सन ने भी बहुसम्मति को स्वीकृत किया, परन्तु उसने स्पष्ट कह दिया था कि गोरों के सहयोग से कोई लाभ



राष्ट्रपति पं० जवाहरलाल नेहरू

नहीं है। अनुभवी नेता का वचन सत्य हुआ। वर्सेलीज़ की सन्धि-परिषद में चीन की किसी ने बात भी नहीं



नवीन ईराक़ के त्राता सुलतान इब्न सऊद वहाबी

पूछी और जापान जो चीन के साथ कई वर्षों से अत्याचार कर रहा था, वह जारी रहा। युद्ध होता रहा तब तक चीन को विदेशियों के स्वार्थमय हस्तक्षेप से छुटकारा रहा और उसने शिक्षा तथा व्यवसाय में अच्छी उन्नति की। पर उसकी राजनैतिक अवस्था अब भी अत्यन्त शोचनीय थी। कई प्रान्त निरङ्कुश सैनिकों ने दबा रक्खे थे और युआन शिकाई पार्लामेण्ट की कुछ परवाह नहीं करता था। उसके पतन के बाद कभी एक राष्ट्रपति बनता था और कभी दूसरा! वास्तव में कैन्द्रिक सत्ता नाम मात्र को थी। स्थान-स्थान पर शक्तिशाली सैनिकों ने अपना आधिपत्य जमा रक्खा था। दक्षिण में डॉक्टर सनयातसेन ने केण्टन नगर में राष्ट्रीय शासन स्थापित कर रक्खा था। उत्तर में सैनिक शासकों का और प्रजातन्त्र-विरोधी युआन शिकाई का अन्त करने के लिए डॉक्टर सन ने एक बार प्रयत्न किया, परन्तु उसको सफलता नहीं हुई। तब उसने कुओमिनटङ्ग (राष्ट्र-सङ्घ) को पुनः सङ्गठित किया। दक्षिण के क्वाँङ्गटुङ्ग प्रान्त को जीत कर वहाँ प्रजातन्त्र शासन की स्थापना की। कुओमिनटङ्ग में चीन के अनेक विद्वान, सैनिक, राजनीतिज्ञ, व्यापारी तथा राजकर्मचारी सम्मिलित हुए, डॉक्टर सन सबका प्रधान बना। सन् १९२२ से यह राष्ट्र-सङ्घ उन्नति करने लगा और क्रान्तिकारी विचार घर-घर में घुस गए। डॉक्टर सन ने लेनिन को बधाई का पत्र भेजा, और रूसी सरकार का दूत, जो केण्टन आया उसका उसने बड़ा सत्कार किया। साम्यवादी विचारों का प्रचार करने के लिए एक दल का सङ्गठन किया गया। डॉक्टर सन ने अङ्गरेज़ों के नाम एक अत्यन्त स्पष्ट और ज़ोरदार पत्र प्रकाशित किया, जिसमें उनकी आक्रमणात्मक नीति की निन्दा की और मिश्र, अमृतसर, जलियानवाला बाग़, हाँगकाङ्ग आदि स्थानों की



मोरक्को का बहादुर नेता अब्दुलकरीम

क्रूरताओं का उल्लेख किया। इसी समय रूस ने चीन के साथ जो ज़ार के शासन की सन्धियाँ थीं, उनको रद्द कर

दिया और चीन के साथ मित्रता स्थापित कर ली। डॉक्टर सन का दल दिन-दिन प्रबल होने लगा और देशद्रोही



अफ़ग़ानिस्तान के वर्तमान सम्राट नादिरशाह

स्वार्थी सैनिकों के आसन डगमगाने लगे। कुओमिन-टङ्ग भारतवर्ष की कॉङ्ग्रेस की भाँति देश का वास्तविक शासक बन गया। इसी समय सन् १९२५ के मार्च में वर्तमान चीन के विधाता डॉक्टर सन का देहान्त हो गया! उसके कुछ दिन बाद ही डॉक्टर सन के दल की विजय हुई और चीन में प्रजातन्त्र शासन वास्तव में स्थापित हो गया। विदेशियों के विशेषाधिकार सब रद्द कर दिए गए और जब इन लोगों ने शस्त्र-बल द्वारा अपने स्वार्थों को अक्षुण्ण रखने का प्रयत्न किया, तो इनके प्रति चीन में घृणा की बाढ़ उमड़ पड़ी। विदेशियों के मकान जला दिए गए, सामान नष्ट किया गया। कुछ लोगों का वध भी किया गया और ईसाई पादरियों को मार भगाया गया। इस अवस्था को देख कर इङ्गलैण्ड, अमेरिका और जापान ने अपने जहाज़ी बेड़े चीन के समुद्रतट के पास उसको त्रस्त करने के लिए जा खड़े किए, परन्तु चीन पूर्णरूपेण सजग हो चुका था, अब मीठी लूट का ज़माना गुज़र चुका था। इसलिए अपने बल का निष्फल प्रदर्शन करवा कर इन नव-सेनाओं को वापस बुला लिया गया। अपने विशेषाधिकार और रिआयतों के अन्त को भी इन देशों ने हृदय मसोस कर स्वीकार कर लिया।

यह खेद की बात है कि पिछले एक वर्ष से पुनः चीन में गृह-युद्ध आरम्भ हो गया और नानकिङ्ग की राष्ट्रीय सरकार सङ्कट में पड़ गई। इस राष्ट्रीय सरकार ने प्रान्तीय सैनिक शासकों से तो समझौता कर लिया था और आशा की जाती थी कि कुछ समय में वे भी उत्तरदायी शासक बन जावेंगे और समस्त चीन में प्रजा-तन्त्र शासन स्थापित हो जावेगा, परन्तु दुर्भाग्यवश यह न हो सका। उत्तर में पेकिङ्ग नगर में एक नए विरोधी दल ने राष्ट्रीय सरकार के विरुद्ध उत्पात खड़ा कर दिया



श्रीमती सरोजनी नायडू ( जेल में )

आपको एशियाई महिला-सम्मेलन की सभानेत्री नियुक्त करने का प्रस्ताव किया गया है।

और गृह-युद्ध आरम्भ हो गया। स्वर्गीय डॉक्टर सन-यातसेन की धर्मपत्नी भी इस विरोधी दल के साथ हैं।

यह दल साम्यवादी विचारों की ओर झुका हुआ है और इसका कहना है कि वर्तमान चीनी राष्ट्रीय सरकार ग़रीबों



तुर्की की आधुनिक महिलाएँ

की हितेच्छु नहीं है। अभी युद्ध जारी है, दोनों ओर हज़ारों सैनिक धराशायी हो चुके हैं। परमात्मा शीघ्र ही चीन में शान्ति स्थापित करे! कुछ भी हो, अब चीन जग गया है, अब वह दूसरों का दास नहीं बन सकता। उसको अपने पौरुष का पता लग गया है।

सन् १९१९ से आज तक जो हमारे देश में हुआ है सो किसको भूल सकता है। निस्सार शासन-सुधारों का दान और उसके साथ ही काले क़ानून का विधान, फिर जलियानवाला बाग़ का क़त्लेआम और पञ्जाब का फ़ौजी शासन, महात्मा जी के नेतृत्व में असहयोग-संग्राम और २० हज़ार वीरों का कारावास-गमन, चौरीचौरा का ख़ून और महात्मा जी का संग्राम-संवरण, महात्मा जी का क़ैद होना और स्वराज्य-दल का उदय होना, महात्मा जी का छूटना और खादी-प्रचार करना, नितान्त श्वेत कमीशन का आना और सर्वत्र उसका दुत्कारा जाना—ये सब घटनाएँ हमको कल की जान पड़ती हैं। गत दिसम्बर में विपन्न देश के योग्य पुत्र राष्ट्रपति जवाहरलाल ने देश के स्त्री-पुरुषों को खुल्लम-खुल्ला षड्यन्त्र में सम्मिलित होने का निमन्त्रण दिया और पूर्ण-स्वतन्त्रता की घोषणा की। महात्मा जी ने वायसराय को अत्यन्त साधुता और नम्रता से भरा हुआ अन्तिम चेतावनी का पत्र लिखा, जिसका दम्भपूर्ण उत्तर मिला। तब साबरमती का सन्त विदेशी शासन का अन्त करने के लिए अपने आश्रम से पैदल रवाना हुआ, जिसका पशु-बल-मत्त गोरी सरकार ने उपहास किया। जब अशान्ति की आग सर्वत्र फैल गई, तो दमन-चक्र चलना आरम्भ हुआ। अब लाठी, जेल और गोली साधारण सी बात हो गई है। ७० सहस्र से ऊपर नर-नारी और बालक कारागार में पड़े हुए हैं और न जाने कितने घायल हैं, कितने निराश्रय हैं और कितने रोज़ीहीन हैं! कौन कह सकता है कि यह संख्या कहाँ तक पहुँचेगी? भारत को अब आज़ादी की अदम्य प्यास है। गौराङ्ग-देव कहता है, ओस चाट लो



तुर्की की प्रसिद्ध महिला-नेत्री श्रीमती हलीदा अदीब हानूम

और प्यास बुझा लो। भारत अब सजग है, वह ओस नहीं चाटेगा।

अब एशिया जाग्रत हो गया। उसने यूरोप के विज्ञान को अपना लिया और जगदीशचन्द्र बोस जैसे वैज्ञानिक उत्पन्न कर दिए। उसके दुर्गम स्थान भी अब सुगम हो गए। चीन, साइबेरिया, तुर्किस्तान, ईरान, ईराक़, तुर्की, हज्जाज, भारतवर्ष, इण्डोचायना, सर्वत्र रेलें खुल गईं और हज़ारों मील मोटरों की सड़कें बन गईं एवं बनती जाती हैं। अफ़ग़ानिस्तान के वर्तमान शाह ने अभी हाल में ख़ैबर की घाटी से हेरात तक रेल बनाने का एक जर्मन कम्पनी को ठेका दिया है। इस रेल के बन जाने के बाद कलकत्ते से मॉस्को, व्लाडीवास्टक या पेकिन तक रेल-द्वारा यात्रा की जा सकेगी। इस समय भी एशिया के सब प्रसिद्ध नगरों में रेल या मोटर के द्वारा लोग जा सकते हैं।

एशिया के सम्पूर्ण देशों में आज़ादी की लहर है। जहाँ विदेशी हैं वहाँ विदेशियों को निकाला जा रहा है और जहाँ देशी शासक हैं वहाँ उनकी सत्ता को नियन्त्रित किया जा रहा है। चीन ने तो शासकों का अन्त ही कर दिया है। केवल जापान में सम्राट को अत्यन्त भक्ति और श्रद्धा की दृष्टि से देखा जाता है। एशिया के सब देशों पर रूस के साम्यवादी विचारों का प्रभाव है। उत्तरी एशिया तो साम्यवादी बन ही गया है, चीन में साम्यवादी दल का ज़ोर है। जापान के मज़दूरों में यह घुसता जाता है। तुर्की, ईरान और अफ़ग़ानिस्तान का सोवियट रूस की उदार नीति के कारण ही उद्धार हुआ है, पर कमालपाशा, रिज़ाअली और अमानुल्ला ने इन विचारों का अपने देशों में प्रचार होना रोका है, तो भी साम्यवादी साहित्य सर्वत्र पहुँचता है। भारतवर्ष में साम्यवाद न आ जावे, इस उद्देश्य से अङ्गरेज़ों ने कॉकेशिया और तुर्किस्तान में कई युद्ध लड़े हैं, पर विचार-प्रवाह को कोई राज-शक्ति नहीं रोक सकती। यह अड़चनों की परवाह न करके, अलक्ष्य रूप से मनुष्यों के दिमाग़ों का रास्ता ढूँढ़ लेता है। नवीन विचारों का उदय कहीं भी हो, कुछ अर्से में वे मनुष्य मात्र की सम्पत्ति बन जाते हैं। आज भारतवर्ष में साम्यवादी विचारों से कौन अनभिज्ञ है?

एशिया की महिलाओं ने तो संसार को दङ्ग कर दिया है। इनकी जाग्रति संसार के इतिहास में अपूर्व घटना है, और इनकी उन्नति भी आश्चर्यकारिणी है। परम्परा-पीड़ित हिन्दू महिलाओं में मिस तोरुदत्त जैसी कवि, सरोजनी जैसी वक्ता और नेता, पर्दाग्रस्त मुसलिम महिलाओं में हलीदा अदीब हानुम जैसी लेखिका, प्रचारिका तथा सम्पादिका, अबीदवा जैसी शासक, महारानी सुरैया जैसी समाज-सुधारक; रूढ़ि-बद्ध चीनियों में श्रीमती वङ्ग जैसी योग्य नेत्री होना वास्तव में आश्चर्य है। इस समय भारतीय वीराङ्गनाएँ आज़ादी के जङ्ग में



यूरोपियन वेष में अफ़ग़ानिस्तान की भूतपूर्व सम्राज्ञी महारानी सुरैया

पुरुषों से भी आगे हैं। लाठी और गोली को वे पुष्प समझने लग गई हैं। उन्नत मुसलिम देशों ने पर्दे की प्रथा को क़ानूनन हटा दिया है और स्त्रियाँ शीघ्रता के साथ उन्नति करती जाती हैं। उत्तर-एशिया की स्त्रियाँ तो सैनिक शिक्षा भी प्राप्त करती हैं। यह सब जाग्रति पिछले १२ वर्ष के अन्दर हुई है। एशिया ने इस उन्नति-वेग से सामाजिक विकास के नियम को मानो झूठा सिद्ध कर दिया है। बात यह है कि यूरोप के सम्पर्क से और

उसके अत्याचारों से एशिया को अपनी तिरोहित शक्तियों का पता चल गया है। इसको मानो गुप्त निधि मिल गई है। जो एशिया कुछ वर्ष पूर्व सुस्त, निद्रालु और पौरुष-हीन समझा जाता था, आज वह पहलवान के रूप में जीवन-सङ्घर्ष के अखाड़े में आ खड़ा हुआ है।

संसार के भावी इतिहास पर एशिया की जाग्रति का क्या प्रभाव पड़ेगा, एशिया के उदय से यूरोप का क्या हाल होगा, एशिया की आध्यात्मिकता वर्तमान यूरोपीय पार्थिवता का क्या रूपान्तर करेगी, भावी मानव संस्कृति का क्या स्वरूप होगा—इन विषयों पर पाठक विचार करें।

References :—


Wallace—*Thirty Years of Modern History.*

M. Young—*Japan 1912-1926.*

Toynbee—*Turkey.*

H. Vinacke—*A History of the Far East in modern times.*

W. M. Shuster—*The strangling of Persia.*


# अबला की आह !!

[ पं० रमाशङ्कर जी मिश्र, "श्रीपति" कविरत्न ]

मधुर लगता वैभव का नाश,
वेदना का विषमय सन्ताप,
यातनाओं का निर्मम हास्य,
पागलों का-सा मत्त-प्रलाप !

मचलते, मिट जाने को प्राण !
सेज शूलों की देती शान्ति !
बधिक के, लगते हैं प्रिय-पाश !
मची, जाने क्यों ऐसी क्रान्ति !!

आज तृष्णा का उन्नत भाल—
कर रहा है जग पर साम्राज !
क्रूरता करती है रस-रङ्ग,
सजा कर निष्ठुरता का साज !!

करुण-वीणा का विरस-विहाग—
लजाता कोकिल का भी मान !
निराशा का भीषण कङ्काल—
पा रहा रति-पति से वरदान !!

तिरस्कृत होते मुझसे, किन्तु—
जिन्हें प्रभुता पर था अभिमान;
मुझे तो प्रिय लगता अभिशाप—
और आशाओं का बलिदान !

कर रहा श्रीचरणों में भेंट,
देवि ! जो कुछ भी मेरे पास;
तुम्हीं पर निर्भर है उत्थान-
पतन, वसुधा का ह्रास-विकास !

प्रलय की पीड़ा है स्वीकार,
गरल भी सुख से अङ्गीकार !
हृदय में धधका देती किन्तु—
विषम-ज्वाला, सकरुण-चीत्कार !

क्योंकि उससे उठती है हूक,
और कँप जाता है संसार !
पिघल कर बह जाता है मेरु,
सिन्धु क्षण में हो जाता क्षार !!

न कोई आकांक्षा अवशेष,
नहीं प्रभुता की भी कुछ चाह,
किन्तु, हम सुनें न करुणापूर्ण—
किसी अबला की मीठी आह !!




ज़ब्त का माल भी नीलाम किए जाते हैं !
काम से काम है, फिर नाम लिए जाते हैं !!



लॉर्ड इर्विन—एक ! दो !! एक ! दो !! कॉङ्ग्रेस कमेटी का दफ़्तर, एक से एक बढ़िया मोटर, छापेख़ाने, फ़र्नीचर, पुराने जूते, [illegible] के बेन, झाड़े—सब कौड़ियों के मोल जा रहे हैं, क्योंकि कोई क़द्रदान ख़रीदार नहीं मिल रहा है, जल्दी कीजिए, एक, एक—दो, एक ! दो !!........... !!!

# पतन की ओर

[ 'मुक्त' ]



घन अन्धकार से भरी हुई रात थी—ऊपर फैला हुआ अनन्त आकाश और नीचे भयानक अट्टहास करती हुई समुद्र की उत्ताल तरङ्गें। आसमान के नीले अञ्चल में हीरे-सी चमकती हुई कुछ अनमोल निधियाँ थीं और समुद्र के गर्भ में जब-तब चमक उठने वाले प्रकाश-स्तम्भों का क्षीण आलोक। झिलमिलाते हुए तारों की कम्पित ज्योति-माला, समुद्र के चञ्चल जल में प्रतिविम्बित होकर क्रीड़ा कर रही थी।

मैं वायु-परिवर्तन की इच्छा से समुद्र-तटवर्ती एक बँगले में आकर ठहरा था। मेरे सिवा वहाँ और कोई न था।

उस दिन आधी रात को सहसा कुछ शोर-गुल सुन कर मेरी नींद टूट गई। प्रकृति उस समय सुनसान थी। जन-कोलाहल सुख की नींद सोया हुआ था। धरित्री पर एक अखण्ड नीरवता व्याप्त हो रही थी। पलङ्ग से उठ कर मैं छज्जे पर गया। बाहर की ओर देखा—आकाश और धरती, अन्धकार के आवरण से ढके हुए थे। तारे जुगुनुओं की भाँति झिलमिल प्रकाश कर रहे थे, किन्तु अपनी जगह पर स्थिर थे। बड़ा मनोरम दृश्य था।

क्षण भर भावमुग्ध होकर, अन्धकार में आँख गड़ा कर मैं देखता रहा। नैश-समीरण की ठण्ढी थपकियाँ शरीर में आलस भर रही थीं।

कुछ शोर-गुल सुन कर मेरी नींद उचट गई थी, किन्तु उठ कर देखा, सर्वत्र शान्ति है। ध्यान से मैंने चारों ओर देखा। सहसा, गैस-पोस्ट के नीचे एक मनुष्य-कङ्काल दीख पड़ा, जीर्ण-शीर्ण वस्त्र पहने हुए, मलिन, रुक्ष केश, दुर्बल और भयानक। उसके बाएँ हाथ में मैले कपड़े की एक छोटी सी पोटली थी, दाहिने में एक बाँस की छड़ी। वह खड़ा होकर चुपचाप गैस-पोस्ट के प्रकाश की ओर देख रहा था। न जाने कितनी देर से वह उसी अवस्था में वहाँ खड़ा था।

मैं आश्चर्य से उसकी ओर देखता रहा। सहसा, वह एक बार बड़ी ज़ोर से चौंका—"दूर हटो! दूर हटो!!" चिल्लाता हुआ, वहाँ से सड़क की एक ओर चला। कुछ दूर दौड़ कर वह ठहरा। फिर लौट आया। उसके बाद दूसरी ओर चला। उधर से भी लौटा। इसी प्रकार वह बहुत देर तक इधर से उधर सड़क पर घूमता और चिल्लाता रहा—"दूर हटो! दूर हटो!!"

एक बार वह मेरे बँगले के सामने रुका। रुक कर उसने आकाश की ओर देखा और गाने लगा:—

धीर समीरे, यमुना तीरे, वसति बने बनमाली।

उसकी आवाज़ में ग़ज़ब का दर्द था। मैं प्रभावित हुआ। ध्यान देकर सुनने लगा। वह तन्मय होकर गा रहा था:—

नाम समेतं कृत सङ्केतं वादयते मृदु वेणुम्।
बहुमनुतेऽतनुते तनु सङ्गत पवनचलितमपिरेणुम्॥
धीर समीरे यमुना तीरे, वसति बने बनमाली॥

गाता-गाता ही वह एक ओर चल पड़ा। जान पड़ता था, जैसे वह बहुत थक गया हो। उसकी साँस फूल रही थी, पैर लड़खड़ा रहे थे, किन्तु उन्हें विराम न था। वह आगे बढ़ता गया। कुछ देर में आँखों से ओझल हो गया।

उसके सङ्गीत का प्रवाह रुक गया था। "दूर हटो, दूर हटो" की आवाज़ क्रमशः क्षीण से क्षीणतर होती हुई, शून्य में विलीन हो गई। मैं अनेक प्रकार की बातें सोचता हुआ, पत्थर की तरह वहीं खड़ा रहा।

वह वृद्ध था। उसका गीत मुझे बड़ा अच्छा मालूम हुआ था। इच्छा हुई कि उसे बुला कर एक बार फिर वह गीत सुनूँ, लेकिन मेरे बुलाने के पूर्व ही वह भाग खड़ा हुआ।

उस रात को मुझे नींद न आई। सारी रात उस वृद्ध पागल की बातें दिमाग़ में चक्कर काटती रहीं। रात बीत जाने पर जब सवेरा हुआ और सूर्य की अरुण-रागरञ्जित कनक-किरणें पूर्व-आकाश में बिखर गईं, तो रात की सारी घटना मुझे इन्द्रजाल की तरह मालूम होने लगी। किन्तु पागल की बात मैं फिर भी न भूल सका।

धीरे-धीरे सन्ध्या हो आई। अन्धकार की मलिन मेखला ने धरित्री के कटि-प्रदेश को घेर लिया। मेरे मन में उस समय भी एक कौतूहल था, एक पहेली थी।

मैं सन्ध्या के प्रारम्भ से ही उस वृद्ध की प्रतीक्षा कर रहा था। धीरे-धीरे मेरा जी ऊबने लगा। छड़ी लेकर मैं समुद्र के तीर पर घूमने के लिए चल खड़ा हुआ।

जिधर मैं जा रहा था, उस ओर लोगों की भीड़ कम थी। चलते-चलते मैं जन-कोलाहल से बहुत दूर निकल गया। वह स्थान अत्यन्त रमणीक था। समय भी बड़ा मनोरम था। मैं खड़ा होकर चुपचाप सन्ध्या का वह अनुपम सौन्दर्य देखने लगा।

पश्चिम-आकाश में सूरज डूब चुका था। उसकी लोहित वर्ण की परछाईं, क्षितिज के अन्तराल से छन कर, समुद्र के फेनिल जल पर पड़ कर नाच रही थी। चञ्चल लहरें उन्मत्त होकर लहरातीं और भयानक अट्टहास करती हुई तट से टकरा कर वापस लौट जाती थीं। तट से फेनिल जल के सङ्घर्ष होने पर उसके शीतल सीकर मेरे शरीर को अभिषिक्त कर रहे थे। दाहिने-बाएँ दूर तक हरियाली फैली हुई थी। सामने, नीचे अनन्त नील समुद्र था और ऊपर सीमाहीन नीलाकाश! मैं अपने को भूल कर यह दृश्य देखता रहा। सन्ध्या का अन्धकार धीरे-धीरे घनीभूत होता जा रहा था।

सहसा वही चिर-परिचित स्वर कहीं दूर से सुन पड़ा—'धीर समीरे यमुना तीरे वसति बने बनमाली!'

मैंने घूम कर देखा, दृष्टि-सीमा के समीप, एक ऊँची चट्टान पर पैर लटकाए वही वृद्ध बैठा हुआ है और तन्मय होकर गा रहा है। मैं किसी अलक्ष्य शक्ति के आकर्षण से खिंच कर उसी ओर बढ़ चला।

जब मैं उसके बहुत समीप पहुँच गया, तो उसने मुझे देखा। देखते ही—"दूर हटो! दूर हटो!!" चिल्लाता हुआ, वह वहाँ से भागने के लिए उठ खड़ा हुआ। किन्तु शीघ्रतापूर्वक आगे बढ़ कर मैंने उसका पथ रोक लिया। तब उसने भागने की चेष्टा छोड़ दी। चुपचाप, नतमस्तक होकर, मेरे सामने बैठा रहा।



**श्रीमती जे० पी० श्रीवास्तव (कानपुर)**

आप गवर्नमेण्ट द्वारा संयुक्त प्रान्तीय कौन्सिल की सदस्या चुनी गई हैं।

मैं था और वह वृद्ध पागल, और चाँदनी से धुली हुई आधी रात भी थी। वृद्ध ने मुझसे पूछा—बाबू जी! आप विवाहित हैं कि नहीं?

संक्षेप में ही मैंने उत्तर दिया—नहीं।

वह बोला—"तब मेरी बात आप क्यों पूछते हैं? आप क्या समझ सकेंगे? मत आग्रह कीजिए, जाने

दीजिए।" वह कुछ निराश हुआ, और विरक्त भी। उसने एक ऊँची साँस ली।

मैंने हठ किया—क्या अविवाहित होने से ही मेरी सारी योग्यता नष्ट हो गई ? आपकी बातों से तो मेरा कौतूहल और बढ़ रहा है।

एक बार उसने गम्भीर होकर मेरी ओर देखा, फिर आसमान की ओर। फिर उसने समुद्र के चञ्चल जल की ओर भी दृष्टि-निक्षेप किया। कहने लगा—जब आपका इतना आग्रह है तो सुन ही लीजिए। लेकिन इससे आपका कोई लाभ नहीं होगा, मेरा भी नहीं। केवल समय बरबाद होगा। लेकिन जब आपकी ऐसी ही इच्छा है, तो सुनिए।

वृद्ध कहने लगा—"मेरा नाम रसिकरञ्जन है, लेकिन अब तो मैं 'रसिक दादा' के नाम से ही अधिक मशहूर हूँ। मेरे माँ-बाप बचपन में ही मर गए थे, मुझे उनकी सूरत भी याद नहीं है। जब मैं कुछ बड़ा हुआ तो मैंने देखा, मेरे परिवार में एक विधवा बहिन के सिवा मेरा और कोई नहीं है। बहिन का नाम था पद्मा। वह मुझे बहुत मानती थी। माँ-बाप का अभाव मुझे कभी मालूम न हो सका था।

"बे माँ-बाप का होने के कारण मेरे आदर-यत्न की सीमा न थी। बड़ी बहिन के हृदय की समस्त कोमल भावनाओं और आदर-दुलार की छाया में मेरे चरित्र का गठन होने लगा। धीरे-धीरे मैं बढ़ चला।

"मेरे बाल्य-जीवन में कोई अलौकिकता तो अवश्य ही नहीं था, किन्तु यह मैं कह सकता हूँ कि बचपन मेरा जितने सुख में बीता है, उतना बहुत कम लोगों का बीता होगा। मैं जिस प्रकार खेलता, जो खाता, जो पहनता, कहीं-न-कहीं से बहिन उसीका प्रबन्ध कर देती थी। मुझे ऐसे कितने ही दिन याद हैं, जब बहिन ने भूखी रह कर मुझे गुड़ की मिठाई खिलाई थी। आह ! वह बड़ी स्नेहमयी बहिन थी बाबू जी ! मैंने उसे बड़ा दुःख दिया है, उसके प्रति बड़ा अत्याचार किया है !"

पुराने दिनों की याद से रसिक दादा की आँखों में जल भर आए। मालूम पड़ा जैसे उसका दिमाग़ गरम हो गया हो। सिर हिला कर वह चिल्ला उठा—"दूर हटो ! दूर हटो !!" कई क्षण तक वह उन्मत्त सा रहा। उसका सारा शरीर काँप रहा था। ओठ फड़क उठते थे और वह रह-रह कर चिल्ला उठता था—"दूर हटो ! दूर हटो !!"

कुछ देर बाद वह स्वस्थ हुआ। वह बहुत थका हुआ सा मालूम पड़ता था। हाँफते-हाँफते उसने कहा—"बाबू जी ! आप कुछ ख़्याल न कीजिएगा। मैं पागल हूँ न !" वह थोड़ा मुस्कराया ; किन्तु उसकी मुस्कुराहट में उल्लास के स्थान पर वेदना खेल रही थी। मैंने उसका भाव लक्ष्य किया। मन ने उसको व्यथा समझी। थोड़ा दुःख हुआ।

वह आगे कहने लगा—"बहिन के प्रति मेरे उत्पीड़न की सीमा न थी, किन्तु वह सब कुछ चुपचाप सहती थी, जैसे उन उत्पीड़नों के अन्तराल में भी उसके लिए कोई सुख छिपा हुआ हो। मैंने एक दिन भी उसके मन का अभाव, उसके हृदय की वेदना समझने की चेष्टा नहीं की, किन्तु वह सदा ही मेरे सुख-दुख की चिन्ता से अस्थिर रहा करती थी। एक दिन सन्ध्या को दिया-बत्ती जलने के समय मैं घर से निकला तो रात भर घर न लौटा। पद्मा मेरी चिन्ता में रात भर रोती रही। उसने अन्न-जल का स्पर्श भी नहीं किया। बेचारी मेरी कुछ खोज-ख़बर भी नहीं ले सकती थी, व्याकुल होने और छटपटाने के सिवा उसके लिए और गति ही क्या थी ? इधर पद्मा की तो यह हालत थी और उधर मैं रात भर क्या करता रहा, यह बात भी सुन लीजिए। घर से निकलते ही देखा, गाँव के बाहर रासलीला वाले आकर ठहरे हुए हैं। गैस-बत्तियों की रोशनी और रङ्ग-बिरङ्गे चमकदार कपड़े आँखों में चकाचौंध उत्पन्न कर रहे थे। उस चमक-दमक से मैं आकर्षित हुआ, प्रभावित भी। रात भर मैं वहीं तमाशा देखता रह गया। कृष्ण का बाँसुरी बजाना, गोपियों का उनके लिए पागल होकर वन-वन भटकना, कृष्ण का चीर-हरण, गोचारण, रासलीला आदि मुझे बहुत रुचीं। मैं मुग्ध होकर देखता रहा। अनेक तरह की बातें सोचता रहा। सवेरे जब घर पहुँचा, उस समय भी रात के दृश्यों का नशा मन से न उतरा था।

"मैंने बड़े उल्लास से पद्मा से रासलीला की बातें सुनाईं, अपनी ओर से समालोचना भी की, किन्तु उसे मेरी बातें अच्छी न लगीं। उदासीन होकर उसने चुप-चाप मेरी बातें सुन लीं ; फिर शासन करने के स्वर में

बोली—'ख़बरदार! अब फिर उस ओर न जाना। जानते नहीं, वे सब तुम्हारे जैसे लड़कों को बहका ले जाते हैं।'

"उस दिन पद्मा की बातों पर मुझे हँसी ही आई थी, लेकिन आज सोचता हूँ, उसके उस स्नेह-शासन में भावी की कैसी दारुण आशङ्का थी और वह कितनी सत्य उतरी। पद्मा की बात सुन कर मैं हँसा। बोला—दीदी, मुझे तुम कब तक दूध-पीता बच्चा समझती रहोगी?

"उसने कहा—'अरे तू बूढ़ा हो जायगा, तब भी मेरे लिए बच्चा ही रहेगा।' पद्मा की बातों में बहिन के हृदय की सच्ची ममता थी और स्नेह-वत्सलता। मैं अज्ञान था, उस समय उन भावों को समझ नहीं सका। मन ही मन बहिन के अज्ञान और मोह पर हँसा।

"दिन मेरा बड़ी बेचैनी में कटा। सन्ध्या होते ही पद्मा ने मुझे कई बहुत ज़रूरी काम सौंप दिए। उसका अभिप्राय था कि मैं किसी प्रकार रासलीला देखने न जा सकूँ। थोड़ी देर तक, धैर्यपूर्वक मैंने कुछ काम किया भी, लेकिन रास-मण्डप के दरवाज़े पर जब शहनाई बज उठी और उसके बाद कृष्ण की मधुर मुरली का स्वर हवा में गूँजने लगा, तो फिर मुझसे बैठा न रहा गया। सारा काम-धन्धा छोड़ कर मैं दरवाज़े के बाहर हो गया। पद्मा चिल्ला-चिल्ला कर मुझे पुकारती ही रह गई।

"उस दिन भी मेरी सारी रात वहीं बीती। आधी रात की निर्जनता में जब कृष्ण ने अपनी मोहिनी मुरली बजाई और उसका मादक राग सुन कर गोपियाँ पागल होकर इधर-उधर फिरने लगीं, तो मुझे मालूम पड़ा, मानो मेरी चेतना खो गई हो। मैं आत्म-विस्मृत होकर उस मुरली और मुरली वाले की बात सोचता रहा।

"मुरली बजाने वाले के प्रति मेरे मन में एक आकर्षण उत्पन्न हुआ। मैंने सोचा, यदि एक बार उससे मेरी मुलाक़ात हो सकती। मैं उससे बातचीत करता, एक बार उसकी मुरली का राग सुनता, तो एक बार उससे प्रार्थना करता कि अपनी ही तरह वह मुझे भी बाँसुरी बजाना सिखा दे। लेकिन यह कैसे सम्भव था? मैं तो शायद वहाँ तक पहुँच भी न सकता था।

"दूसरे दिन घर आते ही मैंने बहिन से कहा कि मुझे एक बाँसुरी मँगा दे। मगर उसके पास पैसे न थे। पैसे होते भी तो शायद वह बाँसुरी के लिए मुझे न देती। वहाँ से निराश होकर मैंने चारों ओर दृष्टि दौड़ाई, अब मुझे बाँसुरी कहाँ मिले? बहिन के सिवा और किसी को आज तक मैंने जाना नहीं था। वही बहिन आज मेरी एक मामूली इच्छा को कुचल देना चाहती है। मैंने कातर आँखों से एक बार उसकी ओर देखा।

"मानव-प्रकृति में दबाव पाकर उमड़ने की एक स्वाभाविक प्रवृत्ति होती है। बहिन ने जब मेरी बाँसुरी



हर हाइनेस ट्रावनकोर की छोटी महारानी साहिबा, जो आगामी अखिल भारतवर्षीय महिला-कॉन्फ्रेन्स की प्रेज़िडेण्ट चुनी गई हैं।

के लिए कोई प्रबन्ध न किया, तो उसे पाने के लिए मैं और विह्वल हो उठा। अन्त में कोई उपाय न देख कर मैं फिर पद्मा के पास गया। आँखों में आँसू भर कर, रुआँसा होकर, बोला—'दीदी, मुझे एक बाँसुरी मँगा दो।'

"मेरा रुआँसा मुँह देख कर शायद पन्ना कुछ पिघली। बोली—'तू कब तक बच्चा बना रहेगा रे ? मेरी आफ़त कुछ समझता नहीं। मैं कहाँ से लाकर तुझे बाँसुरी दे दूँ ?'

"मैंने कहा—'तुम इन्तज़ाम कर सकती हो दीदी ? मैंने तुमसे और भी कभी कुछ माँगा है ? और उस दिन तुम्हीं ने तो कहा था कि तू बुड्ढा हो जायगा, तब भी मेरे लिए बच्चा ही बना रहेगा ?'

"कह कर मैंने पन्ना की ओर देखा। मन ही मन मैं इस बात से ख़ुश हो रहा था कि पन्ना को मैंने उसीके अस्त्र से पराजित किया है। मेरा एक और भी विश्वास था और वह यह कि पन्ना सर्व-शक्तिमान है। इच्छा होते ही वह सब कुछ कर सकती है। इसीसे मैंने कहा था, तुम इन्तज़ाम कर सकती हो।

"पन्ना ने टोले-मुहल्ले में जाकर, आख़िर कुछ पैसों का प्रबन्ध कर ही लिया और शाम होने के पहले मेरी बाँसुरी भी आ गई। अब मैं बड़े चक्कर में पड़ा। बाँसुरी तो आ गई, लेकिन उसे अब बजावें कैसे ? बजाना तो आता नहीं था, बेसुरी बाँसुरी बजाने के ख़्याल से भी शर्म मालूम पड़ती थी। अब सोचा कि मुझे केवल बाँसुरी की ही नहीं, उसके साथ एक उस्ताद की भी ज़रूरत है। अब उस्ताद कहाँ मिले ? एक बार ध्यान में आया कि कृष्ण का पार्ट करने वाला वह लड़का अगर अपनी ही तरह मुझे बाँसुरी बजाना सिखा देता—लेकिन वह भला मुझे क्यों सिखाने लगा ? यही सारी बातें सोचता हुआ, बाँसुरी लेकर, मैं घर से बाहर निकल पड़ा।

"गाँव के अन्तिम छोर के समीप एक छोटी किन्तु सुन्दर नदी बहती थी। मैं उस दिन उसी ओर चल पड़ा।

"हलके अन्धकार की धुँधली चादर धरती पर बिछ गई थी। मैं नदी के किनारे घास पर जाकर बैठ गया।

"एक बार मैंने चारों ओर देखा। वहाँ कोई न था। बाँसुरी के छेदों पर उँगलियाँ रख कर मैंने उसमें फूँक मारी। एक हलकी, मधुर, किन्तु बेसुरी आवाज़ निकल कर कानों में झनझना उठी। मुझे बड़ी ग्लानि हुई। यही मेरी बाँसुरी का राग है! एक बार मैंने विवश नयनों से चारों ओर देखा, किन्तु वहाँ मेरा कौन था। मैंने सोचा—अब ?

"मैंने दो-एक बार और भी कोशिश की, लेकिन बजा न सका। आख़िर, हार कर मैं गाने लगा। यद्यपि गाने की मुझे कोई शिक्षा न दी गई थी और मैं गाता भी न था, किन्तु फिर भी मेरा गला सुरीला था और साधारणतः मैं अच्छा गा लेता था। उस दिन, सन्ध्या के अन्धकार में अपने को छिपा कर, मैंने जी खोल कर गाया। मेरे गीत की स्वर-लहरी वायु-तरङ्गों के साथ मिल कर काँपने लगी।

"मैं तो तन्मय होकर गा रहा था और वहीं पास ही छिप कर कोई मेरा गीत सुन रहा था। यह बात मुझे तब मालूम हुई, जब गीत समाप्त होने पर वह मेरे सामने आ खड़ा हुआ और मेरा परिचय पूछने लगा। सन्ध्या के धुँधले आलोक में मैं ठीक-ठीक उसे पहिचान न सका। लेकिन पीछे मालूम हुआ, वह रासलीला वाला वही कृष्ण है, जिससे मिलने के लिए मैं मन ही मन तरस रहा था। वह मुझसे अचानक आ मिला। थोड़ी ही देर में हम दोनों ने अच्छा परिचय कर लिया। उसने मुझे बाँसुरी बजा कर सुनाया, मैंने उसे गीत गाकर। फिर इधर-उधर की न जाने कितनी बातें हुईं। उसके बाद हम दोनों साथ ही साथ रास-मण्डप में गए। उस दिन मुझे स्टेज के बिलकुल नीचे बैठने की जगह मिली।

"इसी तरह कई दिन बीत गए। रासलीला की कम्पनी वहाँ से जाने की तैयारी कर रही थी। एक दिन कृष्ण मेरे पास आया। बोला—'चलो, तुमसे एक बात कहेंगे।'

"मैं उसके साथ हो लिया। एकान्त में जाकर उसने मुझसे पूछा—'हमारी कम्पनी में तुम काम करोगे।'

"मैं क्षण भर, उसका प्रश्न सुन कर, सोचता रहा। वह मुझे प्रलोभन देने लगा—'कितना मान-ऐश्वर्य मिलेगा, ख्याति होगी, लोग मेरी ही तरह तुमसे मिलने के लिए तरसा करेंगे! यह सुयोग क्या योंही छोड़ देने की बात है ?'

"मैंने सोचा, यह ठीक ही कहता है—यह चमक-दमक, यह ठाट-बाट, यह अतुल सम्मान क्या सहज में ही मिलते हैं ? मुझे धन और ख्याति की लालच ने लुभा लिया। मैंने स्वीकृति दे दी।

"उसने कहा—'चलो मैनेजर से तुम्हारी मुलाक़ात करा दें।' मैं उसके साथ मैनेजर के पास गया। उन्होंने

हर तरह से मेरी परीक्षा ली, मेरा गाना सुना, तीक्ष्ण बुद्धि देखी, सौन्दर्य देखा और मुझे पास कर दिया। उस समय, भविष्य की ओर आँख उठा कर देखने का मुझे अवकाश न था।

"मैं कम्पनी में भरती तो हो गया, लेकिन बहिन से आज्ञा कैसे मिले? मैंने सोचा—'मैं यह बात उस पर प्रकट ही न होने दूँगा।' इसी के अनुसार उस स्नेहमयी, ममतामयी बहिन को अकेली छोड़ कर एक दिन मैंने कम्पनी वालों के साथ वह नगर छोड़ दिया।"

रसिक दादा चुप हो गया। उसकी आँखें भर आईं, गला रुँध गया। एक बार वह चिल्ला उठा—"दूर हटो! दूर हटो!!"

प्रकृतिस्थ होकर रसिक दादा ने फिर कहना प्रारम्भ किया—"बाबू जी! यहाँ से मेरी जीवन-कथा का दूसरा अध्याय प्रारम्भ होता है। उस दिन सामान बाँध-छान कर कम्पनी वालों ने प्रस्थान किया। मैं उनके साथ ही था।

"रेलगाड़ी जब स्टेशन छोड़ चुकी तो मेरा नशा जैसे टूट गया। मुझे पद्मा की याद आई। हाय, वह कैसे रहेगी? क्या सोचे-समझेगी? मेरी बेकली बढ़ने लगी। अकेले में जाकर मैं फूट-फूट कर रोया।

"मेरा रोना नगेन—कृष्ण का पार्ट करने वाले लड़के—से छिप न सका। वह मेरे पास आया। अपने हाथ में मेरा हाथ लेकर कहने लगा—'रसिक, तुम पागल हुए हो? घर का बड़ा मोह लगता है? छिः, इतने बच्चे हो? इसमें रोने की क्या बात है?'

"मैं कुछ झेंपा। अपना रोना दूसरे पर प्रकट न होने देना चाहता था। आँखें पोंछ कर मैंने दूसरी बातें शुरू कर दीं। वह बात जहाँ की तहाँ दब गई।

रसिक दादा ने कहा—"इसके बाद की बातों का विस्तार करके मैं आपका समय नष्ट न करूँगा। दो वर्ष बीत गए। इस बीच में मैंने अच्छी योग्यता प्राप्त कर ली थी और उसके साथ ही साथ धन और ख्याति भी। बाँसुरी बजाने में भी मैंने अच्छी दक्षता प्राप्त की थी और गाने में तो मेरा मुक़ाबला करने वाले बहुत कम ही लोग उस अञ्चल में थे।

"नाटक-कम्पनी से संसर्ग होने के पहले तक जैसे मैं दुनिया की और बहुत सी बातों से अनभिज्ञ था, उसी प्रकार स्त्री-पुरुष के सम्बन्ध और प्रेम के अभिनय का भी मुझे कोई ज्ञान न था। कम्पनी में आकर मैंने दुनिया देखी, उसे समझने की चेष्टा की और अनेक अंशों में, अपने ढङ्ग से उसे समझा भी।

"पैसा मिलने से ही उसके व्यय का उपाय सोचना पड़ता है, और यह बहुत मुश्किल नहीं है। मुझे भी



**श्रीमती चिन्नाम्मल**

आप बङ्गलोर के डॉक्टर नानजप्पा की धर्मपत्नी हैं, जो म्युनिसिपल-कमिश्नर नियुक्त हुई हैं।

पैसे मिलने लगे थे और उन्हें ख़र्च करने का उपाय सोचना था। इस सम्बन्ध में मैं मूर्ख ही सा था। अपने साथियों की देखा-देखी जो कुछ कर सकता था, वह तो करता ही था, लेकिन उतने से तो सारे रुपए ख़र्च न हो सकते थे। इसलिए मैं कोई नवीन उपाय सोचने लगा।

"सोचने से ही नवीनता का आविष्कार होता है। मैंने एक नवीन सहयोगी ढूँढ़ निकाला। एक दिन वे

बोतल में लाल रङ्ग का एक पेय पदार्थ ले आए। उसकी बड़ी तारीफ़ की। स्वयं पिया और मुझे भी पिलाया। पीछे मालूम हुआ कि वह शराब थी।

"ज्यों-ज्यों उससे परिचय बढ़ता गया, त्यों ही त्यों मालूम होने लगा कि सचमुच ही वह अलभ्य पदार्थ है। मैं उसके प्रति विशेष आसक्त हुआ। और इस प्रकार रुपया ख़र्च करने का एक अच्छा साधन मेरे हाथ आ गया। रुपए पानी की तरह ख़र्च होने लगे, यार-दोस्तों का जमघट बढ़ने लगा। हमारे जीवन में आनन्द और आमोद की स्रोतस्विनी प्रवाहित हो चली।

"इसके कुछ ही दिनों के बाद हमारी कम्पनी में एक किशोरी भरती हुई। यह पहली बालिका थी, जो हम लोगों के बीच आई थी। इसके पहले स्त्रियों का पार्ट भी पुरुष ही करते थे। बालिका का नाम था पुष्पा। आते ही मेरी दृष्टि उस पर पड़ी। उसने भी मुझे देखा। उसे मेरे ही साथ पार्ट करना था। इस सिलसिले में उससे शीघ्र ही मेरा घनिष्ट परिचय हो गया।

"परिचय ने पहले घनिष्ठता का रूप धारण किया और फिर उस घनिष्ठता ने एक नवीन आकार धारण कर लिया। मन की इस भावना का परिचय मैं उस समय नहीं पा सका था। पुष्पा में एक प्रकार का आकर्षण था, जिससे वह बरबस मुझे अपनी ओर खींच लेती थी। उससे मिलने, बोलने, उसके साथ बैठने-उठने और सदा ही उसे देखते रहने में एक प्रकार का सुख, एक प्रकार की तृप्ति और एक प्रकार के आनन्द का अनुभव होता था। ऐसा क्यों होता था, यह कहना मेरे लिए मुश्किल है, लेकिन यह बात सच्ची है कि इस प्रकार की एक धुँधली आकांक्षा सदा ही मेरे मन में जाग्रत रहा करती थी। पीछे मालूम हुआ कि वह प्रेम था।

"प्रेम के प्रारम्भिक सपने कितने मधुर होते हैं! हम दोनों ही उन्हीं सपनों के लोक में विचरण कर रहे थे, एक-दूसरे को भूल कर। यह बात कभी ध्यान में भी न आती थी कि यह सपने कभी टूट जायँगे, इस मदिरा का नशा उतर जायगा। पर होनहार की बात कौन जानता था?

"हम लोगों के प्रणय की बात छिपी न रह सकी। छिपाने की हमें ज़रूरत भी न जान पड़ी। इस प्रणय-सम्बन्ध ने एक बार कम्पनी के सभी अभिनेताओं में खलबली मचा दी। किसी ने मेरे भाग्य की सराहना की, कोई उससे ईर्ष्या करने लगा, पर इससे हमारे प्रेम की गति में कोई अन्तराय न आ सका। जीवन की घड़ियाँ अपनी स्वाभाविक गति से ही बीतती जा रही थीं।

"नगेन का व्यवहार मेरे प्रति अब पहले ही जैसा न रह गया था। उसके आचरण से और बात-व्यवहार से मालूम पड़ता था, जैसे वह स्वयं भी पुष्पा पर आसक्त है, पर प्रकट रूप से उसने कभी यह बात कही न थी, न मुझसे और न पुष्पा से ही। अनेक बार वह पुष्पा से एकान्त में मिलने और कुछ बातें कहने की चेष्टा किया करता था, किन्तु पुष्पा जान-बूझ कर उसे कभी वैसा मौक़ा ही न देती थी।

"इधर शराब का नशा था, उधर प्रेम का। इन दो-दो नशों के बीच मैं पागल हो रहा था। धीरे-धीरे मेरी ऐक्टिङ्ग ख़राब होने लगी। लोग मेरे अभिनय की समालोचना करने लगे, लेकिन मैंने इसकी परवाह न की। मैंने अच्छी ख्याति प्राप्त कर ली थी। अपनी अभिनय-कुशलता पर मुझे अभिमान हो गया था। इसीसे मैंने समालोचनाओं पर ध्यान न दिया। पर इसका परिणाम मेरे लिए हितकर न हो सका। शीघ्र ही मुझे कम्पनी की नौकरी छोड़ कर अलग हो जाना पड़ा।

"अलग तो मैं हो गया, लेकिन अब पुष्पा से मिलना मुश्किल हो उठा। कम्पनी के मैनेजर ने मुझे खुले तौर से उससे मिलने की मुमानियत कर दी। इधर आमदनी रुक जाने के कारण शराब की भी कमी होने लगी। नशा उतरने लगा। संसार जैसा था, वह मेरी आँखों में ठीक वैसा ही दीख पड़ने लगा।

"लेकिन आदत तो इतनी जल्दी छूटती नहीं। वह छुड़ाने से छूटती है और तब, जब उसके लिए दृढ़ सङ्कल्प हो और साथ ही साथ उसे छोड़ देने की तीव्र इच्छा और उद्योग भी। लेकिन यहाँ तो ऐसी कोई बात थी नहीं। फलतः नशा न पाकर दिनोंदिन मेरी हालत ख़राब होने लगी।"

रसिक दादा कहने लगा—"बाबू जी, मेरे पतन का प्रारम्भ यहीं से होता है। यद्यपि दुनिया की नज़रों में मैं इसके बहुत पहले ही गिर चुका था, लेकिन मुझे अपने पतन का अनुभव यहीं से होने लगा। मैं पुष्पा को जितना चाहता था, वह उससे कम मुझे न चाहती

थी। मैं जब कम्पनी छोड़ कर चला गया तो उसे बड़ा दुःख हुआ। अनेक बार उसने मुझसे कहा था कि शराब के कारण अपनी ज़िन्दगी क्यों बरबाद करते हो, पर उस समय उसकी बातों पर ध्यान देने का मुझे अवकाश न था। इस प्रकार जब कुछ दिनों तक हम दोनों मिल-जुल न सके तो पुष्पा का मन विकल हो उठा। उसने एक दिन मैनेजर से साफ़-साफ़ कह दिया कि यदि आप मेरे व्यक्तिगत जीवन में इस प्रकार दख़ल देने की चेष्टा करेंगे तो मुझे आपकी कम्पनी छोड़ देने के लिए विवश होना पड़ेगा। यह एक ऐसी धमकी थी, जो मैनेजर साहब को डरा देने के लिए बहुत थी। पुष्पा के कारण उन दिनों कम्पनी का मान, इज़्ज़त और आमदनी बहुत बढ़ गई थी। कम्पनी से उसका अलग हो जाना उन्हें अभीष्ट न था। अतः उन्होंने वादा किया कि वे पुष्पा के व्यक्तिगत जीवन के सम्बन्ध में कुछ न बोलेंगे। उसके बाद ही, मैं फिर पुष्पा से मिलने-जुलने लगा।

"कुछ दिनों तक यही क्रम चलता रहा। अनेक बार मैंने लक्ष्य किया है, प्रेम में बड़ी सङ्कीर्णता होती है। हम जिसे चाहते हैं, हमारी इच्छा रहती है, उसे और कोई न चाहे। हम उसके प्यार में किसी को हिस्सेदार होने देना नहीं चाहते। हम चाहते हैं कि उसके हृदय में जितना प्यार-आदर और माया-ममता हो, वह सब हम ही पर निछावर कर दे। यह सङ्कीर्णता नहीं तो और क्या है? लेकिन सबके हृदय में यही भाव होता है, मेरे हृदय में भी था। मैं चाहता था कि पुष्पा को न तो दूसरा कोई प्यार करे और न पुष्पा ही किसी दूसरे को। किन्तु पुष्पा की ओर से ऐसा सन्देह करने का मुझे कभी मौक़ा ही न मिला था। वह प्रेम के अभिनय में बिलकुल अनाड़ी थी। उसने अपने हृदय का सर्वस्व मुझे सौंप दिया था।

"एक दिन एक ऐसी घटना हुई जिसने मेरे जीवन की धारा ही पलट दी। मैं सन्ध्या को पार्क में घूमने गया था। इच्छा थी कि पुष्पा को भी साथ ले जाऊँ, मगर वह मिली नहीं। पहले ही कहीं चली गई थी।

"पार्क में आकर देखा, पुष्पा एक पुरुष के हाथ में हाथ डाल कर रविशों पर घूम रही है। हाँ, वह पुष्पा ही तो थी। और वह पुरुष? बिजली की चमचमाती हुई रोशनी में देख कर मैंने पहचाना, वह तो नगेन था। देखते ही, मेरे शरीर में जैसे आग लग गई। मैं सिर से पैर तक लहक उठा। पुष्पा के विश्वासघात और उसकी क्षुद्रता पर मन ही मन मुझे बड़ी ग्लानि हुई। क्षण भर में मैं प्रतिहिंसा से पागल हो उठा। एक नुकीला पत्थर उठा कर मैंने उन दोनों को लक्ष्य कर चलाया और फिर बेतहाशा वहाँ से भाग चला।

"उस समय मैं पागल हो रहा था, लेकिन अब सोचता हूँ तो यह बात भी समझ में नहीं आती कि



**श्रीमती वेदवोयिनी रथम्मा**

आप आङ्गोल (मद्रास) को म्युनिसिपैलिटी की सदस्या मनोनीत की गई हैं।

जिस पुष्पा को मैं इतना प्यार करता था, जिसके प्रति मेरे मन में इतना स्नेह और अनुराग था, उसे राक्षस की तरह मैंने पत्थर से मारा कैसे? कई दिन बीत गए। मैं छिपा-छिपा फिरता था। पुष्पा से मिलने का साहस न होता। न जाने अब तक परिस्थिति ने क्या रूप धारण किया होगा!

"एक दिन सुना, पुष्पा बीमार है। अस्पताल में पड़ी हुई है। यह भी सुना कि उसके सिर में पत्थर से साङ्घा-

तिक चोट लगी है। आक्रमणकारी का पता नहीं है। पुलिस खोज में है। एक बार इच्छा हुई, कोतवाली में जाकर आत्म-समर्पण कर दूँ। कह दूँ कि मैंने ही अपनी पुष्पा को मारा है। दूसरी बार यह भी इच्छा हुई कि अस्पताल में जाकर एक बार पुष्पा को देख आऊँ। पर मैं कुछ भी न कर सका। इच्छाएँ मन में उठतीं और फिर वहीं विलीन हो जाती थीं। उन्हें कार्यरूप में परिणत करने का साहस न होता था। मेरे हृदय में न इतना बल था, न चरित्र में इतनी दृढ़ता। शराब ने मेरा सर्वस्व मुझसे छीन लिया था।

"इसी बीच एक दिन मुझे पुष्पा का एक पत्र मिला। वह अभी तक मेरे पास सुरक्षित है। मैं उसे आपको सुनाऊँगा।"

रसिक दादा ने कपड़े की अपनी छोटी पोटली निकाली। खोल कर अनेक कपड़ों के तह में यत्न से रक्खा हुआ एक पत्र निकाला। फिर उसे पढ़ कर सुनाने लगा :—

"हत्याकारी,

यह बात नहीं है कि मैं तुम्हें पहचान न सकी होऊँ, लेकिन मैं लोगों पर तुम्हें प्रकट नहीं करना चाहती। अब मैं मृत्यु के बहुत समीप हूँ। इसीसे तुम्हारी बार-बार याद आ रही है। तुम्हें छोड़ कर जाने का जी नहीं होता, लेकिन जाती हूँ। अपनी एक माला तुम्हें स्मृति-चिन्ह दिए जाती हूँ। इसकी रक्षा करना।

मुझे एक ही बात कहनी है और वह यह कि तुमने मुझे समझने में भूल की है। मैंने तुम्हारे सिवा और किसी को कभी प्यार नहीं किया। शायद कर सकती ही नहीं थी। नगेन मेरा भाई है। हाँ, अनेक बार वह मेरी ओर आसक्त हुआ ज़रूर था, किन्तु मैंने उसे प्रकृत मार्ग बता दिया। यदि एक बार तुमने मुझसे बातें की होतीं तो जीवन में यह महान विप्लव न हो सकता। कौन कह सकता है, मुझे मार कर तुम सुखी हो? मुझे क्षमा करना। विदा होती हूँ।

जो सदा ही तुम्हारी रही है,

पुष्पा"

पत्र पढ़ कर रसिक रोया। उसका उन्माद उमड़ उड़ा। झटपट पोटली सँभाल कर वह उठ खड़ा हुआ और भागने को उद्यत हुआ। चिल्ला उठा—"दूर हटो, दूर हटो!" मैंने बड़ी मुश्किल से हाथ पकड़ कर उसे रोका, शान्त किया, तब वह फिर अपनी कहानी कहने लगा।

रसिक दादा ने कहा—"पुष्पा का पत्र पढ़ने पर मेरे मन की जो दशा हुई, मैं उसका वर्णन नहीं कर सकता। करना चाहता भी नहीं। मैं दौड़ा-दौड़ा जिस समय अस्पताल के दरवाज़े पर पहुँचा, उस समय लोग पुष्पा का शव लेकर बाहर निकल रहे थे। मुझे पागल की तरह दौड़ा आता देख कर सब लोग विस्मित हुए, दुखी भी। कहने लगे—'अब तक तुम कहाँ थे? पुष्पा सारी रात तुम्हें याद करते-करते सबेरे के पहर मरी है।' मैं क्या उत्तर देता? मैंने अपना सिर पीट लिया। फिर शव के साथ भी न जा सका। दौड़ा-दौड़ा कोतवाली पहुँचा। वहाँ मैंने सब बयान किया। पुष्पा का पत्र भी दिखलाया और आत्म-समर्पण कर दिया। न्यायालय में मेरा विचार हुआ और मुझे पाँच वर्ष की सज़ा भी हो गई।

"उस समय मेरे हृदय का आकाश सूना था। शराब मैंने कई दिनों से छुई तक न थी, पुष्पा मुझे छोड़ ही चुकी थी। अब मेरे पास क्या रहा? निरवलम्ब होकर मैंने चारों ओर देखा। मुझे पद्मा की याद आई, अपनी स्नेहमयी बहिन की। लेकिन मैं क़ैदी था। उसके यहाँ कैसे जाता?

"जेल के पाँच बरस भी बीत चले। लेकिन कैसे बीते, इसका लेखा न पूछिए। जेल मेरे पतन की दूसरी सीढ़ी थी। वहाँ मैंने झूठ बोलना, चोरी करना, जुआ खेलना आदि कई नवीन गुण सीखे। बड़ी दुर्दशा हुई। आख़िर, मनुष्य से पशु बन कर एक दिन जेल से बाहर निकला।

"बाहर आकर यह मैं निश्चय ही न कर सका कि अब किधर जाऊँ? संसार में मेरे लिए कहीं जगह न थी। इतने बड़े-बड़े राजपथ थे, छोटी-सकरी गलियाँ थीं, लम्बे-चौड़े मैदान थे, लेकिन उनमें से कोई भी मेरा स्वागत करने के लिए तैयार न था। मैं किधर जाऊँ! बहुत देर तक जेल के फाटक पर खड़ा-खड़ा मैं यही सोचता रहा।

"आख़िर बहिन के सिवा मुझे और कोई ऐसा न दीख पड़ा जिसके पास मैं जाऊँ। सारी लज्जा और ग्लानि का तिरस्कार करके मैंने वहीं के लिए प्रस्थान किया।

"तीसरे दिन अपने गाँव पहुँचा। वहाँ जो कुछ देखा, उससे मेरे विस्मय और दुःख की सीमा न रही। जहाँ पर मेरा टूटा-फूटा कच्चा मकान था, वहाँ एक विशाल अट्टालिका बनी हुई थी। मैंने समझा, निश्चय ही यह मेरी बहिन का प्रासाद नहीं है। तब वह क्या हुई? कहाँ गई? क्या पन्ना अब नहीं है? मेरा हृदय हाहाकार कर उठा। मैं किसी से कुछ पूछ न सका। उलटे पैरों भागता हुआ गाँव के बाहर निकल आया। गाँव के बाहर, सड़क के किनारे, एक भिखारिन पड़ी हुई थी। उसे देख कर घृणा होती थी, किन्तु मैंने आश्चर्य से पहिचाना, वह पन्ना है। मैं दौड़ कर उसके पास गया। उस समय उसकी बुरी दशा थी। दम टूट रहा था। वह कुछ ही घड़ियों की मेहमान थी। मैं उसके समीप जाकर चिल्ला उठा—'बहिन! पन्ना!' पर उसने कुछ उत्तर न दिया। आँखें फाड़-फाड़ कर मेरी ओर देखने लगी। फिर उसकी आँखें न मुँदीं। वह सदा के लिए खुली रह गईं। मैंने जीवन में अन्तिम बार जी खोल कर रोया।

"पन्ना का शव ले जाकर मैंने फूँक दिया। चिता धू-धू करके लहक उठी। उस चिता के साथ ही मेरे हृदय की समस्त कोमल भावनाएँ, समस्त सदिच्छाएँ, समस्त मनोवृत्तियाँ जल कर ख़ाक हो गईं। यह देखिए, मैं उनकी ख़ाक अब भी बाँधे हुए हूँ।"

रसिक ने पोटली के एक बँधे हुए कोने की ओर इशारा किया। फिर कहने लगा—"बाबू जी! तभी से मैं पागल हूँ। अब न मेरे मन में राग-द्वेष है, न इच्छा-आकांक्षा है और न सुख-दुःख की अनुभूति ही है। मन निर्लिप्त हो रहा है, शरीर चेष्टा-रहित हो गया है और वासनाएँ लुप्त हो गई हैं—लेकिन, फिर भी मैं पागल हूँ!! लड़के मुझे चिढ़ाते हैं, ढेला मारते हैं, मेरे पीछे दौड़ते हैं; मगर मुझे कुछ नहीं मालूम होता।

"पागल होने के बाद से, एकान्त में बैठ कर, मैंने अनेक बार अपने अतीत-जीवन पर दृष्टि दौड़ाई है। सोचा है कि किस कारण से मेरा जीवन इतनी व्यर्थता से भर गया। इसका मुझे एक ही उत्तर आज तक मिला है—अभाव और दुर्बलताएँ मनुष्य को पतन की ओर अग्रसर करती हैं और एक बार का पतन सर्वनाश का मूल है।"

रसिक दादा की कहानी समाप्त हो गई थी। मैं समाधिमग्न-सा होकर सोचने लगा कि यह कैसा अद्भुत पागल है!! ओह!!!

क्षण भर में दूर से एक करुण-कर्कश आवाज़ सुन पड़ी—"दूर हटो! दूर हटो!" मैंने चौंक कर देखा—रसिक न जाने कब वहाँ से उठ कर भाग गया है। उसकी "दूर हटो! दूर हटो!" की आवाज़ दूर से वायु-मण्डल में गूँज रही है।



**श्रीमती एफ़० राजमानिकम्**

आप सालेम (मद्रास) के म्युनिसिपैलिटी की कौन्सिलर मनोनीत की गई हैं।

उस समय रात आधी से अधिक बीत गई थी। मध्य आकाश में चन्द्रमा खिलखिला रहे थे। समुद्र की भयावनी लहरें गर्जन कर रही थीं। प्रकृति निस्तब्ध थी। रसिक दादा की "दूर हटो! दूर हटो!" की आवाज़ किसी टूटते हुए सङ्गीत की भाँति, धीरे-धीरे अस्पष्ट होती जा रही थी।



# राष्ट्र का नव-निर्माण

[ श्री० चतुरसेन जी शास्त्री ]



मैं सुधारक नहीं, क्रान्तिवादी हूँ। मैं भारतीय राष्ट्र को सुधारना नहीं—उसे विध्वंस करके फिर से उसका नव-निर्माण किया चाहता हूँ। भारतीय राष्ट्र में जितना विरोध, जितने खण्ड, जितने दोष, पाप और मैल भरे हैं, उन्हें देखते कोई भी बुद्धिमान इसके सुधार की आशा नहीं कर सकता। स्वामी दयानन्द, राजा राममोहन राय और अनेक आधुनिक महापुरुषों ने इस उन्नीसवीं शताब्दी में, और इससे प्रथम दूर तक के इतिहास के सिलसिले में, प्रबल सुधारवाद का आयोजन किया; परन्तु फल यही हुआ कि एक नया खण्ड, नया सम्प्रदाय बन गया और दिमाग़ी ग़ुलामी के वातावरण ने उसमें दुर्बलताएँ ला दीं! आर्य-समाज और ब्रह्म-समाज, दादू-पन्थ और नानक-पन्थ सभी की भावना राष्ट्र में सुधार और नवजीवन उत्पन्न करने की रही, परन्तु ये सभी एक-एक नए पन्थ बन गए और इनमें वे दोष आ ही गए, जो उन कुसंस्कारी पुरुषों के संसर्ग से आने अनिवार्य थे, जो क्षणिक उत्तेजना से इन दलों में मिले तो, पर वे अपने उन पुराने कुसंस्कारों के ग़ुलाम थे। वे अपनी पुरानी बिरादरियों में, पुराने समाज में वैसे ही मिले रहे। इन सम्प्रदायों में एक और सम्प्रदाय की वृद्धि करना हो तो कोई नए सुधार की योजना रक्खे! परन्तु वह योजना चाहे जितनी कट्टर होगी—समाज का कल्याण न कर सकेगी। यह तो हम प्रत्यक्ष देखते हैं, एक तरफ़ हिन्दू गो-मांस के नाम से काँपते और गोवध के विरुद्ध आपे से बाहर हो जाते हैं, उधर ईसाई, मुसलमान खुल्लमखुल्ला गो-मांस खाते हैं। मुसलमान सुअर के नाम से हद दर्जे तक चिढ़ते हैं, पर सिक्ख खुल्लमखुल्ला सुअर खाते हैं! ईसाई सुअर और गो-मांस दोनों ही से परहेज़ नहीं करते। इस विषय की कट्टरता सैकड़ों वर्ष तक हिन्दू-मुसलमानों के निकट रहने पर भी नहीं मिटी! और हज़ारों वर्ष साथ रहने पर भी कभी न हिन्दू गो-मांस के प्रति उदासीन होंगे, न मुसलमान ही! इसी प्रकार मूर्ति-पूजा के विरोधी मुसलमानों ने जितना इसका विरोध किया, उतनी कट्टरता उत्पन्न हुई! हिन्दू-सम्प्रदाय में भी दादू, नानक, आर्य आदि मत मूर्तिपूजा के विरोधी हैं, परन्तु उनका परस्पर कुछ भी प्रभाव नहीं। सुधारक, हठधर्मी पर प्रभाव नहीं जमा सकता! ईसाइयों और मुसलमानों ने हठधर्मियों पर बल-प्रयोग किया। वह एक क्रान्ति थी—सुधार न था। फल यह हुआ कि ये दोनों सम्प्रदाय संसार में व्याप्त हो गए। बौद्ध-धर्म का प्रचार, यद्यपि प्रकट में क्रान्तिकर नहीं समझा जाता, पर वास्तव में उसकी जड़ में मार-काट, अत्याचार और क्रान्ति कम न थी!

यह तो हम अच्छी तरह समझ गए हैं कि वर्तमान हिन्दू-धर्म दिमाग़ी ग़ुलामी का एक जीर्ण-शीर्ण अस्तित्व है, उसमें अपनी रक्षा की रत्ती भर सामर्थ्य नहीं। आज राजनैतिक आन्दोलन ने जो शक्ति हिन्दू-समाज को दी है—वह बात ही दूसरी है। उस शक्ति के केन्द्र हिन्दू-धर्म की दृष्टि से तो प्रायः क्रोध और तिरस्कार के ही पात्र हैं! हर हालत में यदि हिन्दू-समाज जिसे धर्म या कर्त्तव्य के नाम से मानता है, यदि उसकी पूरी-पूरी परवा की जाय तो, जो राष्ट्रीय प्रगति देश में पैदा हुई है, वह वहीं रुक जाय! क्या वह हिन्दू-मुस्लिम और अल्प-संख्यक भारतीय जातियों के उस निकट-सम्बन्ध को सहन कर सकता है, जो इस आन्दोलन ने पैदा कर दिया है और जो दिन-दिन निकट होता जा रहा है! क्या वह स्त्रियों के उस साहस की प्रशंसा कर सकता है, जो वे आश्चर्यजनक रीति से किसी अज्ञात, दुर्ज्ञेय शक्ति के बल पर दिखा रही हैं? वह तो समाज-कल्याण से दूर एक ऐसी भावना में ओत-प्रोत है, जिसकी सारी ही शक्ति मनुष्य की आत्मा की कल्याण-कामना में लग गई है, और वह भावना भी शुद्ध नहीं, प्रायः भ्रान्त है! आत्मा की कल्याण-कामना

निस्सन्देह एक बहुत सुन्दर वस्तु तो है, परन्तु राष्ट्र और देश के कल्याण का प्रश्न भी असाधारण है! दर्शन-शास्त्र कहते हैं—"यतो अभ्युदय निःश्रेयससिद्धिस्य धर्मः", जिससे अभ्युदय और निश्रेयस की सिद्धि हो वह धर्म है। यह अभ्युदय ही सांसारिक परम स्वार्थ और निश्रेयस पारलौकिक परम स्वार्थ है। सांसारिक परम स्वार्थ राष्ट्रीय स्वाधीनता, अर्थात् प्रत्येक व्यक्ति का समाज में स्वाधीन अधिकार और पारलौकिक परम स्वार्थ आत्मा का सभी बन्धनों से मुक्ति प्राप्त करना, यह निश्रेयस है। यदि मैं यह कहूँ कि निश्रेयस से अभ्युदय श्रेष्ठ है, तो अनुचित के लिए सत्कर्म करने चाहिएँ और पीछे परलोक के लिए।

परन्तु, हमारी एक भयानक भूल तो यह है कि हम जब कभी छोटा-बड़ा सत्कर्म करते हैं, वह परलोक के लिए करते हैं और जो छोटा-बड़ा कुकर्म करते हैं, इस लोक के लिए करते हैं! हम दया, सेवा, त्याग, दान, तप, संयम, विवेक आदि का जब कभी उपयोग करेंगे, उसका फल परलोक-खाते डालेंगे, पर जब कभी स्वार्थ, छल, पाखण्ड, हत्या, चोरी तथा व्यभिचार आदि दुष्कर्म करेंगे, इस लोक के लिए करेंगे। यदि हम यथासम्भव



कुनूर ( मद्रास ) के सेण्ट जोसेफ़ कॉलेज के विद्यार्थियों का एक ग्रूप, जिसने हाल में 'अली बाबा' का ड्रामा किया था।

नहीं। यदि श्रीकृष्ण अभ्युदय को निश्रेयस की अपेक्षा श्रेष्ठ न मानते, तो सम्भव न था कि जगत के प्रपञ्च में फँस कर ऐसे लोमहर्षण रक्तपात के विधायक बनते। क्या कुरुक्षेत्र और प्रभास का हत्याकाण्ड साधारण था? और क्या अकेले श्रीकृष्ण ही उसके पूर्ण रूप से उत्तरदाता नहीं? क्यों उन्होंने चुपचाप मुक्ति की कामना से संसार को त्याग कर समाधि नहीं लगाई? आज भी क्यों महात्मा गाँधी जेल में क़ैदी के रूप में पड़े हैं? इन उदाहरणों से हम समझ सकते हैं कि प्रथम यह लोक और पीछे परलोक है। इसलिए हमें सर्व-प्रथम इस लोक सत्कर्म इस लोक के लिए करें, तो हमारी बहुत सी कठिनाइयाँ दूर हो जायँ। प्रातःकाल हम स्नान कर माला ले, गोमुखी में हाथ डाल, भगवत्-स्मरण के लिए बैठते हैं—घण्टा दो घण्टा में जितने पवित्र वाक्य, श्लोक, दोहा, चौपाई, पद याद होते हैं, सभी रट जाते हैं—यह हमारा सारा काम परलोक में फल देगा, पर वहाँ से उठ कर जब दफ़्तर या दूकान पर आते हैं और कारबार में झूठ, दग़ा, निर्दयता आदि का व्यवहार करते हैं, तब किस पाप से जेब कितनी भारी होगी, यही देखते हैं—परलोक को बिलकुल ही भूल जाते हैं! यही तो दिमाग़ी गुलामी

है, जो हमें सुधारने में विफल करती है और जिसके संस्कार मात्र को बिना नष्ट किए हम नवराष्ट्र की रचना नहीं कर सकते और बिना नवराष्ट्र की रचना किए हम देश को न एक इञ्च बढ़ा सकते हैं और न उसका रत्ती भर भला कर सकते हैं !!

यह बात सच है कि मेरे आक्षेप की प्रधान दृष्टि केवल हिन्दू-समाज पर ही है, और वह इसलिए कि वही भारत की प्रधान जाति है। उसकी संख्या २२ करोड़ है और उसी के सङ्गठन में बहुत से खण्ड हैं! हिन्दू ही राष्ट्रीय नव-निर्माण की सब से बड़ी बाधा हैं। छुआछूत, खान-पान, ऊँच-नीच, जाति-मर्यादा आदि के भयानक बन्धनों ने हिन्दू-जाति को इतना निस्तेज और निर्वीर्य कर रक्खा है कि जब तक उसके ये बन्धन दृढ़तापूर्वक काट न दिए जायँ, वह किसी काम की नहीं बन सकती! २२ करोड़ नर-नारियों के समुदाय को इस बन्धन में विवश छोड़ कर भारत आगे बढ़ेगा कैसे? यह तो बात विचार में ही नहीं आ सकती !!

हिन्दू नवयुवकों ने इस समय उत्क्रान्ति में जो पौरुष प्रयोग किया है वह असाधारण है, परन्तु नवीन नहीं। चीन, जापान, रूस, इटली आदि देशों के नवयुवकों ने भी यही किया है। यह सच है कि हिन्दू नवयुवक अभी पीछे हैं—परन्तु उनके बन्धन भी असाधारण हैं। सौभाग्य से उन्हें राजनीति का एक गुरु गाँधी जैसा महान् पुरुष मिल गया है। गाँधी का राजनैतिक गुरु-पन कर्म-भित्ति पर है, यह बड़े आश्चर्य का विषय है। भारत के लिए यह स्वाभाविक भी है। और इसका फल हम प्रत्यक्ष देख रहे हैं कि जो नवयुवक महात्मा गाँधी के राजनैतिक दीक्षा-प्राप्त शिष्य बनते हैं, वे हिन्दू-धर्म की रूढ़ि की ग़ुलामियों से भी साथ-साथ बहुत दूर तक स्वाधीन होते जाते हैं। छुआछूत और ऊँच-नीच के भेद उनसे दूर हो रहे हैं—वे सेवाधर्म और सात्विक जीवन के महत्व पर स्वतन्त्र विचार करने लगे हैं—उनके मन पवित्र, स्वच्छन्द और त्याग की भावना से ओत-प्रोत हो रहे हैं। महात्मा गाँधी को यह श्रेय प्राप्त है कि उन्होंने भारत के युवकों को अपनी आत्मिक और हार्दिक सद्-भावनाओं को ऐहिलौकिक कार्यों में—और उन कार्यों में, जिनमें प्रायः उनका स्वार्थ नहीं होता, लगाने की रुचि उत्पन्न कर दी है !

यह बात तो मैं स्वीकार करूँगा कि ऋषि दयानन्द की शिक्षा ने विशुद्ध धार्मिक ढङ्ग से स्वतन्त्र विचार करने की रुचि भारत के इन युवकों के पिताओं के मन में पैदा कर दी, और इसके साथ ही अङ्गरेज़ी शिक्षा-पद्धति ने उनके पुराने अन्ध-विश्वासों की जड़ें हिला डालीं। अब ये युवक किसी रूढ़ि के ग़ुलाम होंगे, यह मैं आशा नहीं कर सकता। इनमें वीरता, त्याग, स्वावलम्बन और विनम्रता उत्पन्न करने का श्रेय तो महात्मा गाँधी ही को है। यह महापुरुष शताब्दियों तक भारत में पूजा जायगा। हिन्दू-धर्म की सात्विक प्रवृत्तियों को इसने उदय किया है। दुर्दम्य क्षोभ के कारणों को प्रकट करके भी इस पुरुष ने युवकों को संयम से युद्ध करने की शिक्षा दी है !

नवराष्ट्र के निर्माण की यह मूल भित्ति है! परन्तु इसमें बाधाओं की कमी नहीं है। आवश्यकता तो यह है कि जब तक भारत स्वाधीन हो, तब तक भारतीय नवराष्ट्र बन जाना चाहिए। यदि ऐसा न हुआ तो समझिए कि राजनैतिक क्रान्ति हिन्दू-जाति के शिथिल सङ्गठन को इस प्रकार छिन्न-भिन्न कर डालेगी कि जिसका स्मरण करना ही भयानक है !

अलबत्त, मैं यह कह सकता हूँ कि यदि नवराष्ट्र के निर्माण में हिन्दू मुस्तैदी और साहस से जुट जायँ और राजनैतिक भाग्य-निर्णय से प्रथम ही नया राष्ट्र बना लें—तो फिर कल्याण ही कल्याण है! फिर तो न रूस, न जर्मन, न जापान और न इटली ही की क्रान्ति भारतीय क्रान्ति के समान उज्ज्वल हो सकती है !!

यदि हिन्दू समाज अपनी दिमाग़ी ग़ुलामी को तोड़ दे; वह स्वच्छन्द हो जाय तो—इसमें सन्देह नहीं कि मुसलमान और अल्प-संख्यक जातियाँ बड़ी आसानी से उसके अन्दर लीन हो जावेंगी !!

मैं यह स्पष्ट कह देना चाहता हूँ कि जब तक यह मुख्य कठिनाई दूर नहीं हो जाती, भारत की राजनैतिक स्थिति दृढ़ नहीं हो सकती। जब तक ब्रिटेन का राज्य है, या अन्य किसी ग़ैर जाति का राज्य हो, तब तक तो किसी तरह मामला इसी भाँति चल सकता है; जैसा अब तक चलता रहा—परन्तु जब प्रजासत्ता का प्रश्न आएगा, जब देश का स्वामी देश का जनबल होगा, तब यदि जनबल में राष्ट्रीयता न पैदा हुई तो प्रजासत्ता देश में स्थापित ही नहीं हो सकती। इसके विरुद्ध उस समय

## कान्यकुब्ज ब्राह्मणों में पहिला विधवा-विवाह



पं० शालिग्राम शर्मा ( दुबे )



श्रीमती देवकी देवी ( दुबे )

देश में ऐसी अशान्ति उत्पन्न हो सकती है, जिसे शान्त करने का कोई उपाय ही नहीं है !!

मुसलमान, ईसाई और अन्य अल्प-संख्यक ग़ैर-हिन्दू जातियाँ खान-पान और छुआछूत में इसी समय हिन्दुओं से सहयोग करने को उद्यत हैं। प्रायः सभी हिन्दुओं के हाथ का कच्चा-पक्का खाना खा सकते हैं। इसी प्रकार यदि हिन्दू अपनी कन्याएँ इन जातियों में ब्याहने लगें, तो इन जातियों को कुछ उज्र होगा, ऐसी सम्भावना नहीं। हिन्दुओं में आर्यसमाजी और ब्रह्मसमाजी तथा कुछ स्वतन्त्र विचार के पुरुष आसानी से इन जातियों से रोटी-बेटी के सम्बन्ध स्थापित कर सकते हैं। इसी तरह अछूत और निम्न श्रेणी की जातियाँ तथा ख़ाना-बदोश जातियाँ सभ्य और सुशिक्षित बनाई जाकर समाज का उपयोगी अङ्ग बन सकती हैं। इस नवीन सङ्गठन में यदि कोई अंश बाधक है तो वे कट्टर हिन्दू हैं, जो पुराने अन्ध-विश्वासों के ग़ुलाम हैं—और जो देश के ऊपर तेज़ी से चढ़ी चली आती हुई उस विपत्ति को देखने की योग्यता नहीं रखते—जिसके एक ही झटके में हिन्दुत्व का जीर्ण ढाँचा चूर-चूर हो जायगा !!!

एक समय था, जब भारतवर्ष एक सुदृढ़ क़िले के समान था। अपनी आवश्यकता की सभी सामग्री वह उपजा लेता था। विदेशियों से यदि इसका कोई सम्बन्ध था भी, तो सिर्फ़ इतना ही कि उसके काम में आने से जो कुछ बच जाय उसे वह विदेशियों को बेंच दे। तब विदेशी व्यापारी उसके द्वार के बाहर निरुपाय खड़े रहते थे, और जो कुछ भारत को देना होता, उसे लेकर बदले में स्वर्ण और रत्न देकर चले जाते थे ! उस समय उसकी एक देशीयता बनी हुई थी। इसका अन्य जातियों से संसर्ग न करना भी निभ गया था ; यद्यपि तब भी भारतीय बड़ी-बड़ी यात्राएँ करते थे—परन्तु वह समय ही

और था। राजसत्ता का प्रायः सर्वत्र आधिपत्य था। भारत में भी राजसत्ता थी—इसके सिवा भारत की एक जातीयता भी थी।

पर वह क़िला तो अब टूट गया। अब उसकी वह शक्ति, प्रतिष्ठा और परिस्थिति न रही। अब उसे स्वाधीन होते ही शताब्दियों तक व्यापार-वाणिज्य और शिल्प-शिक्षा आदि के लिए संसार भर में यात्रा करनी पड़ेगी। संसार की जातियों से मित्रता और सद्भाव बनाना पड़ेगा। ऐसी दशा में यदि हिन्दू अपना चौका, धोती, दाल, चावल और जनेऊ लिए फिरें, तो समझिए कि उनकी दुर्दशा और असुविधाओं का अन्त न रहेगा! देखिए तुर्क और ईरान इतना कट्टर एशियाई जीवन रहते भी, कितने शीघ्र यूरोप में मिल गया! रूस किस तेज़ी से एशिया में घुस रहा है; और जापान कैसे यूरोप के कान काटने लगा! क्या हिन्दू-जाति भी इस सरलता से पड़ोसी जातियों का बन्धु बन सकती है? उसे तो एशिया के सङ्गठन में सम्मिलित होना अनिवार्य है। यदि उसने अपनी मूर्खता और चौके-चूल्हे में फँस कर एशिया के सङ्गठन का तिरस्कार किया तो यह मानी हुई बात है कि एशिया का सर्व-प्रथम काम यह होगा कि वह अपने पहले धक्के में इस निकम्मी अछूत हिन्दू-जाति को विध्वंस कर दे और तब उसे पड़ोस के मुस्लिम राष्ट्र बाँट लें!

यूरोप और एशिया का जो सङ्घर्ष है, वह भारत पर ब्रिटेन का आधिपत्य तो रहने ही न देगा, परन्तु ब्रिटेन के पञ्जे से छूट कर भी भारत हिन्दू-जाति की सम्पत्ति नहीं बन सकेगा। जब तक कि वह अपना नया राष्ट्र न निर्माण कर ले और जिसमें हिन्दू, मुसलमान, ईसाई और अन्य अल्प-संख्यक जातियाँ मिल कर एक महाजाति के रूप में न खड़ी हो जायँ!!

भारतीय प्रजातन्त्र के ये हिस्से नहीं बँट सकते, जैसे कि अब अङ्गरेज़ी राज्य में हैं। कितनी नौकरियाँ हिन्दुओं को और कितनी मुसलमानों को मिलें—यह तुच्छ प्रश्न तब न रहेगा, तब तो यही प्रश्न होगा कि भारत की निवासिनी महाजाति का नाम क्या है? भारत की अधिपति जाति कौन सी है?

मैं प्रथम कह चुका हूँ कि नवराष्ट्र के निर्माण में सबों से बड़ी बाधक हिन्दू-जाति है, अन्य जातियाँ बहुत कुछ बढ़ी हुई हैं। यदि हिन्दू-जाति उनके बराबर पहुँच जायगी तो अन्य जातियाँ ख़ुशी से मिल जावेंगी!!

हिन्दू-सङ्गठन और शुद्धि-आन्दोलन, इन दोनों ही नीतियों से मेरा मतभेद है—मतभेद का मूल कारण यह है कि इन नीतियों से अन्य जातियों को भी हिन्दुओं के उन पुरानी रूढ़ियों के बन्धनों में बाँधा जा रहा है! प्रश्न तो यह है कि इस समय हिन्दू-संस्कृति संसार की सभ्य जातियों से सामाजिक रीति से मिलने के योग्य है या नहीं? यदि है तो अन्य जातियों को शुद्ध करना ठीक है। यदि नहीं तो जहाँ २२ करोड़ चौका-चूल्हा, जाति, छूत-अछूत, जनेऊ-धोती की चिन्ता में हैं, वहाँ ३०-३२ करोड़ हो जावेंगे? पर मुख्य और विकट प्रश्न तो बना ही रहेगा। मुझे यह कहने में ज़रा भी सङ्कोच नहीं कि भारत की अन्य जातियाँ राष्ट्रीयता की दृष्टि से कहीं अधिक सुगठित हैं; फिर उन्हें इस रूढ़ि-बन्धनों से विवश, जर्जर जाति में फाँसना देश के लिए कहाँ तक अच्छा है?

अलबत्त, हिन्दू नाम से मैं प्रेम करता हूँ! भले ही उसका चाहे भी जो भद्दा अर्थ हो—मैं यह स्वाभाविक रीति से चाहूँगा कि हिन्दुस्तान का प्रत्येक प्राणी अपने को हिन्दू कहे। मैं हिन्दू राष्ट्र के ही निर्माण का स्वप्न देखता हूँ और हिन्दू राष्ट्र के निर्माण की ही योजना सामने रखता हूँ और उसमें सभी अल्प-संख्यक भारतीय जातियों को लीन करने की कामना भी करता हूँ। पर हिन्दू राष्ट्र की वह शक्ल होनी चाहिए, कि संसार की सभी जातियों में उसके अबाध सामाजिक सम्बन्ध बन सकें—तभी भारत में एक महान राष्ट्र का उदय हो सकता है!!!

[ लेखक महोदय की "तब, अब क्यों और फिर?" नामक अप्रकाशित ग्रन्थ से, जो इस संस्था द्वारा शीघ्र ही प्रकाशित होने वाला है।

—स० 'चाँद' ]

# तोरूदत्त

( संक्षिप्त परिचय )

[ श्री० मेघवाहन जी, बी० ए० ]

Still barred thy doors ! The far east glows
The morning wind blows fresh and free,
Should not the hour that wakes the rose,
Awaken also thee ?
All look for thee, Love, Light and song,
Light in the sky deep red above,
Song, in the lark of pinions strong,
And in my heart, true love.

अर्थात्—"तेरे किवाड़ अब भी बन्द हैं। दूरवर्त्ती पूर्व अरुण हो रहा है—प्रातःकालीन ताज़ी वायु खुल कर बह रही है। क्या जिस घड़ी गुलाब खिलता है, उस घड़ी तुझे भी जागना नहीं चाहिए ?

"प्रेम, प्रकाश और सङ्गीत सब तेरी बाट जोह रहे हैं—गहरे अरुण-वर्ण आकाश का प्रकाश, मज़बूत डैनों वाले लवा-पक्षी का गान, और मेरे हृदय का सच्चा प्रेम।"

उपरिलिखित पंक्तियों ने पहिले पहल अङ्गरेज़ समालोचक, मिस्टर एडमण्ड गॉस को श्रीमती तोरूदत्त की कविता की ओर आकर्षित किया था; यही पंक्तियाँ तब से आज तक बार-बार दुहराई गई हैं; और हमारे विचार में वे अपनी प्रातःकालीन निर्मलता एवं मधुर पद-लालित्य के अतिरिक्त सब से अधिक इस कारण याद रखने योग्य हैं कि उनके भीतर से तोरूदत्त का प्रेम, प्रकाश और सङ्गीतमय स्वभाव बड़ी सुन्दरतापूर्वक प्रस्फुटित होता है।

जिस ज़माने में तोरूदत्त का जन्म हुआ था, वह समय हमारे साहित्य, कला और राष्ट्रीय गौरव के पूर्ण ह्रास का समय नहीं, तो कम से कम ऐसा अवश्य था कि जब वर्तमान साहित्यिक जाग्रति का श्रीगणेश भी मुश्किल से हुआ था। अतएव उस स्त्री-कवि का जीवन, जिसने ऐसे समय में अपनी रचनाओं द्वारा भारतीय सभ्यता का मुख दूर देशों में उज्ज्वल किया, पढ़ना और मनन करना केवल एक कौतूहल का विषय नहीं, वरन् एक महान और पवित्र राष्ट्रीय कर्त्तव्य है।

## तोरूदत्त की जीवनी

तोरूलता दत्त का जन्म कलकत्ते में सन् १८५६ में हुआ था। उनके पिता श्रीयुत गोविन्दचन्द्र दत्त एक विद्वान सज्जन थे, जिन्होंने ईसाई मत ग्रहण कर लिया था। दत्त-परिवार विद्वत्ता और साहित्यिक रुचि के लिए प्रसिद्ध था। इसी परिवार की हिन्दू शाखा में भारत के विद्वान लेखक और राजनीतिज्ञ श्रीयुत रमेशचन्द्र दत्त का जन्म हुआ था, और वे तोरूदत्त के चचेरे भाई होते थे।

तोरूदत्त तीन भाई-बहिनें थीं। सब से बड़ा भाई अबजू, जिसका १४ वर्ष की अवस्था में देहान्त हो गया; उससे छोटी बहिन अरू, जिसकी मृत्यु २० वर्ष की अवस्था में हुई; और सब से छोटी स्वयं तोरूदत्त।

बाबू गोविन्दचन्द्र दत्त स्वयं धुरन्धर विद्वान होने के कारण अपने बच्चों की शिक्षा के विषय में बड़े तत्पर रहते थे। सन् १८६३ में वे अपने बच्चों के साथ बम्बई गए और थोड़े ही दिनों बाद, जब तोरू की उम्र १३ वर्ष की भी न रही होगी, वे अपनी दोनों कन्याओं को यूरोप की यात्रा के लिए ले गए।

यूरोप में तोरूदत्त को यथेष्ट रूप से यूरोपीय शिक्षा प्राप्त करने का अवसर मिला। पहिले तो उन्होंने चार वर्ष फ़्रान्स में स्कूली शिक्षा प्राप्त की और इसके बाद इटली और केम्ब्रिज में रह कर पाश्चात्य साहित्य का विशेष ज्ञान प्राप्त किया। सन् १८७३ में, १० वर्ष यूरोप में व्यतीत करके, तोरू अपने पिता और सम्पूर्ण परिवार सहित बङ्गाल को लौट आईं। इसके बाद के ४ वर्ष—यानी १८७७ पर्यन्त, जिस वर्ष उनका देहान्त हुआ—तोरूदत्त

ने अपने घर पर या तो बाग़मड़ी के फुलवारी-घर में अथवा रामबागान ( कलकत्ता ) में व्यतीत किए। यूरोपीय यात्रा के पूर्व ही उनके बड़े भाई अबज़ की मृत्यु हो



सुप्रसिद्ध कोविदा कुमारी तोरूदत्त

अपनी बहिन ( बैठी हुई ) अरू सहित

चुकी थी और अब अरू की १८७४ में मृत्यु हो जाने के कारण तोरू को अपना सारा मन साहित्य की सेवा में लगा देना पड़ा।

यही तोरूदत्त के अत्यल्प जीवन की करुण कथा है। परन्तु इन्हीं चार वर्षों के भीतर तोरूदत्त की सुधामयी लेखनी ने क्या-क्या चमत्कार दिखलाए, इसका ज़िक्र हम नीचे करेंगे।

## तोरूदत्त की रचनाएँ

यद्यपि तोरूदत्त की एकाध कृतियाँ 'बङ्गाल मैगज़ीन' इत्यादि पत्रों में प्रकाशित हो चुकी थीं, फिर भी उनकी "A Sheaf Gleaned in French Fields" ( फ़्रान्सीसी क्षेत्रों से सङ्कलित गुच्छ ) नामक पुस्तक, पहली पुस्तक थी, जिसका नाम इङ्गलैण्ड और फ़्रान्स में हुआ। मिस्टर एडमण्ड गॉस ने, जिन्होंने आधुनिक भारत की दो सब से बड़ी स्त्री-कवियों को प्रोत्साहित करके भारतवासियों को चिरऋणी बनाया है, पहिले पहल इङ्गलैण्ड में इस पुस्तक की समालोचना की। "A Sheaf Gleaned in French Fields" में तोरूदत्त ने क़रीब १०० फ़्रेञ्च कवियों की कविताओं का अनुवाद अङ्गरेज़ी में किया है और यद्यपि गॉस जैसे सिद्धहस्त समालोचकों के नज़दीक उसमें कहीं-कहीं छन्द-शास्त्र सम्बन्धी और अन्य त्रुटियाँ जान पड़ती हैं, तब भी गॉस को भी मानना पड़ा है कि स्थान-स्थान पर तोरू ने अद्भुत विद्वत्ता दिखलाई है और सब बातों का ध्यान रखते हुए यह कहना ही पड़ेगा कि "A Sheaf" में तोरूदत्त को अभूतपूर्व सफलता प्राप्त हुई। फ़्रान्स में इस पुस्तक की और भी प्रशंसा हुई और इस पुस्तक की वह कविता, जिसे हमने इस लेख के प्रारम्भ में अङ्कित किया है, बार-बार सराही गई है।

तोरूदत्त के जीवन-काल में केवल "A Sheaf" और दो-एक अन्य लेख प्रकाशित हो पाए थे। उनकी सर्वोत्तम

रचना "Ancient Ballads and Legends of Hindusthan" (भारत के प्राचीन गीत और गाथाएँ) उनकी मृत्यु के पश्चात छपी। एडमण्ड गॉस की राय में किसी आधुनिक एशियावासी ने यूरोप वालों को एशिया की आत्मा के विषय में ऐसा विचित्र और गहरा ज्ञान नहीं प्रदान किया है, जैसा कि तोरुदत्त की 'प्रह्लाद' और 'सावित्री' नामक कविताओं में पाया जाता है। "जिन कविताओं में कवि अपने हृदय में अपनी मातृभूमि के गीत गा रहा है, वे वही गीत हैं जिन्हें सुन कर उसकी आँखों में आनन्द के आँसू भर आते थे।" यह खेद का विषय है कि तोरुदत्त की एक ऐसी सुन्दर रचना को पहले-पहल केगन पॉल ट्रेञ्च ट्रबनर ने छापा था और तब से, जहाँ तक हम जानते हैं, इस पुस्तक का अनुवाद किसी देशी भाषा में अभी तक नहीं हुआ है। अपने भारत के साहित्यिक इतिहास नामक ग्रन्थ में मिस्टर फ़्रेज़र लिखते हैं—"यदि यह कविताएँ अपनी देशी भाषा में लिखी गई होतीं तो वे ऐसी अनोखी, शान्तिप्रद और मधुर-ध्वनिपूर्ण होतीं—उनके भाव ऐसे गम्भीर और मार्मिक स्थलों को स्पर्श करने वाले होते कि यद्यपि तोरुदत्त ने अपने पूर्वजों के धर्म का परित्याग करके क्रिश्चियन मत ग्रहण कर लिया था, तो भी वे हिन्दू-धार्मिक कविता के इतिहास में अमर-स्थान प्राप्त कर लेतीं और राष्ट्र के गीतों में शामिल हो जातीं।" कहा नहीं जा सकता कि तोरुदत्त की कविताओं का हिन्दी रूपान्तर भी कभी प्रकाशित होगा।

'हिन्दुस्तान की गाथाओं' के अतिरिक्त एक और पुस्तक "Mlle. D'Arvers" (मदाम्बाइज़े दआरवेर) तोरुदत्त की मृत्यु के पश्चात उनकी पुस्तकों और काग़ज़ों के बीच मिली। यह पुस्तक एक उपन्यास है, जिसमें दो भाई एक सुन्दरी और शान्त बालिका के ऊपर प्रेमासक्त होकर आपस में लड़ाई करते हैं और आख़िरकार पागल हो जाते हैं। इस उपन्यास को भी तोरुदत्त ने ऐसी ख़ूबी से निबाहा है कि शुरू से आख़ीर तक कथा की गम्भीरता भङ्ग नहीं होती।

## तोरुदत्त की कविता

तोरुदत्त की कविता सरलता, प्रसाद गुण तथा विशुद्ध ऊँचे विचारों से अलङ्कृत है। उसमें सचाई और सहृदयता का एक विचित्र रङ्ग सम्मिश्रित है, जो कि तोरू की जीवनी से अलग नहीं किए जा सकते। उनकी हिन्दुस्थान की पुरातन गाथाओं में यह गुण पर्याप्त अंश में वर्तमान है। तोरुदत्त को पहले पहल फ़्रेञ्च और अङ्गरेज़ी में शिक्षा मिली थी और उन्होंने संस्कृत केवल इङ्गलैण्ड से वापस आने पर घर पर पढ़ी थी, परन्तु अपनी कविताओं में उन्होंने भारतीय वायु-मण्डल, भारतीय प्रथाओं और भारतीय आत्मा को ऐसी सफलता



**श्री० नगीनदास मास्टर**

आप बम्बई की 'युद्ध-समिति' के तेजस्वी 'डिक्टेटर' थे, जो नए ऑर्डिनेन्स के शिकार हुए हैं। आपने बम्बई के राष्ट्रीय वालण्टियरों के पुनर्सङ्गठन में बहुत उद्योग किया था।

और सचाई के साथ अङ्कित किया है कि अङ्गरेज़ी शब्दों के सिवा उनमें कोई ऐसा भाव नहीं आने पाया है जो पाश्चात्य होने के कारण कानों को खटके। उदाहरण के लिए हम उनकी कविताओं में से एक-आध यहाँ उद्धृत करते हैं, यद्यपि उनका पूर्ण चमत्कार पुस्तक को शुरू से आख़ीर तक पढ़ने से ही ज्ञात होता है।

जब सावित्री यम का पीछा करते-करते थक जाती है,

तो यम उसे फिर लौट जाने के लिए अनुरोध करता है। परन्तु सावित्री कहती है :—

"And if the eye at times should brim,
'Tis human weakness, give me strength
My work appointed to fulfil.
That I may gain the crown at length
The Gods give those who do their will."

अर्थात्—"यदि कभी आँखें अश्रुपूर्ण हो जाती हैं तो इसे मनुष्य की स्वाभाविक निर्बलता समझिए। मुझे शक्ति दीजिए कि मैं अपने निश्चित कर्त्तव्य को पूरा कर सकूँ, ताकि मुझे उस मुकुट का वरदान मिले जो कि देवतागण अपनी आज्ञा पालन करने वालों को देते हैं।"

इसी प्रकार 'सिन्धु' में आदर्श पुत्र, 'प्रह्लाद' और 'ध्रुव' में आदर्श भक्त, 'बट्टू' में आदर्श शिष्य तथा 'लक्ष्मण' में आदर्श भ्राता का रूप तोरू ने बड़ी सफलतापूर्वक अङ्कित किया है। गाथाएँ सब पुरानी—महाभारत अथवा रामायण से ली हुई हैं, परन्तु तोरूदत्त ने अपनी स्वर्णमयी कल्पना-शक्ति और वर्णनात्मक सुगमता, और इससे भी बढ़ कर स्वयं अपने दुर्लभ सुकोमल गुणों द्वारा उन गाथाओं में ऐसे नवीन और गम्भीर भाव भर दिए हैं कि उनका हृदय पर गहरा प्रभाव पड़ता है। प्रत्येक पात्र हमारी आँखों के सामने सजीव और अपने स्वाभाविक गुणों से सम्पन्न खड़ा हो जाता है। जब बार-बार मना करने पर भी सीता, लक्ष्मण को रामचन्द्र की आज्ञा के विरुद्ध पर्णकुटी में छोड़ कर कपटी मृग का पीछा करने को कहती हैं, तो लक्ष्मण उत्तर देते हैं :—

"In going hence I disregard
The plainest orders of my chief,
A deed for me—a soldier—hard
And deeply painful; but thy grief
And language, wild and wrong, allow
No other course. Mine be the crime,
And mine alone,—but oh, do thou
Think better of me from this time."

अर्थात्—"यहाँ से जाकर मैं अपने स्वामी की साफ़ आज्ञा के विरुद्ध कार्य कर रहा हूँ, जो मुझ जैसे सैनिक के लिए अत्यन्त कष्टप्रद है, परन्तु तुम्हारा शोक और तुम्हारी अनियन्त्रित तथा अनुचित बातों को देखते हुए और कोई चारा नहीं। अतएव सारा दोष मेरे ही ऊपर आवे, परन्तु अब से मेरे विषय में तुम अपने विचार अच्छे रखना।"

इस उत्तर से लक्ष्मण का योद्धा की भाँति आज्ञा-पालन तथा स्वाभाविक भक्ति के साथ मिला हुआ आत्म-सम्मान पूर्णतया प्रकट होता है।

पात्रों की इस सजीवता के साथ-साथ तोरूदत्त ने भारतीय दृश्यों का जहाँ कहीं भी ज़िक्र किया है, बड़ी सचाई के साथ किया है। 'उमा' में ग्रामीण बिसाती का ज़िक्र आने पर वे गाँव की बड़ी सच्ची तस्वीर खींचती हैं :—

"Shell-bracelets ho! Shell-bracelets ho!,
The roadside trees still dripped with dew,
And hung their blossoms like a show.
Who heard the cry? 'Twas but a few,
A ragged herd—boy, here and there,
With his long stick and naked feet;
A ploughman wending to his care,
The field from which he hopes the wheat."

अर्थात्—"बिसाती ने ..र उठाई 'शङ्ख की चूड़ियाँ, शङ्ख की चूड़ियाँ!' स.क के किनारे वृक्षों से अब भी ओस टपक रही थी और उनमें लगे हुए पुष्प ऐसे मालूम होते थे मानो किसी तमाशे के लिए सजाए गए हों। वह आवाज़ किस-किस ने सुनी? केवल थोड़े से लोगों ने—या तो किसी चिथड़े लपेटे हुए चरवाहे के लड़के ने, जो नङ्गे पाँव, हाथ में लम्बी सी लाठी लिए हुए कहीं इधर-उधर मौजूद रहा हो, या तो किसी हल चलाने वाले ने, जो अपने खेत पर, जिससे उसे अपना गेहूँ मिलता है, जा रहा हो।"

एक बड़ी भारी विशेषता, जो सभी उच्चकोटि के सत्कवियों में पाई जाती है, यानी प्राकृतिक सौन्दर्य का हृदयग्राही वर्णन, तोरूदत्त की कविता में पर्याप्त अंश में वर्तमान है।

जिस जङ्गल में सीता जी वनवास हो जाने के पश्चात लव-कुश सहित अपना समय काट रही थीं, उस वन का

वर्णन करने में तोरू ने अद्भुत वास्तविकता दिखलाई है :—

"A dense, dense forest, where no sunbeam pores
And in its centre a clear spot. There bloom
Gigantic flowers on creepers that embrace
Tall trees ; There, in a quiet lucid lake
The white swans glide ! There, "whirring from the brake,"
The peacock springs ; there, herds of wild deer race ;"

अर्थात्—"एक घना जङ्गल, जहाँ सूर्य की किरणों का भी प्रवेश नहीं—और उसके बीच में एक स्वच्छ स्थान। वहाँ लम्बे-लम्बे वृक्षों से लपटी हुई लताओं में भारी-भारी फूल फूलते हैं। वहाँ किसी शान्त निर्मल सरोवर में सफ़ेद हंस तैरते रहते हैं, झाड़ियों में से पङ्ख फड़फड़ाते हुए मोर झपटते हैं और वहाँ जङ्गली हिरनों के झुण्ड के झुण्ड छलाँग मारते हैं।"

तोरुदत्त ने अपने जीवन का अधिकतर समय अपने बागमड़ी के घर पर व्यतीत किया। 'बागमड़ी' नामक कविता में उन्होंने अपनी फुलवारी का चन्द्रोदय-कालीन दृश्य बड़ी सहृदयतापूर्वक वर्णन किया है :—

"But nothing can be lovelier than the ranges
Of bamboos to the east ward, when the moon
Looks through their gaps and the white-lotus changes
Into a cup of silver."

अर्थात्—"परन्तु इससे सुन्दर और कोई दृश्य नहीं हो सकता कि जब चन्द्रमा पूरब की ओर की बँसवाड़ियों में से झाँकता है और कुमुदिनी खिल कर एक चाँदी के कटोरे के समान हो जाती है।"

तोरुदत्त की कविता पढ़ने वाले को स्वभावतः यह जानने का कौतूहल होगा कि उन्होंने अपने स्त्री-पात्रों को किस स्वरूप में प्रदर्शित किया है। उन्होंने शारीरिक सौन्दर्य का कहीं-कहीं बड़ा मनोमोहक वर्णन किया है। परन्तु एक विशेषता जो अक्सर उनकी कविता में वर्णित, स्त्रियों के विषय में उल्लेखनीय है, वह उन स्त्रियों के मुख-मण्डल पर एक अनुपम तेज और गम्भीरता की झलक है, जो सावित्री अथवा उमा के आख्यानों को पढ़ने पर ज्ञात होता है। सावित्री के लिए वे लिखती हैं:—

"The sweet simplicity and grace
Abashed the boldest ; but the good
God's purity there loved to trace,
Mirrored in dawning womanhood."



काशी के बङ्गाली-टोला कॉङ्ग्रेस कमिटी की सब-प्रथम स्वयं-सेविका, जो अब प्रेज़िडेण्ट नियुक्त की गई हैं।

अर्थात्—"उनकी मधुर सरलता और कोमलता धृष्टतम लोगों को लज्जित कर देती थी और सज्जन पुरुष उनके चढ़ते हुए यौवन में दैवी पवित्रता को प्रतिविम्बित हुआ पाते थे।"

और उमा की मुख-कान्ति ?

"Oh she was lovely, but her look
Had something of a high command
That filled with awe."

अर्थात्—"वह सुन्दरी थीं; परन्तु उनके मुख-मण्डल

पर एक ऐसा दिव्य रोब था कि जो हृदय को भयभीत कर दे।"

ऊपर दिए हुए उदाहरणों से और उनकी कविता के अनेक शीर्षकों से यह धारणा हो सकती है कि तोरूदत्त की कविताएँ विशेषकर शान्त और करुण-रस सम्बन्धी हैं, और यह धारणा किसी अंश में सही भी है। परन्तु उन्होंने युद्ध और आखेट आदि वीरोचित विषयों का भी बड़ा सच्चा दृश्य खींचा है :—

"Oh gallant was the long array
Pennons and plumes were seen
And swords that mirrored back the day
And spears and axes keen."

अर्थात्—"ध्वजाओं और कलगियों की क़तार और धूप में चमकने वाली तलवारें, बर्छियाँ तथा तेज़ धार वाली कुल्हाड़ियाँ—इन सबका झुण्ड बड़ा वीरतापूर्ण मालूम होता था।"

बचपन में तोरूदत्त ने फ़्रान्स में शिक्षा पाई थी और फ़्रान्स देश के लिए उनके हृदय में अगाध प्रेम था। फ़्रान्स की प्रजासत्तात्मक शासन-पद्धति तथा चरम सीमा की सभ्यता ने स्वभावतः तोरूदत्त जैसे ऊँचे विचारों वाली महिला के हृदय को मोह लिया था :—

"Well might all Europe quail before thee, France,
Battling against oppression ! years have past,
Yet of that time men speak with moistened glance.
Va nu pieds. When rose high your Marseillaise
Man knew his rights to earth's remotest bounds
And tyrants trembled."

अर्थात्—"फ़्रान्स ! तू अत्याचार से युद्ध करता रहा है, यूरोप का तेरे सम्मुख काँपना उचित ही है। वर्षों व्यतीत हो गए, परन्तु फिर भी लोग उस समय की बात अश्रुपूर्ण आँखों से करते हैं। जब तेरे राष्ट्रीय गीत मार्सेलस की ध्वनि ऊँची उठी, तब मनुष्य को अपने स्वत्वों का ज्ञान पृथिवी के अन्त तक हो गया और ज़ालिम शासक काँपने लगे।"

## तोरूदत्त के कुछ सामाजिक विचार

तोरूदत्त स्वयं एक अत्यन्त उन्नतिशील और उदार विचारों वाले घराने में पैदा हुई थीं। वे भारत की पहिली महिला थीं, जिन्होंने यूरोपियन देशों की यात्रा की थी और यूरोपियन भाषाओं का फ़्रान्स और इङ्गलैण्ड में रह कर अध्ययन किया था। यह बड़े गौरव का विषय है कि पाश्चात्य साहित्य की ऐसी उच्च शिक्षा पाकर भी तोरूदत्त ने घर पर आकर संस्कृत ग्रन्थों का विशेष अध्ययन किया और पाश्चात्य और पूर्वीय सभ्यता के उच्चतम तत्वों को लेकर अपने सामाजिक विचारों को क़ायम किया।

'सावित्री' नामक कविता में परदा-प्रथा की ओर लक्ष्य करके वे कहती हैं :—

"In those far-off primeval days
Fair India's daughters were not pent
In closed zenanas."

अर्थात्—"उस पुरातन काल में भारत की सुन्दरी कन्याएँ ढके हुए ज़नानख़ानों में बन्द नहीं रहा करती थीं।"

वैधव्य की कठोर यातना का भी वर्णन उन्होंने बड़े दुःखपूर्ण और मर्मस्पर्शी शब्दों में किया है :—

"And think upon the dreadful curse
Of widowhood ; the vigils, fasts,
And penances; no life is worse,
Than hopeless life,—the while it lasts.
Day follows day in one long round,
Monotonous and blank and drear
Less painful were it to be bound
On some bleak rock, for ages to hear—
Without one chance of getting free—
The ocean's melancholy voice."

अर्थात्—"और वैधव्य के भयानक अभिशाप का ख़याल कीजिए। जागरण और उपवास और तपस्या। एक नैराश्यपूर्ण जीवन से ख़राब कोई जीवन नहीं, जब तक कि ऐसा जीवन क़ायम है। एक ही तरह, ख़ाली और शुष्क, दिन पर दिन बीतता जाता है; किसी चट्टान में

बाँध कर युगों के लिए समुद्र की दुखमयी गर्जना सुनने के लिए बन्दी बना देना भी इससे कम दुःखपूर्ण होगा।"

## तोरूदत्त के पत्र

तोरू के क़रीब ४० पत्र, जो उन्होंने अपनी आजन्म सखी मिस मार्टिन को लिखे थे, बाबू हरिहरदास ने छपवाए हैं। उनके पढ़ने से मालूम होता है कि उनका स्वभाव कितना कोमल, सरल और उच्च था। उन पत्रों में उन्होंने अपने हृदय को खोल कर रख दिया है। चाहे उनमें वे अपने बाग़ के फलों का बयान कर रही हों अथवा विक्टर ह्यूगो के ग्रन्थों की विवेचना। उनका सहज-कोमल स्वभाव शब्द-शब्द से प्रदर्शित होता है।

अपने बाग़ के फलों-फूलों के विषय में वे लिखती हैं:—

"आजकल लीची, आम, तरबूज़ों, खजूर और अन्य फलों की फ़सल है। आम और लीची संसार के सब से सुन्दर फलों में से हैं। मेरी इच्छा होती है कि मैं एक टोकरी इन फ़सली फलों की आपके पास भेज सकती। उनको देख कर आपकी आँखें सन्तुष्ट होतीं—पीले या सिन्दूरी आम, सुर्ख़ लीचियाँ, सफ़ेद जमरूल और गहरे बैंजनी जामुन............।

"बाग़ में प्रातःकाल बड़ा सुहावना मालूम होता है। बड़े तड़के तीन बजे के क़रीब भीमराज ( एक छोटी चिड़िया ) अपना गीत शुरू करती है, आध घण्टे के बाद तमाम झाड़ियों और वृक्षों से एकाएक एक मधुर ध्वनि उठती है—और कोकिल, बाड, कोथा, कोड और पपीहा इत्यादि गाना शुरू कर देते हैं।"

ऐसी सहज कोमलता और बालिका के समान सरल, स्नेहपूर्ण स्वभाव उनके समस्त पत्रों में पाया जाता है। अपने पालतू जानवरों तक का हाल वे बड़े चाव से लिखती हैं। अपने घोड़ों के विषय में उन्होंने अपने पत्रों में बार-बार ज़िक्र किया है:—

"मैं रोज़ सवेरे उठती हूँ, जिसमें अपने घोड़ों को थपथपा सकूँ। अपने घोड़ों के विषय में बार-बार लिखने से आप शायद उकता गई हों, मगर मैं कहती हूँ कि अगर आप मेरे ज़ेनेत और जेरटील को देखतीं तो कहतीं।" ( ज़ेनेत और जेरटील उनके घोड़ों का फ़्रान्सीसी नाम था, जो उन्होंने स्वयं रक्खा था )

मगर दूसरी ओर जब हम तोरूदत्त के गम्भीर विचारों का ख़्याल करते हैं, तो हमें ताज्जुब होता है कि अपनी छोटी सी अवस्था में वे किस क़दर बुद्धिमती और स्वतन्त्र विचारों वाली महिला थीं और उनमें हास्य-रस का कैसा महीन और उच्चकोटि का ज्ञान था। प्रसिद्ध डॉक्टर हण्टर से मुलाक़ात होने के विषय में वे लिखती हैं—"डॉक्टर



**श्रीमती इन्दुनलिनी भट्ट**

आपको कॉङ्ग्रेस की सहायता करने के अभियोग में कारावास दण्ड मिला है।

हण्टर ने मेरी और मेरी विद्वत्ता की बड़ी तारीफ़ की। सच तो यह है कि मुझे बड़ी लज्जा मालूम होती है, क्योंकि कुछ भी हो, मैंने केवल एक अनुवाद की पुस्तक लिखी है और ख़ुद डॉक्टर हण्टर ने बहुत सी पुस्तकें लिख डाली हैं।"

एक दूसरे पत्र में हँसी में वे लिखती हैं:—

"उस दिन मेरी दादी के एक भाई ने मुझसे पूछा—'तुम्हारा विवाह हो चुका है या नहीं ।' मैंने कहा कि अभी तो नहीं हुआ है, मगर आप ही की आज्ञा की प्रतीक्षा थी, आपकी आज्ञा मिल गई है, अब हो जायगा ! इस उत्तर को सुन कर वे बड़े चकित हुए और मुझे बड़ी नम्रता और सरलतापूर्वक चित्रों की एक पुस्तक पढ़ती हुई देख कर तो उनका आश्चर्य और भी ज़्यादा हो गया ।"

* * *

जब अन्य लेखक अपना साहित्यिक जीवन मुश्किल से शुरू करते हैं, तब तोरूदत्त की इहलौकिक लीला २१ वर्ष की अल्पावस्था में समाप्त हो गई । उनकी साहित्यिक ख्याति का तारा पूरी तरह चमकने भी न पाया था कि वह मृत्यु के घोर अन्धकार में विलीन हो गया । तोरूदत्त के अन्तिम दिनों की कथा बड़ी करुण है । मार्च, १८७७ में उनकी तबीयत बहुत ख़राब हो गई और अगस्त ३०, १८७७ को, साढ़े इक्कीस वर्ष की अवस्था में उनकी मृत्यु हो गई । ठीक एक महीने पहिले उन्होंने अपनी फ़्रान्सीसी सखी श्रीमती बादेर को लिखा—"प्रिय सखी ! मेरी तबीयत बहुत ख़राब हो गई थी, परन्तु दयालु परमात्मा ने मेरे माता-पिता की प्रार्थनाओं को स्वीकार कर लिया है और अब मेरी तबीयत धीरे-धीरे अच्छी हो रही है । शीघ्र ही मैं अधिक विस्तारपूर्वक लिखने के योग्य हो जाने की आशा करती हूँ ।" इस पत्र के उत्तर में श्रीमती बादेर ने जो पत्र पेरिस से ११ सितम्बर को ( जब तोरू की मृत्यु हो चुकी थी ) लिखा, वह बड़ा हृदय-द्रावक है । उसके परिशिष्ट में उन्होंने लिखा था—"मैं इस पत्र के साथ अपने देश का एक फूल भी भेज रही हूँ । यह मुझे अत्यन्त प्रिय है । यह सुन्दर पुष्प सूख जाने पर भी सदा मुस्कराता हुआ जान पड़ता है । मेरे विचार में यह प्रेम का सच्चा चिन्ह है ..।" परन्तु यह 'प्रेम का चिन्ह' जब भारत में पहुँचा, तब उसकी होनहार सन्तान अपने माता-पिता एवं समस्त देश की आशाओं को भग्न करके परलोक-पथ पर अग्रसर हो चुकी थी !

साहित्य में तोरूदत्त का स्थान कितना ऊँचा है, इस विषय पर विचारशील समालोचकों ने अपने भावों को बहुत ही साफ़ और दृढ़ शब्दों में व्यक्त किया है। श्रीयुत एडमण्ड गॉस ने लिखा है कि जब अङ्गरेज़ी साहित्य का इतिहास लिखा जायगा तो साहित्य के इस कोमल कुसुम के विषय में एक पृष्ठ अवश्य होगा । एक दूसरे अङ्गरेज़ समालोचक ने लिखा है—"तोरू अपनी बुद्धि की प्रखरता और गम्भीरता में सरोजिनी देवी से भी बढ़ कर थीं ।" इससे ज़्यादा और क्या प्रशंसा हो सकती है कि इसी समालोचक ने फिर लिखा है—"तोरूदत्त संसार की सब से अद्भुत स्त्रियों में थीं । उनका स्थान सैफ़ो और इमिली ब्राण्टी के साथ है ।"

परन्तु हम लोग अपने देश में इस अमूल्य रत्न को प्रायः भूल से गए हैं ! हममें से बहुत से लोग आज तोरूदत्त का नाम भी नहीं जानते । उस स्वर्गीय कुसुम के स्वरूप और सौरभ से परिचित होना तो दूर रहा, उसकी याद भी एक कृतघ्न जाति ने, जिसे सारहीन आन्दोलनों से छुट्टी नहीं, भुला दिया है ।

पुराने ग्रीस के अधिवासियों में यह विश्वास प्रचलित था कि जो देवताओं के स्नेह-पात्र होते हैं, उनकी मृत्यु अल्पायु में हो जाती है । कीट्स, शेली और रुपर्ट ब्रुक की अकाल मृत्यु को समस्त अङ्गरेज़ जाति ने एक महान जातीय दुर्भाग्य माना । उनकी रचनाओं और जीवन-सम्बन्धी घटनाओं को जीवित रखने के लिए वहाँ बड़ी कोशिश की जाती है । हम लोग भी तोरूदत्त की स्वर्गीय आत्मा की स्मृति को हरा-भरा रखने की कोशिश करेंगे या नहीं, यह मालूम नहीं ।

यदि तोरूदत्त जीवित होतीं तो आज उनकी कविता अत्यन्त उच्च श्रेणी की होती । एडमण्ड गॉस ने सच कहा है कि कोई भी ऐसा साहित्यिक सम्मान नहीं, जो इस बालिका की पहुँच के बाहर होता, जिसने २१ वर्ष की अवस्था में एक विदेशी भाषा में इतने स्थायी सौन्दर्य की कविता की थी । कौन कह सकता है कि यदि तोरूदत्त और कुछ दिनों जीतीं तो माइकेल मधुसूदन दत्त और रवीन्द्रनाथ टैगोर के समान उनका भी नाम आज विश्व-विख्यात और अग्रगण्य न होता ?

फूल तो दो दिन बहारे जाँफ़िज़ाँ दिखला गए !
हसरत उन गुञ्चों पै है, जो बे-खिले मुरझा गए !!




## लॉर्ड-ऑर्डिनेन्स की चिन्ता

"क़िस्मत की बदनसीबी को सय्याद क्या करे"

बेचारे लॉर्ड इर्विन शिमला-शिखर से ऑर्डिनेन्स रूपी चट्टानों की वर्षा करके हार गए, पर वर्तमान आन्दोलन टस से मस नहीं हुआ !

"गिला तक़दीर का है बे-सबब तक़दीर वालों को"

# धर्म और भगवान—मृत्यु-शय्या पर

[ श्री० पृथ्वीपालसिंह जी, बी० ए० ]



संसार भर में परिवर्तन हो रहा है। धर्म, समाज और सभ्यता—सभी अपना-अपना चोला बदल रहे हैं। क्रान्ति की दावाग्नि ने अपना आधिपत्य कहाँ नहीं जमा लिया है? पर सफ़ेद बालों वाले बूढ़े नेता अपनी वही फटी हुई पुरानी डफ़ली बजा-बजा कर बाबा आदम के समय के बेसुरे राग अलाप रहे हैं। भले ही देश ग़ारत हो जाय, समाज रसातल को चला जाय; परन्तु वे अपने पुरखों की बताई हुई लकीर पीटते चले जायँगे! अगर कोई पते की बात बताएगा, सच्चा रास्ता सुझाएगा तो उस पर बेतरह आग-बबूला हो उठेंगे। पुरानी लकीर के फ़क़ीर बुज़ुर्गों को नवीनता में हलाहल नज़र आता है, प्रलय का दृश्य दिखाई पड़ता है। दिखाई दे, उन्हें भले ही क़यामत का नज़्ज़ारा दिखाई दे, समय का प्रबल प्रवाह किसी के रोके न रुकेगा। क्रान्ति की लपट से कोई न बचेगा। जो अपने बुद्धि-बल और पौरुष के मद में चूर होकर, रास्ते में खड़ा होकर रोड़े अटकाने की चेष्टा करेगा, वह पिस जायगा।

रूस में लेनिन ने जब सर्व-प्रथम 'धिक धर्म, धिक भगवान' की आवाज़ बुलन्द की थी, उस घड़ी धर्म के पुजारी और भगवान के उपासक लेनिन के ख़ून के प्यासे हो उठे थे। लेनिन ने बड़ी निर्भीकता से अपने हृदय के क्रान्तिकारी विचारों को रूस के उत्तेजित, उमड़ते हुए जन-समूह को सुनाया था। लेनिन ने कहा था—"धर्म लोगों के लिए अफ़ीम के समान है। धर्म द्वारा मनुष्य-समाज पर घोर आध्यात्मिक अत्याचार तथा अतिशय अनिष्ट होता है। आज लाखों की संख्या में मज़दूर और किसान भूखों मर रहे हैं और पूँजीपति उनकी इस करुण अवस्था पर मूँछों पर ताव दे-देकर व्यङ्ग की हँसी हँस रहे हैं! धर्म सिखाता है कि यह अत्याचार, यह अन्धेर चुप-चाप मूक पशुओं की तरह सहते रहो, क्योंकि यह तो सारी भगवान की देनी है और भाग्य का खेल है। धर्म ग़रीबों को भावी स्वर्ग के काल्पनिक सुनहले चित्रों को दिखा-दिखा कर उन्हें अपने माया-पाश में फँसा कर इस लोक में नारकीय जीवन व्यतीत करवाता है। और दूसरी ओर उन ग़रीबों का ख़ून पी-पीकर कुप्पा होने वाले धन्नासेठों को धर्म चाँदी के कुछ टुकड़ों के व्यय से ही, उन्हें सारे पापों से मुक्त कर देता है और उन्हें स्वर्ग का अधिकारी बना देता है! ऐसा धर्म सचमुच मनुष्य-समाज के लिए अफ़ीम के समान है।" इन शब्दों को सुन कर रूस के उन दीन-दरिद्र श्रमजीवियों का सारा क्रोध काफ़ूर हो गया। लेनिन की उस वक्तृता में उसके सच्चे हृदय की अन्तर्ध्वनि थी, उसमें वेदना थी, कसक थी तथा रूस के उन पददलित, दीन-हीन, दुखी किसानों और मज़दूरों के प्रति अलौकिक सहानुभूति की अनोखी झलक थी! उन निस्सहाय दुखियों को तो कर्णधार मिल गया। जो रूसी किसान और मज़दूर लेनिन के रक्त के प्यासे थे, वे ही धीरे-धीरे उसके पुजारी बन गए और बात की बात में धर्म और भगवान को रूस से निर्वासित कर दिया। आज रूस में कृषकों की झोपड़ियों में जाकर देखिए, तो जहाँ पर ईसा और मेरी की प्रतिमाओं पर दीपक जलाए जाते थे, वहाँ लेनिन के चित्रों की पूजा होती है और उसके क्रान्तिकारी भावों का शङ्ख फूँका जाता है! रूस में अनेक गिर्जाघर, मन्दिर और मसजिद मिसमार कर दिए गए; जो बच गए वे क्लब, घर, पाठशाला और कोठार के रूप में दिखाई देते हैं! उन देव-मन्दिरों में महात्मा, साधुओं के चित्रों के स्थान पर, लेनिन और स्टैलिन के चित्र सुशोभित हो रहे हैं तथा बाइबिल से उद्धृत सूत्रों की जगह पर कार्ल-मार्क्स और लेनिन के प्रभावोत्पादक वक्तव्य अङ्कित दिखाई देते हैं। जो गिर्जाघर कभी अपने तड़क-भड़क और शृङ्गार के लिए प्रसिद्ध थे, वे आज सादगी और सरलता के आगर बन रहे हैं! उनमें प्रवेश करते ही, विराट अक्षरों में अङ्कित वाक्य—'साम्यवाद ही संसार और समाज को बन्धन-मुक्त करेगा'—आँखों के सामने नाच जाते हैं!!

रूस ने कुछ ही समय में अपना काया-कल्प कर



आधुनिक चीन का निर्माता
डॉ० सनयातसेन

FINE ART PRINTING COTTAGE ALLAHABAD

# पुनर्जीवन

## मूल-लेखक—महात्मा काउण्ट टॉल्सटॉय

[ अनुवादक—प्रोफ़ेसर रुद्रनारायण जी अग्रवाल, बी० ए० ]

डाला। संसार रूस की अवस्था में जादू भरा परिवर्तन देख कर, दाँतों तले उँगली दबाता है। क्रान्ति का वास्तविक रूप यही है। पलक मारते ही दुनिया का बदल जाना क्रान्ति का विराटतम स्वरूप है।

आज जब हम ऐसे ही परिवर्तन की कल्पना भारत के सम्बन्ध में करते हैं, तो लोग हँस पड़ते हैं। लोग कहते हैं कि भारतवर्ष रूस नहीं है। माना कि हमारा देश ही धर्म की जन्म-भूमि है, माना कि भगवान की जन्म-भूमि भारत ही है तथा वेद, भगवद्गीता, क़ुरान, इञ्जील सब गङ्गा की तराई की उपज हैं; यदि यह सब सत्य ही हो, तो भी समय और काल की गति को कौन रोक सकता है? सचमुच धर्म का प्रभाव सारे देश में महामारी की तरह फैला हुआ है तथा इस भयङ्कर महामारी के पञ्जों में अधिकांश नर-नारी फँसे हुए हैं! परन्तु सन्तोष की बात है कि ज़माने ने करवट ली है और इस घड़ी परिवर्तन-चक्र तेज़ी से घूम रहा है। बस देश में शीघ्र ही इन पण्डित-पुजारियों, पादरियों तथा मुल्लाओं, उनके भगवान तथा विविध मत-मतान्तरों के विरुद्ध विद्रोह होने ही वाला है। भारतवर्ष के नब्बे फ़ीसदी नर-नारी भूखों मर रहे हैं—न तो उनके पास पेट की आग बुझाने को मुट्ठी भर अन्न ही है और न शरीर ढकने को एक टुकड़ा कपड़ा। धर्म ने निस्सहायों पर प्रहार किया है, उनके मुँहों पर ताले डाल दिए हैं, और उन्हें अपने चरणों के नीचे दबा रक्खा है। बेचारे किसान जो एड़ी से चोटी तक का पसीना एक कर देते हैं, वे खड़े-खड़े टुकुर-टुकुर ताका करते हैं और उनके परिश्रम का मीठा फल उनके स्वामी चख जाते हैं। धर्म कहता है कि स्वामी की सेवा करना तो तुम्हारा फ़र्ज़ है; जो कुछ रूखा-सूखा तुम्हें तुम्हारी सेवा के उपलक्ष में मिलता है, वह तुम्हारे भाग्य का प्रसाद है, उसे ही खाकर, सन्तोष की नींद सो रहो। ग़रीबों की आँतें पसलियों से लग रही हैं, उनके पेटों पर नौबतें बज रही हैं और धर्म खड़ा-खड़ा उन्हें सब्र रखने का उपदेश दे रहा है।

धर्म कहता है—"अछूतों! तुम्हें भगवान ने नीच कुल में पैदा किया है, दास-कार्य तो तुम्हारा कर्त्तव्य है। आजीवन दूसरों के जूतों के तस्मे खोलना तो तुम्हारा धर्म है। तुम्हें ईश्वर ने इसीलिए बनाया है कि तुम द्विजों की सेवा-शुश्रूषा करो और उनके दिए टुकड़ों पर निर्वाह करो। तुम अन्त्यज हो, तुम्हें अधिकार नहीं कि तुम हमारे देव-मन्दिरों में प्रवेश करो तथा हमारे धर्म-ग्रन्थों को स्पर्श भी करो। यदि तुम ऊँचे उठने की चेष्टा करोगे, तो धर्म का वज्र प्रहार—भगवान का कराल-कोप तुम्हारा



**कुमारी नटरञ्जन**

आप बम्बई के सुप्रसिद्ध पत्रकार श्री० के० नटरञ्जन की पुत्री हैं, जिन्हें कॉङ्ग्रेस की सहायता करने के अपराध में दो मास का कारावास और ६०) रु० जुर्माने का दण्ड दिया गया है।

नाश कर देगा! तुम पतित हो, अस्पृश्य हो, निकृष्ट हो, तुम्हारे स्पर्श से हमारे प्यारे भक्त पतित हो जायँगे, हमारे देवालय छूत हो जायँगे, भगवान रूठ जायँगे तथा हमारा अपमान हो जायगा। सावधान, कहीं मस्तक उठाने का साहस न करना! तुमने मनुष्य का चोला

पाया है तो भी तुम एक विप्र के कुत्ते से पतित हो। तुम्हें ब्राह्मणों के मुहल्लों से निकलने का अधिकार नहीं, तुम्हें द्विजों के कुएँ से जल भरने का हक़ नहीं! शूद्रो! तुम्हारे दृष्टि-प्रहार मात्र ही से विप्र का भोजन अखाद्य हो जाता है! तुम समाज के कोढ़ हो—तुम दूर ही रहो, नीच-कुल में जन्म लेने का दण्ड भोगो। तुम्हारे भाग्य में यही लिखा है और भगवान की भी यही आज्ञा है कि अछूत हो, अछूत बन कर रहो।"

धर्म का यह फ़तवा है। आज भारतवर्ष में धार्मिक अत्याचार और आध्यात्मिक दमन प्रचण्ड रूप धारण किए हुए हैं। कब तक यह अन्धेर और धींगा-धाँगी चल सकती थी? अपना उल्लू सिद्ध करने वाले स्वार्थियों, धर्म और भगवान की रङ्ग-बिरङ्गी झण्डियाँ हिलाने वाले देवताओं का भण्डाफोड़ होना ही था! वह युग लद गया, जब इस प्रकार के धार्मिक फ़तवे संसार के नर-नारियों से इच्छित आचरण करवा लेते थे। इस धर्म ने जाति-पाँति, नीच-ऊँच, हिन्दू-मुसलमान आदि के भाव पैदा कर भाई-भाई का मन-मुटाव करवा दिया है। इस धर्म ने करोड़ों जीवों की आँखों में धूल झोंक कर ईश्वर और देवताओं के काल्पनिक कोप का भय दिखा कर उन्हें नर्क में डाल रक्खा है तथा उन्हें निस्तेज और अकर्मण्य कर रक्खा है। धीरे-धीरे यह माया की चादर सबकी बुद्धि पर से खिसक रही है, भ्रम और धोखे का प्रगाढ़ अन्धकार छिन्न-भिन्न हो रहा है, सभी समझ रहे हैं कि कुछ स्वार्थियों ने ही मिल कर अपनी स्वार्थ-सिद्धि के लिए धर्म और भगवान का ढोंग रच कर समाज का जीवन कलुषित कर डाला है!

ऐसा धर्म, जो हमें दूसरों की जूतियों के तल्ले बन कर रहने का आदेश करता है; ऐसा धर्म, जो हममें असमानता के भावों का उद्रेक करता है, उसे कौन दूर ही से प्रणाम न करेगा? रूस का बच्चा-बच्चा किसी समय ईश्वरवादी था, परन्तु जब धर्म के अत्याचार दिनों-दिन बढ़ते ही गए—सारा रूस-समाज पीड़ित हो उठा, तब आग भभक उठी, क्षण भर में रूस-निवासियों ने धर्म का मुँह काला कर, भगवान सहित उसे रूस से बाहर खदेड़ दिया; जितने पोप-पुजारी थे, उन्हें राष्ट्रीय अधिकारों से वञ्चित कर दिया, मठाधीशों की जायदादें सोवियट सरकार ने छीन लीं तथा स्कूलों और कॉलेजों में धार्मिक शिक्षा का निषेध कर दिया गया। यह सब सुन कर भगवान के अन्ध-भक्त तिलमिला उठेंगे। मुँह बा देंगे—लेकिन यह बात सच है कि वह घड़ी दूर नहीं, जब भारतवर्ष भी रूस बन जायगा—तथा यहाँ से धर्म और भगवान् का अस्तित्व ही मिट जायगा। जब रूस में सामाजिक तथा धार्मिक क्रान्ति के लक्षण प्रत्यक्ष झलक रहे थे—और कोने-कोने से नवयुवक चेतावनी दे रहे थे, उस समय गिर्जाघरों में दक़ियानूसी ख़यालात वाले इकट्ठा होकर इन चेतावनियों की ओर लक्ष्य करके ख़ूब क़हक़हे लगाया करते थे। सन् १९२१ में एक दिन एकाएक सोवियट सरकार ने गिर्जाघरों के मालामाल ख़ज़ानों को अकाल-पीड़ित किसानों की सहायता के लिए ख़ाली करवाने की आज्ञा दे दी। फिर क्या था, बड़ा कुहराम मचा। जो लोग उन चेतावनियों की खिल्ली उड़ाते थे, उनके होश फ़ाख़्ता हो उठे। जिन्होंने सरकार की इस आज्ञा का अपमान या विरोध किया, उनकी ख़ूब मरम्मत की गई। अनेकों गोली के शिकार हुए, बहुतेरे जेलों में सड़ा-सड़ा कर कुत्ते की मौत मारे गए, जो शेष रह गए, उन्होंने दुबारा चूँ तक करने का साहस न किया। भारतवर्ष में तो अभी जाग्रति की यह प्रथम प्रभा है—अभी तो इब्तिदा है, आगे-आगे देखिए होता है क्या?

अनर्थ और अनाचार कहाँ तक देखा जाय। कृष्ण-कन्हैया बन कर गोविन्द-भवन में धर्म के एक सुप्रसिद्ध स्तम्भ रासलीला करते थे—भोली-भाली सुकुमार कामिनियाँ धर्म और भगवान की चेरी बन कर उन कृष्ण-कन्हैया के साथ स्वाँग भर-भर कर नृत्य करती थीं! उन 'कृष्ण-कन्हैया' का मारवाड़ी-समाज में बड़ा आदर-सम्मान था। लोग अपने 'मुरली-मनोहर' को प्रसन्न करने के लिए उनके चरणों पर सोने का अम्बार लगा देते थे, अपने 'ठाकुर' की सेवा के लिए अपनी बहू-बेटियों को भेज दिया करते थे। गोविन्द-भवन के 'भगवान कृष्ण' ने सहस्रों बहू-बेटियों की आँखों पर धर्म का पर्दा डाल कर, उनका सतीत्व हरण किया! इस बीसवीं शताब्दी में ऐसे भगवान जगह-जगह रासलीला कर रहे हैं। क्या ऐसे निकृष्ट धर्म को और ऐसे नीच भगवान को कोई भी सभ्य-समाज क्षण भर के लिए अपने यहाँ अतिथि बनाने को तैयार हो सकता है?

यही नहीं, हमारा सारा सामाजिक जीवन ही भ्रष्ट और पतित हुआ जा रहा है। मेलों-ठेलों में जिन्हें जाने का अवसर हुआ है, उन्होंने धर्म और भगवान का नग्न स्वरूप अवश्य ही देखा होगा। जिस धर्म और जिस भगवान के कारण हमें यह जघन्य से जघन्य दृश्य देखने पड़ते हैं, उसे बिना बहिष्कृत किए कल्याण न होगा। यह पण्डे और महन्त, जो अपना अँगूठा धुला-धुला कर भले घर की देवियों को पिलाते हैं; यह सूफ़ी और औलिया, जो भोली-भाली स्त्रियों को पुत्र-दान देते हैं, तथा धर्म की नक़ाब डाले हुए वे गुण्डे, जो देवियों की नाड़ी पर हाथ धर कर रोग का विश्लेषण तथा झाड़-फूँक करते हैं, उनके काले कारनामों से कौन परिचित नहीं? कौन नहीं जानता कि तारकेश्वर के महन्त के चरण हमारी ही नन्हीं-नन्हीं बहिनें देवदासियाँ बन कर दबाती हैं; कौन नहीं जानता कि हमारी ही घर की बहू-बेटियाँ उस भगवान के प्रतिनिधि को थपकियाँ दे-देकर सुलाती हैं? हम सब कुछ जानते-बूझते हुए भी मूक हैं। 'धर्म और भगवान' ही के पर्दे के पीछे आज संसार भर में यह बीभत्स नाटक हो रहा है। इस नारकीय लीला का अन्त करने के लिए हमें धर्म और भगवान—दोनों ही का अस्तित्व मिटाना पड़ेगा। न रहेगा बाँस न बजेगी बाँसुरी। जिस खूटे के बल आज धर्म का ढोंग रचने वाले आततायी कूदते हैं, हमें उसी का जड़-मूल से नाश करना होगा। यदि हम इसमें सफल हुए तो फिर संसार के सारे झगड़े ही मिट जायँगे। यही भूलोक स्वर्ग बन जायगा !!

यदि हम इतिहास के पन्ने लौटें, तो हमें पता चले कि धर्म और भगवान के कारण संसार में सदैव लड़ाई-झगड़े, रक्तपात तथा भीषण हत्याकाण्ड होते चले आए हैं। सन् १५५५ ई० में, जब कि इङ्गलैण्ड पर हत्यारिन मेरी का शासन था, उस समय टेम्स नदी में निर्मल जल के स्थान पर रक्त की उदधि-धारा प्रवाहित हो रही थी। मेरी 'कैथलिक' थी—वह ईसाई धर्म के पुराने उसूलों और आदर्शों की मानने वाली थी। वह परिवर्तनवादी 'प्रोटेस्टेण्टों' को धर्मद्रोही समझती थी। बस फिर क्या था, लूथर, रॉजर्स, फ़ेरार, क्रेनमर, लैटिमर तथा रिडले आदि—जितने भी देश के प्रमुख प्रोटेस्टेण्ट महात्मा थे, उन्हें मेरी ने, धधकती हुई अग्नि में घास-फूस की तरह झोंक दिया! वे निर्दोष, निरपराध महात्मा, उस धर्म की प्रचण्ड अग्नि में जल कर ख़ाक हो गए! मेरी खड़ी मुस्कराती रही। धर्म की रक्षा करने वाली महारानी मेरी के इन अत्याचारों के कारण इङ्गलैण्ड पर प्रलय के बादल गरजे थे—आग बरसी थी!! इसी धर्म और इसी भगवान के कारण इङ्गलैण्ड में तीस वर्षीय और



**श्रीमती कमला बेन**

आप उपनगर (बम्बई) की 'डिक्टेटर' हैं, जिन्हें ६ मास का कारावास दण्ड दिया गया है। देवी जी इस समय जेल में हैं।

शत वर्षीय युद्ध हुए थे। निरन्तर सौ वर्ष तक इङ्गलैण्ड में तलवारें चमकती रही थीं तथा भूधराकार तोपों की गरज से इङ्गलैण्ड गूँजता रहा था !!!

उधर हज़रत मुहम्मद ने तो धर्म की नींव ही रक्त-पात द्वारा डाली थी। कहते हैं कि हज़रत मुहम्मद ने

'ख़ञ्जर दिखा-दिखा कर कलमा पढ़ा लिया'—मालूम नहीं यह कहाँ तक सच है। परन्तु इतिहास हमें बताता है कि महात्मा मुहम्मद ने कोरेश व्यापारियों को बड़ी निर्दयतापूर्वक लूटा तथा जहाँ भी गए, इसलाम मत के प्रचार और प्रसार के लिए पृथ्वी रक्त से सींच दी ! पुराने मुर्दे कहाँ तक उखाड़े जायँ ? जब हिन्दुओं का राज्य था, तो उन्होंने अनेक बौद्धों को, केवल इस अपराध पर कि वे बौद्ध थे, बोरों में बन्द करवा कर समुद्र में फिंकवा दिया था ! जब मुसलमानों का राज्य हुआ, तो उन्होंने भी धर्म का वास्तविक नग्न-रूप संसार को दिखाया। धर्म ही की ज्वाला थी, जिसने औरङ्गज़ेब द्वारा अर्जुनदेव का बध कराया था, गुरु गोविन्दसिंह के सुकुमार बालकों को जीवित ही दीवार में चुनवाया था !! इसमें उस व्यक्ति-विशेष का क्या दोष था ? उसने जो कुछ भी किया वह धर्म की रक्षा के लिए और "अल्लाह" को ख़ुश करने के लिए। यदि धर्म और भगवान न होते, तो आज संसार के इतिहास के इतने पन्ने ख़ून से तर-बतर न दिखाई देते !!!

अधिक समय नहीं बीता कि जब कोहाट, कलकत्ता, लखनऊ तथा ढाका आदि स्थानों में मसजिद के सामने बाजा बजाने, गौ-बध आदि प्रश्नों पर धर्म-युद्ध छिड़ गए थे ! इन धर्म-युद्धों में जिनके नन्हें-नन्हें बालकों के कलेजों से लपलपाते हुए छुरे आर-पार कर दिए गए थे तथा जिनकी बहू-बेटियों का सतीत्व लुटा था, उनके दिलों से पूछिए—वे तो एक आँख भी ऐसे धर्म और ऐसे भगवान को नहीं देखना चाहते, जिसके कारण भाई-भाई एक-दूसरे के रक्त का प्यासा बन बैठता है तथा क्षण भर में समाज का सारा वातावरण विषाक्त बन जाता है !!

संसार में होने वाले लड़ाई-झगड़ों, विप्लवों, रक्त-पात तथा हत्याकाण्डों का प्रमुख कारण धर्म और भगवान ही हैं। आज यदि वायु-मण्डल धर्म और भगवान के कुत्सित पचड़ों से मुक्त होता, तो समाज का दृश्य ही कुछ और हो गया होता।

आज भारतवर्ष गुलामी की ज़ञ्जीरों में क्यों जकड़ा हुआ है ? इस सूज़ी धर्म ने विविध रूप धारण कर हमें हिन्दू, मुसलमान, सिक्ख, ईसाई—अनेक भागों में विभाजित कर दिया है। राजनैतिक समझौता हो कैसे, जितने भी नेता हैं, वे अपने-अपने धर्म और अपने ही धर्म के पुजारियों के हक़ों के वास्ते गला फाड़-फाड़ कर चिल्लाया करते हैं। कोई चिल्ला रहा है कि जब तक सरकारी नौकरियों में तथा छोटे और बड़े लाट की कौन्सिलों में अमुक फ़ीसदी जगहें हमारे लिए निर्दिष्ट न कर दी जायँगी, हम मचले रहेंगे ; स्वराज्य-संग्राम में तुम्हारा साथ न देंगे। दूसरी ओर से आवाज़ आती है कि जब तक हमारी जाति की सङ्केत-सूचक पीले रङ्ग की एक चिट राष्ट्रीय झण्डे में न चिपका दी जायगी, हम स्वातन्त्र्य-युद्ध के पास भी न फटकेंगे। चारों ओर यही तमाशा नज़र आता है। इन धर्म वालों की चख़-चख़ और खट-पट में पड़ कर राष्ट्र पिसा जा रहा है !!!

अल्लाह मियाँ के अगणित रूप और अनेक नाम हैं तथा उन तक पहुँचने के लिए सहस्रों गली-कूचे हैं। जिसे जिधर मन आया, आँख मीच कर उधर ही चल दिया—तभी तो आज समाज में इतनी दलबन्दियाँ और इतनी धाराएँ हो गई हैं। यदि धर्म और भगवान ने आज एक ही कुटुम्ब के भाई-बहिनों को मत-मतान्तरों के झगड़े फैला कर पृथक न कर दिया होता, तो आज वह तैंतीस करोड़ नर-नारी एक ही प्रेम-रज्जु में ग्रथित होते ! आज भारत को स्वतन्त्र कराने के लिए हमें अहिंसा, सत्याग्रह और अनशन ऐसे अस्त्र-शस्त्रों का मुँह न देखना पड़ता ! हमें स्वतन्त्रता प्राप्त करने के लिए इतना सर-दर्द न उठाना पड़ता। आज हमें न इस गोलमेज़ कॉन्फ़्रेन्स ही की आवश्यकता होती, न हमें अपने अधिकारों की प्राप्ति के लिए जिन्ना और मुञ्जे ऐसे नेता ही नज़र आते ! भारतवर्ष में न मुसलिम लीग होती और न हिन्दू-सभा। भारत तो इन तैंतीस करोड़ नर-नारियों का एक सुखी परिवार होता और इस भारतीय परिवार का एक ही प्रतिनिधि होता ! हम अपने उसी नायक के इशारों पर चलते। उसके सङ्केत-मात्र ही से भारतवर्ष में ख़ून की नदियाँ बह चलतीं—बैरियों का पता न चलता !! हम अपने जन्म-सिद्ध अधिकारों के लिए एक होकर भीषण युद्ध करते। ब्रिटिश साम्राज्य की क्या बिसात, यदि ऐसी-ऐसी सहस्र शक्तियाँ हमारे विरुद्ध होतीं, तब भी निस्सन्देह विजय हमारी ही होती। बिना एका के यह सब स्वप्न है ! कोसिए अपनी करनी को, रोइए धर्म और भगवान के नाम को, जिसने आज हमको इतनी धाराओं में विभाजित कर हमारा भविष्य अन्धकारमय कर दिया है ! अब भी समय है ; यदि सुबह का भूला शाम तक भी घर

स्थान पर आ जाय, तो भूला नहीं कहाता। हमें अपने उत्थान के लिए आग के साथ खेलना होगा। हमें इसके लिए अभी से शक्ति और साहस सञ्चय करना है। कौन जाने किस घड़ी रण-भेरी बज उठे!

यदि हम अपना कल्याण चाहते हैं, तो हमें भी वही करना होगा, जो ऐसी अवस्था में औरों ने किया है। रूस से धर्म और भगवान का नामोनिशान मिटा देने के लिए नाटक, सिनेमा, रेडियो, अजायब-घर तथा सचित्र व्याख्यानों द्वारा ख़ूब आन्दोलन हो रहा है। कॉलेजों और स्कूलों में धर्म और भगवान के विरुद्ध विद्यार्थियों को शिक्षा दी जाती है। ऐसे शिक्षक जो ईश्वरवादी हैं, उन्हें पदच्युत कर, उनके स्थान पर नास्तिक नियुक्त कर दिए जाते हैं। समाचार-पत्रों को सख़्त हिदायत कर दी गई है कि धर्म-पक्ष-पोषक लेख कदापि न छापे जायँ। मकान-मालिकों को हुक्म है कि धार्मिक संस्थाओं को मकान तथा भूमि किराए पर न दें। देवालय आदि पाठशाला और स्कूल के रूप में परिणत हो रहे हैं! दो ही तीन वर्ष के अनवरत परिश्रम से आज रूस में धर्म-विरोधी नास्तिकों की अपार शक्ति हो गई है। लाखों की संख्या में धर्म-विरोधी नास्तिक बड़ी धूम से अपना मत प्रचार कर रहे हैं। आज उनके कई बड़े-बड़े समाचार-पत्र निकल रहे हैं, जो लाखों की तादाद में पौ फटते ही रूस के कोने-कोने में टिड्डी-दल की तरह फैल जाते हैं! उनका प्रचार-विभाग ख़ूब ही सङ्गठित है—बड़े ढङ्ग से प्रचार-कार्य होता है। उनके प्रचार और उपदेश में भी वैसा ही अन्तर रहता है, जैसा कि स्थिति और वातावरण में भेद होता है। किसानों में जाकर, वे धर्म-विरोधी नास्तिक कहते हैं कि देखो, यह मेघों की घनघोर गर्जना और मूसलाधार वृष्टि तथा विद्युत की तड़प प्रकृति के नियमों के अनुसार ही है, यह किसी देवी-देवता की करनी नहीं है। वे प्रचारक गाँव में जाते हैं, तथा वैज्ञानिक रीति से खेती करके किसानों पर प्रदर्शित करते हैं कि यह उपज कृषि-विज्ञान के नियमों के अनुसार होती है, पूजा-पाठ तथा किसी गुप्त दैवी-शक्ति के प्रभाव से नहीं। वे मज़दूरों में जाकर उन्हें सचेत करते हैं कि धर्म की आड़ लेकर पूँजीपति उनका रक्त-शोषण कर रहे हैं। इसी प्रकार की विभिन्न प्रचारक टोलियों द्वारा आज रूस अपने को धर्म और भगवान के विकट-पाश से मुक्त कर रहा है!!

जिस दिन भारतवर्ष भी इन मत-मतान्तरों के माया-जाल तथा भगवान के विकट पञ्जों से अपने छुटकारे के लिए रण-भेरी बजाएगा, उसी दिन भारत का भाग्य चमक उठेगा। यह तैंतीस करोड़, सब एक हो जायँगे—न कोई हिन्दू होगा न मुसलमान, न कोई सिक्ख



**श्रीमती कोहली**

आप दिल्ली के महिला-वालण्टियर दल की प्रधान सञ्चालिका थीं, आजकल राष्ट्रीय आन्दोलन में जेल में सज़ा पूरी कर रही हैं।

होगा न ईसाई। आपस में भ्रातृ-भाव होगा—एक अलौकिक स्नेह का स्रोत प्रवाहित हो रहा होगा। हम सब एक माता के लाल कहलाएँगे। न कलह होगी न भेद-भाव। हम अपनी भारत-माता के अधिकारों की रक्षा एक होकर करेंगे। हम सब एक साथ मरेंगे, एक साथ जिएँगे। संसार यह अपूर्व परिवर्तन देख कर चकित हो जायगा!!!



# कोरिया का स्वाधीनता-संग्राम

[ श्री० मुन्शी नवजादिकलाल जी श्रीवास्तव ]



जापान के पास महासागर के किनारे कोरिया नाम का एक छोटा सा देश है। यहाँ की जन-संख्या प्रायः एक लाख और क्षेत्रफल ८९,१८० वर्ग मील है। व्यवसाय-वाणिज्य के लिए कोरिया, आज से कुछ वर्ष पहिले एशिया के प्रधान देशों में था। कोरियन बड़े परिश्रमी, स्वतन्त्र प्रकृति वाले और अध्यवसायी थे। अपने परिश्रम और अध्यवसाय द्वारा वे अपनी सारी आवश्यकताओं की पूर्त्ति कर लिया करते थे। अभागे भारतवर्ष की तरह उन्हें कपड़े के लिए इङ्गलैण्ड का, और अन्यान्य आवश्यकीय चीज़ों के लिए अन्यान्य विलायतों का मुँह नहीं ताकना पड़ता था। वे अपनी उदर-पूर्त्ति के लिए अन्न और शरीर ढकने के लिए कपड़े स्वयं तैयार कर लिया करते थे। उन्हें न 'ऊधो का लेना और न माधो का देना।' न उन्हें विदेशों में अपना वाणिज्य फैलाने की इच्छा थी और न किसी विदेशी को अपने देश में घुसने देना चाहते थे। राज्य-शासन एक स्वतन्त्र नरेश के द्वारा होता था। उसकी अपनी फ़ौज थी और अपनी पुलिस। राज्य-व्यवस्था एक सुयोग्य मन्त्रि-मण्डल द्वारा होती थी। प्रजा राज-भक्त थी और राजा प्रजा-पालक। प्रजा की भलाई ही राज्य-शासन का उद्देश्य था। गर्ज़ कि कोरिया एक सुखी और समृद्धिशाली देश था।

परन्तु कोरिया का यह विभव और कोरियनों की स्वतन्त्रता साम्राज्य-लोलुप जापान से न देखी गई। उन्नीसवीं शताब्दी में, जापान के सम्राट मिकाडो महोदय ने कोरिया-नरेश के पास अपना एक दूत भेज कर वहाँ अपना व्यापार फैलाने की इच्छा प्रकट की, परन्तु चीन को यह बात नहीं जँची। उसने जापान की इस चेष्टा में बाधा डालनी आरम्भ की। कोरिया-नरेश सम्पूर्ण स्वतन्त्र होने पर चीन-सम्राट के पुराने मित्र थे। इसलिए चीन की सलाह मान कर उन्होंने जापान की प्रार्थना अस्वीकृत कर दी। जापान इससे कुछ रुष्ट हुआ, पर हताश नहीं। उसने सन् १८९२ में हिडेयोशी नाम के एक चतुर और धूर्त जापानी को अपना दूत बना कर कोरिया भेजा। हिडेयोशी असाधारण बुद्धिमान और कूटनीतिज्ञ मनुष्य था। उसने नाना छल-छन्दों का आश्रय लेकर कोरियनों पर जापान की वदान्यता और सौजन्यता का प्रभाव डालना आरम्भ किया। परन्तु कोरियन निरे मूर्ख न थे। वे शीघ्र ही हिडेयोशी को पहचान गए और चीन की मदद से उसे अपने राज्य से निकाल बाहर किया। साथ ही जापानियों के लिए कोरिया का द्वार भी बन्द कर दिया गया। परन्तु सारे एशिया प्रान्त पर साम्राज्य-विस्तार की आकांक्षा रखने वाले जापान को यह कब मन्ज़ूर था? उसने कोरिया-सरकार की इस निषेधाज्ञा को ठुकरा कर गुप्त रूप से अपने देश के वणिकों को कोरिया भेजने का निश्चय किया। सन् १८७६ में कुछ जापानी बनिए चोरी से कोरिया में घुस आए और अपना माल बेचने की चेष्टा करने लगे। जब कोरियनों को इस बात का पता लगा तो कोरियनों के एक दल ने उन्हें जान से मार डाला। इससे नाराज़ होकर जापान की सरकार कोरिया के विरुद्ध युद्ध का आयोजन करने लगी। कोरिया का राजा एक कमज़ोर दिल का आदमी था। जापान के आयोजन का समाचार पाकर वह डर गया; और सन्धि के लिए प्रार्थना करने लगा। जापान तो यह चाहता ही था। सन्धि हुई और उसके अनुसार उसे कोरिया के प्रधान बन्दरगाह पर अबाध रूप से वाणिज्य करने का अधिकार मिल गया। इसके बदले में जापान की सरकार ने कोरिया-सम्राट की पूर्ण-स्वतन्त्रता स्वीकार कर ली। उद्देश्य यह था कि कोरिया को चीन के मित्रता-पाश से मुक्त कर लिया जाय।

इसके बाद से जापान धीरे-धीरे कोरिया को अपने चङ्गुल में फँसाने लगा। छल-बल तथा कौशल से सारे कोरिया में अपने व्यापार का विस्तार करने लगा। इस

ने महिलाओं से कहा—"आप लोग मिहरबानी कर उन लोगों को आगे आने दीजिए।"

हमीदन का मुँह तमतमा उठा। बिगड़ कर बोली—"तेरे सामने ग़ैर-मर्द आएँगे?" ज़ोहरा ने मुस्कुरा कर कहा—"नहीं, वह मेरे बच्चे हैं। बच्चों के सामने........!"

ज़ोहरा की बात अभी पूरी भी न होने पाई थी, कि बीसों स्वयंसेवक और विद्यार्थी 'माता की जय' करते हुए ज़ोहरा के चरणों में लेट गए। ज़ोहरा के नेत्रों से आँसू



आगरे के वालण्टियर ताड़ी की पिकेटिङ्ग कर रहे हैं।

बहने लगे, जैसे हृदय की समस्त शुभ्र आकांक्षाएँ आशीर्वाद-रूप से उन बच्चों पर बरस पड़ीं। स्वयंसेवकों ने हाथ जोड़ कर कहा—"माँ, तुम्हारा आशीर्वाद पाकर, हमारा बल सौगुना बढ़ गया है। अब हम लोगों को ऐसा आशीर्वाद और दो, कि हम भी अपने पूज्य मौलवी साहब का अनुकरण कर सकें।"

ज़ोहरा ने हमीदन से कहा—"अम्माँ! तुम बच्चों को सँभाले रहना, मैं इन लड़कों के साथ जाऊँगी।" हमीदन रोकर बोली—"बेटी, तुझे क्या हो गया है! तू पर्दा तोड़ कर बाहर जाएगी! या ख़ुदा! यह कहाँ का क़हर तूने हम ग़रीबों पर पटक दिया!"

ज़ोहरा के नेत्रों से भी अश्रुधारा बहने लगी। उन्होंने हमीदन को जवाब दिया—अम्माँ! रोओ नहीं! आज मुझ पर ही नहीं, सारे मुल्क पर यह ख़ुदाई क़हर बरस रहा है। वह अपने भाइयों को नसीहत की बातें सिखलाने के क़ुसूर में चोर-डाकुओं की नाईं पकड़ लिए गए हैं। वही मेरी इज़्ज़त और अस्मत हैं। जब वही मुझसे छीन लिए गए, तब मेरा पर्दा कहाँ रहा? जब शरीफ़ज़ादे जेलों में जा रहे हैं, तब शरीफ़ज़ादियाँ कैसे पर्दे में रह सकती हैं?

इसके बाद ज़ोहरा एक राष्ट्रीय झण्डा लेकर बाहर निकल गईं। संसार में कितनी अस्थिरता है। अस्थिरता परिवर्तन की जननी और परिवर्तन नव-जीवन का उत्पादक है, इसमें भला कौन सन्देह करेगा?

# गर्भ-निरोध और मैसूर-राज्य

[ श्री० गङ्गाचन्द जी अग्रवाल ]



आज अभागे भारत में जिस तरह मातृत्व पददलित किया जा रहा है, उसका इतिहास अत्यन्त दयनीय और रोमाञ्चकारी है। आज स्त्रियों पर पुरुषों के द्वारा—जिनकी वे जननी हैं—दुःखों का पहाड़ लाद दिया गया है। कहीं वे स्वयं अपने पिता-भ्राताओं के हाथों लावारिसी माल की तरह तीर्थों में ( जहाँ की भूमि इतनी पवित्र मानी जाती है कि लोग वहाँ की यात्रा कर अपने को धन्य मानते हैं ) छोड़ दी जाती हैं, जिस तरह केंचुल साँप द्वारा छोड़ दिया जाता है; तो कहीं ८० वर्ष वाले मरणासन्न पिता के दूसरी शादी करते रहने पर भी १० वर्षीया अक्षत-योनि कन्याओं पर, उनसे अखण्ड ब्रह्मचर्य की आशा कर, आजन्म बलात-वैधव्य का असहनीय बोझ लादा जा रहा है। कहीं सवेरे उठते ही देवर महाराज की गालियाँ सहनी पड़ रही हैं, तो कहीं पतिदेव द्वारा पीठ-पलस्तर हो रही है! सारांश, आज का गृहस्थाश्रम ख़ासा नरक-धाम बन रहा है, जिसमें स्त्रियाँ अपराधिनी की तरह अपना जीवन कठोर यन्त्रणा में बिताते हुए प्रभू से प्रार्थना कर रही हैं कि, "भगवन! कब इस नरक-धाम से हमारा छुटकारा होगा?" यह है पुरुष-समाज के अन्यायी, कलुषित हृदय का अन्दरूनी स्वरूप!

आज स्त्रियों के जीवन का कोई मूल्य नहीं रह गया है! कहाँ तो प्राचीन-कालिक वीराङ्गनाओं का वह जीवन—जिसकी गाथा पढ़ कर आज भी मुर्दा-हृदय में जीवन का सञ्चार होता है, और कहाँ आधुनिक देवियों का दुःखमय जीवन!! एक भयङ्कर पतन!!! उस जीवन की कल्पना—जिसके केवल स्पर्श ने, एक साधारण स्थिति के तुलसीदास को 'भक्त-प्रवर गोस्वामी तुलसीदास' में परिणत कर दिया; मूर्ख, निरक्षर भट्टाचार्य कालिदास को 'अमर कालिदास' बना दिया—आज भी हृदय में नवीन स्फूर्ति उत्पन्न करती है। इस पतन को उत्कर्ष रूप में देखने के लिए भला पुरुष-समाज से क्या आशा की जा सकती है? पर आश्चर्य तो तब होता है, जब हम देखते हैं कि स्वयं स्त्रियाँ—पढ़ी-लिखी, अप-टू-डेट एजुकेटेड, पर्दा फ़ाश कर बाहर निकली हुईं—अपनी इन असहाय बहिनों के दुःख दूर करने की ज़रा भी परवाह न कर स्कूल, कॉलेजों के बॉयकॉट में व्यर्थ प्रयास कर रही हैं! अस्तु।

स्त्रियों के एक विशेष कष्ट की ओर आज हम 'चाँद' के पाठकों का ध्यान आकर्षित करना चाहते हैं। जहाँ यह कष्ट पुरुषों की काम-वासना का परिचायक है, वहाँ यह स्त्रियों की अधिक मृत्यु-संख्या का भी प्रमाण है। स्त्रियों को विवाह के ५-६ वर्षों के अन्दर ही पुरुषों की काम-वासना की शिकार होकर अनिच्छापूर्वक आधे दर्जन बच्चों की माता बनना पड़ता है। कल्पना कीजिए—दो बच्चे माता की पीठ पर लदे हुए रो रहे हैं; एक बच्चा सामने खड़ा रो रहा है; एक उसके पैरों के पास घुटनों के बल बैठा हुआ, सिसक रहा है; एक उसकी गोद में दूध पी रहा है—एकबारगी इन सब बच्चों का पालन और रखवाली करना माता के लिए कितना कष्टकर होता होगा! इसका परिणाम यह होता है कि चिन्ता के कारण स्त्री का वह गुलाब-सा चेहरा—जो विवाह के पूर्व रहता है—पीला हो जाता है; ज्वर आने लगता है तथा विविध रोग आ दबाते हैं, जिससे वह बेचारी शीघ्र ही काल-कवलित हो जाती है। जल्द-जल्द बच्चे होना, न केवल स्त्री के स्वास्थ्य के लिए ही हानिकारक है; वरन् पुरुष की आर्थिक दशा पर भी बहुधा बुरा प्रभाव डालता है। इस तकलीफ़ को दूर करने के लिए अगर बहुसंख्यक बच्चों के पिताओं से यह कहा जाय कि "भाई! यदि तुम काम को नहीं रोक सकते, तो ऐसे उपाय का अवलम्बन करो कि तुम्हारी भी इच्छा-पूर्ति हो जाया करे और स्त्री को भी वृथा स्वास्थ्य न खोना पड़े।" लेकिन

ऐसा सुनते ही वे आसमान को सर पर उठा लेंगे और कहेंगे कि यह कार्य 'सनातन-धर्म' के विरुद्ध है। बस, इनका 'सनातन-धर्म' ऐसा है, जो इनकी स्वार्थपूर्ति में बाधक नहीं है। बला से, स्त्री चाहे मरे ; ये तो अपना काम करके अलग हो गए! इनको इस कार्य में पाप की दरिया ही बहती नज़र आवेगी !!

पर, वास्तव में इनके इस कथन में कोई तथ्य नहीं है। गर्भ को नष्ट करना पाप है, न कि गर्भ को रोकना। अच्छा तो लगे हाथों इन लोगों के जो-जो आक्षेप हो सकते हैं, उन पर विचार कर लिया जाय। पहिला आक्षेप यह है कि गर्भ-निरोध करने से जीव-हत्या होती हो सकती है? इसके ख़िलाफ़, अगर आपको आधुनिक शिक्षा-दीक्षा के वायु मण्डल में पले हुए विद्यार्थी-विद्यार्थिनियों के दरमियान रहने का अवसर मिले, तो आपको पता चलेगा, कि अधिकांश में इन लोगों का भी यह ख़्याल है कि प्रकृति की अन्य आवश्यकताओं की तरह विषय-भोग भी एक आवश्यकता है, जिसको कहीं भी रफ़ा कर लेने में कोई पाप नहीं है। इससे पतिव्रत और पत्नीव्रत-धर्म पर भी घोर ठेस लगती है। ख़ैर, यह आधुनिक शिक्षा का फल है। गर्भ वीर्य-जन्तुओं के कारण रहता है। इन जन्तुओं का नाश करना अगर पाप है, तो इस पाप से स्वयं आक्षेपकर्ता कदापि नहीं बच सकते; क्योंकि



यह दृश्य कोकोनाडा के गाँधी स्कूल में होने वाले चरखा और तकली की प्रतियोगिता का है। जीतने वालों को मिस स्लेड ( कुमारी मीराबाई ) ने पारितोषिक बाँटा था।

है। अव्वल तो यह आक्षेप उसी को करना चाहिए, जो जितेन्द्रिय हो और केवल सन्तानोत्पत्ति के हेतु स्त्री-प्रसङ्ग करता हो। पर आज इस देश में—जहाँ की शिक्षा-पद्धति में धार्मिक शिक्षा का कोई स्थान ही नहीं है ; जहाँ के विद्या-मन्दिरों में ( In the temples of learning ) उपस्थित होने के पूर्व गुरु और शिष्य—दोनों यह देख लेते हैं कि उनके फ़ैशन में कोई त्रुटि तो नहीं रह गई है; जहाँ के स्कूल-कॉलेज रूपी मैशीनों से प्रति वर्ष 'भविष्य के कर्णधार' विद्यार्थी ऐसे निकलते हैं, जो 'धर्म' का मख़ौल उड़ाया करते हैं—केवल सन्तानोत्पत्ति के लिए ऋतुदान करने को 'धर्म' समझने वालों की संख्या कितनी अक्सर कई बार संयोग करने पर भी गर्भ नहीं रहता, जिसका तात्पर्य यह है कि उन जन्तुओं का वृथा ही नाश हुआ, जिसका पाप पुरुष के सिर पर होगा। परन्तु यदि एक ही बार में गर्भ-धारण हो गया, तो भी इस पाप से रक्षा नहीं हो सकती ; क्योंकि गर्भ केवल एक वीर्य-जन्तु से ठहरता है। और एक बार के वीर्यपात ( Ejaculation ) में असंख्य जीव होते हैं। ऐसी दशा में एक के सिवा बाक़ी जीव मर ही जाते हैं—जिसका पाप हर एक के ऊपर अवश्यम्भावी है। इसी तरह से मलेरिया बुख़ार के कीड़ों को भी कुनाइन के द्वारा मारने में पाप हो सकता है!

## कानपुर का एक सुधारक मारवाड़ी दम्पति





कानपुर के श्रीयुत गजानन्द खेमका और उनकी धर्मपत्नी, जो समाज-सुधार में बड़ा अनुराग रखते हैं और जिन्होंने घर वालों के घोर विरोध से विचलित न होकर हानिकारक पुरानी रूढ़ियों को त्याग दिया है।

दूसरा आक्षेप यह हो सकता है कि सन्तान की संख्या-वृद्धि न करना अधर्म है। तो क्या आवश्यकता से अधिक सन्तान उत्पन्न कर, उसका समुचित प्रकार से पालन-पोषण न कर सकना, उसकी शिक्षा-दीक्षा का प्रबन्ध न कर सकना ही धर्म है? अधिक सन्तानोत्पत्ति के कारण स्त्री को सदैव रोगिणी बनाए रखना धर्म है? वास्तव में जिस सन्तान को उत्पन्न करके हम उसका विधि-पूर्वक पालन-पोषण नहीं कर सकते; न समुचित प्रकार से शिक्षा दे सकते हैं और न अपनी सहधर्मिणी को स्वस्थ, सुन्दर रख सकते हैं—वह अधर्म है! उत्पादन-क्रिया वह पवित्र कार्य है, जिसका आश्रय लेकर हमको ऐसी बलवती सन्तानें उत्पन्न करना चाहिए, जो अपनी शारीरिक, मानसिक तथा आत्मिक शक्तियों का पूर्ण विकास करते हुए समाज और देश के लिए उपयोगी सिद्ध हो सकें।

तीसरा आक्षेप यह हो सकता है कि समाज में 'गर्भ-निरोध' चल निकलने पर उसका प्रयोग बुरे उद्देश्यों से होने लगेगा। इसका उत्तर यह है कि संसार में कोई भी ऐसी लाभदायक वस्तु नहीं है, जो बुरे लोगों के हाथों में पड़ कर बुरी रीतियों में न प्रयोग होने लगे। हमने माना, कि थोड़े से ऐसे पापात्मा निकलेंगे, जो अपने पापों को छिपाने के लिए इसका आश्रय लेंगे। लेकिन क्या इसका यह मतलब है कि थोड़े से पापात्माओं के पापों का भण्डा न फूटने पावेगा—इस ख़याल से बहुसंख्यक व्यक्तियों के लाभ का बलिदान किया जाय? पापी-हृदय पाप करने से तो बाज़ आवेगा नहीं। जिन पापी हृदयों को गर्भ-निरोध का उपाय नहीं मालूम होगा, वे क्या गर्भपात और भ्रूण-हत्या न करते होंगे? पर वास्तव में यह बात नहीं है। आज भी—गर्भपात का चाहे पता

न चले—भ्रूण-हत्या की ख़बरें अक्सर सुनने में आती हैं। चाक़ू से एक दुष्ट पुरुष दूसरे का गला काट सकता है; दियासलाई से एक आततायी मनुष्य दूसरे का मकान जला सकता है, तो क्या इसी से चाक़ू और दियासलाई का उपयोग अच्छे कामों में भी निषिद्ध कर दिया जायगा? इसी प्रकार स्वास्थ्य तथा आर्थिक दृष्टि से जिन स्त्री-पुरुषों को गर्भ-निरोध-उपाय की आवश्यकता प्रतीत हो, वे इसका आश्रय ले सकते हैं।

यहाँ पर गर्भ-निरोध के आन्दोलन का संक्षिप्त इतिहास भी दे देना आवश्यक है। यह सन् १७९८ ई० की बात है, जब इसके पक्ष में इङ्गलैण्ड में खुला आन्दोलन आरम्भ हुआ, जब कि माल्थ्यूस ( Malthus ) ने एक छोटी सी पुस्तिका 'Essay on population' लिखी। इसके बाद फ्रान्सिस प्लेस ( Francis place ) ने हर तरह की गाली और अपमान को सहते हुए, गर्भ-निरोध के उन उपायों का बतलाना जारी रक्खा, जिनका उस समय फ्रान्स में अवलम्बन किया जाता था। फिर सन् १८३३ ई० में युनाइटेड स्टेट्स ( United States ) में वहाँ के प्रसिद्ध चिकित्सक डॉक्टर चार्ल्स नोल्टन ( Dr. Charles Knowlton ) ने एक पुस्तिका लिखी, जिसका नाम था—"The fruits of philosophy." इस पुस्तिका में ४७ पृष्ठ थे और इसमें उन उपायों का अच्छी तरह से वर्णन किया गया था, जिनसे गर्भ निश्चय-पूर्वक रोका जा सकता था। इस पुस्तिका की हज़ारों प्रतियाँ गुप्त रीति से ग्रेट-ब्रिटेन में वितरण की गईं। परन्तु जब सन् १८७६ ई० में मिसेज़ एनी बेसेण्ट ( Mrs. Annie Besant ) और चार्ल्स ब्रैडलॉ ( Charles Bradlaugh ) ने इस पुस्तिका को दुबारा प्रकाशित किया, तब उन लोगों पर मुक़दमा चला। उन पर अपराध यह लगाया गया कि उन्होंने अश्लील साहित्य को—जिससे सर्व-साधारण के सदाचार पर बुरा प्रभाव पड़ने की सम्भावना है—प्रकाशित किया है और बेचा है। जूरी ने उन लोगों को अपराधी क़रार दिया। पर इन प्रसिद्ध व्यक्तियों पर मुक़दमा चलाने का परिणाम यह हुआ, कि अनभिज्ञ जनता को भी यह मालूम हो गया, कि वास्तव में ऐसे भी उपाय हैं, जिनसे गर्भ रोका जा सकता है। तब से यह आन्दोलन तेज़ी से बढ़ता ही गया।

भारत में भी यह प्रश्न उपस्थित हुआ कि इस विषय पर पुस्तकें छापना जायज़ है कि नाजायज़? यह प्रश्न अक्टूबर सन् १८९२ ई० में बम्बई-हाईकोर्ट में जस्टिस पार्सन्स ( Justice Parsons ) और जस्टिस तैलङ्ग ( Justice Telang ) के सामने पेश हुआ। माननीय जजों ने फ़ैसला दिया कि—"There is nothing obscene in the explanation of what these checks are and in the mere statement of the places where and the prices at which they can be procured"—

अर्थात्—यह बतलाने में, कि गर्भ-निरोध के क्या साधन हैं अथवा ये साधन कहाँ और किस मूल्य में प्राप्त किए जा सकते हैं—कोई अश्लीलता नहीं है।

अत्यन्त हर्ष का विषय है कि अब हमारे एक देशी रियासत ने इस महत्वपूर्ण विषय को कार्य-रूप में परिणत करने के लिए सब से आगे पैर बढ़ाया है। रियासत-मैसूर ने इस बात की स्वीकृति दे दी है कि मैसूर के चार मुख्य-मुख्य अस्पतालों में गर्भ-निरोध विषय की ट्रेनिङ्ग लेडी डॉक्टरों के द्वारा केवल उन विवाहित स्त्रियों को—जिन्हें आरोग्यता या आर्थिक दृष्टि से इसकी आवश्यकता है—दी जाया करे। इस पुनीत कार्य के आरम्भ का श्रेय वहाँ के सीनियर सर्जन डॉक्टर सुभाराव को प्राप्त है। डॉक्टर साहब ने डॉक्टरी की शिक्षा मद्रास और लन्दन में प्राप्त की है। आपको अपने व्यवसाय-जन्य अनुभव के आधार पर इस बात की आवश्यकता प्रतीत हुई कि बहुसंख्यक स्त्रियों के लाभार्थ गर्भ-निरोध की शिक्षा के लिए सुविधाएँ कर दी जायँ। आपने अपनी स्कीम मैसूर गवर्नमेण्ट के सामने उपस्थित करते हुए बतलाया, कि अपने पेशे के दौरान में, मैं जितनी रुग्णा स्त्रियों के सम्पर्क में आया, उनमें अत्यधिक संख्या उन स्त्रियों की थी—जो शीघ्र-शीघ्र बच्चे जनने के कारण रोग-ग्रस्ता हो गई थीं। इसलिए आपने सम्मति दी कि शीघ्र-शीघ्र बच्चे जनने के कारण स्त्रियों को जो अस्वस्थता प्राप्त होती है, उससे उनको बचाने के लिए यह उचित है कि उनको गर्भ-निरोध की शिक्षा प्राप्त करने के लिए सुविधाएँ प्रदान की जायँ। इस सम्बन्ध में औज़ार ख़रीदने के लिए भी मैसूर-गवर्नमेण्ट ने अपनी स्वीकृति दे दी है।

वास्तव में मैसूर-गवर्नमेण्ट के इस प्रशंसनीय कार्य से असहाय तथा पद-दलित मातृत्व का असीम उपकार

होने की सम्भावना है। (सम्भावना इसलिए कि आख़िर गर्भ-निरोध की आवश्यकता अनुभव करने वाली स्त्रियों की स्वाधीनता भी तो पुरुषों के ही हाथों में है। क्योंकि जब प्रथम पुरुष इसके क़ायल हो जायँ, तब तो स्त्रियों को इसकी शिक्षा ग्रहण करने का अवसर मिल सकेगा; अन्यथा ऐसे प्रबन्ध का होना इन विपद्ग्रस्ता स्त्रियों के लिए न होने के बराबर है।) आशा है, अन्य देशी रियासतें तथा भारत-सरकार भी स्त्रियों के इस दुःख-विशेष को दूर करने के लिए अपने उत्तरदायित्व का अनुभव करके 'सन्तान-निग्रह' को सर्व-प्रिय बनाने की चेष्टा करेंगी।





# गृह-विज्ञान

[ डॉक्टर शङ्करलाल गुप्त, एम० बी० बी० एस०, सुपरिण्टेण्डेण्ट, यू० पी० जेल-सेनेटोरियम ]

## क्षयोपचार में आराम और परिश्रम

Special for the CHAND.

आराम का उसूल—प्रकृति क्षयोपहत फेफड़ों को पूर्ववत् ठीक करने का बड़ा प्रयत्न करती है। परन्तु जिस रीति से प्रकृति यह कार्य करती है, उससे हम बहुत कम शिक्षा ग्रहण करते हैं। जब हम किसी क्षयी मनुष्य के वक्षस्थल का निरीक्षण करते हैं, तो फेफड़ों के रुग्ण भाग को आराम देने की स्वाभाविक प्रबल प्रवृत्ति को देख कर चकित हो जाते हैं। रोग के आरम्भ में फेफड़े के रुग्ण भाग को आच्छादित करने वाली वक्षस्थल की मांस-पेशियाँ सङ्कुचित होकर कड़ी हो जाती हैं, जिसका फल यह होता है कि फेफड़े के रुग्ण भाग की गति बहुत कम हो जाती है। बाद को फुफ्फुस कला और पार्श्व कला के बीच में प्रतिबन्ध ( Pleural Adhesions ) बन जाते हैं, जिनसे फेफड़े की गति में रुकावट होकर, कमी हो जाती है। फेफड़े की गति कम हो जाने से रक्त और लसिका-सञ्चालन की गति भी धीमी पड़ जाती है, जिसका परिणाम यह होता है कि क्षय-कीटाणु और उनके विष उसी स्थान पर सीमित हो जाते हैं और शरीर भर में फैलने नहीं पाते। इसलिए विषों का प्रभाव शरीर पर कम होता है, और कीटाणु शरीर के अन्य भागों में वितरित नहीं होने पाते।

डॉक्टर रुबैल ने प्रयोग द्वारा यह सिद्ध कर दिया है कि आराम से, क्षयाघातों के पुरने में, सहायता मिलती है। उन्होंने कुछ ख़रगोशों को लेकर उनके एक ओर के फेफड़ों को गतिहीन करके, क्षय-कीटाणुओं की, शिरा द्वारा पिचकारी लगाई थी। पिचकारी द्वारा प्रविष्ट कीटाणुओं से जो रोग उत्पन्न हुआ, वह दोनों ओर के फेफड़ों में भिन्न-भिन्न प्रकार का हुआ। गतिमान फेफड़ों में बड़ा तीव्र और वर्द्धमान क्षय हुआ, किन्तु गतिहीन फेफड़ों में बहुत हल्का क्षय उत्पन्न होकर ही रह गया।

हड्डी और जोड़ों के क्षय के इलाज में आराम का ही प्रयोग होता है। जोड़ों के क्षय का आजकल इलाज यही है, कि उनको निश्चल बना कर पूर्ण विश्राम दिया जाय। प्राचीन काल में संलग्नशील प्लास्टर ( Adhesive Plaster ) की पट्टियाँ चिपका कर वक्षस्थल की गति कम करने की चेष्टा की जाती थी। आजकल वक्षस्थल में हवा भर कर उसके दबाव से रुग्ण फेफड़े को पिचका कर उसकी गति कम की जाती है।

ज्वरित रोगियों के लिए आराम की विधेयता स्पष्ट है। ज्वर रोग की तीव्रता सूचित करता है और कीटाणुओं के विष और उनसे नष्ट-भ्रष्ट फुफ्फुस-तन्तुओं के शोषण से उत्पन्न होता है। रोगी के आराम करने से उसके श्वास की गति और वेग दोनों कम हो जाते हैं और साथ ही रक्त-सञ्चालन भी धीमा हो जाता है। रक्त-सञ्चालन के कम होने से विषों का शोषण कम होता है, इसलिए ज्वर कम हो जाता है। ज्वर में शरीर की सम्वर्तन क्रिया ( Metorbolism ) बढ़ जाती है। इसलिए ज्वर में परिश्रम करके उसको और बढ़ाना बड़ी

भूल है। ज्वर के कम होने पर खाँसी कम हो जाती है, और भूख बढ़ कर शरीर पुष्ट होने लगता है।

## क्षय-रोग में आराम और परिश्रम

प्राचीन काल में पश्चिमी देशों में क्षय-रोगी को घर से हटा कर देहात में अथवा किसी संस्था में भेजना और उसको खुली हवा में परिश्रम करने को प्रेरित करना ही मुख्य इलाज समझा जाता था। पुरानी स्वास्थ्यशालाओं



**दाँता के महाराना**

आप माहीकण्ठा ( गुजरात ) के राजाओं की एसोसिएशन के प्रेज़िडेण्ट हैं।

में घण्टों तक रोगियों का खुली हवा में परिश्रम करना, टहलना, घोड़े पर सवारी करना, पहाड़ों पर चढ़ना और श्वास-सम्बन्धी व्यायाम करना, मुख्य इलाज होता था। लगभग ३० वर्ष पहले भी घर पर और क्षय-संस्थाओं में क्षय-रोग का इसी रीति से परिश्रम द्वारा इलाज होता था।

परन्तु जैसे-जैसे स्वास्थ्यशालाओं वृद्धि हुई और रोगियों पर परिश्रम के प्रभाव की ठीक-ठीक जाँच हुई, वैज्ञानिक मत का पलड़ा दूसरी ओर झुक गया और परिश्रम के स्थान पर विश्राम को क्षयोपचार में प्रधानता दी जाने लगी। धीरे-धीरे आराम द्वारा इलाज करने की प्रथा इतनी बढ़ी कि अब कुछ दिनों से इसका दुरुपयोग होने लगा है। अब कई ओर से आराम के विरुद्ध भी आवाज़ें उठने लगी हैं। इन विरुद्धवादियों का कहना है कि वर्तमान स्वास्थ्यशालाओं के आलस्यमय जीवन से अब रोगियों को पहले की विश्राम-चिकित्सा की अपेक्षा अधिक हानि होती है। इङ्गलैण्ड की फ्रिमले स्वास्थ्यशाला में, जहाँ यथाक्रम-परिश्रम ( Graduated Labour ) से इलाज होता है, उतनी ही सफलता प्राप्त होती है, जितनी कि अन्य स्वास्थ्यशालाओं में, जहाँ केवल आराम से काम लिया जाता है। एक आश्चर्य-जनक बात यह भी देखी गई है कि बहुत सी स्वास्थ्य-शालाओं में अनेक क्षयी कर्मचारी रक्खे जाते हैं, और वह सभी प्रायः कुछ न कुछ काम करते हैं। इन कर्मचारियों की दशा प्रायः उन रोगियों से कहीं अच्छी होती है, जो केवल विश्राम करते हैं। यद्यपि यह बात ठीक है कि कर्मचारी छाँट-छाँट कर रक्खे जाते हैं; परन्तु ठीक वैसी ही दशा वाले रोगियों को भी कुछ काम न देकर उनसे केवल आराम ही कराया जाता है, परन्तु उनकी दशा उतनी अच्छी नहीं होती, जितनी कि काम करने वाले कर्मचारियों की।

विश्राम और परिश्रम के पक्ष में उपरोक्त परस्पर विरुद्ध प्रमाणों के होने का यह कारण है कि न केवल आराम और न केवल परिश्रम से सब क्षय-रोगियों को लाभ हो सकता है, परन्तु दोनों ही, समय-समय पर रोगी की स्थिति के अनुसार विधेय और निषिद्ध होते हैं। जिन रोगियों में वेगयुक्त और वर्द्धमान रोग के लक्षण उपस्थित हों, उनसे परिश्रम कराने से बड़ी हानि होती है और प्रायः साध्य रोग असाध्य हो जाता है। परन्तु जब रोगी ज्वर-रहित होकर खाने-पीने लगे और उसमें काम करने की कुछ शक्ति आ जावे, तो अधिक विश्राम हानिकर होता है। इससे स्पष्ट है कि आराम और परिश्रम, दोनों ही समयानुसार क्षयोपचार में विधेय और निषिद्ध हैं।

## विश्राम की विधेयता

उग्र क्षय में प्रकृति देवी रोगी को आराम देने के लिए उसे शय्यागत कर देती है। निर्बल, रक्तहीन और जीर्ण होने के कारण, तथा विष-व्याप्ति आदि लक्षणों के प्रादुर्भाव से रोगी श्रम करने योग्य नहीं रहता। परन्तु पुरातन और अल्प उग्र क्षय में कभी-कभी रोगी अपनी वास्तविक दशा का अनुमान नहीं कर पाता और उस समय तक काम करता रहता है, जब तक वह शय्यागत नहीं हो जाता। और उस समय, अधिक विलम्ब हो जाने से उसकी दशा सुधरने योग्य नहीं रह जाती। तब विश्राम तथा अन्य इलाज भी किसी काम नहीं आते। ऐसे रोगियों की वही दशा होती है, जो सूख जाने पर वर्षा होने से कृषी की।

उग्र क्षय-ग्रसित रोगियों में, जिनको ज्वर आता हो, भूख न लगती हो, जिनकी नाड़ी की गति तीव्र हो, और शरीर निर्बल तथा जीर्ण हो, उनको तब तक पूर्ण आराम करना चाहिए, जब तक कि इन लक्षणों से वे मुक्त न हो जायँ। परन्तु यह बतला देना उचित है कि रोग का विस्तार, विश्राम या परिश्रम की विधेयता की उत्तम कसौटी नहीं है। ऐसे रोगियों को, जिनका रोग प्रारम्भिक अवस्था में हो और केवल फुम्फुस शिखर पर सीमित हो, परन्तु ज्वर इत्यादि लक्षण विद्यमान हों, काम करने से उन रोगियों की अपेक्षा अधिक हानि होती है, जिनका रोग दोनों फेफड़ों में विस्तृत हो, परन्तु ज्वर न आता हो और नाड़ी की गति ठीक हो।

नाड़ी की गति भी रोगी के काम करने की योग्यता का एक अच्छा चिन्ह होती है। यदि नाड़ी की गति प्रति मिनट ९० या इससे अधिक हो, अथवा थोड़ा परिश्रम करने पर इतनी हो जाती हो, तो समझना चाहिए कि रोगी को आराम करने की आवश्यकता है। क्षय-रोग में नाड़ी की गति बहुधा चञ्चल होती है। थोड़े श्रम से ही तुरन्त १२० प्रति मिनट तक पहुँच जाती है। ऐसे रोगियों को उस समय तक आराम करना चाहिए, जब तक नाड़ी की चञ्चलता कम न हो जाय। और रोगी बिना नाड़ी की गति की वृद्धि के मील-आध मील टहलने या ऐसे ही हलके परिश्रम करने योग्य न हो जाय। ऐसे चञ्चल नाड़ी वाले रोगियों में से बहुत से ज्वर-रहित होते हैं। परिश्रम करने पर भी उनका ताप-परिमाण नहीं बढ़ता, केवल नाड़ी तेज़ हो जाती है।

श्वासावरोध भी एक ऐसा लक्षण है, जो रोगी के आराम करने की विधेयता सूचित करता है। इस लक्षण के लिए चिकित्सक को स्वयं सावधान रहना चाहिए। रोगी के कहने की प्रतीक्षा नहीं करनी चाहिए, क्योंकि बहुत से रोगी इतने आदी हो जाते हैं कि उनको श्वासावरोध से कोई कष्ट प्रतीत नहीं होता। यहाँ तक कि जब उनके श्वास की संख्या प्रति मिनट ३० तक पहुँच जाती है, तब भी वह कहते हैं कि उनका श्वास नहीं फूलता। इसलिए चिकित्सक को स्वयं, परीक्षा द्वारा देखना चाहिए कि रोगी को श्वासावरोध है या नहीं।



मेजर जनरल जनकसिंह जी, सी० आई० ई०

आप काश्मीर-मन्त्रि-मण्डल के सदस्य हैं।

और उनको रोगी के कथन पर विश्वास न करके, अपने ही परीक्षा-फल के आधार पर रोगी के लिए विश्राम अथवा परिश्रम की विधेयता का निर्णय करना चाहिए।

जिन रोगियों के होठ और नाख़ून नीले हों, उनको चारपाई पर आराम करना चाहिए। परन्तु होठ तथा नख का नीलापन भी, यद्यपि साधारणतः वह एक बुरा लक्षण है, विश्राम या परिश्रम के निर्णय में सदा सच्ची कसौटी नहीं है। क्योंकि कितने ही क्षय-रोगियों के नख क्षयाघात भर जाने पर भी, रक्त-सञ्चालन के दोष से नीलवर्ण बने रहते हैं। इनमें से बहुत रोगी, रक्त-सञ्चालन के स्वाभाविक परिमाण में कुछ कमी होने पर भी, साधारण काम-काज करने के योग्य होते हैं।

वैज्ञानिक लोग बहुमत से ज्वर में विश्राम को विधेय समझते हैं। ताप-परिमाण से बहुधा विश्राम या परिश्रम का निर्णय किया जाता है। उन क्षय-रोगियों को, जिनका ताप-परिमाण ९९, या इससे अधिक होता है, तब तक पूर्णतः विश्राम करना चाहिए, जब तक ज्वर न छूट जाय। उग्र रोग में जब रोगी को निरन्तर ज्वर रहता हो अथवा पुराने रोगियों में, जब रोग का पुनरुद्दीपन हो, या कोई नया उपद्रव उत्पन्न हो जाय, तो रोगी को पूर्ण विश्राम करना चाहिए। रोग की चरमावस्था में, जब कि ज्वर का वेग अधिक होता है, रोगी को शय्यागत होकर पूर्ण विश्राम करना चाहिए। इस सम्बन्ध में यह बतला देना उचित है कि बहुत से रोगी ज्वर के इतने आदी हो जाते हैं कि उनको थोड़े बहुत ज्वर से कोई कष्ट प्रतीत नहीं होता; इसीलिए हरारत का उनको पता नहीं चलता। इससे यह स्पष्ट है कि रोगी के कथन पर विश्वास न करके ताप-मापक यन्त्र ( Thermometer ) लगा कर रोगी का ताप देख लेना चाहिए।

## विश्राम करने की विधि

जब विश्राम विधेय हो तो उसको विधिपूर्वक करना चाहिए। उग्र और वर्द्धमान क्षय में रोगी को शय्यागत होकर तब तक पूर्ण विश्राम करना चाहिए, जब तक ज्वर ९९° ताप-परिमाण से कम न हो जाय। पूर्ण आराम का अर्थ यह है कि रोगी को दिन-रात चारपाई पर लेटे रहना चाहिए। शौचादि के लिए भी नहीं उठना चाहिए। आदर्श-पूर्ण विश्राम तभी हो सकता है, जब रोगी चुपचाप पड़ा रहे और जहाँ तक हो सके करवट भी न ले। कुछ रोगी इसका विरोध करते हैं और कहते हैं कि वे घण्टों तक भली प्रकार चल-फिर सकते हैं, उनको व्यर्थ पड़ा रहना बड़ा बुरा लगता है और यदि उनको कुछ देर तक उठने-बैठने की आज्ञा दे दी जाय, तो उनको अवश्य लाभ होगा। परन्तु यह उनकी भूल है। चिकित्सक को चाहिए कि वह रोगी को जता दे कि चारपाई के बाहर उसका ज्वर अच्छा नहीं हो सकता। डॉक्टर पोजेड का कहना है कि चारपाई पर बहुत दिनों तक पड़ा रहना रोगी को निःसन्देह निर्बल कर देता है, परन्तु वह इतना निर्बल नहीं करता, जितना ज्वर; जो कि रोगी को न केवल निर्बल ही करता है, परन्तु उसका प्राण-घातक भी होता है।

रोगी के लिए, यदि हो सके तो दो चारपाई होनी चाहिए, एक दिन के लिए और दूसरी रात के लिए। चारपाई के बदलने का रोगी पर लाभदायक प्रभाव होता है, क्योंकि उसे चारपाई पर महीनों तक पड़ा रहना पड़ता है। ऐसे रोगी प्रायः दिन को सोते हैं और रात को नींद न आने के कारण जागते रहते हैं। दिन में सोने का एक कारण यह भी है कि रोगियों को बहुधा पढ़ने की और मित्रों से मिलने की आज्ञा नहीं दी जाती। परन्तु इतने कठोर नियमों की आवश्यकता प्रतीत नहीं होती। रोगी का कमरा और चारपाई बदलने से प्रायः उनको एक चारपाई पर ही सोने की आदत पड़ जाती है। इसलिए वह दिन में जाग कर केवल रात को ही सोते हैं। इसके अतिरिक्त जब रोगी एक कमरा और चारपाई छोड़ कर दूसरे कमरे में और चारपाई पर जाता है तो पहले की सफ़ाई की जा सकती है।

प्रातःकाल जब रोगी जागता है, तो शौच के बाद गरम पानी और तौलिया से उसका पूरा शरीर पोंछना चाहिए, और उसकी चारपाई बाहर निकाल कर ऐसे स्थान पर रखनी चाहिए, जहाँ से घर और बाहर की सब चीज़ें उसको दिखलाई दें।

जब ज्वर ९९° फ़॰ ताप-परिमाण से कम होने लगे, तो रोगी को दिन में आराम-कुरसी पर लेट कर आराम करने की आज्ञा दी जा सकती है। पुस्तक और समाचार-

पत्र पढ़ने की अनुमति भी दी जा सकती है। परन्तु मध्याह्न के उपरान्त जब ज्वर बढ़ने लगे तो चारपाई पर लेट कर उसे आराम करना चाहिए। यदि इतना करने पर ज्वर न बढ़े, तो रोगी को बैठने और कुछ दिल बहलाने वाले खेलों की आज्ञा दी जा सकती है। ज्वर के छूटने पर रोगी चल-फिर सकता है। कभी-कभी यह देखा गया है कि थोड़ी सी ज्वर की हरारत रहने पर भी रोगी को टहलने से या इसी प्रकार का थोड़ा सा परिश्रम करने से लाभ होता है।

इस प्रकार चारपाई पर आराम करना कभी-कभी रोगी के लिए बड़ा कठिन हो जाता है। बहुधा यह देखा गया है कि निर्धन रोगी ज्वर की दशा में भी बहुत दिनों तक काम करते रहते हैं। ऐसे रोगियों को यदि वह घर पर आराम न कर सकें तो किसी सार्वजनिक आरोग्यशाला में, जहाँ उनके भोजन इत्यादि का उचित प्रबन्ध हो, भरती होने से लाभ होता है।

बहुत से धनी रोगी भी इस विषय में ग़रीब रोगियों से अच्छे नहीं होते। ज्वर होने पर भी अपना काम-काज किया करते हैं। और प्रायः यह देखा गया है कि निर्धनों की अपेक्षा इन लोगों पर समझाने-बुझाने का प्रभाव कम पड़ता है।

## आराम का निषेध

बहुत सी स्वास्थ्यशालाओं में पहले यह बड़ी भूल थी कि रोग के भेद और लक्षणों पर बिना विचार किए ही सब रोगियों से आराम कराया जाता था। इसका परिणाम यह होता था, कि वहाँ से रोगी आलसी होकर निकलते थे। इन लोगों को काम से बड़ा भय लगता था, और बिलकुल अच्छे हो जाने पर भी यह परिश्रम को हानिकारक समझने लगते थे। परन्तु आजकल अधिकांश स्वास्थ्यशालाओं में इस प्रकार की भूल से बचने का पूरा प्रयत्न किया जा रहा है।

जैसा कि पहले लिखा जा चुका है, रोग का विस्तार विश्राम की विधेयता की सदा सच्ची कसौटी नहीं होती। बहुत से रोगी रोग के अधिक विस्तीर्ण होने पर और फेफड़ों में रन्ध्र बन जाने पर भी कुछ न कुछ काम करने योग्य रहते हैं। बहुत से रोगियों के लिए अधिक समय तक निरन्तर आराम करना अत्यन्त हानिकर होता है। उनका वात-संस्थान शिथिल हो जाता है, काम करने की रुचि मारी जाती है, और शरीर की निग्रह (प्रतिकार) शक्ति कम हो जाती है। डॉक्टर पिटर्सन और डॉक्टर इन्मैन का कहना है कि क्षय-रोग में शारीरिक उद्योग से जो लाभदायक प्रतिक्रियाएँ उत्पन्न होती हैं, उन सबका बहुत समय तक विश्राम करने से लोप हो जाता है।



श्री० पूनमचन्द राँका

( मध्य-प्रदेश के द्वितीय डिक्टेटर )

कुछ स्वास्थ्यशालाओं में, जहाँ विश्राम-चिकित्सा का आधिक्य होता है, रोगी महीनों तक शय्यागत रहने से क्लान्त और निरुत्साही हो जाते हैं, और सांसारिक विषयों में उनको कोई उत्साह नहीं रहता। कुछ रोगी पड़े-पड़े इतने वहमी हो जाते हैं कि हर समय ताप-मापक यन्त्र (Thermometer) को लगा-लगा कर देखा करते हैं और ताप में तनिक सी भी न्यूनाधिकता मिलने पर।

घबरा उठते हैं। ऐसे लोग बहुधा निराश हो जाते हैं और उनकी निराशा का रोग की गति पर बड़ा अहितकर प्रभाव पड़ता है।



**श्रीमती सत्यभामा देवी**

आप ब्यावर काङ्ग्रेस कमिटी की 'डिक्टेटर' हैं और अपने दस महोने के बच्चे सहित हाल ही में जेल गई हैं। आपके पति श्री० आर० एन० मेहता, सम्पादक 'तरुण राजस्थान' और आपके श्वसुर श्री० एन० नागर, कमाण्डर इन-चीफ़, बूँदी स्टेट भी नमक का क़ानून तोड़ने के अपराध में अभी दण्ड भोग रहे हैं।

अतिशय विश्राम देने वाली स्वास्थ्यशालाओं से निकले हुए 'स्नातक' जीवन भर के लिए आलसी हो जाते हैं। डॉ० ग्रिप के कथनानुसार आराम के इलाज से बीमार कर्मकार, स्वस्थ निखट्टू बन जाते हैं। जिन रोगियों में रोग का वेग रुक गया है, ज्वर नहीं आता और नाड़ी तीव्र नहीं चलती, ऐसे मनुष्यों का शरीर अधिक विश्राम करने से शिथिल और स्थूल हो जाता है। किसी अंश तक मोटा होना अच्छा है, क्योंकि वह शारीरिक उन्नति सूचित करता है। परन्तु अधिक वसावृद्धि होने से शरीर ढीला और निकम्मा हो जाता है। ऐसे रोगियों को आराम की अपेक्षा परिश्रम से अधिक लाभ होता है। डॉ० मकलीन की यह कहावत कि "यदि क्षय-रोगी जीना चाहता है, तो उसको जीने के लिए कुछ परिश्रम करना चाहिए" ठीक प्रतीत होती है।

## व्यायाम

जब रोगी ज्वर-रहित हो जाय, और उसका ताप-परिमाण तथा नाड़ी की गति स्वस्थ अवस्था के सदृश हो जाय और लगातार आठ या दस दिन तक स्वस्थ दशा में बनी रहे, तो रोगी को टहलने की आज्ञा देनी

चाहिए, क्योंकि श्रम और व्यायाम से आलस्य का हानि-कारक प्रभाव दूर होता है और शरीर में सौम्य प्रति-क्रियाओं ( Mild re-actions ) का उद्दीपन होता है, जो बड़ा लाभदायक होता है।

पहले केवल एक मील टहल कर देखना चाहिए कि रोगी के ताप और नाड़ी पर क्या प्रभाव पड़ता है। टहलने के लिए प्रारम्भ में प्रातःकाल का समय उत्तम होता है, क्योंकि प्रातःकाल रोगी का शारीरिक ताप कम होता है। सायङ्काल जब ताप कुछ अधिक होता है, रोगी आराम कर सकता है। परन्तु उन रोगियों को, जिनको सायङ्काल भी कोई हरारत नहीं होती, और जिनकी नाड़ी की गति प्रति मिनट ८४ से अधिक नहीं होती, टहलने के लिए समय का कोई विचार नहीं करना चाहिए।

जब एक मील टहलने से हरारत न बढ़े और नाड़ी की गति तीव्र न हो, तो धीरे-धीरे टहलना बढ़ाना चाहिए। अन्त में ज्वर-रहित रोगी दस या पन्द्रह मील नित्य टहल सकता है; और पहाड़ों पर भी चढ़ सकता है। परन्तु जब टहलने से हरारत आने लगे और नाड़ी शीघ्रगामी हो जाय तो टहलना छोड़ कर आराम करना चाहिए। जब रोगी बिना किसी कष्ट के दस या पन्द्रह मील तक टहलने लगे तो उसे कुछ काम करने के लिए देना चाहिए और धीरे-धीरे उस काम को रोगी की सामर्थ्यानुसार बढ़ाना चाहिए।

## यथाक्रम परिश्रम ( Graduated Labour )

चिकित्सकों ने देखा होगा कि बहुत से क्षय-रोगियों में घर पर प्रतिकूल परिस्थिति में रहते हुए भी, वर्षों तक काम करने की सामर्थ्य बनी रहती है और यथाशक्ति काम करने से उनको कोई प्रत्यक्ष हानि भी नहीं प्रतीत होती है। इनमें से कुछ का रोग विरत और कुछ का अविरत होता है, परन्तु वर्द्धमान नहीं होता। यहाँ पर यह बतला देना आवश्यक है कि रोग के विस्तार से रोग की तेज़ी की अपेक्षा रोगी की कार्य-शक्ति के अनुमान करने में कम सूचना मिलती है। रोग की तेज़ी ज्वर इत्यादि लक्षणों से सूचित होती है। यह देख कर डॉ० पिटर्सन ने यथाक्रम परिश्रम से इलाज करने की एक रीति निकाली। उन्होंने विचार किया कि जब क्षय-रोगी अपने घरों पर प्रतिकूल अवस्था में रह कर, बिना प्रकट-हानि के, काम कर सकते हैं, तो यदि अनुकूल अवस्था में रख कर सामर्थ्यानुसार रोगियों से यथाक्रम परिश्रम कराया जाय, तो अवश्य लाभ होना चाहिए। इस विचार के अनुसार स्वास्थ्य-शालाओं के रोगियों को श्रम करने से अधिक लाभ होना चाहिए, और स्वास्थ्यशालाओं पर रोगियों को आलसी बनाने का जो दोषारोपण किया जाता था, वह नहीं किया जा सकेगा। इसके अतिरिक्त परिश्रम करने से रोग-निरोधक शक्ति बढ़ेगी और स्वास्थ्यशाला छोड़ने पर रोगी तुरन्त अपने काम पर वापस जा सकेंगे। रोगियों को अपने पूर्व कार्य करने योग्य बनाने के लिए केवल टहलना पर्याप्त नहीं हो सकता, क्योंकि टहलने से ऊर्द्ध शिखाओं का व्यायाम नहीं हो सकता। इस विचार के



**श्री० जयन्त दलाल**

बम्बई के प्रसिद्ध कॉङ्ग्रेस-बुलेटिन के प्रथम सम्पादक, जिनको दो वर्ष की सख़्त सज़ा दी गई है।

आधार पर उन्होंने अपनी यथाक्रम परिश्रम प्रणाली निकाली।

## पिटर्सन की परिश्रम-पद्धति

जब रोगी दो मील टहलने लगता है और उसकी दशा में कोई विकार उत्पन्न नहीं होता, तो उसको डलिया देकर फुलवाड़ी के लिए खाद ढोने का काम दिया जाता है। तीन या चार सप्ताह इस प्रकार काम करने पर जब कोई हानि प्रतीत नहीं होती, प्रत्युत रोगी को लाभ होता है, तब उसको एक छोटा फावड़ा देकर मिट्टी खोदने का काम दिया जाता है। परन्तु प्रारम्भ में इनसे लगातार काम नहीं कराया जाता। पाँच मिनट खोदने के बाद पाँच मिनट आराम दिया जाता है और धीरे-धीरे काम बढ़ाया जाता है। कुछ दिनों के बाद यह बिना आराम के लगातार कई घण्टों तक काम करने के योग्य हो जाते हैं। इसके बाद बड़े फावड़े से और भी कठिन काम करने को दिया जाता है। यह अनुभव किया गया है कि इतना कठिन कार्य करने पर भी रोगियों को कोई हानि नहीं होती, प्रत्युत उनकी दशा क्रमशः अच्छी होती जाती है। इस प्रकार डॉ० पिटर्सन ने रोगियों की सामर्थ्यानुसार यथाक्रम परिश्रम करने की पद्धति का आविष्कार किया है। अधिक परिश्रम करने से रोगी को हानि पहुँचती है। अधिक परिश्रम से जो हानि पहुँचती है, उसके चिन्ह यह होते हैं—हरारत का उत्पन्न होना (९९° फ़० या इससे अधिक), भोजन में अरुचि, शिर में पीड़ा, इत्यादि। जैसे ही यह लक्षण प्रकट हों, रोगी को सब काम छोड़ कर आराम करना चाहिए और तब तक परिश्रम आरम्भ न करना चाहिए, जब तक उसकी दशा फिर ठीक न हो जाय। नाड़ी का शीघ्रगामी होना भी परिश्रम से हानि का चिन्ह होता है। इस प्रकार रोगियों को निरीक्षण में रख कर परिश्रम कराया जाता है और उनकी सामर्थ्यानुसार क्रमशः परिश्रम की मात्रा बढ़ाई जाती है।



मि० मुहम्मद अब्दुल क़ादिर

आप बैरिस्टरी और आई० सी० एस० परीक्षाएँ देने लन्दन गए हैं।

## बाहर के खेल-कूद

ज्वर-रहित रोगियों को, जिनकी नाड़ी की गति तीव्र न हो, खुली हवा में व्यायाम करने के लिए उत्साहित करना चाहिए, क्योंकि चारपाई पर पड़े रहने से शरीर स्थूल और इन्द्रियाँ शिथिल हो जाती हैं और बराबर रोगी अपने रोग के सम्बन्ध में ही सोचता रहता है। केवल टहलना उसके मनोरञ्जन और समय काटने के लिए पर्याप्त नहीं होता। रोगी को किसी खेल-विशेष का परामर्श देने से पूर्व, उसके बीमार पड़ने से पहले की जीवनचर्या और आदतों पर विचार करना आवश्यक है। क्षय-रोगी को अति प्रबल और तीव्र खेल खेलना उचित नहीं। पहले हलके खेल खेलने चाहिए और देखना चाहिए कि उनका क्या प्रभाव पड़ता है। और फिर धीरे-धीरे उनको बढ़ाना चाहिए।

## घर के अन्दर के खेल

जब रोगी का ज्वर ९९° फ़० से कम हो जाय, तो चारपाई पर लेटे हुए मनोरञ्जन के लिए कुछ खेलों की आज्ञा दी जा सकती है। परन्तु कुछ चिकित्सक ९९°

फ़० से अधिक ज्वर होने पर आराम करने को कहते हैं। मेरी राय में ६६° फ़० से निम्न बुख़ार की दशा में चारपाई पर लेटे-लेटे ताश इत्यादि मनोरञ्जक खेल खेलने से कोई हानि नहीं होती, प्रत्युत रोगी का दिल-बहलाव होता है। क्षय-रोगियों को थियेटर, सिनेमा इत्यादि बन्द और भीड़-भाड़ की जगहों में नहीं जाना चाहिए।




मौलाना मुहम्मदअली गोलमेज़ परिषद में सदस्य की हैसियत से गए हैं और मौलाना शौकतअली बिना बुलाए सलाहकार की हैसियत से !

# नानी

[डॉक्टर धनीराम जी 'प्रेम', (लन्दन)]



माँ की लाश सामने पड़ी हुई थी। मेरा भाग्य फूट गया था। पिता जी का देहान्त कई वर्ष पूर्व हो चुका था। अब, जीवन का एक-मात्र आधार, मेरी माँ, मेरी जननी, मेरी सृष्टि की रचयिता भी मुझे छोटी सी आयु में छोड़ कर चल दी। मेरे लिए क्या शेष रहा था? माँ के अतिरिक्त मैं संसार में कुछ और नहीं समझता था, माँ के स्नेह के अतिरिक्त मैंने और किसी का स्नेह नहीं जाना था। माँ मेरे लिए मेरा संसार थी। पृथ्वी की ओर दृष्टि डालता था तो माँ की मूर्ति दिखाई दिया करती थी, आकाश की ओर आँखें फेंकता था, तो माँ की आकृति ही दृष्टिगोचर होती थी। आज वह चली गई। कुछ लोग कह रहे थे, वह सो रही थी। परन्तु वह इस प्रकार कभी न सोई थी। कुछ कहते थे, वह कुछ दिनों के लिए जा रही है, परन्तु इससे पहले तो वह इस प्रकार कुछ दिनों के लिए नहीं जाया करती थी।

मैं एक कोने में शिर ढँके रो रहा था। स्त्रियाँ मुझे समझा रही थीं, प्यार की बातें कह रही थीं, परन्तु उनसे मेरे रुदन की गति कम होने के बजाय और बढ़ती थी। लोगों ने शव को उठाया, मैं रोता हुआ दौड़ कर चिल्लाया—मेरी अम्माँ को कहाँ लिए जा रहे हो?

पीछे से किसी ने मेरा हाथ पकड़ा। यह नानी थी। उसकी आँखों से आँसू निकल रहे थे। वह विह्वल होकर बोली—पूरन, बेटा!

"नानी, मेरी अम्माँ कहाँ गई?"—मैं उससे लिपट कर बोला।

"अभागे, अम्माँ वहाँ गई, जहाँ से कोई लौट कर नहीं आता। वह तेरे पिता के पास गई है। क्या मैं तेरी अम्माँ नहीं हूँ? इधर देख, आज से मैं तेरी अम्माँ बनूँगी।" उसने अपने आँचल से अपने और मेरे आँसू पोंछे और कातर होकर बोली—"पूरन, मेरा बच्चा।"

मैंने उसके नेत्रों की ओर देखा। उनके नेत्रों में वही करुणा, वही मातृ-प्रेम, वही सहृदयता भरी थी, जो मेरी माँ के नेत्रों में थी। मेरे मुख से निकल गया—'अम्माँ!' और मैं उससे लिपट गया।

* * *

उस दिन से वह मेरी माँ हो गई थी। प्रत्येक दिन, हर घड़ी, उसे मेरी ही चिन्ता रहती थी। रात को अपने पास सुलाती थी। स्वयं पास बिठा कर खाना खिलाती थी। उसका सारा प्रेम मुझमें केन्द्रीभूत हो गया था। वह निर्धन थी। फिर उसे मामा के सारे परिवार का प्रबन्ध करना पड़ता था। परन्तु उस दशा में भी वह मुझे किसी प्रकार का कष्ट न होने देती थी। यदि मैं माँ की याद करके रोता तो कभी वह कहानियाँ सुनाती और कभी 'ठाकुर भले विराजे जी, उड़ीसा जगन्नाथपुरी में भले विराजे जी' गाना गा दिया करती थी।

उसके दो नाती थे। मैं था उनके अधिकारों पर आक्रमण करने वाला, अतः हममें कभी-कभी बज जाती थी। परन्तु वह सदा मेरा पक्ष लिया करती थी। कभी-कभी इसी बात पर मामी से सामना हो जाता था, परन्तु वह कह देती थी—अपने पुत्रों की तू माँ है, उसकी माँ कौन है? यदि मैं उसका पक्ष न लूँ, तो और कौन लेगा?

* * *

मेरी एण्ट्रेन्स की परीक्षा हो रही थी। वह प्रति दिन महादेव जी पर जल चढ़ाने जाती कि मुझे सफलता हो जाय।

एण्ट्रेन्स में मैं पास हो गया। उसने समाचार सुना। मैं जब घर आया तो देखता हूँ कि वह बताशे लिए बैठी है। मैंने पूछा—"अम्माँ, यह क्या ?"



श्री० पी० के० घोष

आप कलकत्ते के प्रसिद्ध तैराक हैं।

"यह परसाद के लिए बताशे हैं।"

"किसके परशाद के लिए ?"

"महादेव जी के।"

"तो बाँट दे।"

"अरे पागल, पहले महादेव जी पर चार बताशे चढ़ा कर उन्हें दण्डौत कर आ, पीछे यह औरों को बटेंगे।"

मैंने बताशे उठाए। उसकी दृष्टि जब एक ओर को हुई, तो मैं चार बताशे निकाल कर मुँह में रखने लगा। परन्तु वह तेज़ी से मुड़ कर बोली—अरे बेईमान, समझता है कि मैं देख नहीं रही। यह अछूते बताशे खाना चाहता है। रख थाली में। जब महादेव जी पर चढ़ जायँ, तब खाना।

और इस डर से कि मैं बताशे 'झूठे' न कर लूँ, वह मेरे साथ-साथ मन्दिर तक गई।

मुझे एफ़० ए० के लिए वज़ीफ़ा मिला था। जब पहले महीने के रुपए मिले तो मैंने नानी से कहा—अम्माँ, इनमें से एक तो तू धोती बनवा ले और एक ऊन की फ़तूही।

वह बोली—अरे बेटा, मैं अब क्या ऊन की फ़तूही पहनूँगी। तू अपने दूध-घी के लिए यह रुपए रख ले।

मैंने जब बहुत हठ किया, तब जाकर उसने कपड़े बनवाए। उसके हर्ष का कुछ ठीक था? कपड़े आते ही उसने पहने और मुहल्ले में चारों ओर घूम कर कहती फिरी—देखो मेरे पूरन ने यह कपड़े अपने वज़ीफ़ा में से बनवाए हैं।

२

असहयोग के दिन थे। मैं भी कॉलेज छोड़ कर असहयोग के प्रचार में शक्ति भर हाथ बँटाने लगा। और उसके उपलक्ष में मुझे तीन माह के लिए कारागार जाना पड़ा।

जेल से छूट कर मैं आया तो मेरे अनेकों मित्र मेरा स्वागत करने आए थे। परन्तु मुझे नानी को देखने की पड़ रही थी। मैं जानता था कि वह हाथ फैलाए आँखें फाड़-फाड़ कर मेरी प्रतीक्षा कर रही होगी। और वास्तव में, वह कर रही थी। प्रातःकाल से उसने भोजन नहीं किया था। मैंने पहुँचते ही दौड़ कर उसके चरण

हुए। वह मुझे गले से लिपटा कर रोने लगी। मैंने कहा—अम्माँ, तू रोती है?

"हाँ, बेटा, मैं आँसू रोक नहीं सकती। ये हर्ष के आँसू हैं। मेरा बेटा बहादुरी का काम करके आया है। आज अगर तेरी माँ होती तो ............"

मैंने बीच ही में कहा—तू माँ नहीं तो और कौन है?

उसने कुछ कहा नहीं, अपने आँसू पोंछ कर वह बर्बस हँस दी।

मैं बैठा। वह एक थाली ले आई। उसमें बताशे, रोली और दो रुपए रक्खे थे। मैंने पूछा—"अम्माँ यह क्या?"

"तेरा तिलक करूँगी, बेटा।"

"और यह रुपए?"

"रुपए, तेरे ख़र्च के लिए हैं। मेरे पास रुपए होते तो तेरे ऊपर संसार लुटा देती, बेटा।"

उसने तिलक किए। हठात् मेरी आँखों से आँसू बहने लगे। कितना स्नेह, कितनी ममता। मैं समझता था कि दो रुपए उस ग़रीबी की दशा में उसके लिए कितने मूल्यवान थे। मेरे आँसू पानी के नहीं थे। मेरे हृदय में उसके लिए जो भक्ति थी, वह उमड़ कर बह रही थी। इतना स्नेह क्या एक माँ भी दिखाती?

* * *

उसका अन्त आ ही गिरा। वह शय्या पर पड़ी थी। मैं उसके पास रो रहा था। वह मेरे सर पर हाथ फेर कर बोली—रोवे मत पूरन। रोने का समय तो उस दिन था, जब तेरी माँ मरी थी। अब तू समझदार है। अब क्यों रोता है?

"मेरे लिए यह समय तब से भी बुरा है, अम्माँ! उस समय माँ मरी थी, पर तू थी। अब, जब तू मर रही है तो कौन है, जिसे मैं माँ कह सकूँगा? तूने मुझे सब कुछ बनाया और अब जब मैं कुछ करने लायक़ हुआ, तू जा रही है। तेरा ऋण किस प्रकार चुकाऊँगा अम्माँ?"

"मेरा ऋण? माँ का क्या ऋण होता है, बावले? हाँ, मेरी एक साध थी कि तेरा विवाह करके तेरी बहू देख लेती! ख़ैर! तू नाम कमा रहा है, यही मेरे लिए सन्तोष की बात है।"

"अम्माँ, तेरे लिए मैं कुछ कर सकता हूँ?"



सर प्रभाशङ्कर पट्टणी
( गोलमेज़ के सदस्य )

"अच्छा, बहुत करे तो मेरे लड्डू-पूरी ब्राह्मणों को खिला देना।"

वह चल दी।

* * *

मैंने ब्राह्मणों को उसके नाम पर लड्डू-पूरी खिला दिए। शायद उसकी आत्मा इससे सन्तुष्ट हो गई हो, परन्तु मुझे इससे सन्तोष नहीं हुआ। उसका ऋण ऐसा है, जिसे मैं कई जन्मों में भी न चुका सकूँगा।




**चन्दा और बन्दा**

मैं हूँ, फ़ैशन है, और चन्दा है ! बस इसी कशमकश में बन्दा है !!

# नारी-जीवन

[ श्री० आनन्दीप्रसाद जी श्रीवास्तव ]

पत्र-संख्या—१७

[ वृद्ध-पत्नी की ओर से बाल-विधवा को ]

बहिन,
समझ मैं गई कि तुम पर
आया था सङ्कट तब घोर,
रक्षित हो सकती थीं पाकर
केवल प्रभु की करुणा-कोर।

इस प्रकार दुष्टों के कर में
ललनाएँ देने वाले,
उन पर ला आपत्ति, प्राण मृदु
उनके यों लेने वाले

भारत में हैं बहुत, कहूँ क्या
उन्हें, करूँ निन्दा कैसे ?
इस जगती में परम क्रूर हैं
केवल वे उनके जैसे।

यदि मेरा वश चले, करूँ मैं
उन पर ऐसे अत्याचार
जो सिखला दें उन्हें चाहिए
किसके सँग कैसा व्यवहार।

सोच तुम्हारी दशा उस समय
की छाती फटती है हाय !
जब तुम छोड़ी गईं सड़क पर
भूखी-प्यासी अति निरुपाय।

जो पशु पाले जाते उन पर
होते वे यों नहीं कठोर,
क्या ललनाओं का पशु से भी
नीचे है समाज में ठौर !

बहिन सोचती थीं तब क्या तुम,
रखती थीं धीरज कैसे ?
प्राण तुम्हारे बने हुए थे
क्यों ? जाता क्या जी ऐसे ?

अच्छा था जो कुछ होता था,
इन सब बातों का परिणाम
बड़ा भयङ्कर होगा, उससे
पुरुष-जाति होगी बदनाम।

क्रान्ति उपस्थित होगी फिर, फिर
ललनाओं की स्वतन्त्रता
यों समुदित होगी, उगती ज्यों
पाहन मध्य ललाम लता।

बहिन, सुनाती हूँ तुमको फिर
अपना कुछ आगे का हाल,
चले गए वे मुझे छोड़ कर
किन्तु हो गए अति विकराल।

तब मुझको वश में लाने को
होने लगे गुप्त षड्यन्त्र
प्रथम चलाना चाहा मुझ पर
गणिका जन का मोहन-मन्त्र।

आने लगीं नित्य ही घर वे
होने लगा नित्य गाना,
मैं समीप बैठाई जाती
थी, मैंने सब कुछ जाना।

मदिरा वे पीती थीं, करते
वृद्ध महाशय भी थे पान,
मुझे पिलाने को नित मदिरा
था यह सब उद्योग प्रधान,

पर मैं सदा दूर रहती थी
उससे, उनका व्यर्थ प्रयास
मानो हँस-हँस कर करता था
उनका ही नितप्रति उपहास।

समझाती थीं वे सब मुझको,
पर मैं चुप ही रहती थी,
मन ही मन जलती थी, यह सब
किसी भाँति मैं सहती थी।

बीते विपुल दिवस ऐसे ही
काम न आया मोहन-मन्त्र,
ज्ञात हुआ तब मुझे दूसरा
होने वाला है षड्यन्त्र।

यह सब ख़बर मुझे मिलती थी
सहृदय यक ललना-द्वारा,
वृद्ध महोदय ने था जिसका
नष्ट किया जीवन सारा।

मैं भयभीत हुई, पर उसने
कुछ आश्वासन मुझे दिया,
ठीक समय पर रक्षा करने
का आयोजन तुरत किया।

## पत्र-संख्या—२८

[ बाल-विधवा की ओर से वृद्ध-पत्नीको ]

बहिन,

भयङ्कर लोलुप था वह
वृद्ध, क्रोध मुझको आता,
ये गर्हित उपाय थे उसके !
ऐसा था पवित्र नाता।

केवल काम-वासना से हो
प्रेरित करते वृद्ध-विवाह
पत्नी की उन्नति-अवनति की
उन्हें कहाँ रहती परवाह ?

ब्याह परस्पर सत्योन्नति में
सहायता के हित होता,
यह था उच्चादर्श, किन्तु
उसके विरुद्ध अब नित होता।

अहो भरत-भूखण्ड तुम्हें था
निज संस्थाओं पर अभिमान,
किन्तु आज वे सभी बिगड़ कर
पड़तीं नहीं तनिक पहिचान।

ललनाओं का अति पवित्र, अति
सुषम सुगति का साधन तन
समय प्रगति से गया आज है
काम-वासनोद्दीपन बन।

बड़ा विषम है उनके प्रति
भारत के पुरुषों का व्यवहार,
बढ़ पातीं वे नहीं उसी से
लखतीं शीघ्र मृत्यु का द्वार।

भारत कहता है चरित्र-बल
नहीं विदेशी जन में है।
मैं कहती हूँ बहुत अधिक
पावनता उनके मन में है।

वे विकास होने देते हैं
ललनाओं के तन-मन का,
बहुत मूल्य उनकी सुदृष्टि में
है ललना-जन-जीवन का।

इसीलिए होतीं विदेश की
ललनाएँ हैं स्वस्थ, प्रवीर,
सागर पार तैर कर, करतीं,
वायुयान-चालन भी धीर !

ब्रह्मचर्य-बल से विहीन वे
कर सकतीं क्या ऐसे काम,
भारत-रमणी के जीवन का
हो सकता क्या जीवन नाम।

बहिन, सुनाती हूँ फिर तुमको
निज विपत्ति से भरी कथा,
उसको कहने में होती है
हाय आज भी मुझे व्यथा !

उस फ़क़ीर की बातें सुन मैं
गई पास उसके तत्काल,
दुख के समय फँसा लेता है
हमें सुमृदु वचनों का जाल

हाथ पकड़ बैठाया उसने,
कहा, तनिक भोजन कर लो,
बात करूँगा फिर, पहले तुम
अपना सुस्थिर मन कर लो।

मैंने सोचा प्रभु की भेजी
यह सहायता मुझे मिली,
साधु-वेश का देख सहारा
मेरे मन की कली खिली।

अपरिपक्व मन जल्दी होता
है प्रसन्न, जल्दी से म्लान,
दुनिया की टेढ़ी चालों से
मैं तो थी अब तक अनजान।

लगी हुई थी भूख बहुत तब,
किया तुरत मैंने भोजन
मांस खा गई, स्वाद ज्ञात था
नहीं, न इससे भड़का मन।





तीन कनौंजिया तेरह चूल्हा !!

FINE ART PRINTING COTTAGE ALLAHABAD




## विद्यार्थी और देश-भक्ति

इस समय देश में इस छोर से उस छोर तक स्वाधीनता की लहरें उठ रही हैं। स्वाधीनता की पवित्र भावना से हमारे विद्यार्थियों के हृदय भी ओत-प्रोत हो रहे हैं। यह स्वाभाविक भी है। कोई भी देश विद्यार्थियों की इस स्वाभाविक भावना और स्फूर्ति से सजीव रहता है। प्रसन्नता की बात है कि आज हमारे देश में ऐसे बहुत से विद्यार्थी दिखाई देते हैं, जिन्हें कुछ न कुछ देश-सेवा करने की धुन दिन-रात लगी रहती है। ऐसे भी बहुत से विद्यार्थी दिखाई देते हैं, जो देश-सेवा के मार्ग में बिछे हुए काँटों की तनिक भी चिन्ता नहीं करते, माता-पिता के विरोध को हँस कर टाल देते हैं और जिन्हें अपने शारीरिक सुखों की भी कोई परवा नहीं है। देश-सेवा की इस उमङ्ग में हज़ारों विद्यार्थियों ने पढ़ना-लिखना भी त्याग दिया है और कई स्कूलों में ताले पड़ गए हैं।

परन्तु इस अच्छाई में एक बहुत बड़ी बुराई भी दिखाई देती है। अधिकांश विद्यार्थी ऐसे होते हैं, जो पढ़ने-लिखने और स्कूल जाने को मुसीबत समझते हैं। वह इसी तलाश में रहते हैं, कि कोई बहाना मिले तो स्कूल न जाना पड़े। ऐसे विद्यार्थियों की इच्छा-पूर्ति के लिए इस आन्दोलन ने बहुत अच्छा अवसर दे दिया है। और उन्होंने केवल पढ़ने-लिखने की मुसीबत से बचने के लिए ही स्कूलों का बॉयकॉट कर दिया है। यह विद्यार्थी काम-धाम तो कुछ नहीं करते, आवारा घूमते-फिरते और बढ़-बढ़ कर बातें मारने में अपना बहुमूल्य समय बरबाद किया करते हैं। खेद की बात यह है कि इन विद्यार्थियों का साथ वह विद्यार्थी भी देते हैं, जो सचमुच देश का कुछ काम करने का हौसला रखते हैं। देश के नाम पर पढ़ने-लिखने से जी चुराना, आवारा घूमना-फिरना, लम्बी-चौड़ी डींगें हाँकना और शरारतों में अपना समय बरबाद करना देश की सेवा करना नहीं है। यह तो देश के साथ विश्वासघात करना है। स्वतन्त्रता की देवी कभी यह नहीं चाहती कि उसकी पूजा का दम भरने वाले विद्यार्थी आदर्श से इस प्रकार पतित हो जायँ।

नेताओं की बातें सुन कर और अख़बारों के लेख पढ़ कर बहुत से विद्यार्थी यह भी कहने लगते हैं कि आज-कल की शिक्षा-प्रणाली बहुत बिगड़ी हुई है और हमें स्कूलों में जाने से कोई लाभ नहीं—वहाँ पढ़ाया ही क्या जाता है? एक शिक्षक होने की हैसियत से मैं यह कभी नहीं कह सकता, कि वर्तमान शिक्षा-प्रणाली बिलकुल व्यर्थ है, या लड़कों को वह बुरी बातें सिखलाती है। सच तो यह है, कि वर्तमान काल की पाठ्य-पुस्तकों का गम्भीर अध्ययन करने पर गम्भीर से गम्भीर समालोचक भी कठिनाई में पड़ जायँगे, उन्हें यह बतलाना मुश्किल हो जायगा कि पुस्तकों में कहाँ-कहाँ और क्या-क्या दोष हैं। स्कूलों में पढ़ाई जाने वाली पुस्तकों का सुन्दर सङ्कलन और सम्पादन देखकर बुद्धि हैरान हो जाती है, उनके लेखकों या सम्पादकों की सहसा निन्दा कर बैठना ज़रा साहस का काम है। फिर भी मैं यह मानता हूँ कि वर्तमान शिक्षा-प्रणाली में बहुत से दोष हैं, और उससे देश को जो लाभ होना चाहिए, वह नहीं होता। इस विषय पर मैं एक दूसरे लेख में विस्तारपूर्वक विचार करूँगा। यहाँ तो मैं विद्यार्थियों से यही कहना चाहता हूँ कि उन्हें स्कूलों का बॉयकॉट किसी भी दशा में नहीं करना चाहिए, आख़िर उन्हें स्कूलों में बुरी बातें तो सिखलाई नहीं जातीं, और वहाँ जाकर वह जो कुछ सीखते हैं, वह कुछ न होने से तो बहुत कुछ है। कॉङ्ग्रेस की भी यह मन्शा नहीं, और न हमारे प्रतिष्ठित नेता ही यह चाहते हैं कि

विद्यार्थी स्कूलों का बॉयकॉट करें—वह स्कूलों में जो कुछ सीखते हैं, वह भी न सीखें।

बहुत से विद्यार्थी यह भी कहा करते हैं कि यदि सरकारी स्कूलों पर हमारे राष्ट्रीय झण्डे को स्थान न मिलेगा तो हम उनमें न पढ़ेंगे। मेरी समझ में यदि विद्यार्थी इस मामले में राष्ट्रीय झण्डे को न घसीटें तो अच्छा है। क्योंकि इस मामले को तूल देने से उन्हें वस्तुतः फ़ायदा तो रत्ती भर नहीं हो सकता, हाँ हानि ज़रूर बहुत पहुँचती है। यदि सरकारी स्कूलों पर राष्ट्रीय झण्डे फहराए तो क्या, न फहराए तो क्या, कुछ राष्ट्रीय झण्डे फहरा देने से ही तो वर्तमान शिक्षा-प्रणाली बदल न जाएगी। फिर इस सम्बन्ध में अभी कॉङ्ग्रेस की ओर से भी कोई सूचना प्रकाशित नहीं हुई है। मेरी समझ में तो विद्यार्थियों को कोई भी काम कॉङ्ग्रेस की इच्छा के विरुद्ध न करना चाहिए, क्योंकि ऐसा करने से हमारे प्रमुख राष्ट्रीय कार्यकर्ताओं का ध्यान बँट जाता और मुख्य आन्दोलन को हानि पहुँचती है। अस्तु—

देश-प्रेम की भावना में कोई-कोई विद्यार्थी यहाँ तक पागल हो जाते हैं, कि वे अपने माता-पिता और गुरुजनों की आज्ञा भी नहीं मानते। इतना ही नहीं, मैंने तो बहुत से विद्यार्थी ऐसे भी देखे हैं, जो देश की रागनी अलापते हुए माता-पिता और गुरुजनों की आज्ञा का तिरस्कार करते हैं, उनका अपमान करते हैं, उन्हें बेवक़ूफ़ बनाते हैं, और कभी-कभी तो उनसे लड़ने के लिए भी आमादा हो जाते हैं। वास्तव में यह आचरण अत्यन्त निन्दनीय है। भला जो आदमी अपने माता-पिता को भी प्रसन्न नहीं रख सकता, वह देश की क्या सेवा करेगा और दूसरे लोग उसकी बातों पर कहाँ तक विश्वास करेंगे? ऐसा आदमी कभी भले आदमियों में इज़्ज़त नहीं पा सकता। भारत-माता के झूठे प्रेम में डूबे हुए ऐसे लड़ाकू विद्यार्थियों को उन जननी-जनक के प्रेम पर कभी पाद-प्रहार न करना चाहिए, जिनके रक्त से उनके शरीर की रचना हुई है, और जिनके अकृत्रिम स्नेह के कारण आज वे इस योग्य हो सके हैं, कि देश-प्रेम को भी अपना कर्त्तव्य समझें। आख़िर अभी वह कच्ची बुद्धि के लड़के हैं और उनका जितना हिताहित उनके माता-पिता तथा गुरु-जन समझ सकते हैं, उतना वह नहीं।

देश-सेवा का काम छोटा नहीं, बहुत बड़ा है। यह क्षेत्र इतना बड़ा है, और इसमें करने के लिए इतने काम हैं, कि विद्यार्थी बराबर स्कूल जाते हुए, तथा माता-पिता और अन्य गुरु-जनों को प्रसन्न रखते हुए, बहुत कुछ कर सकते हैं। आगे मैं कुछ ऐसे कामों का ज़िक्र करूँगा, जिनकी ओर ध्यान देकर विद्यार्थी शान्तिपूर्वक देश की ठोस सेवा कर सकते हैं।



सर पी० सी० मित्र
( गोलमेज़ के सदस्य )

प्रत्येक विद्यार्थी का, चाहे वह छोटा हो, चाहे बड़ा, यह सर्व-प्रथम कर्त्तव्य है, कि वह आपस में कभी धार्मिकता या जातीयता की भावनाओं पर विचार न करे, न इन बातों पर कभी विवाद करे। मैं हिन्दू हूँ, तुम मुसलमान हो; मेरा धर्म अच्छा है, तुम्हारा धर्म बुरा; मैं मुसलमान हूँ, तुम हिन्दू हो; मेरा मज़हब सब धर्मों से बढ़ कर है, तुम्हारे धर्म में पाखण्ड भरा हुआ है; मैं ब्राह्मण हूँ, हिन्दुओं का गुरु हूँ, तुम छोटी जाति के हिन्दू हो; आदि बातों से आपस में घृणा पैदा होती और

वैमनस्य बढ़ता है। सच पूछो तो इन बातों से लाभ तो कुछ नहीं होता और हानि असीम होती है। जाति-पाँति और धर्म सम्बन्धी बातों को बिलकुल त्याग कर, केवल इसी पर ध्यान रखना चाहिए, कि हम सब भारतमाता के बच्चे हैं, न हममें कोई ऊँच है और न कोई नीच, केवल भारतीय हमारी जाति है, और भारतमाता की सेवा करना ही हमारा धर्म है। सब विद्यार्थियों को चाहिए, कि यह जाति-गत और ऊँच-नीच का भेद-भाव त्याग कर आपस में खान-पान का व्यवहार शुरू कर दें। दूसरे लोगों को भी नम्रता-पूर्वक यह बातें समझाया करें; चाहे वह नाराज़ हों, चाहे ख़ुश। पर इन बातों की चर्चा करते समय वह किसी से लड़ न पड़ें—इसका ध्यान ज़रूर रक्खें। प्रत्येक विद्यार्थी का, चाहे वह छोटा हो चाहे बड़ा, यह कर्तव्य है कि वह बानर-सेना या सेवा-समिति में ज़रूर भर्ती हो। इसलिए नहीं कि वह या तो हुल्लड़बाज़ी मचाता फिरे, या फिर केवल 'विजयी विश्व तिरङ्गा प्यारा' रटता फिरे, बल्कि इसलिए कि अपने देश के दीन-दुखियों की सेवा करने का अवसर आते ही कभी पीछे न हटे। सेवा-धर्म की महिमा



**श्रीमती पार्वती देवी डिडवानिया**

आप दिल्ली की एक प्रभावशाली प्रचारिका हैं, जिन्हें दफ़ा १२४-ए में छः मास का दण्ड दिया गया है।

इन्हीं धार्मिक और जातीय झगड़ों से आज हमारा देश इस भयङ्कर दुर्दशा में पड़ा हुआ है। अब तो

समझे, और अपने भाइयों की सेवा करने में अपना धन्य भाग समझे।

जब विद्यार्थी बानर-सेना या सेवा-समिति में भर्ती हो जावें, तब उनका यह धर्म होना चाहिए, कि वह अपने अधिकारियों की आज्ञा का उल्लङ्घन कभी न करें। उनके अधिकारी उन्हें जो अच्छी बातें समझावें, वह अपने हृदय में नोट कर लें, और मौक़ा आते ही उन्हें काम में लावें। नित्य क़वायद-कसरत में शामिल होना और अपना बल बढ़ाना उनका धर्म होना चाहिए। यदि वह स्वयं शक्तिशाली और साहसी न होंगे, तो समय आने पर दूसरों की क्या सेवा करेंगे? अतः यदि विद्यार्थी अपना शारीरिक बल बढ़ाने की सदा चेष्टा करते रहें, तो यह भी एक बहुत बड़ी देश-सेवा होगी।

स्वदेशी का प्रचार करना देश-सेवा का एक अत्यन्त महत्वपूर्ण अङ्ग है। हमारे पास यही एक ऐसा साधन है, जिसके द्वारा हमारी आर्थिक स्थिति सुधर सकती और देश धनवान हो सकता है। अतः प्रत्येक विद्यार्थी का यह कर्तव्य है, कि वह स्वदेशी वस्त्र ही पहने, चाहे वह हाथ के बुने हुए हों, चाहे मिलों के। अन्य कार्यों में भी यथा-सम्भव स्वदेशी वस्तुओं का उपयोग करना चाहिए। फ़ुरसत के समय में वह पास-पड़ोस वालों को भी स्वदेशी के लाभ समझाया करें। यदि हमारे विद्यार्थी स्वदेशी का प्रचार करने का व्रत ग्रहण करलें, तो इससे देश की बहुत बड़ी सेवा हो, और हमारे नेताओं को अन्य उपयोगी कार्य करने के लिए भी बहुत समय निकल आवे।

आजकल हमारे देश में नशाख़ोरी बहुत बढ़ गई है। हमारे न जाने कितने भाई, शराब, गाँजा, अफ़ीम आदि नशीली वस्तुओं का सेवन करते, और इनके द्वारा प्रति वर्ष करोड़ों रुपए स्वाहा कर डालते हैं। प्रति वर्ष यहाँ विदेशों से करोड़ों रुपयों की शराब, कोकीन, सिगरेट, आदि नशीली वस्तुएँ आतीं, और हमारी बहुत बड़ी धनराशि बाहर चली जाती है। विद्यार्थियों का काम है कि वह स्वयं नशाख़ोरी से बचें, और दूसरे लोगों को भी इस दुर्गुण की हानियाँ समझाया करें।

आजकल देश में इस छोर से उस छोर तक रोज़ न जाने कितनी भ्रान्तियाँ फैला करती हैं। कभी-कभी तो यह भ्रान्तियाँ बेवक़ूफ़ लोग अपने मन से नई-नई बातें गढ़ कर फैला देते हैं, और कभी उत्तरदायित्व का मूल्य न समझने वाले अख़बारों तथा अन्य कार्यकर्ताओं द्वारा भी फैल जाती हैं। एक रोज़ कुछ अपढ़ लोगों ने मुझसे पूछा—"तो गुरू जी स्वराज्य हो जाने पर हम लोगों को ज़मीन का कुछ भी लगान न देना पड़ेगा?" किसी बेवक़ूफ़ स्वयंसेवक ने उन बेचारों को समझा दिया था, कि अङ्गरेज़ सरकार ज़मीन पर बहुत लगान लेती है, बादशाह को ऐसा न करना चाहिए, वह रैयत



ऑन॰ सर पी॰ सेठना

( गोलमेज़ के सदस्य )

से रुपए लेवे, कि उसे देवे? इसीके लिए गाँधी जी सरकार से लड़ रहे हैं, सो तुम स्वराज्य वालों का साथ दो, जब स्वराज्य हो जायगा, तब लगान में तुम्हें एक पाई भी न देनी पड़ेगी। मैंने उन्हें बतलाया कि लगान माफ़ हो जाने की बात बिलकुल झूठ है। सरकार का काम तो प्रजा के दिए हुए टैक्सों से ही चलता है, फिर चाहे वह सरकार स्वदेशी हो, चाहे विदेशी। हाँ, स्वराज्य में कम



**श्रीमती शान्ती देवी**

आप आगरे की सुप्रसिद्ध कार्यकर्त्री हैं। अपने नन्हें से बच्चे 'क्रान्तिकुमार' सहित आप छः मास का कारावास दण्ड भोग रही हैं।

से कम लगान लेने और प्रजा को ज़्यादा से ज़्यादा आराम पहुँचाने की कोशिश ज़रूर की जायगी। विद्यार्थियों का काम यह होना चाहिए कि वे ऐसी भ्रान्तियों को मिटाने की चेष्टा किया करें। यदि यह भ्रान्तियाँ न मिटाई जावेंगी, तो भविष्य में देश को बहुत ख़तरा होने की सम्भावना है। भ्रान्तियाँ हटाने का सब से अच्छा तरीक़ा यह हो सकता है, कि विद्यार्थी पास-पड़ोस के लोगों को अच्छे-अच्छे अख़बार नियमित रूप से पढ़ कर सुनाया करें।

बहुत से विद्यार्थी ऐसे भी दिखाई देते हैं, जो देश-प्रेम की डींगें तो बहुत मारा करते हैं, पर वह अङ्गरेज़ी भाषा पर मरे जाते हैं। मेरे कहने का मतलब यह नहीं कि वह अपनी अङ्गरेज़ी विषयक योग्यता न बढ़ावें, पर यह बहुत ज़रूरी है, कि अङ्गरेज़ी के पण्डित बनने के पहले वह अपनी मातृ-भाषा के पण्डित बनें। अतः प्रत्येक विद्यार्थी को अपनी मातृ-भाषा का गर्व होना चाहिए। अपनी मातृ-भाषा में प्रकाशित होने वाली पुस्तकें और पत्र-पत्रिकाएँ अधिक से

अधिक संख्या में पढ़नी चाहिएँ। यदि विद्यार्थी चाहें, तो पुस्तक-मालाओं और पत्र-पत्रिकाओं के ग्राहक बन कर उनका प्रचार ख़ूब बढ़ा सकते हैं। ऐसा करने से मातृ-भाषा के साहित्य की तो उन्नति होगी ही, और उसकी उन्नति में भाग लेने वाले विद्यार्थियों का मुँह भी कभी-कभी मीठा होता रहेगा।

हमारे देश में जहाँ देखो, वहीं अपढ़ लोग दिखाई देते हैं। यदि विद्यार्थी इस ओर ध्यान दें और चाहें, तो न जाने कितने लोगों को अक्षर-ज्ञान करा सकते हैं। यदि वह ऐसा करेंगे, तो देश की बड़ी अच्छी सेवा होगी। फ़ुरसत के समय में विद्यार्थी लोग यह काम बहुत अच्छी तरह कर सकते हैं। चर्ख़ा और तकली चलाने का काम ऐसा है, जिससे देश-सेवा के साथ ही मनोरञ्जन भी होता है। विद्यार्थी यह काम घर में बैठे-बैठे मज़े से कर सकते हैं। हमारे इतना लिखने का आशय यह है, कि देश-सेवा के लिए बहुत से काम हैं, और विद्यार्थी बग़ैर हुल्लड़बाज़ी के, बग़ैर किसी से लड़े-भिड़े उन्हें शान्तिपूर्वक कर सकते हैं। अतः प्रत्येक विद्यार्थी का कर्त्तव्य है, कि वह डींगें मारना छोड़ कर देश के कुछ न कुछ काम में ज़रूर सहायक हो।

—( अध्यापक ) ज़हूरबख़्श

* * *

## बाल-शिक्षा

हिन्दू शास्त्रों में माता-पिता और गुरु, तीनों को आचार्य माना गया है। इनमें माता का स्थान सब से ऊँचा है। बच्चे पर माता का ही प्रभाव सब से अधिक पड़ता है, इसलिए शिक्षित माताओं को चाहिए कि वे स्वयं ही अपनी सन्तानों को शिक्षा दें। शिक्षा आरम्भ करने का समय निश्चित करना कठिन है। जिस समय बच्चा गर्भ में आता है, तभी से एक प्रकार से उसकी शिक्षा आरम्भ हो जाती है! जैसा माँ का स्वभाव होता है, जैसा वह खाती-पीती है, और जैसा वह भाषण और व्यवहार करती है, वैसा ही बच्चा बनता है। इसलिए हमारे यहाँ गर्भावस्था के समय स्त्रियों को शास्त्र-चर्चा और कथाएँ सुनाने की प्रथा है। अमेरिका और इङ्गलैण्ड के विद्वानों ने भी इस बात को माना है, कि गर्भ के समय बच्चे पर माँ के आचरण का बहुत बड़ा असर पड़ता है। डॉक्टर विलियम कोवन ने अपनी पुस्तक में लिखा है कि एक मज़दूरिन रोज़ चाय ख़रीदने जाया करती थी, और चाय बेचने वाली के बच्चे को नित्य देखा करती थी। इस बच्चे के जन्म से ही हाथों में केवल चार-चार उँगलियाँ थीं। इसको नित्य देखते-देखते मज़दूरिन के दिल में यह बात जम गई कि उसके भी चार



**श्री० वी० जे० पटेल**

आप कोइम्बटूर जेल में सख़्त बीमार हैं।

उँगली वाला बच्चा होगा। इसका फल यह हुआ कि उसके बच्चे के वास्तव में जन्म से ही चार ही उँगलियाँ थीं। अभिमन्यु की कथा सब हिन्दू स्त्रियों को ज्ञात ही है। जब वह गर्भ में था तभी उसकी माता ने अर्जुन से चक्रव्यूह रचना का वर्णन सुना था। इसका संस्कार गर्भ-स्थित बच्चे पर इतना पड़ा कि बालक अभिमन्यु ने बिना किसी के सिखाए ही महाभारत के युद्ध में चक्रव्यूह



**अब्बास तय्यब जी—भूतपूर्व जज**

आपने महात्मा गाँधी की गिरफ्तारी के बाद धरसाना के नमक-गोदाम पर धावा करने वाले वालण्टियरों का नेतृत्व ग्रहण किया था और इस अपराध के लिए आपका जेल जाना पड़ा था। गत १२ नवम्बर को आप साबरमती जेल से रिहा हुए हैं। पर आपका कहना है कि, "तीन सप्ताह के भीतर फिर जेल-यात्रा करेंगे।"

की रचना करके बड़े-बड़े रण-पण्डितों को चकित कर दिया।

हम लोगों का ख़्याल है कि बच्चा अच्छी तरह बोलने से पहले कुछ नहीं समझता। यह बात नहीं है। वास्तव में बच्चा आँखें खुलते ही इस संसार के सम्बन्ध में ज्ञान प्राप्त करने लगता है। वह बोलता नहीं, पर जो कुछ देखता है उसका चित्र उसके मस्तिष्क में बनने लगता है। थोड़े ही दिन में वह आवाज़ पहिचानने लगता है। धमकाने से रोने लगता है और पुचकारने से प्रसन्न होता है। कुछ ही मास में अपने माता-पिता की शक्लों को पहिचानने लगता है। डरावनी चीज़ों से डरने लगता है, और मनोहर चीज़ों की ओर आकर्षित होने लगता है। इससे अनुमान किया जा सकता है कि माँ के उदर से निकलते ही बच्चा इस संसार की पाठशाला में भर्ती हो जाता है। इस समय उसका हृदय अत्यन्त कोमल होता है, और जो संस्कार इस समय जम जाते हैं वे जन्म भर के लिए अमिट हो जाते हैं। वास्तव में माता की गोद ही बच्चे का सब से उत्तम स्कूल है। इस समय ही उसकी शिक्षा का भवन निर्माण हो जाता है। स्कूल और कॉलेजों में उस भवन पर सिर्फ़ सफ़ेदी की जाती है। यदि ऐसा नहीं होता तो क्या कारण है, कि एक ही क्लास में पढ़ने वाले, और एक ही स्थिति में रहने वाले बच्चों में से एक महात्मा गाँधी या कमालपाशा या रवि बाबू या जगदीश बोस या जवाहरलाल बन जाय और दूसरे इतनी उन्नति करना तो दूर रहा, मनुष्यता के साधारण गुण भी ग्रहण न कर सकें?

जिस समय बच्चा गर्भ में हो, या जिस समय गोद में हो, उस समय माता का रहन-सहन और आचरण कैसा होना चाहिए, इस विषय पर मैं यहाँ नहीं लिखना चाहती। इस विषय पर हिन्दी में दो-तीन पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं। इस लेख में मैं यह बतलाना चाहती हूँ कि जब बच्चा बोलना सीख जाय और अच्छी तरह चलने-फिरने लगे, उस समय उसकी शिक्षा माता द्वारा कैसे आरम्भ की जा सकती है। काशी और प्रयाग में थियोसोफ़िकल सोसायटी की तरफ़ से छोटे बच्चों के लिए मदरसे खुल गए हैं, और इनमें काम करने वाली अध्यापिकाएँ अपने कार्य में बड़ी निपुण हैं। पर ऐसे मदरसे प्रत्येक शहर और गाँव में अभी नहीं हैं, और जब तक स्वराज्य न हो जायगा तब तक ऐसे मदरसों की स्थापना होना भी सम्भव नहीं है। इसके अतिरिक्त छोटे बच्चों को दूर-दूर के मोहल्लों से ऐसे स्कूलों में भेजना भी बड़ी दिक़्क़त की बात है। हमारे निर्धन देश में ऐसे लोगों की संख्या भी बहुत कम है, जो छोटे बच्चों को सवारी से स्कूल भेज सकें। विदेशी सरकार देश की आमदनी को पुलिस और फ़ौज पर निछावर कर देती है, उसको हमारे छोटे बच्चों की शिक्षा की क्या चिन्ता! मैं चाहती हूँ कि जिन-जिन माताओं के पास यह पत्र पहुँचता है, वे अपने बच्चों को नए ढङ्ग से शिक्षा दें और अपना कार्य आज ही आरम्भ कर दें।



श्री० जी० परमेश्वरम् पिल्ले
( गोलमेज के सदस्य )

मैं यह मान लेती हूँ कि इस समय बच्चा तीन वर्ष के लगभग है, और गर्भ तथा गोद में उसको भली प्रकार पाला गया है। परन्तु यदि दुर्भाग्यवश किसी माता ने अब तक इस ओर ध्यान न दिया हो तो निराश होने की कोई बात नहीं है, अब उसको उत्साह और उमङ्ग के साथ अपने सन्तान की शिक्षा आरम्भ कर देनी चाहिए।

छोटे बच्चे को पढ़ाने के लिए कोई विशेष समय नियत करने की आवश्यकता नहीं है। उठते-बैठते, काम करते, खाना बनाते, और अन्य कुछ भी कार्य करते हुए बच्चे को शिक्षा दी जा सकती है। बच्चे को यह न मालूम होना चाहिए कि उसको पढ़ाया जा रहा है। शिक्षा उसके खेल का अङ्ग बन जाना चाहिए। और उसे यह भी नहीं मालूम पड़ना चाहिए कि उसकी रुचि के विरुद्ध उससे कोई काम कराया जा रहा है। जो कुछ वह कर रहा हो उसी में उसको शिक्षा देनी चाहिए। उदाहरणार्थ, कपड़े पहिनाते समय उससे उसके कुरते के रङ्ग का नाम पूछा जा सकता है, और इस प्रकार बच्चे को कई रङ्गों का ज्ञान हो सकता है। गेंद खेलते समय उसको बतलाया जा सकता है कि गेंद किस चीज़ का बना हुआ है। साथ ही उछलना, गिरना, ऊपर उठना, आदि क्रियाओं का ज्ञान भी उसे गेंद के द्वारा हो सकता है। पानी पिलाते समय छोटी कटोरी या बड़ी बटोरी, छोटा गिलास या बड़ा गिलास, थोड़ा पानी या ज़्यादा पानी, आदि द्वारा बच्चों को आकार और परिमाण का ज्ञान कराया जा सकता है। भोजन करते समय बच्चा गर्म और ठण्डा, मीठे और खट्टे, फीके और तीखे आदि स्वादों को जान सकता है। और गेहूँ, चना, मूँग, उड़द, मसूर, शक्कर, दूध, दही, आदि पदार्थों का ज्ञान भी उसे प्राप्त हो सकता है। दूध पीते समय उससे यदि कहा जाय कि गाय का दूध सब से अच्छा होता है, बकरी का दूध हल्का होता है, और



कुछ दिन हुए पं० मदनमोहन मालवीय ने बड़ोदा में टूटी हुई हड्डियों का इलाज करने के अस्पताल का उद्घाटन किया था, जिसकी संस्थापना सेठ झवेरचन्द लक्ष्मीचन्द ने की है। मालवीय जी के बाईं तरफ़ इस संस्था के संस्थापक और दाहिनी ओर इसके प्रबन्धकर्ता प्रो० माणिकराव खड़े हैं।

भैंस का दूध भारी, तो वह सहज में ही ये उपयोगी बातें जान सकता है। यह निश्चित रूप से बतलाना कठिन है कि किस अवसर पर बच्चे को क्या शिक्षा दी जा सकती है। यह माता और बच्चे दोनों की बुद्धि और प्रतिभा पर निर्भर है, लेकिन इसमें सन्देह नहीं कि कोई भी ऐसा अवसर नहीं, जिस पर बच्चे को लाभ न पहुँचाया जा सके। इस लेख में मैं केवल भोजन-समय की शिक्षा का वर्णन करूँगी।

भोजन करते समय बच्चे को सीधा बैठना सिखाना चाहिए, और उससे कहना चाहिए कि ऐसा करने से वह बलवान बनेगा। जब गाय, बकरी या भैंस दिखाई दे तो बच्चे से कहना चाहिए कि तुम इसका दूध पीते हो। बकरी और भैंस काली होती हैं, गाय प्रायः सफ़ेद होती है। कभी काली गाय दिखाई दे तो बच्चे से पूछना चाहिए कि यह भैंस है या गाय है। बकरी और भैंस का अन्तर भी उसको बतलाना चाहिए। दूध औटाते समय माँ बच्चे को पास बिठा ले और खौलता हुआ तथा उफ़नता हुआ दूध उसको दिखाए। यह भी बतलाए कि पानी डालने से उफ़ान बन्द हो जाता है। भोजन करते समय बच्चे का खेल और खाना दोनों हो सकता है। यदि दो तरकारी से रोटी खा रहा है, तो पहले उनके नाम बतला कर इनको अलग-अलग चखाइए, फिर कटोरी को पीछे छिपा कर उसमें से तरकारी निकाल कर उसे चखाइए और फिर पूछिए कि किसका साग है। इससे उसकी स्वाद-शक्ति का विकास होगा। इसी प्रकार एक ग्रास में अधिक नमक डाल कर खिलाइए और एक में साधारण नमक डालिए और एक में बिलकुल मत डालिए। इससे उसको पता लगेगा कि नमक खारा होता है। एक बार नमक और दूसरी बार शक्कर की डली खिला कर शक्कर और नमक का अन्तर बच्चे को सिखाइए। फिर शक्कर और नमक दोनों उसके सामने रख दीजिए और कहिए कि नमक बतलाओ। फल खिलाते समय भी बच्चे से पूछिए, कि इसका रङ्ग कैसा है। दो फल उठा लो, तीन फल अपने भाई को दे दो, इत्यादि। इससे उसको संख्या और रङ्ग का ज्ञान हो जायगा। फिर उससे कहिए कि आँखें बन्द कर लो। जब आँखें बन्द कर ले तो नारङ्गी खिलाइए और पूछिए क्या खाया। इसी अवस्था में दूसरा फल खिला कर पूछिए कि क्या खाया। एक कपड़े से उसकी आँखें बाँध दीजिए। फिर हाथ में सेब दीजिए और पूछिए कि क्या चीज़ है। फिर दूसरा कोई फल देकर पूछिए कि क्या चीज़ है? इससे उसका स्पर्श-ज्ञान बढ़ेगा। आँखें बन्द किए हुए माताएँ इसी प्रकार के कई खेल बच्चों को खिला सकती हैं, जिससे बच्चों का खेल भी हो जाय और उनकी शिक्षा भी होती रहे। इस विधि से एक वर्ष के अन्दर बच्चे को



छतारी के नवाब साहब

आप संयुक्त प्रान्तीय गवर्नमेण्ट को एक्ज़ीक्यूटिव कौन्सिल के मेम्बर हैं, जिनकी अवधि हाल ही में बढ़ाई गई है।

अनेक पदार्थों का ज्ञान और अनेक रङ्गों का परिचय, अनेक प्रकार के स्वादों की पहिचान, और अनेक प्रकार के खाद्य पदार्थों के विषय में विवेक हो जायगा। अपनी बुद्धि, निवास-स्थान और परिस्थिति के अनुकूल माताएँ खाने की कई चीज़ों के विषय में बच्चों से बातचीत कर सकती हैं। यहाँ पर मैंने सङ्केत-रूप से बतलाया है कि

खाते-पीते समय भी बच्चों को किस प्रकार शिक्षा दी जा सकती है।

यह स्मरण रखना चाहिए कि बच्चा आपकी बातों से ऊब न जाए। बातें रोचक हों, और बच्चे के लिए शिक्षा एक प्रकार का खेल हो। बहुत सी बातें एक ही दिन में बतलाने की कोशिश नहीं करनी चाहिए। उदाहरणार्थ, नारङ्गी के विषय में एक दिन इतना बतला देना काफ़ी है कि उसका रङ्ग पीला है। फिर जब नारङ्गी आवे तो



शिवपुरम् ( मद्रास ) के जमींदार श्री० पी० वी० मानिकम् की तीन विदुषी कन्याएँ, जिनमें से दो बी० ए० पास कर चुकी हैं और एक एफ़० ए० में पढ़ रही है।

उसके स्वाद के विषय में बातें कीजिए। फिर कभी नारङ्गी और गेंद को पास रख कर उनके आकारों का अन्तर बतलाइए। तदनन्तर नारङ्गी का बीज दिखलाइए और नींबू और नारङ्गी के स्वाद का अन्तर समझाइए। उद्देश्य यह होना चाहिए कि बच्चे की समझ का विकास होता रहे, और दिन-दिन उसका ज्ञान बढ़ता जावे। बहुत सी बातें रटा देने की कोशिश न कीजिए। किसी चीज़ के गुणों की नामावली कण्ठस्थ कर लेना ज्ञान नहीं है। बच्चे को निरन्तर किसी एक ही काम में भी न लगाना चाहिए। वह जिस विषय की बातचीत करना चाहे करने दीजिए, और जो खेल खेलना चाहे खेलने दीजिए। आपका कर्त्तव्य इतना ही है कि उसकी प्रत्येक बात और खेल को शिक्षा का साधन बना दें। भोजन के विषय में यह ज़रूरी नहीं है कि वह सब प्रकार के फल, मेवे, अन्न और तरकारियों से तथा विविध प्रकार के व्यञ्जनों से परिचित हो जावे। सब घरों में यह बात सम्भव भी नहीं है, और बच्चे को पाक-शास्त्री बनाने की आवश्यकता भी नहीं है। अगर आपने तीन और पाँच वर्ष की अवस्था के अन्दर उसको दो-चार प्रकार के अन्न, दूध, दही, घी और तेल, साधारण तरकारियाँ और फल, खट्टा और मीठा, तीखा और फीका आदि स्वाद और हलका तथा गरिष्ठ भोजन, इनका ज्ञान करवा दिया तो काफ़ी है। बच्चे के लिए इस क्षेत्र में आगे बढ़ने का मार्ग खुल गया। स्कूल और कॉलेज में जब वह इन विषयों की बात सुनेगा या किसी पुस्तक में पढ़ेगा तो शीघ्र समझ लेगा।

—राधाबाई शर्मा

* * *

# कनौजियों के कुछ सामाजिक प्रश्न

जिस प्रकार धार्मिक ग्रन्थों में पाया जाता है कि—"कान्यकुब्जा द्विजा श्रेष्ठाः" उसी प्रकार सामाजिक कुप्रथाओं के कारण वर्तमान समय में यह भी घटता है कि—"कान्यकुब्जा द्विजा नष्टाः"। उक्त वाक्य के घटने का कारण यह है कि इस जाति में अनेक कुप्रथाओं ने धार्मिक रूप पकड़ लिया है। और कुछ स्वार्थ-सिद्धि के लिए "दादा वाक्यं प्रमाणं" के अनुसार हठधर्मी के साथ कार्य-रूप में परिणत की जाती हैं। उक्त कुप्रथाओं के विषय में मैं कान्यकुब्ज जाति-बन्धुओं से कुछ प्रश्न करूँगा। यह मैं भली भाँति जानता हूँ कि आजकल कुछ शिक्षित समुदाय आगे बढ़ रहा है; किन्तु उसे कट्टर समुदाय कसरत के साथ रोकने के लिए ईसाई और धर्मच्युत आदि वाक्यों से सत्कार कर रहा है। यदि उस

कट्टर समुदाय से पूछा जाय कि क्या तुम जो कुछ भी करते हो वह ठीक है ? तो यही उत्तर मिलेगा कि भाई क्या करें, हम तो लकीर के फ़क़ीर बन कर अपनी आत्मा को कष्ट पहुँचा रहे हैं। मैंने कई बार इस तरह के प्रश्न लोगों से किए ; किन्तु यही उत्तर मिला।

१—वर्तमान समय में प्रायः सुधारक, प्रचारक और कट्टर—सभी लोग अच्छे-बुरे, बड़े-छोटे सम्पूर्ण कार्यों में, यहाँ तक कि बर्तन मलने से लेकर पूरी परोसने तक का काम नाऊ ( नापित ) से लिया करते हैं।

प्रायः मुझे देखने का मौक़ा मिला है कि पूरी परोस कर नाऊ पानी लेने चला गया, इतनी देर में थाली ख़ाली हो गई और पूरियों की आवश्यकता पड़ी। वहीं पर एक कान्यकुब्ज जाति-भाई और संयोग-वश साले का साला खड़ा है। वह परोसने की अभिलाषा प्रकट करता है, तो वे महाशय बोलते हैं—"तुम काहे तकलीफ़ करत हौ। नउआ तो है।" यदि शान्त प्रकृति के हुए तो; अन्यथा उसमें इतना विशेषण और जोड़ देंगे—"मैं तुम्हरे हाथ केर पानी थोड़ै पी सकहौं। तुम तो सार के सार न अहिउ।" यहीं तक नहीं, मौक़ा आ जाने पर चुपके से आप हलवाई के यहाँ की पूरियाँ भी उड़ा लेंगे। तनिक इस बुद्धिमत्ता पर विचार करिए कि कहाँ तक ठीक है।

जिस समय उपर्युक्त वाक्य वह सुनता होगा, उस समय उसके हृदय पर कितनी चोट लगती होगी! इसका अन्दाज़ा सहज ही नहीं लगाया जा सकता है। जिस जाति में इतना अहङ्कार है, वह किस प्रकार सुधर सकती है!

२—सामाजिक भेद-भाव का कारण कान्यकुब्ज समाज-गत बिश्वा-प्रथा है। इस बिश्वा-प्रथा ने भी सीमा से बाहर मतभेद पैदा कर दिया है। बिश्वा-प्रथा के लिए मैंने अनेक धार्मिक ग्रन्थ उलटे-पलटे ; किन्तु कोई प्रमाण न मिला। बिश्वा-प्रथा इस समाज में एक निराधार और कपोल-कल्पित मालूम होती है। केवल मनुस्मृति में स्थान-विशेष में निवास करने के कारण मनु भगवान विभाग करते हुए लिखते हैं—

सारस्वताः कान्यकुब्जा गौड़ मैथिल उत्कला।
पञ्चगौड़ समाख्याता विन्ध्यस्योत्तर निवासिनः॥

इससे स्पष्ट हो जाता है कि कान्यकुब्ज पञ्चगौड़ों में हैं। इसी बिश्वा-प्रथा की तरह सुकुल, द्विवेदी, चतुर्वेदी, अग्निहोत्री आदि भी हैं। पहले जिन्होंने अग्निहोत्र किया वे अग्निहोत्री हो गए। जिन्होंने वाजपेय यज्ञ किया वे



**श्रीमती छोटालाल वेलाभाई गाँधी मानिक जवेरी**
आप भड़ौंच ( गुजरात ) की एक प्रसिद्ध सार्वजनिक कार्यकर्त्री हैं।

वाजपेयी हो गए। किन्तु उन्हें यह अधिकार कहाँ से प्राप्त हुआ कि उनके वंशज भी अग्निहोत्री और वाजपेयी कहे जायँ। अस्तु।

जहाँ चार आदमी इकट्ठे हुए, तुरन्त "आप कौन हैं?" "मैं तो साहब उमरी का तिवारी हूँ।" बस जहाँ उमरी का नाम सुना; तुरन्त नाक-भौं चढ़ गई यदि संयोग-वश कोई प्रसङ्ग छिड़ गया, तो फिर क्या पूछना है—"वह तो २० बिश्वा है। यह ३ बिश्वा है।" चाहे वह तीन बिश्वा वाला बहुत ही बड़ा विद्वान और गुणी हो, उसे नीच शब्द अपने प्रति सुन कर कितनी मानसिक

पीड़ा होती होगी। यदि कहीं उसने अपनी लड़की का विवाह करना चाहा, तो बस सीमा के बाहर चलने लगे। उस समय तो अत्यधिक कर्णकटु शब्दों का प्रयोग करने लगते हैं—"हम तो धाकर के हियाँ मूतन का पानी नहीं लै सकित आय, बिआहु करब तौ दूर रहा।"



(बाईं) कुमारी मनमोहनी ज़ुतशी, एम० ए०—आप लाहौर जेल में अपनी देश-भक्ति का मूल्य अदा कर रही हैं।

(दाईं) कुमारी कृष्णा नेहरू—आपको जवाहर-सप्ताह के जुलूस में शामिल होने के लिए ५०) जुर्माना या एक मास की सज़ा हुई थी, किन्तु किसी गुमनाम व्यक्ति के जुर्माना जमा करने पर छोड़ दी गईं।

इस परिवर्त्तनशील संसार में क्या ये वाक्य सहन करने योग्य हैं? अगर उसी धाकर ने कहीं अपनी लड़की के विवाह में पाँच-सात हज़ार दे दिए, तो अच्छी तरह बड़े-बड़े २० विश्वा वाले उसके पनाले पर बैठ कर भोजन कर आएँगे।

यदि इस बीसवीं सदी में इतनी अहम्मन्यता और अकड़बाज़ी रही तो शीघ्र ही वह समय आएगा, जब बड़े-बड़े २० विश्वा वाले निम्न विश्वा वालों के यहाँ लड़की की शादी करने के लिए मारे-मारे फिरेंगे।

३—इस समाज में दहेज की प्रथा भी बहुत ही निन्दनीय है। इसी प्रथा ने समस्त कान्यकुब्जों के गौरव को नष्ट कर दिया है। और जब तक यह प्रथा रहेगी, तब तक किसी प्रकार भी इस समाज का उत्थान नहीं हो सकता। समाज का उत्थान तभी हो सकता है, जब यह प्रथा एकदम ठुकरा दी जाय। इसी प्रथा के कारण समाज में जिस व्यक्ति के दो-तीन कन्या हो जाती हैं, वह यही सोचता रहता है कि अब किस प्रकार भविष्य में मेरी मान-मर्यादा रहेगी। क्योंकि दो-तीन लड़कियों का विवाह करने के बाद साधारण स्थिति के मनुष्य की भीख माँगने की दशा हो जाती है।

यदि दहेज तक ही रह जाय तो भी कोई हानि नहीं है। किन्तु इसमें भी एक ठहरौनी की प्रथा अत्यधिक निन्द्य है। यदि किसी कारणवश तय बात में कुछ भी कमी हुई तो वहाँ फिर क्या कहना है, जितने भी उपद्रव हों, कम हैं—गाली-गलौज तो साधारण बात है। यहाँ तक कि जन्म भर उस नव-वधू के लिए चिरायते का काढ़ा समझिए। उस दारुण दुःख से वैधव्य कहीं अच्छा है। इसी

भीषण कुप्रथा के कारण आज भी समाज में असंख्य स्त्रियाँ अविवाहित बैठी हुई हैं, कितनी ही कष्ट भोग कर यमलोक सिधार गईं, और भविष्य में कितनी ही मर जायँगी। किन्तु धन्य है समाज! अब भी तेरी आँखें न खुलीं।

ठहरौनी प्रथा के कारण कितनी ही विवाहिता स्त्रियाँ अपने मायके में विधवाओं की भाँति जीवन व्यतीत कर रही हैं और कितनी अपने सतीत्व को खो चुकी हैं। जब तक इस कुप्रथा का अन्त न हो जायगा, तब तक कितनी ही अबलाओं का दुखमय जीवन व्यतीत होता रहेगा। असंख्य बलिदान होने पर भी अभी इस समाज की आँखें नहीं खुलीं। मैंने स्वयं अनुभव किया है—जिन सज्जनों ने मञ्च पर खड़े होकर इस प्रथा के विरुद्ध भाषण किया है, उन्होंने ही अपने लड़कों की शादी में दस-पन्द्रह सहस्र की रक़म गला दबा कर ली है। अतः समाज-सुधारक को वही बात कहना चाहिए, जिसे वह स्वयं करने को तैयार हो। अन्यथा केवल कोरा उपदेश काम न करेगा और समाज रसातल को चला जायगा।

४—जिस प्रकार घोर अनादर स्त्रियों का इस समाज में होता है, उस प्रकार दूसरे में नहीं। जो समाज प्रकृति की अवहेलना करेगा, वह सदैव दुःख के पञ्जे में फँसा रहेगा। स्त्रियों का हृदय स्वाभाविक कोमल होता है। कोमल प्रकृति वाले को ज़रा सा भी दुर्व्यवहार प्राणान्त कष्ट का अनुभव कराने वाला होता है। यदि अकारण ही किसी को दुःख पहुँचाया जाता है, तो ईश्वर को वह बुरा मालूम होता है।

बड़े-बड़े धनी घरों की हालत और उनके यहाँ का दुर्व्यवहार अत्यधिक कष्टदायक है, जिसे सुन कर कोई भी भद्र पुरुष दुखी हुए बिना नहीं रह सकता। और जिन्हें हर समय उसी का अनुभव करना पड़ता है, ज़रा उसका अनुमान लगाइए, कितनी व्यथा होती होगी।



आगरे के कुछ स्वयंसेवक ताड़ी के वृक्ष काट रहे हैं।

ये लोग स्त्रियों को इतनी हेय दृष्टि से देखते हैं कि प्रायः पुरुषों के लिए दूसरा और स्त्रियों के लिए दूसरा

भोजन बनता है। अच्छा-अच्छा भोजन पुरुष लोग करते हैं और ख़राब, मोटा, शुष्क भोजन स्त्रियाँ करती हैं।

जिस स्त्री के लड़की पैदा हो जाती है, उसे नाना प्रकार के कष्ट दिए जाते हैं। जिसे लड़का उत्पन्न होता है, उसका अत्यधिक आदर करते हैं। पुरुषों के लिए तरह-तरह के खाद्य पदार्थ प्रस्तुत रहते हैं और स्त्रियों के लिए उनका अभाव रहता है। दूध, मलाई, घी, आदि पदार्थ स्त्रियों को कभी भी खाने को नहीं मिलते और पुरुष उन्हीं के हाथों से सर्प की नाईं सुड़क जाते हैं। धन्य है कान्यकुब्ज-हृदय, जो उनके हाथों से खा जाय और वे मुँह ताकती रहें! यदि ऐसी दशा में समाज रसातल को जा रहा है, तो क्या आश्चर्य है! कुछ उनकी आत्मा को आश्वासन भी तो मिलना चाहिए।

दो-चार सज्जन मेरे मिलने वाले हैं, जिनके यहाँ यही दुर्व्यवहार होता है। बल्कि यों कहना चाहिए कि वे लोग उच्च पद पर आसीन होते हुए भी गृहलक्ष्मियों के साथ ऐसा निन्द्य कार्य करते हैं—उनसे चक्की तक चलवाते हैं। यदि आप यह कहें कि वे लोग स्वास्थ्य की दृष्टि से ऐसा करते होंगे, वह भी नहीं। उन लोगों का एकमात्र उद्देश्य स्त्रियों से काम कराना है। वे लोग स्त्रियों का कोई भी मूल्य नहीं समझते।

आए-दिन ऐसी कितनी ही घटनाएँ हुआ करती हैं। कई घटनाओं के देखने का मौक़ा मुझे स्वयं प्राप्त हुआ है और कई का विश्वस्त-सूत्र से पता चला है।

५—खान-पान भी इस समाज का बहुत ही दूषित है। प्रायः इस समाज में खान-पान की प्रथा बहुत ही ढोंगपूर्ण है। बनावटीपन तो इसी समाज के हिस्से में ब्रह्मा के यहाँ से पड़ा है। बाज़ार में जहाँ कोई देखे नहीं, वहाँ पर छिप कर बुरा से बुरा काम करने में ये लोग कोई हानि नहीं समझते। परन्तु जहाँ अपने समाज में गए वहाँ वही छौंक-बघार, ढोंग भरी बातें—"अजी महाराज, मैं तो कहीं जल भी नहीं पीता, खाना तो दूर रहा।"

अनेक लोगों को मैं जानता हूँ, जिनसे संसार का कोई भी भला-बुरा काम नहीं बचा है। प्रायः उनके मिलने-जुलने वाले उनकी आदतों से परिचित भी हैं; परन्तु जब कभी किसी व्यक्ति ने उनसे जलपान के लिए आग्रह किया, तो वे साफ़ नाहीं करके चलते बने।

एक महाशय जगत्-विख्यात हैं। सभी छोटे-बड़े उनसे परिचित हैं। एक दिन मेरे कान्यकुब्ज मित्र ने उनसे फलाहार खाने का अनुरोध किया। उन्होंने साफ़ नाहीं कर दी। अब इससे बढ़ कर ढोंग क्या हो सकता है?

बिना सहभोजता के कभी भी समाज में प्रेम नहीं उत्पन्न हो सकता। सहभोजता से यहाँ पर मेरा मतलब यह नहीं है कि बराबर सबके साथ दाल-चावल का व्यवहार हो जाय। कम से कम पूरी आदि का खाना तो सभी कान्यकुब्जों के साथ होना चाहिए।

सभ्यता के नाते ज़रा गम्भीर विचार कीजिए—जिस समय आप भोजन करते रहते हैं, यदि उस समय आपका कोई भाई आ जाता है तो क्या आपके हृदय में यह भावना नहीं उत्पन्न होती कि उसे भी बैठा कर अपने साथ भोजन करा दें। यदि आपके हृदय में यह भावना नहीं उठती तो आप अपने को हृदयहीन समझिए।

जब तक सहभोजता नहीं होती, तब तक इस जाति का उत्थान कठिन ही नहीं, असम्भव है। जिस दिन यह बन्धन टूट जायगा, उस दिन यह जाति पुनः अपने पद पर आसीन होकर गौरव प्राप्त करेगी। अधिक नहीं, यदि पाँच सौ नवयुवक इन कुप्रथाओं के अन्त करने का निश्चय करलें तो शीघ्र ही इस समाज का उद्धार हो जाय। वे नवयुवक यह समझ लें कि यदि कट्टर समुदाय हमें जाति-बहिष्कृत भी कर देगा तो कोई चिन्ता नहीं, हम अपने समाज में क्रान्ति मचा कर ही छोड़ेंगे।

आज वर्षों से मैं सुनता आता हूँ कि समाज के कुछ प्रमुख व्यक्तियों ने इस ओर ध्यान दिया है और बड़े लम्बे-चौड़े भाषण एवं प्रस्ताव पास हुए हैं; परन्तु कार्य-रूप में परिणत होते मैंने कभी भी नहीं सुना।

मैंने स्वयं अनुभव किया है, कितने ऐसे जातीय लीडर हैं, जिन्होंने समय-समय पर सभा-सोसाइटियों में जाकर ख़ूब ओजस्वी भाषा में सम्पूर्ण कुप्रथाओं को याद किया है; परन्तु जिस समय उनसे काम पड़ा उस समय "हमारे काका जी नहीं मानते, माता जी नहीं मानतीं"—कह कर प्राण बचाए। इसलिए सामाजिक कार्य करने के लिए विशुद्ध हृदय का व्यक्ति होना चाहिए।

अनेक बड़े आदमी इस समाज में ऐसे हैं, जो कि बहुत ही निम्न श्रेणी के थे; परन्तु दो-तीन लड़कों का विवाह करने के बाद वे ख़ासे अच्छे धनी और प्रतिष्ठित

हो गए। यदि यही दशा रही तो निकट-भविष्य में कितनी ही आश्चर्यजनक घटनाएँ हो जायँगी।

अब मेरा नम्र निवेदन उस नवयुवक-समुदाय से है, जोकि कुछ कार्य अपने समाज के लिए करना चाहता है। उन नवयुवकों को चाहिए कि अपनी सम्पूर्ण मान-मर्यादा को ताक़ पर रख, सामाजिक क्षेत्र में आक्रान्ति मचा दें और शीघ्र से शीघ्र इस कलङ्कित जाति का उद्धार कर दें। अन्यथा एक दिन वह आएगा कि इस समाज का रहा-सहा गौरव भी नष्ट हो जायगा।

—हनुमानप्रसाद शर्मा, वैद्यशास्त्री

# वीरोपदेश

[ कविवर पं० रामचरित जी उपाध्याय ]

जब नित्य पाँचों तत्व हैं,
यह जीव भी जब नित्य है!
तो कौन मरता है बता दे?
अज्ञ बन भारत; न तू??

इन पञ्च-भूतों के मिलन का,
जन्म लेना नाम है!
इनके बिखरने को परस्पर,
मृत्यु संज्ञा है मिली!!

तू वीर है, तू धीर है;
क्यों धैर्य तू है छोड़ता?
साहस-सहित कर कर्म को,
भारत! विजय होगी न क्यों?

है शीश ही अवशिष्ट तो भी—
राहु ग्रसता सूर्य को!
तेरे सहायक हैं करोड़ों,
फिर तुझे क्या भीति है?

अपमानपूर्वक विश्व में,
जीना पड़ा तो व्यर्थ है!
सम्मानपूर्वक मृत्यु भी,
है श्लाघ्य वीरों के लिए!!

तू नष्ट हो सकता नहीं,
इस लोक या परलोक में!
यदि कष्ट से है छूटना,
तो दे चुनौती शत्रु को!!

तू ग्राम में, संग्राम में—
आराम में, या धाम में!
कर्तव्य को मत भूलना,
प्रभुता तुझे मिल जायगी!

ज्यों जल जलाता है नहीं,
गीला न करता है अनल!
त्यों लड़ न सकते भीरु हैं,
वर वीर डर सकते नहीं!!

है देह-बल से आत्म-बल—
बलवान, यह स्थिर है जिसे।
मद-मत्त गज उसके लिए,
कृमि-तुल्य है, तृण-तुल्य है!!

जो लात भी खाकर कृपा—
दिखला रहा हो, शत्रु पर!
वह है द्विपद पशु, नर नहीं,
वह नीचता की मूर्ति है!!

# स्मृति-कुञ्ज

[ लेखक—'एक निर्वासित ग्रेजुएट' ]

नायक और नायिका के पत्रों के रूप में यह एक दुःखान्त कहानी है। प्रणय-पथ में निराशा के मार्मिक प्रतिघातों से उत्पन्न मानव-हृदय में जो-जो कल्पनाएँ उठती हैं और उठ-उठ कर चिन्ता-लोक में अस्फुट साम्राज्य में विलीन हो जाती हैं, वे इस पुस्तक में भली-भाँति व्यक्त की गई हैं। हृदय के अन्तःप्रदेश में प्रणय का उद्भव, उसका विकाश और उसकी अविरत आराधना की अनन्त तथा अविच्छिन्न साधना में मनुष्य कहाँ तक अपने जीवन के सारे सुखों की आहुति कर सकता है, ये बातें इस पुस्तक में एक अत्यन्त रोचक और चित्ताकर्षक रूप से वर्णन की गई हैं। आशा-निराशा, सुख-दुख, साधन-उत्सर्ग एवं उच्चतम आराधना का सात्विक चित्र पुस्तक पढ़ते ही कल्पना की सजीव प्रतिमा में चारों ओर दीख पड़ने लगता है। इस पुस्तक में व्यक्त वाणी की अनुपम विलीनता एवं अव्यक्त स्वरों के उच्चतम सङ्गीत का एक हृदयग्राही मिश्रण है। छपाई-सफ़ाई दर्शनीय हुई है। तिरङ्गा आर्ट पेपर का Protecting cover भी दिया गया है। सुन्दर सजिल्द पुस्तक का मूल्य केवल ३) स्थायी ग्राहकों से २)

**☞ व्यवस्थापिका 'चाँद' कार्यालय, इलाहाबाद**



# बाल मनोरञ्जन



## गुरु जी

गुरु जी के दिन बड़े ऐश-जैश से व्यतीत होते थे। उन्हें किसी बात की चिन्ता थी, न फ़िक्र। उनके पाँच चेलों के काम अलग-अलग बँटे थे। नटखटसिंह को नित्य नदी से पानी भरना तथा जङ्गल से लकड़ी तोड़ कर लाना पड़ता था। मूर्खराज का सब समय अनेक प्रकार के भोजन पकाने में बीतता था। बेवक़ूफ़सिंह नित्य प्रातःकाल अपने गुरु की पूजा के लिए जङ्गल से फूल तोड़ कर लाता था। गुरु जी के पास एक गाय भी थी। गाय का दूध दुहना, उसके लिए घास काट कर लाना सिड़ी शर्मा के मत्थे था। भकुआ भगत नित्य कुटी को झाड़ता-बुहारता तथा गुरु जी के साथ सदा रह कर उनकी सेवा करता था।

गुरु जी बड़े आरामतलब थे; उन्हें खाने के सिवा कोई अन्य काम नहीं था। एक दिन एक ऐसी घटना घटी कि गुरु जी की गाय दूर तक चरने के लिए चली गई और शाम तक चर कर नहीं लौटी। दूसरे दिन सिड़ी शर्मा उसे खोजने के लिए आस-पास के गाँवों में गया; किन्तु उसका प्रयास निष्फल हुआ। वह बहुत थक गया था; पर तो भी प्रसन्न-चित्त देख पड़ता था। वह गुरु जी से कहने लगा—महाशय, जब मुझे गाय नहीं मिली तो मैं निराश हो लौटा आ रहा था। मैं एक झील के किनारे पहुँचा, जहाँ चार-पाँच घोड़ियाँ घास चर रही थीं। वहाँ पर मैंने कई छोटे-छोटे घोड़ों के बच्चों को झाड़ियों में छिपे पाया। एक चरवाहा भी वहीं था। उससे पूछने पर मालूम हुआ कि जो उन बच्चों को ख़रीदना चाहेगा उसकी पीठ पर तीन डण्डे मूल्य के रूप में बजेंगे और तब उसे किसी एक बच्चे को पकड़ कर ले जाना होगा।

गुरु जी यह सुन बड़े प्रसन्न हुए। केवल तीन ही डण्डे खाने से उन्हें घोड़े का एक बच्चा मिल रहा था। गुरु जी ने तुरत ही भकुआ भगत तथा सिड़ी शर्मा को तीन डण्डे खाकर किसी एक बच्चे को पकड़ लाने की आज्ञा दी।

वह चरवाहा इन लोगों को आते देख तथा इनकी मूर्खता पर भीतर ही भीतर ख़ूब हँस रहा था। वह नहीं समझता था कि दुनिया में इस तरह के भी लोग हैं, जो खरहे और घोड़े के बच्चे को नहीं पहचान सकते।

चरवाहे ने दोनों की पीठ पर तीन-तीन डण्डे लगाए और झाड़ियों की ओर सङ्केत करते हुए कहा—देखो उन बच्चों में से किसी एक को भी पकड़ लो तो मैं तुम्हें वीर समझूँगा।

खरहे दौड़ने में प्रसिद्ध ही हैं। इन दोनों को आते देख वे सब के सब दौड़ पड़े। ये लोग भी पीछे-पीछे दौड़ने लगे। ये लोग सीधे ही दौड़ना जानते थे। कभी पेड़ों से टकराते; कभी झाड़ियों से होकर दौड़ते; कभी घुटने भर पानी में भी छप-छप करते; किन्तु खरहे दूर निकल गए थे। उनको पकड़ना इनके लिए असम्भव-सा प्रतीत होने लगा। हताश हो एक पेड़ के नीचे ये दोनों बैठ गए।

इन लोगों ने मूर्खता का हद कर दिया। इनके कपड़े फट गए थे; पैरों से ख़ून बह रहा था। यहाँ तक

कि एक डग भी चलना मुश्किल हो गया। किसी तरह कुटी में पहुँचे और सारी कथा कह सुनाई। नटखटसिंह, मूर्खराज तथा बेवक़ूफ़सिंह ने इनकी सेवा-शुश्रूषा की और कई दिनों उपरान्त इनकी तबीयत दुरुस्त हुई। किन्तु अभी तक इन मूर्खों को नहीं मालूम हुआ, वे खरहे थे या घोड़े के बच्चे।

गुरु जी ने कहा—मैं अब बूढ़ा हुआ। वह बच्चा जब छोटेपन में इतना तेज़ था तो न जाने बड़े होने पर कैसा होता। अच्छा हुआ वह नहीं पकड़ा गया; क्योंकि उतने तेज़ घोड़े की आवश्यकता मुझे नहीं थी।

( क्रमशः )

—नरेशप्रसाद बख़्शी

* * *

## पीठ-पीछे किसी की निन्दा न करो

भारतेन्दु बाबू हरिश्चन्द्र जी हिन्दी के बहुत प्रसिद्ध लेखक और कवि हो गए हैं। जिन लोगों ने हिन्दी को बनाया और सँभाला है, उनमें बाबू साहब का स्थान बहुत ऊँचा समझा जाता है। हिन्दी-भाषा की जो आज इतनी उन्नति दिखलाई देती है, इसका एक बहुत बड़ा कारण बाबू साहब का वह घोर परिश्रम भी है, जो उन्होंने पचास-साठ बरस पहले हिन्दी की उन्नति करने के लिए किया था।

बाबू साहब काशी के रहने वाले थे। वह एक बहुत बड़े धनवान के बेटे थे। पिता का देहान्त होने पर उन्हें लाखों रुपए की सम्पत्ति मिली थी परन्तु उन्होंने वह सम्पत्ति थोड़े ही दिनों में साफ़ कर डाली। उसका एक बहुत बड़ा भाग उन्होंने हिन्दी का प्रचार करने और अख़बार तथा पुस्तकें छपाने में ख़र्च किया था। वह हिन्दी के लेखकों और कवियों का बड़ा आदर करते थे। सदा हिन्दी-सेवा करने की धुन में मस्त रहते थे। उनके इन गुणों पर ही रीझ कर उन्हें, उनके मित्रों ने 'भारतेन्दु' की पदवी दे डाली थी। आज बाबू साहब संसार में नहीं हैं, परन्तु हिन्दी-प्रेमी 'भारतेन्दु बाबू' के नाम से ही उन्हें पहचान जाते हैं।

जब बाबू साहब की सब सम्पत्ति साफ़ हो गई, तब उन्हें बड़ा कष्ट होने लगा। बीसों बार उन्हें अपने मित्रों से दस-दस, पाँच-पाँच रुपए उधार लेने पड़ते थे। पटने के महाराज कुमार बाबू रामदीनसिंह, बाबू साहब के बड़े ही सहायक थे। वह भी हिन्दी के नामी सेवक थे। उन्होंने हिन्दी की बहुत सी पुस्तकें अपने छापेख़ाने में छापी थीं। भारतेन्दु बाबू की सभी पुस्तकें रामदीनसिंह जी ने प्रकाशित की थीं।

एक बार रामदीनसिंह जी के पास स्कूलों के एक डिपुटी इन्स्पेक्टर साहब पहुँचे। यह साहब भारतेन्दु बाबू के मित्रों में से थे, इनसे बाबू साहब ने कुछ रुपए भी उधार लिए थे। यह रुपए बाबू साहब अब तक नहीं चुका सके थे।

बातों ही बातों में भारतेन्दु बाबू का ज़िक्र आया। इन्स्पेक्टर साहब अपने रुपयों की बात लेकर बाबू साहब की निन्दा करने लगे। यह बात रामदीनसिंह जी को बहुत बुरी लगी। उन्होंने इन्स्पेक्टर साहब से कहा—देखिए मिस्टर, भारतेन्दु बाबू लाख ग़रीब हो गए हैं, पर हैं वह भले आदमी। आपको इस तरह उनकी निन्दा न करनी चाहिए।

इन्स्पेक्टर साहब हँस कर बोले—अख़्ख़ाह! भारतेन्दु जी की बुराई सुन कर आप नाराज़ होते हैं। क्या मैं झूठ कहता हूँ? अच्छा, आपको बुरा लगता है, तो आप मेरे रुपए दे दीजिए।

रामदीनसिंह जी भीतर चले गए। पाँच मिनट बाद ही वह लौट आए और इन्स्पेक्टर साहब के सामने रुपयों की गिन्नी रख कर बोले—यह लीजिए, आप अपने रुपए। पर मेरी एक बात याद रखिए, वह यह कि पीठ-पीछे किसी की निन्दा करना ठीक नहीं। यह भले आदमियों का काम नहीं है।

इन्स्पेक्टर साहब अपना-सा मुँह लेकर चले गए।

—ज़हूरबख़्श 'हिन्दी-कोविद'

# दिल की आग उर्फ़ दिल-जले की आह

[ "पागल" ]

## पाँचवाँ खण्ड

८



वस्तु जब हाथ से निकल जाती है, तभी उसके वास्तविक गुण दिखाई पड़ते हैं। इसीलिए जब तक तारा मेरे निकट रही, मैं उसे पहचान न सका, उसके मूल्य को जान न सका। मैं सदा यही समझता रहा कि मैंने उसे पाला है। इसी के नाते मैं उसका रक्षक और शुभचिन्तक हूँ। मगर मैं कभी भी यह न सोच सका कि मेरी सहानुभूति और परोपकार के विचार किसके सहारे इतनी तत्परता से दौड़ रहे हैं। अगर तारा अब भी मेरे पास होती तो शायद मैं योंही अपने दिमाग़ के भुलावे में पड़ा रहता, जिसके फेर में पड़ कर तारा के हृदय को देखना तो अलग रहा, मैं स्वयं अपने ही हृदय की थाह न पाता। मगर उसके एकाएक लापता हो जाने से मेरी बेचैनी मेरे दिमाग़ी भ्रम की आड़ में छिपाए न छिप सकी। इसकी आँच की लपट में मैंने अपने हृदय की छटपटाहट स्पष्ट रूप से देखा और जाना कि यह कमबख़्त दिल तो चुपके-चुपके उसको न जाने कब से पूज रहा है और उसका पता भी मिला तो हाय! कब, जब वही मुझे छोड़ कर चली गई?

क्यों गई? दिमाग़, जिस पर मुझे घमण्ड था, जिसके बल पर मैं एक से एक बढ़ कर पुस्तकें लिखता था, वह इस ज़रा सी बात का रहस्य मुझे क्या बताता, जब वह ख़ुद ही इसको ठीक समझ नहीं पाता था। मगर दिल, जिसका मैं सदा अनादर करता आया, जिसकी बात कभी सुनने और समझने को मैं स्वप्न में भी अवकाश नहीं देता था, वही अब अवसर पाकर अपनी मर्मभेदी चुटकियों से मुझसे अपनी कसर निकालते हुए इस भेद पर यों प्रकाश डालने लगा—"क्यों जी दिमाग़ के पुतले, अब क्यों नहीं अपने दिमाग़ से कहते कि वह अपने ज्ञान की व्याख्याओं और विवेक की आलोचनाओं से आपका दुःख हरे? कहाँ गई वह आपकी अनोखी समझ, जो हर बात में अपनी टाँग अड़ाती थी और जिसके आगे आपने कभी भी मेरी सुधि नहीं ली? अगर ली होती तो तारा आपके शुष्क व्यवहारों से कदापि ऊब कर न भागती और न उसके वियोग में आपकी यह दुर्दशा ही होती। वह क्यों भागी, इसके उत्तर में मैं पूछता हूँ कि जिस समय आपने आधी रात को उसे अलिन्द के कमरे में देखा था, तब आप क्यों भागे थे? दिमाग़ के फुसलाने में पड़ कर समझने को तो आप समझे कि मैं तारा और अलिन्द को आपस में प्रेम करने के निमित्त निर्विघ्न अवसर देने के लिए चला गया। अगर केवल यही बात होती तो उसी क्षण भागने की क्या आवश्यकता थी? न दो-चार दिन सही तो कम से कम सुबह तक तो चैन से आराम करके जाते! क्यों नहीं ठहर सके, इसको दिमाग़ से नहीं मेरी जलन से पूछते, तब तारा के भागने का कारण भी इस समय आप ही समझ में आ जाता।" दिल की ये बातें सीधे दिल में लग कर मुझे और बेचैन करने लगीं।

तो तारा भी क्या सचमुच जल कर भागी है? मैंने तो कभी उसका अनादर नहीं किया। मेरे व्यवहारों में सदा आदर की मात्रा रहा करती थी। इसी समय दिल ने फिर ताना कसा—"जी हाँ, तभी तो वह आपके आदर-सत्कार से ऊब उठी। अजी हज़रत, जो दिल के आदर के भूखे हैं उन्हें दिमाग़ के आदर से सन्तोष कब हो सकता है? इसमें वह मिठास और वह आकर्षण कहाँ, जो मेरे व्यवहारों में है। ये लाख उत्तम और कोमल होने पर भी बिना मेरे हाथ लगाए सूखे-रूखे और फीके ही रहेंगे।" आह! तो क्या तारा मेरे सत्कारों की नहीं, मेरे प्रेम की भूखी थी? यह प्रश्न उठते ही मेरी आत्मा एकाएक चौंक उठी।

मगर उसके जलने का कारण? जहानारा के पत्र ने कहा कि इसकी आँच मेरे फटे हुए टुकड़ों में देखो। किस प्रचण्ड वेदना से यह फाड़े गए हैं। निस्सन्देह इसके फाड़ने वाले का हृदय इसके पढ़ते ही ऐसा ही विदीर्ण हो गया होगा। तब तो यह सारी आफ़त इसी पत्र की ढाई हुई है। यह विचार आते ही एकबारगी सर से पाँव तक आग लग गई। और मैंने क्रोध में उस अनर्थकारी पत्र को स्वयं ही टुकड़े-टुकड़े कर डाला। बाद को ख़याल आया कि मुझे पराया ख़त फाड़ने का कोई अधिकार न था। इसलिए मैंने फिर उन टुकड़ों को एक एक से मिला कर एक दूसरे काग़ज़ पर जोड़ा। बस रहस्य खुल गया। मेरे रोम-रोम तक उस समय मानो छाती फाड़ कर यह चिल्लाने के लिए छटपटाने लगे कि अरी तारा, यह पत्र मेरा नहीं है, नहीं है, नहीं है। मगर हाय! इसको सुनने के लिए वहाँ तारा कहाँ थी?

कई दिनों तक मैं अपने मकान में बन्द रहा। किसी से मिलना-जुलना, बोलना-चालना तनिक अच्छा नहीं मालूम होता था। नौकरों तक से मैं मुँह चुराता था। माता जी से भी भागा-भागा फिरता था। किसी को कुछ कहने या सुनने का कभी अवकाश नहीं देता था। एकान्त में पड़े-पड़े पागलों की भाँति कभी बड़बड़ाता था तो कभी दीवानों की तरह सर धुनता था। न जहानारा की लड़की ढूँढ़ने की सुधि थी और न अलिन्द ही के लिए कोई फ़िक्र थी। दिमाग़ में बस तारा ही तारा थी। अन्त में मैं अपनी दशा से ख़ुद ही घबड़ा उठा। एक-एक क्षण काटना मुशकिल हो गया। तब मैंने दिल को बहलाने के लिए देश में भ्रमण करने की ठानी।

कई महीने तक मैं लगातार इधर-उधर घूमता रहा। कहीं दिल को चैन न मिला। दो-चार दिन से अधिक कहीं भी ठहर नहीं पाता था। अन्त में मैं भटकता-भटकता एक छोटी-मोटी रियासत में पहुँचा, जिसका नाम और ठिकाना बताना कई कारणों से मैं उचित नहीं समझता। मैं जा रहा था किसी और जगह। मगर रास्ते में एक छोटे से स्टेशन पर पोएण्टस-मैन की ग़लती से इञ्जन का पहिया पटरी से उतर गया। यात्रियों के सौभाग्य से कोई दुर्घटना नहीं हुई, मगर गाड़ी कई घण्टे तक वहीं रुकी रही। नगर स्टेशन से नज़दीक ही जान पड़ा। जी में आया, चलो जब तक इसी को देखें। अपना असबाब स्टेशन के चौकीदार के सुपुर्द करके मैं शहर घूमने चला। अभी मैं शहर के बाहर ही था कि एक सवार साहबी पोशाक में अपना घोड़ा खेतों पर बेतहाशा दौड़ाए हुए चला आ रहा है। उसके रास्ते में एक छोटा सा नाला था और थोड़ी दूर हट कर उस पर पुल भी था। मगर उसने पुल की तरफ़ अपना घोड़ा नहीं मोड़ा, बल्कि उसी सीध में नाले के पास आकर उसे एकदम फँदा देना चाहा। घोड़ा तो पार हो गया। मगर सवार उस वक़्त अपना आसन ठीक सम्हाल न सका। वह मुँह के बल नीचे आ गया।

मैंने दौड़ कर उसे ज़मीन पर से उठाया और अपने डॉक्टरी स्वभाव के अनुसार जो कुछ उसकी सहायता ऐसे समय की जा सकती थी, मैं करने लगा। वह गोरे रङ्ग, दोहरे बदन और अधेड़ अवस्था का था। हाथ-पैर बहुत मेहनती नहीं थे। चेहरा भरा हुआ दबङ्ग और गम्भीर था। दाढ़ी-मूँछ सफाचट थी, आँखें बन्द थीं। मुँह से ख़ून निकल रहा था। जब मैं उसका सर और मुँह उसी नाले के पानी से अच्छी तरह से धो चुका, तब उसने आँखें खोल कर मुझे ग़ौर से देखा और कराहता हुआ बड़ी मुशकिलों से अङ्गरेज़ी में बोला—आप डॉक्टर हैं?

मैंने सर हिला कर उत्तर दिया हाँ, और उसकी बुद्धिमानी पर कुछ चकित भी हुआ।

"यहाँ हाल में आए हैं?"

"अभी सीधे स्टेशन से चला आ रहा हूँ।"

"किसके यहाँ जायँगे?"

"किसी के यहाँ भी नहीं। अभी घूम-फिर कर लौट जाऊँगा।"

"अच्छा तो आपको मेरे यहाँ ठहरना होगा। मुझे आपकी मदद की ज़रूरत है। जब तक मैं ख़ुद अपनी देख-रेख करने के योग्य न हो जाऊँ, आपको मेरे साथ रहना पड़ेगा।"

"क्या यहाँ और कोई डॉक्टर नहीं है?"

"हाँ, हैं एकाध। मगर मैं यहाँ वालों पर भरोसा नहीं करता; क्योंकि मैं भी डॉक्टर हूँ। मेरे बराबर किसी की चलती नहीं है। उन लोगों का फ़ायदा तो मुझे बीमार ही रखने में होगा।"

इतनी बातें उसने रुक-रुक कर लड़खड़ाते हुए बड़ी मुश्किलों से कीं। क्योंकि उसके नीचे के जबड़े में सख़्त चोट आई थी। कोई दाँत टूट कर बाहर नहीं निकला था। फिर भी मुझे अनुमान था कि उसके दो-चार दाँत ज़रूर बेकार हो गए होंगे, जिनको मुझे उखाड़ना पड़ेगा। मगर इतनी तकलीफ़ में भी उसकी बातों से उसके मिज़ाज का हाल मुझसे छिपा न रह सका। आदमी हद दर्जे का शक्की, होशियार और घमण्डी मालूम हुआ। उसकी बातों में अनुरोध की तनिक भी मात्रा न थी। बल्कि हुकूमत ही हुकूमत की झलक थी। उसने मेरी सेवा के लिए कुछ धन्यवाद भी नहीं दिया। एक छोटी जगह के डॉक्टर में इतना घमण्ड मुझे खटका। क्योंकि चाहे वह कितना ही पैदा क्यों न करे, फिर भी उसकी आमदनी तीन-चार सौ रुपए मासिक से अधिक नहीं हो सकती। इतनी ही आय पर हुकूमत का यह नशा? ताज्जुब हुआ! जब उससे और मुझसे बातें हो रही थीं, तभी दो-चार आदमी वहाँ और जुट गए थे। वे लोग उसे पहचानते थे और बहुत ही डर और अदब के साथ उससे पेश आए। इन लोगों की सहायता से मैं उसे उसके मकान पर ले गया। क्योंकि उसका बदन धूस जाने और घुटनों में सख़्त चोट आने से वह ख़ुद उठ-बैठ नहीं सकता था।

उसका मकान सरकारी अस्पताल से मिला हुआ था। मैंने पहुँचते ही "कोकेन" का "इन्जेक्शन" देकर उसके कई चोटीले दाँत उखाड़े। क्योंकि मैं जानता था कि थोड़ी देर में उसके मसूड़े सूज कर उसका मुँह खुलने न देंगे। इसके गिरने का हाल इधर-उधर फैल चुका था। कुछ लोग उसको देखने के लिए भी आए। मगर किसी में मैंने आत्मीयता और सच्ची सहानुभूति का भाव नहीं पाया। अन्त में एक साहब एक शानदार जोड़ी पर आए। इनके पहुँचते ही वहाँ सन्नाटा-सा हो गया। अस्पताल के कर्मचारीगण, जो मेरे साथ उस डॉक्टर की देख-रेख में लगे हुए थे, उनकी अगवानी के लिए कमरे से बाहर निकल आए और उन्हें ज़मीन तक झुक-झुक कर सलाम करके अदब से दूर खड़े हो गए। उस वक्त मैंने जाना कि आने वालों में यही सब से बड़ा आदमी है। इतने में डॉक्टर साहब का बूढ़ा अर्दली, जो अपनी ख़ुश-मिज़ाजी और मिलनसारी के कारण मुझसे वहाँ सभों से ज़्यादा बातचीत करने लगा था, मेरे कान के पास चुपके से बोला—यह मैनेजर साहब हैं। रियासत के यही मालिक हैं।

मैनेजर साहब ने डॉक्टर के लिए हद दर्जे की हमदर्दी दिखलाई। वह इसकी हालत देख कर इतने रंजीदा हुए जितना उसके सगे बाप, भाई या लड़का भी न होता। वह अपने रंज में इतने डूबे कि उन्हें मेरी बाबत भी किसी से पूछने की सुधि न रही। डॉक्टर साहब के मुँह का भीतरी हिस्सा बहुत-कुछ सूज चुका था। उनके बोलने में पहिले से अब और भी अधिक कठिनाई होने लगी। अस्तु, किसी तरह रुक-रुक कर घण्टों में उन्होंने उनसे अपना हाल कहा। उसे सुनते ही मैनेजर साहब आग हो गए और दाँत पीस कर बोले—कोई है? फ़ौरन घोड़े को गोली मार दो।

इस नादिरशाही हुकुम के सुनने वाले सर्द होकर रह गए। मैनेजर साहब का एक सिपाही, जो उनकी गाड़ी के कोच-बक्स पर बैठ कर आया था, आगे बढ़ा और "बहुत अच्छा सरकार" कह कर चला गया। मुझसे अब रहा न गया। इतना ख़ूबसूरत और जीवट का जानवर, जो लगभग हज़ार रुपए से कम का न था, उसके इस तरह बेक़सूर मारे जाने का हुकुम मैं सुन न सका। तिलमिला कर मैंने उसकी रक्षा में जो कुछ कहते बना कहा, मगर उत्तर में मैनेजर साहब मुझे तीखी दृष्टि से देख कर बोले—"आप कौन हैं, आप से मतलब?" फिर भी मैं चुप न रह सका। घोड़े को बेक़सूर साबित करने के लिए जिस तरह से दुर्घटना हुई थी, मैंने कह सुनाई। मगर उनका हृदय न पसीजा। इतने में अस्पताल के हाते से लगातार दो फ़ायर और घोड़े की चीख़ एक धमाके की आवाज़ के साथ सुनाई दी। मैं अपना कलेजा मसोस कर रह गया।

इस घटना ने मेरे दिमाग़ में एक खलबली सी मचा दी। मैं दुनिया देखे हुए था। मैं समझ गया कि घोड़ा रियासत का था और वह बेचारा अपने क़सूर के लिए नहीं, बल्कि डॉक्टर की ख़ुशामद में मारा गया। डॉक्टर भी ऐसी ख़ुशामदों का आदी है, इसीलिए उसने इस हुकुम पर ज़रा भी आनाकानी नहीं की, बल्कि गर्वित सा जान पड़ा। कोई न कोई बेढब रहस्य अवश्य है, जिसके बल पर सारी रियासत इसके चङ्गुल में है। और तभी इसका स्वभाव भी इतना अहङ्कारी हो रहा है।

ग्यारह बजे रात तक डॉक्टर को देखने के लिए मैनेजर साहब तीन दफ़े आए। इससे मेरा विचार सत्य प्रतीत होता गया। इस बीच में मैनेजर को मालूम हो गया कि मैं कौन हूँ और किस तरह मेरा यहाँ आना हुआ।

डॉक्टर के मसूड़ों में "कोकेन" का असर जब कम हुआ, तब चोट ने अपने दर्द की तीव्रता दिखानी शुरू की। रात के बारह बजते-बजते मारे बेचैनी के उसकी बुरी हालत हो गई। तब मैंने उसे "मारफ़िया" का इन्जेक्शन देकर बेहोश कर दिया, और बग़ल के कमरे में एक आरामकुर्सी डलवा कर बैठ गया। मेरे हृदय में तो मैनेजर और डॉक्टर के लिए केवल घृणा ही घृणा थी, फिर भी औपन्यासिक होने के कारण इन दोनों के रहस्यपूर्ण सम्बन्ध की कुछ थाह पाने के लिए मेरा दिल बेचैन था। और ख़ासकर इसी उत्सुकता में पड़ कर मैं उस रात को ठहर गया, वरना वहाँ के रूखे व्यवहार और न्यारेपन से तो तबीयत ऐसी खट्टी हो गई थी कि मैं तुरन्त लौट चलने के लिए सोच रहा था।

मगर थाह किस तरह मिले? इसके लिए मैंने डॉक्टर के उस पुराने और हँसमुख अर्दली को ताका, जो मुझसे ज़्यादा बातचीत करता था और जिसको मैंने अपने हेलमेल से बहुत-कुछ अपना भी लिया था। फिर भी क़ाज़ी के घर के चूहे भी सयाने होते हैं। इसलिए वह मेरे चक्करदार प्रश्नों में न फँसा। तब मैंने उससे कहा कि यह जाड़े की रात अकेले अँगीठी के बल पर न कटेगी। और डॉक्टर साहब की देख-रेख के लिए रात भर जगना ज़रूरी है, इसलिए ख़ानसामा से कहो कि एक बोतल 'ह्विस्की' को दे जाए। और तुम भी मेरे साथ बैठो, ताकि बातचीत में वक़्त कटता जाए।

पहिले कुछ अदब के कारण उसने मेरे सामने शराब पीने से आना-कानी की। मगर मैंने ज़िद करके उसे दो पेग पिला ही दिए। फिर तो वह माँग-माँग कर ख़ुद ही पीने लगा। जब सरूर गठा और उसकी ज़बान में फिसलन आई, तब मैंने भेद टटोलना शुरू किया।

"क्यों जी, यहाँ की बोली कुछ अजब ढङ्ग की है, तुम इतनी साफ़ हिन्दी कैसे बोल लेते हो?"

"हुज़ूर, डॉक्टर साहब के साथ मेरा अक्सर कलकत्ते आना-जाना होता है, इसी से मेरी बोली साफ़ है। इनके बाल-बच्चे वहीं रहते हैं। यहाँ तो साल भर में दस-पन्द्रह दिन के लिए कभी आ जाते हैं और कभी वह भी नहीं।"

"घोड़ा तो उस्ताद नाहक़ मारा गया। बड़ा ख़ूबसूरत था।"

"हाँ हुज़ूर, ख़ास राजा साहब के लिए तेरह सौ रुपए पर काठियावाड़ से अभी हाल ही में आया था। उसके तेहे का यहाँ कोई जानवर था नहीं। ख़ैर! वह तो जानवर था, यहाँ मैनेजर साहब आदमी भी मरवा दें तो कोई कुछ चूँ करने वाला नहीं है।"

"क्यों, राजा साहब का डर इनको नहीं है?"

"राजा साहब का डर? भली कही। वह ख़ुद इनके आगे भीगी बिल्ली बने रहते हैं। उस पर ठहरे वह इनके छोटे भाई। भला उनकी मजाल क्या कि वह इनसे कुछ चूँ करें। कर्ता-धर्ता सब यही हैं। वह तो बस खिलौना हैं, हुज़ूर खिलौना। ज़रा एक घूँट और दीजिए।"

"हाँ लो, मगर बड़ा भाई मैनेजर और छोटा भाई राजा, यह तो ताज्जुब की बात है। राजा तो हमेशा बड़ा लड़का होता है।"

"आहा! आप नहीं जानते। ये दो दोनों भाई राजा के लड़के थोड़े हैं? बड़ी रानी से मैनेजर ने अपने छोटे भाई को गोद बिठलवा दिया। बस वह राजा हो गए।"

"बड़ी रानी क्या मैनेजर साहब की कोई रिश्तेदार थीं?"

"नहीं, रिश्तेदारी-फ़िश्तेदारी कुछ नहीं है। मगर क्या कीजिएगा पूछ कर। आहाहाहा! बड़े लोगों की बातें निराली होती हैं हुज़ूर।" अब तो मेरे कान खड़े हुए, मगर अब भी वह बातें ज़रा सम्हाल कर करता था। आदमी गहरा पीने वाला था, इसलिए मैंने उसकी ख़ुराक और बढ़ाई। तब जाकर उसकी ज़बान क़ाबू से बाहर हुई, और उसकी बातों में नशे की बहक आई। बहुत सी इधर-उधर की पूछपाछ करने पर उसकी उखड़ी-उखड़ी नशीली बातों में यह भेद मिला कि डॉक्टर साहब और मैनेजर साहब की कहीं की लड़कपन की दोस्ती थी। जब डॉक्टर साहब यहाँ रियासत में नौकर हुए तो उन्होंने अपने मित्र को बुलवा कर ड्योढ़ी-अफ़सर करा दिया। इसी बीच में बड़े राजा का देहान्त हो गया और ड्योढ़ी-अफ़सर धीरे-धीरे ड्योढ़ी के भीतर पहुँचने लगे।

यहाँ आने के पहिले ही इनकी बीबी मर चुकी थी। और यहाँ आकर इन्हें फिर शादी करने की ज़रूरत क्या थी? बड़ी रानी इनके चङ्गुल में फँस ही चुकी थीं। ऐसे मामलों में बिना किसी डॉक्टर के मिलाए अक्सर काम नहीं चलता। इसलिए डॉक्टर साहब की भी बन आई। ख़ूब गहरी रक़म कटने लगी। और इधर ड्योढ़ी-अफ़सर रूट मैनेजर साहब हो गए और अपने देश जाकर वहाँ से वह अपने छोटे भाई को भी ले आए, जिसकी उम्र उस समय लगभग दस वर्ष की रही होगी। उसको बड़ी रानी ने सहर्ष गोद बिठाल लिया। वही आजकल राजा हैं। जब से ये बालिग़ हुए हैं, तब से बड़ी रानी की पूछ-ताछ कम हो गई और वह भी अब अधिकतर काशी में रहती हैं।

इससे अधिक उस अर्दली को और कुछ मालूम न था। मगर इतने से मुझे सन्तोष न हुआ; क्योंकि विधवा रानी से सम्बन्ध शिथिल हो जाने के बाद मैनेजर साहब ख़ुद सर्वाधिकारी होकर भी ऐसे मूर्ख न थे कि डॉक्टर को अपने रास्ते से अब तक न हटा देते।

सुबह को डॉक्टर साहब की चोटों की सूजन में कुछ कमी ज़रूर थी, मगर दर्द में तेज़ी ज्यों की त्यों बनी रही। चोट अपना प्रभाव पहिले दिन से ज़्यादा दूसरे दिन दिखलाती ही है। इसलिए दोपहर को उन्हें फिर बेहोश रखना पड़ा। इतने में मैनेजर साहब बेतहाशा मोटर दौड़ाए हुए बदहवास पहुँचे।

"कहिए, कहिए, डॉक्टर साहब कैसे हैं?"

"अच्छे हैं। मगर अभी बेहोश हैं।"

"बेहोश हैं? क्या उन्हें आप फ़ौरन होश में ला सकते हैं?"

"शाम के पहिले वह किसी तरह भी होश में नहीं आ सकते।"

"हाय! ग़ज़ब हो गया? राजा साहब को एकाएक फिर मौत का दौरा आ गया। क्या करूँ?"

"मौत का दौरा?"

"हाँ, उन्हें हर दूसरे-तीसरे महीने आ जाया करता है। इसकी दवा सिर्फ़ डॉक्टर साहब ही जानते हैं और दूसरा कोई नहीं।"

मैं 'मौत के दौरे' का नाम सुन कर दिल में चकित हुआ। क्योंकि इस बीमारी का नाम मैंने किसी भी डॉक्टरी किताब में नहीं देखा था। मैं समझ गया कि डॉक्टर ने अपनी चालाकी से, मैनेजर पर अपनी धाक जमाए रखने के लिए किसी बीमारी का यह नाम ख़ुद रख कर उन्हें डरा रक्खा है।

"अच्छा तो शाम तक सब्र कीजिए।"

"हाय! हाय! शाम तक वह बिना दवा के बचें तब तो। ......आप बिलकुल परदेशी हैं? क्या यहाँ किसी को भी नहीं जानते?"

"हाँ, मगर क्यों?"

"योंही। हाँ, क्या आप शाम तक राजा साहब को मौत के मुँह से बचाए रख सकते हैं?"

"बिना मरीज़ देखे पहिले कैसे कह दूँ? इस मर्ज़ का भला कोई पुराना नुस्ख़ा है?"

"नहीं, डॉक्टर साहब ऐसे ज़िद्दी हैं कि राजा साहब के लिए कभी भी कोई नुस्ख़ा नहीं लिखते और न उनके लिए कोई दवा कम्पाउण्डर से बनवाते हैं। हाय! क्या करूँ? अच्छा आप ही चलिए, किसी तरह डॉक्टर साहब के होश आने तक राजा साहब को ज़िन्दा रखिए। नहीं बड़ा ग़ज़ब होगा।"

राजभवन कोई क़िला या महल की तरह नहीं था। बल्कि पुराने ज़माने का एक बहुत बड़ा सा मकान था। मज़बूती और मकानियत काफ़ी थी। मगर देखने में भद्दा था। उसके चारों तरफ़ अस्तबल, मोटरख़ाना और नौकरों के रहने की जगह थी। राजा साहब की हालत देख कर मैं बहुत घबड़ाया। सचमुच उनकी दशा मौत के पञ्जे में तड़पते हुए मरीज़ की सी थी। हाथ-पैर ऐंठ रहे थे, मुँह से फेन निकलता था, पेट में आग सी जल रही थी और हद दर्जे का दर्द था। मर्ज़ कुछ समझ में नहीं आया था। लक्षण से मुझे विष का प्रभाव ऐसा जान पड़ा। मगर यह बात सोचकर कि उन्हें इस तरह का दौरा हर दूसरे-तीसरे महीने आता है, विष का विचार अशुद्ध प्रतीत होता था।

राजा साहब देखने में सुबुक-सुन्दर और सुडौल थे। मगर सूरत बिलकुल ज़नानी थी। चेहरे पर सिवाय भवों के एक भी बाल न था। उस्तरे की सफ़ाई के कारण नहीं, बल्कि प्रकृति ने ही उन्हें ऐसा हमेशा के लिए बनाया था। मगर शौक़ उन्हें मूँछों का ज़रूर था। क्योंकि डॉक्टर के अर्दली से मैं इनकी हुलिया में छोटी-छोटी मूँछों का ज़िक्र सुन चुका था। और वह मूँछ इस

समय उनकी बेचैनी की छटपटाहट में उनकी नाक से निकल कर पलँग के पाए के पास पहले से पड़ी थी, जिसे मैनेजर ने देखते ही मेरी दृष्टि बचा कर अपनी ठोकर से आड़ में कर दी थी। मगर उनकी यह कार्रवाई मेरी निगाहों से बच न सकी। कमरे में सिवाय मेरे और मैनेजर के कोई न था। जिस समय मैं उनका पेट देख रहा था, मैनेजर कपड़ा हटा कर इस तरह से अपना हाथ उनके सीने के नीचे रक्खे हुए था कि एक दफ़े मुझे शक़ हुआ कि वह मेरा हाथ ऊपर खसकने नहीं देना चाहता। मेरा दिल बड़े ज़ोरों से धड़क उठा। मगर मैंने अपने भाव को प्रकट होने नहीं दिया। मैंने मैनेजर को धोखा देने के लिए उधर कुछ भी ध्यान नहीं दिया और घबड़ा कर कहा—"जल्दी कम्पाउण्डर को बुलाइए, हालत बहुत नाज़ुक है।" वह बौखला कर दरवाज़े की ओर लपके। राजा साहब को कुछ सुध-बुध थी नहीं। मैंने मौक़ा देख [illegible]के से अपना एक हाथ उनके सीने की तरफ़ [illegible] दिया। कपड़ों के नीचे बदन के रङ्ग की रबड़ की [illegible]पकी हुई जान पड़ी। अब तो मैं अपनी उत्सुकता [illegible] सका, और झट उसके नीचे अँगुलियाँ डाल कर उसे ऊपर सरका ही दिया। मेरी आँखें निकल पड़ीं और मेरे मुँह से चीख़ निकलते-निकलते रह गई। क्या देखा? स्त्री के दो सूखे हुए स्तन, जिसके भीतरी मांस नश्तर लगा कर निकाले जा चुके थे। मेरे दिल की उस वक़्त क्या हालत थी, उफ़! मैं बता नहीं सकता। इतना बड़ा धोखा? ऐसा बेढब फ़रेब? इतना भयङ्कर जाल? उफ़! कल्पना अनुमान नहीं कर सकती थी।

मेरी यह कार्रवाई बिजली की तरह आनन-फ़ानन हुई। क्योंकि जब तक मैनेजर मेरी ओर पीठ किए द्वार तक जाए तब तक यहाँ राजा के सीने पर का कपड़ा फिर ज्यों का त्यों हो गया। मगर वह द्वार खोल कर बाहर नहीं गए, बल्कि वहाँ तक पहुँचते ही सचेत होकर पलट पड़े, और मुझे शक़ की निगाहों से ताड़ते हुए बोले—कम्पाउण्डर के आने में देर होगी। जो कुछ कहिए मैं करने को तैयार हूँ।

मैंने बिना कुछ बोले-चाले उन्हें बीमार को अपनी गोद में बिठाने का इशारा किया। क्योंकि उस समय नश्तर दिए हुए दोनों सूखे स्तन मेरी आँखों के सामने नाच कर डॉक्टर की क्रूरता, कुटिलता, चालाकी इत्यादि ही नहीं, बल्कि उसे इस अद्भुत रहस्य का मुख्य कर्ता भी बता रहे थे। अवश्य ही इसी ने अपने लाभ और समस्त राज्य की कुञ्जी अपने हाथ में लेने के लिए लड़के के बजाय लड़की को बालक का रूप देकर राजकुमार बनाने की युक्ति निकाली होगी। इस बात में इतना भयङ्कर रहस्य रच देने से राजा इसके जानने वालों के आगे कभी सर उठा नहीं सकता था। मगर कार्य-पूर्ति के उपरान्त मैनेजर ने सर्व-शक्तिशाली होकर भी ऐसे भेदिए को अब तक जीवित कैसे रहने दिया? क्या इस विचित्र बीमारी के कारण? जिसकी दवा सिवाय डॉक्टर के और किसी को मालूम नहीं है? तो क्या यह बीमारी डॉक्टर के लिए ईश्वरीय मदद है, या इसकी उत्पत्ति भी डॉक्टर ही के बेढब दिमाग़ से हुई है? मेरी विचार-धारा यहाँ तक पहुँच कर इस तरह चक्कर खाने लगी कि बार-बार मुझे शक़ होता था कि इसमें भी कुछ रहस्य है। उस वक़्त एकाएक मुझे मिश्र देश के एक पुराने ज़माने के हकीम के ज़हर का ख़्याल आया, जिसने उसे एक शाहज़ादी के लिए ईजाद किया था। उस ज़हर में विशेषता यह थी कि वह पुरुषों और जानवरों पर अपना कुछ भी असर नहीं दिखलाता था। मगर उसकी एक बूँद पानी, पान या किसी भी चीज़ में किसी औरत को खिला देने से वह अपना काम तत्क्षण नहीं, बल्कि जब उसकी माहवारी आरम्भ होती थी, तब जाकर करना शुरू करता था और बारह घण्टे में क़िस्सा तमाम कर देता था। मगर इसका प्रभाव अन्य कोई भी मामूली विष खिला देने से फ़ौरन उतर जाता था। ज़हर की बाबत अपना विचार दृढ़ करने के लिए अब मुझे बीमार की रजस्वला अवस्था जानने की आवश्यकता पड़ी। उस वक़्त मेरे मुँह से एकबारगी निकल पड़ा—ज़रा लेडी डॉक्टर को बुलवा लीजिए।

मैनेजर को जैसे गोली सी लगी। चेहरे का रङ्ग उड़ गया, हवास गुम हो गए। मारे डर और बदहवासी के वह थर-थर काँपने लगा। अब मुझे अपनी ग़लती मालूम हुई। मैंने बातों-बातों में उसे बहुत-कुछ सुधारने की कोशिश की, मगर मैनेजर की आँखें फिर मेरे सामने से नहीं उठीं। ख़ैर! अस्पताल से मैंने बहुत सी ज़हरीली दवाइयाँ मँगवाईं और ईश्वर का नाम लेकर डरते-डरते बीमार को पहिले एक हल्का ज़हर, जिसकी रोक-थाम की जा सकती थी, थोड़ी मात्रा में दिया। हालत कुछ सुधरती

हुई जान पड़ी। फिर तो बेधड़क होकर दवा देने लगा। दो घण्टे में बीमार को चैन और होश आया और सुस्ती के कारण उसे नींद आ गई। तब मैं दूसरे कमरे में लाकर बैठाया गया और शाम तक वहाँ से हटने न पाया।

डॉक्टर की चोटों की निस्बत मैनेजर के पूछने पर मैंने मूर्खतावश बता दिया था कि अब कोई चिन्ता की बात नहीं है, समय सब ठीक कर देगा। सूजन तो कम होने लगी ही है। होश आने पर दर्द में भी अब कमी होगी। यह जान कर वह उसकी तरफ़ से निश्चिन्त होकर मुझे और भी देर तक बैठाले रह गए। राजा की इस विचित्र बीमारी और उसकी दवा के विषय में भी बहुत-कुछ पूछ-पाछ होती रही, मगर सच्चा हाल बताने की मेरी किसी तरह भी हिम्मत न पड़ी। इसलिए अन्त में यह कह कर जान छुड़ाई कि इसकी दवाएँ सब ज़हरीली हैं, जो डॉक्टर इस रोग को पहचान सकता है, वही उन्हें ठीक मात्रा में घड़ी-घड़ी की दशा के अनुसार दे सकता है। यह सुन कर मैनेजर का चेहरा उतर गया।

बड़ी मुश्किलों से चिराग़ जलने के बाद मुझे छुटकारा मिला। रात की अँधियारी छा गई थी। जब मैं विदा होने लगा, मैनेजर ने मेरी सेवा के पुरस्कार में मुझे नोटों का एक बण्डल दिया, जिसे मैं लेने से इनकार करता रहा। मगर उन्होंने ज़िद करके मेरी जेब में उसे ठूँस दिया, और एक हट्टे-कट्टे सिपाही से, जो उस वक्त उसी जगह खड़ा था, कहा कि देखो आपके पास एक हज़ार रुपए के नोट हैं। आपको ख़ूब हिफ़ाज़त से पहुँचा आओ।

एक हज़ार रुपए का नाम सुन कर मुझे कुछ अचरज नहीं हुआ, क्योंकि मैं जानता था कि यह मेरी ज़बान बन्द करने के लिए रिश्वत है। मेरे लिए मोटर पोर्टिको में लगी। एक नौकर ने, जो जाड़े के मारे सर से कम्बल ओढ़े हुए था, दौड़ कर उसका दरवाज़ा खोला। मेरे साथ जाने वाला सिपाही उसमें घुस कर पिछली सीट पर बैठ गया। उसकी यह बदतमीज़ी नागवार हुई, इसलिए मैं घूम कर दूसरी तरफ़ गया और शोफ़र के साथ बैठने के लिए अगला दरवाज़ा खोलना चाहा। मगर उस कम्बली वाले नौकर ने लपक कर हैण्डिल पर मेरा हाथ पड़ने के पहिले ही झट उसे घुमा कर खोल दिया। ऐसा करने में उसका हाथ मेरे हाथ से लगा। ठीक उसी वक्त उसने मेरी मुट्ठी में चुपके से एक छोटा सा काग़ज़ खोंस कर मेरी हथेली में एक चुटकी काट ली।

मैं उस नौकर का मुँह अँधेरे के कारण देख न सका। मोटर रवाना हो गई। अगली सीट पर पुरज़े देखने वाले प्रकाश की मन्द आभा फैली हुई थी। मैं नोटों का बण्डल निकाल कर उन्हें गिनने के बहाने उन्हीं में मिला कर हाथ का पुर्ज़ा चुपके से देखने लगा। उसे देखते ही मैं अचरज की मूर्ति बन कर रह गया। क्योंकि उसमें लिखा था :—

"डॉक्टर, होशियार! तुम्हारा ख़ूनी साथ है, प्राण लेकर फ़ौरन भागो। ईश्वर के लिए एक क्षण की भी देर न करो।
—अलिन्द"

उस समय मोटर बेतहाशा दौड़ रही थी।

( क्रमशः )



# जीवन का अभिमान

[ प्रोफ़ेसर रामकुमार जी वर्मा, एम० ए० ]

तुम्हें देखा था उस दिन मौन,
आज सुनता हूँ सुमधुर गान;
इन्हीं दो भावों में है छिपा,
तुम्हारे जीवन का अभिमान!

रात्रि देखी थी मैंने और—
आज मैं देख रहा दिनमान;
इन्हीं दोनों चित्रों में देव!
तुम्हारी द्युति देखी छविमान!




अजी सम्पादक जी महाराज,

जय राम जी की !

गोलमेज़ कॉन्फ़्रेन्स का छकड़ा जिस चाल से चल रहा है, उससे प्रतीत होता है कि अभी दिल्ली दूर है। नौ दिन चले अढ़ाई कोस की चाल से मञ्ज़िल तक पहुँचना सरल काम नहीं है। विशेषतः ऐसा छकड़ा, जिसके बैल भिन्न-भिन्न दिशाओं में भागने की चेष्टा कर रहे हों, उसका तो राम ही मालिक है। कॉन्फ़्रेन्स क्या है, भिखमङ्गों की जमाअत है ! सब चाहते हैं कि उनकी झोली पहले भर दी जाय। ब्रिटिश सरकार भी प्रसन्न है कि चलो अच्छा है—ख़ूब लड़ने दो। यदि इस झगड़े में आपस में करारा जूता चल जाय और कॉन्फ़्रेन्स भङ्ग हो जाय, तो भारतीयों को नालायक़ प्रमाणित करने का अच्छा अवसर मिलेगा। हिन्दू, मुसलमान, पारसी, ईसाई, सिक्ख तथा अछूत—ये सब अपनी-अपनी सीटें रिज़र्व कराना चाहते हैं। अपने राम इसको बिलकुल नाकाफ़ी समझते हैं। हिन्दू है किस चिड़िया का नाम ? अजी जनाब हिन्दुओं में चार वर्ण हैं—ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्य, शूद्र ! इन सबके लिए सीटें होनी चाहिएँ। ब्राह्मणों में अनेक शाखाएँ हैं। कॉन्फ़्रेन्स में कोई कनौजिया भाई पहुँच जाते तो बस बेड़ा पार था—सब सीटें हथियाने के पश्चात भी शुक्ल, मिश्र, दुबे अथवा अन्य कोई टापते ही रह जाते। वैश्यों में कोई मारवाड़ी सज्जन होते तो खेतान, डालमियाँ, सिंघानिया, कापड़िया इत्यादि-इत्यादि के लिए सीटें लेते-लेते हिन्दुस्तान का सफ़ाया कर देते।

ब्याह-शादियों में जब पत्तलें बँटती हैं, तो जो बच्चा गर्भ में होता है उसकी पत्तल तक ले ली जाती है। इसी प्रकार कुछ सीटें भविष्य के गर्भ में छिपी हुई जातियों के लिए भी रिज़र्व रख ली जायँ तो अच्छा है। भाई, पहले से इन्तज़ाम कर लेना अच्छा होता है—पीछे झगड़ा हो तो क्या फ़ायदा ! मुसलमान लोग भी ग़लती कर रहे हैं, उन्हें शेख़, सय्यद, मुग़ल, पठान, हाजी, हाफ़िज़—सबके लिए अलग-अलग माँग पेश करनी चाहिए। इस प्रकार सब लोग ख़ूब विस्तारपूर्वक अपने-अपने हक़ माँगें तो कुछ आनन्द भी आवे। ब्रिटिश सरकार को भी पता चले कि हाँ कॉन्फ़्रेन्स ऐसी होती है। दही, बड़े-कचालू का ख़ोनचा, जिसमें से पैसे में चार चीज़ें मिल जाती हैं, कॉन्फ़्रेन्स के आगे मात खा जाता। अपने राम भी साल-छः महीने के भीतर कॉन्फ़्रेन्स के सभापति को एक "केबिल" खटखटाने वाले हैं, कि भाई साहब, ज़रा दुबे लोगों का भी ख़याल रखना, वरना हिन्दुस्तान में ग़दर हो जायगा और आपकी बदनामी होगी ; क्योंकि अपने राम चाहे ग़म खाकर बैठ भी रहें, परन्तु सब दुबे लोग ग़म खाने वाले जीव नहीं हैं। और ग़म क्यों खायँ—क्या हम लोग हिन्दुस्तान में नहीं रहते ? यदि दुबे लोगों के लिए यथेष्ट सीटें न रक्खी गईं (क्योंकि दुबे लोगों में भी अनेक श्रेणियाँ हैं), तो अन्य जाति वाले इन्हें भारतवर्ष से निकाल बाहर करेंगे। इसलिए पहले से प्रबन्ध कर लेना अच्छी बात है—बाद को पछताना न पड़े।

एक ज्योतिषी ने भविष्यवाणी की है कि सोलह

जनवरी तक स्वराज्य मिल जायगा और सब राजनैतिक क़ैदी छूट जायँगे। अपने राम की राय में यह भविष्य-वाणी बहुत ही ठीक जँचती है। जनवरी के मध्य तक राउण्डटेबुल कॉन्फ़्रेन्स भी समाप्त होगी, बस उधर कॉन्फ़्रेन्स ख़तम हुई, इधर स्वराज्य मिल गया। इसलिए अब यह सत्याग्रह और पिकेटिङ्ग सब बन्द हो जाना चाहिए। जब स्वराज्य मिलने ही पर उतारू हो गया है तो सब व्यर्थ है। ख़ामख़ाह की झंझट मोल लेना बुद्धिमत्ता नहीं है। गोलमेज़ के प्रतिनिधियों को भी ब्रिटिश सरकार से यह कह कर भारत लौट आना चाहिए कि "जनाब, हम स्वराज्य-वराज्य कुछ नहीं चाहते—यह तो महज़ एक दिल्लगी थी, आप लोग बेफ़िक्र होकर आराम से बैठिए। स्वराज्य हमें अपने आप मिल जायगा। आप लोग झख मारेंगे और स्वराज्य देंगे, क्योंकि हमारे एक ज्योतिषी जी हुक्म लगा चुके हैं।" अपने राम भी आन्दोलन की दाँता-किटकिट से तङ्ग आ गए हैं। जी चाहता है कि क्लोरोफ़ॉर्म सूँघ कर पड़ रहें और सत्रह जनवरी को उठें, तो चारों तरफ़ स्वराज्य ही स्वराज्य देखें! हालाँकि यह युक्ति हिन्दुस्तान भर को करना चाहिए, क्योंकि सोलह जनवरी की प्रतीक्षा करते-करते एक आँख बैठ जायगी। इसलिए यह अच्छा है कि ये दिन बेहोशी में कट जायँ—पता भी नहीं लगेगा कि कब और कहाँ गए। परन्तु अपने राम की यह युक्ति हिन्दुस्तान भर मानने क्यों लगा, क्योंकि बहुतों को इसी में मज़ा आता है कि ऐसी ही बमचख़ मची रहे।

ज्योतिषी जी महाराज ने बड़ी ग़लती की, जो अभी तक इस बात को प्रकट न किया कि सोलह जनवरी तक स्वराज्य मिलेहीगा—मानेगा नहीं। यदि वह साल भर पहले भी बता देते, तो यह झगड़ा क्यों होता। गाँधी जी नमक-सत्याग्रह आरम्भ न करते, विलायती कपड़े का बॉयकॉट न होता—न पिकेटिङ्ग होती। हज़ारों आदमी क्यों पिटते और क्यों जेल जाते! भारत-सरकार भी सुख की नींद सोती। गोलमेज़ कॉन्फ़्रेन्स को भी हिन्दुस्तान से ही अँगूठा दिखा दिया जाता। क्योंकि होने वाली बात किसी के रोके नहीं रुक सकती। ज्योतिषी जी महाराज अब तक न जाने किस दरबे में बन्द रहे। यदि इनकी भविष्यवाणी ठीक हुई, तो इन्हें कालेपानी का दण्ड अवश्य मिलना चाहिए। ये क्षमा के योग्य कदापि नहीं हैं; क्योंकि इन्होंने ही अब तक मौन धारण करके इतना उपद्रव मचवा दिया!

अपने राम इसीलिए कभी भविष्यवाणी नहीं करते कि कहीं सच हो गई तो मुफ़्त में सारा दोष अपने राम के मत्थे मढ़ा जायगा। अपने राम ने एक बार एक मरणासन्न रोगी के सम्बन्ध में कहा था कि यह अच्छा हो जायगा। बस जनाब, वह मृत्यु को अँगूठा दिखा कर टइयाँ-सा उठ बैठा। फिर क्या था! उसके घर वाले अपने राम की जान को आ गए कि "आपने पहले क्यों न बताया, हमारा सैकड़ों रुपया डॉक्टरों के चूल्हे में चला गया—आप पहले बता देते तो हम डॉक्टर तो क्या, किसी अत्तार को भी न बुलाते।" रोगी भी बड़ा नाराज़ हुआ कि डॉक्टरों ने ज़हर पिला-पिला कर नाक में दम कर दिया, और भूखों मार डाला। आप यदि पहले से बता देते तो मज़े से दोनों समय ठण्डाई छानते और मलाई-रबड़ी उड़ाते। यह सब देख-सुन कर अपने राम ने प्रतिज्ञा कर ली कि अब कभी जीवन में भविष्यवाणी नहीं करेंगे—सदैव भूतवाणी और वर्तमानवाणी ही करेंगे। स्वराज्य मिलने न मिलने के सम्बन्ध में अनेक बार इच्छा हुई कि भविष्यवाणी कर डालें, परन्तु यही डर लगा रहा कि कहीं सच हो गई तो लोग ख़ुफ़िया पुलिस का आदमी समझ कर फाँसी पर लटका देंगे। इसलिए अपने राम भूतवाणी के पक्ष में हैं। अपने राम की भूतवाणी कभी ग़लत नहीं होती—यह दावा है। अपने राम की भूतवाणी सुनिए—"भारत में दस महीने से उथल-पुथल हो रही है, हज़ारों आदमी जेल जा चुके हैं, लाखों आदमी खद्दरधारी हो गए हैं, करोड़ों आदमी नित्य सवेरे उठते हैं और दिन भर अपना काम-धन्धा तथा आन्दोलन के सम्बन्ध में गप-शप करके रात में पड़ के सो जाते हैं।" क्यों सम्पादक जी, यह भूतवाणी कितनी ठीक है—हालाँकि इसमें थोड़ी वर्तमानवाणी भी मिली हुई है। इस वाणी को कोई ग़लत प्रमाणित कर दे तो मैं उसे अपना चेला बना लूँ। आजकल वह समय है कि हाथ-पैर बचा कर काम करना चाहिए। वाणी के पीछे ही हज़ारों आदमी जेल की रोटियाँ खा रहे हैं। शेरवाणी तथा क़ीलवाणी से काम न लेकर केवल नयन-वाणी से काम निकालना चाहिए—ऐसा कुछ लोगों का

मत है। सम्पादक जी, आप भी सदैव भूतवाणी तथा वर्तमानवाणी करते हैं। हालाँकि आपने अपने पत्र का नाम "भविष्य" रक्खा है, परन्तु भविष्यवाणी के पास भी नहीं फटकते। यह बड़ी अच्छी बात है। आपका और अपने राम का सिद्धान्त मिलता-जुलता है।

सम्पादक जी, सोलह जनवरी के लिए तैयारी कर रखिए। ख़ूब उत्सव होगा, ख़ूब नाच-रङ्ग होंगे। घर-घर घी के चिराग़ जलाए जायँगे। अपने राम ने अभी से विशुद्ध ताज़ा देशी घी देहात से मँगवाने का प्रबन्ध कर लिया है। बिजली की बत्ती की रोशनी नहीं होगी। बिजली की बत्तियाँ विलायती होती हैं। आप भी रोशनी का बढ़िया प्रबन्ध कीजिएगा—जिससे कि चन्द्र-लोक सूर्यलोक बन जाय।

भवदीय,

—विजयानन्द ( दुबे जी )

# क्रय-विक्रय

[ श्री० रमाशङ्कर जी मिश्र, "श्रीपति" ]

जहाँ जीवन में उठते नित्य—
न जानें कितने भीषण ज्वार।
उमड़ता रहता प्रलय-पयोधि,
घुला करता सीमित संसार॥

जहाँ उन्नति का नव उत्कर्ष,
प्रलय की उठती तरल तरङ्ग।
मचलता यौवन का उल्लास,
ठिठकता भावुकता का ढङ्ग॥

जहाँ प्राणों के पासे आह!
पलटते ही रहते दिन-रात।
चाव की चौसर बिछती नित्य,
हृदय पर होते प्रत्याघात॥

जहाँ मादकता में अमरत्व
किया करती क्रीड़ा-मुसकान।
सरसता करती है रस-रङ्ग,
रूठता भोलापन नादान॥

वहाँ कितनी बालाएँ आज—
किया करती हैं मत्त प्रलाप।
छिड़क कर कुछ शैशव का रक्त,
बुझाती हैं जीवन-परिताप॥

वहाँ धन पर तुलता है स्वर्ग,
लुटा करता वैभव बिन दाम।
ठोकरें खाता है सम्मान,
त्याग का मिटता रहता नाम॥

वहाँ घुटते रहते हैं प्राण,
वासनाओं की जलती ज्वाल।
सुधा में मिलता है अभिशाप,
ग्लानि से झुकता रहता भाल॥

प्रेम की लगती है अब हाट,
हृदय का होता है व्यापार।
धर्म के वक्षस्थल पर आह!
हो रहा कैसा अत्याचार!

हुआ करता क्रय-विक्रय हाय!
नृत्य करती तृष्णा विकराल।
न्याय का होता रहता ख़ून,
मिटा करते कितने कङ्गाल॥



# दाम्पत्य जीवन

इस पुस्तक के सम्बन्ध में प्रकाशक के नाते हम केवल इतना ही कहना काफ़ी समझते हैं कि ऐसे नाज़ुक विषय पर इतनी सुन्दर, सरल और प्रामाणिक पुस्तक हिन्दी में अभी तक प्रकाशित नहीं हुई है। इसकी सुयोग्य लेखिका ने काम-विज्ञान (Sexual Science) सम्बन्धी अनेक अङ्गरेज़ी, हिन्दी, उर्दू, फ़ारसी तथा गुजराती भाषा की पुस्तकें मनन करके इस कार्य में हाथ लगाया है। जिन अनेक पुस्तकों से सहायता ली गई है, उनमें से कुछ मूल्यवान् और प्रामाणिक पुस्तकों के नाम ये हैं:—

(1) Motherhood and the Relationship of the Sexes by *C. Gasquoine Hartly* (2) Confidential Talks with Husband & Wife by *Layman B. Sperry* (3) Youth's Secret Conflict by *Walter M. Gallichan* (4) The Threshold of Motherhood by *R. Douglas Howat* (5) Radiant Motherhood (6) Married Love and (7) Wise Parenthood by *Dr. Marie Stopes.*

जिन महत्वपूर्ण विषयों पर प्रकाश डाला गया है, उनमें से कुछ ये हैं:—

सहगमन, ब्रह्मचर्य, विवाह, आदर्श-विवाह, गर्भाशय में जल-सञ्चय, योनि-प्रदाह, योनि की खुजली स्वप्न-दोष, डिम्ब-कोष के रोग, कामोन्माद, मूत्राशय, जननेन्द्रिय, नपुंसक, अति-मैथुन, शयन-गृह कैसा होना चाहिए? सन्तान-वृद्धि-निग्रह, गर्भ के पूर्व माता-पिता का प्रभाव, मनचाही सन्तान उत्पन्न करना, गर्भ पर तात्कालिक परिस्थिति का असर, गर्भ के समय दम्पति का व्यवहार, यौवन के उतार पर स्त्री-पुरुष का सम्बन्ध, रबर-कैप का प्रयोग, माता का उत्तरदायित्व आदि-आदि सैकड़ों महत्वपूर्ण विषयों पर—उन विषयों पर, जिनके सम्बन्ध में जानकारी न होने के कारण हज़ारों युवक-युवतियाँ बुरी सोसाइटी में पड़ कर अपना जीवन नष्ट कर लेती हैं; उन महत्वपूर्ण विषयों पर जिनकी अनभिज्ञता के कारण अधिकांश भारतीय गृह नरक की अग्नि में जल रहे हैं; उन महत्वपूर्ण विषयों पर, जिनको न जानने के कारण स्त्री पुरुष से और पुरुष स्त्री से असन्तुष्ट रहते हैं—भरपूर प्रकाश डाला गया है। हमें आशा है, देशवासी इस महत्वपूर्ण पुस्तक से लाभ उठाएँगे। पृष्ठ-संख्या लगभग ३५०, तिरङ्गे Protecting cover सहित सुन्दर सजिल्द पुस्तक का मूल्य २॥) रु० 'चाँद' तथा पुस्तक-माला के स्थायी ग्राहकों से १॥।=) मात्र! पुस्तक सचित्र है!! केवल विवाहित स्त्री-पुरुष ही पुस्तक मँगावें!

**व्यवस्थापिका 'चाँद' कार्यालय, चन्द्रलोक, इलाहाबाद**




[सम्पादक—श्री० किरणकुमार मुखोपाध्याय ( नीलू बाबू ) ]

## शहाना झपताल

[ शब्दकार तथा स्वरकार—नीलू बाबू ]

**मात्रा १०**

स्थायी—हे जगदीश्वर सुध लो हमारी। तुम सब विधि मम हौ हितकारी॥

अन्तरा—१ जग के नायक, सिद्धि के दायक, दीन सहायक, सबै गुणधारी॥

अन्तरा—२ हे जग के पित, दर्शन दो नित, यही दान माँगत 'किरण' भिखारी॥

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | ३ | | | ० | | १ | | |
| म | — | र | — | र | सं | रे | स | — | स |
| हे | — | ज | — | ग | दी | ई | श्व क | — | र |
| स | म | म | — | म | म | प | ग | — | — |
| सु | ध | लो | — | ह | मा | आ | री | — | — |
| म | ध | ध | — | प | ध | म | प | — | प |
| तु | म | स | — | ब | वि | धि | म क | — | म |
| सं | — | ध | — | प | म | प | ग | — | — |
| हो | — | हि | — | त | का | आ | री | — | — |

अन्तरा

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | प | नि | — | नि | सं | — | सं | — | सं |
| ज | ग | के | — | ए | ना क | — | य क | — | क |
| नि | सं | रें | — | सं | नि | सं | नि | — | ध |
| सि | इ | द्धि | — | के | दा | आ | य | — | क |
| ध | — | ध | — | प | ध | म | प | — | प |
| दी | — | न | — | स | हा | आ | य | — | क |
| सं | सं | ध | — | प | म | प | ग | — | — |
| स | बै | गु | — | ण | धा | आ | री | — | — |

# लाल बुझक्कड़

[ लेखक—श्री० जी० पी० श्रीवास्तव,
बी० ए०, एल्-एल्० बी० ]

श्री० श्रीवास्तव महोदय संसार के सबसे श्रेष्ठ हास्य-नाटककार फ़ान्स के 'मोलियर' (Moliere) की चुनी हुई रचनाओं का रसास्वादन हिन्दी-पाठकों को अनेक बार करा चुके हैं। प्रस्तुत नाटक मोलियर महोदय की चुनी हुई रचनाओं में से है। यह नाटक सर्व-प्रथम सन् १६५३ या १६५५ ईस्वी में लॉयन (Lyons) नगर में, उसके बाद सन् १६५८ में फ़ान्स की राजधानी पेरिस में बादशाह के समक्ष खेला गया था और सारे विश्व ने इसकी भूरि-भूरि प्रशंसा की थी।

श्रीवास्तव महोदय ने जिस बाने में इसे हिन्दी-संसार में उपस्थित किया है, वह देखने योग्य है। हँसते-हँसते पेट न फूल जाय तो पुस्तक का दाम वापस !!! मूल्य २)

व्यवस्थापिका 'चाँद' कार्यालय, चन्द्रलोक, इलाहाबाद




[ पं० गयाप्रसाद जी शास्त्री, वैद्य ]

## अतिसार-शूल

अतीस, मोचरस, बेल का गूदा, आम की गुठली, लौंग, छोटी इलायची, दालचीनी, अनार की कली, सोंठ और अफ़ीम, हर एक एक-एक तोला।

विधि—ऊपर लिखी हुई सभी औषधियों को कूट-पीस, छान कर चूर्ण बना लेना चाहिए, अनन्तर १ तोला अफ़ीम के साथ चूर्ण को खरल में डाल कर त्रिफला के क्वाथ या जल से ख़ूब खरल करना चाहिए। समस्त द्रव्यों के एकरस हो जाने पर मटर के बराबर गोली बना ले। छोटे बच्चों के लिए १ या २ रत्ती की भी गोलियाँ बना लेनी चाहिएँ।

मात्रा—बड़ों के लिए मटर के बराबर १ गोली। बच्चों के लिए अवस्था के अनुसार १ या २ रत्ती की गोली।

अनुपान—बड़ों के लिए शुद्ध जल और बच्चों के लिए माता का दूध या साधारण दूध। बड़ों को जल के द्वारा गोली निगल जाना चाहिए, बच्चों को दूध में गोली घिस कर माताओं के द्वारा चम्मच से पिलाना चाहिए।

समय—प्रातः, सायं तथा रोग की अवस्था के अनुसार अधिक बार भी औषध दी जा सकती है।

रोग—शूल, मरोड़े, दस्त।

* * *

## श्वेत-कुष्ठ का मरहम

बावची १ तोला, गन्धक ( आँवलासार ) १ तोला, हल्दी १ तोला, काले तिल १ तोला, सुहागा १ तोला, बकुची के बीज १ तोला, और १०० बार का धुला हुआ घी या वेज़लीन ५ तोला।

विधि—ऊपर लिखी हुई सब चीज़ों को कूट-पीस, छान कर धुले हुए घी में या वेज़लीन में मिला कर मरहम बना लेना चाहिए। इस मरहम को दिन-रात में दो बार "श्वेत-कुष्ठ" के दाग़ों के ऊपर मलने से बहुत ही शीघ्र लाभ होता है।

* * *

## बालकों की खाँसी की औषध

काकड़ासिङ्गी २ माशे, अतीस २ माशे, पीपल छोटी २ माशे, नवसादर १ माशा, सुहागा ( भुना हुआ ) १ माशा, बहेड़े का बक्कल २ माशा।

विधि—सब चीज़ों को कूट-पीस, छान कर चूर्ण बना लेना चाहिए।

मात्रा—३ रत्ती, दिन में ३ बार देना चाहिए।

अनुपान—माता का दूध या शहद।

रोग—बालकों की खाँसी, श्वास।

* * *

## अजीर्ण की दवा

हींग, अजवायन, बच, चित्रक, पीपर ( छोटी ), कूठ, सोंठ १-१ तोला और काला नमक ५ तोले।

विधि—सब चीज़ों को कूट-पीस, छान कर चूर्ण बना लेना चाहिए।

मात्रा—अवस्था के अनुसार १ माशा से ३ माशे तक।

अनुपान—गर्म जल।

समय—प्रातः तथा सायङ्काल।

रोग—सभी प्रकार का अजीर्ण, वायुगोला, शूल, मन्दाग्नि आदि।

वर्ष ९, खण्ड १ ] फ़रवरी, १९३१ [ संख्या ४, पूर्ण संख्या १००

# चाँद



सम्पादक :—

श्रीरामरखसिंह सहगल

वार्षिक चन्दा ६॥) छः माही ३॥)

Printed at the Fine Art Printing Cottage
Chandralok—Allahabad

विदेश का चन्दा ८॥) इस अङ्क का मूल्य ॥=)



**जीवन-सन्ध्या**

फूलों की सूखी लाली में, था जीवन-सन्ध्या का हास ।
पत्थर पर बिखरा जाता था, बुझते यौवन का मधुमास ॥

—कुमार



हमारा विद्यार्थी-जीवन

आर्थिक कठिनाइयाँ, पौष्टिक आहार का अभाव, बाल-विवाह की
कुरीति, शिक्षा-प्रणाली तथा कोर्स की कठिनाइयाँ;
ऊपर से बी० ए० तक पहुँचते-पहुँचते
४-५ बच्चों के बाप !!




साथ मैं प्रजा का दूँ, या मैं रहूँ दरबार में !
जान मुश्किल में पड़ी है, नाव है मँझधार में !!




आध्यात्मिक स्वराज्य हमारा ध्येय, सत्य हमारा साधन और प्रेम हमारी प्रणाली है। जब तक इस पावन अनुष्ठान में हम अविचल हैं, तब तक हमें इसका भय नहीं, कि हमारे विरोधियों की संख्या और शक्ति कितनी है।

वर्ष ६ खण्ड १ | फ़रवरी, १९३१ | संख्या ४ पूर्ण संख्या १००



# नयन के प्रति

[ श्री० आनन्दीप्रसाद जी श्रीवास्तव ]

देख रहे हो क्या यों तन्मय—
क्षितिज-प्रान्त की सुन्दरता ?
किधर छहरती फिरती है,
हे नयन ! तुम्हारी दृष्टि-लता ?

आगे बढ़ कर मिलते कैसे—
वृहत् वृत्त में भू-आकाश,
पर है अति सङ्कुचित वृत्ति का,
हाय तुम्हारा बन्धन-पाश !

आँख उठा कर देख न सकते—
कोई वस्तु कहीं तुम तो,
रहा करो, पर बहिर्जगत के—
लिए नितान्त नहीं तुम तो !

बन्धन है सब ओर, विदेशों—
में कर सकते नहीं विहार,
नहीं तुम्हारा वश जो घूमो,
क्षितिज-प्रान्त यह गोलाकार !

भोलापन हा ! जमा हुआ है,
यह कैसा मन पर विश्वास,
है न हमारी पद-तल की भू—
और न शिर पर का आकाश !

नयन विलोको अपने भीतर,
आत्म-जगत का क्षितिज विशाल;
फिर यह बाह्य-क्षितिज अधिकृत कर—
तोड़ो बन्धन का जञ्जाल !







फ़रवरी, १९३१

## एशियाई देशों का राष्ट्रीय विकास




आधुनिक राष्ट्रीयता का आदर्श कोई ऊँचा आदर्श नहीं है । स्वयं यूरोप में, जो इस आदर्श की जन्मभूमि है, इसके प्रति शङ्का और विद्रोह के भाव प्रगट होने लगे हैं । विगत महायुद्ध इसी सङ्कुचित और स्वार्थमय आदर्श का परिणाम था । इस महायुद्ध ने पाश्चात्य सभ्यता को इस तरह जड़ से हिला दिया है, कि पश्चिम के बड़े-बड़े मनीषी इस घातक आदर्श से छुटकारा पाने के लिए व्याकुल हो उठे हैं । लीग-ऑफ़-नेशन्स और सोवियट-रूस इस व्याकुलता के प्रत्यक्ष प्रमाण हैं । यह सच है कि लीग-ऑफ़-नेशन्स और सोवियट रूस—दोनों की नीति के बीच ज़मीन-आसमान का अन्तर है ; यह सच है कि लीग-ऑफ़-नेशन्स साम्राज्यवादी शक्तियों के हाथ की कठपुतली-मात्र है; परन्तु हैं ये दोनों संस्थाएँ मूलतः अन्तर्राष्ट्रीय । इन दोनों का अस्तित्व यह बताने के लिए काफ़ी है, कि हवा का रुख़ किधर है ।

विगत महायुद्ध के बाद से संसार की राजनीति में राष्ट्रीयता के सङ्कुचित आदर्श को त्याग कर, अन्तर्राष्ट्रीयता की ओर बढ़ने का भाव प्रत्यक्ष ही प्रबल हो उठा है । लीग-ऑफ़-नेशन्स द्वारा संसार के पीड़ित और परतन्त्र राष्ट्रों का उपकार भले ही न हुआ हो, परन्तु यह अस्वीकार नहीं किया जा सकता, कि आजकल संसार के सभी राष्ट्रों के राजनीतिक जीवन में अन्तर्राष्ट्रीय विचारों और अन्तर्राष्ट्रीय समितियों को जैसा असाधारण महत्व मिल गया है, वैसा शायद मानव जाति के इतिहास में पहले कभी नहीं हुआ था । आजकल कोई राष्ट्र, चाहे वह कितना ही बलवान और कितना ही क्षमताशील क्यों न हो, कोई महत्वपूर्ण कार्य करने के पहले यह भली भाँति सोच लेता है, कि संसार के अन्य राष्ट्र उसके उस कार्य के विषय में क्या सोचेंगे, कैसी सम्मति निर्धारित करेंगे । ब्रिटेन—ग्रेट-ब्रिटेन—जैसे एक महाशक्तिशाली राष्ट्र को भारतीय स्वराज्य की समस्या के विषय में अमेरिकन जनता की सम्मति को अपने पक्ष में लाने की चिन्ता और चेष्टा करनी पड़े, यह संसार की अन्तर्राष्ट्रीय प्रवृत्ति का एक ज़बर्दस्त प्रमाण है । इसी प्रकार की और अनेक बातों से यह साफ़ मालूम होता है कि सङ्कुचित राष्ट्रीयता का युग अब समाप्त होने वाला है—उस राष्ट्रीयता का, जिसने आज संसार की दो-तिहाई जनता को ग़ुलामी की भीषण शृङ्खला में बाँध रक्खा है !

परन्तु, लक्षणों से ऐसा प्रतीत होता है, कि यह राष्ट्रीयता जाते-जाते भी समस्त संसार को अपने रङ्ग में रँग जायगी; जिन जातियों में आज राष्ट्रीयता अथवा देशभक्ति का भाव नहीं है, उनमें भी यह इन भावों को जागृत कर जायगी। वास्तव में इस राष्ट्रीयता का पूर्ण विकास ही इसके विनाश में परिणत होगा! आख़िर आधुनिक राष्ट्रीयता है क्या? सभ्यता और उन्नति के नाम पर संसार की भोली-भाली, असङ्गठित और दुर्बल जातियों को लूटना ही आजकल की राष्ट्रीयता है! एक साम्राज्यवादी राष्ट्र जब किसी दुर्बल जाति का गला दबाता है, तब वह यह नहीं सोचता, कि इससे मानव जाति का कल्याण होगा अथवा अकल्याण! वह सोचता है, केवल अपने मौज और आराम की बात—उसे रहने के लिए सर्वोत्तम भूमि, खाने के लिए अच्छे से अच्छा खाना, ऐशो-आराम के लिए मोटरकार और अट्टालिकाएँ, मनोरञ्जन और विहार के लिए सुन्दर से सुन्दर बाग़ और उपवन मिलने चाहिए, फिर शेष संसार चाहे चूल्हे-भाड़ में जाय। यह सङ्कुचित मनोवृत्ति, यह अदूरदर्शी नीति, यह भयङ्कर स्वार्थपरता ही आजकल की राष्ट्रीयता का सब से बड़ा लक्षण है; यही आजकल की देशभक्ति है; यही साम्राज्यवाद है!!

इसकी जड़ तब तक नहीं उखड़ सकती, जब तक संसार में एक भी ऐसा देश हो, जो दुर्बल हो, जो असङ्गठित हो, जिसके साम्राज्यवादी शक्तियों द्वारा, लूटे और सताए जा सकने की सम्भावना हो! जिस दिन संसार की सभी पीड़ित और परतन्त्र जातियाँ अपने को आधुनिक राष्ट्रीयता के साँचे में ढाल लेंगी; जिस दिन सभी पद्दलित और परतन्त्र देश सङ्गठित होकर ख़ूँख़्वार साम्राज्यवादियों का मुक़ाबला करने को तैयार हो जाएँगे, उसी दिन आधुनिक साम्राज्यवाद का अन्त होगा। आख़िर यूरोप के राष्ट्र इतने प्रबल, इतने सम्पन्न, इतने धन-लोलुप, इतने ख़ूँख़्वार क्यों हों, यदि उन्हें एशिया और अफ़्रिका की असङ्गठित और दुर्बल जातियों को लूटने का मनमाना मौक़ा न मिले? अब तक एशियाई राष्ट्र शिल्प और कला में पश्चिमी राष्ट्रों के मुक़ाबले पिछड़े रहे हैं; एशिया-वासियों में राष्ट्रीयता का अभाव रहा है; वे ठगी और धूर्तता में यूरोपियनों के समकक्ष नहीं प्रमाणित हो सके हैं। इसीलिए यूरोप और अमेरिका वालों को अब तक एशिया के विभिन्न देशों को लूटते रहने का मौक़ा मिला है। जिस दिन यह मौक़ा—यह स्वर्ण-सुयोग—इनके हाथ से निकल जायगा, उसी दिन पीड़ित जातियों पर साम्राज्यवादियों के अत्याचार का सदा के लिए अन्त होगा और शायद वही दिन राष्ट्रीयता और देशभक्ति के वर्तमान सङ्कुचित और घातक भावों का भी अन्तिम दिन होगा।

एशिया की जातियाँ इस रहस्य को भली-भाँति समझ गई हैं और इसीलिए वे बड़ी तेज़ी के साथ अपने



**श्री० हनुमन्तराव, बी० ए०, एल्-एल्० बी०**

आप करनाटक बार-कौन्सिल के 'डिक्टेटर' हैं, जिन्हें दूसरी बार ६ मास की सज़ा दी गई है।

को राष्ट्रीयता के साँचे में ढालती चली जा रही हैं। जापान का उदाहरण इन जातियों को सदा उत्साहित किया करता है। आज से केवल सत्तर वर्ष पहले जापान एक छोटा सा नगण्य टापू था; पर उसके बाद वाले चालीस वर्षों में उसने पश्चिमी देशों के ढङ्ग पर अपने को इस निपुणता के साथ सङ्गठित कर लिया, कि उसकी प्रगति को देख कर सारा संसार दङ्ग रह गया। आज जापान साम्राज्यवादी हथकण्डों में पूर्ण पटु है। वह छल-कपट में, लूट-खसोट में, धोखेबाज़ी और विश्वास-

घात में, षड्यन्त्रों और सङ्गठित-हत्याकाण्डों में (जिन्हें युद्ध कहते हैं) पश्चिम के बड़े से बड़े राष्ट्रों को मात कर दे सकता है। इसीलिए पश्चिमी राष्ट्रों की दृष्टि में अब जापान 'सभ्य' है; साम्राज्यवादी शक्तियाँ जापान के साथ मैत्री करके अपने को कृतकृत्य मानती हैं !!

एशिया के अन्य राष्ट्रों ने जापान की प्रगति के इस आश्चर्यजनक नाटक को बड़े ही सजग भाव से देखा है; और वे भी अब जापान का ही पदानुसरण करके, सभ्यता की दौड़ में अपने पश्चिमी गुरुओं से बाज़ी मार




## क्रान्ति की लहर

ले जाना चाहते हैं। पिछले पचीस वर्षों में एशिया के हर एक देश के राजनीतिक, आर्थिक और सामाजिक जीवन में क्रान्तिकारी परिवर्तन हुए हैं। ये सभी देश, किसी अज्ञात शक्ति से प्रेरित होकर, जीवन के सभी क्षेत्रों में आँख मूँद कर यूरोप और अमेरिका की नक़ल करते चले जा रहे हैं। कला-कौशल और उद्योग-धन्धों में, कल-कारख़ानों की वृद्धि में, राजनीतिक सङ्गठन और शासन-प्रणाली में, आन्दोलन-शैली और सैनिक व्यवस्था में, शिक्षा और समाज-सुधार में एशियाई देशों ने यूरोप की नक़ल करने में अपूर्व प्रगति की है। सचमुच इसके अतिरिक्त एशिया की मुक्ति का और कोई मार्ग दिखाई नहीं पड़ता। जब तक एशिया वाले अपने जीवन-यात्रा के लिए आवश्यक सभी चीज़ें—सुई और पिन से लेकर, मोटरकार और हवाई जहाज़ों तक—स्वयं न बनाने लगेंगे, तब तक यूरोप और अमेरिका से इन चीज़ों का एशियाई देशों में आना बन्द न होगा। और जब तक ये चीज़ें आती रहेंगी, तब तक एशिया ग़ुलामी के बन्धन से मुक्त न हो सकेगा! आजकल संसार की राजनीति की कुञ्जी है अर्थ! आर्थिक पराधीनता ही एशिया की राजनीतिक ग़ुलामी का कारण है। अतः इस ग़ुलामी की शृङ्खला को पूर्णतया छिन्न-भिन्न कर देने के पहले, हमें आर्थिक क्षेत्र में पूर्ण स्वावलम्बी बन जाना पड़ेगा।

यहाँ प्रश्न यह है, कि एशियाई जातियाँ अपना आर्थिक विकास करें तो कैसे करें? उनके पास न धन है, न आधुनिक समुन्नत कला-कौशल के रहस्यों का ज्ञान है, न उनके हाथ में ऐसे अन्य साधन ही मौजूद हैं—जैसे राजनीतिक अधिकार आदि—जिनके द्वारा वे अपने नवजात शिल्पों को पश्चिमी देशों के समुन्नत शिल्पों के आक्रमण से बचा सकें। परन्तु यह प्रश्न वास्तव में कोई गम्भीर प्रश्न नहीं है। पाठकों को यह सुन कर आश्चर्य होगा, कि स्वयं साम्राज्यवादी शक्तियाँ ही एशिया के आर्थिक विकास में सहायक हो रही हैं, परन्तु वास्तव में परिस्थिति ऐसी ही है! एशिया के पास अपने शिल्प को बढ़ाने के लिए बड़ी-बड़ी मैशीनें और कल-कारख़ाने के अन्य सामान नहीं हैं; ये चीज़ें उसे पश्चिम से मिल रही हैं। एशिया वालों के पास आधुनिक कला-कौशल का समुन्नत ज्ञान नहीं है; ऐसे ज्ञान रखने वाले निपुण व्यक्ति उन्हें पश्चिम से ही मिल रहे हैं। एशियाई देशों के पास अपने कारख़ाने स्थापित करने के लिए पूँजी नहीं है; यह पूँजी भी उन्हें पश्चिमी देशों से ही मिल रही है!

पश्चिमी देशों में ये चीज़ें—कल-कारख़ानों के सामान, शिल्प का ज्ञान और पूँजी—इतनी अधिक बढ़ गई हैं, कि उन देशों में इनके लिए अब जगह न रही। अतः पश्चिमी देश इन चीज़ों को बाहर भेजने के लिए विवश हैं। उनकी इसी विवशता का लाभ उठा कर, एशिया की जातियाँ अपने शिल्प और उद्योग को बढ़ा रही हैं। उनके उद्योग का विकास ही पश्चिमी राष्ट्रों के पतन का कारण होगा। इस प्रकार स्वयं इस साम्राज्यवाद की जड़ में ही वे शक्तियाँ काम कर रही हैं, जो इसके विनाश का कारण हैं। यह साम्राज्यवाद एक ओर जहाँ सोती हुई जातियों पर रोमाञ्चकारी अत्याचार करके उन्हें जगाता है, वहाँ दूसरी ओर उनके हाथ में प्रतिकार के अमोघ साधन भी स्वयमेव उपस्थित कर देता है।

ये शक्तियाँ कौन सी हैं, इनकी क्रिया किस प्रकार होती है, अब तक एशिया के विभिन्न देशों को इन्होंने किस तरह प्रभावित किया है, आदि बातों पर यदि विश्लेषणात्मक दृष्टि से विचार करें, तो आधुनिक साम्राज्यवाद का रहस्य समझ में आ जायगा। और बहुत सम्भव है कि इस प्रकार विचार करने से भविष्य में होने वाली घटनाओं पर भी कुछ प्रकाश पड़ सके तथा हम अपने आगे के लिए कोई सिद्धान्त स्थिर कर सकें—हमें अपनी मुक्ति का मार्ग सूझ जाय!

## साम्राज्यवाद का सूत्र

आधुनिक साम्राज्यवाद का सूत्र तीन मन्त्रों से बना हुआ है—( १ ) आर्थिक सुविधाएँ, ( २ ) राजनीतिक प्रभुत्व, और ( ३ ) प्रचार। साम्राज्यवादी शक्तियाँ जब किसी देश में घुसती हैं, तो वहाँ अपने स्वार्थ-साधन के लिए इन्हीं तीन मन्त्रों का प्रयोग करती हैं!

पहले वे उस देश में कुछ असाधारण आर्थिक सुविधाएँ प्राप्त करती हैं; उन सुविधाओं के आधार पर अपने देश का बना हुआ पक्का माल उस देश में अन्य जातियों के मुक़ाबले, जिन्हें वैसी सुविधाएँ प्राप्त नहीं हैं, सस्ते दामों पर बेचती हैं; और उस देश का कच्चा माल तथा खनिज पदार्थ लेकर अपने शिल्प और उद्योग-धन्धों को पुष्ट करती हैं।

इन असाधारण सुविधाओं की रक्षा के लिए साम्राज्यवादी शक्तियाँ उस देश के राजनीतिक जीवन पर प्रभुत्व स्थापित करती हैं। यह प्रभुत्व कैसे स्थापित होता है और किन उपायों से उसकी रक्षा की जाती है, इसकी भी एक वैज्ञानिक पद्धति है। पीड़ित राष्ट्रों के साथ इन शक्तियों के राजनीतिक व्यवहार में "फूट डालो और राज करो" ( Divide and Rule ) की नीति सर्वोपरि है। जिस अभागे देश को ये अपने चङ्गुल में फँसाती हैं, उसे नाना दलों, सैकड़ों समूहों, हज़ारों जातियों और असंख्य समुदायों में बाँट देती हैं तथा उन्हें आपस में लड़ाया करती हैं! जब कभी इनमें से



**श्री० रघुनाथ गनेश जोशी**

आप नासिक के सुप्रसिद्ध कवि और कॉङ्ग्रेस के कार्यकर्ता हैं, जिन्हें ६ मास का कठिन कारावास-दण्ड दिया गया है।

कोई समुदाय या कोई दल इस भयङ्कर कूटनीति को समझ जाता है तथा आपस में लड़ना छोड़ कर इन षड्यन्त्रकारी शक्तियों का मूलोच्छेद करने पर उद्यत होता है, तो ये शक्तियाँ फ़ौरन "क़ानून और व्यवस्था" ( Law and Order ) की दोहाई देकर उसे दबा देती हैं! "क़ानून और व्यवस्था" के नाम पर इन शक्तियों ने जैसे-जैसे भीषण अत्याचार, जैसे-जैसे रोमाञ्चकारी षड्यन्त्र और अधम से अधम पाप किए हैं, उनका हाल

जान कर कोई भी सच्चा मनुष्य इनके पतन की कामना किए बिना नहीं रह सकता।

राजनीतिक प्रभुत्व स्थापित करने के बाद ये शक्तियाँ उस प्रभुत्व को चिरस्थायी बनाने के लिए प्रचार का सहारा लेती हैं; प्रचार के द्वारा पीड़ित देश के सामाजिक जीवन और लोकमत को अपने अनुकूल बनाने की चेष्टा करती हैं। एक ओर ये शक्तियाँ उस देश के आर्थिक सङ्गठन और राजनीतिक स्वाधीनता पर कुठाराघात करती रहती हैं, और दूसरी ओर उसका हितैषी होनेका दम भी भरती रहती हैं। विजित जनता को शिक्षित बनाने के बहाने बड़े-बड़े स्कूल, कॉलेज, युनिवर्सिटियाँ खुल जाती हैं; मिशनरी समितियाँ जगह-जगह अड्डे जमा लेती हैं; साम्राज्य की प्रशंसा और गुणानुवाद करने वाले पत्र और पुस्तकें प्रकाशित होने लगती हैं; ऐसे लेखकों और लेखिकाओं की एक फ़सल ही पैदा हो जाती है, जो साम्राज्य के विस्तार और स्थायित्व के लिए सत्य की हत्या करने में ज़रा भी कुण्ठित नहीं होते! इन लेखक-पुङ्गवों का प्रधान काम यह होता है कि वे हर तरह की झूठी-सच्ची कहानियाँ गढ़ कर संसार की जनता के सामने विजित देशों को बदनाम करें। ये लेखक विजित जाति के अन्तर्गत विभिन्न दलों में फैले हुए वैर-फूट के, तथा आर्थिक उन्नति और सभ्यता की दौड़ में, उस जाति के पिछड़े होने के वर्णन ख़ूब बढ़ा-चढ़ा कर लिखते हैं; और इसी काल्पनिक तथा झूठे वर्णन के आधार पर साम्राज्यवादी शक्तियाँ विजित जाति पर अपने राज्य को उचित ठहराती हैं—केवल उचित ही नहीं, आवश्यक भी प्रमाणित करती हैं!

संक्षेप में, आधुनिक साम्राज्यवाद का यही त्रिगुणात्मक सूत्र है। अब देखना यह है कि वास्तविक व्यवहार में इस सूत्र के प्रयोग का पीड़ित जातियों पर क्या प्रभाव पड़ता है। इस सूत्र की व्यवहार-पद्धति को एक बार ध्यान से देखने से ही यह प्रत्यक्ष हो जायगा, कि किसी देश में इसका सफलतापूर्वक व्यवहार हो सके, इसके लिए उसमें तीन गुणों का होना अत्यन्त आवश्यक है—

(१) वह देश कृषिप्रधान हो, उसमें कल-कारख़ानों की वृद्धि न हुई हो।

(२) उस देश के लोगों में आजकल की राष्ट्रीय मनोवृत्ति का अभाव हो, अर्थात् उनमें विदेशियों के प्रति घृणा का भाव न हो; और

(३) वह देश आजकल के प्रचार के साधनों, पद्धतियों और उद्देश्यों से अपरिचित हो।

जिस देश में ये तीनों गुण पर्याप्त मात्रा में मौजूद न होंगे, उसमें आधुनिक साम्राज्यवाद के पैर अच्छी तरह नहीं जम सकते। जिस समय पश्चिमी व्यापारियों ने एशिया में प्रवेश किया था, उस समय एशियाई देशों में ये तीनों गुण मौजूद थे; यद्यपि उस समय एशिया में घरेलू उद्योग-धन्धों का अभाव न था, तथापि कल-कारख़ानों और बड़ी तादाद में माल तैयार करने की पद्धति का पूर्ण अभाव था। अच्छी सड़कों, पुलों, रेलों आदि का भी अभाव था, जिसके कारण माल एक स्थान से दूसरे स्थान पर सस्ते में ढोकर नहीं ले जाया जा सकता था। इन कारणों से पश्चिमी व्यापारियों को अपने बड़े-बड़े कारख़ानों में पैदा हुआ माल, रेलों और जहाज़ों आदि से ढो लाकर, इन देशों में सस्ते मूल्य पर बेचने का और यहाँ का कच्चा माल—रूई, जूट, रेशम, हाथी-दाँत, चाय, मसाले, गेहूँ, चावल, दलहन, तेलहन, टीक, चन्दन, रबर, लाख, तथा कुछ खनिज पदार्थ, जैसे शीशा, टिन, उल्फ़्राम, मैनगनीज़, अभरक इत्यादि—अपने यहाँ ले जाने का अपूर्व अवसर था।

उस समय एशियावासियों में राष्ट्रीयता का तो इतना अभाव था, जिसे देख कर आश्चर्य होता है। किसी एशियावासी को यह भी न मालूम था कि स्वदेशी और विदेशी में क्या भेद है? इन बातों से वे इतने अनभिज्ञ थे कि स्वयं एशियावासियों ने समय-समय पर अपने देश में विदेशियों की सत्ता स्थापित होने में सहायता दी। यदि यह सहायता उपयुक्त समय पर साम्राज्यवादी शक्तियों को न मिली होती, तो एशिया में अत्याचार का यह पौधा कभी पनपने ही न पाता!! परन्तु एशिया-वासियों की मनोवृत्ति ही कुछ ऐसी रही है कि स्वयं अपने देशवासियों के विरुद्ध विदेशियों की सहायता करने में उन्होंने कभी सङ्कोच नहीं किया। इससे पश्चिमी राष्ट्रों को पूर्व में अपनी राजनीतिक सत्ता का विस्तार करने में अपूर्व सहायता मिली।

प्रचार के विषय में भी यही बात लागू है। पश्चिमी व्यापारियों ने एशिया के हरे-भरे मैदानों में रेल और

तार के जाल फैला कर, सड़कों और पुलों का निर्माण करके, तथा थोड़े से स्कूल और कॉलेज खोल कर, भोले-भाले एशियावासियों को इस तरह मोह लिया, कि वे थोड़ी देर के लिए आत्म-विस्मृत हो गए। उन्हें यह भी पता न लगा, कि यही वे अस्त्र हैं, जिनके द्वारा उनकी गुलामी के बन्धन मज़बूत किए जा रहे हैं।

परन्तु यह अवस्था बहुत दिनों तक न रही। आर्थिक साम्राज्यवाद एक ऐसी शक्ति है कि जिस देश में एक बार इसके पैर जम जाते हैं, उस देश के ये तीनों गुण स्वयमेव नष्ट होने लगते हैं। स्वयं साम्राज्यवादी शक्तियाँ ही उसके इन गुणों को नष्ट करने लगती हैं। अपने स्वार्थ-साधन के प्रयत्न में वे ऐसे-ऐसे काम करती हैं, जिनसे उस देश का शिल्प बढ़ने लगता है; वहाँ कल-कारख़ानों की वृद्धि होने लगती है; उस देश के निवासियों में राष्ट्रीयता का सञ्चार हो जाता है; वे विदेशियों को घृणा और द्वेष की दृष्टि से देखने लगते हैं; उन्हें आजकल के "प्रोपगेण्डा" के साधनों और पद्धतियों का भी ज्ञान हो जाता है। यहाँ संक्षेप में हम यह बता देना चाहते हैं, कि वे कौन-कौन से काम हैं, जिनका उपरोक्त फल होता है।

साम्राज्यवादी देशों में अनेक दल हैं, अनेक आजीविकाओं के लोग हैं, जिनका स्वार्थ एक-दूसरे से टकराता है। उदाहरण के लिए, मैनचेस्टर के कपड़े के कारख़ानों का—उनके मालिकों और उनमें काम करने वाले मज़दूरों का स्वार्थ इस बात में है, कि भारतवर्ष में कपड़े के कारख़ाने न खुलें। परन्तु स्वयं मैनचेस्टर के ही लोहे के कारख़ानों का स्वार्थ इस बात में है कि भारतवर्ष में कपड़े के कारख़ाने अधिक से अधिक संख्या में खुलें, जिससे उनमें बनी हुई मशीनों और एञ्जिनों को बिकने के लिए बाज़ार मिल सके। ब्रिटेन की गवर्नमेण्ट इन दोनों दलों में से किसी का भी दमन नहीं कर सकती, क्योंकि यदि वह कपड़े के व्यापार को प्रोत्साहन देने के लिए लोहे के व्यापार का दमन करे; अथवा लोहे को प्रोत्साहन देने के लिए कपड़े का दमन करे तो दोनों हालतों में बेकारी बढ़ेगी—एक हालत में लोहे के कारख़ानों में तो दूसरी में कपड़े के कारख़ानों में। बेकारी का बढ़ना गवर्नमेण्ट के लिए हर तरह से आपत्तिजनक है। अतः गवर्नमेण्ट के लिए यह आवश्यक हो जाता है कि वह दोनों दलों को प्रोत्साहन दे, चाहे उनके स्वार्थ आगे चल कर आपस में टकराते ही क्यों न हों।

ऐसे ही दोहरे स्वार्थों के दबाव में पड़ कर, साम्राज्यवादी शक्तियाँ जब एशिया के कृषिप्रधान देशों के सम्पर्क में आईं, तो उन्होंने एशियाई देशों के हाथ, न केवल अपने यहाँ का बना हुआ उपभोग्य पदार्थ (Consumable goods) बेचा, बल्कि लोहे के बड़े-बड़े



**श्री० ब्रेलवी**

आप "बॉम्बे क्रॉनिकल" के प्रतिभाशाली सम्पादक हैं, जिन्हें ६½ मास का दण्ड दिया गया है और जो "बी" क्लास में रक्खे गए हैं।

सामान, मशीनें, रेल, बिजली के कल, कपड़े बनाने के कल आदि उत्पादक पदार्थ (Producable goods) भी बेचे। इन देशों के कृषि-प्रधान होने के कारण इनमें कल-कारख़ानों की वृद्धि के लिए स्थान तो था ही; अतः साम्राज्यवादी देशों से आए हुए कल-कारख़ानों के सामान इनमें ख़ूब बिकने लगे। इससे साम्राज्यवादी देशों को आरम्भ में तो प्रचुर लाभ रहा,

पर जब एशियाई देशों में कारख़ानों की संख्या कुछ बढ़ गई, तो इससे साम्राज्यवादी देशों के व्यापार को आघात पहुँचने लगा। पहले जो चीज़ें, केवल साम्राज्यवादी देशों से आकर एशिया के बाज़ारों में बिका करती थीं, उनमें से बहुत सी चीज़ें अब स्वयं एशिया में बनने और बिकने लगीं। पहले जिस व्यापार के लिए साम्राज्यवादियों का कोई प्रतिद्वन्दी नहीं था, उसके लिए अब एशिया में नए-नए प्रतिद्वन्दी उठ खड़े हुए। देशों का शिल्प और व्यापार जैसे-जैसे बढ़ने लगा, वैसे ही वैसे यहाँ नए ढङ्ग के व्यापारियों, कारख़ानेदारों और मज़दूरों के दल पैदा होते गए। इन दलों की सदा यह कोशिश रहती है, कि जो माल उनके मुल्क के भीतर पैदा होता है, वह बाहर से कदापि न मँगाया जाय; और यदि बाहर का कोई देश वैसा माल भेजता है, तो उस पर इतनी अधिक निषेधात्मक चुङ्गी लगा दी जाय कि देश के भीतर उसका बिकना असम्भव हो जाय! इस प्रकार साम्राज्यवादी शक्तियों ने एशिया को स्वयं शिल्प और व्यापार के क्षेत्र में अपना प्रतिद्वन्दी बना लिया है। इस प्रतिद्वन्दिता में एशिया की सफलता के लिए जितनी भी आवश्यक चीज़ें हैं, वे सब उसे पश्चिमी देशों से बे-रोक-टोक मिल रही हैं। साम्राज्यवादी शक्तियाँ इस प्रवाह को रोकने में असमर्थ हैं।

अब राजनीतिक क्षेत्र पर दृष्टिपात कीजिए। साम्राज्यवादियों की सदा यह कोशिश रहती है, कि उनके माल पर, जहाँ तक हो सके, कम चुङ्गी लगाई जाय। दूसरी ओर एशिया के विभिन्न देशों के शिल्पी और व्यापारी सदा यह चाहते हैं, कि उनके नवजात शिल्प की रक्षा के लिए विदेशी माल का आगमन रोका जाय। यहीं पर साम्राज्यवादी शक्तियाँ और परतन्त्र देशों के बीच राजनीतिक सङ्घर्ष का सूत्रपात होता है। साम्राज्यवादी राष्ट्र यह प्रयत्न करते हैं, कि परतन्त्र देशों के शिल्प और कला-कौशल को बढ़ने से रोका जाय। इसके लिए वे छल, कपट, प्रवञ्चना, झूठ, धोखेबाज़ी, षड्यन्त्र, विश्वासघात आदि—अधम से अधम पाप करने में भी कुण्ठित नहीं होते। उनका यह नग्न रूप देख कर एशियावासियों के मन में विदेशियों के प्रति घृणा और विद्वेष का भाव फैला है। पिछले एक सौ वर्षों में पश्चिमी जातियों ने एशिया को इस तरह लूटा है; उसे ऐसी बेरहमी के साथ सताया है; ऊपर से उसका मित्र बन कर, भीतर ही भीतर उसके साथ ऐसे-ऐसे घृणित विश्वासघात किए हैं कि आज एशिया में एक भी ऐसा देश नहीं है, जहाँ विदेशियों के प्रति घोर घृणा के भाव न लहरा रहे हों! आज से केवल पचास वर्ष पहले, जिस एशिया के लोगों को यह भी न मालूम था, कि देशी और विदेशी में क्या भेद होता है, उसी एशिया में आज एक सिरे से दूसरे सिरे तक—क़स्तुन्तुनिया से लेकर कैण्टन तक—सर्वत्र 'टर्की फ़ॉर टर्क्स' ( Turkey for Turks ), 'इण्डिया फ़ॉर इण्डियन्स' ( India for Indians ), 'चाइना फ़ॉर चाइनीज़' ( China for Chinese ), आदि की पुकार मची हुई है। इसके साफ़ माने यह हैं, कि आज एशिया का हर-एक देश अपने यहाँ से विदेशी लुटेरों को मार भगाने के लिए कटिबद्ध हो गया है। यही वह प्रभाव है, जो एशियाई देशों पर साम्राज्यवादी सूत्र के प्रयोग का हुआ है !!

जिस प्रकार साम्राज्यवादियों ने अपने ही हथकण्डों से एशिया को अपना आर्थिक प्रतिद्वन्दी बना लिया है, उसी प्रकार उन्होंने एशियावासियों के मन में उन राजनीतिक भावों का बीज भी स्वयं ही बोया है, जो उनकी राजनीतिक सत्ता के विनाश का कारण होंगे।

प्रचार के विषय में भी यही नियम लागू हुआ है। एशिया के कृषि-प्रधान, असङ्गठित देशों में रेल, तार, पुल, सड़कें आदि बनवाई थीं साम्राज्यवादी शक्तियों ने अपने स्वार्थ के लिए, परन्तु आज ये ही वस्तुएँ उनके शत्रुओं के हाथ में भी शस्त्र का काम दे रही हैं। जिन स्कूलों, कॉलेजों, युनिवर्सिटियों द्वारा वे एशियाई बच्चों के मन में ग़ुलामी का भाव भरना चाहती थीं, उन्हीं में से आज उनके भयानक से भयानक और प्रबल से प्रबल शत्रु भी पैदा हो रहे हैं! जिन समाचार-पत्रों, मिशनरी, सोसाइटियों, जिन प्रोपगेण्डा के साधनों को साम्राज्यवादी शक्तियों ने एशिया में अपनी सत्ता की दृढ़ता के लिए स्थापित किया था, उन्हींने एशियावासियों को प्रचार की वह पद्धतियाँ भी सिखा दी हैं, जिनकी सहायता से आज एशिया वाले अपने-अपने देशों के भीतर आर्थिक साम्राज्यवाद के मूल पर ही कुठाराघात कर रहे हैं! अपने देशों के बाहर भी एशिया-वालों का प्रचार-कार्य कुछ कम सफल नहीं रहा है। संसार के विभिन्न देशों में

एशिया के पीड़ित राष्ट्रों के साथ सहानुभूति रखने वालों की संख्या आज करोड़ों में है !

एशिया पर साम्राज्यवादी सूत्र के प्रयोग का असर यह हुआ है कि एशिया में नवीन ढङ्ग के कल-कारख़ानों की वृद्धि हुई है, एशियावासियों में राष्ट्रीयता का सञ्चार हुआ है और वे आधुनिक ढङ्ग के प्रोपगेण्डा के कार्यों में दक्ष हो गए हैं। और यही वे बातें हैं, जो पश्चिमी साम्राज्यवाद का मूलोच्छेद करेंगी। जिस दिन एशिया पर से यूरोपियनों का प्रभुत्व हट जायगा, उसी दिन आधुनिक साम्राज्यवाद का अन्त हो जायगा ! पिछले साठ या सत्तर वर्षों में एशिया ने इस दिशा में जो प्रगति की है, उसे देख कर विश्वास होने लगता है कि संसार में साम्राज्यवाद का अस्तित्व अब अधिक दिनों के लिए नहीं है। इसके जीवन के केवल कुछ गिनती के दिन अब बाक़ी रह गए हैं। साम्राज्यवाद के द्वारा, न तो संसार में शान्ति और सहयोग की वृद्धि हुई है, न इसने विज्ञान को उन्नत बनाया है, न जीवन को ही सौन्दर्य प्रदान किया है। इसके विपरीत इसने लोगों में पारस्परिक घृणा और स्पर्द्धा का बीज बोया है; सङ्घर्ष और युद्धों को प्रोत्साहन दिया है; तथा जिन जातियों पर इसका प्रभुत्व रहा है, उनके हर प्रकार के पतन का यह कारण हुआ है।

## एशिया की प्रगति और संसार का भविष्य

साम्राज्यवाद का अन्त अब साफ़ दिखाई दे रहा है। यूरोप के साम्राज्यवादी देशों का पतन प्रारम्भ हो गया है और वह दिन भी दूर नहीं, जब इन देशों का वैभव सदा के लिए नष्ट हो जायगा। विगत महायुद्ध ने यूरोप के आर्थिक सङ्गठन को ऐसा धक्का पहुँचाया है कि उसका पुनः निर्मित होना असम्भव है ! भावी युद्ध उसके रहे-सहे वैभव को अवश्य नष्ट कर देगा !!

विश्व-वैभव का केन्द्र यूरोप से उठ कर, अमेरिका चला गया है। दूसरी ओर एशियाई देशों की राष्ट्रीय सम्पत्ति निश्चित-वेग से बढ़ रही है। सन् १८७० ई० में, जबकि साम्राज्यवादी शक्तियों के वैभव का विकास प्रारम्भ ही हुआ था, संसार में केवल चार बड़ी-बड़ी शक्तियाँ थीं, जिनकी राष्ट्रीय सम्पत्ति क़रीब-क़रीब एक दूसरे के बराबर थी। उसका ब्योरा इस प्रकार है :—

## सन् १८७० में संसार के विभिन्न देशों की राष्ट्रीय सम्पत्ति

| | |
|---|---|
| **प्रथम श्रेणी** | |
| ब्रिटेन ... ... | ... ४० खर्ब डॉलर |
| जर्मनी ... ... | ... ३८ " " |
| फ़्रान्स ... ... | ... ३३ " " |
| संयुक्त राज्य अमेरिका ... | ... ३० " " |
| **द्वितीय श्रेणी** | |
| रूस ... ... | ... १३ " " |
| स्पेन ... ... | ... १० " " |



श्री० बी० एन० मालगी

आप हिन्दुस्तानी सेवा-दल के मन्त्री हैं, जिन्हें ४ मास का कठिन कारावास-दण्ड दिया गया है।

उपरोक्त तालिका में ब्रिटेन का स्थान सर्व-श्रेष्ठ है, अमेरिका का स्थान संसार में चौथा है। एशिया के किसी देश का इस तालिका में पता तक नहीं है ! परन्तु बीस वर्षों के बाद इस क्रम में बहुत परिवर्त्तन हो गया। अमेरिका का स्थान सर्व-श्रेष्ठ हो गया और ब्रिटेन, जर्मनी तथा फ़्रान्स उसके पीछे रह गए ! सन् १८६० में संसार के

विभिन्न देशों की राष्ट्रीय सम्पत्ति की तालिका इस प्रकार थी :—

### सन् १८९० में संसार के विभिन्न देशों की राष्ट्रीय सम्पत्ति

प्रथम श्रेणी

| | |
|---|---|
| संयुक्त राज्य अमेरिका ... ... | ६५ खर्ब डॉलर |
| ब्रिटेन ... ... ... | ५३ " " |
| जर्मनी ... ... ... | ४६ " " |
| फ्रान्स ... ... ... | ४३ " " |



श्री० ब्रह्मप्रकाश शर्मा, एम० एस-सी०, एल्-एल्० बी०

आप मुज़फ़्फ़रनगर के वकील हैं, जिन्हें ६ मास का कारावास और ५०) रु० जुर्माने की सज़ा हुई है!

इसके बीस वर्षों बाद सन्, १९१२ के लगभग, महायुद्ध के ठीक पहले, संसार के विभिन्न देशों की आर्थिक अवस्था में और भी अधिक परिवर्तन हो गया था। अमेरिका की सम्पत्ति यूरोपियन राष्ट्रों के मुक़ाबले बहुत बढ़ गई थी। उस समय केवल अमेरिका ही प्रथम श्रेणी का राष्ट्र था। यूरोप के तीन अग्र-गण्य राष्ट्र द्वितीय श्रेणी में आगए थे। इसके अलावा रूस की सम्पत्ति यूरोप के अग्रगण्य राष्ट्रों के मुक़ाबले तक पहुँच गई थी, तथा एशिया के अनेक देशों ने आर्थिक उन्नति के क्षेत्र में प्रवेश किया था।

### सन् १९१२ में संसार के विभिन्न देशों की राष्ट्रीय सम्पत्ति

प्रथम श्रेणी

| | |
|---|---|
| संयुक्त राज्य अमेरिका ... ... | १८६ खर्ब डॉलर |

द्वितीय श्रेणी

| | |
|---|---|
| ब्रिटेन ... ... ... | ७१ " " |
| जर्मनी ... ... ... | ७७ " " |
| फ्रान्स ... ... ... | ५७ " " |
| रूस ... ... ... | ५६ " " |

तृतीय श्रेणी

| | |
|---|---|
| इटली ... ... ... | २० " " |
| स्पेन ... ... ... | २० " " |
| भारत ... ... ... | २० " " |
| जापान ... ... ... | ११ " " |
| कनाडा ... ... ... | ११ " " |
| अर्जेन्टाइन ... ... ... | ११ " " |
| ऑस्ट्रेलिया ... ... ... | ८ " " |

ऊपर की तीनों तालिकाओं को देखने से, यह मालूम होता है कि सन् १८७० में लगभग संसार की सम्पत्ति का केन्द्र यूरोप था। उस समय यूरोपियन राष्ट्रों के वैभव का मुक़ाबला संसार का कोई भी अन्य देश नहीं कर सकता था। परन्तु उसके बाद ही, यह केन्द्र धीरे-धीरे हट कर अमेरिका की ओर जाने लगा तथा एशियाई राष्ट्रों का आर्थिक अभ्युदय प्रारम्भ हुआ! इसके बाद वाले बीस वर्षों में अमेरिका सब से धनी हो गया और इसके बाद और बीस वर्षों में तो अमेरिका इतना आगे निकल गया, कि उसकी राष्ट्रीय सम्पत्ति यूरोप के किसी भी दो राष्ट्रों की सम्मिलित-सम्पत्ति से अधिक थी। विगत महायुद्ध ने राष्ट्रीय सम्पत्ति के इस विभाग में और भी क्रान्तिकारी उलट-फेर किया। युद्ध में हानि केवल यूरोप की हुई; एशिया और अमेरिका को आर्थिक दृष्टि से केवल लाभ ही लाभ रहा। युद्धकाल में इन दोनों महादेशों के कारख़ानों में अधिक से अधिक उत्पत्ति हुई और

इन्होंने अपने माल को अधिक से अधिक मूल्य पर यूरोप के हाथों बेचा। जिस समय यूरोप के राष्ट्र एक-दूसरे का गला काट रहे थे, और युद्ध में पानी की तरह रुपया बहा रहे थे, उस समय अमेरिका और एशिया के कारख़ानों ने उनके हाथों युद्ध का सामान बेच कर मनमाना द्रव्य कमाया। यूरोपीय राष्ट्रों ने पीढ़ियों की लूट-खसोट द्वारा जो वैभव इकट्ठा कर रक्खा था, उसे युद्ध-काल में स्वयं अपनी तथा अपने भाइयों की हत्या करने के लिए अस्त्र-शस्त्र ख़रीद कर एशिया और अमेरिका के कारख़ाने वालों को दे दिया! युद्ध समाप्त होने के बाद सन् १९२२ में जब संसार के भिन्न-भिन्न देशों की राष्ट्रीय सम्पत्ति का हिसाब लगाया गया, तो यूरोप में एक भी प्रथम श्रेणी का राष्ट्र न निकला। इसके विपरीत अमेरिका की तथा एशिया के अनेक देशों की राष्ट्रीय सम्पत्ति में क्रान्तिकारी उन्नति हुई थी।

## सन् १९२२ में संसार के विभिन्न देशों की राष्ट्रीय सम्पत्ति

| | | |
|---|---|---|
| **प्रथम श्रेणी** | | |
| संयुक्त राज्य अमेरिका | ... ... | ३२१ खर्ब डॉलर |
| **द्वितीय श्रेणी** | | |
| ब्रिटेन | ... ... ... | ८९ " " |
| फ़्रान्स | ... ... ... | ६८ " " |
| जर्मनी | ... ... ... | ६५ " " |
| रूस | ... ... ... | ५५ " " |
| **तृतीय श्रेणी** | | |
| स्पेन | ... ... ... | २९ " " |
| इटली | ... ... ... | २६ " " |
| चीन | ... ... ... | २५ " " |
| भारत | ... ... ... | २५ " " |
| जापान | ... ... ... | २० " " |
| कनाडा | ... ... ... | २२ " " |
| **चतुर्थ श्रेणी** | | |
| ब्रेज़ल | ... ... ... | १३ खर्ब डॉलर |
| अर्जेन्टाइन | ... ... ... | १३ " " |
| ऑस्ट्रेलिया | ... ... ... | १० " " |

आज संयुक्त-राष्ट्र अमेरिका की राष्ट्रीय सम्पत्ति यूरोप के सभी राष्ट्रों की सम्मिलित-सम्पत्ति से भी अधिक है!

यूरोप का भविष्य अन्धकारमय है। लक्ष्मी ने यूरोप का साथ छोड़ दिया है और अमेरिका को अपनाया है। लक्षणों से ऐसा प्रतीत होता है, कि भावी युद्ध में यूरोप की रही-सही शक्ति और वैभव का भी नाश हो जायगा! एशिया, यूरोप और अमेरिका की वर्तमान आपेक्षिक शक्ति तथा संसार के भविष्य की आलोचना करते हुए, एक अमेरिकन विद्वान लिखता है :—

"Europe has already been reduced to vassalage. Her annual tribute to the



तैमिल-नैडू कॉङ्ग्रेस कमिटी के भूतपूर्व उप-प्रधान, जिन्हें एक वर्ष की सज़ा दी गई है।

United States is in the neighbourhood of three quarters of a billion dollars. The War of 1914 shattered her economic structure irrecoverably. Half of her territory and a third of her population left capitalism behind in 1917 and went Soviet. The next war for which she is so busily preparing, will still further reduce the relative economic power of Western European imperialism, while central and

southern Europe will probably join the Union of Socialist Soviet Republics at an early stage in the struggle."*

यदि इस लेखक का स्वप्न सत्य हो जाय—जिसकी बहुत-कुछ सम्भावना है—तो सचमुच पश्चिमी यूरोप की साम्राज्यवादी शक्तियों का पराभव हो जायगा और तब संसार में केवल दो ही प्रबल शक्तियाँ रह जाएँगी—एक ओर साम्राज्यवादी अमेरिका और दूसरी ओर एक सङ्घ में बँधा हुआ साम्यवादी एशिया! भविष्य में एशिया के सामाजिक सङ्गठन पर साम्यवाद के सिद्धान्तों की छाप लगी रहेगी, यह मानी हुई बात है। जब बड़े-बड़े साम्राज्यवादी तक बेकारी की समस्या से परेशान होकर साम्यवाद का मुँह ताकने लगे हैं, तब एशिया को किसी न किसी रूप में साम्यवाद को स्वीकार करना ही पड़ेगा, यह निश्चित सा मालूम होता है!!

निस्सन्देह स्वतन्त्र एशिया की शक्ति संसार में अद्वितीय होगी। एशिया का क्षेत्रफल अन्य सभी महादेशों से बड़ा है। संसार के कुछ बड़े महत्वपूर्ण खनिज पदार्थ और प्राकृतिक सम्पत्ति भी एशिया ही में केन्द्रीभूत है। जन-संख्या की दृष्टि से एशिया संसार का सब से शक्तिशाली महादेश है। सम्पूर्ण संसार की दो तिहाई जन-संख्या केवल एशिया में निवास करती है। इसकी प्राकृतिक सम्पत्तियाँ भी अभी तक प्रायः अछुरण हैं। यूरोप और अमेरिका की प्राकृतिक सम्पत्ति का, खानों की बराबर खोदाई होते रहने के कारण, बहुत कुछ ह्रास हो चुका है। परन्तु एशिया की प्राकृतिक सम्पत्तियाँ अभी ज्यों की त्यों बनी हुई हैं। इन सब कारणों से साफ़ नज़र आता है कि भविष्य एशिया के साथ है। भविष्य में संसार का कोई भी महादेश एशिया का मुक़ाबला न कर सकेगा!

इस समय जो कुछ आवश्यक है, वह यह है कि एशिया के भिन्न-भिन्न देश अपने कल-कारख़ानों को तेज़ी के साथ बढ़ाते चले जायँ और भावी महायुद्ध छिड़ने पर सभी राजनीतिक स्वाधीनता की घोषणा कर दें! विगत महायुद्ध ने यूरोप को लँगड़ा बना दिया है तथा एशिया-वासियों में जाग्रति फूँक दी है। भावी युद्ध में यूरोप की दूसरी टाँग भी टूट जायगी तथा एशिया अवश्य पूर्ण-स्वतन्त्र हो जायगा।

रूस की सामाजिक व्यवस्था और एशिया की निवृत्ति-प्रधान संस्कृति, यही दो चीज़ें हैं, जिनके सम्मेलन से भविष्य में मानव जाति का उद्धार होता हुआ दिखाई देता है।

* * *

* *Scott Nearing: Whither China?; p. 203.*




**देश-दशा**

कुछ लहू तन में है बाक़ी, वह लिए जाते हैं! जोंक बन-बन के मेरा ख़ून पिए जाते हैं!!

# आहुति

[ श्री० ललितकिशोर सिंह, एम० एस-सी० ]



विधवा पार्वती की माँ उसे अनाथ करके चल बसी। अब दुनिया में उसे सहारा देने वाला कोई नहीं। दो-तीन बीघा खेत, एक छोटा सा आम का बग़ीचा और भाई मुन्नू—यही माँ की थाती थी। मरते समय माँ ने आँखों में आँसू भर कर कहा था—"बेटी, तुम्हारा विधवापन और भाई मुन्नू, यही तुम्हें सौंपे जाती हूँ। इनकी रक्षा अब तुम्हारे ही हाथ है।" माँ का यह अन्तिम आदेश क्या पार्वती पालन कर सकेगी, यही उसके जीवन की समस्या थी।

साठ वर्ष का बुड्ढा मङ्गल कोयरी पार्वती का खेत आबाद करता और जो कुछ पैदा होता, उसका आधा पार्वती के घर पहुँचा जाया करता था। जब पैदावार पूरी नहीं होती तो वह ब्राह्मणी पार्वती को अपने हिस्से में से भी कुछ देकर अपने को धन्य समझता था। पार्वती इसी आमदनी से दो जीवों का भरण-पोषण और मुन्नू की शिक्षा का प्रबन्ध किया करती थी। हाँ, अवसर पड़ने पर मङ्गल सहायता करने में कभी पीछे नहीं हटता।

अनेक कष्ट उठा कर पार्वती माँ का सौंपा हुआ भार ढो रही थी। मुन्नू की चिन्ता के सामने वह अपने जीवन की चिन्ता भूल सी गई थी। उसका यौवन खिल उठा था, पर उसे मानो इसकी सुध ही नहीं। उसके रूप का निखार दिन पर दिन बढ़ रहा था, पर इस ओर मानो उसका ध्यान ही नहीं। उसकी राह में जाने कितने काँटे बिछे हुए थे, पर इसकी उसे कुछ परवा ही नहीं। कर्त्तव्य ने उसके हृदय को नीरस बना दिया था। सङ्कल्प ने उसके नारी-जीवन में मर्दानगी ला दी थी।

आम की फ़सल के दिनों में पार्वती का अधिक समय उस छोटे से आम के बग़ीचे में ही कटता था। मङ्गल ने एक किनारे छोटा सा एक झोपड़ा बना दिया था। पार्वती दिन भर उसी में रह कर आम की रखवाली करती और शाम को मङ्गल के ऊपर रखवाली का भार छोड़, घर लौट आती थी।

दोपहर का समय था। पार्वती पेड़ों के नीचे गिरे हुए आम इकट्ठे कर रही थी। उसी समय उसने देखा, कि गाँव का युवक ज़मींदार गदाधर, हाथ में बन्दूक़ लिए बग़ीचे में घुसा। पार्वती के निकट आकर उसने पूछा—"यह बग़ीचा आप ही का है?" पार्वती ने जवाब दिया—"हाँ, मेरा ही है।"

"मैं इन पेड़ों पर चिड़ियों का शिकार करना चाहता हूँ। आप बुरा तो न मानेंगी?"

"बाबू साहब, आपका राज-पाट है। मैं मना कैसे कर सकती हूँ? पर विधवा ब्राह्मणी के बग़ीचे में जीव-हत्या न हो, तो अच्छा है। आप तो क्षत्रिय हैं, राजा हैं, पर मुझे पाप से कौन बचावेगा?"

गदाधर ने जैसे चौंक कर पूछा—"क्या रामखेलावन मिश्र की पुत्री आप ही हैं?" पार्वती ने ज़रा सहम कर जवाब दिया—"जी हाँ, मैं ही हूँ।"

गदाधर बड़े विनीत भाव से बोला—आप ब्राह्मणी होकर इतना कष्ट उठाती हैं, यह मुझसे देखा नहीं जाता। औरतों का अकेली बग़ीचे की रखवाली करना भला कौन पसन्द करेगा? आपको जिस बात का कष्ट हो, मुझे फ़ौरन कहला भेजिए। मुझसे जहाँ तक बन पड़ेगा, आपकी सहायता करूँगा। आप जानती होंगी, कि मैं इस गाँव का ज़मींदार हूँ। अपनी प्रजा का कष्ट दूर करना हमारा धर्म है।

पार्वती ने बड़े सरल भाव से उत्तर दिया—"कष्ट पड़ने पर आपके पास न जाऊँगी, तो कहाँ जाऊँगी, बाबू साहब? मुझ जैसी अनाथ प्रजा की रक्षा तो आप ही के हाथ है। अभी तो किसी तरह दिन कटा ही जाता है, इसीसे आपको कष्ट नहीं दिया है।" गदाधर कुछ देर चुप रहा। फिर प्रेमभरी निगाह से पार्वती की ओर देख कर बोला—"ख़ैर, मैं जाता हूँ, पर इसमें आप सङ्कोच न करेंगी।"

"नहीं, भला सङ्कोच करके मैं कैसे निभ सकूँगी ?"

गदाधर वहाँ से चला गया। पर पार्वती बहुत देर तक सोचती रही कि इस अकस्मात दया-दृष्टि का कारण क्या है ?

२

जब तक गदाधर की आँख नहीं पड़ी थी, तभी तक चैन था। अब तो पार्वती को राह चलना कठिन हो गया। उस बग़ीचे की ओर गदाधर का खिंचाव दिन-दिन बढ़ने लगा। कभी वह स्वयं शिकार के बहाने पार्वती को देख जाता, कभी उसके दूतगण दर्शन दे जाते। भोला, काली, गिरधर जैसे कितने ही सज्जन पार्वती को घेर-घेर कर एक से एक बढ़िया सन्देशा सुना जाते थे। इन लोगों का गिद्ध की तरह मँडराना देख कर पार्वती का हृदय दुख जाता था। पर क्या करे, जो कुछ लाचार सुनना पड़ता था, सुन लेती थी।



श्री० एम० त्यागी

आप देहरादून के निवासी हैं, जिन्हें बिजनौर के एडीशनल डिस्ट्रिक्ट मैजिस्ट्रेट ने १०८ वीं धारा के अनुसार ५क वर्ष का कारावास-दण्ड प्रदान किया है।

कोई पार्वती के उज्ज्वल-भविष्य का चित्र उसके सामने खींच जाता, कोई उसे पटरानी बना जाता। कोई उसके भाई को साहब बहादुर बना जाता। पार्वती जब उनकी बातों से खीझ उठती, तो बड़े दीन-भाव से कहती—"भई, क्यों मुझ ग़रीब के पीछे इस बुरी तरह पड़े हो ? क्या तुम्हें और कोई काम दुनिया में नहीं है ?" पर उनके ऊपर इसका कोई भी असर न होता।

पार्वती ने एक दिन मङ्गल से पूछा—मङ्गल चाचा, गदाधर बाबू कैसे आदमी हैं ?

मङ्गल ने बड़ी वेदना के साथ कहा—बेटी, गदाधर की क्या पूछती हो ? इस गाँव में रह कर किसकी बहू-बेटी की इज़्ज़त बची है ? जिस पर एक बार गदाधर की गिद्ध-नज़र पड़ी, वह क्या फिर बच सकती है ? बतसिया गाँव छोड़ कर भाग गई। पुनियाँ के ख़सम को जेल भेजवा दिया। कञ्चनसिंह की बेवा लड़की माधुरी इस चाण्डाल के मारे कुएँ में डूब मरी। ऐसे कितने क़िस्से हैं। इस पापी से भगवान रक्षा करे।

पार्वती सुन कर काँप उठी। एक बार उसके जी में आया कि मङ्गल से सारा हाल कह दे। पर फिर उसने उस बेचारे को चिन्ता में डालना अच्छा नहीं समझा, इससे चुप हो रही।

इसके दूसरे ही दिन रमनी दाई बहुत सा सामान लेकर पार्वती के पास आई। उसने न जाने कितनी तरह की बातें कीं। पार्वती को अनेक लोभ दिखाया। गदाधर की बड़ाई करते-करते वह गद्गद हो गई। गदाधर के कितना धन है, कितनी दास-दासियाँ हैं, सोने-जड़ाऊ के गहनों की कितनी सन्दूक़ें हैं—इनका पूरा-पूरा ब्योरा दे डाला। पार्वती के रूप की प्रशंसा की। यौवनावस्था के अनमोल सुखों का बड़ा ही लुभावना चित्र अङ्कित किया। अपने जीवन का हवाला दिए बिना भी उससे रहा न गया। पर फल यह हुआ कि पार्वती ने गदाधर के बहु-मूल्य उपहार को लौटा दिया। रमनी दाई बीड़ा उठा कर आई थी, पर निराश होकर वापस गई। उसने मन में कहा—कैसी पत्थर की बनी औरत है। कितना आगा-पीछा सुझाया, पर ज़रा नहीं पसीजी।

एक दिन मुन्नू स्कूल से लौटते समय बहुत ही प्रसन्न था। पार्वती यह देख ख़ुशी से फूल उठी। पर उसकी प्रसन्नता बहुत देर तक न रही। उसने पूछा—क्यों मुन्नू, क्या बात है ? आज तू इतना प्रसन्न क्यों है ?

मुन्नू ख़ुशी के मारे उलटी-सीधी बहुत सी बातें बक गया। उनका सारांश यह था कि गदाधर बाबू सड़क पर से बुला कर उसे अपने घर ले गए और बड़ी ख़ातिर की। उसे मिठाई खिलाया, पान खिलाया, बढ़िया-बढ़िया इतर सुँघाया। मुन्नू झट अपनी जेब से एक पेन्सिल निकाल, पार्वती की नाक के पास ले जाकर बड़े गर्व से बोला—देखो दीदी! ज़मींदार बाबू ने यह पेन्सिल दी है। इसमें एक तरफ़ लाल और दूसरी तरफ़ नीला है। और उन्होंने कहा है कि तुम्हें जिस किताब का काम हो, हमसे माँग लेना। उनके पास बहुत किताबें हैं दीदी। आलमारी की आलमारी भरी पड़ी हैं।

पार्वती सब समझ गई, उसका भाव गम्भीर हो गया। उसकी गम्भीरता से मुन्नू को बड़ी निराशा हुई। पार्वती ने मुन्नू से कहा—भैया मुन्नू! तू तो बड़ा अच्छा लड़का है। मैं जो कहूँगी, वह करेगा?

"हाँ, करूँगा क्यों नहीं?"

"तो यह पेन्सिल तू अभी ज़मींदार बाबू को दे आ। मैं तुझे इससे भी अच्छी पेन्सिल मँगवा दूँगी।"

मुन्नू का चेहरा उतर गया। उसने उदासी की हँसी हँस कर कहा—यह मैं चुरा कर नहीं लाया हूँ, दीदी। उन्होंने ख़ुद अपने हाथ से मुझे दिया है।

"नहीं, मैं यह नहीं कहती कि तू चुरा कर लाया है। पर दूसरे की चीज़ लेने से दीदी का सर झुकता है।"

मुन्नू ने घबरा कर कहा—तो मैं अभी लौटा आता हूँ।

पार्वती ने प्रसन्न होकर कहा—हाँ भैया! जा लौटा आ और कहना कि किताबें मुझे दीदी मँगा देगी।

मुन्नू 'अच्छा' कह कर दौड़ गया और पेन्सिल गदाधर को वापस कर आया।

### ३

जब प्रलोभन से काम न चला, तो गदाधर ने अपने तरकस से दूसरा बाण निकाला। अब उसके दूत नित्य आकर पार्वती को डराने-धमकाने लगे। वे पार्वती के दिल पर यह जमाने की चेष्टा करने लगे, कि ज़मींदार की इच्छा के विरुद्ध गाँव में रहना असम्भव है। जब पार्वती अङ्गरेज़ी सरकार की दुहाई देती तो वे ऐसे बीसों क़िस्से सुना जाते, जिनमें कोतवाल ने गदाधर से घूस लेकर सच्चे मामले को झूठा बना दिया। जब पार्वती समाज का भय दिखाती तो वे ज़ोर से हँस पड़ते। क्योंकि गाँव के पण्डित-पुरोहित सब के सब ज़मींदार के दास हैं। और धर्म? भला गदाधर के बराबर दान-उपदान, पूजा-पाठ और ब्राह्मणों की सेवा करने वाला दूसरा कौन है? मतलब यह कि पार्वती यदि गदाधर की बात मानने को तैयार न हो तो उसे गदाधर के साथ-साथ न्याय, धर्म, समाज सबका सामना करना पड़ेगा।

पार्वती अपनी विषम परिस्थिति को अच्छी तरह समझती थी। इसी से किसी दूसरे के सामने अपना



श्री० जॉर्ज लुईस

आप बम्बई के सर्व-प्रथम क्रिश्चियन हैं, जिन्हें सत्याग्रह के सम्बन्ध में हाल ही में कारावास-दण्ड दिया गया है।

दुखड़ा रोना उसने व्यर्थ समझा। जब क्लेश असह्य हो जाता था, तो रात के सन्नाटे में अपनी टूटी चारपाई पर लेट, वह कलेजा फाड़ कर रो लेती थी। उस समय उसे जान पड़ता था जैसे उसकी माँ उसे धीरज बँधा रही है—उसके आँसू पोंछ रही है। इससे उसे बड़ी शान्ति मिलती थी।

आक्रमण पर आक्रमण हुए, पर पार्वती अचल रही। गदाधर के सारे उपाय निष्फल हुए। प्रेम, प्रलोभन, भय—कोई भी पार्वती को डिगा न सका। विरोध और विलम्ब ने गदाधर की वासना को और भी तीव्र कर

दिया। जिसकी प्रबल वासना का शिकार ब्राह्मण-क्षत्रिय से लेकर चाण्डाल तक कितने ही परिवार की युवतियाँ बन चुकी हैं, भला उसके लक्ष्य से पार्वती बच निकलेगी? जो गाँव भर की युवतियों के सतीत्व पर अपना एकमात्र अधिकार समझता है, भला उसके विरुद्ध पार्वती क्रान्ति की आवाज़ उठावेगी? यौवन-पुष्प की प्रथम कली तो सदा से गदाधर-देवता पर चढ़ती आ रही है। पार्वती क्या इस प्रतिष्ठित नियम को भङ्ग कर देगी?



श्री० जी० बी० पटवर्द्धन

आप अहमदनगर के सुप्रसिद्ध वकील हैं, जिन्हें करबन्दी आन्दोलन को प्रोत्साहित करने के अपराध में ३ मास की सख़्त क़ैद की सज़ा दी गई है।

लम्बी-लम्बी पाग वाले, तिलक-चन्दन वाले, बड़ी-बड़ी मूँछों वाले जिसके आगे कुत्तों की तरह लोटते हैं, दरिद्र पार्वती क्या उसके सामने अभिमान से खड़ी रहेगी? गदाधर के लिए यह असह्य हो उठा। उसने बड़े ही निर्दय मार्ग का अवलम्बन किया।

अँधेरी रात थी। भादों का महीना था। मेघ घिर आए थे, जिससे अँधेरा और भी गहरा हो गया था। पार्वती और मुन्नू, दोनों पास ही पास सो रहे थे। मुन्नू चैन की नींद ले रहा था, पर पार्वती को नींद कहाँ? वह कभी अपने विधवापन की बात सोचती, कभी माँ के आदेश की। माँ की याद आते ही उसका हृदय टूक-टूक हो जाता और भीतर ही भीतर यह आवाज़ निकल पड़ती—"माँ, क्या तू मेरे संग्राम को देख रही है? माँ, ऐसे समाज में मुझे तूने क्यों छोड़ा? यदि विधवापन का भार सौंपा था, तो आत्म-हत्या की आज्ञा दी होती। अब मुन्नू का भार सर पर लेकर मैं आत्महत्या कैसे करूँ? यह कैसी कठिन परीक्षा है, माँ?" उसका वक्षःस्थल आँसुओं से भीग जाता। पर गदाधर की सूरत ध्यान में आते ही उसके रोम-रोम से घृणा और विरोध की ध्वनि निकलने लगती थी। उसका सारा मोह दूर हो जाता और उसका अभिमान फिर सौगुना होकर जाग्रत हो उठता था।

वह इसी उधेड़-बुन में पड़ी थी कि उसे कुछ खटका सुनाई दिया। कान लगा कर सुना, जैसे कोई किवाड़ खिसका रहा है। फिर कई आदमियों के पाँवों की आहट मालूम हुई। धीरे-धीरे उसे मालूम हुआ कि कोई उसके काँसे-पीतल के बर्तन चुरा रहा है। मुन्नू की नींद टूट गई। उसने पार्वती के कान में कहा—"दीदी, चोर है। क्या मैं चिल्लाऊँ?" पार्वती ने उसका मुँह अपनी हथेली से दबा दिया। चोर अपना काम करके बेखटके चले गए।

तड़के उठ कर पार्वती ने देखा कि घर में कोई सामान नहीं बचा। उसने मुन्नू से कहा—"देखना किसी से कहना मत कि मेरे घर चोरी हुई है।" इसके बाद वह सीधे मङ्गल के घर गई और सारा हाल कह सुनाया और कहा—"मङ्गल चाचा, पुलिस में रपट लिखवाने से क्या लाभ? और भी फ़ज़ीता उठाना पड़ेगा।" मङ्गल भी सहमत हो गया और अपने घर से कुछ बर्तन और भोजन का सामान पार्वती के घर पहुँचा गया।

शाम को गदाधर का अन्तरङ्ग मित्र काली, पार्वती के पास आया, और बोला—आपके घर चोरी हो गई, यह सुन कर बाबू साहब को बड़ा दुःख हुआ है। उन्होंने कहा है कि जहाँ तक हो सकेगा, वे चोरी का पता लगावेंगे।

पार्वती ने कहा—मेरे घर चोरी हुई, यह बाबू साहब को कैसे मालूम हुआ?

"तो क्या यह झूठी बात है ?"

"झूठ हो या सच, बाबू साहब से कह देना कि जिसका धन था, वह ले गया। जो मेरा है वह मेरे पास है। वे व्यर्थ चिन्ता न करें।"—इतना कह कर पार्वती घर के भीतर चली गई।

४

अब पार्वती का दिन बीतना कठिन हो गया। गाँठ में पैसे नहीं। गदाधर की दया से खेत का नाज खेत में ही लुट जाता है। ग़रीब मङ्गल की बिसात ही क्या, कि मदद कर सके? मुन्नू अब तेरह-चौदह का हुआ। चाहे तो कुछ कमा सकता है, पर पार्वती उसके पढ़ने में बाधा डालना नहीं चाहती।

वहाँ से चार-पाँच कोस दूर एक गाँव में मिडिल स्कूल है। पार्वती ने मुन्नू को उसी गाँव में भेज दिया। वह स्वयं घर पर रह कर धान कूटने और आटा पीसने का काम करने लगी। वह दिन भर काम करती, शाम को कुछ रूखा-सूखा खा लेती और रात भर अपने बुरे दिन की बातें सोचा करती। महीने भर में वह जो कुछ बचा सकती, अपने भाई को दे आती थी। मुन्नू जब पार्वती की फटी साड़ी देखता तो कहता—"तुम्हारी साड़ी तो फट गई दीदी। मेरी धोती क्यों नहीं ले लेतीं?" पार्वती उसकी बात हँसी में टाल देती और कहती—"भैया, तुम्हें स्कूल जाना पड़ता है। दस भले आदमियों में बैठना पड़ता है। घर में मुझे देखने कौन आवेगा?"

गदाधर के प्रभाव से पार्वती का कूटने-पीसने का धन्धा भी बन्द होने लगा। गाँव भर में बस एक ही व्यक्ति—गोपीकान्त पाण्डे—ऐसे थे, जिन पर गदाधर की नहीं चली। मङ्गल उनके घर से धान, गेहूँ, चना ढोकर पार्वती के घर पहुँचा जाता और कुट-पिस जाने पर उन्हें दे आता था।

इस प्रकार ज्यों-त्यों करके पार्वती अपना जीवन बिता रही थी, कि एक नया वज्रपात हुआ। एक दिन रामू कहार ने आकर सूचना दी कि पार्वती की ज़मीन बाक़ी लगान में नीलाम हो गई और गदाधर के आदमियों ने खेत में लगे हुए हरे धान काट गिराए! मङ्गल बहुत रोया-पीटा, पर उन लोगों ने एक न सुनी। यह समाचार सुन कर पार्वती के मुँह से एक शब्द भी न निकला, पर आँखों से आँसुओं की धारा बह चली।

वह इसी दशा में बैठी अपनी माता की शान्तिमयी मूर्ति का ध्यान कर रही थी, कि मङ्गल रोता-पीटता उसके सामने आया। पार्वती ने मङ्गल का हाथ पकड़ा, उसके आँसू पोछे और धीरज बँधाते हुए कहा—मङ्गल चाचा, तुम इस अदनी सी बात के लिए इतने अधीर क्यों होते हो? मुन्नू और तुम्हारी ज़िन्दगी चाहिए। ऐसी कितनी ज़मीन हो जायँगी।

मङ्गल ने कुछ शान्त होकर कहा—बेटी, तुम विश्वास नहीं करोगी। पर मैं साल-साल लगान चुकाए



**श्री० नरायनदास मेघजी**

आप घाटकोपर कॉङ्ग्रेस कमिटी के २० वर्षीय 'डिक्टेटर' हैं। आप सुप्रसिद्ध सेठ मेघजी बल्लभदास के पुत्र-रत्न हैं।

जाता था। गदाधर बाबू किसी को रसीद तो देते ही नहीं। मैं क्या जानता था, कि वे इतने बड़े आदमी होकर ऐसा विश्वासघात करेंगे?

"मैं सब समझती हूँ, चाचा! तुम व्यर्थ शोक मत करो। तुम पर मेरा अविश्वास होगा तो भगवान के सामने मैं कौन सा मुँह लेकर जाऊँगी? जो भाग्य में लिखा था, सो हो गया। अब आगे की चिन्ता करो।"

मङ्गल यह कह कर चुप हो गया—हा! न जाने मेरे

किस पाप से बेचारी ब्राह्मणी के बाप-दादे की भी रास चली गई।

सहानुभूति तो हृदय की वस्तु है। पर मुँह से सलाह देने वालों की कमी नहीं थी। किसी ने कहा—"गदाधर बाबू के पास जाकर आरज़ू-मिन्नत करो।" किसी ने कहा—"ज़मींदार की नज़र पर चढ़ना अच्छा नहीं होता। उसे ख़ुश करके अपना काम निकाल लेना चाहिए।" रमनी दाई बड़ी समवेदना के साथ बोली—"देखो पार्वती! क्यों अपने ही हाथों अपना सत्यानाश कर रही हो? ज़रा हँस कर दो बातें करने से ही गदाधर बाबू प्रसन्न हो जायँगे। वे तो प्रेम के भूखे हैं। नाहक़ रार बढ़ाने से क्या लाभ? फिर अवसर पड़ने पर तो लोग गदहे को भी बाप बनाते हैं। भीतर से न सही, ऊपर से ही प्रेम का भाव दर्शाने में तुम्हारा क्या बिगड़ता है?" पर यह किसे मालूम था कि पार्वती की दुनिया कितनी ऊँची है। वह सबकी बातें चुपचाप सुन लेती। किन-किन बातों का जवाब दे? किसका-किसका मुँह पकड़े?

बेचारा मङ्गल इन रहस्यों को क्या जाने? गदाधर के पास जाकर उसने उसके पाँव पकड़े, गिड़गिड़ाया, बहुत ही रोया-धोया। पर अन्त में बड़ी ही बुरी दशा में गदाधर की कचहरी से लौटा। जिस समय वह पार्वती के सामने आया, उस समय उसका मुँह ग़ुस्से से लाल हो रहा था, आँखों में आँसू छलछला आए थे, होठ फड़क रहे थे, सारा शरीर काँप रहा था। उसने आते ही बकना शुरू किया—"ऐसे नीच आदमी का मुँह देखना भी पाप है। मैं गया उसके सामने दुखड़ा रोने और उसने ऐसी बात कही कि मेरा देह में आग लग गई। अफ़सोस कि उस समय मेरी लठिया नहीं थी, नहीं तो इस बुढ़ापे में भी उसको रस का मज़ा चखा देता। ओह! मेरे सामने ऐसी बात बोल कर बच गया!! ब्राह्मणी विधवा के बारे में वह ऐसी बात बोल गया और उस पापी की जीभ न गल गई?"

पार्वती ने बड़े ही शान्त भाव से कहा—मैं जानती हूँ मङ्गल चाचा, कि गदाधर किस राह पर जा रहा है। पर तुम नाहक़ ग़ुस्सा करके क्यों फ़साद मोल लेते हो?

"तुम निश्चिन्त रहो, बेटी! इस बुड्ढे मङ्गल के रहते तुम्हारा कोई बाल भी बाँका नहीं कर सकता। अभी मैं पण्डित गोपीकान्त के यहाँ जाता हूँ और उनसे सारा हाल कहता हूँ। वह भी एक ही मर्द है। बचा को पूरा पाठ पढ़ा कर छोड़ेगा।

पार्वती ने घबरा कर कहा—चाचा, मुझ पर जो बीतेगी झेल लूँगी। तुम क्यों बैठे-बैठाले रार मोल लेते हो? तुम ख़ुद भी विपद में पड़ोगे और पण्डित जी को भी फँसाओगे। मुझ पर दया करो, चाचा! मैं नहीं चाहती कि मेरे लिए तुम लोग आग में कूदो।

पर अभी मङ्गल को कौन रोक सकता था? उसका शरीर जल रहा था। हृदय में आँधी चल रही थी। वह पल भर में बिजली की तरह वहाँ से ग़ायब हो गया।

५

कातिक का महीना था। थोड़ी-थोड़ी सर्दी पड़ रही थी। तड़के उठ कर पार्वती ने हाथ में डलिया ली और ठाकुरबारी के गौशाले में ताज़ा गोबर उठाने चली। उसकी दीन दशा देख कौन कह सकता था, कि यह वही पार्वती है? शरीर दुबला हो गया था। कपड़े चिथड़े-चिथड़े हो गए थे। कोमल पाँवों में बिवाई फट गई थी। बालों में महीनों से तेल नहीं पड़ने से लटें बँध गई थीं। फिर भी वह दीप-शिखा की तरह एक रूप से जल रही थी।

वह गोबर उठाने झुकी ही थी, कि पीछे से आवाज़ आई—"पार्वती"। उसने चौंक कर पीछे देखा, गदाधर खड़ा था। पार्वती का सारा शरीर काँप गया। छाती धक्-धक् करने लगी उसने मुँह फेर लिया। गदाधर ने फिर कहा—पार्वती इस तरह नाराज़ क्यों होती हो?

पार्वती झोंक से पीछे मुड़ी और झुँझला कर बोली—तुम क्यों मेरे पीछे पड़े हो? मैंने तुम्हारा क्या बिगाड़ा है?

इतना कहते-कहते पार्वती का गला भर आया। गदाधर बोला—तुमने तो मेरा बहुत कुछ बिगाड़ा है पार्वती। मेरा राजपाट, मेरी जान, सब कुछ तुम पर निछावर है।

"मुझसे ऐसी बातें करने में तुम्हें तनिक भी लज्जा नहीं आती?"

"जहाँ जान के लाले पड़े हैं, वहाँ लज्जा से कैसे काम चलेगा पार्वती?"

"तुम कायर हो, जो एक दीन अबला पर इस तरह अत्याचार कर रहे हो।"

"मैं अबला पर अत्याचार कर रहा हूँ? मैं तो अबला को सिर-आँखों पर बैठाना चाहता हूँ, अपनी पटरानी बनाना चाहता हूँ।"

पार्वती ने चिल्ला कर कहा—मैं थूकती हूँ तेरी धन-दौलत पर, और तेरी सूरत पर!

इतना कह कर पार्वती वहाँ से चली। उसे जाते देख गदाधर ने अट्टहास करके कहा—आज तुम मेरे फन्दे से नहीं बच सकतीं। और आगे बढ़ कर पार्वती का हाथ थाम लिया। पार्वती चीख़ उठी। उसकी आँखों के सामने अँधेरा छा गया। रोम-रोम से जैसे बिजली की लपट निकलने लगी। वह हाथ छुड़ाने की प्राणपन से चेष्टा करने लगी।

गदाधर दूसरे हाथ से पार्वती की कमर पकड़ना ही चाहता था, कि किसी ने ज़ोर से आवाज़ दी—ख़बरदार जो हाथ आगे बढ़ाया!

उसने पीछे घूम कर देखा, गोपीकान्त पाण्डे खड़े हैं। गदाधर को जैसे काठ मार गया। वह अलग जा खड़ा हुआ।

गोपीकान्त ग़ुस्से से तिलमिला उठे और उसकी ओर देख कर बोले—तुझे शर्म नहीं आती कि एक अनाथ विधवा पर अत्याचार करना चाहता है? नीच! पाजी!! दुनिया को धर्म का ढोंग दिखाता फिरता है!

कुछ देर तक सन्नाटा रहा। फिर गदाधर ने बहुत साहस करके कहा—इसमें हाथ डालने का तुम्हें क्या अधिकार है?

"नीच! पापी! तू मेरा अधिकार पूछता है? क्या तुझमें नाम को भी आदमीयत नहीं रही? ख़ैर, तुझे अधिकार समझाने का मुझे समय नहीं। और न मुझे आशा है कि तुझ-सा पाखण्डी मनुष्य का अधिकार समझ सकता है।"

गदाधर के मुँह से एक शब्द भी नहीं निकला। गोपीकान्त ने पार्वती से कहा—छोड़ो इस पाप के कीड़े को। चलो बहिन, मैं तुम्हें घर पहुँचा दूँ।

गोपीकान्त के पीछे-पीछे पार्वती चल दीं। गदाधर पत्थर की मूर्ति की नाईं खड़ा रह गया।

६

इस घटना के दूसरे ही दिन से सैकड़ों मनगढ़न्त क़िस्सों का प्रचार होने लगा। गदाधर का तो कोई नाम भी नहीं लेता। सभी की ज़बान पर पार्वती और गोपीकान्त के गुप्त-प्रेम की बात थी। युवा-वृद्ध, औरत-मर्द सब के सब एक दूसरे से बड़े आश्चर्य के साथ कहते—कहीं ऐसा भी सुना है? भला विधवा का ऐसा करम? राँड़ ब्राह्मणी होने को मरी थी। बीसों आदमी तो अपनी आँख देखी कहते और बाक़ी सुनी-सुनाई, पर पार्वती के कुकर्म की कहानी पर अविश्वास कोई नहीं करता।



**श्री० के० के० सम्पत, एम० ए० ( ऑक्सन )**

आप बिलेपार्ले ( बम्बई ) के ८वें 'डिक्टेटर' हैं।

यह बात पार्वती के कानों तक भी पहुँच गई। उसे अपनी चिन्ता तो लेशमात्र भी नहीं थी। पर गोपीकान्त के लिए उसे दुःख था अवश्य। वह सोचती थी—मैं कितनी अभागिनी हूँ। जिस पर मेरी छाया पड़ती है, वही विपद में फँस जाता है। मङ्गल बेचारा मेरे ही पीछे मटियामेट हो गया। अब गोपीकान्त की बारी है।

गोपीकान्त ने जब सारा हाल सुना तो क्रोध, घृणा, क्षोभ, करुणा, आदि कितने ही भाव एक साथ उठ कर उनके हृदय को मथने लगे। गोपीकान्त एक शिक्षित युवक थे। उनके दिमाग़ में समाज-सुधार के कितने ही विचार। नित्य चक्कर लगाया करते थे। ग्राम्य-जीवन को

सुखमय बनाने के कितने ही उपाय वे नित्य सोचा करते थे। उनकी आत्मा उच्च थी, विचार पवित्र थे, प्रवृत्ति परोपकार की थी। पर इस भूकम्प ने उनकी सारी भावनाओं को हिला दिया। वह समझ गए, कि यह चक्र उन्हीं पर चलाया जा रहा है। सम्भव है, कि उनका अब गाँव में रहना भी कठिन हो जाय। पर गोपीकान्त ऐसी धातु के बने हुए नहीं थे, जो आसानी से झुक जाय। उन्होंने निश्चय कर लिया, कि इस बवण्डर का सामना करना ही पड़ेगा।

कर्त्तव्य-मार्ग निश्चय करना बड़ा ही कठिन काम है। गोपीकान्त ने कई रातें जाग कर बिताईं, पर यह ठीक नहीं कर सके कि पार्वती की समस्या किस प्रकार हल हो? राक्षस गदाधर से उसकी रक्षा कैसे हो। अन्त में इसी अनिश्चित अवस्था में वे पार्वती के घर गए। पार्वती ने बड़े ही प्रेमभाव से उन्हें भीतर लाकर बिठाया। गोपीकान्त आसन पर बैठते ही पार्वती से बोले—मुझसे इस प्रकार मिलने में तुम्हें समाज का भय नहीं होता पार्वती?

पार्वती ने रूखी हँसी हँस कर कहा—यदि आप अब भी मुझे पहचान न सके पाण्डे जी, तो इसमें मेरा ही दुर्भाग्य है।

"तुम्हें पहचान सका हूँ पार्वती। इसी से आज एक बड़े कठिन प्रश्न पर तुम्हारा विचार जानने तुम्हारे पास आया हूँ। मेरी बात स्वीकार नहीं होने पर, क्या मुझे क्षमा कर सकोगी?"

"आप क्षमा की पूछते हैं? आपके उपकार का बदला क्या मैं सौ जन्मों में भी चुका सकती हूँ?"

"तुमने सारा हाल तो सुना ही होगा। इस आग को शान्त करने का कोई उपाय तुमने सोचा है?"

"हाँ, सोचा है। मेरी आहुति पाकर यह आग शान्त हो जायगी।"

"यह मैं नहीं चाहता।"

"तो फिर आप ही कोई उपाय ढूँढ़ निकालिए।"

"तुम क्या मुझे ग्रहण कर सकोगी?"

थोड़ी देर तक सन्नाटा छाया रहा। पार्वती की दोनों आँखों से आँसुओं की धारा बहने लगी। गोपीकान्त ने फिर कहा—मैं जानता हूँ पार्वती, कि मैं तुम्हारी जैसी सती के योग्य नहीं। फिर भी क्या मुझसे विवाह कर सकोगी?

पार्वती चुप रही!

"विधवा-विवाह के विचार को शायद तुम पसन्द नहीं करतीं। पर यह विश्वास मानो, कि इसमें कोई पाप नहीं है।"

"मैं जानती हूँ कि इसमें कोई पाप नहीं है। मूर्ख होने पर भी दुनिया की ठोकरों ने मुझे पाप और पुण्य का सच्चा रूप दिखा दिया है।"

"तो फिर मेरी बात स्वीकार है?"

"इस जीवन में नहीं।"

"कारण?"

"माँ का आदेश!"

"तो फिर तुम्हारे लिए क्या उपाय होगा?"

"भगवान मालिक है।"

"मैं तो कॉलेज खुलते ही काशी चला जाऊँगा। फिर तुम्हारी रक्षा कैसे होगी?"

"उसका उपाय मैं कर लूँगी, आप उसकी चिन्ता न करें।"

ऐसे समाज में सतीत्व-रक्षा बड़ा कठिन है पार्वती!"

"हिन्दू विधवा इस अधम समाज में रह कर भी अपने सतीत्व की रक्षा करना जानती है।"

इस दरिद्र विधवा की तेजस्विता और आत्मबल देख कर गोपीकान्त मूक हो गए। आगे कुछ कहने का साहस न हुआ। थोड़ी देर के बाद लम्बी साँस लेकर बोले—अच्छा, तो मैं जाता हूँ पार्वती! अवसर पड़ने पर मुझे अवश्य याद करना।

पार्वती ने आँखों में आँसू भर कर कहा—पाण्डे जी, जहाँ तक हो सके शान्ति से काम लीजिएगा, जिसमें अधिक कष्ट न उठाना पड़े।

गोपीकान्त हृदय पर बहुत बड़ा बोझ लेकर पार्वती के घर से विदा हुए।

७

पार्वती मुन्नू को गाँव वालों के कुचक्र से सदा दूर रखने की चेष्टा में रहती थी। इसी से मुन्नू को गदाधर के अत्याचार का कुछ भी हाल मालूम न था। उसके लिए संसार बड़ी शान्ति से चल रहा था। पर इस बार वह गदाधर के जाल से बच न सका। गाँव में प्रवेश

करते ही उसे गोपीकान्त के गुप्त-परिणय की कहानी लोग गढ़-गढ़ कर सुनाने लगे। वह सुन कर सन्न रह गया। पार्वती को वह देवी समझता था। उसी के लिए ऐसी बातें? पर कहने वालों ने इस ढङ्ग से कहा कि सरल स्वभाव का मुन्नू इस घोर कलङ्क पर अविश्वास नहीं कर सका।

मुन्नू जहाँ जाता, वहाँ यही चर्चा होती। कोई कहता—मैं होता तो गोपीकान्त का सिर उतार लेता। कोई कहता—पार्वती मेरी बहिन होती तो विष खिला कर मार देता। मुन्नू का कोमल हृदय ऐसी बातें सुन-सुन कर क्षोभ-परिताप से क्षत-विक्षत हो जाता था। घृणा और अपमान से वह मूर्छित सा हो जाता था। पर घर आकर पार्वती का मुख देखता तो ऐसी कुत्सित बातों पर विश्वास करने का उसका जी नहीं चाहता था। इस प्रकार उसका चित्त निरन्तर ज्वार-भाटा से पीड़ित होने लगा।

पार्वती के साथ उसका व्यवहार दिन-पर-दिन रूखा होने लगा। अब वह पार्वती के पास अधिक नहीं बैठता और न अधिक बातें करता। बात-बात पर खीझ उठता और पार्वती को कभी-कभी खरी-खोटी भी सुना देता था। पार्वती समझती थी, कि लिखने-पढ़ने में अधिक परिश्रम पड़ने से मुन्नू का स्वभाव कुछ गर्म हो गया है। वह कल्पना भी नहीं कर सकती थी कि मुन्नू के ऊपर भी इस अपवाद का असर हो सकता है।

जो ताप मुन्नू के हृदय में धीरे-धीरे इकट्ठा हो रहा था, वह एक मामूली सी ठोकर खाकर फूट पड़ा। एक दिन पार्वती ने बड़े प्यार से पूछा—भैया मुन्नू, अब तुम्हारे मिडिल पास करने में कितने दिन हैं?

मुन्नू ने बड़ी रुखाई से जवाब दिया—एक वर्ष।

"ओह! एक वर्ष! मैं सोचती थी कि तुम जल्दी पास कर जाते तो तुम्हें पाण्डे जी के पास भेज कर मैं निश्चिन्त हो जाती।"

मुन्नू की भौंहों पर बल पड़ गया। वह बोला—कौन पाण्डे जी?

"वही पाण्डे गोपीकान्त।"

मुन्नू एकाएक चिल्ला उठा—उसका नाम मेरे सामने मत लो।

पार्वती उसकी चिल्लाहट से घबरा गई। वह धीमी आवाज़ में बोली—क्यों? इसमें दोष ही क्या है?

"दोष तुम मुझ ही से पूछती हो? कुल में कलङ्क लगा कर भी तुम्हें दोष नहीं दीखता?"

पार्वती के देह से जैसे प्राण निकल गए। वह सिर पटक कर ज़मीन पर बैठ गई। कुछ सँभल कर उसने कहा—मुन्नू, क्या तुम इस पर विश्वास करते हो?

"सारी दुनिया एक मुँह से जिस बात को कह रही है, उस पर विश्वास न करूँ?"



श्री० शिवलाल दीपचन्द

आप बम्बई के 'सी' वार्ड के 'डिक्टेटर' हैं। आप पटना के निवासी हैं।

पार्वती का गला भर आया। उसने भर्राई हुई आवाज़ में कहा—मुन्नू, क्या तुम मेरी बात सुनोगे?

"मैं अब कुछ नहीं सुनना चाहता। मैं नहीं चाहता कि गुस्से में आकर कुछ कर बैठूँ।"

इतना कह, मुन्नू बाहर जाने लगा। पार्वती ने बड़े ही दृढ़ स्वर से पुकारा—मुन्नू! क्या मेरी बात नहीं सुनोगे? पर मुन्नू नहीं लौटा।

"अच्छा, तो जाओ!" कह कर पार्वती वहाँ से उठ गई।

* * *

शाम को मुन्नू घर लौटा। वह चोर की तरह घर में घुसा। उसे भय था कि कहीं पार्वती पर नज़र न पड़ जाय। पर पार्वती कहीं नहीं दीख पड़ी। जिस पार्वती को क्षण भर पहले वह देखना नहीं चाहता था, उसी के लिए उसका चित्त अब बेचैन होने लगा। उसकी आँखें बड़ी बेकली के साथ पार्वती को ढूँढ़ने लगीं। उसने देखा कि एक चटाई पर पार्वती पड़ी हुई है। वह उलटे पाँव लौट पड़ा। पर जी न माना, वह फिर पार्वती के निकट गया। देखा, चेहरा काला हो गया है। गालों पर आँसू के दाग़ पड़े हुए हैं। मुन्नू का कलेजा धड़कने लगा। उसने दौड़ कर पार्वती का बदन छुआ तो बिलकुल ठण्ढा पाया। नाड़ी पकड़ी—एकदम शान्त। कलेजे पर हाथ रक्खा—धड़कन बन्द। पास ही एक खुली हुई पुड़िया पड़ी थी। देखते ही मुन्नू के होश उड़ गए। मुँह से एक चीख़ निकल पड़ी। वह बदहवास मङ्गल के यहाँ दौड़ गया। मङ्गल ने आकर जब पार्वती की दशा देखी तो पछाड़ खाकर गिर गया। रोते-रोते उसने मुन्नू से गदाधर का पाशविक अत्याचार और गोपीकान्त की उदारता का सारा हाल कह सुनाया।

मुन्नू मङ्गल की बातें सुन कर व्याकुल हो उठा। मङ्गल के गले से लिपट कर रोते-रोते उसने कहा—मङ्गल चाचा, तुम लोगों ने क्यों मुझे धोखे में रक्खा? दीदी ने मुझसे सच्चा-सच्चा हाल क्यों न बताया चाचा? हाय! आज मैं अपनी दीदी का हत्यारा हो गया, चाचा।

मङ्गल ने मुन्नू को सान्त्वना देते हुए कहा—चुप रहो, मुन्नू! तुम्हारी दीदी स्वर्ग की देवी थी। इस काली दुनिया में उसके योग्य स्थान नहीं है।

# माता की अनुभूति

[ श्री० केदारनाथ जी मिश्र 'प्रभात' ]

जब मैं तुम्हें चूम लेती हूँ
बड़े प्यार से हे सुकुमार!
विश्व प्रतीत मुझे तब होता
है मधु का अक्षय भण्डार!
उठती गूँज तान ममता की,
हो जाता विस्मृत संसार!
तभी जान मैं पाती हूँ है—
फूलों में क्या रस, क्या सार?

करती हूँ शृङ्गार तुम्हारा
जब सहर्ष मैं हे सुकुमार!
विश्व प्रतीत मुझे तब होता
शोभा का अक्षय भण्डार!
तभी जान पाती हूँ—क्यों
इतना सौन्दर्य भरा अभिराम!
किरणों में, तारों में, शशि में,
मोहक सुमनों में छवि-धाम!

जब मैं मुग्ध अतृप्त दृगों से
तुम्हें देखती हे सुकुमार!
विश्व प्रतीत मुझे तब होता
स्वर्गिक दृश्यों का भण्डार!
तभी जान पाती हूँ मैं उस—
मधुमय आकर्षण का हाल।
बाल-प्रकृति के अङ्गों में जो
छिप कर आता प्रातःकाल।




[ श्री० मुन्शी नवजादिकलाल जी श्रीवास्तव ]

## आयलैंण्ड का स्वाधीनता-संग्राम

प्राचीन-काल में, जिस समय आयलैंण्ड में डेन जाति के समुद्री डाकुओं ने उत्पात मचा रक्खा था, तब से लेकर आज तक आइरिश जाति स्वतन्त्रता के लिए लगातार संग्राम करती आई है। इसलिए एक शब्द में, अगर आइरिश इतिहास को स्वाधीनता का इतिहास कहा जाय तो कोई अत्युक्ति न होगी।

ईसा की आठवीं शताब्दी में सब से पहले आयलैंण्ड को विदेशियों का मुक़ाबिला करना पड़ा था। उसके बाद से इस वीर जाति ने जितने अत्याचारों का सामना किया है, वह इतिहास के पाठकों से छिपा न होगा। मातृ-भूमि की स्वाधीनता की रक्षा के लिए आइरिशों को जितना रक्त बहाना पड़ा है, उतना शायद बहुत कम जातियों ने बहाया होगा। पर-राज्य-लोलुप निर्दय शत्रुओं ने, प्रायः एक हज़ार वर्षों से इस जाति को विश्राम नहीं लेने दिया है। ऐसे-ऐसे अमानुषिक अत्याचार इन पर हुए हैं, जिनका ठिकाना नहीं। परन्तु इतने पर भी इस जाति ने शान्ति से कभी पराधीनता स्वीकार न की। पराधीनता-युग के आरम्भ से लेकर अन्त तक न तो स्वयं चैन लिया और न अपने विजेताओं को चैन लेने दिया है।

सब से पहले डेन जाति के डाकुओं ने आयलैंण्ड पर अधिकार जमाया। इनका मुक़ाबिला ब्रियन-ब्रू नाम के एक पन्द्रह वर्ष के आइरिश बालक ने किया था। इस युद्ध में आइरिश हार गए; आयलैंण्ड डेनों के क़ब्ज़े में चला गया। परन्तु वीर-बालक ब्रियन ने उनकी वश्यता स्वीकार न की। यह केवल अपने अट्ठारह साथियों के साथ घोर वनों में रह कर मातृ-भूति को बन्धन-मुक्त करने की चेष्टा करने लगा। वीर ब्रियन मौक़ा पाते ही अपने शत्रुओं पर बिजली की तरह टूट पड़ता और मार-पीट कर फिर घने जङ्गलों में छिप जाता। डेनों ने उसे ढूँढ़ने की बड़ी-बड़ी चेष्टाएँ कीं। आयलैंण्ड में वनों का झाड़ी-झाड़ी टटोल डाला, पर ब्रियन को न पा सके। अन्त में ब्रियन ने शत्रुओं के दिलों पर ऐसा आतङ्क जमाया कि उनके लिए सुख से सोना तक हराम हो गया। ब्रियन केवल समय-समय पर आक्रमण करके उन्हें भयभीत ही नहीं रखता था, वरन् धीरे-धीरे उसने एक सेना का भी सङ्गठन कर डाला और एक दिन सुयोग पाकर युद्ध-घोषणा कर दी। डेन भाग खड़े हुए और आयलैंण्ड फिर आइरिशों के क़ब्ज़े में आ गया।

परन्तु विश्वनियन्ता की इच्छा आयलैंण्ड को स्वतन्त्र रहने देने की न थी, इसलिए डेनों के अत्याचारी चङ्गुल से छुटकारा पाते ही उसे अङ्गरेज़ों के कठोर शिकञ्जे में फँस जाना पड़ा। जिस तरह आग लगने पर घर धीरे-धीरे जलता है, उसी तरह अङ्गरेज़ों के अत्याचार की आग से आयलैंण्ड भी जलने लगा। दल के दल अङ्गरेज़ इङ्गलैण्ड से आकर आयलैंण्ड में बसने लगे और ऐसे-ऐसे अत्याचार आरम्भ हुए, जिनका ठिकाना नहीं। यहाँ तक कि अगर कोई अङ्गरेज़ किसी आइरिश को मार भी डालता तो वह अपराधी नहीं समझा जाता था। आइरिशों को 'ज़र-ज़मीन' के झञ्झटों से मुक्त करना ही अङ्गरेज़ों का एकमात्र उद्देश्य था। इसलिए वे निःसङ्कोच भाव से जाल-फ़रेब, अन्याय और अविचार द्वारा उन्हें बल-हीन बनाने लगे। धीरे-धीरे अत्याचार की मात्रा पराकाष्ठा तक पहुँच गई। इसका परिणाम यह हुआ कि सारे आयलैंण्ड में विद्रोह की भीषण आग धधक उठी। अङ्गरेज़ों को अपने देश से निकाल बाहर करने के लिए आइरिशों ने कई दलों की सृष्टि की। सन्

१४१४ ईस्वी से लेकर, सन् १६०७ तक, देश की स्वतन्त्रता की रक्षा के लिए ह्यूग, ओनेल तथा रेड् ह्यूग आदि आइरिश वीरों ने जिस दुर्जय साहस, विक्रम और दृढ़ता से काम लिया था, वह प्रत्येक आइरिश के हृत्पट पर अमिट अक्षरों में अङ्कित है और रहेगा। दुःख है कि इन वीरों को जीते जी सफलता नहीं मिली; मातृ-भूमि को बन्धन-मुक्त देखने की उनकी आन्तरिक अभिलाषा पूरी न हुई, परन्तु उनकी अलौकिक वीरता, उनके असीम साहस और अदम्य उत्साह की कहानी आज भी आइरिशों के दिलों में नव-जीवन का सञ्चार करती है। जिस तरह हम महाराणा प्रताप, दुर्गादास, शिवाजी और गुरु गोविन्दसिंह के लिए गर्व करते हैं, उसी तरह आइरिश भी अपने ह्यूग और ओनेल आदि के लिए गर्व करते हैं।

अङ्गरेज़ विजेता धर्म के पक्के अनुयायी हैं। विजितों के साथ अमानुषिक व्यवहार करने में उन्होंने कभी कृपणता नहीं की है। विजित आयर्लैंण्ड के साथ भी उन्होंने वही अपना चिर-अभ्यस्त व्यवहार आरम्भ कर दिया। स्वनामधन्या रानी एलिज़ाबेथ के ज़माने में आयर्लैंण्ड की छाती पर जो अशान्ति का बीज वपन हुआ था, उसका कटु फल बेचारे आइरिश आज भी चख रहे हैं। कैथलिक आयर्लैंण्ड को सदैव नज़रों के सामने रखने के लिए आयर्लैंण्ड का अलस्टर प्रान्त प्रोटेस्टेण्टों का वास-स्थान बनाया गया। राजनीति-विशारद अङ्गरेज़ों ने पहले ही सोच लिया था, कि अगर किसी समय आयर्लैंण्ड ब्रिटेन के प्रेम-पाश से विमुक्त होने की चेष्टा करेगा, तो सब से पहले उसके शरीर का एक अङ्ग—अलस्टर—ही उसका विरोध करेगा।

ख़ैर, आइरिशों के विद्रोह आरम्भ करते ही अङ्गरेज़ों ने भी द्विगुण अत्याचार आरम्भ कर दिया। आइरिशों को उजाड़ कर, उनके स्थान पर अङ्गरेज़ बसाए जाने लगे। आयर्लैंण्ड का एक प्रान्त आइरिश-शून्य हो गया। न्यायान्याय का विचार छोड़ कर अङ्गरेज़ों ने आयर्लैंण्ड की छाती पर कोदो दलना आरम्भ कर दिया। रानी एलिज़ाबेथ ने नियम बनाया कि आयर्लैंण्ड के गिरजों और स्कूलों में आइरिश भाषा का व्यवहार न होने पाएगा। इसके बाद आयर्लैंण्ड की सभ्यता पर आक्रमण आरम्भ हुआ। आइरिश पोशाक, धर्म और चाल-चलन के विरुद्ध भी ऐसी ही निषेधाज्ञाओं का प्रचार हुआ। आयर्लैंण्ड का इतिहास नए ढङ्ग से लिखा जाने लगा। स्कूलों तथा कॉलेजों में ऐसे ढङ्ग से शिक्षा देने का प्रबन्ध हुआ, जिससे आइरिश बच्चे अपनी जाति को हीन और अङ्गरेज़ों को महान समझना सीखें। अगर कोई इस शिक्षा-प्रणाली का विरोध करता, तो सुयोग्या रानी महोदया के आज्ञानुसार उसकी सारी सम्पत्ति ज़ब्त कर ली जाती और उसके प्राणों के लाले पड़ जाते!



मिस्टर एस० साको

आप हाल ही में जापान की ओर से भारत में एलची (Consul General) नियुक्त हुए हैं।

आयर्लैंण्ड का इतिहास पढ़ने से मालूम होता है कि अङ्गरेज़ों की प्रचलित की हुई शिक्षा-प्रणाली का विरोध करने के लिए, कितने ही आइरिशों को जान से भी हाथ धोना पड़ा था।

विद्रोह और अत्याचार दोनों ही दिन दूनी और रात चौगुनी गति से बढ़ने लगे। अङ्गरेज़ों ने आइरिशों पर इतना कर लादा कि थोड़े ही दिनों में सारे आय-

लैंगड में दरिद्रता और दुर्भिक्ष फैल गया। अङ्गरेज़ों की कृपा से आइरिश जाति का अधःपतन नाना प्रकार से अनिवार्य हो उठा। हज़ारों आइरिश देश छोड़ कर अमेरिका चले गए।

इसके कुछ दिन बाद ही अमेरिकनों ने अपने देश को अङ्गरेज़ों के चङ्गुल से निकाला था। उस समय आइरिश युवक भी चञ्चल हो उठे। उनके मन में बार-



मि० सी० एफ़० ल्यो

आप चीन की प्रजातन्त्र सरकार की ओर से भारत में एलची ( Consul General ) नियुक्त हुए हैं।

बार यह प्रश्न उठने लगा कि अगर अमेरिका अङ्गरेज़ों को हटा कर स्वाधीन हो सकता है, तो आयलैंगड क्यों नहीं हो सकता। इसलिए उत्साहित होकर उन्होंने 'युनाइटेड आइरिशमैन' ( United Irishmen ) नाम की एक संस्था क़ायम की। सैकड़ों मुक्तिकामी युवक इस दल में सम्मिलित हुए। दिन-रात इस बात पर तर्क-वितर्क होने लगा कि किस तरह देश को स्वाधीन किया जाए। इसके कुछ दिन बाद ही फ़्रान्सीसी विप्लव आरम्भ हुआ। इसलिए सैकड़ों युवक आइरिश विप्लव-कला का अध्ययन करने के लिए फ़्रान्स चले गए। इसके साथ ही उन्होंने इस बात की भी चेष्टा की कि समय पड़ने पर फ़्रान्स वाले उनकी सहायता करें।

'युनाइटेड आइरिशमैन' का उद्देश्य अङ्गरेज़ों से छिपा न रह सका। फलतः उन्होंने भी भयङ्कर रूप से दमन आरम्भ कर दिया। इसका परिणाम यह हुआ कि 'युनाइटेड आइरिश' दल एक गुप्त समिति के रूप में परिणत हो गया। आइरिश नवयुवकों तथा नवयुवतियों ने बड़े उत्साह से समिति के कार्यों में भाग लिया। समिति बड़े ज़ोर-शोर से चलने लगी। सन् १७६९ में एडवर्ड फ़िगरॉल्ड नाम के एक उत्साही सज्जन ने इस समिति में भाग लिया। फ़िगरॉल्ड के अनवरत परिश्रम और चेष्टा से समिति ने बड़ी उन्नति की। इस दल के दूसरे लीडर उल्फ़टन महोदय थे इनकी वाणी, मस्तिष्क और बाहु में विचित्र बल था।

अङ्गरेज़ भी निश्चिन्त न थे। मौक़ा पाकर उन्होंने इस दल के कई प्रमुख नेताओं को गिरफ़्तार कर लिया। यह देख कर समिति के अन्यान्य युवकों ने फ़ौरन विद्रोह आरम्भ कर दिया। अशान्ति की भीषण आग समस्त आयलैंगड में धधक उठी। यद्यपि विप्लवी विजयी न हुए, परन्तु उन्होंने अङ्गरेज़ों से नाकों चने चबवा कर छोड़े। अङ्गरेज़ों की चेष्टा और अन्धाधुन्ध अत्याचार से विप्लव तो दब गया, परन्तु आइरिशों की गुप्त समिति को वे नहीं तोड़ सके। कुछ दिनों के बाद ही वीरवर रॉबर्ट एमेट ने फिर आयलैंगड को जाग्रत किया। उन्होंने अपना यथासर्वस्व बेच कर बहुत सा अस्त्र-शस्त्र संग्रह किया। परन्तु दैव-दुर्विपाक वश इस वीर के मन की आशा मन में ही विलीन हो गई। जिस दिन एमेट ने युद्ध छेड़ने का विचार किया था, ठीक उसी दिन किसी ने उसके अस्त्रागार में आग लगा दी। इसके साथ ही आपस में भी भयङ्कर मतभेद हो गया। कितने ही युवक उच्छृङ्खल हो उठे। समिति वालों की पारस्परिक फूट से अङ्गरेज़ों ने ख़ूब लाभ उठाया। मि० रॉबर्ट तथा उनके अन्य कई साथी पकड़ कर फाँसी पर लटका दिए गए। परन्तु विद्रोह की आग, जो सदियों पहले लग चुकी थी, उसे हज़ार प्रयत्न करने पर भी अङ्गरेज़ बुझा

न सके। थोड़े दिनों के बाद ही आयर्लैंण्ड में कोड़ियों गुप्त समितियाँ स्थापित हो गईं। चारों ओर एक विचित्र जाग्रति फैल गई। गुप्त हत्याओं का बाज़ार गर्म हो उठा। सैकड़ों राज-कर्मचारी तलवार के घाट उतारे गए। यहाँ तक कि गुप्त समिति के वीर विद्रोहियों ने इङ्गलैण्ड जाकर भी अङ्गरेज़ों का ध्वंस करना आरम्भ कर दिया। इसके साथ ही अङ्गरेज़ी भाषा और अङ्गरेज़ी सभ्यता का भी घोर विरोध आरम्भ हुआ। अङ्गरेज़ी को हटा कर उसके स्थान पर आइरिश भाषा का प्रचार करने के लिए पूर्ण उद्योग आरम्भ हुआ। मि० हाइड नाम के एक सज्जन ने जातीय भाषा के प्रचार और विस्तार के लिए 'गेलिक लीग' की स्थापना की। सारे देश में गेलिक भाषा (आयर्लैंण्ड की जातीय भाषा) की चर्चा होने लगी। इस उद्योग का परिणाम भी अच्छा हुआ। देशात्मबोध ख़ूब तरक़्क़ी कर गया। इसी तरह विद्रोह और जाति-गठन में पूरी एक शताब्दी बीत गई। इन सौ वर्षों में देश की स्वतन्त्रता के लिए कितने आइरिश युवक अङ्गरेज़ों के हाथ से मारे गए, उसका ठीक-ठीक हिसाब शायद यमराज के दफ़्तर में ही मिल सकता है। इन्हीं वीरों के रक्त से बनी हुई नींव पर नवीन आयर्लैंण्ड की प्रतिष्ठा हुई है!

नवीन आयर्लैंण्ड के प्रतिष्ठाताओं का परिचय और उनके आदर्श कार्यों का दिग्दर्शन हम आगे चल कर कराएँगे। यहाँ तो हम थोड़े शब्दों में यह बता देना चाहते हैं कि विदेशियों ने अपने स्वार्थ के लिए आयर्लैंण्ड पर कैसे भीषण अत्याचार किए हैं, और आइरिश वीरों ने किस धीरता के साथ उन राक्षसी उत्पीड़नों का सामना किया है। लगातार कई शताब्दियों तक विद्रोह का झण्डा उड़ा कर आइरिशों ने संसार को दिखा दिया है कि आयर्लैंण्ड का शरीर पराधीन होने पर भी उसकी आत्मा कभी पराधीन नहीं हुई थी! इसके ज्वलन्त प्रमाण सन् १६४१ का कैथलिक विद्रोह, सन् १६८९ का सारसफ़िल्ड ग़दर, सन् १७८२ का फ़्लड (Flood) और ग्रटन (Grattan) का नियम-तान्त्रिक आन्दोलन, १७९८ का थिओबोल्ड उल्फ़स का मचाया हुआ विद्रोह, १८०३ का रॉबर्ट इमेट का विद्रोह, १८४८ का विलियम स्मिथ ओब्रियम का विद्रोह, १८६७ में फ़िनियन-मण्डली की लाल क्रान्ति आदि इतिहास-प्रसिद्ध घटनाएँ हैं।

यद्यपि आइरिशों ने, गत शताब्दियों में अपनी मातृ-भूमि को बन्धन-मुक्त करने के लिए जितने उद्योग किए, वे सभी विफल हुए, परन्तु इससे उनके अदम्य उत्साह को धक्का नहीं लगा।

इङ्गलैण्ड आयर्लैंण्ड की स्वाधीनता अपहरण करके ही निश्चिन्त न था। उपर्युक्त कथन से पाठकों को मालूम हो गया होगा कि वह आइरिशों की आध्यात्मिक, आर्थिक और नैतिक पतन के लिए भी सतत उद्योगशील था। उनके धार्मिक विचारों को कुचलने की भी कम चेष्टाएँ



**श्री० कृष्णाराव मुदावेरकर**

आप धारवाड़ के सुप्रसिद्ध पत्र "करनाटक-वृत्ति" के वयोवृद्ध सम्पादक हैं, जिनके राष्ट्रीय लेखों का ओज करनाटक प्रान्त में प्रसिद्ध है और जिन्हें दो बार चेतावनी दी जा चुकी है।

नहीं हुईं। इसके बाद क्रॉमवेल का अत्याचार आरम्भ हुआ। निर्दय क्रॉमवेल के वीभत्स अत्याचारों से आयर्लैंण्ड जन-शून्य हो गया। रोमन कैथलिकों के हाहाकार से आकाश गूँज उठा। लाखों मनुष्य अपना घर-बार और धन-जन छोड़ कर अन्यत्र चले गए। क्रॉमवेल ने वह समस्त सम्पत्ति को अपने सैनिकों तथा दूसरे अङ्गरेज़ों में बाँट दिया। इस घोर अत्याचार ने आयर्लैंण्ड को अधःपतन की पराकाष्ठा तक पहुँचा दिया। वह अपनी सभ्यता, भाषा, गाथा, गान तथा इतिहास, सभी खो

बैठा। एक ओर विदेशियों का दुःसह अत्याचार और दूसरी ओर अपनी प्राचीन सभ्यता ( Culture ) के प्रति अश्रद्धा-भाव ने आयर्लैंण्ड को सब प्रकार से हीन और दरिद्र बना डाला।

वैदेशिक शासन और शोषण के कारण अट्ठारहवीं शताब्दी में ही आयर्लैंण्ड की दुरवस्था पराकाष्ठा को पहुँच गई थी। राष्ट्रीय चिन्ता-धारा तो इससे पहले ही विकृत हो उठी थी। परन्तु अट्ठारहवीं शताब्दी की आइरिश



सय्यद मोहम्मद पादशा साहब बहादुर

आप हाल ही में कौन्सिल ऑफ़ स्टेट के सदस्य चुने गए हैं।

जाति मानो अपने अतीत को भूल कर एक सम्पूर्ण नई जाति के रूप में उठने लगी। इङ्गलैण्ड ने आरम्भ में ही उसका सर्वस्व अपहरण कर लिया था। वह सब प्रकार से अङ्गरेज़ों का ग़ुलाम बन गया। उस समय आयर्लैंण्ड के शासन की बागडोर इङ्गलैण्ड के राज-प्रतिनिधि लॉर्ड लेफ़्टिनेण्ट के हाथों में थी। आप साल में केवल दो बार डबलिन के कैसल में पधारने की कृपा किया करते थे और पार्लामेण्ट का कार्य समाप्त होते ही अपने घर चले जाते थे! राजकार्य का निर्वाह एक पादरी और दो उच्च कर्मचारियों द्वारा सम्पन्न हुआ करता था। इसका फल जो होना चाहिए था, वही हुआ। अराजकता और अत्याचार की ख़ूब वृद्धि होने लगी। परन्तु इस व्यवस्था के समर्थकों की राज-दरबार में काफ़ी प्रतिष्ठा थी, इसके कारण आयर्लैंण्ड की सामाजिक अवस्था क्रमशः अति भीषण हो गई। अङ्गरेज़ों की नक़ल करने वालों तथा उनकी हाँ में हाँ मिलाने वालों की संख्या दिन-प्रति-दिन बड़े वेग से बढ़ने लगी और यह ख़ुशामदी दल चैन की वंशी बजाने लगा। फलतः प्राचीन गेलीय सभ्यता और रीति-रिवाज देशवासियों के लिए उपेक्षा और अपमान की सामग्री बन गए।

महात्मा क्रॉमवेल आदि की कृपा से कैथलिक आयर्लैंण्ड के सभी आइरिश अपनी ज़मींदारियों से हाथ धो चुके थे। कोई भी किसान या ज़मींदार तीस वर्ष से ज़्यादा, अधिक काल तक किसी ज़मीन को अपने क़ब्ज़े में नहीं रख सकता था। इसलिए कितने ही तो अपना देश और पैतृक वास-स्थान छोड़ कर अन्यत्र चले गए और कितने धनी परिवार वालों ने दाने-दाने के लिए तरस कर अन्त में शयन-सदन की राह ली। ज़मींदाराना हक़ केवल अङ्गरेज़ों को, या उन दो-चार भाग्यवान विभीषणों को प्राप्त था, जिन्होंने अपना धर्म छोड़ कर अङ्गरेज़ों का पालतू प्रोटेस्टेण्ट धर्म स्वीकार कर लिया था। ज़मींदार लोग प्रायः "स्वदेश" अर्थात् इङ्गलैण्ड में रहा करते थे। ज़मींदारी का प्रबन्ध उनके कारिन्दे या गुमाश्ते किया करते थे। इन कारिन्दों को अपनी ऊपरी आमदनी की अधिक फ़िक्र रहती थी, इसलिए ये किसानों को अच्छी तरह पीसा करते थे। इनमें अधिकांश तो परले दर्जे के विलासी, नीच और धूर्त होते थे। इनकी विलासिता का सारा सामान बेचारे आइरिशों को मुहय्या करना पड़ता था!!

इङ्गलैण्ड की सदाशया सरकार ने कैथलिक आइरिशों का सारा नागरिक अधिकार छीन लिया था। पार्लामेण्ट, कॉरपोरेशन, म्युनिसिपैलिटी तथा अन्य किसी भी सार्वजनिक संस्था में उनका कोई स्थान न था। यही नहीं, कभी-कभी दर्शक के रूप में भी वे ऐसे सार्वजनिक जलसों में घुसने नहीं पाते थे। केवल टैक्स और

मालगुज़ारी देना तथा अङ्गरेज़-प्रभुओं की राक्षसी क्षुधा की तृप्ति का सामान इकट्ठा करना ही, मानो उनके जीवन का प्रधान उद्देश्य था !

आइरिशों की शिक्षा के सूत्र पर जो कुठाराघात किया गया था, उसका दिग्दर्शन हम ऊपर करा आए हैं। आयर्लैण्ड के चीफ़ सेक्रेटरी राइट ऑनरेबल अगस्टिन बिरेल ने लिखा है—

"In the opinion of most member of Parliament every peny of public money spent on teaching the Irish language was money thrown away educationally and mis-spent politically."

इस पर रायज़नी करने की आवश्यकता नहीं। इतने से ही पाठक समझ जायँगे कि किस तरह बेचारे आइरिश शिक्षा आदि से वञ्चित किए गए थे।

कैथलिक आयर्लैण्ड के सभी गिरजाघरों के दरवाज़े बन्द कर दिए गए थे। क़ानून के अनुसार सारे धर्मयाजकों को अपना देश छोड़ कर अन्यान्य देशों में चले जाने के लिए बाध्य होना पड़ा था। गर्ज़ कि अङ्गरेज़ों ने आयर्लैण्ड को धर्म, शिक्षा, सभ्यता आदि से वञ्चित कर उसे गुलामी के नागपाश में अच्छी तरह जकड़ डाला था !

परन्तु आयर्लैण्ड की मुक्ति के इतिहास ने यह बात अच्छी तरह प्रमाणित कर दी है कि अत्याचार वा बर्बरता द्वारा कोई जाति चिरकाल तक पराधीन नहीं रह सकती। जब अत्याचारों की प्रतिक्रिया आरम्भ होती है, तो सारा पशु-बल एक क्षण में ही हवा हो जाता है। वही बात आयर्लैण्ड में भी हुई। अत्याचारियों के पाप का घड़ा भर चुका था। हम ऊपर बता चुके हैं कि अत्याचार और उत्पीड़न के साथ ही साथ आयर्लैण्ड में जाग्रति भी फैल रही थी। बीसवीं शताब्दी में एक ओर विप्लव की तैयारियाँ होने लगीं और दूसरी ओर कुछ लोग वैध आन्दोलन द्वारा होमरूल ( स्वराज्य ) प्राप्त करने की चेष्टा में लगे। गत सन् १९१४ में लिबरल गवर्नमेण्ट विशेषतः इङ्गलैण्ड के विख्यात राजनीतिक मि० आसक्वीथ की चेष्टा से 'होमरूल बिल' पास हो गया। इसके बाद ही सारे आयर्लैण्ड में जो तीव्र आन्दोलन आरम्भ हुआ, उसीने इस नव-जाग्रत जाति को मुक्ति का पथ दिखाया। होमरूल बिल के पास होने के साथ ही अल्स्टरवासी भूतपूर्व अङ्गरेज़ों की सन्तान ने सर एडवर्ड कॉरसन की अधीनता में एक विराट वाहिनी का सङ्गठन कर डाला। इङ्गलैण्ड के बहुत से बड़े आदमियों ने इस कार्य के लिए उदारतापूर्वक थैलियों का मुँह खोल दिया। सर एडवर्ड ने स्पष्ट रूप से घोषणा की कि



रेवरण्ड टी० जे० जोज़फ़

आप कोज़ेनचेरी ( ट्रावनकोर ) के एक प्रतिष्ठित सीरियन 'डीकन' हैं। आप उच्च कोटि की धार्मिक शिक्षा ग्रहण करने के अभिप्राय से टोरण्टो के ट्रिनिटी कॉलेज में गए हैं। आपको छात्रवृत्ति भी दी गई है।

आयर्लैण्ड की मुक्ति हमें किसी प्रकार भी स्वीकार नहीं है, और अगर आवश्यकता होगी, तो स्वतन्त्रता चाहने वालों के विरुद्ध तलवार धारण करने में भी कोताही न की जायगी। परन्तु राष्ट्रीय दल को इन थोथी धमकियों का कोई डर न था। उसने थोड़े ही परिश्रम से एक विराट स्वयं-सेवक दल का सङ्गठन कर डाला !

लोहा बजना ही चाहता था, कि इतने में यूरोप का महासमर छिड़ा। उस समय उदार आयर्लैण्ड समस्त अपमान और निर्यातन भूल कर, अङ्गरेज़ों की मदद करने के लिए तैयार हो गया। परन्तु उसे शीघ्र ही अपनी ग़लती मालूम हो गई। वह समझ गया कि धूर्त अङ्गरेज़ केवल अपना मतलब गाँठने के लिए उससे ख़ून कराना चाहते हैं। यह सोच कर उसने फ़ौरन इस कार्य से



मि० वी० चेल्लिया पीटर

आप सेण्ट जोन्स कॉलेज, पालमकोटा (मद्रास) के छात्र हैं। खेलों में सर्वोत्तम सिद्ध होने के उपलक्ष में आपको "ग्रिग मेमोरियल" नाम का स्वर्णपदक प्रदान किया गया है।

हाथ खींच लिया और भयङ्कर रूप से अङ्गरेज़ों के विरुद्ध प्रचार-कार्य आरम्भ हो गया। इसके बाद ही मशहूर इस्टर का विद्रोह आरम्भ हुआ। अनेक विज्ञ व्यक्ति इस विद्रोह के विरुद्ध थे, परन्तु गरम मिज़ाज वाले आइरिश युवकों ने किसी के विरोध की कोई परवाह न की। कुछ लोगों का अनुमान है कि इस विद्रोह में जर्मनों का भी कुछ हाथ था। विद्रोहियों ने डबलिन नगर पर अपना अधिकार जमा लिया। परन्तु शत्रुओं की भीषण तोपों के सामने वे अधिक देर तक न रुके। अन्त में आत्म-समर्पण के लिए उन्हें बाध्य होना पड़ा। अङ्गरेज़ों ने पन्द्रह प्रमुख विद्रोहियों को फाँसी की सज़ा दी और पन्द्रह सौ स्वयंसेवक जेलों में भरे गए। इस विद्रोह में आयर्लैण्ड की साधारण जनता शामिल न थी। वह भय, विस्मय और क्षोभ से अभिभूत हो उठी थी। लोगों का कहना है, कि डबलिन में सब मिला कर केवल एक हज़ार मनुष्य इस विद्रोह में शामिल थे, परन्तु अङ्गरेज़ों के साधारण सिपाहियों ने भी विचार का ढोंग रच कर, साधारण लोगों को क़त्ल करना आरम्भ कर दिया। दूसरी ओर ब्रिटिश सरकार ने भी शान्ति के लिए चेष्टा न करके, लगातार पन्द्रह दिनों तक गोलाबारी करके अपनी असाधारण वीरता का परिचय दिया था। एक आश्चर्यमय मर्मस्पर्शी वीरता दिखा कर, हँसते-हँसते लोग मृत्यु को आलिङ्गन करने लगे!

यद्यपि आयर्लैण्ड की जनता इस अकाल विद्रोह के पक्ष में न थी; परन्तु अङ्गरेज़ों के अत्याचार ने उसे जाग्रत कर दिया और वह जिन विद्रोहियों की निन्दा किया करती थी, आज उन्हें मुक्ति का अग्रदूत मान कर, उनके प्रति श्रद्धा दिखाने लगी। इस विद्रोह के सञ्चालकों में महात्मा पियर्स नाम के एक देशभक्त थे। इनके अलौकिक त्याग, वीरता, देशभक्ति और शहादत ने देश के नवयुवकों में एक नवीन उत्साह का सञ्चार कर दिया। पियर्स महोदय की धर्मपत्नी ने अपने पति, पुत्र तथा उनके साथियों को लक्ष्य कर कहा था—"They knew that they should fail but they desired to save the soul of Ireland." इस विद्रोह के सम्बन्ध में इससे अच्छी उक्ति और नहीं हो सकती। वास्तव में इन वीरों की क़ुर्बानियों ने वह काम किया, जो सैकड़ों वर्षों के प्रचार और आन्दोलन से नहीं हो सकता।

ठीक इसी समय नवीन आयर्लैण्ड की नींव पड़ी। महात्मा आर्थर ग्रिफ़िथ नाम के एक वीर पुरुष ने 'सिन-फ़िन' (अर्थात् अपना देश) का सङ्गठन किया। बड़े ज़ोर-शोर तथा नवीन ढङ्ग से स्वाधीनता का आन्दोलन आरम्भ हुआ। ग्रिफ़िथ के साथ जिन लोगों ने मुक्ति का व्रत लिया था, उनमें एक से एक बढ़ कर शक्तिशाली

और स्वनामधन्य वीर थे। ईश्वर की प्रेरणा से मानो असंख्य वज्र स्वाधीनता-यज्ञ सम्पन्न करने के लिए सम्मिलित हुए। इनमें माइकेल एलिन्स, महात्मा मेक्स्विनी और डि वेलेरा का नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय है।

सन् १८६३ ई० में डॉ० डिपुगिसहेयी ने जिस "गेलिक लीग" की स्थापना की थी, उसका उद्देश्य तो था देशी भाषा और शिल्प की उन्नति करना, परन्तु न जाने किस अलौकिक शक्ति के प्रभाव से उसने सारे आयलैंण्ड में देशात्मबोध का सञ्चार कर दिया। लीग ने अङ्गरेज़ियत के विरुद्ध घोषणा की थी, इसीसे शायद उसने अपने अन्तिम ध्येय की ओर भी लक्ष्य किया। थोड़े दिन के बाद ही उसने अनुभव किया कि केवल देशी भाषा और शिल्प की उन्नति करके चुपचाप बैठने से काम नहीं चलेगा। देश जब तक राजनीतिक स्वाधीनता प्राप्त नहीं कर लेगा, तब तक किसी तरह उसका कल्याण नहीं होगा। ग्रिफ़िथ ने अपनी ज्वालामयी लेखनी और वक्तताओं द्वारा देश के नवयुवकों को नए तरीक़े से उद्बुद्ध करना आरम्भ किया। थोड़े दिनों के बाद सारे आयलैंण्ड में मुक्तिकामियों की संख्या बढ़ गई। मानो मुक्ति के नशे में सारी जाति पागल हो उठी हो।

सन् १६१८ के मई में लॉर्ड फ्रेञ्च आयलैंण्ड के वायसराय होकर गए और चीफ़ सेक्रेटरी नियुक्त हुए मि० शरट और उनके बाद मि० आर० मेकफ़र्सन। इसी समय से आयलैंण्ड में फिर भयङ्कर दमन प्रारम्भ हुआ। दिसम्बर तक प्रायः आधे सिनफ़िन नेता पकड़ कर जेलों में भर दिए गए। परन्तु इससे आन्दोलन को ज़रा भी धक्का न लगा। अवशिष्ट सिनफ़िनरों ने प्रजातन्त्र की प्रतिष्ठा का आयोजन आरम्भ कर दिया। सन् १६१६ की २१वीं जनवरी को समस्त सिनफ़िन लीडरों ने आइरिश पार्लामेण्ट में योग दिया और सर्व-सम्मति से प्रजातन्त्र की अधीनता स्वीकृत की गई। मि० डि वेलेरा प्रजातन्त्र के सब से पहले राष्ट्रपति नियुक्त हुए। प्रत्येक शासन-विभाग के लिए अलग-अलग मन्त्रियों की नियुक्ति हुई। इसके साथ ही एक विराट सेना का भी सङ्गठन हुआ। बहुत से आइरिशों ने अपनी नवगठित स्वाधीनता की रक्षा के लिए अपना सर्वस्व निछावर कर दिया।

आयलैंण्ड की इस जातीय सरकार ने सब से पहले अर्थ संग्रह की ओर मनोनिवेश किया। नया टैक्स लगा कर रुपए एकत्र करने की सम्भावना न देख, नेताओं ने सर्व-साधारण से २,५००,०० पौण्ड और १०,००,००० पौण्ड अमेरिका-प्रवासी आइरिशों से ऋण-स्वरूप ग्रहण करने का विचार किया। यद्यपि अङ्गरेज़ी सरकार के क़ानून के अनुसार जातीय सरकार को इस तरह की आर्थिक सहायता करना अक्षमाजनीय अपराध बताया गया था। तथापि इसमें नई सरकार को आशातीत सफलता मिली।



श्री० आर० के० राणादिवे, एम० ए०

आप बड़ोदा स्टेट के राजनैतिक विभाग के सुयोग्य मैनेजर हैं। आप अच्छे इतिहासज्ञ भी हैं।

आयलैंण्ड की जनता ने ढाई लाख पौण्ड की जगह चार लाख पौण्ड और अमेरिकन आइरिशों ने दस लाख की जगह एक करोड़ डॉलर प्रदान किया! इस अर्थ द्वारा जातीय सरकार ने नाना प्रकार के कल्याणकारी कार्यों का अनुष्ठान किया। प्रत्येक नगर और गाँव में पञ्चायती अदालतें खोल दी गईं। उसके साथ ही

स्वतन्त्र पुलिस-विभाग भी खोला गया। इन दोनों विभागों ने अङ्गरेज़ी सरकार का सारा दबदबा नष्ट कर दिया। साथ ही इससे प्रजातन्त्र के प्रति जनता का विश्वास भी बढ़ गया। अधिकांश वकीलों और बैरिस्टरों ने अङ्गरेज़ी अदालत छोड़ कर, प्रजातन्त्र की अदालतों में प्रेक्टिस करना आरम्भ कर दिया। प्रजा को भी अपनी देशी अदालतों द्वारा अपने झगड़ों का फ़ैसला



श्री० बी० जी० खापर्डे

आप मध्य-प्रान्तीय लेजिस्लेटिव कौन्सिल के उप-प्रधान और नेशनलिस्ट पार्टी के अगुआ थे। आपने सरकार की वर्तमान दमन-नीति के विरोध-स्वरूप अपने पद से इस्तीफ़ा दे दिया है।

करा लेने में बड़ी सुविधा हुई। व्यर्थ के अदालती ख़र्च से भी वे बच गए। आइरिशों ने बड़ी प्रसन्नता और श्रद्धा से अपनी देशी अदालतों को अपना लिया। थोड़े ही दिनों में यह हालत हो गई कि अङ्गरेज़ी अदालतों में चूहे कबड्डी खेलने लगे !!!

अदालतों की भाँति ही प्रजातन्त्र के पुलिस-विभाग ने भी शीघ्र ही काफ़ी तरक़्क़ी कर ली। स्वयंसेवकों ने बड़ी प्रसन्नता और योग्यता के साथ इस विभाग का कार्य सँभाल लिया। अङ्गरेज़ी पुलिस की बर्बरता और कठोरता से ऊबी हुई जनता ने भी इस नई पुलिस का प्रेमपूर्ण शासन स्वीकार कर लिया। इस विभाग द्वारा चोर-डाकुओं को उचित दण्ड दिया जाता। यहाँ तक कि गुरुतर अपराध करने वालों को देश-निकाले की भी सज़ा दी जाती थी। जो सब से गुरुतर अपराध करता वह इङ्गलैण्ड भेज दिया जाता था।

अदालत और पुलिस की व्यवस्था कर लेने पर प्रजातन्त्र की सरकार ने देश में प्रचलित ज़मींदारी प्रथा के विरुद्ध आन्दोलन आरम्भ किया। हम पहले ही बता चुके हैं कि आयर्लैण्ड में प्रायः सभी बड़े-बड़े ज़मींदार अङ्गरेज़ थे। इस स्वार्थपर कुप्रथा के कारण देश की दुरवस्था पराकाष्ठा को पहुँच गई थी। विदेशी अङ्गरेज़ सैकड़ों एकड़ ज़मीन के मालिक बन कर, विलास-सागर में मौजें ले रहे थे, और उनके आस-पास की आइरिश प्रजा दाने-दाने को तरस रही थी। धनवान ज़मींदारों की नज़रों में वे पशु से भी घृणित और अस्पृश्य समझे जाते थे! फलतः प्रत्येक आइरिश की यह आन्तरिक कामना हो गई थी कि शत्रु जाति के इन ज़मींदारों का शीघ्रातिशीघ्र ध्वंस कर डाला जाय। इसलिए शीघ्र ही यह आन्दोलन अच्छी तरह ज़ोर पकड़ गया। सारी पुरानी व्यवस्था बलपूर्वक उलट दी गई और ज़मीन ज़मींदारों से छीन कर जन-संख्या के अनुसार ग़रीबों को बाँट दी गई। प्रजातन्त्र की सरकार का प्रधान बल था उसका देश-प्रेम। उसी के भरोसे वह आशातीत सफलता प्राप्त करने लगी।

इन सङ्गठनमूलक कार्यों के साथ ही प्रजातन्त्र की सरकारी फ़ौज ने शत्रुओं के साथ 'गोरिला-वार' ( आकस्मिक आक्रमण-मूलक संग्राम ) आरम्भ कर दिया। अङ्गरेज़ी पुलिस के अड्डे और सिपाहियों के 'बैरेक' जला दिए गए। एक ही दिन सारे देश भर के 'इनकमटैक्स-ऑफ़िसों' में आग लगा दी गई। सारे काग़ज़ात के साथ एक दिन अङ्गरेज़ों का 'कस्टम हाउस' भी जल कर ख़ाक हो गया। अचानक हमलों द्वारा अङ्गरेज़ी फ़ौज की कई छावनियाँ लूट ली गईं। अङ्गरेज़ों के जासूस जहाँ कहीं मिलते थे, क़ैद कर लिए जाते थे। इस गोरिला-वार में महावीर डैन ब्रियन ने जिस अदम्य साहस, अपूर्व उत्साह और विलक्षण बुद्धिमत्ता का परिचय दिया





इटली की २३ वर्षीया राजकुमारी ग्लोवन्ना और किङ्ग बॉरिस—जिनका हाल ही में शुभ-विवाह हुआ है

था, वह वास्तव में अपूर्व था—अलौकिक था। इस मनुष्य के अद्भुत कार्यों का विवरण पढ़ कर आश्चर्य-चकित रह जाना पड़ता है। इस विकट देश-प्रेमी के लिए सब कुछ सम्भव था। उसका अलौकिक कीर्ति-कलाप पढ़ने वालों के हृदयों में स्वतः ही श्रद्धा का सञ्चार कर देता है। बहादुर ब्रियन के चरणों पर मस्तक झुका कर जीवन सफल कर लेने की इच्छा उत्पन्न होती है।

सचमुच आयलैंण्ड के इतिहास के वे पन्ने बड़े रोचक हैं, बड़े मनोरम। एक ओर वीर-वर ब्रियन का गोरिला वार चल रहा था, और दूसरी ओर सारे देश के श्रमिकों ने हड़तालें कर दी थीं। अङ्गरेज़ मुँह बाकर रह गए। शस्त्रास्त्रों से लदे हुए जहाज़ खड़े-खड़े समुद्र की तरल-तरङ्गों के मज़े ले रहे थे और आइरिश खलासी किनारे पर खड़े तालियाँ बजा रहे थे। जहाज़ से रसद और माल उतारने वाला कोई न था। रेल द्वारा पुलिस और पल्टन लाने का कोई उपाय न था। समस्त देशी रेल के कर्मचारियों ने काम छोड़ दिया था। पराधीन ग़ुलामों की यह स्पर्धा देख कर साम्राज्य-मद-गर्विता अङ्गरेज़ी सरकार ग़ुर्रा उठी। उस समय यूरोप का मशहूर महा-समर समाप्त हो चुका था। अङ्गरेज़ों के त्रिगुट्ट ने अमेरिका के राष्ट्रपति विलसन को अपने माया-जाल में फँसा कर अपना उल्लू सीधा कर लिया था। इस विजय की ख़ुशी में समस्त अङ्गरेज़ी साम्राज्य में घी के दिए जल रहे थे। ऐसे समय आयलैंण्ड की यह मुक्ति की चेष्टा भला अङ्गरेज़ कैसे बर्दाश्त कर सकते थे। वे अपनी समस्त शक्ति के साथ आयलैंण्ड पर टूट पड़े। क्रॉमवेल, पिट, रानी एलिज़ाबेथ से जो कार्य नहीं हो सका था, उसे पूरा कर डालने के लिए ब्रिटिश सरकार तन, मन और धन से लग गई। आयलैंण्ड को संसार के पर्दे से मिटा डालने में कोई क़सर बाक़ी नहीं रक्खी गई। सारी अङ्गरेज़ जाति ने प्रलयङ्करी मूर्ति धारण कर ली। आयलैंण्ड में पुलिस की संख्या बरसाती मेंढक की तरह बढ़ने लगी। शीघ्र ही चौदह हज़ार नौजवान पुलिस-विभाग में भर्ती हो गए। ५५,००० अस्त्र-शस्त्र से सज्जित सैनिक साम्राज्य की रक्षा के लिए नियुक्त हुए। सभी बड़े-बड़े रणपोत आयलैंण्ड के बन्दरगाहों पर खड़े कर दिए गए। इसके सिवा आइरिशों को अच्छी तरह दुरुस्त कर देने के लिए अगणित Blacks and Tans भी बुला लिए गए। इसके बाद आयलैंण्ड की छाती पर रक्त की पताका उड़ा दी गई। 'सब धान बाइस पसेरी' के अनुसार दोषी-निर्दोषी का विचार बालाए ताक़ रख कर "सार्वभौम" दलन आरम्भ कर दिया गया। दनादन गोलियाँ चलने लगीं, गाँव के गाँव जला कर भस्म कर दिए जाने लगे। समस्त आयलैंण्ड में भीषण ध्वंस-लीला

आरम्भ कर दी गई। आयलैंण्ड की अङ्गरेज़ी सरकार के चीफ़ सेक्रेटरी मि० विवेक ने इस सम्बन्ध में लिखा है :—

"The Auxilliary Forces ( Blacks and Tans ) were let loose upon the population of Ireland and these forces it may be truely said, by their doings astonished natives."

इस समय के चीफ़ सेक्रेटरी के बारे में "लण्डन मेगज़ीन" ने जो राय दी थी, वह भी कम मज़ेदार नहीं है। उसने लिखा था :—

"In the old Irish days it was always said that the latest Chief Secretary was the worst that had ever been sent to Castle. There is no need to say that of Sir Humar Greenwood, for though the latest he is also the last of his tribe."

केवल इतने से ही अङ्गरेज़ों को सन्तोष नहीं हुआ। एक ओर मैशीनगनें भिड़ाई गईं और दूसरी ओर क़ानूनी भाग-पाश तैयार किया गया। Defence of Realm Act, Restoration of Order Act, और 'मार्शल लॉ' आदि नए-नए क़ानूनों की कृपा से आयलैंण्ड के सभी अख़बार बन्द हो गए। हाट, बाज़ार तथा मेले तोड़ दिए गए। देश की सारी सार्वजनिक संस्थाएँ ग़ैर-क़ानूनी घोषित कर दी गईं। यहाँ तक कि बहुत से बैंक भी ग़ैर-क़ानूनी क़रार देकर बन्द कर दिए गए। दल के दल देश-सेवक पकड़-पकड़ कर जेलों में बन्द कर दिए गए। शान्ति-रक्षा के नाम पर कितने ही भले आदमियों को निर्वासन दण्ड भी भोगना पड़ा। प्रजातन्त्र की 'पब्लिक सिनेट' के ७३ निर्वाचित सदस्यों में नौ को छोड़, बाक़ी सभी जेल भेजे गए। ये नौ सज्जन उस समय आयलैंण्ड से बाहर थे, इसलिए बच गए। इस महानरमेध यज्ञ में महात्मा मेक्स्विनी, मेयर क्लान्सी आदि कितने ही नर-पुङ्गवों को अपने प्राणों की आहुति प्रदान करनी पड़ी। मेक्स्विनी ने अङ्गरेज़ों के जेलख़ाने में ७० दिन तक उपवास करके प्राण दे दिया। इनके उपवास की आलोचना करते हुए, इङ्गलैण्ड के सहृदय अख़बारों ने लिखा था कि किसी तरह खा लेता होगा। फ़ादर ग्रिफ़िन मेकफ़ारनेट को भी इस महायज्ञ की आहुति बनना पड़ा। व्यवसाय और वाणिज्य के सारे पथ बन्द कर दिए गए। मक्खन और पनीर के सैकड़ों कारख़ाने जला कर ख़ाक कर दिए गए!

एक छोटी जाति देश की स्वाधीनता के लिए अपने कलेजे का कितना ख़ून बहा सकती है—यह आयलैंण्ड ने अच्छी तरह दिखला दिया। आइरिशों ने इस बात को अच्छी तरह समझ लिया कि जीवन का सदुपयोग देश-सेवा ही है। सिनफ़िन-सङ्घ के देश-प्रेमियों को मालूम हो गया था कि प्राणों की बाज़ी लगाए बिना देश-माता की बेड़ी नहीं कटेगी। इसी से प्रत्येक आइरिश युवक देश की स्वाधीनता के लिए जीवन उत्सर्ग कर देने को तैयार हो गया था।

यह अलौकिक त्याग, यह निर्भीकतापूर्वक मृत्यु को आलिङ्गन करने की प्रवृत्ति और सर्वस्व त्याग ख़ाली नहीं गया। अन्त में विजय देवी ने आयलैंण्ड पर थोड़ी सी कृपा की। प्रचुर रक्त-पान कर स्वतन्त्रता देवी ने तृप्ति लाभ की। अन्त में इङ्गलैण्ड के राजनीति के धुरन्धर और ब्रिटिश साम्राज्य की अधीनस्थ जातियों के भाग्य-विधाता मि० लॉयड जॉर्ज कुछ पसीजे। मानों आइरिशों के प्रचुर रक्त से उनके राजनीतिक दिमाग़ की गर्मी कुछ शान्त हुई। आयलैंण्ड की राजनीतिक समस्या की आलोचना के लिए उन्होंने डि वेलेरा और अलस्टर के लीडर सर जेम्स क्रेप को निमन्त्रण देकर इङ्गलैण्ड बुलाया। पहले तो डि वेलेरा महोदय ने यह निमन्त्रण अस्वीकार कर दिया। परन्तु अन्त में मित्रों के दबाव में पड़ कर इङ्गलैण्ड गए और एक सप्ताह तक लॉयड जॉर्ज महोदय के पास रह कर आयलैंण्ड की समस्याओं की आलोचना में लगे रहे। इसके बाद अङ्गरेज़ों ने अपनी शर्तें प्रकाशित कीं। उनमें एक शर्त यह भी रक्खी गई कि अलस्टर-निवासी चाहें तो आयलैंण्ड के जातीय दल के साथ रह सकते हैं अथवा स्वयं अपने लिए अलग प्रजातन्त्र क़ायम कर सकते हैं। डि वेलेरा को यह शर्त पसन्द न आई। आदर्शवादी डि वेलेरा को मातृ-भूमि का यह विच्छेद स्वीकार न था। इसलिए सन्धि नहीं हुई।

अन्त में इङ्गलैण्ड वालों ने जब देखा कि आयलैंण्ड हर तरह से चङ्गुल से निकल जाना चाहता है तो उन्होंने फ़ौरन एक नया फन्दा फेंका। डि वेलेरा तो इस फन्दे में नहीं फँसे, परन्तु अन्यान्य कई लीडर आ गए। फिर कॉन्फ्रेन्स बैठी। कनाडा, ऑस्ट्रेलिया और न्यूज़ीलैण्ड

की तरह आयलैंण्ड को साम्राज्यान्तर्गत स्वायत्त शासन प्रदान किया गया। उसे 'फ़्री स्टेट' की संज्ञा प्रदान की गई। उत्तर आयलैंण्ड अर्थात् अलस्टर प्रान्त स्वतन्त्र प्रदेश स्वीकार किया गया। परन्तु डि वेलेरा, कैथल ब्रूथा, लॉयनलिञ्च, अमर मेक्स्विनी की पत्नी और बहिन डेम-ब्रियन ने यह लँगड़ा स्वायत्त शासन स्वीकार नहीं किया। इन्होंने अपनी मातृ-भूमि की पूर्णस्वाधीनता के लिए अपनी एक 'रिपब्लिक पार्टी' बनाई। इनकी यह अटल प्रतिज्ञा है कि—या तो आयलैंण्ड को स्वतन्त्र करेंगे या इसी चेष्टा में मर मिटेंगे।




ज़िम्मेदार कौन है ?

# उत्थान और पतन*

[ कविवर 'सनेही' ]

तप-तेज से मन्द दिनेश हुए, दिल दिग्गजों के दहलाते रहे ।
फिर कौन महीपतियों की कथा, सुर भी तलवे सहलाते रहे ॥
बसुधा को सनेह-सुधा से 'सनेही' निरन्तर ही नहलाते रहे ।
बन मण्डन पण्डित-मण्डली के, द्विज-श्रेष्ठ सदा कहलाते रहे ॥

अति हेय परिग्रह को समझा जप-यज्ञ ही के अभिमानी रहे ।
यश फैल गया महि-मण्डल में निगमागम के गुरु ज्ञानी रहे ॥
धन पै नहीं बेच दिया मन को, तन प्राण दिए वह दानी रहे ।
अब पूर्वजों के वह कृत्य कहाँ ? कविता रहे—राम कहानी रहे ॥

जब वेद-विरुद्ध प्रचार हुआ था अनीश्वरता-ध्वनि छा रही थी ।
बलवान हुए थे महा जब बौद्ध अधर्म से काँप धरा रही थी ॥
कहीं कौल दिखाते कला अपनी, कहीं नास्तिकता अपना रही थी ।
रही धर्म की लाज कनौजियों से, यहाँ धर्म-ध्वजा फहरा रही थी ॥

गति काल कराल की देखिए तो किस भाँति वे पेट जिला रहे हैं ।
निज पूर्वजों के कुल के अभिमान को धूल में कैसे मिला रहे हैं ॥
कहीं दम्भ में दत्त हैं दीक्षित जी, कहीं मिश्र जी बेच तिला रहे हैं ।
कहीं शुक्ल जी झण्डी हिला रहे हैं, कहीं पाँडे जी पानी पिला रहे हैं !!

अति आकुल धाकर ब्याह बिना कुलवान दहेज को रो रहे हैं ।
ससुराल का है जो भरोसा बड़ा, लड़के भी कुलक्षणी हो रहे हैं ॥
हुए छिद्र हैं सौ-सौ स्वजाति की नाव में नाम समेत डुबो रहे हैं ।
चिर-सञ्चित गौरव खो रहे हैं, बिसुए बसए बिस बो रहे हैं !!

कहीं पुत्रियाँ बैठी विवाह को हैं, बहुमोल कहीं बिकते वर हैं ।
कहलाते त्रिवेदी द्विवेदी हैं यद्यपि जानते एक न अक्षर हैं ॥
जल लाते कोई, कोई पाचक हैं, कोई भार के बाहक चाकर हैं ।
जब पीर रहे, तब पीर रहे, अब भिश्ती, बबर्ची हैं या खर हैं !!

तप तो नहीं चूल्हे में तापते हैं, जप है विधि वाम को कोस रहे हैं ।
बलहीन हैं भीरुता ही है क्षमा, हत तेज कलेजा मसोस रहे हैं ॥
अबलाओं पै वीरता पौरुष है, दिखला उनपै रिस-रोस रहे हैं ।
कलिकाल कराल के पायक से, द्विजनायक हा अफ़सोस ! रहे हैं ॥

कुछ लाज है पूर्वजों की मन में, तो दशा निज देख लजाते नहीं क्यों ?
अभिमान है उच्चता का कुछ भी, तो स्वजाति को ऊँचे उठाते नहीं क्यों ?
प्रतिभा है, प्रभाव है, तो अपनी, पटुता जग को दिखलाते नहीं क्यों ?
मुँह मोड़ के छोड़ के भागते क्यों, अब जीवन-युद्ध में आते नहीं क्यों ?

* कनौजिया समाज को लक्ष्य कर यह कविता लिखी गई है ।







टिकट-कलेक्टर के पौ-बारह

टिकट-चेकर—ठहरो, ओ मारवाड़ी, बोझा तुलेगा। इधर लाओ! बिल्टी किधर है?

मारवाड़ी ( दक्षिणा हाथ में लेकर ) लो हजूर! पान-बीड़ी रो खर्च। म्हाने खोटी न करावो। म्हाने जावण दो।

छप रही है !

# रहस्यमयी

छप रही है !!

[ ले० श्री० ऋषभचरण जैन ]

समाज-सेवा, देशभक्ति तथा एक देशोपकारी संस्था की आड़ में यदि अत्यन्त भयङ्कर तथा वीभत्स घटनाओं का नग्न चित्र देखना हो अथवा 'महाशय जी' व 'देवी जी' नामधारी नर-पिशाचों के आन्तरिक पापों का भण्डाफोड़ देखना हो तो इस पुस्तक को उठा लीजिए। कुछ ही पन्ने पढ़ कर आप आश्चर्य की मूर्ति बन जायँगे, आपके रोम-रोम काँपने लगेंगे। जो स्त्री कि वाह्य जगत् में अत्यन्त पूज्य, अनिन्द्य सुन्दरी, विदुषी, सुशीला तथा समाज-सेविका है, वह वास्तव में व्यभिचारिणी, कलङ्किनी, पापिनी, हत्यारिणी तथा एक वेश्या से भी घृणित है। समाज में प्रतिष्ठित रहते हुए वह भीतर ही भीतर इन पापों की पूर्ति के लिए कैसे-कैसे रहस्य रचती है—इसका अत्यन्त रोमाञ्चकारी वर्णन इसमें किया गया है।

सुखवती देवी नाम्नी एक अत्यन्त सुन्दरी तथा विदुषी महिला किस प्रकार अपने पति का गला घोंट कर, एक प्रेस तथा मासिक पत्र की सञ्चालिका बन जाती है, समाज-सेवा की आड़ में किस प्रकार देवी जी ने अनेक धनिक पुरुषों को अपने जाल में फँसा कर रुपया ऐंठा तथा ब्रह्मचर्य के पवित्र नाम पर किस प्रकार दर्जनों होनहार नवयुवकों का सर्वनाश किया और एक नवयुवक के प्राण लेकर ही अपने प्राण त्यागे; इतना नाटक खेलते हुए भी किस प्रकार देवी जी समाज में पूज्य ही बनी रहीं—इसका सारा रहस्य जादू की क़लम से लिखा गया है। पुस्तक के एक-एक शब्द में रहस्य भरा हुआ है। पुस्तक की छपाई-सफ़ाई दर्शनीय है। पृष्ठ-संख्या लगभग २०० ; मूल्य लागत मात्र १॥) रु०, स्थायी ग्राहकों से १=) मात्र। शीघ्रता कीजिए। पुस्तक छप रही है। अभी से अपना नाम रजिस्टर करा लीजिए।

**व्यवस्थापक 'चाँद' कार्यालय, चन्द्रलोक, इलाहाबाद**

# कान्यकुब्ज ब्राह्मण-परिचय

[ मेजर एम० एल० भार्गव, आई० एम० एस० ]



नवम्बर १९३० के 'चाँद' में श्री० रजनीकान्त जी शास्त्री, बी० ए०, बी० एल्० का लेख पढ़ा। शोक है कि लेखक महोदय ने अपना लेख पूर्णतया ऐतिहासिक दृष्टिकोण से नहीं लिखा। यद्यपि उन्होंने कहीं-कहीं जन-श्रुतियों की अवहेलना करके उनको प्रमाण नहीं माना, परन्तु न जाने क्यों, जहाँ जी चाहा जन-श्रुतियों और पौराणिक गाथाओं को ही अपना आधार मान लिया। मेरे तुच्छ मतानुसार यदि वर्तमान काल में ऐसे विषयों को यथाशक्ति शुद्ध ऐतिहासिक दृष्टि से ही लिखा जावे तो देश और जाति को अधिक लाभ होगा।

## १म, २य और ३य

यह सत्य है कि गुप्त-सम्राटों के समय के पश्चात मौखरी राजाओं के काल ( पाँचवीं शताब्दी ईसा ) से महाराज जयचन्द राठौड़ के काल ( १२ वीं शताब्दी ई० के अन्त ) तक महोदय या कन्नौज भारत की मुख्य राजधानी रही। परन्तु यह मान लेना कि "भगवान रामचन्द्र के समय से भी पूर्व कान्यकुब्ज नामक एक विख्यात देश था" तथा "इस देश का प्रसिद्ध नगर इसीके नामानुसार कान्यकुब्ज कहलाया" सर्वथा अप्रामाण्य है। जान पड़ता है कि योग्य लेखक ने रामायण के ही कुछ श्लोकों को आधार मान लिया है। परन्तु उन्होंने यह नहीं विचारा कि संस्कृत साहित्य के प्रायः सब ही ऐतिहासिकों के मतानुसार वर्तमान रामायण का थोड़ा सा भाग ही आदिकवि की रचना है। इस ग्रन्थ का अधिक भाग लगभग ईस्वी सन् से एक शताब्दी पूर्व अपने वर्तमान रूप में आया। परन्तु गत २०० वर्ष से पूर्व तक इसमें परिवर्तन और बढ़ाई-घटाई होती रही। अतएव रामायण का प्रत्येक श्लोक स्वतः प्रमाण नहीं माना जा सकता।

वास्तव में योग्य लेखक के उद्धृत श्लोक क्षेपक हैं। महर्षि विश्वामित्र महाराज 'राम' इक्ष्वाकु के समकालीन नहीं थे, जो उनका सम्वाद होना सम्भव हो। आदि विश्वामित्र जी ऋग्वैदिक ऋषि थे। उनको तथा उनकी सन्तान मधुछन्दस आदि को ऋग्वेद के कुछ मन्त्रों के ऋषि माना गया है। ऋग्वेद ३-५३ तथा बृद्ध देवता ४-११२ से १२० तक से पता चलता है कि महर्षि विश्वामित्र महाराज सुदासऋत्सु के समकालीन थे, जो राम से बहुत पीढ़ियों से पहले हो चुके थे। उनके समय में आर्य लोग 'सप्त-सिन्धव' देश में रहते थे, जो यमुना के पश्चिम में था। उस काल में न तो महोदय नगर बसा था और न आर्य लोग पश्चात काल के पाञ्चाल देश में पहुँचे थे। राजा कुशनाभ को विश्वामित्र का भी दादा बताया गया है। अतएव उनका गङ्गा-यमुना के दोआबे के दक्षिण भाग में महोदय नगर या किसी अन्य नगर का राजा होना और उनकी कुब्जा कन्याओं के कारण उस देश का नाम कान्यकुब्ज हो जाना सर्वथा असम्भव है। यह तो मैं नहीं जानता कि महोदयपुर का नाम कन्नौज या कान्यकुब्ज क्यों पड़ा। परन्तु यह स्पष्ट है कि किसी बाल की खाल निकालने वाले ने इसका शब्दार्थ यह किया कि जिस देश में कन्याएँ कुब्जा हो गईं वह कान्यकुब्ज कहलाया, और इस अर्थ को देख कर किसी मनचले ने यह विचित्र और अनोखी कथा गढ़ दी कि इस देश के सम्भवतः प्राचीनतम आर्य राज-वंश कौशिकों के पूर्वज कुशनाभ की कन्याओं के पवन-देव के शाप से कुब्जा हो जाने के कारण इस देश का नाम कान्यकुब्ज पड़ा। समय पाकर यह कथा रामायण में भी जोड़ दी गई।

सत्य तो यह है कि यजुर्वैदिक काल से लगा कर मसीह की पाँचवीं शताब्दी तक इस देश का नाम केवल पाञ्चाल था। महाभारत के काल में यह दो भागों में विभक्त था। उत्तर पाञ्चाल की राजधानी अहिच्छत्र थी, दक्षिण पाञ्चाल की राजधानी काम्पिल्य थी। पाँचवीं शताब्दी ईसा में मौखरी वंश वालों ने दक्षिण पाञ्चाल की

महोदय या कन्नौज नगरी में अपना राज्य स्थापित किया। इस वंश का चौथा राजा इशान वर्मा छठी शताब्दी ईसा में आसपास के राज्यों का महाराजाधिराज बन गया और कन्नौज का राज्य विख्यात हुआ। तब यह देश अपनी राजधानी के नाम से कन्नौज या कान्यकुब्ज कहलाया। सातवीं शताब्दी में सम्राट हर्षवर्धन के काल में इस राज्य का विस्तार और भी बढ़ा, और तब से अन्तिम हिन्दू सम्राट पृथ्वीराज चौहान के काल तक यह




बम्बई स्टेशन पर 'ऑटोमेटन' नामक एक ऐसा यन्त्र रक्खा गया है, जिससे सर्दी में गरम चाय आदि और गरमी में ठण्डा पानी और शर्बत निकलता है। यह चित्र उसी 'ऑटोमेटन' का है, जिससे लेमोनेड निकाला जा रहा है।

प्रायः उत्तर भाग के सम्राटों का मुख्य राज्य रहा, तत्पश्चात् पृथ्वीराज के सम्राट होने पर उसका स्थान दिल्ली ने ले लिया। स्पष्ट है कि इस देश का यह नाम प्राचीन नहीं है और नगर का नाम देश के नाम पर न पड़ कर, उसके विपरीत देश का नाम राजधानी के नाम पर पड़ा।

४र्थ

श्री० रजनीकान्त जी के इस सन्दर्भ से कि "उन (द्राविड़ों) में से जो......ब्राह्मणोचित षटकर्म में प्रवृत्त हुए वे ही द्राविड़ ब्राह्मण कहलाए" जान पड़ता है कि वह पञ्च द्राविड़ ब्राह्मणों को द्राविड़-जाति (Race) का मानते हैं। उनका यह विचार भी सर्वथा निर्मूल है। यह तो सत्य है कि पञ्चद्राविड़ों के पूर्वज आर्य ब्राह्मणों ने उन प्रान्तों में जाकर वहाँ की स्त्रियों से विवाह किए और इस प्रकार उनकी आकृति, भाषा तथा रीति-रिवाज में वहाँ की जातियों का प्रभाव पड़ा। परन्तु यह निस्सन्देह सत्य है कि पिता की ओर से वह आर्य-जाति के हैं। उनकी उत्पत्ति की गाथाओं को छोड़ कर इसका मुख्य प्रमाण यह है कि उनमें भी वही गोत्र-प्रवर पाए जाते हैं, जो पञ्चगौड़ों में। गोत्र शब्द का लौकिक अर्थ सन्तान या वंश है। श्रौत सूत्रों के प्रवराध्यायों और गोत्रावलियों से लगा कर निर्णयसिन्धु व धर्मसिन्धु तक में एक गोत्र के जनों को उस गोत्र के प्रवर्तक ऋषि की सन्तान ही माना गया है। "अपत्यं पौत्र प्रभृति गोत्रम्" का अर्थ यही है कि बेटा-पोता आदि सन्तान गोत्र कहलाती है। प्रवर ऋषि भी केवल अपने ही वंश के मन्त्रर्षि हो सकते हैं। इसी कारण सगोत्र तथा समान प्रवरों में विवाह वर्जित हैं। इस सम्बन्ध के सभी ग्रन्थों में, भारतवर्ष के समस्त ब्राह्मणों में (१) भार्गव, (२) आङ्गिरस (३) वासिष्ठ, (४) काश्यप, (५) आगस्त्य, (६) अत्रिय, (७) कौशिक या वैश्वामित्र, केवल यही सात मूल-गोत्र या वंश बताए गए हैं। इनमें से भार्गवों के—(१) जामदग्न्य, (२) शौनक या गात्समंद, (३) यास्क या वैतहव्य, (४) वाध्यश्व या मैत्रयुव, (५) वैन्य या पार्थ, यह पाँच, और आङ्गिरसों के—(१) गौतम, (२) भारद्वाज, (३) राथीतर, (४) मौदुल्य, (५) वैष्णववृद्ध, (६) हारित या कौत्स या यौवनाश्व, (७) काण्व, (८) सांकृत्य, यह आठ गुण बताए हैं। शेष पाँच मूल गोत्रों में एक-एक ही गण हैं। इन १८ गणों (पश्चात्काल के गोत्रों) में लगभग ७४ पक्ष हैं, जिनके लगभग ४०३६ शाखा गोत्र हैं। प्रत्येक पक्ष के एक या अधिक प्रवर-समूह हैं। समस्त भारतवर्ष के दोनों (गौड़ द्राविड़) समुदायों, दशों आवान्तर भेदों तथा उनके सैकड़ों उपभेदों का प्रत्येक जन इन्हीं ४०३६ वर्गों में से किसी न किसी को अपना वर्तमान गौत्र मानता है। एक ही गोत्र (मूल-गोत्र, गण, पक्ष और वर्ग) के जन भिन्न-भिन्न समुदायों, आवान्तर भेदों तथा उपभेदों में पाए जाते हैं।

धर्मानुसार कोई भी ब्राह्मण अपने वास्तविक या आश्रय-दायक पूर्वजों के अतिरिक्त किसी को भी अपना गोत्र-कारक या प्रवर ऋषि नहीं मान सकता। पूर्वजों ने यज्ञों के समय प्रवरों के वरण की प्रथा डाल कर इसका भी प्रबन्ध कर दिया था कि ब्राह्मण अपने गोत्र, प्रवरों को न भूलें। अतः कोई कारण नहीं कि पञ्चद्राविड़ों के गोत्र-प्रवरों को जाली और बनावटी माना जावे। पञ्च-गौड़ों में और प्रवरों की समानता होने से यही सिद्ध होता है कि दोनों के पूर्वज समान थे। और पञ्चद्राविड़ ब्राह्मणों के प्रथम प्रवर ऋषि भृगु, अङ्गिरा आदि सात में से कोई एक होने से यह स्पष्ट है कि वह भी उन्हीं आर्य ब्रह्मर्षियों की औरस या कृत्रिम सन्तान हैं।

श्री० रजनीकान्त जी लिखते हैं कि "इन द्राविड़ों का रङ्ग आर्यों की अपेक्षा ईषत् श्याम था," "आर्य ब्राह्मण द्राविड़ों से अपनी भिन्नता तथा श्रेष्ठता दिखाने के लिए अपने को 'गौर' ब्राह्मण कहने लगे, और यह 'गौर' शब्द ही कालान्तर में 'गौड़' रूप को प्राप्त हुआ।" लेखक महोदय ने इसके भी कोई प्रमाण नहीं दिए। जैसा कि पहले दिखाया जा चुका है, पञ्चगौड़ों और पञ्चद्राविड़ों दोनों समुदायों के पूर्वज वही ७ या १८ आर्य ऋषि थे। अतः यह असम्भव है कि आदि-काल में ब्राह्मणों में रङ्ग का कोई भेद हो। जब तक उनका संसर्ग अनार्य, दस्युओं, नागों, राक्षसों, यक्षों इत्यादि ( द्राविड़, कोल, इत्यादि ) जातियों से नहीं हुआ, वह स्वच्छ गौर वर्ण के रहे। मेरा विचार है कि सप्तसिन्धव देश में रहते उनका वर्ण अधिक करके गौर ही रहा। आज भी सारस्वत आवा-न्तर भेद के ब्राह्मण औरों की अपेक्षा प्रायः गौर ही पाए जाते हैं। परन्तु यमुना-तट पर पहुँचने के पश्चात उनको द्राविड़ों और कोल आदि अनार्यों के साथ रहना पड़ा। इस समय उन्होंने दस्युओं, नागों, यक्षों आदि जातियों की स्त्रियों से विवाह सम्बन्ध किए। महाभारत और पुराणों में इनके अनेक उदाहरण पाए जाते हैं। यही कारण है कि गौड़ों, कान्यकुब्जों, मैथिलों और उत्कलों में बहुत से व्यक्ति नाटे, काले तथा गेहुँआ रङ्ग, चपटी तथा चौड़ी नाक, और चपटे, सीधे तथा गोल और घुँघ-राले बालों वाले पाए जाते हैं। यह सब अनार्य माताओं का प्रभाव है। यह भी सर्वमान्य है कि ब्राह्मण विन्ध्या-चल को पार करने के बहुत पहले ही उत्तर भारत में फैल चुके थे। शतपथ ब्राह्मण के रचे जाने से पहले ही ब्राह्मण सदानीरा ( गण्डकी ) नदी के पार विदेह या



**श्री० एम० पी० पॉलसन**

आप बङ्गलोर के वीर-युवक हैं, जिन्होंने २४ घण्टों में रात-दिन (बिना रुके हुए) साइकिल चला कर २७६ मील का सफ़र कर डाला। वे पहिली दिसम्बर को शाम के ४ बजे साइकिल पर बैठे थे और दूसरी दिसम्बर को ठीक चार बजे उतरे थे।

मिथिला देश में पहुँच गए थे ( शतपथ १-४ वा १-१४ वा १७), फिर शनैः-शनैः पूर्व की ओर से उत्कल देश में और पश्चिम की ओर से सौराष्ट्र, आनर्त और परान्त ( वर्तमान गुजरात ) तथा विदर्भ ( बरार ) प्रदेश में पहुँचे।

तत्पश्चात् एक ओर से अश्मक ( पैथान या प्रतिष्ठान ), पाण्डुराष्ट्र, गोपराष्ट्र और मल्लराष्ट्र ( यह चारों पश्चात-काल में मिल कर महाराष्ट्र कहलाए ) में और दूसरी ओर से आन्ध्र ( तिलङ्गाना ) देश में पहुँचे। इसके भी पश्चात पश्चिम की ओर से कर्नाटक और पूर्व की ओर से द्राविड़ देश में ब्राह्मणों का पदार्पण हुआ। अतः ब्राह्मणों के विन्ध्या पार करने से बहुत पहले ही पञ्चगौड़ों के आवान्तर भेदों के रङ्ग-रूप में परिवर्तन हो चुका था और उन्हें अपने को गौर कहने का अधिकार नहीं रहा था।

इसके उपरान्त जहाँ तक मेरा अल्प ज्ञान है, किसी भी वैदिक या संस्कृत ग्रन्थ तथा लेख में उत्तर भारत के ब्राह्मणों का "गौर" नाम से वर्णन नहीं है। और स्कन्द-पुराण के श्लोकों से पहिले किसी भी ग्रन्थ या लेख में गौड़ और द्राविड़ आदि भेदों का वर्णन नहीं पाया जाता। बुलन्दशहर ज़िला-गज़ेटियर में अनूपशहर के पास इन्दौर नामक ग्राम में पाए गए सन् ४६५ ई० के लिखे ताम्र-पत्र के सम्बन्ध में जो यह लिखा गया है कि उसमें ब्राह्मणों के गौड़-भेद का वर्णन है, केवल लेखक का भ्रम है। पत्र में शब्द "गौरान्वय सम्भूत' आते हैं, जिनका अर्थ गौरवंश में उत्पन्न है। स्पष्ट है कि गौर नाम एक वंश का बताया गया है। यह वैश्वामित्र मूल-गोत्र के औदल पक्ष का एक वर्ग है। गौड़ और द्राविड़ आदि प्रान्तिक का आवान्तर ( Geographical, Provincial and Tribal ) भेद है, वंश ( Clan; Sub-Clan, Family )-भेद नहीं है। प्रत्येक आवान्तर-भेद भिन्न-भिन्न वंशों के ब्राह्मण में पाए जाते हैं। एक ही वंश के जन भिन्न-भिन्न आवान्तर भेदों में उपस्थित हैं। जैसा कि आगे चल कर बतलाया जायगा, ११वीं शताब्दी ई० तक के लेखों में ब्राह्मणों के गोत्रों में ( वंशों ) तथा वर्णों ( वैदिक शाखाओं ) का वर्णन तो बहुत पाया जाता है, परन्तु समुदायों, आवान्तर-भेदों तथा उपभेदों का वर्णन कहीं नहीं मिलता। स्पष्ट है कि "गौर" का आशय गौर या गौड़ समुदाय या आवान्तर-भेद नहीं है, वंश ही हो सकता है। अतः श्री० रजनीकान्त जी की कल्पना निराधार है और स्कन्दपुराण के इन श्लोकों की रचना से कुछ दिनों पहले तक गौड़ व द्राविड़ समुदायों का कोई भेद नहीं था।

यह भी विचारणीय है कि पञ्चद्राविड़ों में से दो अर्थात् गुर्जर और महाराष्ट्र ब्राह्मणों की आकृति, भाषा और लिपि अन्य तीनों से नहीं मिलती, पञ्चगौड़ों से मिलती है। गुर्जरों और चित्तपावन महाराष्ट्रों का रङ्ग गौड़ों, कान्य-कुब्जों, मैथिलों और उत्कलों से प्रायः अधिक गौर पाया जाता है। गुजराती और महाराष्ट्री दोनों भाषाएँ आर्य-समूह की हैं। महाराष्ट्र की लिपि तो देवनागरी है ही, गुजराती लिपि भी उसका ही बिगाड़ है। उनमें द्राविड़ जाति के रज का मिश्रण अवश्य है, परन्तु गौड़ों, कान्य-कुब्जों, मैथिलों और उत्कलों में द्राविड़ और कोल दोनों के रज का मिश्रण उनसे कम नहीं जान पड़ता। मलाबार के नम्बूद्री ब्राह्मण भी रङ्ग-रूप तथा कुछ रिवाजों में कर्णाटकों तथा द्राविड़ों से भिन्न हैं और शुद्ध आर्यों से अधिक मिलते हैं। अतः यह कहा जा सकता है कि गुर्जरों, महाराष्ट्रों तथा नम्बूद्रियों का सम्बन्ध तैलङ्गों, द्राविड़ों और कर्णाटकों की अपेक्षा पञ्चगौड़ों से अधिक है और उनको द्राविड़ कहना एक प्रकार अनुचित है।

जान पड़ता है कि लेखक महोदय स्कन्दपुराण और उसके "सारस्वताः कान्यकुब्जा" आदि दो श्लोकों को बहुत प्राचीन मानते हैं। उनके मतानुसार कान्यकुब्ज देश के ब्राह्मण पहले गौड़ कहलाते थे, फिर महाराज कुशनाभ के काल के पश्चात वह कान्यकुब्ज कहलाए। उनका यह निर्णय भी निराधार है। जैसा कि पहले कहा जा चुका है, ब्राह्मणों के दो समुदायों तथा दस आवान्तर भेदों का वर्णन स्कन्दपुराण के अन्यत्र किसी प्राचीन ग्रन्थ में नहीं है। संस्कृत साहित्य के ऐतिहासिकों के मतानुसार वर्तमान पुराण प्राचीन ग्रन्थ नहीं हैं, उनके कोई-कोई भाग प्राचीन अवश्य हैं, परन्तु उनमें से प्राचीनतम पुराण भी गुप्त सम्राटों के काल में चौथी या पाँचवीं शताब्दी ई० में अपने वर्तमान रूप में आया है, अन्य पाँचवीं शताब्दी के पश्चात के रचे हुए हैं। स्कन्दपुराण को लगभग नवीं शताब्दी ई० का रचा माना जाता है। परन्तु इन ग्रन्थों में भी महाभारत और रामायण की तरह बहुत पश्चात-काल तक परिवर्तन और घटाई-बढ़ाई होती रही। तात्पर्य यह है कि इन ग्रन्थों के श्लोक स्वतः प्रमाण नहीं माने जा सकते। अतः स्कन्दपुराण के इन दो श्लोकों से यह सिद्ध नहीं होता कि ब्राह्मणों का दो समुदायों तथा दस आवान्तर भेदों में विभाग बहुत प्राचीन काल से चला आता है।

इन सम्बन्धों में निम्न-लिखित बातें विचारणीय हैं। आजकल जिस प्रान्त को गुजरात और जहाँ के ब्राह्मणों को गुर्जर कहते हैं, ११वीं शताब्दी तक वह इस नाम से विख्यात नहीं था। इसका एक भाग (काठियावाड़) तो सौराष्ट्र कहलाता था। दक्षिण गुजरात को महाभारत में परान्त कहा गया है, फिर यह लाट या लार देश कहलाया, मध्य गुजरात पहले आनर्त कहलाता था, फिर इसका नाम भारुकच्छ या भृगुकच्छ पड़ा। उत्तर गुजरात आनन्दपुर राज्य कहलाता था। कभी-कभी जब भाग-विशेष का राजा अन्य राज्यों का महाराजाधिराज हो गया तो समस्त प्रान्त का उस भाग-विशेष के नाम से भी वर्णन हुआ। इस प्रकार कहीं-कहीं इस प्रान्त को सौराष्ट्र, आनर्त और लाट भी कहा गया। वराहमिहर, हुएनसाङ्ग, सुलेमान, राजशेखर, अलबेरूनी आदि किसी ने भी इस प्रान्त का गुजरात नाम से वर्णन नहीं किया। स्कन्दपुराण में भी इसको गुजरात नहीं लिखा। इन सबने गुजरीत या गुजरात नाम वर्तमान राजपूताने के पश्चिम भाग का बताया है, जिसकी राजधानी भिनमाल थी और जिसके स्थान पर वर्तमान जोधपुर वा बीकानेर राज्य है। १३ वीं शताब्दी के आदि में कन्नौज के राठौड़ तुर्कों से हार कर इस गुजरात देश में पहुँचे और उन्होंने यहाँ अपना राज्य स्थापित किया। तब इस देश का यह नाम बदला और इससे भी पीछे प्राचीन आनर्त और परान्त (भारुकच्छ और लाट)



शान्ति-निकेतन विश्वविद्यालय के संस्थापक डॉक्टर रवीन्द्रनाथ टैगोर

तथा आनन्दपुर और सौराष्ट्र सब मिल कर गुजरात कहलाने लगे। जहाँ तक मुझे ज्ञान है, ऐतिहासिकों में सबसे पहिले फ़रिश्ता ने इस प्रान्त का नाम गुजरात लिखा है। अतः यहाँ के ब्राह्मण कन्नौज के तुर्कों द्वारा विजय किए जाने के पश्चात ही गुर्जर कहाए होंगे और स्कन्दपुराण के यह श्लोक उस काल के पश्चात के बने हुए हैं।

यह निश्चय नहीं है कि आन्ध्र देश का तिलङ्गाना नाम कब पड़ा, परन्तु समस्त प्राचीन ग्रन्थों में इसका नाम आन्ध्र ही पाया जाता है। स्कन्दपुराण में भी इसको आन्ध्र कहा गया है। अनुमान से यह नाम भी तुर्कों के आने के पश्चात विख्यात हुआ जान पड़ता है। अतः आन्ध्र देश के ब्राह्मणों का तैलङ्ग नाम भी प्राचीन नहीं है।

वर्तमान महाराष्ट्र भी पहले इस नाम से नहीं पुकारा जाता था। जैसा कि पहले कहा गया है, तीसरी शताब्दी ई० पूर्व के पहले यह देश चार भागों में बँटा हुआ था। अस्मक, पाण्डुराष्ट्र, गोपराष्ट्र और मल्लराष्ट्र। महाराज अशोक के शिला-लेखों में अश्मकों, पैथानिकों तथा राष्ट्रिकों का वर्णन है। तत्पश्चात इसका नाम राष्ट्र देश या रट्ट देश रहा जान पड़ता है। छठी शताब्दी ई० के मध्य काल के पश्चात यहाँ के चालुक्य वंशी राजा बहुत विख्यात हुए। ७वीं शताब्दी में इस वंश का पुलाकेशिन द्वितीय समस्त दक्षिण भारत का सम्राट हुआ। तत्पश्चात यह देश महाराष्ट्र कहलाया। अतः महाराष्ट्र के ब्राह्मणों का महाराष्ट्र नाम भी प्राचीन नहीं है।

समस्त भारत में जो प्राचीन दानपत्र इत्यादि पाए गए हैं, उनमें ११वीं शताब्दी ई० के अन्त तक के पत्रों में ब्राह्मणों के वर्णन में गोत्रों, प्रवरों तथा चरणों का ही वर्णन है। उनके आवान्तर भेदों या समुदायों का वर्णन नहीं है। आवान्तर भेदों का वर्णन १२वीं शताब्दी के आरम्भ के पश्चात के दानपत्रों में पाया जाता है।

यजुर्वेद से लगा कर किसी भी वैदिक या स्कन्दपुराण से पहिले के संस्कृत ग्रन्थों में जहाँ वर्ण, कर्म या जाति-भेदों का वर्णन है, कहीं भी ब्राह्मणों के इन दो समुदायों या दस आवान्तर भेदों का वर्णन नहीं है।

यद्यपि आजकल के रिवाज के अनुसार ब्राह्मणों के एक ही आवान्तर भेद के एक उपभेद का ब्राह्मण दूसरे उपभेद की कन्या से विवाह नहीं कर सकता। किसी भी धर्मशास्त्र ग्रन्थ में, जहाँ विवाह सम्बन्धी नियमों का वर्णन है, कोई और दोष न होते सगोत्र और समान प्रवरों को छोड़ कर ब्राह्मण को किसी भी ब्राह्मण की कन्या से विवाह करने का निषेध नहीं है। उनके अपने उपभेद, आवान्तर भेद या समुदाय के बाहर विवाह निषेध नहीं बताया गया। और न अपने ही समुदाय, आवान्तर भेद या उपभेद में विवाह प्रशस्त माना गया है।

स्पष्ट है कि ब्राह्मणों में यह भेद प्राचीन नहीं हैं। जहाँ तक पता चलता है, यह मसीह की ११वीं शताब्दी के पश्चात उत्पन्न हुए।

### प्रश्न

यह निश्चय नहीं होता कि सारस्वत, गौड़, कान्य-कुब्ज, मैथिल और उत्कल, पञ्चगौड़ और गुर्जर, महाराष्ट्र, तैलङ्ग, द्राविड़ और करणाटक, पञ्चद्राविड़ क्यों कहलाए। परन्तु यह विचार कि पञ्चगौड़ किसी गौड़ नाम के देश से निकल कर और पञ्चद्राविड़, एक द्राविड़ नाम के देश से निकल कर अन्य प्रान्तों में बसे और इस कारण यह नाम पड़े, सर्वथा अप्रामाण्य है। वास्तव में आर्य लोग भारत में सब से पहिले 'सप्तसिन्ध' में बसे थे। यहाँ से चल कर पहले पूर्व, फिर दक्षिण के प्रान्तों में फैले। सारस्वत वह हैं जो सरस्वती के पश्चिम में रह गए। यह लोग गौड़ नाम के किसी भी देश से सरस्वती के पश्चिम में नहीं गए। जैसा कि ऊपर बतलाया जा चुका है, द्राविड़ देश की अपेक्षा ब्राह्मण लोग गुजराती, महाराष्ट्र और तिलङ्गाना में पहिले पहुँचे। यह स्पष्ट है कि दोनों समुदायों के इन नामों का कारण कुछ और ही है। अनुमान यही होता है कि स्कन्दपुराण के इन श्लोकों के रचे जाने के समय, उत्तर भारत में गौड़ और दक्षिण भारत में द्राविड़ मुख्य माने जाते होंगे। इस कारण गौड़ों के नाम से उत्तर के ब्राह्मण पञ्चगौड़ और दक्षिण के ब्राह्मण पञ्चद्राविड़ कहलाए।

पता नहीं चलता की श्री० रजनीकान्त जी ने भुवनेश का अर्थ अमरनाथ कैसे किया और उसको पञ्जाब की पूर्वीय सीमा पर कैसे मान लिया। अमरनाथ काश्मीर के उत्तर भाग में है। बङ्गाल और पञ्जाब के बीच का देश पहिले आर्यवर्त और फिर मध्य देश कहलाया। यह देश

कभी भी गौड़ देश नहीं कहलाया। वास्तव में बङ्ग देश का अर्थ पूर्व बङ्गाल है—भुवनेश्वर नाम उत्कल या ओड़ (वर्तमान उड़ीसा) की राजधानी का था, जहाँ केशरी वंशी शैव राजा राज्य करते थे। यह देश अपनी राजधानी के नाम से भुवनेश्वर भी कहलाया। भुवनेश का आशय यहाँ इसी भुवनेश्वर या उत्कल से है और इस प्रकार शक्तिसङ्गम तन्त्र का गौड़ देश बङ्ग और उड़ीसा के बीच का पश्चिम बङ्गाल है। इस देश का नाम वराहमिहर ने भद्रगौड़क बताया है। बाण ने 'हर्ष-चरित' में शशाङ्क या नारेन्द्रग्रहा इसी गौड़ देश का राजा कहा है। ह्वनसाङ्ग ने शशाङ्क को कर्णस्वर्ण का राजा लिखा है। कर्णस्वर्ण इसी गौड़ देश की राजधानी थी। सम्राट हर्षवर्धन के मित्र माधवगुप्त के पुत्र आदित्यसेन गुप्त और उसके वंशजों के शिला-लेखों में भी इस देश को गौड़ देश लिखा गया है। गौड़वहो नामक काव्य में कन्नौज के सम्राट यशोवर्मन के इसी गौड़ देश के राजा को युद्ध में मारने का वर्णन है। राजतरङ्गिणी में काश्मीर के राजा ललितादित्य के इसी गौड़ देश के राजा पर विजय पाने का वर्णन है। यह सब छठी, सातवीं तथा आठवीं शताब्दी ई० की कथा है। ८वीं शताब्दी ई० के अन्त में गौड़ देश का राजा गोपाल समस्त बङ्गाल का महाराजाधिराज हो गया। इसकी राजधानी मुङ्गेर थी। तब से गौड़ और बङ्ग दोनों मिल कर गौड़ बङ्गाल या गौड़ देश कहलाए। स्कन्दपुराण में समस्त बङ्गाल को ही गौड़ देश लिखा है। शक्तिसङ्गम-तन्त्र इस काल से पहले का बना ग्रन्थ नहीं है। १२ वीं शताब्दी ई० के आरम्भ में बङ्ग देश या पूर्व बङ्गाल में सेन वंश का स्वतन्त्र राज्य स्थापित हुआ। इनकी राजधानी श्री० रजनीकान्त जी की बताई "गौड़" या वास्तव में "गौर" नगरी थी। वह इसी समय विख्यात हुई। वह वर्तमान 'माल्दा' ज़िले में थी। राजा लक्ष्मणसेन ने इसके पास लक्ष्मणवती (लखनौती) नामक नगरी बसाई थी। देवपरा के शिला-लेख में गौर के राजा विजयसेन के गौड़ देश के राजा (मुङ्गेर के पालवंशी राजा) पर विजय पाने का वर्णन है। उसके पुत्र वल्लालसेन ने भी गौड़ देश के पाल राजा से युद्ध किया था। स्पष्ट है कि पूर्व बङ्गाल की गौर या गौड़ नामक राजधानी का पश्चिम बङ्गाल के गौड़ देश से कोई सम्बन्ध नहीं है। और बङ्गाल इस नगरी के कारण नहीं, वरन् पश्चिम बङ्गाल का नाम गौड़ देश होने के कारण गौड़ बङ्गाल कहलाया। परन्तु यह गौड़ देश न तो कभी गौड़ ब्राह्मणों का केन्द्र था, न अब है। वहाँ के गौड़ाद्य ब्राह्मण, जो अन्य बङ्गाली ब्राह्मणों की तरह अपने को कान्यकुब्ज आवान्तर भेद का नहीं मानते, अपना प्राचीन देश पश्चिम का गौड़ देश बताते हैं। इधर गौड़ ब्राह्मणों के गौड़ बङ्गाल से आने के कोई प्रमाण नहीं मिलते। सत्य तो यह है कि इस प्रान्त (कुरु, मत्स्य और शूरसैनक देशों) में, ब्राह्मणों के गौड़



**मि० चार्ल्स एबटविसिल**
आप मैन्चेस्टर के सुप्रसिद्ध व्यवसाय-विशेषज्ञ हैं, जो बम्बई में मिलों की स्थिति का अध्ययन करने आए हैं।

बङ्गाल में पहुँचने से कई सहस्रों वर्ष पहिले से, ब्राह्मण बसते आए हैं। अतः ब्राह्मणों के गौड़ आवान्तर भेद का यह नाम गौड़ बङ्गाल पर नहीं पड़ा।

कौशल देश की उत्तरीय सीमा और नैपाल की दक्षिणीय सीमा सदैव से मिलती आ रही है। इन दोनों के बीच में कोई अन्य देश नहीं हो सकता। "उत्तरा कौशले राज्यम्" का अर्थ "कौशल देश के उत्तर में" नहीं है, उत्तर कौशल राज्य में है। यह अवध राज्य का

सरयू से उत्तर का भाग था और उत्तर कौशल नाम से इस कारण पुकारा जाता था कि इससे दक्षिण की ओर दक्षिण-कौशल या महाकौशल नाम का एक और देश था, जिसका मुख्य भाग आजकल मध्य प्रान्त में सम्मिलित है और गौड़वाना या छत्तीसगढ़ कहलाता है, और जिसका मुख्य नगर रायपुर है। इसी उत्तर कौशल देश की एरावती (रावी) और सरयू (घाघरा) नदियों के बीच के भाग को, जिसमें श्रावस्ती नगर था, मत्स्यपुराण में गौड़ देश कहा गया है। रामायण में अवध राज्य को कोशल भी कहा गया है। उत्तर कौशल और उसका भाग "गौड़ देश" अवश्य ही इसमें पहले से सम्मिलित होंगे, तभी मत्स्यपुराण में श्रावस्ती को दशरथ के पूर्वज श्रावस्त के पुत्र वत्सक और विष्णुपुराण में युवनाश्व के पुत्र श्रावस्त का बसाया कहा गया है। और वायुपुराण में उसको राम के पुत्र उत्तर कौशल के राजा लव की राजधानी बताया गया है। अतः श्रावस्ती वाला गौड़ देश उत्तर कौशल से पृथक् देश नहीं था, जो उसके उत्तर में उसके और नैपाल के बीच हो सके। यदि थोड़ी देर के लिए उत्तर कौशल और नैपाल के बीच कोई स्वतन्त्र देश मान भी लिया जाय तो भी उसका विस्तार बङ्गाल की पूर्वी सीमा से पञ्जाब की पश्चिमी सीमा तक नहीं हो सकता; क्योंकि नैपाल और कौशल दोनों की सीमा ही इन प्रान्तों से नहीं मिलती। स्पष्ट है कि लेखक महोदय भ्रम में पड़ गए हैं। ह्युनसाङ्ग ने इस देश का नाम श्रावस्ती देश और इसका आकार ४,००० ली या ६६७ मील बताया है। कनिङ्घम के मतानुसार इसकी सीमाएँ—हिमालय, सरयू, कर्नाली, धवलगिरि और फ़ैज़ाबाद जान पड़ती हैं। अतः इस गौड़ देश का, जिसकी राजधानी श्रावस्ती थी, अधिक भाग वर्तमान गोंडा ज़िले में सम्मिलित है। जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है, प्राचीन दक्षिण कौशल या महाकौशल का मुख्य भाग पश्चात्-काल में गोंड़वाना कहलाया। इससे यही अनुमान होता है कि उत्तर कौशल या उसके एक भाग का भी वास्तविक नाम गोंड़ देश होगा, जिसको संस्कृत के लेखकों ने संस्कृत रूप देकर गौड़ देश बना दिया। यह भी सम्भव है कि वास्तव में मत्स्यपुराण में गोंड देश ही बताया गया है, जिसको किसी नक़ल करने वाले ने भ्रम से बिन्दु को ग़लत जगह पढ़ कर गौड़ देश बना दिया हो। प्राचीन उत्तर कौशल के एक भाग के आजकल गोंडा तथा दक्षिण कौशल के एक भाग के आजकल गोंडवाना कहलाने से तो यही ठीक जान पड़ता है कि इस देश का वास्तविक नाम गोंड देश था, जो संस्कृत में गौड़ देश हो गया। परन्तु यह देश भी न तो कभी गौड़ आवान्तर भेद के ब्राह्मणों का केन्द्र था, न अब है और न गौड़ ब्राह्मणों के यहाँ से आकर अपने वर्तमान देश में बसने के कोई ऐतिहासिक प्रमाण हैं। इस देश के ब्राह्मण सरयूपारीण ब्राह्मण कहलाते हैं। सत्य तो यह है कि सरस्वती और दृषद्वती के मध्यवर्ती देश में, जो ब्रह्मावर्त कहलाया तथा दृषद्वती के पूर्व और दक्षिण के देश में जो ब्रह्मर्षि देश कहलाया, ब्राह्मणों का निवास उनके सरयू नदी के पार पहुँचने से बहुत काल पहले से चला आता है। स्वयं ऋग्वेद में ही सरस्वती और दृषद्वती के मध्यवर्ती देश में आर्यों और ब्राह्मणों के बसने का उल्लेख है। अतः यहाँ सरयू पार से ब्राह्मणों के आकर बसने की कोई आवश्यकता नहीं थी। वास्तव में ब्राह्मण यहाँ से जाकर पूर्व की ओर पाञ्चाल, कोशल, काशी, विदेह आदि तथा दक्षिण की ओर मत्स्यशूर, सैनक, चेद्य, कुन्तिभोज, आदि देशों में बसे थे और यही गौड़ ब्राह्मणों का केन्द्र है। सरस्वती और गङ्गा के उत्तरीय भाग के बीच तथा हिमालय और मत्स्य (वैराट) तथा शूरसैनक देशों के बीच का देश पहले कुरु देश कहलाता था। परन्तु छठी शताब्दी ई० के आरम्भ में विख्यात ज्योतिषाचार्य वराहमिहर ने इस देश का नाम गौड़ देश लिखा है। अवश्य ही उसके समय से पहले से कुछ शताब्दियों तक यह देश गौड़ देश कहलाया होगा। ह्युनसाङ्ग ने इसका नाम इसकी उस काल की राजधानी पर स्थानेश्वर बताया है। पुराणों में इस देश का नाम कुरु देश ही रहा। परन्तु साधारण लोगों में इसको गौड़ देश ही कहा जाता होगा। इसी कारण जब ब्राह्मण वर्ण का आवान्तर भेदों में विभाग हुआ, तो यहाँ के और ऐसे आसपास के राज्यों के ब्राह्मण, जिनका इस कुरु देश के ब्राह्मणों से सम्बन्ध था तथा अन्य देशों के ऐसे ब्राह्मण, जिनको अपना प्राचीन निवास-स्थान भूला नहीं था और जो बहुत प्राचीन समय के गए नहीं थे, गौड़ ब्राह्मण कहलाए। फिर जब इस गौड़

आवान्तर भेदों में से बहुत से उपभेद, जिनकी संख्या लगभग ४५ है, पृथक हुए तो शेष अर्थात् गौड़ों का मुख्य उपभेद आदि-गौड़ कहलाया।

६म

इस प्रकार गौड़ ब्राह्मण अपने निवास के मुख्य देश के नाम पर गौड़ कहलाए। अब प्रश्न यह होता है कि यह देश गौड़ देश क्यों कहलाया? इस पर श्री० रजनीकान्त जी की संगृहित कल्पनाएँ सर्वथा निर्मूल हैं।

(१) जैसा कि पहले सिद्ध किया जा चुका है, सब ही ब्राह्मण पिता की ओर से आर्य-जाति के हैं। यमुना के तट पर पहुँचने के पश्चात विन्ध्योत्तरवासी ब्राह्मणों के ४ आवान्तर भेदों का वर्ण गौर नहीं रहा होगा। और किसी भी ग्रन्थ में ब्राह्मणों के इस समुदाय को गौर नहीं बताया गया।

(२, ३, ४, ५, ६, और ८) यह बाल की खाल निकालने वालों के मस्तिष्क की उपज हैं। इनमें से किसी के भी सत्य होने का कोई प्रमाण नहीं है।

(७) न तो पूर्व-वर्णित तीनों देशों में से कोई देश प्राचीन काल में गौड़ देश कहलाता था और न यह आवान्तर भेदों में विभाग प्राचीन है। गौड़ देश के नाम की यह व्याख्या भी (२)—की तरह किसी बाल की खाल निकालने वाले के मस्तिष्क की उपज है।

(९) यह सत्य है कि गौड़ ब्राह्मण प्रायः शुक्ल यजुर्वेद की माध्यन्दिनी शाखा के हैं। परन्तु भारतवर्ष में इसी शाखा के ब्राह्मण अन्य प्रान्तों में भी पाए जाते हैं, जो गौड़ नहीं कहलाते। अतः यह कल्पना भी सत्य नहीं हो सकती।

(१०, ११) जैसा कि श्री० रजनीकान्त जी लिखते हैं, यह दोनों माननीय नहीं हैं। यदि पहली कल्पना सत्य होती तो समस्त गौड़ों का मूल-गोत्र और गण तथा सबका प्रथम प्रवर वासिष्ठ होता, परन्तु इनमें भृगु, अङ्गिरा आदि शेष ६ आदि-ऋषियों की सन्तान भी पाई जाती हैं। आदि-गौड़ों में भी यही दशा है, अतः दसवीं कल्पना भी निर्मूल है।

७म

गौड़ ब्राह्मणों का आदि निवास-स्थान, कुरुक्षेत्र को केन्द्र मानने वाला देश ही था। सारस्वतों को छोड़ कर अन्य आठों आवान्तर भेदों के पूर्वज प्राचीन काल में इस देश में से अवश्य गए होंगे। परन्तु वे इस कारण गौड़ नहीं कहलाए, कारण कि उन दिनों यह देश गौड़ देश नहीं कहलाता था। कान्यकुब्ज आदि-वंश नहीं है, आवान्तर भेद है, जिसमें भार्गव, आङ्गिरस आदि भिन्न-भिन्न वंश सम्मिलित हैं। आदि-गौड़, गौड़ आवान्तर भेदीय ब्राह्मणों का मुख्य उपभेद अवश्य है, परन्तु इस देश में तगा आदि अन्य उपभेदीय गौड़ ब्राह्मण भी पाए जाते हैं।

ब्राह्मणोत्पत्ति-मार्तण्ड में लिखी आदि-गौड़ों की उत्पत्ति की कथा कान्यकुब्जों की उत्पत्ति की कथा की भाँति केवल जन-श्रुति है। इसके सत्य होने के कोई



पूना के श्री० एन० एस० पटेल

जिन्होंने एक बड़े ख़ूँख़्वार चीते का हाल ही में शिकार करके ग्राम-निवासियों का आशीर्वाद भाजन किया है।

ऐतिहासिक प्रमाण नहीं मिलते। महाराज जन्मेजय की कथा महाभारत में विस्तारपूर्वक पाई जाती है। उनके यज्ञ की कथा भी उसी ग्रन्थ में दी हुई है, वहाँ वटेश्वर मुनि तथा उनके १,४४४ शिष्यों का कहीं वर्णन नहीं है।

का नाम ही गौड़ देश पड़ा था। उत्तर कोशल के अन्तर्गत गौड़ देश का वास्तविक नाम गौंड देश जान पड़ता है। परन्तु यदि वह गौड़ देश भी हो तो भी वह नाम वराहमिहर के पश्चात-काल का पड़ा हुआ है। इसी प्रकार पश्चिमी बङ्गाल का गौड़ देश नाम भी ६ठी शताब्दी ई०

मिश्र जी ( घर में )



न पूछो रङ्ग इनका, ढङ्ग इनका और है घर में !
पड़े हैं मिश्र जी क्या ख़ूब अब मज़हब के चक्कर में !!

श्री० रजनीकान्त जी का यह विचार, कि गौड़ देश कुरुक्षेत्र से पृथक था और राजा जन्मेजय ने गौड़ ब्राह्मणों को अपने देश कुरुक्षेत्र में बसाया, सर्वथा निराधार है। जैसा कि ऊपर बताया जा चुका है, सर्व-प्रथम कुरु देश

के पश्चात का है। इसके विपरीत कुरु देश वराहमिहर के काल से पहिले गौड़ देश कहलाया था। इसके उपरान्त कुरु देश और विशेषकर कुरुक्षेत्र में ब्राह्मण, कौशल और पश्चिमी बङ्गाल में पहुँचने से बहुत पहले से, बसते

थे। महाभारत में जन्मेजय के, ब्राह्मणों को किसी अन्य देश से बुला कर अपने देश में बसाने का वर्णन नहीं है, परन्तु यदि थोड़ी देर के लिए यह घटना सत्य भी मान

दूर था। वैसे तो महाभारत के अनुसार हस्तिनापुर में भी ब्राह्मणों की कमी नहीं थी, परन्तु यदि जन्मेजय ने किसी कारण अपने यज्ञ में गौड़ देश से ब्राह्मण बुलाए और

मिश्र जी ( बाहर )



निकल कर घर से बाहर, मिश्र जी क्या रङ्ग लाते हैं !
वह जब होटल में जाते हैं, तो अण्डा केक, खाते हैं !!

ली जावे तो भी यह भूलना नहीं चाहिए कि महाराज जन्मेजय की राजधानी हस्तिनापुर में थी, जो कुरुक्षेत्र से

फिर उनको हस्तिनापुर के आसपास बसाया तो इससे केवल यही सम्भावना नहीं होती कि उसने उनको कुरु-

क्षेत्र में ही बसाया हो। हस्तिनापुर गङ्गा के तट पर था और कुरुक्षेत्र यमुना और दृषद्वती के दूसरी ओर। वैदिक साहित्य में जन्मेजय को कुरु और पाञ्चाल दोनों देशों का राजा बताया गया है। महाभारत के अनुसार वह उत्तर भारत के बहुत से भाग का सम्राट था। अतः वह वटेश्वर आदि ब्राह्मणों को कुरुक्षेत्र के अन्यत्र अपने विस्तृत साम्राज्य में या अपने कुरु-पाञ्चाल राज्य में कहीं भी बसा सकता था। परन्तु जैसा पहले कहा जा चुका है, महाभारत में इस कथा की सत्यता के कोई प्रमाण नहीं हैं। वहाँ जन्मेजय के मुख्य ऋत्विजों के नाम, च्यवन वंशी चण्डभार्गव ( होता ), जैमिनि ( ब्रह्मा ), कौत्स ( उग्दाता ) और शारङ्गरव तथा पिङ्गल ( अध्वर्यु ) बताए गए हैं।

अब प्रश्न यह होता है कि कुरु देश का गौड़ देश नाम क्यों पड़ा। वैदिक और प्राचीन संस्कृत ग्रन्थों से विदित होता है कि लगभग छठी शताब्दी ई० तक भारत में राज्यों और जना ( Tribes ) के नाम उनके राज्य-वंश के नाम पर पड़ते थे। ऋग्वेद के भारत, त्रत्सु, यदु, तुर्वसु, पुरु, अनु, भ्रुयु इत्यादि और पश्चात काल के कुरु-पाञ्चाल, मत्स्य, शूरसैनक, वार्ष्णेय, सात्वत, अन्धक, भोज, कुन्तिभोज, विदर्भ, आनर्त, भाद्र, केके, त्रिगर्त, मालव, सेव्य, कोशल, काशी, विदेह, अङ्ग, बङ्ग, पुण्ड्र, ओड्र, कलिङ्ग, आन्ध्र आदि इसके अनेक उदाहरण हैं। आज तक राजपूतों ( क्षत्रियों ) में एक वंश ( गोत्र ) उपस्थित है, जो गौड़ कहलाता है। इनके इतिहास के अनुसार यह लोग लगभग पाँचवीं शताब्दी ई० में अपने प्राचीन देश गौड़ देश को छोड़ कर अजमेर के आस-पास के देश में बसे। लगभग ८वीं शताब्दी में चौहान राजपूतों ने उनको परास्त करके उनके राज्य पर अपना अधिकार जमा लिया। तब यह लोग चौहानों के साथ रहे। सम्राट पृथ्वीराज चौहान के युद्धों की कथाओं में इनकी वीरता का वर्णन बार-बार आता है। फिर जब अजमेर तुर्कों के हाथ आया तो यह लोग वहाँ से भी प्रस्थान कर गए। आजकल इनमें से थोड़े से तो जयपुर तथा मेवाड़-राज्यों में बसते हैं, पर अधिक लोग मध्य-प्रान्त और आगरा-अवध के संयुक्त प्रान्त में पाए जाते हैं। सर हरिसिंह गौड़ इसी गोत्र के राजपूत हैं। जैसा कि पहले बताया जा चुका है, वराहमिहिर ने सर्व-प्रथम छठी शताब्दी के आरम्भ में कुरुक्षेत्र के आसपास के देश अर्थात् प्राचीन कुरु देश को ही गौड़ देश लिखा है। अतः इन गौड़ गोत्री राजपूतों का गौड़ देश, जहाँ से यह पाँचवीं शताब्दी ई० के लगभग, सम्भवतः हूणों के आक्रमण के कारण, भागे यही प्राचीन कुरु देश था, जो उनके राज्य-काल में उनके नाम से गौड़ देश कहलाया था।

९म

अन्य ब्राह्मणों की तरह कान्यकुब्ज भी वर्गों को ही गोत्र मानते हैं, परन्तु वास्तव में यह गोत्र नहीं है। धर्म-ग्रन्थों में ब्राह्मणों के कुल १८ गोत्र ( गण ) माने गए हैं। इनमें से प्रत्येक के जनों का परस्पर विवाह-सम्बन्ध निषेध है। इस विचार से इनके यह १६ गोत्र ( वर्ग ) वास्तव में केवल ७ या ८ गोत्र ( गण ) हैं।

( १ ) कश्यप, शाण्डिल्य, काश्यप, यह तीनों काश्यप गोत्र में सम्मिलित हैं।

( २ ) भरद्वाज, गर्ग और भारद्वाज, यह तीनों भारद्वाज आङ्गिरस हैं।

( ३ ) साङ्कृति, साङ्कृति आङ्गिरस।

( ४ ) कात्यायनि, धनञ्जय और कौशिक, यह तीनों कौशिक या विश्वामित्र हैं।

( ५ ) उपमन्यु, वासिष्ठ और पाराशर, यह तीनों वासिष्ठ हैं।

( ६ ) गौत्तम, गौत्तम आङ्गिरस।

( ७ ) वत्स, जामदग्न्य भार्गव।

( ८ ) कविस्त नाम का कोई गोत्र वैश्वामित्रों में या अन्य किसी मूल गोत्र के वर्गों में मुझे नहीं मिला। इससे मिलता नाम गविष्टर मिलता है, जो आत्रेय गोत्र की शाखा है। धर्मानुसार पहले, दूसरे, चौथे और पाँचवें समूहों के वर्गों में परस्पर विवाह नहीं होना चाहिए।।

१३श

यह हो सकता है कि कान्यकुब्ज ब्राह्मण यही प्रवर शुद्ध मानते हों। परन्तु वास्तव में यह अशुद्ध हैं। श्रौत सूत्रों के अनुसार प्रवर इस प्रकार होने चाहिए :—

( १ ) कश्यप } कश्यप, (या शाण्डिल्य) असित,
( २ ) शाण्डिल्य } दैवल।

( ३ ) यदि शुद्ध नाम काश्यप है तो (१) वा (२) के समान और यदि शुद्ध नाम काश्येप है तो काश्यप,

अवत्सार, नैध्रुव । कौशिक और लोहित इस वर्ग के प्रवर नहीं हो सकते ।

( ४ ) भरद्वाज
( ५ ) भारद्वाज } आङ्गिरस, वार्हस्पत्य, भारद्वाज ।

( ६ ) गर्ग—आङ्गिरस, वार्हस्पत्य, भारद्वाज, गार्ग्य, शैन्य । शौनक इस वर्ग का प्रवर नहीं हो सकता ।

( ७ ) साङ्कृति—आङ्गिरस ( या शाक्त्य ), गौरुवीत, साङ्कृत्य, सांख्यायन और किल प्रवर ऋषि नहीं हैं ।

( ८ ) कात्यायन—वैश्वामित्र, आचील, कात्य । किल और कात्यायन प्रवर ऋषि नहीं हैं ।

( ९ ) धनञ्जय—वैश्वामित्र, माधुच्छन्दस, धानञ्जय ।

( १० ) कौशिक—वैश्वामित्र, आघमर्षण, कौशिक । देवरात इस वर्ग का प्रवर नहीं है ।

( ११ ) उपमन्यु—वाशिष्ठ, आभरद्वसव्य, ऐन्द्रप्रमद । याज्ञवल्क्य प्रवर ऋषि नहीं हैं ।

( १२ ) वशिष्ठ—वाशिष्ठ, यह एक या वाशिष्ठ, ऐन्द्रप्रमद, आभरद्वसव्य यह तीन हैं । शक्ति और पराशर इस वर्ग के प्रवर ऋषि नहीं हैं ।

( १३ ) पराशर—वाशिष्ठ, शाक्त्य, पाराशर । साङ्कृत इस वर्ग का प्रवर नहीं है ।

( १४ ) गौतम—आङ्गिरस, औच (त) थ्य, गौतम । बृहस्पति इस वर्ग का प्रवर नहीं हो सकता ।

( १५ ) वत्स—भार्गव, च्यावन, आप्नवान्, और्व, जामदग्न्य । वत्स प्रवर ऋषि नहीं हैं ।

( १६ ) कविस्त—यदि गविष्ठर है तो आत्रेय, पौर्वातिथि ( या आर्चनानस ) गाविष्ठर ।

१९४१

मिश्र, अग्निहोत्री, द्विवेदी, त्रिवेदी, चतुर्वेदी आदि उपाधियाँ अन्य आवान्तर भेदीय ब्राह्मणों में भी पाई जाती हैं । अतः इनके कान्यकुब्जों में पाए जाने से यह सिद्ध नहीं होता कि "इनकी विद्वत्ता की प्रखर ज्योति के सामने अन्य ब्राह्मण निस्तेज मालूम पड़ते थे ।"

इस लेख के लिखने का हेतु इतिहास की शुद्धता के अतिरिक्त यह भी है कि ब्राह्मण पाठक समझ जावें कि



इस बार बम्बई की पाश्चात्य एवं एङ्गलो-इण्डियन महिलाओं ने सन्धि-दिवस ( Armistice Day ) बड़ी धूम-धाम से मनाया था । वे सड़कों पर 'पॉपीज़' बेच रही हैं ।

गौड़, कान्यकुब्ज आदि अवान्तर-भेद है, जाति-भेद नहीं । तथा यह भेद-भाव प्राचीन नहीं है, केवल लगभग ७०० वर्ष का पुराना है । और अवान्तर-भेद वा उपभेद का विचार न करके समस्त ब्राह्मणों को एक वर्ण मान कर परस्पर विवाह सम्बन्ध करने से प्राचीन मर्यादा भङ्ग नहीं होती ।

मैं आशा करता हूँ कि ब्राह्मण पाठक और पाठिकाएँ इस विषय पर पक्षपात छोड़ कर विचार करेंगे ।

# बिहार के गाँधी, त्याग-मूर्त्ति बाबू राजेन्द्रप्रसाद जी

[ एक सत्याग्रही विद्यार्थी ]



ज भारतमाता पराधीनता की बेड़ियों से जकड़ी हुई नाना प्रकार के अत्याचार सह रही है। सौभाग्य से माता की बेड़ी काटने वाले भी अनेक वीर पैदा हो गए हैं। उन वीरों में 'बिहार के गाँधी' कहलाने वाले श्री० राजेन्द्रप्रसाद जी का स्थान बहुत ऊँचा है। यहाँ आपका संक्षिप्त परिचय दिया जा रहा है।

## जन्म और वंश-परिचय

श्री० राजेन्द्र बाबू का जन्म सन् १८८४ ई० की तीसरी दिसम्बर को बिहार प्रान्त के छपरा-ज़िलान्तर्गत जीरादेई नामक ग्राम में हुआ था। आपके पूज्य पिता वैद्य-भूषण बाबू महादेवसहाय जी एक सुप्रसिद्ध कायस्थ ज़मींदार एवम् यशस्वी वैद्य थे। बाबू राजेन्द्रप्रसाद जी दो भाई हैं। आपके बड़े भाई माननीय बाबू महेन्द्रप्रसाद जी हैं, जो पहले काउन्सिल ऑफ़ स्टेट के प्रभावशाली सदस्य थे। परन्तु कॉङ्ग्रेस की आज्ञा पालन कर उक्त पद त्याग कर देश-सेवा कर रहे हैं। राजेन्द्र बाबू के दो सुपुत्र भी हैं। बड़े का नाम बाबू मृत्युञ्जयप्रसाद जी, बी० ए० है तथा छोटे का नाम बाबू धनञ्जयप्रसाद है, जो वर्तमान आन्दोलन में छपरा ज़िला के 'डिक्टेटर' हैं। आपका सारा परिवार ही देश-सेवा में लीन है।

## विद्यार्थी-जीवन

श्री० राजेन्द्र बाबू का विद्यार्थी-जीवन आदर्श जीवन है। पहले-पहल आप ग्राम की एक पाठशाला में बैठाए गए। आपको उर्दू और फ़ारसी की शिक्षा दी गई। केवल आठ साल की छोटी आयु में आपने फ़ारसी की अच्छी योग्यता प्राप्त कर ली। इसके बाद पटने के एक मिडिल स्कूल में आप हिन्दी-अङ्गरेज़ी पढ़ने लगे। मिडिल-परीक्षा में आप सर्व-प्रथम आए। छात्रवृत्ति के साथ ही आपको एक रजत-पदक भी मिला। यहीं से जो स्कॉलरशिप मिलना आरम्भ हुआ, विद्यार्थी-जीवन तक मिलता ही गया। इसके बाद छपरा ज़िला स्कूल से कलकत्ता यूनिवर्सिटी में एन्ट्रेन्स की परीक्षा में आप यूनिवर्सिटी भर में फ़र्स्ट हुए। आपके पहले कोई भी बिहारी कलकत्ता यूनिवर्सिटी में फ़र्स्ट नहीं हुआ था। इसलिए आप 'बिहार-रत्न' कहलाने लगे। छात्र-वृत्ति के साथ ही स्वर्ण-पदक तथा कई अन्य पारितोषिक भी आपको मिले। अब आप कलकत्ता के प्रेज़िडेन्सी कॉलेज में पढ़ने लगे। क्रमशः एफ़० ए० और बी० ए० में भी आप कलकत्ता यूनिवर्सिटी में फ़र्स्ट हुए। छात्रवृत्ति के साथ ही कई स्वर्ण-पदक मिले। इसी समय आपका परिचय एक अङ्गरेज़ से, आपके प्रिन्सिपल ने यह कहते हुए कराया था कि—"This is the man who never stood second in the University" अर्थात्—"यह वही आदमी है जो कभी भी यूनिवर्सिटी में सेकेण्ड नहीं हुआ।" पाठकों को यह जान कर आश्चर्य होगा कि आप 'फ़ुटबॉल' आदि खेलों के भी अच्छे खिलाड़ी थे। बी० ए० पास करने के बाद आप अपनी 'फ़ुटबॉल-टीम' के कैप्टेन भी हो गए। इस खेल में भी आपको पारितोषिक मिला था। जब आप एम० ए० क्लास में पढ़ रहे थे, उसी समय क़ानून का भी अध्ययन करने लगे। एम० ए० परीक्षा के साथ ही बी० एल० परीक्षा भी दी। दोनों में प्रथम श्रेणी में छात्रवृत्ति के साथ पास हुए। परन्तु अबकी बार यूनिवर्सिटी में फ़र्स्ट नहीं हुए। इससे आपको हार्दिक दुःख हुआ। पुनः यूनिवर्सिटी भर में फ़र्स्ट होने की आपने दृढ़ प्रतिज्ञा ठानी। कुशाग्र बुद्धि तथा परिश्रम द्वारा एम० एल० परीक्षा में आप इतने अधिक नम्बर लाए कि उतने कलकत्ता यूनिवर्सिटी में उस समय तक कोई नहीं ला सका था। अबकी बार आप सारे भारतवर्ष में फ़र्स्ट हो गए। आपका नाम सारे देश और विदेशों में भी फैल गया। आप विद्यार्थी-समाज के आराध्य एवं पथ-प्रदर्शक नेता बन गए। विद्यार्थी-जीवन ही में आपने 'बिहारी-छात्र सम्मेलन" नाम की संस्था को जन्म दिया, जो अब तक बिहारी विद्यार्थियों का उपकार कर रही है। आप लड़कपन ही से सादे वेष में रहते हैं। आज तक किसी ने

आपको पान तक खाते हुए न देखा होगा। आपके विद्यार्थी-जीवन का फ़ोटो मैंने अपनी आँखों से देखा है। उस समय आप किसी गुरुकुल के ब्रह्मचारी प्रतीत होते थे। शौक़ की तो क्या बात, कोट तक बदन पर नहीं है। केवल एक धोती, एक कुरता, एक सादी टोपी तथा एक पञ्जाबी जूता पहने हुए हैं।

## अध्यापकी और वकालत

विद्यार्थी-जीवन के बाद श्री० राजेन्द्रप्रसाद जी कलकत्ते के प्रेज़िडेन्सी कॉलेज में अङ्गरेज़ी के प्रोफ़ेसर हुए।



बाबू राजेन्द्रप्रसाद जी

आप गत २१ वीं दिसम्बर को ६ मास का कारावास-दण्ड भोग कर हज़ारीबाग़ जेल से मुक्त किए गए हैं।

आप विद्यार्थियों को पाठ्य पुस्तकों के अतिरिक्त राजनैतिक एवं धार्मिक उपदेश भी देते थे। इसी समय से धर्म और नीति का अध्ययन करने लगे। कुछ दिनों के बाद आप मुज़फ़्फ़रपुर ( बिहार ) के भूमिहार-ब्राह्मण-कॉलेज में अङ्गरेज़ी के प्रोफ़ेसर होकर चले गए। आप ही इस कॉलेज के प्रिन्सिपल भी होने वाले थे; पर कई अनिवार्य कारणों से आपने कॉलेज से सम्बन्ध छोड़ दिया। सन् १६११ ई० में ३७ वर्ष की उम्र में कलकत्ता हाईकोर्ट में आप वकालत करने लगे। आपके क़ानून सम्बन्धी ज्ञान का लोहा बड़े-बड़े जज तक मानते थे। आप शीघ्र ही कलकत्ते के एक सुप्रसिद्ध वकील हो गए। सन् १६१६ ई० में पटना हाईकोर्ट खुलने पर आप पटना में वकालत करने लगे। पटना हाईकोर्ट में आपकी वकालत यहाँ तक चमकी कि शीघ्र ही हाईकोर्ट की जजी के लिए आपका नाम लिया जाने लगा। उस समय आपकी मासिक आमदनी लगभग पन्द्रह हज़ार के थी। अपनी चलती वकालत त्याग कर आप महात्मा गाँधी के साथ चम्पारन चले गए। वहीं से आपका सार्वजनिक जीवन आरम्भ हुआ।

## चम्पारन-सत्याग्रह

सन् १६१७ ई० के अप्रैल मास में महात्मा गाँधी जी पहले-पहल बिहार में आए। आपने राजेन्द्र बाबू का नाम सुन रक्खा था। अतएव आते ही वे पटना में राजेन्द्र बाबू के यहाँ पहुँचे। आपने राजेन्द्र बाबू की सहायता चाही, और वे फ़ौरन अपने परम मित्र बिहार के वयोवृद्ध नेता ब्रजकिशोर बाबू के साथ चम्पारन गए। उस समय निलहे-गोरों का अत्याचार ग़रीब किसानों पर अत्यन्त बढ़ गया था। चारों तरफ़ त्राहि-त्राहि मची हुई थी। उस समय राजेन्द्र बाबू और ब्रजकिशोर बाबू आदि नेताओं के साथ चम्पारन का सत्याग्रह महात्मा जी ने चलाया। सत्याग्रह का शङ्ख बजा और घोर आन्दोलन शुरू हुआ। राजेन्द्र बाबू तथा ब्रजकिशोर प्रसाद जी ने सारा ख़र्च अपनी जेब से दिया। सत्याग्रह की विजय हुई, निलहों का राज्य सर्वदा के लिए चम्पारन से चला गया। राजेन्द्र बाबू के सेवा-भाव को देख कर महात्मा जी भी दङ्ग रह गए। आपकी प्रशंसा करते हुए महात्मा जी ने 'अपनी आत्म-कथा' के दूसरे भाग में लिखा है कि—"राजेन्द्र बाबू और ब्रजकिशोर बाबू की जोड़ी अद्वितीय है। आपने प्रेम से मुझे ऐसा अपङ्ग बना डाला है कि आपके बिना मैं एक पग भी आगे नहीं बढ़ सकता हूँ।" पाठकों को चम्पारन के सत्याग्रह का इतिहास जानना हो तो राजेन्द्र बाबू की लिखी 'चम्पारन में महात्मा गाँधी' नामक प्रसिद्ध पुस्तक पढ़ें। सन् १६१७ ई० से आप कॉङ्ग्रेस में भाग लेने लगे।

### असहयोग आन्दोलन

आप सन् १६२० ई० से पूर्ण असहयोगी बन गए। कम से कम बिहार प्रान्त में तो आपके समान कोई भी त्याग न कर सका। आपने महात्मा गाँधी का सन्देश बिहार के देहातों तक पहुँचाने का बीड़ा उठाया। सारे प्रान्त में घूम-घूम कर असहयोग का प्रचार किया। फलस्वरूप अनेक वकीलों ने अपनी चलती वकालत त्याग दी। जिनमें से बहुत से वर्तमान आन्दोलन में भी जेल में तपस्या कर रहे हैं। राजेन्द्र बाबू ने असहयोग आन्दोलन में कॉलेज और स्कूलों के बहिष्कार का प्रचार करते हुए सन् १६२० ई० में पटने में 'बिहार-विद्यापीठ' नामक राष्ट्रीय कॉलेज स्थापित किया, जो अब भी अनेक देशभक्तों को तैयार कर रहा है। आपके इस कॉलेज को, अभी थोड़े दिन हुए, बिहार के एक शिक्षा-प्रेमी ने तीन लाख रुपया दिया है। आप पहले उक्त कॉलेज में प्रिन्सिपल के पद पर थे। अब भी उसके वाइस-चान्सलर हैं। आपने ख़ासकर बिहार में चर्खे और खद्दर का प्रचार बहुत ही अच्छे ढङ्ग से किया और अब भी कर रहे हैं। स्वयं महात्मा जी ने आपकी प्रशंसा करते हुए 'हिन्दी-नवजीवन' में लिखा था—"बिहार-रत्न राजेन्द्र बाबू जिस प्रकार चर्खे और खद्दर का प्रचार कर मेरी सहायता कर रहे हैं, यदि सब प्रान्त के नेता वैसी ही सहायता करें, तो मैं विश्वास दिलाता हूँ कि स्वराज्य बहुत जल्द आप से आप मिल जाय। मुझे दूसरा कुछ काम करने की आवश्यकता ही न पड़े।" राजेन्द्र बाबू अखिल भारतवर्षीय चर्ख़ा-सङ्घ के सम्माननीय एजेण्ट हैं। खद्दर-प्रचार में महात्मा गाँधी के बाद आप ही का स्थान माना जाता है। आप नित्य नियमपूर्वक चर्ख़ा कातते हैं। आप कई प्रकार की हाथ की कारीगरी भी जानते हैं।

### अन्य सेवाएँ

पटना यूनिवर्सिटी स्थापित होने पर आप ही उसके सीनेटर के पद पर बैठाए गए। आप कलकत्ता और पटना यूनिवर्सिटी के एम० ए० और क़ानून के परीक्षक भी होते थे। आपके समय में यूनिवर्सिटी का बहुत सुधार हुआ। 'अण्डर-एज' ( Under age ) का झगड़ा पटना यूनिवर्सिटी से आप ही ने मिटाया। आप पटना म्युनिसिपैलिटी के चेयरमैन भी थे, परन्तु रचनात्मक काम में बाधा पड़ने से उक्त पद आपने त्याग दिया। आप हिन्दी के सुप्रसिद्ध विद्वान एवं सुलेखक हैं। पटने का राष्ट्रीय पत्र 'देश' आप ही ने निकाला। बहुत दिन तक आप ही उसके सम्पादक भी थे। आपकी हिन्दी-सेवा से प्रसन्न होकर हिन्दी-संसार ने आपको अखिल भारतवर्षीय हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन कोकोनाडा तथा बिहार प्रान्तीय सप्तम हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन दरभङ्गा का सभापति बनाया था। उक्त सम्मेलन जब पटना और कलकत्ता में हुआ था, तब आप ही स्वागत-मन्त्री थे। कायस्थ महासभा, जौनपुर के भी आप सभापति थे और कायस्थ जाति तो आपको श्री० चित्रगुप्त जी का दूसरा अवतार ही मानती है। सन् १६२८ ई० में आप यूरोप गए थे। कई भागों में भ्रमण कर भारत के दुःख की कथा विदेशियों को आपने सुनाया था। फ़्रान्स का जगत-प्रसिद्ध विद्वान रोमा रोलाँ ने आपके आचरण पर मुग्ध हो, आपको कई दिन तक अपने यहाँ ठहराया था। आप कई भाषाओं के विद्वान हैं, जैसे अङ्गरेज़ी, फ़ारसी, बँगला, हिन्दी, संस्कृत, गुजराती, मराठी आदि। आप अछूतोद्धार सभा के सभापति भी रह चुके हैं।

### वर्तमान आन्दोलन

सत्याग्रह संग्राम में बिहार प्रान्त के आप 'डिक्टेटर' तथा प्रान्तीय कॉङ्ग्रेस के सभापति थे। आप अखिल भारतवर्षीय कॉङ्ग्रेस महासभा की कार्यकारिणी के सदस्य थे। आप महासभा के प्रधान-मन्त्री भी रह चुके हैं। वर्तमान आन्दोलन में बिहार का नेतृत्व करते हुए तारीख़ ५ जुलाई को छपरा में आप गिरफ़्तार कर लिए गए थे। ऑर्डिनेन्स ५-६ के अनुसार आपको छः मास की सादी क़ैद की सज़ा दी गई थी। गत २१ वीं दिसम्बर को, सज़ा पूरी हो जाने पर, आप हज़ारीबाग़ जेल से छोड़ दिए गए हैं।




# हिन्दू-त्योहारों का इतिहास

हिन्दू-त्योहार इतने महत्व-पूर्ण होते हुए भी, लोग इनकी उत्पत्ति के सम्बन्ध में कुछ नहीं जानते। स्त्रियाँ, जो विशेष रूप से इन्हें मानती हैं वे भी अपने त्योहारों की वास्तविक उत्पत्ति से बिलकुल अनभिज्ञ हैं। कारण यही है कि हिन्दी-संसार में अब तक एक भी ऐसी पुस्तक प्रकाशित नहीं हुई है। वर्त्तमान पुस्तक के सुयोग्य लेखक ने छः मास कठिन परिश्रम करने के बाद यह पुस्तक तैयार कर पाई है। शास्त्र-पुराणों की खोज कर त्योहारों की उत्पत्ति लिखी गई है। इन त्योहारों के सम्बन्ध में जो कथाएँ प्रसिद्ध हैं, वे वास्तव में बड़ी रोचक हैं। मूल्य केवल १।।); स्थायी ग्रा० से १=) मात्र! ६,००० पुस्तकें हाथोंहाथ बिक चुकी हैं।

# मूर्खराज

यह वह पुस्तक है, जो रोते हुए आदमी को भी एक बार हँसा देती है। कितना ही चिन्तित व्यक्ति क्यों न हो, केवल एक चुटकुला पढ़ने से ही उसकी सारी चिन्ता काफ़ूर हो जायगी। दुनिया की झञ्झटों से जब कभी आपका जी ऊब जाय, आप इस पुस्तक को उठा कर पढ़िए, मुँह की मुर्दनी दूर हो जायगी। हास्य की अनोखी छटा छा जायगी। पुस्तक को पूरी किये बिना आप कभी न छोड़ेंगे—यह हमारा दावा है।

भाषा अत्यन्त सरल तथा मुहावरेदार लिखी गई है। पुस्तक की छपाई और काग़ज़ के बारे में प्रशंसा करना व्यर्थ है। मूल्य केवल २)

व्यवस्थापिका—
**'चाँद' कार्यालय,**
चन्द्रलोक, इलाहाबाद

# "त्रिया-चरित जाने नहीं कोय"

[ श्री० मोहनलाल जी बड़जात्या ]



केवल यही नहीं कि यह एक हिन्दी का वाक्य हो, बल्कि संस्कृत में भी कहा गया है कि "स्त्रियश्चरित्रं पुरुषस्य भाग्यं देवो न जानाति कुतो मनुष्यः" "स्त्री का चरित्र कोई नहीं जान सकता।" इस कहनगत का केवल यही साधारण अर्थ नहीं है कि स्त्री का चरित्र कोई नहीं जान सकता। पर दुःख है कि इसके भीतर नारी-जाति के प्रति लाञ्छन का भाव छिपा हुआ है। जो रमणी संसार का सार, गृहस्थ-आश्रम का प्रधान अवलम्ब है, जिसके बिना पुरुष पूर्णाङ्ग नहीं होता—चाहे जितना बड़ा पुरुष हो, पर संसार-यात्रा में जिसने नारी को जीवन-सङ्गिनी नहीं बनाया, वह पूर्णता प्राप्त नहीं कर सकता। इसीलिए हमारे यहाँ स्त्री को अर्द्धाङ्गिनी कहा गया है—उसी रमणी के प्रति इस स्वार्थी, अभिमानी मनुष्य ने यह वाक्य कैसे गढ़ दिया, यह समझ में नहीं आता। नारी के प्रेम, स्नेह, भक्ति, श्रद्धा, दया, ममता, मोह आदि गुणों की समता यह पुरुष कदापि नहीं कर सकता। उसके इन गुणों के वर्णन के लिए यहाँ पर्याप्त स्थान नहीं है, हमारे प्राचीन शास्त्र इस वर्णन से भली-भाँति भरे हैं। और गुणों को जाने दीजिए, एक प्रेम ही को लीजिए। नारी प्रेममयी ही नहीं, वरन् प्रेम की मूर्त्ति है। प्रेम के प्रभाव से वह क्या नहीं कर सकती, प्रेमी को वह क्या नहीं दे सकती? वह अपने प्रेमी के दोष पहचान नहीं पाती, प्रेम उसके प्रेमी के सब दोषों को छिपा लेता है। इसीलिए दम्पति में नारी जिस प्रकार पुरुष को प्राण और मन अर्पण करके प्रेम करती है, पुरुष वैसा कभी नहीं कर सकता। नारी का प्रेम ही पुरुष को प्रेमी बनाता है। पुरुष का प्रेम प्रायः स्वार्थपूर्ण एवं काम-वासनायुक्त देखा जाता है, पर नारी का ऐसा नहीं। नारी का प्रेम उसका सर्वस्व है, पुरुष का प्रेम उसके जीवन के कई भावों में से एक स्वतन्त्र भाव मात्र है। इसीलिए बायरन ने कहा है :—

> Man's love is of man's life a thing
> apart.
> 'Tis woman's whole existence.

कृष्ण-प्रेमिका गोपियों ने कृष्ण-विरह में जिस प्रकार सारे विश्व को कृष्णमयी देखा, उसी प्रकार प्रेममयी नायिका नायक के विरह में उसी की चिन्ता में पागल हो जाती है, उसे और कुछ नज़र नहीं आता। इसीलिए सत्यवान के लिए सावित्री ने जो त्याग स्वीकार किया, वैसा सत्यवान सावित्री के लिए कभी नहीं कर सकता। नल के विरह में दमयन्ती की जो दशा हुई, दमयन्ती के विरह में नल की वैसी दशा न हुई। राम के विरह में सीता किस तरह से ज्ञान-शून्य हो गई, पर सीता-विरही राम ने एक विराट युद्ध का आयोजन कर राक्षस वंश का नाश किया। सीता-प्रेमी रामचन्द्र ने समाज-हित के लिए या कर्त्तव्यवश जानकी को घर से बाहर तक कर दिया, पर निरपराधिनी, निर्वासिता सीता अपने प्रेमी पर क्रुद्ध न होकर केवल कहती है :—

> साहं तपः सूर्य निविष्ट दृष्टि,
> ऊर्द्ध्वं प्रसूतेश्चरितुं यतिष्ये।
> भूयो यथा मे जननान्तरेऽपि
> त्वमेव भर्ता न च विप्रयोगः।

"तुमने निश्चय ही अविचार किया है, पर तो भी जन्मान्तर में मैं तुमको ही पाने के लिए कठिन तपस्या करूँगी।" यह बात ऐसी दशा में कोई भी पुरुष अपनी स्त्री के प्रति नहीं कह सकता।

इस तरह की अपनी जीवन-सङ्गिनी, सहचरी, अनन्य-भक्ता, सेवापरायण स्त्री-जाति के प्रति "त्रिया-चरित जाने नहीं कोय" वाक्य कह कर, पुरुष-जाति ने अपने दुष्ट, पाषाण-हृदय का पता देकर भारी अन्याय किया है। हम यह नहीं कहते कि सभी स्त्रियाँ सीता, सावित्री हैं। मान लीजिए, किसी ग्राम में एक विधवा के गर्भ रह गया या वह किसी के साथ भाग गई, या किसी दादा के सदृश वृद्ध पति वाली चञ्चला स्त्री अपने वृद्ध खूसट पति के चरणों

में अपना मन स्थिर न रख कर पड़ोसी नवयुवक को अपने मकान की छत पर से झाँकती है, या सिर पर घड़ा रख कर जल-स्थान पर इधर-उधर जाती है। गाँव के लोग मिल कर उसकी चर्चा का तूल मचा देते हैं और चट से नीति-वाक्य "त्रिया चरित जाने नहीं कोय" मुँह पर ले आते हैं। हम कहते हैं कि यदि गाँव भर में एकाध ऐसा उदाहरण निकल आया तो उससे यह वाक्य



श्री० शफ़ी अहमद

आप हैदराबाद के उस्मानिया कॉलेज के प्रतिभाशाली छात्र हैं, जो हाल ही में डोवर से राम्स गेट तक (२२ मील) सफलतापूर्वक तैरे थे।

कदापि प्रयुक्त नहीं हो सकता। कहना होगा कि ऐसी एकाध घटना नितान्त असम्भव न होने पर भी हमारी नारी-जाति के चरित्र के प्रति ऐसी लाञ्छना वाला वाक्य या जिसे एक आम घोषणा कहना चाहिए—करके इस मानव-पशु ने अपने हज़ारों अन्यायों में एक और अन्याय की अभिवृद्धि की है।

समाज में ऐसी सदाचारिणी स्त्री का अस्तित्व मान लेने पर भी इस तरह के वाक्य की उपयुक्तता नहीं ठहर सकती। जो यमराज द्वारा आमन्त्रित वृद्ध, अशक्त नर-राक्षस अपने पैसे या किसी अन्य साधन के बल पर एक अबोध बालिका को फाँस लाया है, वह भली-भाँति जानता है, जान सकता है या अनुमान लगा सकता है कि उसकी नवयुवती भार्या कामदेव के वेग को न सँभाल सकने पर क्या करेगी। इसमें न जानने वाली कुछ भी बात नहीं है। वह अच्छी तरह जानते हुए भी भोला बने तो उसकी मर्ज़ी है। इसी भाँति एक उच्छृङ्खल नवयुवक घर पर अपनी परम सुन्दरी नवयौवना भार्या की कुछ परवाह न करके रात्रि भर व्यभिचार के बाज़ार में गश्त लगाता है और घर की व घरवाली की कुछ सुध नहीं लेता। यदि उसकी पत्नी संयमशीला न रह सके तो क्या वह अपने कुचरित्र के साथ ही साथ गृहिणी के चरित्र के लिए भी दोषी नहीं है? कहने की आवश्यकता नहीं कि हमारी नारी-जाति का चरित्र इतना उज्ज्वल, आचरण इतना पवित्र और आदर्श इतना उच्च है कि जिसकी समता पुरुष कदापि नहीं कर सकता। इसलिए इस वाक्य का अर्थ स्त्री-जाति के चरित्र पर लाञ्छन के अर्थ में कभी नहीं माना जा सकता और यदि पुरुष उक्त वाक्य को मुँह पर लाता है, तो कहना होगा कि वह अपनी करतूत का फल प्रगट होने पर अपना दोष छिपाने के लिए इस कहावत की शरण लेता है।

हमारी नारी-जाति का चरित्र इतना उच्च और आदर्श है कि उसी के बल पर आज भी हमारा गार्हस्थ्य संसार टिका हुआ है। उसके चरित्र के विषय में कोई भी प्रश्न नहीं रहता। अब यदि उक्त वाक्य का यही अर्थ किया जाय कि वह क्या करती है, सो कोई नहीं जान सकता, तो कहना होगा कि वह क्या करती है, उसमें से पुरुष कुछ भी नहीं जान सकता। यह बात कदापि नहीं है। उसकी कोई बात पुरुष न जाने या न जान सकता हो, यदि यही माना जाय तब भी इसका कारण क्या है, यह पता लगाने पर कहना होगा कि इस विषय में सर्वांश जानने का मार्ग स्वयं पुरुष ने ही अवरुद्ध कर दिया है। यदि स्त्री की कई बातें कितने ही अंशों में नहीं जानी जाती हैं, तो इसके लिए भी पुरुष ही दोषी ठहरेगा और आश्चर्य है कि ऐसा होने पर भी उसने अपने ही

दोष का सब भार एक कहावत गढ़ कर टाल दिया। बात यों है कि इस संसार में स्त्री-पुरुष का जोड़ा एक दूसरे का अर्द्धाङ्ग होने पर भी पुरुष प्रतिपालक और स्त्री प्रतिपालित है। इस प्रकार का सम्बन्ध इतने काल से चला आ रहा है कि उसकी प्रत्येक बात को भली-भाँति जानने का मानो उपाय ही नहीं रहा है। प्रतिपालक के समक्ष प्रतिपालित को कई बातें छिपानी होती हैं और कई भाव बनाने पड़ते हैं, उसी भाँति चिर-प्रतिपालक पुरुष के समक्ष चिर-प्रतिपालित स्त्री-जाति की कई बातें गुप्त रहनी पड़ेंगी। जो चरित्रगत स्वाधीनता चरित्र-विकाश का एकमात्र पथ है, वह उसे प्राप्त ही कहाँ है! इसीलिए यदि पूर्णरूप से स्त्री-चरित्र नहीं जाना जा सकता तो उसका कारण स्त्री का कोई जाति-स्वभाव नहीं है, वरन् उस पर पूर्ण अधिकार-प्राप्त पुरुष-जाति पर ही इसका कारण ठहरता है।

वर्तमान समय में ही नहीं, बल्कि प्राचीन काल से—इतना प्राचीन कि जिसे मनुष्य-जाति का आदि-काल ही क्यों न कह दिया जाय—स्त्री-जाति को पुरुष-जाति के सहवास में रहना पड़ा है। पुरुष-जाति की चाहे जैसी दशा रही हो, वह चाहे धर्मात्मा, पवित्र, न्यायवान हो चाहे स्वार्थी, कलह-परायण, उच्छृङ्खल, निष्ठुर ही क्यों न हो, स्त्री को उसी के साथ जीवन यापन करना पड़ा है। इसी पुरुष-जाति के समक्ष अपने मन के भावों को गुप्त रख कर स्त्री-जाति को चलना पड़ा है। मनुष्य हो चाहे अन्य कोई जीव हो, जिस अवस्था में रहता है, क्रमशः तदुपयोगिता धारण कर लेता है। अर्थात् वैसी ही प्रकृति गठित हो जाती है, इसमें किसी का कुछ वश नहीं चलता। जिसे दूसरे का मुँह जोह कर चलना पड़ता है, उसे अपने मन की बहुत सी कथा, हृदय की अनेक व्यथा, चित्त का वेग एवं कामना गुप्त रखना ही होता है। परतन्त्रता सब बुराइयों की जड़ है। कौन नहीं जानता कि एक सेवक को अपने स्वामी के प्रति क्या-क्या भाव नहीं बनाने पड़ते हैं। यदि उक्त कहावत थोड़ी-बहुत भी सच है, तो उसका भी कारण चिरकाल से स्त्री-जाति का पुरुष-जाति के आश्रित चली आना ही है। पुरुष स्त्री को स्वतन्त्रता दे दे और देखे कि यह कहावत कितने क्षण ठहरती है। यदि यह कहावत किसी भी अंश में सच है तो निश्चय ही उसका कारण पुरुष-जाति है।

देखना चाहिए कि स्त्री को पुरुष के साथ कैसी-कैसी दशा में रहना पड़ता है। किसी पड़ोसिन के कान में नवीन बालियाँ या कोई सुन्दर वस्त्र पहिने देख कर उसके साथ अपने कर्णाभूषण और जीर्ण वस्त्र के साथ तुलना करने से स्त्री के मन में पीड़ा पैदा हो, तो उसे मन में ही रखना पड़ता है और वह अपने दुःख, ईर्ष्या या अभिमान को साहसपूर्वक मुँह से बाहर नहीं निकाल सकती—हीनावस्था के कारण अपने स्वामी के समक्ष ज़ोरदार शब्दों



ख़ान बहादुर ख़्वाजा मोहम्मद नूर, सी० आई० ई०
आप श्री० पी० आर० दास की जगह पटना हाईकोर्ट के जज नियुक्त हुए हैं।

में वह दो बात भी कह नहीं पाती। अपने लिए चार-चार जोड़ी जूता मौजूद रहने पर भी पतिदेव सन्ध्या-समय के लिए पम्प-शू की एक बढ़िया जोड़ी लाने में देर नहीं करेंगे; पर एक साधारण सी वस्तु के लिए गृहिणी की माँग को प्रतिदिन कुछ न कुछ कह कर न जाने कितनी बार टाल दिया जाता है और अन्त में जब वह आँखों में आँसू लाकर अपनी माँग पेश करती है, तब कहीं सुनाई होती है। घर में पहिनने को केवल एक जोड़ा

साड़ी का है, सो भी कितना मैला और कितनी जगह से सिलाई किया हुआ। उसी को वह सुबह सुखा कर शाम को और शाम को सुखा कर सुबह पहिन लेती है। कड़ाके की ठण्ड पड़ती हो, चाहे असह्य गर्मी हो, उसे बड़े तड़के उठ कर जब तक सब सो न जायँ, गृहस्थी का कारबार चलाना ही पड़ता है। काम में उसे ठण्ड या गर्मी कुछ मालूम ही नहीं पड़ती, और न उसे अपने पतिदेव के बढ़िया से बढ़िया सर्ज़, काश्मीरे के कोट और सूटों पर कुछ ईर्ष्या ही होती है। रात्रि को बाहर जाने के लिए एक ८ रुपए गज़ के कपड़े का बढ़िया सिलाई का चेस्टर कम्पनी में और तैयार करवा लिया गया है, पर गृहिणी के लिए एक गज़ कपड़ा लाना तक याद नहीं रहता।

पति जी थिएटर से निकलने पर अधिक रात बीती जान कर समीपस्थ मित्र के यहाँ सो गए। उन्होंने विचार किया, कौन घर चले—चलो यहीं सो जायँ सुबह उठ कर चले चलेंगे! पर उधर गृहिणी उनके न आने पर रात भर व्याकुल रही, नींद न आई और उसे चैन न पड़ा। पति के लौटने पर यदि वह पूछ बैठती है कि रात को कहाँ रहे? तो सीधा जवाब देने के बदले कि, थिएटर में गया था और रात अधिक बीत जाने के कारण एक मित्र के यहाँ सो गया—शौहर साहब चट से पाजामे के बाहर होकर फ़र्माते हैं—"कहाँ रहा था! राँड़ के यहाँ रहा था।" कहीं भी रहे हों, पत्नी बेचारी कर ही क्या सकती है। अपने पति की दुष्प्रवृत्ति की निवृत्ति के लिए उपाय, परिश्रम और फ़िक्र भी उसी को करना पड़ता है। अपने दुराचार की पतिराम को कुछ भी चिन्ता या विचार नहीं, प्रत्युत बेचारी पत्नी को ही पति-सुधार के लिए मिन्नतें मनानी पड़ती हैं, देवी के सम्मुख प्रार्थना करनी पड़ती है कि किसी प्रकार उसके पति को सद्बुद्धि प्राप्त हो। अब देखिए, यदि स्त्री कहीं एकाध मिनिट के लिए अपने मन बहलाने अपनी सखी, सहेली या पड़ोसिन के पास चली जाती है, तो घर लौटने पर पति की गर्मी का पारा अन्तिम डिग्री को पहुँच जाता है और 'राँड़ कहाँ गई थी' यही प्यार-भरे शब्द मुँह से निकलते हैं। इसी भाँति अपने किसी पितृ-पक्ष के सम्बन्धी से भी वह बात करती देख ली जाती है, तो पति महाराज 'राँड किससे बात कर रही थी?' आदि कह कर चट से पिनल-कोड का चार्ज लगा देते हैं। इतना ही नहीं इन मर्म-भेदी वाक्यों से ही उस बेचारी को छुटकारा नहीं मिल जाता, बल्कि अनुचित सन्देह हो जाने से उसे दूर करने के लिए उसको सैकड़ों उपाय करने पड़ेंगे एवं उसमें कृत-कार्य होने पर ही उसका कल्याण है। क्या किया जाय, इस बात में उस बेचारी को सिद्ध-हस्त होना पड़ता है। इस काम के लिए जो राह-रीति, तन्त्र-मन्त्र हैं, उन सब में उसे निपुण होना पड़ता है।

पुरुष अपनी परिणीता पत्नी की छाती पर एक या अधिक सौत ही नहीं ले आता, बल्कि उसके सम्मुख खुला व्यभिचार करने में भी नहीं सकुचाता; वह अपनी आचरण सम्बन्धी कमज़ोरियों को अपनी जीवन-सङ्गिनी से छुपाने की कुछ परवाह तक नहीं करता। इन सब सैकड़ों बातों की आग पत्नी को मन में छिपा कर ऊपर से अपने आराध्य देवता, पति परमेश्वर के प्रति सद्भाव, सद्भक्ति और शुभाकांक्षा दिखाना ही नहीं पड़ता, बल्कि उसके हृदय में ये गुण ओत-प्रोत भरे भी मौजूद रहते हैं। आँखों से जल का स्रोत बहाना उसके बाँए हाथ का खेल है। झूठ को वह इस तरह से सजा कर बोल सकती है कि मानो मूर्तमान सत्य भी उसके सामने झूठ हो जायगा। इसी भाँति वह मन की बात छिपाने में अभ्यस्त हो गई है और उसके चित्त में यह अभ्यास ऐसा बना हुआ है कि उसकी बात बाहर निकाल लेना कठिन ही नहीं, बल्कि असम्भव है। इस सबका कारण यही है कि उसे उच्छृङ्खल, निष्ठुर तथा स्वार्थ पर मनुष्य के हाथों न जाने क्या-क्या सहना पड़ता है। क्षुधा की वेदना, अपमान, यातना, तर्जना, भर्त्सना, लाञ्छना, यहाँ तक कि घर से निर्वासन तक की मर्म-पीड़ाएँ उसे सहनी पड़ती हैं। अनेक दिन अनाहार या अल्पाहार रह कर स्वामी और पुत्र की सेवा करना पड़ता है। पुरुष की बीमारी में उसकी शय्या के पास बैठी-बैठी धात्री और चिकित्सक का कार्य वह इस तरह निभाती है कि अपने शारीरिक स्वास्थ्य, मानसिक स्वच्छन्दता, सुविधा-असुविधा सब कुछ भूल कर रोगिणी ही बन जाती है। क्रोधी एवं निर्दय पुरुष के हाथों प्रहारित होने पर वह उसके विरोध में एक शब्द भी नहीं कहती; बल्कि सारी यातनाएँ सहते हुए भी वह उसके प्रेम की भूखी रहती है। जिस मुख से उसके लिए अनेकों अपशब्द निकलते

है, उसी मुख पर हास्य-रेखा देखने के लिए वह लालायित रहती है। यह सब कुछ उसे चुपचाप सहना पड़ता है। किसी के समक्ष अपने मन की बात, मर्म-व्यथा कहने का उसे साहस नहीं होता। क्योंकि ऐसा करने पर स्वामी के कानों कहीं यह बात पड़ जाय तो और भी अधिक अपमानित, तिरस्कृत, प्रहारित होना पड़ता है। दुखी हृदय की व्यथा उस दुखी हृदय के सिवा और कोई नहीं जानता। कातर मन की बात उस कातर मन के सिवा और कोई नहीं सुनता। जानने को तो वह अन्तर्यामी परमात्मा अवश्य जानता है, पर सुनता वह भी नहीं। शायद उसने स्त्री-जाति को पुरुष के हाथों सब कुछ सहने के लिए और ऊपर से यह "त्रिया चरित जाने नहिं कोय" सुनने ही के लिए बनाया है। यदि मन की वेदना एकदम ही असह्य हो उठे, तो भले ही समीपस्थ तरङ्गिणी की तरङ्ग में अपने नयनों की तरङ्ग या किसी जलाशय में अपनी आँखों का जल भले ही मिला कर चली आए, अथवा अपने घर की छत पर एकान्त वायुमण्डल में अपने निराशापूर्ण, कातर, यातना-पीड़ित श्वास को भले ही छिपा कर मिला दे, पर किसी के समक्ष सहानुभूति की भिक्षा माँगने या मन की व्यथा प्रकाश करने का साहस नहीं होता।

रोग, शोक, अनादर, अपमान, क्लिष्ट, आर्त, खिन्न, पीड़ित, व्यथित तथा मर्माहत होने पर भी स्त्री गृह-धर्म से उदासीन या स्वामी-सेवा से कभी विरक्त नहीं होती। जो पीड़ा होने पर पुरुष बिछौना नहीं छोड़ता, स्त्री उससे उग्रतर पीड़ा होते हुए भी यथासम्भव गृह-कार्य में सहयोग दिए बिना नहीं रहती। जिस व्याधि में पुरुष इहलोक, परलोक भूल जाता है, उससे कई गुना तीव्र बीमारी होने पर भी स्त्री सामान्य गृह-कार्य को नहीं भूलती। नन्हें बच्चे ने दूध नहीं पिया, बड़ी लड़की ने स्नान नहीं किया, चूल्हा जला या नहीं, स्वामी को पान मिला या नहीं, आदि बातें मानो उसे जपमाला हो रही हैं। पति के साथ सहस्रों अत्याचार करने पर भी वह उसके सिवा कुछ नहीं जानती। वह उसे पाँव से ठुकराता है, पर वह उन्हीं पदारविन्द का ध्यान धरती है। भोजन पास लिए बैठी ही रहती है, पति की राह जोहते वह जागती रहती है, पल, घण्टा और पहर बीत जाता है, पर उसका ध्यान पति के आगमन की ओर लगा रहता है।

स्त्री-जाति को प्रचुर काल से पुरुष का मन रख कर चलना पड़ता है। उसका मन प्राप्त करने के लिए यत्न करना पड़ता है, और चित्ताकर्षण के लिए सैकड़ों उपाय, अनुष्ठान करने पड़ते हैं। पुरुष के लिए ही शरीर की सजावट, वाक्य-चातुरी, हास्य-रेखा लाना पड़ता है एवं सेवा द्वारा उसे अपने वशीभूत करना पड़ता है। इसीलिए स्त्री-चरित्र में इन सब बातों का बड़ा भारी सन्निवेष पाया जाता है। इसीलिए स्त्री के चरित्र में पुरुष को मोहित, वशीभूत रखने के योग्य अत्यन्त बलवती चेष्टा, एवं कई विलास-वैभव के रङ्ग-ढङ्ग पाए जाते हैं, इसीलिए उसके चरणों में मेंहदी, ओठों में मिस्सी, नयनों में काजल, और समस्त देह पर असंख्य आभूषणों का आयोजन है। पुरुष ही के लिए उसका सब कुछ है और उसीके लिए वह सब कुछ करती है। इसी में यदि उसका चरित्र गुप्त है तो वह भी पुरुष ही के लिए है और वही इसके लिए उत्तरदायी है, स्त्री का इसमें कोई दोष नहीं। पुरुष अपने चरित्र सम्बन्धी भयङ्कर से भयङ्कर बात या दोष भी प्रकट हो जाने में कुछ भी सङ्कोच या भय नहीं करता, किन्तु स्त्री के लिए एक अत्यन्त तुच्छ बात—जिसे दोष तो किसी दशा में नहीं कह सकते, बल्कि एक सन्देह मात्र कहना चाहिए—भी प्रकट हो जाने में न जाने कितना विचार करता है और अन्त में उसका गुप्त रहना ही चाहता है। इसलिए स्त्री का चरित्र जाना जाता है या नहीं, इसका कारण या उत्तरदायित्व पुरुष पर ही है, स्त्री पर नाम मात्र को भी नहीं। कहावत बनाना पुरुष के हाथ में है, सो वह चाहे जैसी बना दे; उसे कौन मना करता है।



# अन्धी

[ 'मुक्त' ]



सुनयना अगर अन्धी थी, तो इसमें उसका क्या दोष था, यह बात अपने जीवन में वह कभी न समझ सकी। उसने समझने की चेष्टा ही न की हो, यह बात नहीं; उसने अनेक बार, गम्भीरता-पूर्वक इस प्रश्न पर विचार किया था, लेकिन सदा ही यह बात उसे एक अबोध्य पहेली जान पड़ी थी।

सुनयना सुन्दरी थी। उसके अङ्ग-प्रत्यङ्ग से लावण्य की आभा फूटी पड़ती थी। काले-काले, जानुओं तक लटकते हुए, उसके घुँघराले बाल थे, सँवारी हुई नाक थी, सुन्दर गोल-गुलाबी गाल थे, मुँह में—हँसी से सदा ही खिली रहने वाली—चमकते हुए, सुन्दर दाँतों की श्रेणी थी; किन्तु यौवन के मद से भरी हुई दो अनियारी आँखों के अभाव में उसके सारे सौन्दर्य का सारा मूल्य नष्ट हो गया था। हाय! वह कैसी अभागिनी थी।

सुनयना जन्मान्ध थी। वह जन्म की अभागिनी भी थी। माता-पिता का सुख वह अपने जीवन में नहीं जान सकी। जब वह गर्भ में थी, पिता का देहान्त उसी समय हो गया। प्रसव होने के डेढ़ महीने बाद, प्रसूत-ज्वर से माता ने भी इस संसार का त्याग कर दिया। डेढ़ महीने की अनजान बालिका शायद संसार में पग-पग पर प्रताड़ित और लाञ्छित होने के लिए ही इस संसार में बनी रही।

मामा के आश्रय और मामी के स्नेह की छाया में रह कर सुनयना ने यौवन की देहरी पर पाँव रक्खा। उसके मामा अतुल के घर में अतुल सम्पत्ति होते हुए भी उसके भोग करने का अधिकारी कोई नहीं था। इसीसे अतुल तथा उनकी स्त्री चपला का सारा आदर-यत्न और स्नेह-ममता—स्वभावतः ही—अन्धी सुनयना पर ढल पड़ा।

सुनयना जिस समय चौदह वर्ष की हुई, उस समय चपला ने एक पुत्र-रत्न प्रसव किया। पुत्र-प्राप्ति का एक मात्र कारण सुनयना को समझ कर, मामा-मामी की माया-ममता उसके प्रति और भी बढ़ गई। किन्तु यह भाव बहुत दिनों तक न रह सका। नवजात शिशु ज्यों-ज्यों बड़ा होने लगा, उसने अपने पिता-माता की समस्त कोमल वृत्तियों पर एकान्त अधिकार स्थापित कर लिया और उन लोगों के मन में सुनयना के प्रति कोई आकर्षण न रह गया। क्रम से उस घर में सुनयना की उपेक्षा, तिरस्कार और फिर अपमान भी होने लगा।

सुनयना चुपचाप सब कुछ सह लेती थी। अनेक बार वह सोचती कि जिसे देखने का अधिकार विधाता ने नहीं दिया, वह मौन होकर सबकी उपेक्षा और सबका तिरस्कार क्यों न सहेगा? अन्धे का जन्म ही शायद इसीलिए होता है।

शान्ति और सहनशीलता की सुनयना प्रति मूर्ति थी; वह सबकी उपेक्षा, सबका तिरस्कार मौन रह कर ही सह लेती थी। किन्तु अपने न देख सकने की पीड़ा उसे प्रति क्षण व्यथित करती रहती थी। बड़ी-बूढ़ियाँ जब उसे देखतीं तो कहतीं—अहा! बेचारी कैसा भाग्य लेकर आई थी! इतना सुन्दर गुलाब जैसा खिला हुआ मुखड़ा और दो आँखों के बिना......

'आँखों' का उल्लेख होते ही सुनयना सिहर उठती थी। क्यों सारा संसार उसके एकान्त को स्पर्श करने के लिए व्याकुल हुआ रहता है?

अपनी हमजोलियों से वह पूछती—क्यों सखी, संसार कैसा है? कितना सुन्दर है? बता सकती हो?

सखियाँ कहतीं—नैना, न जाने किस अपराध में विधाता ने तुम्हें अन्धी बनाया है! अहा! संसार कितना सुन्दर है? तुम कैसे जान सकोगी? नीले-नीले आसमान में जब लोहित-सूर्य की चमकीली किरणें चमचमा उठती हैं, उस समय मन में कैसी गुदगुदी का अनुभव

होता है !! रङ्ग-बिरङ्गे फूल खिलते हैं, भौंरे उन पर मँडराते हैं, तितलियाँ उनकी फेरी लगाती हैं। ऊपर नीलम-सा नीला आकाश फैल कर उनकी रखवाली करता है। नदियाँ कल-कल करके बहती हैं। ईषत् धूमिल वर्ण की बनानी उस पार अपनी मनोहर छटा से आँखों को लुभाया करती है। सवेरे ओस की किरणों पर सूर्य की किरणें पड़ कर हीरे की तरह चमक उठती हैं। दोपहर की शून्यता प्राणों में एक अपूर्व पुलक-कम्पन की सृष्टि करती है। सन्ध्या और गो-धूलि के सौन्दर्य में कितनी



**मुन्शी नारायण प्रसाद जी अस्थाना**

आप आगरा विश्वविद्यालय के वाइस चेन्सलर, कौन्सिल ऑफ़ स्टेट के सदस्य और इलाहाबाद हाईकोर्ट के सुप्रसिद्ध एडवोकेट हैं।

मादकता होती है और ज्योत्स्नामयी निशीथिनी का रजत-रूप ही कितना उन्मादकारी, कितना मनोहर और आकर्षक होता है—जब सोलहों कला से चन्द्रमा आकाश में उठ आते हैं, उनकी श्वेत-शीतल किरणें भू-मण्डल पर जाल की तरह बिछ जाती हैं और सारा संसार नीरव होकर यह दृश्य देखा करता है !! हाय ! तुम इन सब सुखों से वञ्चित हो !!!

सुनयना तल्लीन होकर सखियों की बातें सुनती और उन्हें समझने की चेष्टा करती थी। इन बातों को सुनते-सुनते अनेक बार वह विभोर हो उठती, आविष्ट की तरह जड़ हो जाती और जब बातों का स्रोत रुक जाता, वह एक दीर्घ-निश्वास लेकर कहती—हाय ! विधाता कैसा अन्यायी है ? किस अपराध में उसने मुझे यह दारुण दुःख दिया है ?

एक दिन सुनयना ने अपनी एक सखी से पूछा था—क्यों बहिन, अपराध क्या है ? अपराध करने पर ईश्वर क्यों मनुष्य को दण्ड देते हैं ?

सुनयना की अबोध सखी, इस प्रश्न का उत्तर नहीं दे सकी। सुनयना स्वयं भी इस पहेली को नहीं सुलझा सकती थी। अतः वह इस पहेली को अपने मन में ही रक्खे रही।

हाय ! अपराधों से अनजान सुनयना के प्रति ईश्वर का यह दारुण अन्याय किसे सह्य होगा ?

सखी से अपने प्रश्न का उत्तर न पाकर सुनयना ने फिर पूछा—अच्छा, यह बात तुम्हें मालूम है कि ईश्वर कहाँ रहते हैं ? अगर मिल सकती तो मैं उनसे मिल कर सब बातें पूछती। लल्लू जब मिठाई चुरा कर खा लेता है, तो मामी उसे मारती हैं। यही तो अपराध है ? लोग कहते हैं, ईश्वर बड़े दयालु हैं; फिर क्यों वे अपराध करने पर—मामी की तरह—मनुष्य को दण्ड देते हैं ? और इतना कठोर ??

विधाता ने अगर उसका एक हक़ छीन लिया था, तो एक दिया भी था और वह था, उसके गले का मीठा स्वर। गाने की उसमें विलक्षण और दैवी प्रतिभा थी। यद्यपि वह लोगों के सामने बहुत कम गाती थी, लेकिन फिर भी जिन लोगों ने उसका गाना सुन पाया है, उनका कहना है कि उन्होंने वैसा गाना दूसरी बार नहीं सुना।

सुनयना ज्यों-ज्यों बड़ी होने लगी, दुनिया को समझने लगी, उसके व्यवहारों को स्पर्श करने लगी, त्यों ही त्यों उसके मन में एक प्रकार का विशेष भाव उत्पन्न होने लगा। धीरे-धीरे उसमें उन्माद के लक्षण दीख पड़ने लगे। मामा-मामी ने सिर पीट लिया—हाय अभागिनी ! तेरी क़िस्मत में क्या लिखा है ?

लोग जिसे उन्माद समझते थे, वह सुनयना का स्वभाव हो गया था। वह स्वयं कुछ देख तो न पाती

थी, किन्तु दूसरों की दृष्टि से जो कुछ समझ सकती, अनुभव कर सकती थी, उससे उसे मालूम पड़ा कि दुनिया उतने सुख की जगह नहीं है। उसे मालूम पड़ा कि ये आँख वाले देख कर भी कुछ नहीं समझ पाते! ये कैसे अन्धे हैं? सुनयना एक बार उनके अज्ञान पर हँसी। उसकी यह हँसी क्या दुनिया की नज़रों में पागलपन नहीं था।

सुनयना शीघ्र ही संसार के आकुल कोलाहल से ऊब उठी। उसकी अन्धी आँखों में एक स्वर्गीय आलोक फूट उठा। उसने अपने अन्तर की निर्जनता में एक अपूर्व सुख, अननुभूत शान्ति का अनुभव किया। छल, प्रपञ्च और मक्कारी से भरी हुई दुनिया को इतनी जल्दी पहिचान कर वह अपेक्षाकृत सुखी हुई। कौन बतला सकता है, सुख की परिभाषा क्या है?

सुनयना अवकाश पाते ही नदी के तट पर—एकान्त में जाकर बैठती थी। वहाँ उसके मन में कितने भावों के तूफ़ान उठते-गिरते थे। कभी वह तन्मय होकर गाती और कभी जी खोल कर हँसती थी। इसी हास्य-रोदन में उसके अन्तर के भाव झनकार उठते थे। उसके दिन, इस प्रकार, एक तरह अच्छे ही ढङ्ग से बीते जा रहे थे।

सुनयना शैशव का सायबान पार करके यौवन के रङ्गमञ्च पर उतर आई थी। शैशव-यौवन की इस सन्धि में उस कोमल कुसुम-कामिनी के अङ्ग-अङ्ग सिहर कर खिल उठे थे। सुनयना ने कभी शृङ्गार न किया था—शृङ्गार करना वह जानती ही न थी; लेकिन स्वभाव-कुञ्चित-कुन्तल, इधर-उधर उसके मुँह पर बिखरे हुए, उसकी शोभा बढ़ाया करते थे। जब अनमनी सी, अकेले में बैठी हुई, अपने को भूल कर वह गाने लगती थी और उसके रूखे और उलझे हुए केश हवा के थपेड़ों से उन्मत्त शराबी की भाँति इधर-उधर झोंके खाया करते थे, उस समय उसकी रूप-माधुरी को देख कर कौन ठगा-सा नहीं रह जाता था?

अपने अन्तर के इसी एकान्त, इसी सूनेपन को यत्नपूर्वक हृदय में सञ्चित करके, सुनयना अपने दिन बिताने लगी।

❦

एक दिन गाँव की नदी के घाट पर एक सजी-सजाई डोंगी आ लगी। डोंगी से उतर कर जिस समय कञ्चन ने पक्के घाट की सीढ़ियों पर पैर रक्खा, उस समय सन्ध्या हो आई थी। पूर्णिमा का चन्द्रमा आकाश में खिल उठा था। शुभ्र-ज्योत्स्ना से निशीथिनी पुलकित हो उठी थी। नदी के घाट पर निर्जनता साँय-साँय कर रही थी, घाट से थोड़ी दूर पर कुछ डोंगियाँ बँधी हुई थीं और लहरों के थपेड़ों से हिल-हिल कर एक श्रुति-मधुर स्वर उत्पन्न कर रही थीं। कञ्चन को यह दृश्य बड़ा भला



आनन्दीप्रसाद जी श्रीवास्तव

आप 'चाँद' तथा 'भविष्य'-परिवार के सुपरिचित प्रतिभाशाली कवि हैं।

मालूम पड़ा। क्षण भर रुक कर, मुग्ध होकर, वह इस दृश्य को देखने में अपने को भूल गया।

इसी समय सहसा एक मधुर सङ्गीत की करुण-ध्वनि कञ्चन के कानों में झनझना उठी। उसने चौंक कर चारों ओर देखा—सर्वत्र शान्ति विराजमान थी। माँझी डोंगी को एक किनारे बाँध कर चले गए थे। कञ्चन अकेला घाट पर खड़ा होकर चकित दृष्टि से इधर-उधर देख रहा था।

कञ्चन ने गीत के स्वर को लक्ष्य करके देखा—बँधी

हुई एक डोंगी पर बैठ कर एक बालिका निःसङ्कोच मन से गा रही है। उसके गीत की प्रत्येक कड़ियाँ जैसे कञ्चन को उन्मत्त बनाने लगीं। वह आत्म-विस्मृत होकर, निस्पन्द भाव से गीत सुनने लगा।

बालिका जिस समय गाने में और कञ्चन उसका गीत सुनने में विभोर हो रहा था, ठीक उसी समय पश्चिम चितिज में काले बादलों का एक समूह दीख पड़ा। धीरे-धीरे बादल सारे आसमान में फैल गए। चन्द्रमा बादलों के अन्तराल में छिप गया। चण भर में प्रकृति ने भयानक वेष धारण कर लिया। दूर पर आँधी उठने के चिन्ह दीख पड़े, लेकिन सङ्गीत की सुललित ध्वनि उस समय भी आकाश में उठ कर गूँज रही थी।

कञ्चन ने सोचा—यह बालिका मानवी है या देवी? रात्रि की इस निर्जनता में, आँधी-पानी के इस उपद्रव में भी यह अम्लान-भाव से सङ्गीत-सुधा-निर्भर में सुख-पूर्वक प्रवाहित हो रही है? यह कौन है?

इसी समय हवा के एक भयानक झोंके ने डोंगी को झकझोर दिया। बालिका जल में पैर लटकाए हुए बैठी थी। डोंगी के हिलते ही वह छप-से पानी में गिर पड़ी।

कञ्चन यह सब देख रहा था। वह और विलम्ब न कर सका। दौड़ कर नदी में कूदा और देखते ही देखते बालिका को लेकर बाहर निकल आया। आँधी इतनी देर में निकल गई थी। प्रकृति चण भर में शान्त हो गई। चन्द्रमा पहले ही की तरह खिलखिलाने लगा। वायु का वेग भी क्रम से शान्त हुआ।

चन्द्रमा के धुँधले और हलके प्रकाश में कञ्चन ने देखा—बालिका अन्धी है। उसका आश्चर्य थोड़ा और बढ़ गया। उसने पूछा—तुम कौन हो? कैसे पानी में गिर गईं?

बालिका हँसी। बोली—जल की लहरें जैसे थपकी दे रही थीं; नदी की गोद, माँ की गोद से कम मुलायम नहीं थी। क्यों तुमने मुझसे वह सुख छीन लिया? कौन हो तुम??

कञ्चन बालिका के प्रश्न से अप्रतिभ हुआ। वह ज़मींदार का बेटा था। ऐसा उत्तर सुनने का उसे अभ्यास नहीं था। इसीसे इस प्रगल्भा ग्रामीण बालिका के उत्तर से उसे आश्चर्य हुआ। चण भर अवाक् होकर वह बालिका की ओर चुपचाप देखता रहा।

बालिका ने अपने प्रश्न का उत्तर न पाकर फिर कहा—मालूम होता है, तुम नाराज़ हो गए। तुम कौन हो? तुम्हारा घर यहाँ नहीं है, शायद तुम नैना को नहीं जानते, इसीसे उसकी बातों पर क्रोध किया है? बताओ तुम कौन हो? किस देश में रहते हो? नीला-नीला आसमान जहाँ फैला हुआ है, समुद्र की लहरें जहाँ गरजा करती हैं, तुम क्या वहीं रहते हो?

कञ्चन ने समझा, बालिका पागल है। उसकी इन असम्बद्ध बातों का क्या अर्थ हो सकता है? लेकिन उसकी बातें सहज ही टाल देने लायक़ न थीं। उसकी मधुर वाणी से वीणा की झनकार निकलती थी। उसका गीत ही कितना मोहक, कितना उन्मादकारी था!! यही सब बातें सोचते-सोचते कञ्चन को उत्तर देने में फिर भी देर हो गई। तब बालिका ने एक उसाँस ली। बिखरे हुए अपने बालों को मुँह पर से हटा कर उसने कहा—शायद चले गए! अन्धी की बातें सुनने की फ़ुर्सत किसे है?

कञ्चन ने नैना के हृदय की व्यथा का अनुभव किया। कहा—नहीं नैना, मैं कहीं गया नहीं हूँ। तुमने सच ही कहा है, मैं यहाँ का रहने वाला नहीं हूँ। मेरा घर यहाँ से बड़ी दूर है। मैं पटना में डॉक्टरी पढ़ता हूँ। मेरा नाम कञ्चन है। तुम्हारा नाम क्या नैना ही है?

"हाँ, नाम सुनयना है; लोग 'नैना-नैना' कह कर पुकारते हैं। तो तुम यहाँ किसके घर आए हो कञ्चन?"

"दूर के रिश्ते की एक विधवा मौसी हैं, उन्हीं के घर आया हूँ। आजकल गर्मी की छुट्टियाँ हैं। तबियत भी कुछ ख़राब है। सोचा, यहाँ हो आने से मौसी का दिल भी बहलेगा और मेरी तबियत में भी कुछ फेर-फार हो जायगा। तुम उनका घर जानती हो नैना?"

कञ्चन ने अपनी मौसी का पता बता दिया। नैना ने कहा—उन्हें कौन नहीं जानता? उनके यहाँ रोज़ ही भागवत का पाठ होता है। कोई न कोई पूजा-पाठ हमेशा ही हुआ करता है। जब-तब मैं भी उनके घर गई हूँ। चलो, मैं तुम्हें वहाँ पहुँचा आऊँ।

यद्यपि कञ्चन बचपन में दो-एक बार मौसी के घर आया-गया था और आज भी उसकी धुँधली स्मृति उसके मन में बनी हुई थी, लेकिन फिर भी नैना के साथ चलने का लोभ वह न छोड़ सका। दोनों ही साथ-साथ चले। उस समय गाँव की गलियाँ निस्तब्ध हो

गई थीं। टेढ़ी-मेढ़ी और ऊबड़-खाबड़ गलियों को पार करते हुए दोनों निःशब्द चलने लगे।

कञ्चन शहर का रहने वाला था। गाँव का शान्त-सुन्दर जीवन उसे लुभावना सा प्रतीत हुआ। और यह सरला बालिका? हाय! विधाता ने इसके साथ कैसा अन्याय किया है? वह कितनी भोली-भाली, कितनी निश्छल और स्नेहमयी है। आडम्बर जैसे इसे छू नहीं गया, शिष्टाचार से मानो कभी परिचय नहीं हुआ। थोड़ी ही देर में वह मुझ जैसे अपरिचित से भी इस तरह हिल-मिल गई, जैसे बरसों की जान-पहिचान हो!

यही सब बातें सोचता हुआ, स्वप्नाविष्ट की तरह, कञ्चन नैना के पीछे-पीछे चला जा रहा था। नैना धीरे-धीरे कुछ गुनगुनाती हुई आगे चल रही थी। सहसा एक जगह वह रुक गई। बोली—देखो, यहीं इस ओर तुम्हारी मौसी का घर है। अब तुम जाओ। मैं भी जाती हूँ।

कञ्चन ने कहा—तुमने तो मुझे मौसी के घर पहुँचा दिया नैना! अब चलो मैं तुम्हें तुम्हारे घर पहुँचा आऊँ।

कञ्चन ने सोचा था, इसके उत्तर में—शहर की शिक्षिता बालिकाओं के समान—नैना भी धन्यवाद देती हुई, अस्वीकृति के रूप में स्वीकृति देगी। लेकिन नैना ने जो कुछ कहा, वह बिलकुल अप्रत्याशित बात थी। उसने कहा—क्या ज़रूरत है कञ्चन, मैं चली जाऊँगी।

"देर होने से तुम्हारे घर वाले नाराज़ नहीं होंगे?"

"कौन नाराज़ होता है? मैं तो रोज़ इतनी देर कर देती हूँ।"

लेकिन जब कञ्चन ने विशेष आग्रह किया तो नैना चुप हो रही। दोनों फिर गाँव की गलियों में आगे बढ़े।

प्रायः छः-सात फ़र्लाङ्ग चल कर नैना फिर रुकी—कञ्चन मेरा घर तो आ गया। अब तुम जाओ।

"यही तुम्हारा घर है?"

"हाँ।"

"फिर तुम कब मिलोगी?"

"कह नहीं सकती। तुम कब तक यहाँ रहोगे?"

"कुछ ठीक नहीं। जब तक रहूँ!"

"अच्छा देखा जायगा, जाओ।"

कञ्चन के उत्तर की प्रतीक्षा किए बिना ही नैना झट से अपने घर में घुस गई। उस आश्चर्यमयी बालिका की बात सोचते-सोचते कञ्चन भी अपनी मौसी के घर लौट आया।

❦

उसके बाद कई दिन बीत गए। कञ्चन से नैना की मुलाक़ात फिर न हो सकी। जब कभी वह अपनी मौसी से उसके बारे में पूछता, वे कहतीं—अरे, वह पागल है बेटा! उसकी क्या बात पूछते हो? जब जहाँ मन में आया, वह तहाँ चली जायगी!!



**नवाब अग़ियार जङ्गबहादुर**

आप निज़ाम-गवर्नमेण्ट के अर्थ-विभाग के संयुक्त मन्त्री थे। आपने अभी हाल ही में पेन्शन ले ली है।

कञ्चन ने दो-एक बार नैना के घर की ओर भी चक्कर लगाया, पर उसे देख न सका। अन्त में, लाचार होकर, उसने नैना को भुला देना चाहा; लेकिन यह सब से मुश्किल था। वह ज्यों-ज्यों नैना को भूलने की चेष्टा करता, त्यों ही त्यों नैना के गीत, उसकी भोली-भाली सरल बातें उसे बार-बार याद आने लगती थीं। नैना

की एक सुन्दर और करुण तस्वीर उसके सामने खिंच जाती और उसकी सारी झुँझलाहट क्षण भर में न जाने कहाँ खो जाती।

गाँव के बाहर, नदी के किनारे, थोड़ी दूर पर एक छोटी सी पहाड़ी थी—पहाड़ी न कह कर उसे ऊँची ज़मीन कहना ही अधिक उपयुक्त होगा। कञ्चन जब-तब वहीं जाकर बैठा करता था। उसे मौसी के यहाँ आए कई दिन बीत गए थे। अब किसी साथी-सङ्गी के अभाव में उसका जी ऊबने लगा था। वह सोच रहा था कि एक बार नैना से मुलाक़ात हो जाती, तो वह घर वापस लौट जाता।

उस दिन सन्ध्या को वह उसी पहाड़ी पर जा बैठा था। गोधूलि की धूमिल बेला गाँवों में एक अपूर्व शोभा धारण करके आती है और जो गाँव नदी के किनारे बसे होते हैं उनकी शोभा तो उस समय और भी कई गुनी अधिक बढ़ जाती है। कञ्चन उसी गोधूलि की शोभा देखने में तन्मय हो रहा था। नदी के वक्ष पर कई नौकाएँ तेज़ी से एक ओर चली जा रही थीं। उन पर बैठे हुए माँझियों में कोई चिलम सुलगा रहा था, कोई डाँड़ खे रहा था और कोई बिरहा अलाप रहा था। किसान हल-बैल लेकर घर लौटे आ रहे थे। सभी को घर पहुँचने की जल्दी थी, सभी तेज़ी से अपने निवास की ओर चले जा रहे थे। केवल कञ्चन ही स्थिर भाव से उन सबों की गति-विधि का निरीक्षण कर रहा था।

धीरे-धीरे रात अधिक हो आई। चारों ओर सन्नाटा छा गया। कञ्चन का जी ऊबने लगा। तब उसने अपनी बाँसुरी निकाली। फूँक मारते ही बाँसुरी से एक मधुर किन्तु करुण रागिनी निकल कर आकाश में गूँज उठी। कञ्चन आत्म-विस्मृत होकर बाँसुरी बजाने लगा।

बाँसुरी बजाते-बजाते जब थक कर वह चुप हो गया उस समय रात साँयँ-साँयँ कर रही थी। वह धीरे-धीरे पहाड़ी से नीचे उतरा।

उतर कर उसने जो कुछ देखा वह उसके लिए आश्चर्य की ही बात थी। उसने देखा अन्धी नैना स्वप्नाविष्ट की तरह नीचे—एक मिट्टी के चबूतरे पर बैठ कर उसकी बाँसुरी सुन रही है। बाँसुरी का बजना जब सहसा बन्द हो गया तो वह जैसे सोते से चौंक कर जाग उठी। पास जाकर कञ्चन ने पुकारा—नैना!

नैना ने कहा—कौन? तुम हो कञ्चन?? मैं पहले ही समझ गई थी कि तुम्हारे सिवा और कोई इस तरह बाँसुरी नहीं बजा सकता।

"किस तरह?"

"इसी तरह—इतनी सुन्दर, इतनी करुण!"

"कैसे तुमने जाना नैना?"

"न जाने कैसे! अन्धों के मन में शायद जानने की शक्ति कुछ अधिक होती है। वे देख नहीं सकते न—इसी से। अच्छा, यह बतलाओ, मुझे भी इसी तरह बाँसुरी बजाना सिखा दोगे?"

"क्यों न सिखा दूँगा? बाँसुरी बजाना तुम्हें बड़ा अच्छा लगता है?"

"हाँ।"

"लेकिन तुम्हारा गीत तो बाँसुरी से भी मीठा लगता है नैना! तुम भी मुझे अपना गीत सिखा दोगी?"

"मैं तो कुछ नहीं जानती कञ्चन! तुम झूठ बोलते हो!"

तब कञ्चन ने बात फेरी। कहा—अच्छा, यह बतलाओ, अब तक तुम कहाँ थीं? मैं कई बार तुम्हें यहाँ-वहाँ ढूँढ़ आया।

नैना हो-हो करके हँस पड़ी! कञ्चन उसे क्यों ढूँढ़ने जायगा, यह बात उसकी समझ में न आ सकी। उसने कहा—तुम मुझे ढूँढ़ कर कहाँ पा सकते थे कञ्चन! मैं जो घर में बीमार पड़ी थी!

"बीमार?" आश्चर्य प्रकट करते हुए कञ्चन ने कहा—"क्या हो गया था तुम्हें?"

"बुख़ार आ गया था। देखो, अभी भी अच्छी नहीं हो सकी हूँ।"—कह कर नैना ने अपना दाहिना हाथ आगे फैला दिया। कञ्चन ने उसे छूकर देखा, वह गरम था। नैना का हाथ छूते ही उसके नस-नस में एक तरह की बिजली सी खेल गई। वह सिहर उठा। मन ही मन उसने इस बात से सन्तोष का अनुभव किया कि नैना अन्धी है, वह उसका भाव-विपर्यय देख नहीं सकी।

क्षण भर में ही अपने को सँभाल कर कञ्चन ने कहा—सचमुच ही, बुख़ार तो अभी भी बना हुआ है। अभी तुम क्यों घर से भाग आईं नैना?

"मेरा जी नहीं लगा कञ्चन! मैं सोचती थी कि

[ज़रूर] तुम मुझे ढूँढ़ रहे होगे। तुम बड़े अच्छे हो, अन्धी को भी प्यार कर सकते हो—इसीसे।"

कञ्चन फिर चौंक उठा। उसने कहा—लेकिन तुम्हें यह कैसे मालूम हुआ कि मैं यहाँ होऊँगा?

"यह कैसे मालूम होता? तुम संयोग से ही मिल गए हो। सच्ची बात यह है कि घर में मेरा जी ऊबता है।"

"अच्छा, अब घर चलो नैना! तुम अच्छी हो जाओगी तो मैं तुम्हें बाँसुरी बजाना सिखा दूँगा।"

"अच्छा और क्या होना है? मैं तो अच्छी ही हूँ। कल से ही तुम मुझे सिखाना शुरू कर दो।"

"कल से?"

"हाँ।"

"अच्छा! लेकिन तुम कहाँ मिलोगी? तुम्हें ढूँढ़ लेना भी तो बहुत आसान नहीं है।"

नैना हँसी। बोली—नहीं ढूँढ़ने की ज़रूरत न पड़ेगी। मैं ख़ुद ही कल से यहाँ आ जाया करूँगी। इसी वक़्त। देखो, लेकिन तुम भूलना नहीं।

"न भूलूँगा।"

"तब चलो, चलें।"

दोनों अपने-अपने घर की ओर चल पड़े।

❦

दूसरे दिन यथासमय उसी पहाड़ी पर पहुँच कर कञ्चन ने नैना की बड़ी देर तक प्रतीक्षा की, लेकिन वह कहीं न दीख पड़ी। बैठे-बैठे वह ऊब गया और अकेले ही उसने बाँसुरी बजानी शुरू कर दी। जब उसकी बाँसुरी बन्द हो गई, उसने उत्सुक नेत्रों से चारों ओर देखा; लेकिन नैना का उस समय भी कहीं पता न था। तब वह चिन्तित हुआ। उसके मन में तरह-तरह की बातें उठने लगीं—कहीं नैना और अधिक बीमार तो नहीं हो गई? वह रास्ता भूल कर और किसी तरफ़ तो नहीं चली गई? कौन कह सकता है?

आख़िर कञ्चन घर लौट आया। रात भर उसे अच्छी नींद न आई। सवेरा होते ही वह नैना के घर पहुँचा। उसके मामा उस वक़्त बाहर गए हुए थे। मामी ने बतलाया कि नैना की तबियत और ज़्यादा ख़राब हो गई है और वह चारपाई पर पड़ी हुई है। नैना को देखने के लिए कञ्चन के प्राण छटपटा उठे, पर वह कुछ कह न सका। चुपचाप घर लौट आया।

उस दिन, दिन भर में कञ्चन कई बार नैना के घर गया। छोटे से गाँव में, ज़मींदार का बेटा कञ्चन किसी से अपरिचित रहा हो, यह बात नहीं; लेकिन उस दिन उसने नैना के मामा अतुल से विशेष घनिष्टता कर ली। उनके बच्चे को प्यार किया, उनकी पत्नी को चाची-चाची कह कर बच्चों की तरह आदर-अभिमान करने लगा,



**श्री० आर० पी० धरगालकर**

आप समस्त भारत में सब से छोटे उड़ाकू हैं, जिन्हें ब्रिटिश एयर मिनिस्ट्री की ओर से केवल १८ वर्ष की अवस्था में 'बी' क्लास के उड़ने वाले का लाइसेन्स प्रदान किया गया है।

अतुल इतने ही में उसके हो गए और सन्ध्या होते-होते उसने उस घर में इतना अधिकार प्राप्त कर लिया कि वह निर्बाध रूप से नैना से मिल-जुल सके और उसकी सेवा-शुश्रूषा कर सके।

नैना के मामा-मामी ने इस अवसर से लाभ उठाना चाहा। उन्होंने मन ही मन सोचा कि अगर कञ्चन सचमुच ही नैना को प्यार करने लगा हो और वह उससे विवाह कर ले तो वह नैना और अतुल, दोनों ही

के सौभाग्य की बात होगी। इस विचार ने भी नैना और कञ्चन की मुलाक़ात में विशेष बाधा न डालने दी। अनेक बार कञ्चन रात-रात भर वहीं रह कर अन्धी नैना की सेवा-शुश्रूषा करने लगा। हाँ, उसके प्रति कञ्चन के मन में इतनी ही सहानुभूति और ममता उत्पन्न हो गई थी।

नैना को त्रिदोष हो गया था; किन्तु वैद्य की चिकित्सा और विशेषतः कञ्चन की सेवा से नैना धीरे-धीरे अच्छी हो चली। एक दिन सन्ध्या के समय अतुल टहलने चले गए थे। चपला अपने बच्चे को लेकर मन्दिर में ठाकुर जी की आरती देखने चली गई थी। घर में केवल कन्चन और नैना रह गए थे। नैना ने अपना दुर्बल हाथ फैला कर कञ्चन का हाथ पकड़ा। कहा—कञ्चन! मैं तुम्हारी कौन हूँ, जो तुम मेरे लिए इतनी तकलीफ़ उठाते हो?

नैना के शब्दों में उसके प्राणों का उच्छ्वसित आवेग भरा हुआ था। कञ्चन ने उसका यह भाव लक्ष्य किया। कहा—तकलीफ़ क्या उठाता हूँ नैना? तुम्हें देख कर मुझे बड़ी रुलाई आती है।

"रुलाई? क्यों कञ्चन! क्या मैं इतनी बुरी हूँ?"

"यह बात नहीं नैना! मैं सोचता हूँ, सब कुछ देकर विधाता ने दो आँखों के अभाव में तुम्हें कितना असमर्थ, कितना विवश बना दिया है!!"

नैना, कञ्चन की बात सुन कर हँसी। उसकी हँसी में उसके अन्तर का गम्भीर विषाद निहित था। बोली—तब तो अन्धी होने में भी मुझे सुख है कञ्चन! जिसे अनायास ही तुम्हारे जैसा साथी मिल जाय और जिसे तुम्हारे जैसे साथी की इतनी गहरी सहानुभूति और आदर-प्यार मिले, वह क्या बड़ी भाग्यशालिनी नहीं है। मुझे तो कन्चन, आज अपने अन्धी होने के कारण एक प्रकार के हर्ष और गर्व का अनुभव हो रहा है!

कञ्चन ने फिर कुछ उत्तर नहीं दिया। उसने नैना के सिर पर हाथ फेरा, फिर ललाट और आँखों पर भी। नैना ने अपने हाथों से उसका हाथ दबा लिया। कहा—ओह! कितनी शीतलता है, कितनी तृप्ति मालूम पड़ती है!! कञ्चन थोड़ी देर तक और इसी तरह मेरे सिर पर हाथ रक्खे रहो।

"क्यों? क्या सिर में दर्द मालूम पड़ता है?"

"कह नहीं सकती। जो कुछ मालूम पड़ता है, उसका अनुभव मुझे अकेले ही करने दो कञ्चन!!"

कन्चन उसके सिर पर हाथ फेरता रहा और अन्धी नैना एक अपूर्व स्वर्गीय सुख का अनुभव करते-करते न-जाने कब सो गई। कञ्चन विचारों की लहरों में डूबता-उतराता उसके सिर पर हाथ फेरता ही रह गया।

❦

एक दिन नैना और कन्चन फिर उसी पहाड़ी पर मिले। नैना अब बिलकुल अच्छी हो गई थी। उन दोनों के परिचय ने गाढ़ी मैत्री का रूप धारण कर लिया था।

नैना की बाँसुरी की शिक्षा प्रारम्भ हो गई। दोनों रोज़ सन्ध्या को—कभी नदी के किनारे, कभी पहाड़ी पर और कभी महुआ के सघन बग़ीचे में—मिलते और वहाँ कन्चन नैना को बाँसुरी बजा कर सुनाता, नैना गीत गाकर कन्चन को विभोर बना देती थी। उस समय, बीच-बीच में, न जाने कहाँ-कहाँ की बातें होतीं। एक-एक दिन नैना पूछती—क्यों कन्चन, दुनिया बहुत सुन्दर है?

"हाँ!"

"कितनी?"

"इतनी"—कह कर कञ्चन अपने दोनों हाथ फैला देता। सुन्दरता के इस परिमाण पर दोनों हो-हो करके हँस पड़ते थे।

फिर किसी दिन नैना पूछती—कञ्चन! इस समय कैसा लगता है?

कञ्चन जैसे अपनी सारी अनुभूति नैना के हृदय में ढाल देना चाहता हो, इस भाव से कहता—फैले हुए नीले आसमान में झलमलाते हुए, असंख्य तारे उग आए हैं; चन्द्रमा किरणों के रथ पर बैठा मुस्करा रहा है। इठलाती हुई सरिता, अपने दोनों किनारों को थपकी देकर सुला रही है। महुआ के वन में अन्धकार छिप कर टहल रहा है। सारी धरित्री पर एक अपूर्व सुखदायिनी नीरव-निर्जनता व्याप्त हो रही है। हाय नैना! तुम यह सब कुछ नहीं देख पाती हो!!

नैना स्थिर-धीर भाव से—जैसे कन्चन को आश्वासन देने के लिए ही कहती—क्या चिन्ता है कञ्चन! मैं

अपनी आँखों से नहीं देख पाती,—लेकिन तुम्हारी आँखें जैसे मेरी ही होकर मुझे सब कुछ दिखा देती हैं। अन्धी की अनुभव करने की शक्ति कुछ ज़्यादा प्रबल होती है। तुम्हारे जैसा साथी क्या मुझे सदा के लिए मिल सकेगा ?

नैना ने यह बात सरल भाव से ही कही थी, लेकिन कञ्चन के हृदय पर आघात लगा। मन ही मन उसने सोचा कि थोड़े ही दिनों में जब मैं चला जाऊँगा, तब नैना को कितना कष्ट होगा ! सचमुच इन थोड़े दिनों में वह मुझसे कितना स्नेह करने लगी है !!

थोड़ी देर में यह बात नैना ने स्वयं ही कह दी—कञ्चन ! तुम भी एक दिन मुझे छोड़ कर चले जाओगे ?

"जाना ही पड़ेगा नैना ! मैं क्या करूँगा ?"

"तुम चले जाओगे, तब तो मुझे यहाँ बिलकुल अच्छा न लगेगा। तुम अपने साथ ही मुझे न लेते चलोगे ?"

"तुम्हारे घर के लोग जाने देंगे नैना ? और हमारे यहाँ के लोग ही इससे प्रसन्न होंगे या अप्रसन्न, यह कौन कह सकता है ?"

सजल मेघ-मण्डल की तरह नैना का मुँह गम्भीर हो गया। फिर उस दिन और कोई बातचीत न हो सकी।

❦

वह दिन भी एक बार आ ही गया। उक्त घटना के बाद बहुत दिन नहीं बीते थे। एक दिन कञ्चन के पिता की चिट्ठी आई—फ़ौरन चले आओ। विवाह की तिथि निश्चित हो गई है।

कञ्चन बड़े असमञ्जस में पड़ा। वह कैसे नैना को यह सम्बाद सुनावेगा ? कैसे उसे छोड़ कर, निर्मोही की तरह, चला जा सकेगा ? वह स्नेह की मूर्तिमयी प्रतिमा कैसे यह आघात सहेगी ?

आज कञ्चन को मालूम पड़ा कि संसार के अलक्ष्य में नैना ने उसके हृदय पर कितना अधिकार जमा लिया है !

सन्ध्या हो आई। नैना नदी के किनारे आ गई होगी। कञ्चन का हृदय वहाँ जाने से आगा-पीछा करने लगा। कैसे वह नैना से कहेगा कि मैं सदा के लिए तुम्हें छोड़ कर चला जा रहा हूँ।

लेकिन समय जब हो गया, तो वह रुक भी न सका। साँस रोक कर वह नैना के पास दौड़ गया। नैना सचमुच ही वहाँ पहले से आ बैठी थी।

कञ्चन की आहट पाकर नैना ने कहा—तुम आ गए ? इतनी देर क्यों कर दी ? मैं कब से तुम्हें हेर रही हूँ।

कञ्चन उसकी इस बात का क्या उत्तर देता। वह चुप ही रहा। आज उसका जी उचट रहा था। बातें करने में तबियत न लगती थी। नैना ने उसका यह भाव लक्ष्य किया। पूछा—आज तुम उड़े-उड़े से क्यों जान पड़ते हो कञ्चन ? क्या बात है ?

कञ्चन ने उदास होकर कहा—ऐसी ही बात है नैना ! आज मेरा मन बड़ा उदास और चिन्तित हो उठा है।

"क्यों ? क्या बात है ?"

"पिता जी की चिट्ठी आई है नैना !"

"तो इससे इतना चिन्तित और उदास हो उठने की क्या बात है ? क्या लिखा है उन्होंने ?"



**श्री० एल० दामोदरन**

आप विरुदूनगर ( मद्रास ) के क्षत्रीय वैद्यशाला हाई-स्कूल के एक प्रतिभाशाली छात्र हैं, जिन्हें हाल ही में खेलों में सर्व-प्रथम आने के लिए 'ग्रिग मेमोरियल' नामक स्वर्ण-पदक प्रदान किया गया है।

"बुलाया है।"

"बुलाया है ? इतनी जल्दी ??"

"हाँ।"

"कोई काम है ?"

"लिखा है मेरे ब्याह का दिन ठीक हो गया है।"

ब्याह का नाम सुन कर नैना के हृदय में एक अद्भुत सी पीड़ा-टीस उठी। गम्भीर होकर वह थोड़ी देर चुप हो रही ; फिर उसने पूछा—तुमने अपनी दुलहिन को देखा है कञ्चन ?

"हाँ।"

"कैसी हैं ? ख़ूब सुन्दर ??"

"हाँ।"—अन्यमनस्क भाव से कञ्चन ने कह दिया।

नैना ने समझा कि जो एक दुराशा दिन-दिन उसके हृदय में बद्धमूल होती जा रही थी, वह यही दुराशा थी। आज वह सपना टूट गया, वह नशा उतर गया। हाय ! क्या कञ्चन उसका होकर रह सकता था ??

नैना ने कहा—क़द की लम्बी होंगी ?

"हाँ।"

"काले-काले घुँघराले बाल होंगे ?"

"हाँ।"

"मोती से चमकते हुए सफ़ेद दाँतों की पंक्तियाँ होंगी ?"

"हाँ।"

"बड़ी-बड़ी आँखें होंगी ?"

"हाँ।"

"हँसते समय गालों पर गढ़े पड़ जाते होंगे ?"

"हाँ, तुम कैसे जानती हो नैना !! तुम तो ऐसे बतला रही हो, जैसे उसे तुमने देखा हो।"

"देखा कैसे होगा कञ्चन ? तुम मेरे सामने बैठे हो, मैं तुम्हें भी नहीं देख सकती। उन्हें कैसे देखूँगी ?"

दोनों ही चुप रहे। थोड़ी देर बाद नैना ने पूछा—तुम कब जाओगे कञ्चन ?

"परसों।"

"मुझे क्या दे जाओगे ?"

"तुम्हें क्या चाहिए नैना ? तुम जो चाहोगी, मैं वही दूँगा।"

"अपनी एक तस्वीर दोगे ?"

"दूँगा; लेकिन तुम क्या करोगी नैना !"

"यह न पूछो।"

"अच्छा।"

"तब फिर कब मिलोगे कञ्चन ? एक बार उन्हें भी लेकर यहाँ आना। उनसे भी एक बार मिलने-बोलने की इच्छा होती है।"

"अच्छी बात है नैना ! ज़रूर ले आऊँगा।"

तब दोनों ही, न जाने कितने भावों का तूफ़ान अपने हृदय में लेकर घर की ओर चल पड़े। आज नैना के सुख का सपना टूट गया था, साध का संसार उजड़ गया था। शत-शत वृश्चिक-दंशन की ज्वाला अन्तर में छिपा कर वह चुपचाप चली जा रही थी।

कञ्चन इधर-उधर दौड़ कर अपना सामान बाँध रहा था। नैना से कहा—समय नहीं है नैना ! अबकी बार यह जगह छोड़ते हुए बड़ा दुःख होता है।

नैना ने कहा—दुःख की क्या बात है कञ्चन ! जाओ भगवान तुम्हारा मङ्गल करेंगे। सुख के दिनों में इस अन्धी को भूल मत जाना।

कह कर नैना रोई। कञ्चन ने कहा—यह क्या नैना ! तुम रोती हो ? तब, इस बार मेरा जाना न हो सकेगा। लो मैं चुपचाप बैठता हूँ। पिता जी को लिख देता हूँ, मैं ब्याह न कर सकूँगा।

नैना ने दाँतों से जीभ काट ली। कहा—यह भी क्या हो सकता है कञ्चन ? तुम्हारे ब्याह का दिन ठीक हो गया है और तुम पगली नैना के लिए घर न जाओगे ? यह नहीं हो सकता। तुम्हें जाना पड़ेगा।

कञ्चन फिर सामान बाँधने लगा। उसने अपनी एक छोटी सी तस्वीर लाकर नैना को दी। नैना ने उसे लेकर उस पर हाथ फेरा। इधर-उधर उलटा-पुलटा, फिर आँचल में छिपा कर रख लिया। उसके बाद बोली—अब मैं जाती हूँ कञ्चन ! भगवान ने मुझे अन्धी बना कर अच्छा ही किया है। मैं तुम्हारा जाना अपनी आँखों से देख न सकूँगी।

नैना ने ज़मीन पर सिर झुका कर कञ्चन को प्रणाम किया, फिर धीरे-धीरे दरवाज़े से बाहर निकल गई। जाते समय उसने एक और चीज़ अपने आँचल में छिपा कर रख लिया, पर उसे कोई देख नहीं सका। अपना अधीर और अशान्त मन लेकर कञ्चन अकेला रह गया।

मजूरे जब सामान लेकर नदी की ओर चल पड़े तो ढूँढ़ने पर भी कञ्चन को अपना जूता न मिल सका। मन ही मन वह सोचने लगा कि उसे कहीं पगली नैना तो नहीं उठा ले गई?

लेकिन अधिक समय नहीं था। बक्स में से दूसरा जूता निकाल कर कञ्चन ने पहना और घाट पर आ पहुँचा। नाव लगी हुई थी। उसके बैठते ही खुल गई और माँझियों ने डाँड़ खेना प्रारम्भ कर दिया। कञ्चन शून्य की ओर देखता हुआ चुपचाप बैठा रहा।

नाव जब नदी के किनारे-किनारे कुछ दूर निकल गई, तो कञ्चन ने गाँव की ओर देखा। उसके कानों में सहसा सङ्गीत की एक मृदु-मधुर ध्वनि गूँज उठी। चौंक कर उसने देखा, उसी पहाड़ी पर अकेली बैठी हुई नैना गा रही है। उसके गीत में कितनी वेदना, कितना आर्त्तनाद छिपा हुआ था !!!

इसके बाद छः वर्ष बीत गए।

कञ्चन की प्रैक्टिस ख़ूब चल निकली थी। एक दिन उसके एक मित्र ने आकर कहा—डॉक्टर, मैं तो बुरी तरह ठगा गया यार, जिससे मैंने पार साल शादी की थी वह अन्धी है और उसे यक्ष्मा भी हो गया है। मैं तो इस जीवन से ऊब गया हूँ। चल कर एक बार उसे देख लो भाई!

सहसा कञ्चन के मन में अन्धी नैना की स्मृति जाग उठी। विवाह के बाद वह उसकी कुछ भी ख़बर नहीं ले सका। एक प्रकार से वह उसे भूल ही गया था। आज सहसा उसकी स्मृति ने उसे चञ्चल बना दिया। गाड़ी तैयार करा कर शीघ्र ही वह अपने मित्र के साथ उसके घर आया।

आकर देखा, उसके सामने अन्धी नैना पड़ी हुई है। उसका अस्थि-पञ्जर अवशिष्ट रह गया है। हाय! उसकी यह दशा कैसे हुई?

कञ्चन ने पुकारा—नैना!

नैना परिचित स्वर का स्पर्श पाकर चौंक उठी। बोली—कौन मुझे पुकारता है? मैं यह किसकी आवाज़ सुन रही हूँ??

"मैं हूँ नैना! मेरा नाम कञ्चन है!!"

"अच्छा, तुम आ गए? बड़ा विलम्ब कर दिया! तुम अन्धी को याद भी न रख सके कञ्चन? लेकिन तुम क्या करोगे? संसार ऐसा ही है!!"

कञ्चन ने नैना की परीक्षा की। नैना हँसी। बोली—अब इसकी ज़रूरत नहीं है कञ्चन! तुम्हारी डॉक्टरी मेरे लिए शेष हो चुकी। अब मेरी दवा ईश्वर करेंगे। देखो, इस कुञ्जी के गुच्छे से मेरा बक्स खोलो।

कञ्चन ने वैसा ही किया! बक्स खोल कर उसने जो कुछ देखा, उससे वह अपनी रुलाई न रोक सका—बक्स में एक जूता और एक शीशी राख ही थी।



श्री० जी० रङ्गैय्या, बी० ए०, बी० ई०
आप हाल ही में मैसोर गवर्नमेण्ट के मन्त्री और चीफ़ इञ्जीनियर नियुक्त हुए हैं।

नैना ने कहा—देखो, यही मेरी सम्पत्ति थी। तुम्हारी दी हुई थी, मैं तुम्हें ही वापस करती हूँ। यह मेरे बड़े आदर की वस्तुएँ थीं। मैंने तुम्हारी तस्वीर जला कर उसकी राख शीशी में भर ली है—संसार के सन्देह के भय से, समझे! ईश्वर तुम्हारा मङ्गल करे।

कञ्चन फूट कर रो पड़ा। यह रहस्य कुछ न समझ पाने के कारण नैना के पति अवाक् होकर दोनों का मुँह देखने लगे।

शीघ्र मँगा लीजिए ! थोड़ी सी प्रतियाँ शेष बची हैं !!

# दुबे जी की चिट्ठियाँ

सुप्रसिद्ध राष्ट्रीय पत्र

**कर्मवीर का कहना है :—"श्री० विजयानन्द दुबे के सामाजिक विनोद बहुत चुटीले और शिष्ट हुआ करते हैं !!"**

---

**सुन्दर छपी हुई सजिल्द पुस्तक का मूल्य केवल ३) रु०, 'चाँद' के समस्त ग्राहकों से २।) रु० मात्र !**

## PIONEER

*MAY 25, 1930*

This book contains a series of letters by "Vijyanand" dealing mostly with current social topics and especially Hindu society. The letters are written in lighter vein, and do credit to the writer. Most of his jokes are against himself. When he wanted to begin writing these letters, he asked his wife (whom he calls "Lalla ki Mahtari"—the mother of his son, Lall!) to give him two annas to buy some paper. He could not satisfy her that he really would buy paper and not bhang, and could not explain how he needed as much paper as would cost two annas! He was assaulted, and saved the earthen pitcher by letting the poker fall on him rather than the utensil containing cold water! The Hindi is very easy, simple enough even to be followed by "the Collector Sahib who wanted to give a Rai Sahibship" to "Vijyanand" for writing these letters, but who insisted that the Rai Sahibship should be given to "Lalla ki Mahtari." The book is neatly printed in the usual style of the CHAND Press Publications.

**प्रत्येक चिट्ठी में समाज तथा देश का नङ्गा चित्र खींचा गया है। पढ़ने वाला हँस-हँस कर लोट-पोट न हो जाय तो पुस्तक का मूल्य वापस !!**

**☞ व्यवस्थापक 'चाँद' कार्यालय, चन्द्रलोक, इलाहाबाद**

# शोलापुर-काण्ड में फाँसी पाने वाले चार अभागे नवयुवक

सारे देश के विरोध करने पर भी जो यरवदा जेल में १२वीं जनवरी को लटका दिए गए



नवयुवक-सङ्घ ( Youth League )
के नेता—श्री० जगन्नाथ शिन्धे
( आयु २३ वर्ष )



मज़दूर-दल के नवयुवक नेता—
श्री० कुर्बान हुसेन
( आयु २२ वर्ष )



मारवाड़ी नेता—श्री० किशनलाल शारदा
( आयु २८ वर्ष )



लिङ्गयात-नेता—श्री० मालप्पा धानशेटी
( आयु २८ वर्ष )

# भारतीय काँङ्ग्रेस वर्किङ्ग कमिटी



महात्मा गाँधी

B. Jagat vir singh



श्रीमती देवी सरोजिनी नायडू



श्री० बाबू पुरुषोत्तमदास टण्डन

# के कुछ प्रतिभाशाली सदस्य



श्री० सरदार मङ्गलसिंह



श्री० जे० एम० सेन गुप्ता



सय्यद अब्दुल्ला ब्रेलवी



श्रीमती हंसा मेहता

# भारतीय काँङ्ग्रेस वर्किङ्ग कमिटी



पं० मदनमोहन मालवीय



पं० मोतीलाल नेहरू



सरदार वल्लभभाई पटेल



मौलाना अबुल कलाम आज़ाद

# के कुछ प्रतिभाशाली सदस्य



डॉक्टर अन्सारी



श्री० विट्ठलभाई पटेल



श्री० डॉक्टर सत्यपाल



श्री० के० एफ़० नॉरिमन

## भारतीय कॉङ्ग्रेस वर्किङ्ग कमिटी के प्रतिभाशाली सदस्य



डॉक्टर सय्यद महमूद




## लक्ष्मण की वीरता

दुर्जय राक्षसों का संहार कर रामचन्द्र अयोध्या लौट आए ; उन्हें राजतिलक दिया गया। इसके बाद दूर-दूर से राजे, मुनि, ऋषि आदि उनका कुशल-समाचार पूछने आने लगे। एक दिन महामुनि अगस्त्य भी आए। जिस समय वे आए, उस समय सभा लगी हुई थी, रामचन्द्र जी सिंहासन पर बैठे हुए थे। वहाँ बहुत से राजे उपस्थित थे। सबों ने उठ कर मुनि को प्रणाम किया और उन्हें सर्वोच्च आसन पर बैठाया। दोनों ओर से कुशल-समाचार पूछ लेने के बाद, मुनि ने कहा—हे राम! राक्षस बड़े ही वीर और दुर्जयी थे, उन्हें तुम लोगों ने किस प्रकार मारा? किनको तुमने मारा और किनको लक्ष्मण ने? तुम्हारी युद्ध-वार्ता सुनने की बड़ी इच्छा है, उसे कहो।

रामचन्द्र जी ने मुनि की ख़ुशामद करते हुए उत्तर दिया—हे तपोश्रेष्ठ! आपसे कौन बात छिपी है? आप सर्वज्ञाता ठहरे। फिर भी जब आप पूछ रहे हैं, तब मुझे कहना ही पड़ेगा। मृत्यु के समान अनेक राक्षसों को हम दोनों भाइयों ने युद्ध में मारा, जिनकी गणना नहीं हो सकती। इनमें प्रधान रावण और कुम्भकर्ण को हमने मारा और इन्द्रजित की हत्या लक्ष्मण ने की।

मुनि ने कहा—लङ्का के योद्धाओं में इन्द्रजित अद्वितीय था। वह इन्द्र को बाँध कर लङ्का ले गया था, जिन्हें ब्रह्मा ने जाकर छुड़ा दिया। वह बादल की आड़ में छिप कर युद्ध करता था, इसलिए उससे पार पाना कठिन था। इसके अतिरिक्त, उसकी बाण-शिक्षा भी सब से बढ़-चढ़ कर थी। ऐसे राक्षस को जिस लक्ष्मण ने मारा, उसके समान वीर तीनों लोक में कोई नहीं है।

मुनि की इस बात से राम को दुःख हुआ, उन्होंने अपने मन का भाव छिपाते हुए कहा—मुनि जी! आप यह क्या कहते हैं? महावीर कुम्भकर्ण और दुर्जय रावण का सामना करने का साहस देवता और गन्धर्व भी नहीं कर सकते थे। उन्हें छोड़ कर आप इन्द्रजित की वीरता की बड़ाई करते हैं? यह कैसी बात है?

इस पर मुनि ने उत्तर दिया—हे राम! तुम्हें मेरी बातों में सन्देह हुआ है। उसे दूर करने के लिए मैं जो कहता हूँ, उसे ध्यान से सुनो। इन्द्रजित को ऐसा वर मिला था कि जो मनुष्य चौदह वर्ष न तो सोया हो, न किसी स्त्री का मुँह देखा हो और न भोजन ही किया हो, वही उसे मारेगा। क्या ऐसे मनुष्य का मिलना असम्भव नहीं है? इसी असम्भव को सम्भव कर तुम्हारे भाई ने उस दुष्ट को मारा। यदि इस पर भी तुम्हें विश्वास न हो, तो मैं लक्ष्मण से इसका प्रमाण देने को कहूँगा।

रामचन्द्र आश्चर्य-चकित होकर बोले—आप यह क्या कहते हैं? मैंने अपने हाथों से लक्ष्मण को १४ वर्ष फल दिया, सीता के साथ वह चौदह वर्ष भ्रमण करता रहा, हम सीता के साथ एक कुटी में और लक्ष्मण दूसरी कुटी में रहते थे, फिर वह किस प्रकार चौदह वर्ष नहीं सोया? मुनि जी! आप ऐसी बातें कह रहे हैं, जिन पर हम क्या, कोई भी मनुष्य विश्वास नहीं कर सकता।

अगस्त्य मुनि ने सभा में लक्ष्मण को बुलाने की इच्छा प्रकट की। रामचन्द्र जी ने सुमन्त्र को, लक्ष्मण को बुला लाने की आज्ञा दी। सुमन्त्र ने जाकर देखा कि लक्ष्मण अपनी माता सुमित्रा के घर में बैठे हुए हैं। उन्होंने उनसे रामचन्द्र जी का सम्वाद कह सुनाया। उसे सुन, वे राम के सामने जा उपस्थित हुए। लक्ष्मण को देख कर राम ने कहा—देखो लक्ष्मण, मैं तुमसे कई बातें पूछता हूँ। उसका सच-सच उत्तर सभा के लोगों के सामने दो। पहली बात यह है कि बन में हम तीनों व्यक्ति एक साथ रहते थे, फिर तुमने किस प्रकार

सीता का मुँह चौदह वर्ष तक नहीं देखा ? प्रति दिन फल तोड़ कर तुम लाते थे। मैं उनका तीन भाग कर, एक भाग तुमको दे दिया करता था। यह कैसे सम्भव है कि तुमने चौदह वर्ष में एक दिन भी भोजन नहीं किया ? अन्तिम बात यह है कि वन में हम लोग भिन्न-भिन्न कुटी में रहते थे, तिस पर भी तुम चौदह वर्ष न सोए। क्या इस बात को कोई मान सकता है ?

लक्ष्मण हाथ जोड़ कर कहने लगे—"हे राजीव-लोचन ! जिन बातों को मैंने आपसे आज तक गोपनीय

बम्बई की श्रीमती विद्यागौरी पुरुषोत्तमदास फाडिया, जो हाल ही में विलेपार्ले पर गिरफ़्तार हुई हैं।

रक्खा था, उन्हें ही आप पूछ रहे हैं। अस्तु, जब पापी रावण सीता जी को हर कर ले गया और हम दोनों आदमी दुःखित, खिन्न-मन, विषादयुक्त घूमते-घूमते ऋष्यमूक पर्वत पर पहुँचे, तब सुग्रीव ने हमें सीता जी के कुछ गहने दिखाए थे। आपने जब मुझसे उन्हें पहचानने को कहा, तब हम न तो उनके हार ही पहचान सके और न केयूर ही, हमने पहचाना तो उनके पैर के नूपुर ही को पहचाना। हम लोग चौदह वर्ष साथ रहे सही, किन्तु हमने कभी नज़र उठा कर सीता जी के मुँह की ओर नहीं देखा। प्रति दिन उनके पैरों में वन्दना करने के कारण मैं उनके पैर के गहने को ही पहचानता था।

"चौदह वर्ष न सोने का कारण सुनिए। जब आप और सीता जी कुटी में सोते थे, उस समय मैं हाथ में धनुष-बाण लेकर पहरा दिया करता था। एक दिन की बात है कि जब मैं इस प्रकार पहरा दे रहा था, तब निद्रा ने आकर मेरी आँखों पर बैठना चाहा। मैं क्रोध में आकर उसे बेध डालने का उपक्रम करने लगा। इस पर निद्रा देवी ने हाथ जोड़ कर माफ़ी माँगते हुए पूछा—'हे लक्ष्मण ! मैं तुम्हारे पास कब आऊँगी ?' मैंने उत्तर दिया—'हमारे वनवास-काल में तुम हमारे पास फटको तक नहीं। राम जब अयोध्या के राजा होंगे और सीता देवी उनके वाम भाग में बैठेंगी, तब मैं हाथ में छत्र लेकर खड़ा होऊँगा, उसी समय तुम मेरे पास आना।' इसका प्रमाण आपको नहीं देना होगा, क्योंकि आपको ख़याल ही होगा कि जब आप सीता जी के साथ सिंहासनारूढ़ हुए, उस समय मैं छत्र लेकर खड़ा हुआ था। इसी समय निद्रा देवी का मुझ पर आक्रमण हुआ और छत्र मेरे हाथ से गिर गया।

"अब अनाहार की बात कहता हूँ। यह सच है कि मैं प्रतिदिन फल तोड़ कर लाया करता था और उसका तीन हिस्सा कर आप एक हिस्सा हमें देते थे। फल देते समय आप कहते थे—'लो लक्ष्मण, अपना हिस्सा लो।' मैं फल ले लिया करता था और उसे अपनी कुटी में लाकर रख दिया करता था। आपने कभी मुझे खाने को नहीं कहा। बिना आपकी आज्ञा के मैं फल कैसे खाता ? चौदह वर्षों के फल ज्यों के त्यों रक्खे हुए हैं।"

रामचन्द्र जी ने कहा—हे लक्ष्मण, उन फलों को तुमने किस प्रकार रक्खा है ? सभा में लाकर सब लोगों के समक्ष उपस्थित करो ?

इस पर लक्ष्मण ने हनूमान को वन की अपनी कुटी से फल लाने की आज्ञा दी। हनूमान ने वन में जाकर देखा कि आश्रम फल से भरा हुआ पड़ा है। उसने अपने मन में [illegible] कि लक्ष्मण ने हमें यह छोटा सा तरकस लाने को कहा, इसे तो कोई मामूली से मामूली बन्दर भी [illegible] जा सकता था। उसे अपने बल का अहङ्कार [illegible] अहङ्कार का फल अवश्य ही मिलता है। हनूमान को भी उसका फल हाथों-हाथ मिल गया। वह

जब तरकस उठाने लगा, तब वह इतना भारी हो गया कि टस से मस नहीं होता था। हनूमान ने बड़ी चेष्टा की, सारी शक्ति लगा दी, किन्तु कोई फल न निकला। अन्त में, निराश होकर लज्जा के मारे सिर झुकाए, सभा में जा खड़ा हुआ। राम ने पूछा—क्यों हनूमान, तरकस नहीं लाए ?

हनूमान लज्जा से गड़ा जा रहा था। उसने सिर नीचा किए ही उत्तर दिया—"स्वामिन्, लछमण का तरकस कोई मामूली चीज़ नहीं है। उसे लाना तो दूर रहा, मैं उठा भी नहीं सका।" राम ने लछमण की ओर देख कर कहा—"तुम्हीं तरकस लाओ।" आज्ञा पाकर लछमण गए और क्षण भर में अपने बाएँ हाथ से पकड़े हुए तरकस को सभा में ला रक्खा। तत्पश्चात् राम ने कहा—"फलों को गिन डालो।" सब फल ठीक मिले, किन्तु सात दिनों के फल नहीं मिले। इस पर राम ने कहा—"तुम झूठे निकले, तुमने सात दिनों का फल खाया है, अन्यथा वे क्या हो जाते ?" लछमण ने उत्तर दिया—"भैया ! आप मुझे बिना जाने-बूझे झूठा न बनाइए। सात दिनों के फल न मिलने के कारण ये हैं—जिस दिन हम लोगों ने पिता की मृत्यु का समाचार सुना था, उस दिन किसी ने कुछ नहीं खाया। उस दिन हम लोग विश्वामित्र के आश्रम में थे। वे इसके साक्षी हैं। दुष्ट रावण ने जिस दिन सीता देवी को हरा था, उस दिन हम दोनों शोक-सागर में डूबे हुए थे। उस दिन खाने-पीने की सुध नहीं रही। इसलिए उस दिन का फल भी नहीं मिलेगा। इन्द्रजित ने हम दोनों को नागपाश में जिस दिन बाँध कर अचेत किया था, वह दिन आपको भूला न होगा। वह दिन अनाहार ही में बीता था। माया-रूपी सीता का सिर कटा हुआ देख कर हम दोनों कितने दुःख में पड़ गए थे। आप स्मरण कीजिए, हम उस दिन भी फल नहीं लाए थे। पाँचवें दिन का फल न मिलने का कारण यह है कि उस दिन महिपासुर हमें बन्दी कर पाताल में ले गया था। इसका साक्षी हनूमान है। आप उससे पूछ लीजिए, हम दोनों का उस दिन अनशन था। जिस दिन हमें मेघनाद का शक्तिशेल लगा था, उस दिन मैं स्वयं अचेत था। फल लाता तो कौन ? इसलिए एक वह दिन भी निकाल दीजिए। अन्तिम दिन की बात क्या कहूँ ! जिस दिन रावण मारा गया था, उस दिन सब लोग आनन्द में खाना-पीना भूल गए थे। उस दिन मैं फल लाना भूल गया और हम लोग अनाहार ही रहे। ये ही सात दिन हैं, जिनके फल नहीं मिल रहे हैं।"

लछमण की इन बातों को सुन कर सभा के सभी लोग आश्चर्य में पड़ गए और राम की आँखों से आँसू गिरने लगे।

—रमेशप्रसाद, बी० एस-सी०

* * *



बम्बई की श्रीमती लक्ष्मीबाई गिरधरलाल हेमदेव—जिन्हें विदेशी वस्त्रों की दूकान पर धरना देने के अपराध में ४ मास का दण्ड प्रदान किया गया है।

## कान्यकुब्ज बहिनों पर अत्याचार

कान्यकुब्ज समाज में जितनी कुप्रथाएँ हैं, जितने दुर्गुण हैं, उनके वर्णन का अन्त नहीं। इसी जाति में ठहरौनी जैसी पैशाचिक प्रथा है, जिससे बालिकाओं के प्रति होने वाले महा अन्याय का प्रतिकार होना अशक्य नहीं, अपितु असम्भव है। बीघा-बिस्वा, ऊँच-नीच, स्थान व स्थानान्तर का भेद-भाव, और अनेक पाप-वृत्तियाँ इस समाज के लोगों का जीवन शैतान से भी

पतित बनाए हुए हैं। इससे तो पशु-पक्षियों का जीवन कहीं श्रेष्ठ होता है।

संसार को बतलाने के लिए समाज के नामधारी नेता जाति का ऐसा रूप प्रकट करते हैं कि, मानो वह उन्नति के शिखर पर चढ़ी जा रही है। पर वस्तु-स्थिति देखने पर पूर्ण अधःपतन का साम्राज्य छाया हुआ प्रकट होता है। कुरीतियाँ दूर करने के प्रस्ताव पास होते हैं, बाल, वृद्ध, और बहु-विवाह हानिकारक बतलाए जाते हैं; दहेज, पर्दा-प्रथा और सहभोजता पर बड़े-बड़े ज़ोरदार निश्चय होते हैं; किन्तु यह सब दिखाने के लिए। इस बीसवीं शताब्दी में भी पुराने विचार के लोग तो विरोध करने की मूर्खता करते ही हैं; किन्तु समाज-सेवा का दम भरने वाले युवा भी दिखाने के लिए हाथ उठाते हैं।

यह सब कनौजियों के ढोंग हैं। यदि इस ढोंग का पर्दाफ़ाश किया जाय तो यह कहा जाता है कि तुम समाज का नङ्गा चित्र क्यों रखते हो? जाति को बदनाम न करो। तुममें और मिस मेयो में क्या फ़र्क है? इस प्रकार समाज के दुर्गुण बतलाना अश्लीलता है। इस कायरता की भी कोई सीमा है। समाज में नङ्गा नृत्य दिन-रात, चौबीस घड़ी होते हुए तो लज्जा नहीं आती; पर यदि उस बीभत्स गाथा को समाचार-पत्र तथा पुस्तिकाओं में प्रकट किया जाय तो आप नाक-भौं सिकोड़ने लगते हैं! इस मूर्खता और अन्धेपन का जितना जल्द नाश हो, उतना ही अच्छा है।

इसका भी तो कारण है, इससे पुरुष-समाज के अत्याचार प्रकट होते हैं। जाति की स्त्रियों का कहाँ तक अधःपतन होता है, और कितनी दुर्गति होती है, इसे देखने के लिए उनमें शक्ति कहाँ है।

आज का पुरुष-समाज निर्जीव और कायर हो गया है। कनौजिया युवक सभाओं में प्रस्ताव पास करके आते हैं, और घर आते ही लड़के का पिता लड़के के बेचने का संयोग रचता है, लड़की का पिता लड़की को जहाँ-तहाँ ढकेलने का उद्योग करता है, और सब के सब सभा में की हुई सभी प्रतिज्ञाओं को धीरे-धीरे तोड़ डालते हैं। अब सभ्य समाज ही बतलाए कि ऐसे लोगों को क्या कहा जाय। इन अलापों से समाज की स्त्रियों पर कितना अत्याचार होता है, सती सीता और सावित्री कहाँ तक बनती हैं, इसे परमात्मा ही जाने।

इस समाज की स्त्रियाँ पशुओं की भाँति घर के कोने में पड़ी रहती हैं। पशु-पक्षी भी स्वच्छन्द हैं, उन्हें भी स्वच्छ वायु सेवन करने को मिलती है। किन्तु भारतवर्ष की श्रेष्ठ ब्राह्मण जाति में भी सर्व-श्रेष्ठ कान्यकुब्जों में देवियों की अवस्था नरक के कीड़ों से भी बदतर है। यही कारण है कि हमारी बहिनें अधिकांश में रोगिणी रहती हैं। इसका प्रत्यक्ष प्रमाण यही है कि उनके रहन-सहन, खान-पान, और शिक्षा की ओर किञ्चित ध्यान नहीं दिया जाता है। ऐसे अनेक घर हैं, जहाँ स्त्रियाँ रोगावस्था में भी सूर्यदर्शन व शुद्ध वायु से वञ्चित रहती हैं। कोई भी उनकी ओर निगाह उठा कर नहीं देखता। अँधेरी कोठरी में गन्दे बिस्तर पर पड़ी कराहा करती हैं। सेवा-शुश्रूषा की कौन कहे, एक बूँद पानी के लिए तड़पा करती हैं। ऐसी अवस्था में वैद्य या डॉक्टर को दिखाना तक पाप समझा जाता है। कारण, पैशाचिक पर्दा। पर-पुरुष स्त्रियों को देख लेगा, इसलिए उन्हें अपनी इज़्ज़त का बड़ा भय रहता है। किन्तु सच्ची इज़्ज़त क्या है, यह सोचने का शायद उन्हें अवकाश ही न मिलता होगा। परिणाम-स्वरूप स्त्रियाँ शक्तिहीन होती जाती हैं, वैसी ही उनकी सन्तान पैदा होती है।

नव-विवाहिता बालिका विवाह के पश्चात शीघ्र ही रोगग्रस्त हो जाती है, किन्तु उसके इलाज का प्रबन्ध नहीं होता। कुछ ही दिनों में वह शान्ति की गोद में विश्राम लेती है। इसके अतिरिक्त उपाय ही क्या है? दयामय ईश्वर सबका रक्षक है, इसलिए शायद वह अपनी असहाय पुत्रियों को कष्ट में देख कर शीघ्र ही अपने समीप बुला लेता है।

जब यह सब अत्याचार मैं देखती हूँ, तो मेरे हृदय में तूफ़ान-सा उठता है, हृदय में हलचल मच जाती है, चित्त अशान्त हो जाता है; किन्तु यह सब कुछ ही देर के लिए। कारण, हम स्त्री हैं, पुरुषों की ग़ुलाम हैं, बन्दिनी हैं, हमारा कुछ अधिकार इन बातों में हस्तक्षेप करने का नहीं है। हम उनकी इच्छा के विरुद्ध कुछ भी करने में असमर्थ हैं। हम केवल अत्याचार सहने के लिए हैं, यही हमारा अधिकार है।

यदि ध्यान से दृष्टिपात किया जाय तो स्त्री-जाति में कनौजियों की स्त्रियाँ अधिक दुखी एवं रोग-ग्रसिता हैं। उन पर इन अत्याचारों के कारण ये हैं:—

( १ ) ठहरौनी का पूरा न होना।
( २ ) व्याह के १ साल ही बाद पुत्र उत्पन्न न करना।
( ३ ) कुरूपा होना।
( ४ ) लड़कियाँ ही होना।
( ५ ) भाग्यवश कुछ शिक्षिता होना।

इनमें से यदि एक भी बात स्त्रियों में हुई, तो फिर अत्याचारों की कमी नहीं होती। कोई यह विचार करने का कष्ट नहीं उठाता है कि इनमें इन बेचारी अबलाओं का क्या दोष है ?

यदि कभी स्त्रियों के सम्मेलन में प्रसङ्गवश उनके पराधीन जीवन की बात छिड़ जाती है, और सब अपने-अपने समाज की कुरीतियाँ प्रदर्शन करती हैं, तो वे एक स्वर से कह उठती हैं—बहिनो, कान्यकुब्जों की स्त्रियाँ जितना अधिक कष्ट पाती हैं, उतना हम लोग भी नहीं ! तभी तो देखती नहीं हो, फलाँ घर की बहू ज़हर खाकर मर गई, कुएँ में डूब कर मरी व कपड़ों में आग लगा कर जल मरी। यह सब जानती हो कहाँ होता है ? बहिनो ! कनौजियों के यहाँ।

यह क्यों होता है ? इसीलिए कि पतन के गर्त में गिरने की अपेक्षा, व्यथित-हृदया अबलाएँ यही उपाय खोजती हैं। और सदैव के लिए इस भीषण दुःख से छुटकारा पा जाती हैं। इसी में उन्हें शान्ति मिलती है !

इस ग्लानि से मेरा मस्तक भले ही झुक जाए, पर धर्म और जाति पर डींग हाँकने वाले कनौजियों के सरदारों के सिर की पगड़ी और साफ़ा नहीं सरकेगा। कैसी मर्दानगी है ! ऐसा क्यों न हो; क्योंकि स्त्रियों के सम्बन्ध का प्रश्न है। यदि आज कान्यकुब्ज देवियों में शक्ति होती तो वे समाज के इन पाखण्डियों का दर्प चूर कर देतीं। इन अभिमानियों से पूछा जाय कि स्त्रियों के सम्बन्ध में तुम्हें न्याय करने का क्या अधिकार ? समाज के स्त्री और पुरुष—दो समान अङ्ग हैं। फिर दूसरे अङ्ग की इतनी उपेक्षा कैसी ? बाबा तुलसीदास ने शायद कान्यकुब्ज बहिनों के लिए ही इस चौपाई की रचना की है :—

ढोल, गँवार, शूद्र, पशु, नारी।
ये सब ताड़न के अधिकारी॥*

—विन्ध्यवासिनी देवी शुक्ल

* * *

# भारतीय ज्योतिःशास्त्र में पृथ्वी की गति

आधुनिक पाश्चात्य विद्वानों का मत है कि हमारे ग्रह-जगत ( Planetary system ) का केन्द्र पृथ्वी नहीं, बल्कि सूर्य है, जो अपनी धुरी ( Axis ) पर नाचता हुआ एक जगह स्थिर रहता है और इसके चारों तरफ़ मङ्गलादि अन्य ग्रहों की भाँति हमारी यह पृथ्वी भी, जो वस्तुतः एक ग्रह है, बराबर चक्कर लगाया करती है। उन विद्वानों का यह भी मत है कि हमारे सूर्य की यह स्थिरता वास्तविक नहीं, बल्कि आपेक्षिक है, अर्थात् वह अपने चारों तरफ़ चक्कर लगाने वाले ग्रहों के सम्बन्ध में उनकी कक्षाओं का केन्द्र होने से स्थिर सा जान पड़ता है; पर वस्तुतः वह भी एक दूसरे सूर्य के चारों तरफ़, जिसे हम महासूर्य कह सकते हैं, चल रहा है। वह महासूर्य हमारे सूर्य की कक्षा का केन्द्र है और इस सूर्य-कक्षा की परिधि इतनी भारी है कि सूर्य अभी सरल रेखा में जा रहा है। इसका प्रमाण वे यह देते हैं कि हरकुलेश ( Hercules ) नामक तारा-मण्डल में कतिपय अनेक नवीन तारे देखे जा रहे हैं, जिनका उल्लेख प्राचीनों के ज्योतिष-ग्रन्थों में कहीं नहीं मिलता तथा उस मण्डल के जो तारे क्षीण-कान्ति थे, अब उनकी कान्ति बढ़ी हुई मालूम पड़ती है। इस दृश्य के दो ही कारण हो सकते हैं—( १ ) उक्त हरकुलेश-मण्डल दिन पर दिन हमारे सूर्य के समीप आ रहा है अथवा ( २ ) हमारा सूर्य सीधे हरकुलेश-मण्डल की ओर बड़े वेग से भागा जा रहा है। इन दोनों कल्पनाओं में पहली कल्पना आकर्षण-शक्ति के नियमों ( Laws of Gravitation ) के विरुद्ध होने से अमान्य है; दूसरी कल्पना ठीक जँचती है कि हमारा ही सूर्य हरकुलेश की ओर खिंचता जा रहा है। वेद-मन्त्रों का अनुशीलन करते हुए उन पर ज़रा

* देवी जी सुप्रसिद्ध समाज-सेवी पं० रमाशङ्कर शुक्ल, एम० ए० ( पथिक जी के अनुज ) की धर्मपत्नी हैं।

ध्यानपूर्वक विचार कीजिए तो आपको स्फुरित होगा कि सम्बन्धित मन्त्रों के द्रष्टा ऋषियों को सूर्य तथा पृथ्वी की पूर्वोक्ति गति भली भाँति मालूम थी। निम्न-लिखित वेद-मन्त्रों पर विचार कीजिए —



बम्बई की एक महिला-वालरिटयर, जो प्रातःकाल बिगुल बजा कर देशवासियों को भारत-माता के प्रति अपने कर्तव्य से सचेत कर रही है।

( क ) आकृष्णेन रजसाऽवर्त्तमानो
निवेशयन्न मृतं मर्त्यं च।
हिरण्मयेन सविता रथेन
देवोयाति भुवनानि पश्यन्॥

—यजु० अ० ३३, मं० ४३

सान्वय अर्थ—सविता देवः ( सूर्य देव ) आकृष्णेन रजसा ( अपने आकर्षण गुण से ) अमृतं ( बुध, वृहस्पति, शुक्र आदि अमर लोकों ) च ( तथा ) मर्त्यं ( मर्त्य लोक पृथ्वी को ) निवेशयन् ( अपनी-अपनी कक्षा में यथास्थान रखते हुए ) आवर्त्तमानः ( तथा उन्हें अपने चहुँ ओर घुमाते हुए ) हिरण्मयेन ( सुवर्णवत् देदीप्यमान ) रथेन ( अपने शरीर के द्वारा ) भुवनानि ( लोक लोकान्तरों को ) पश्यन् ( प्रकाशित करते हुए ) याति ( चले जा रहे हैं )।

नोट—इससे स्पष्ट हो गया कि सूर्य अपने आकर्षण से ग्रहगण को उनकी कक्षाओं से च्युत नहीं होने देता तथा उन्हें अपने चारों ओर नचाता हुआ अनाद्यन्त आकाश में स्वयं भी कहीं जा रहा है।

( ख ) यदा सूर्यममुं दिवि शुक्रं ज्योतिरधारयः।
आदित् ते विश्वा भुवनानि येमिरे॥

—ऋ० अ० ६, अ० १, व० ६, मं० ५

सान्वय अर्थ—यदा ( जिस समय विश्वस्रष्टा ने ) अमुं ( इस ) शुक्रं ज्योति ( अत्युज्ज्वल ज्योतिःस्वरूप ) सूर्यं ( सूर्य को ) दिवि ( आकाश में ) अधारयः ( रच कर स्थापित किया ) ते आदित् ( उस समय के प्रारम्भ में ही ) विश्वा ( विश्व के ) भुवनानि ( पृथ्वी आदि लोकों को ) येमिरे ( नियमपूर्वक अपनी-अपनी कक्षा में नियन्त्रित कर दिया।

( ग ) या गौर्वर्त्तनिं पर्य्येति निष्कृतं
पयोदुहाना व्रतनीर धारतः।
सा प्रब्रुवाणा वरुणाय दाशुषे
देवेभ्यो दाशद्धविषा विवस्वते॥

—ऋ० अ० ८, अ० २, व० १०, मं० १

सान्वय अर्थ—या ( जो ) गौः ( पृथ्वी ) व्रतनीः ( अपने नियम का पालन करती ) दाशुषे वरुणाय ( दानी और श्रेष्ठ जनों के लिए ) देवेभ्यः ( और देवतास्वरूप विद्वानों के लिए ) अधारतः ( चहुँ ओर धारा प्रवाह से ) निष्कृतं ( निरन्तर ) पयोदुहाना ( अन्न, रस, फल, फूलादि भोग्य पदार्थों को उत्पन्न करती ) हविषा दाशत् ( तथा अनेक प्रकार की सुख-सामग्रियों को प्रदान करती [है ) सा ( वह गौ ) प्रब्रुवाणा ( परमात्मा की महिमा का उपदेश करती हुई ) वर्त्तनिं ( अपनी कक्षा में ) विवस्वते पर्य्येति ( सूर्य के चारों ओर घूमती है )।

नोट—इस वेद-मन्त्र में "विवस्वते पर्य्येति" शब्द ध्यान देने योग्य है, जिससे स्पष्ट है कि वैदिक ऋषियों को पृथ्वी की सूर्य केन्द्रक गति का पूरा-पूरा ज्ञान था।

(घ) आयं गौः पृश्नि रक्रमी दसदन् मातरं पुरः
पितरं च प्रयन्त् स्वः ॥

—यजु० अ० ३, मं० ६

सान्वय अर्थ—आयं (यह) गौः (पृथ्वी) मातरं (जननी स्वरूप जल को) असदन् (प्राप्त होती हुई अर्थात् उसे अपने साथ लेती हुई) च (तथा) पितरं स्वः (निःशेष प्राणियों को पितृवत् उत्पन्न तथा पालन करने वाले सूर्यलोक के) पुरः (चारों तरफ़) प्रयन् (चलती हुई) पृश्निः (अन्तरिक्ष में) आक्रमीत् (परिभ्रमण करती हैं)।

(ङ) अहस्ता यदपदी वर्द्धतक्षा शचीभिर्वेद्यनाम्।
शुष्णं परि प्रदक्षिणित् विश्वायवे निशिश्नथः ॥

—ऋ० मण्ड० १०, २२ (१४)

सान्वय अर्थ—क्षा (यह पृथ्वी) यद् (यद्यपि) अहस्ता (हस्त-रहित) अपदी (तथा पैर से भी शून्य है) तथापि शुष्णं परि (सूर्य के चारों तरफ़) प्रदक्षिणित् (प्रदक्षिणा करती हुई) वेद्यानाम् (जानने योग्य जो परमाणु हैं अथवा जानने योग्य जो पञ्चमूल तत्व हैं उनकी) शचीभिः (क्रियाओं से प्रेरित होकर अथवा उनकी क्रियाओं के साथ-साथ) वर्द्धत (अपनी कक्षा में आगे बढ़ रही है अर्थात् चली जा रही है) विश्वायवे (विश्व के उपकारार्थ) निशिश्नथः (हे ईश्वर! तूने ऐसा प्रबन्ध रचा है)।

नोट—इस वेद-मन्त्र में "शुष्णं परि प्रदक्षिणित्" वाक्यांश पर ध्यान दीजिए, जिसका अर्थ "सूर्य के चारों ओर घूमती हुई" है।

(च) सविता यन्त्रैः पृथिवीमरम्णाद—
स्कम्भने सविता द्यामदृंहत्।
अश्वमिवाधुक्षद् धुनिमन्त—
रिक्षमतूर्त्तं बद्धं सविता समुद्रम् ॥

—ऋ० मण्ड० १०, १४६ (१)

सान्वय अर्थ—सविता (सूर्य) यन्त्रैः (रज्जु के समान अपने आकर्षण से) पृथिवीम् (पृथ्वी को) अरम्णात् (बाँधे हुए है); सविता (सूर्य) अस्कम्भने (अनायन्त निराधार आकाश में) द्याम् (अपने परितः स्थित द्युलोकस्थ अन्यान्य ग्रहों को भी) अदृंहत् (दृढ़ किए हुए है); सविता (सूर्य) अतूर्त्ते (टूटने योग्य जो नहीं है। उस आकर्षण-रूप रज्जु में) बद्धम् (बँधे हुए) धुनिम् (नाद करते हुए) समुद्रम् (बड़े ज़ोर से भागने वाले पृथ्वी आदि लोकों को) अन्तरिक्षम् (आकाश में) अश्वमिव (घोड़े के ऐसा) अधुक्षत् (घुमा रहा है)।



मिस श्यामकुमारी नेहरू, बी० ए०, एल्-एल्० बी०
एडवोकेट, इलाहाबाद हाईकोर्ट

जो हाल ही में "जवाहर-दिवस" में निकाले हुए जुलूस के ग़ैर-क़ानूनी क़रार दिए जाने पर गिरफ़्तार हुई थीं और जिन्हें ५०) रु० जुर्माना, अथवा जुर्माना न देने पर एक मास का कारावास दण्ड दिया गया था और जो किसी अज्ञात व्यक्ति के जुर्माना जमा कर देने पर छोड़ दी गई हैं।

(छ) कतरा पूर्वा कतरापरायोः
कथा जाते कवयः कोविवेद।
विश्वंत्मना बिभ्रतो यद्धनाम
विवर्त्तते अहनी चक्रियेव ॥

—ऋ० मण्ड० १, १८५ (१)

सान्वय अर्थ—अगस्त्य ऋषि विद्वानों से पूछते हैं कि—कवयः ( हे विद्वानो ) अयोः ( इन दोनों पृथ्वी और द्युलोक में ) कतरा ( कौन सा ) पूर्वा ( आगे या ऊपर है ) कतरा ( और कौन सा ) परा ( पीछे वा नीचे है ) कथा ( कैसे ) जाते ( ये दोनों उत्पन्न हुए ) कोविवेद ( ये बातें कौन जानता है ? ) इस प्रश्न का उत्तर वे स्वयं देते हैं कि—यद्‌नाम ( जो कुछ है सो सारे ) विश्वम् ( विश्व को ) बिभ्रतोः ( धारण करते हुए ) अना ( ये पृथ्वी और द्युलोक ) अहनि ( अहर्निश ) चक्रिया इव ( रथ के चक्र के ऐसा ) विवर्त्तेते ( चक्कर लगा रहे हैं ) । इसलिए कौन ऊपर है और कौन नीचे है, यह नहीं कहा जा सकता । यहाँ द्युलोक से तत्रस्थ अन्यान्य ग्रहों का अभिप्राय है, जो पृथ्वी की तरह ही चक्कर लगा रहे हैं, जिससे वे कभी पृथ्वी के ऊपर तो कभी पृथ्वी के नीचे से चलते हुए मालूम पड़ते हैं ।

उक्त वैदिक प्रमाणों से यह बात निर्विवाद रूप से सिद्ध है कि वैदिक ऋषियों को पृथ्वी का सूर्य की परिक्रमा करना भली-भाँति विदित था । तथा उनको इस बात का भी ज्ञान था कि यह पृथ्वी अपने अक्ष पर भी लट्टू की तरह नाच रही है, जिससे दिन और रात हुआ करते हैं । ऐतरेय ब्राह्मणों के निम्न-लिखित उद्धरण पर निगाह डालिए :—

( ज ) अथ यदेनं प्रातरुदेतीति मन्यन्ते रात्रेरेव तदन्तमित्वा अथात्मानं विपर्यस्यते अहरेव दिनं कुरुते रात्रिं परस्तात् । स वै एष न कदाचन विपर्यस्यते न ह वै कदाचन निम्रोच्चति ।

अर्थ—लोग जो यह मानते हैं कि सूर्य रात के अन्त में पहुँच कर पूर्व दिशा में उदय लेता है और फिर दिन के अन्त में प्राप्त होकर अपने को पच्छिम दिशा में छिपा लेता है, जिससे वह दिन और रात किया करता है, सो बात नहीं है; न कभी वह छिपता है, न निकलता है ।

ऐतरेय ब्राह्मण के रचयिता ऋषि को दिन-रात के होने का यथार्थ कारण मालूम था और वह कारण पृथ्वी का अपने अक्ष पर दैनिक आवर्त्तन ( Daily Rotation ) के अतिरिक्त और कुछ नहीं है । यदि कहो कि आकाश-मण्डल के भी घूमने से सूर्य के उदयास्त के साथ-साथ दिन-रात हो सकते हैं, तो नहीं । आचार्य आर्यभट अपने आर्यभटीय नामक सिद्धान्त ज्योतिष ग्रन्थ में लिखते हैं—

( झ ) भपंजरः स्थिरो भूरेवावृत्यावृत्य प्रातिदैवसिकौ ।
उदयास्तमयौ सम्पादयति ग्रह नक्षत्राणाम्॥

अर्थ—आकाश-मण्डल स्थिर है ; पृथ्वी ही बार-बार घूम कर प्रतिदिन ग्रहों और नक्षत्रों के उदयास्त का सम्पादन करती है । यदि शङ्का करो कि आकाश घूमता सा क्यों मालूम देता है, तो इस शङ्का का समाधान आर्यभट्ट यों करते हैं —

( ञ ) अनुलोम गतिर्नौस्थः पश्य—
त्यचलं विलोमगं यद्वत् ।
अचलानि भानि तद्वत्
लङ्कायां समपश्चिमगानि ॥

अर्थ—जैसे नौका में बैठ कर सीधे जाता हुआ मनुष्य किनारे के स्थिर वस्तुओं को अपने से प्रतिकूल दिशा में चलती हुई देखता है, वैसे ही भूलोक-वासियों को सूर्यादि स्थिर गगनस्थ पिण्ड, लङ्का से ठीक पच्छिम की ओर जाते हुए दीख पड़ते हैं । पृथ्वी किस हिसाब से अपने अक्ष पर घूम रही है, इसे आर्यभट्ट यों बतलाते हैं :—

( ट ) प्राणेनैति कलां भूः ।

अर्थ—एक बार श्वास लेने में जितना समय लगता है, उतने समय में पृथ्वी अपने अक्ष पर एक कला चलती है । एक प्राण १० विपलों का होता है, जो ४ सेकण्ड के तुल्य है । एक चतुर्युग में पृथ्वी का दैनिक आवर्त्तन कितना होता है, उसे भी आर्यभट्ट ने बतलाया है :—

( ठ ) ङिशिबुणॢष्खृ ।

अर्थ—एक चतुर्युग में पृथ्वी की भगण संख्या १,५८,२२,३७,५०० ( १ अर्ब, ५८ करोड़, २२ लाख, ३७ हज़ार, ५ सौ ) है । यहाँ पर यह याद रखना चाहिए कि यह संख्या पृथ्वी की कुछ सूर्य केन्द्रक भगण संख्या नहीं है, प्रत्युत उसकी दैनिक आवर्त्तन संख्या है ।

पृथ्वी के चलत्व प्रतिपादक पूर्वोक्त अकाट्य प्रमाणों के रहते भी पीछे के भारतीय विद्वानों के मस्तिष्क में धरणी देवी को अचल मानने का कुसंस्कार कैसे उत्पन्न हुआ, इस पर भी विचार करना परमावश्यक है ; कारण कि इस कुसंस्कार का प्रभाव न केवल ज्योतिर्विदों पर ही

पड़ा; बल्कि इसका प्रभाव सारे संस्कृत साहित्य पर पड़ गया। यहाँ तक कि जहाँ वैदिक ऋषिगण पृथ्वी के लिए बार-बार "गो" शब्द का व्यवहार करते थे, जिसका अर्थ "गच्छतीति गौः ( गम् × डो )" है अर्थात् जो चलती है वह गौ है, वहाँ कोषकार-शिरोमणि अमरसिंहादिकों ने "पृथ्वी" शब्द के विविध पर्यायों में "अचला" "स्थिरा" आदि शब्दों को भी लिख मारा :—

"भूर्भूमिरचलाऽनन्ता रसा विश्वम्भरा स्थिरा।"

इस कुसंस्कार के केवल दो ही कारण प्रतीत होते हैं—(१) वेदों के सबोध ( Intelligent ) पठन-पाठन का ह्रास और (२) यवनों के साथ भारतीयों का सम्पर्क। वेदों के सबोध पठन-पाठन के अभाव से सच्चे वैदिक ज्ञान का लोप हुआ और वेद-मन्त्रों का मनमाना ऊटपटाङ्ग अर्थ होने लगा, जिससे देश में नाना प्रकार के अनर्थ फैल गए। इतिहास से पता चलता है कि यह घटना उस समय से सम्बन्ध रखती है, जिस समय बौद्धमत की पताका देश के एक कोने से लेकर दूसरे कोने तक फहरा रही थी और बौद्धों के प्रहार से हिन्दू-धर्म की रक्षा के लिए पुराणों की रचना हो रही थी। इस समय वेदों की अपेक्षा पुराणों के ही पठन-पाठन पर अधिक ज़ोर दिया जाने लगा था। यवन ( Greeks ) भी इसी समय भारत में आने लगे थे। सभी इतिहासवेत्ता इस बात को एक स्वर से स्वीकार करते हैं, यवन ज्योतिष का प्रभाव भारतीय ज्योतिष पर पड़ा है। आचार्य वाराहमिहिर, जो सम्राट् विक्रमादित्य के नवरत्नों में से थे, यवनों की देखा-देखी राशि-चक्र को १२ भागों में बाँट कर उनके नाम क्रमशः मेषादि रख दिए और २८ नक्षत्रों में से अभिजित को निकाल कर केवल २७ ही नक्षत्र रक्खे, जिससे प्रत्येक राशि के लिए २¼ नक्षत्रों की कल्पना हुई। यवनों में उस समय टालमीय मत ( Ptolemaic System ) का प्रचार था, जिसके अनुसार पृथ्वी राशि-चक्र का केन्द्र-स्वरूप होकर स्थिर मानी जाती थी। सम्भव है कि भारतीय विद्वान् पृथ्वी को अचल मानने की नासमझी के लिए यवनों के ही ऋणी हों। इस मूर्खता ने भारतीयों पर अपना रङ्ग इतना गहरा जमाया कि भास्कराचार्य जैसे गोलविद्या के अद्वितीय विद्वान भी इसके चङ्गुल में आ फँसे। उन्होंने अपने "सिद्धान्तशिरोमणि" में "मरुच्चलो भूरचला स्वभावतः" लिख डालने की ग़लती कर दी, जिसका अर्थ है कि स्वभाव से ही वायु चल तथा पृथ्वी अचल है। जब आचार्य आर्यभट ने पहले-पहल शाकाब्द ४२३ में पृथ्वी के दैनिक आवर्त्तन रूपी सच्चे वैदिक सिद्धान्त की घोषणा की, तो उन पर तत्कालीन तथा बाद के ज्योतिषियों के ऐसे-ऐसे बेसिर-पैर के आक्षेपों की बौछार होने लगी जिन्हें देख हँसी आती है। तुर्रा तो यह है कि वे सब आक्षेप वैसे ही हैं, जैसे आजकल के गँवार



**श्रीमती प्रकाशवती देवी**

आप मेरठ के महिला-सत्याग्रह-दल की प्रधाना हैं, जिन्हें ५½ महीने की सज़ा दी गई है।

अशिक्षित मनुष्य प्रायः किया करते हैं। पाठकगण के चित्तविनोदार्थ तथा जानकारी के लिए उन आक्षेपों का भी उल्लेख किए देते हैं। ब्रह्मगुप्त ने अपने "ब्रह्म सिद्धान्त" में लिखा—

प्राणेनैति कलां भूर्यदि
तर्हि कुतो व्रजेत् कमध्वानम्।
आवर्त्तनमुर्व्याश्चेन्न
पतन्ति समुच्छ्रयाः कस्मात्॥

अर्थ—आर्यभट ने "प्राणेनैति कलां भूः" लिख कर एक श्वास में पृथ्वी का एक कला पूर्व की ओर चलना बतलाया। इस पर ब्रह्मगुप्त ने आक्षेप किया कि यदि पृथ्वी एक श्वास में एक कला पूर्व की ओर चलती है तो यह कहाँ से चलती है और किस मार्ग से चलती है? यदि कहो कि पृथ्वी अपने अक्ष पर घूमती है तो बड़ी-बड़ी अट्टालिकाएँ तथा मीनार आदि क्यों नहीं टूट कर गिर जाते? लल्ल ने आक्षेप किया कि—



**श्रीमती अम्बावा बाई**

आप अथानी ( बेलगाँव ) की विदुषी हैं, जिन्हें सत्याग्रह-आन्दोलन में भाग लेने के कारण २ मास की सज़ा दी गई है। करनाटक की जेल जाने वाली आप प्रथम महिला हैं।

यदि च भ्रमति क्षमा तदा
स्वकुलायं कथमाप्नुयुः खगाः।
इषवोऽभिनभः समुज्झिता
निपतन्तः स्युरपांपतेर्दिशि॥
पूर्वाभिमुखे भ्रमे भुवो
वरुणाशाभिमुखो व्रजेद् धनः।
अथ मन्दगमात्तथा भवेत्
कथमेकेन दिवा परिभ्रमः॥

अर्थ—यदि पृथ्वी घूमती है तो चिड़ियाएँ अपने-अपने घोसलों को कैसे पाती हैं? फिर आकाश की ओर चलाए हुए बाण, चलाने के स्थान से पश्चिम की ओर गिरने चाहिए। यदि पृथ्वी का घूमना पूर्व की ओर है तो बादलों को सर्वदा पश्चिम की ओर चलना चाहिए। यदि कहो कि पृथ्वी की गति के मन्द होने से वैसा नहीं होता, तो फिर केवल एक ही दिन में पृथ्वी का पूरा आवर्त्तन कैसे हो जाता है? श्रीपति ने लिखा :—

यद्येवमम्बरचरा विहगा स्वनीड़
मासादयन्ति न खलु भ्रमणे धरित्र्याः।
किंचाम्बुदा अपि न भूरिपयोमुचः
स्युर्देशस्य पूर्वगमनेन चिराय हन्त॥
भूगोलवेगजनितेन समीरणेन
केत्वादयोऽप्यपरदिग्गनयः सदा स्युः।
प्रासाद भूधर शिरांस्यपि सम्पतन्ति
तस्माद् भ्रमत्युडुगण स्त्वचलाऽचलैव॥

अर्थ—यदि पृथ्वी चलती है तो आकाश में उड़ने वाले पक्षियों को अपना घोंसला न मिलना चाहिए। यदि देश पूर्व की ओर जा रहा है तो किसी एक स्थान में देर तक वृष्टि नहीं होनी चाहिए। भूमण्डल के वेग से उत्पन्न हुए वायु के वश होकर पताका आदि को सदा पश्चिम की ओर उड़ना चाहिए; तथा मकान, पहाड़ आदि की चोटियों को भी गिर जाना चाहिए; पर ये सब बातें नहीं होतीं; अतः नक्षत्र-चक्र ही चल रहा है; अचला ( पृथ्वी ) अचला ( गतिहीन ) ही है।

ये ही सब आक्षेप आर्यभट के मत ( Theory ) के विरुद्ध अन्य ज्योतिषियों ने करना प्रारम्भ किया, जिनका सन्तोषजनक उत्तर भारत की तत्कालीन विद्वन्मण्डली को नहीं मिलने के कारण उक्त मत किसी को स्वीकृत न हुआ। पर सत्य के अनुरोध से यह बात माननी ही पड़ेगी कि पूर्वोक्त आक्षेपों का ठीक-ठीक उत्तर पहले-पहल कोपर्निकस् ( Copernicus ), गैलीलियो ( Galileo ), न्यूटन ( Newton ) आदि यूरोपीय विद्वानों ने ही देकर भूकेन्द्रक ज्योतिष का बहिष्कारपूर्वक सूर्य-केन्द्रक ज्योतिष की नींव अटल रूप से जमा दी, जिसे आज सारा संसार मान रहा है। कोपर्निकस् एक जर्मनी का विद्वान था। उसने "De Re-

volutionibus Orbium Coelestium" ( Revolution of the Celestial Orbs ) नामक पुस्तक लिख कर इस बात की घोषणा की कि पृथ्वी अपनी धुरी पर नाचती है, जिस कारण नक्षत्र-मण्डल पूर्व से पश्चिम की ओर चलता सा मालूम होता है और वह अन्य ग्रहों की भाँति सूर्य की भी वार्षिक परिक्रमा करती है। वास्तव में सूर्य ही, न कि पृथ्वी, ग्रह-जगत का केन्द्र है। इस पुस्तक को उसने १५३० में लिखी, पर यह प्रकाशित हुई उसकी मृत्यु के पश्चात् १५४३ ई० में। इसका कारण यह था कि पृथ्वी को चल मानना बाइबिल की शिक्षा के विरुद्ध था; अतः उसको यह भय था कि कहीं पोप साहब को उसके सिद्धान्तों का पता लगा तो फिर जीवन से हाथ धोना पड़ेगा। वे उसे नास्तिक समझ प्राणदण्ड देंगे। जैसी उसने आशङ्का की थी वैसा ही हुआ। जब उसकी पुस्तक प्रकाशित हुई तो उसके सिद्धान्तों के मानने वाले पोप के द्वारा नाना प्रकार से सताए जाने लगे। कितने तो ज़िन्दा ही जला दिए गए, जिनमें ब्रूनो ( Bruno ) नामक एक प्रसिद्ध विद्वान भी था। गैलीलियो ने इटली से भाग कर अन्य देश में शरण ली। यह वही प्रसिद्ध विद्वान गैलीलियो था, जिसने दूरदर्शक ( Telescope ) यन्त्र तथा दोलक यन्त्र के हिलने के नियम ( Laws of Oscillation ) आविष्कार किए थे। पर अन्त में सत्य की विजय हुई और अन्ध-परम्परा का समूल उत्पाटन हुआ।

ऊपर लिख आए हैं कि कोपर्निकस् जर्मनी का विद्वान था, जिस देश में वेदों का पठन-पाठन चिरकाल से आज तक प्रचलित है। क्या आश्चर्य है कि उसे सूर्य-केन्द्रक ज्योतिष तथा पृथ्वी के चलत्व का इशारा ( Hint ) स्वदेश में प्रचलित वैदिक ज्ञान से ही मिला हो।

अब यहाँ पाठकों की उत्सुकता-निवृत्ति के लिए भूभ्रम विषयक पूर्वोक्त शङ्काओं का समाधान कर इस लेख का उपसंहार करते हैं। पृथ्वी के आकर्षण के वश में होकर सारा वायु-मण्डल तथा उसमें उड़ने वाले पक्षी आदि भी पृथ्वी के साथ-साथ घूम रहे हैं। उनके घोंसले भी उन्हीं के साथ-साथ चल रहे हैं। ये ही कारण हैं, वे छुटने नहीं पाते। और इमारतों तथा पर्वतों की चोटियाँ इस कारण टूट कर नहीं गिरतीं कि पृथ्वी इतने वेग से भागती हुई भी तनिक नहीं हिलती, और नहीं हिलने का यह कारण है कि इसे अपने मार्ग में किसी बाहरी वस्तु के साथ सङ्घर्ष ( Collision ) नहीं होता। हाँ, जब कभी किसी अन्य कारण से, जैसे भूकम्प के अवसर पर, हिलती है, तो बड़ी-बड़ी इमारतें अवश्य टूट कर गिर जाती हैं तथा अन्यान्य भी उपद्रव हुआ करते हैं। बादल तथा छूटे हुए बाण भी पृथ्वी की दैनिक तथा वार्षिक गति में उसका साथ बराबर देते जाते हैं, जिससे उनका सदा पश्चिम की ओर जाना आवश्यक नहीं होता। यही दशा पताका की भी समझनी चाहिए। वायु-मण्डल कुछ पृथ्वी से पृथक तथा स्वतन्त्र पदार्थ नहीं है, जो ऊपर लिखे हुए आक्षेपों की गुञ्जायश हो।

—रजनीकान्त शास्त्री, बी० ए०, बी० एल०

* * *



श्री० राघवेन्द्र राव

आप बेलारी काँङ्ग्रेस कमिटी के मन्त्री हैं जिन्हें एक वर्ष की सज़ा हुई है।

# बालकों पर होने वाले अत्याचार

आज भारतीय वायु-मण्डल क्रान्ति के तुमुल लहरों से लहरा रहा है, जिसकी भयङ्कर ज्वाला से यह विराट विश्व रह-रह कर काँप उठता है। जल में, स्थल में, जन में, मन में, परिवार में, संसार में, समाज में, साहित्य में, शिक्षा में, दीक्षा में, भाव में, भाषा में, कहाँ तक कहें, वायु-मण्डल में भी क्रान्ति ही क्रान्ति है। संसार की दृष्टि में, इतिहास के पृष्ठों में, यह युग क्रान्ति का युग होगा।

वर्तमान युग में होने वाले सभी कार्य, चाहे वे राजनैतिक, पारिवारिक, सांसारिक, किम्वा धार्मिक क्यों न हों, सभी क्रान्ति की कसौटी पर कसे जा रहे हैं। इस परीक्षा में जो ठीक उतरा वह रहा और जो ज़रा भी खोटा निकला वह क्रान्ति-चक्र पर पीस कर चूर्ण-विचूर्ण कर दिया गया। उसी चूर्ण से वह पुनः नवीन रूप में निर्मित होता है। यही क्रान्ति-चक्र का विश्वव्यापी विशाल कार्य है।

जिस प्रलयङ्कर ज्योति को जगाने के लिए, जिस अग्नि को प्रज्वलित करने के लिए, देश भर के युवक हँसते-हँसते जेलों को भर रहे हैं, अधिकारियों के पशुतापूर्ण व्यवहार को शान्तिपूर्वक सह लेते हैं, लाठी और गोलों की मार को सिर झुका कर स्वीकार कर लेते हैं; जिसके आगे स्वर्गीय प्रेम को, पारिवारिक नन्दन-कानन को, तुच्छ समझ कर उमङ्ग के साथ बलिवेदी पर चढ़ जाते हैं; जिस अग्नि को भयङ्कर और प्रलयङ्कर बनाने के लिए कितनी ही कोमल-प्राण महिलाएँ और सुकुमार देवियाँ असंख्य कष्ट झेलती हैं, रोष को पी जाती हैं, अपमान को सह लेती हैं, वह अनल अब जल उठा है। इस अनल की रुद्र ज्वाला में दासता, परतन्त्रता और ग़ुलामी जल कर खाक़ हो जायँगी। देश भर में पुनः सदियों के बाद स्वतन्त्रता की सुनहली किरण जगमगाएगी, सभी मुक्त होंगे, बन्धन-रहित होंगे, स्वतन्त्र विचरणशील होंगे। यही इस समय देश भर का ध्येय है, प्रेय है।

यह जो कुछ क्रान्ति और शान्ति का तुमुल युद्ध हो रहा है, सभी भविष्य में स्वच्छन्दता, स्वाधीनता और सुख प्राप्त करने के लिए ही हो रहा है, इसी एक चिन्ता से आज देश भर के जन-मन व्याकुल और त्रस्त हैं। जिस भविष्य के लिए हम इतनी शक्ति लगा रहे हैं, बलि पर बलि दे रहे हैं, प्राणों की आहुति कर रहे हैं, उस भविष्य के अधिकारी कौन हैं? स्वतन्त्रता की सुनहली मुकुट धारण करने वाले और स्वाधीनता के सिंहासन पर आसीन होने वाले कौन हैं? हमारे भविष्य के उज्ज्वल नक्षत्र कौन हैं? देश की भावी सम्पत्ति कौन हैं? सभी का एकमात्र उत्तर होगा—"हमारे भविष्य के उत्तराधिकारी हमारे बालक!" अब प्रत्येक विचारवान मनुष्य की शोचनीय समस्या यह है कि "हमारे उत्तराधिकारी ये बालक, जो आज ग़ुलामों की तरह रक्खे जाते हैं, जिन्हें आज स्वतन्त्रता का नाम तक नहीं सुनाया जाता, कैसे स्वाधीनता का उपभोग कर सकेंगे?"

स्वतन्त्रता ईश्वरीय शक्ति है। उसमें प्राणी मात्र का अधिकार है। मनुष्य तो सभी प्राणियों से श्रेष्ठ जीव है। अतएव उसे तो इस ईश्वरीय दान से कभी वञ्चित न रखना चाहिए।

जिस स्वतन्त्रता को प्राप्त करने के लिए आज यह जगतव्यापी महासमर हो रहा है, जिस स्वतन्त्रता के पीछे आज हमने अपने जान और माल की परवाह करना तक छोड़ दिया है, जिसके लिए आज आबाल-वृद्ध इतने व्याकुल हो रहे हैं, उस स्वतन्त्रता से हमारे बच्चे कहाँ तक भिज्ञ हैं, यह एक प्रश्न है, जिस पर हमें विचार करना चाहिए। अधिकतर लोग इसी परिणाम पर पहुँचेंगे कि हमारे देश के बच्चे, जिनके ऊपर हमारे देश का भविष्य निर्भर है, आज स्वाधीनता का अनुमान तक करने में असमर्थ हैं, यह बात हमारे देश के लिए सब से अधिक हानिकारक है।

आज हमारे नवयुवक अपने देश का करुण-क्रन्दन सुनते हैं, बहिनों और माताओं पर अपमान होता देखते हैं, पर वे आगे बढ़ने और दुखियों का दुःख दूर करने से हिचकते हैं। वे ऐसा क्यों करते हैं? क्या उनकी रगों में यौवन का ऊष्ण रक्त प्रवाहित नहीं हो रहा है? क्या उनके निर्बल हृदय में साहस का एक कण भी नहीं है? पर उनमें दब्बूपन, झेंप और सशङ्कता अधिक भरी है। यही कारण है कि आज हमारे नवयुवक आगे क़दम उठा कर भी आगे नहीं बढ़ते, उनकी समस्त शक्तियाँ दबी पड़ी हैं। उनमें चैतन्यता की शक्ति रहते हुए भी वे बेकार और निष्क्रिय हैं।

पर इसमें युवकों का कुछ दोष नहीं है, दोष है उनके माता-पिता और अभिभावकों का। मनुष्य के हृदय पर माता का जो प्रभाव शैशव में पड़ता है, वही उसका भविष्य-जीवन निर्माण करता है, यह मत निर्विवाद सिद्ध है। हमारी माताएँ हमें क्या शिक्षा देती हैं? उनमें न तो स्वाधीनता है और न साहस। वे तो हमें दब्बू और झेंपू ही बनाती हैं। आज देश भर की स्त्रियाँ ग़ुलामी की ज़ञ्जीर से जकड़ी हुई हैं। उन्हें अपने जीवन में कभी भी स्वतन्त्रता की कल्पना करने का भी सौभाग्य प्राप्त नहीं होता, वे तो हवा और रोशनी को भी नहीं पा सकतीं। बात-बात में उनको गालियों और लाठियों की बौछार सहनी पड़ती हैं। उनकी जीवनी घर की दासियों से भी निकृष्ट है। दासियाँ गाली और मार नहीं खा सकतीं, पर स्त्रियाँ उन्हें चुपचाप सहती हैं। ऐसी ही माताओं के प्रभाव से हमारे बालकों का भविष्य-जीवन निर्माण होता है। फिर उनमें स्वाधीनता कहाँ से आएगी।

माता के प्रभाव से छूटने पर बच्चों को स्कूल आना पड़ता है। यहाँ उन्हें क्या शिक्षा मिलती है, इसे प्रायः देश भर के सभी मनुष्य जानते हैं। आजकल प्रायः सभी माता-पिता अपने बच्चों को नौकरी की आशा से ही पढ़ाते हैं। नौकरी की आशा से ही बच्चों को जैसे-तैसे कम उमर में ही पास कराने के लिए चिन्तित रहते हैं। इसके फल-स्वरूप छोटी अवस्था के बच्चों को भी अपना कोमल शैशव दिन-रात की पढ़ाई में रगड़-रगड़ कर क्षय करना पड़ता है। ६ बजे सवेरे से ३ बजे तक प्रायः प्रत्येक विद्यार्थी को पिता अथवा ट्यूटर की देख-रेख में बिताना पड़ता है। इस समय बच्चों पर जो बीतती है, उसका अनुभव प्रायः सभी विद्यार्थियों को रहता है। पढ़ाते समय कठिन अथवा सरल सभी तरह की बातों को मस्तिष्क में प्रविष्ट कराने के लिए बेंत, लात, घूसों, और थप्पड़ों से काम लिया जाता है। यहाँ से छुट्टी मिली तो वह नहा-खाकर स्कूल जाता है। वहाँ पाँच-छः घण्टों में उसे सात-आठ विषयों पर सबक़ लेना और सुनाना पड़ता है। इतने विषयों को तैयार करना उसकी शक्ति से बाहर है। पर वहाँ इसे कौन सोचे। सबक़ याद न हुआ कि फिर वही बेंत, थप्पड़ें, गालियाँ उसके लिए मौजूद हैं; सन्ध्या को उसे थोड़ा सा अवकाश खेल-कूद करने को मिलता है। फिर छः-सात बजे से नौ बजे रात तक उसी दण्ड-नीति का व्यवहार उससे किया जाता है। बेचारे बच्चे वर्तमान शिक्षा-प्रणाली के भार से इतने लद गए हैं कि उन्हें सिर उठाने की फ़ुरसत नहीं मिलती। आनन्द, उत्साह और साहस तो उनसे कोसों भागते हैं। इसका परिणाम यह होता है कि शिक्षा ही प्राप्त करते-करते हमारे बच्चे, प्रसन्नता-रहित, आलसी और उत्साहहीन हो जाते हैं। उनका मन शान्तिहीन और शरीर कान्ति-विहीन हो जाता है। उनकी आँखों का तेज नष्ट होता जाता है। उनकी बुद्धि सदा के लिए परमुखापेक्षी बन जाती है।



बम्बई के १७वें "वार-कौन्सिल" के मन्त्री, जो ४थी दिसम्बर को जेल भेजे गए हैं।

मस्तिष्क पर अत्याचार करने के साथ शरीर पर भी बड़ा अत्याचार होता है। जिनके ट्यूटर होते हैं, वे तो कुछ बच भी जाते हैं, पर जिन बच्चों के पिता ही ट्यूटर होते हैं, उन पर तो आफ़त का पहाड़ ही टूट पड़ता है। ज़रा-ज़रा सी भूल पर इतने बेंत लगाए जाते हैं कि उनके चमड़े उधड़ जाते हैं। मलते-मलते कान लाल हो जाते हैं। कभी-कभी तो वे हाथ-पैर बाँध कर दोपहरी की कड़ी धूप में घण्टों के लिए डाल दिए जाते हैं, या कङ्कड़ियों पर घुटनों के बल खड़े किए जाते हैं। कोई-कोई निर्दयी पिता तो लड़कों को कड़ी दुपहरी में आँगन के जलते

सिमेण्ट पर घण्टों लिटा रखते हैं। बेचारा बच्चा रोता-चिल्लाता और तड़फड़ाता रहता है। अगर इधर-उधर खसकने की ज़रा भी कोशिश की, तो उस पर बेंत बरसने लगते हैं। आह! अभागे बालक के मर्मभेदी आर्तनाद से पाषाण तक पसीज उठता है। पर निर्दयी पिता अधिक क्रूर होता जाता है। बेचारी माता अपने हृदय के धन को, कलेजे के टुकड़े को, रोते-कलपते, चिल्लाते और चीख़ते देखती है, पर रक्त के आँसू बहा कर चुप रह जाती है। वह बेचारी क्या करे! वह तो पराधीन है। अपने ही बच्चे पर उसका कोई अधिकार नहीं है।



अहमदनगर ज़िले के 'डिक्टेटर', जिन्हें सत्याग्रह-आन्दोलन में ६½ मास का कठिन कारावास-दण्ड दिया गया है।

वह क्या कहे, उसकी कोई सुनता है? वह तो मूर्खा है, अशिक्षिता है, शिक्षा-सम्बन्धी बातों में हस्तक्षेप करना उसकी अनधिकार चेष्टा है।

कोई-कोई महोदय तो इतनी निष्ठुरता से बच्चों को पीटते हैं कि उनको मूर्च्छा आ जाती है, या उनके मुँह से ख़ून निकलने लगता है, इनमें सब गँवार, उजड्ड और मूर्ख पिता ही नहीं होते, बल्कि सरस्वती के वर-पुत्र बड़े-बड़े डिग्री और पदवीधारी पिता भी होते हैं। एक महाशय जी एम० ए० हैं, और वकील भी हैं, अपने बच्चे के साथ वे इतनी निष्ठुरता और क्रूरता से पेश आते हैं कि देखते हुए कलेजा काँपता है। निष्ठुरता तक सिहर उठती है। वे महाशय ज़रा-ज़रा सी भूल पर अपने बच्चे को कभी धूप में लिटाते और कभी घण्टों घुटनों के बल कङ्कड़ पर खड़ा कराते हैं। एक बार तो उन्होंने बच्चे को पाख़ाने में आध घण्टे तक बन्द रक्खा! सो भी रात को! बेचारा लड़का भय से काँप रहा था। गँवार और मूर्ख बच्चे तो आनन्द और उत्साह से शैशव के सुन्दर प्रवाह में बह चलते हैं, पर इन ज्ञानी और बाबू बनने वाले बच्चों का शैशव चक्षुओं की क्षारमय अश्रुधारा के रास्ते बह जाता है।

मैं समझती हूँ कि इस लेख को पढ़ कर प्रायः सभी पाठक यह कहेंगे कि "यह तो उन्हीं के भविष्य को उज्ज्वल बनाने के लिए किया जाता है।" यद्यपि वर्तमान समय में प्रत्येक माता-पिता शिक्षा का अर्थ "पास करना" और "नौकरी पाना" ही समझते हैं, परन्तु शिक्षा का वास्तविक अर्थ तो आत्माभिमान, स्वदेशानुराग और मानसिक शक्तियों का विकास है, जिसे प्राप्त किए बिना मनुष्य संसार में मनुष्य कहलाने योग्य नहीं होता। वर्तमान स्कूलों की शिक्षा-प्रणाली, तथा माता-पिता और गुरू की अशेष ताड़ना से बच्चे शिक्षित होने के बदले अशिक्षित बन जाते हैं। शिक्षा के नाम पर आज हम शिक्षा का गला घोंटते हैं। बेचारी शिक्षा अब केवल नाम-मात्र को रह गई है। उसका अङ्ग-प्रत्यङ्ग अनेक बन्धनों से जकड़े होने के कारण निर्बल और दुर्बल हो गया है। उसमें सजीवता और ऊष्णता अब नाम मात्र को भी नहीं रही। इसी से आज शिक्षित मनुष्य भी पशुओं से गए-बीते मिलते हैं।

माता-पिता और गुरू के अत्याचार, और आधुनिक शिक्षा-प्रणाली के प्रचार से देश भर के युवक निर्बल, शान्तिहीन और कान्ति-विहीन हो गए हैं। उनमें स्वाधीनता के बदले पराधीनता, पौरुषता के बदले अकर्मण्यता और साहस के बदले निरुत्साहता कूट-कूट कर भरी पड़ी है। इसी से हमारे पूज्य नेतागण वर्षों परिश्रम करने पर भी कृतकार्य नहीं हो रहे हैं। क्योंकि देश की सम्पत्ति और जाग्रति नवयुवकों पर ही अवलम्बित है। हम अपने हाथों से ही अपने बच्चों के भविष्य का ख़ून करते हैं, जिससे हमारे बच्चे जवान हो जाने पर भी



भावनगर में पिकेटिङ्ग करने वाली गुजराती महिलाओं का ग्रूप

फ़र्श पर बैठी हुईं—( बाईं ओर से ) अपने बच्चों सहित सौभाग्यवती बालूबेन और जयाबेन।
कुर्सी पर बैठी हुईं—( बाईं ओर से ) सौभाग्यवती गावरीबेन, मनीबेन, अखिलेश्वरीबेन, शारदाबेन और सोनीबेन।
पीछे खड़ी हुईं—( बाईं ओर से ) सौभाग्यवती जयाकुँवरबेन, ललिताबेन और बच्चूबेन।

कायर, असाहसी, निरुत्साही तथा स्वार्थी ही बने रहते हैं। उनमें ज़रा-सी भी स्वावलम्बता नहीं रहती। वे पग-पग पर दूसरों का मुँह ताका करते हैं। दूसरों की सहायता के बिना उनका कोई कार्य ही पूरा नहीं हो सकता।

शैशव में मनुष्य का हृदय गीली मिट्टी के समान कोमल तथा स्वच्छ जल के समान निर्मल होता है। उस समय उसके हृदय पर जो संस्कार डाला जाता है, वह स्वभाव रूप से पत्थर की लकीर के समान अमिट हो जाता है। इस स्थिति में माता-पिता अपने बच्चे को संसार का श्रेष्ठतम व्यक्ति बना सकते हैं, अथवा संसार की सब से निकृष्ट श्रेणी में रख सकते हैं। यह उनकी प्रबल इच्छा-शक्ति पर निर्भर है। संसार के प्रायः सभी माता-पिता चाहते हैं कि उनकी सन्तान श्रेष्ठ बने, जिससे उनकी चिर-सञ्चित मनोकामनाएँ सफल हों। परन्तु अपने इस सिद्धान्त को कार्य-रूप में परिणत करने के लिए, वे एक अनुचित मार्ग का अनुसरण करते हैं। पिता-माता अपने सुकुमार शिशु पर शत्रु की तरह प्रहार करते हैं, उनको तरह-तरह के भय दिखलाते हैं। उनसे गुलामों

की तरह बर्ताव करते हैं। उन्हें ज़रा-ज़रा सी भूलों पर गुरुतर दण्ड देते हैं। कभी-कभी तो प्राणान्तकारी मार तक मारते हैं। नादान लड़का माता-पिता के सिवाय संसार में और किससे परिचित रहता है? अपने स्नेहाधार को, अपने आश्रयदाता को, जब वह अपने ऊपर इस तरह कुपित और रौद्र रूप में पाता है, उस समय उसके नन्हें से असहाय और सम्पदहीन प्राण कैसे आकुल स्वर से विलाप करते होंगे, इसका अनुमान सभी सहृदय व्यक्ति कर सकते हैं।

बात-बात में उसे बैल, गधा, उल्लू इत्यादि की उपाधि मिलती है। इसके अलावा ज़रा-ज़रा सी भूलों पर लात, घूँसे और बेतों की बौछार पड़ने लगती है। बेचारा कहाँ जाय? क्या यही संसार है? क्या संसार में उसके लिए कोई जगह नहीं है? वह तो अपने पिता-माता को ही संसार में श्रेष्ठ समझता था, जब वे ही उससे ऐसे व्यवहार करते हैं, तो फिर संसार में उसे और कौन पूछेगा? इन्हीं सब धारणाओं के कारण बच्चा हज़ार अत्याचार सह कर भी ग़ुलामों की तरह उनका साथ नहीं छोड़ता।

माता-पिता के अत्याचार से, और उनके प्रति होने वाले निन्दनीय व्यवहार से बालकों के हृदय से आत्माभिमान और आत्म-विश्वास जाता रहता है। इसके फलस्वरूप वे अपने वास्तविक उच्च जीवन को भूल जाते हैं; और जीवन भर यत्न करने पर भी अपने शैशव के आत्माभिमान और आत्म-विश्वास को पुनर्जीवित नहीं कर सकते। इसी से उनका समस्त जीवन शौर्य-वीर्य-हीन, कीड़े-मकोड़ों सा बन जाता है।

शैशव काल से किशोरावस्था तक शिक्षा देने का कार्य ख़ास कर माता-पिता के हाथों में होता है और यही ख़ासकर शिक्षा प्राप्त करने का समय भी है। पर क्या वे सचमुच उनसे शिक्षा प्राप्त करते हैं? क्या उनके मन और आत्मा में इस काल में कुछ भी उन्नति होती है? कुछ नहीं, कारण, माता-पिता ही तो शुरू से उन्हें बैल, गधा, उल्लू आदि की उपाधि दे-देकर उन्हें वैसा ही बना देते हैं, जिससे बालक का हताश हृदय अपने को मनुष्य होने के योग्य ही नहीं समझता। इसी के फल-स्वरूप वह शिक्षा प्राप्त करके भी शिक्षित नहीं हो सकता; उसमें आजीवन मनुष्यता के गुणों की कमी रहती है, जिसे वह पीछे लाख चेष्टा करने पर भी पूरी नहीं कर सकता।

बहुतों का अनुमान है कि बिना दबाव डाले, बच्चे कभी सुधरते ही नहीं। दबाव के ज़ोर से ही वे आज्ञाकारी और मातृ-पितृ-भक्त बन सकते हैं। किन्तु उनकी यह धारणा निर्मूल और ग़लत है। कारण, दबाव और मार-पीट के भय से लड़के आज्ञाकारी तो बनाए जा सकते हैं, पर इससे उनमें वह भक्ति नहीं उत्पन्न की जा सकती, जो प्रत्येक सुपुत्र में अपने पिता-माता के प्रति होनी चाहिए। वे बचपन में पिता की आज्ञाओं को उसी तरह मानते हैं, जिस तरह कोई निर्बल प्रजा एक निर्दय शासक की आज्ञा बेकसी से सिर झुका कर मान लेती है, चाहे वह आज्ञा निकृष्ट से निकृष्ट ही क्यों न हो।

प्रेम से जो भक्ति होती है, वह स्वर्गीय है। भय से जो भक्ति होती है वह तो नगण्य है। दोनों में स्वर्ग और नर्क का अन्तर है। जो लड़का अपने पिता से उसी तरह भय रखता है, जिस तरह एक कोमल प्राणी बाघ और भालू से रखता है, तो उसमें वह भक्ति नहीं हो सकती जो भगवान और भक्त में होती है। उसमें वह भक्ति नहीं होती, जो पिता के प्रति पुत्र में होना हमारे देश में अनिवार्य समझा जाता है।

यदि हम अपने लड़कों को यथार्थ में शिक्षित बनाना चाहते हैं, यदि हम उनको संसार की दौड़ में औरों के समान रखना चाहते हैं, यदि हम उनसे भविष्य में कुछ भी आशा रखते हैं, तो हमें उचित है कि हम उनके शैशव को ग़ुलामी के साँचे में न ढालें, और उनके मानसिक भावों को, जो स्वाभाविक हैं, अत्याचार से न कुचलें। यही एक सिद्धिदायक मन्त्र है।

प्रत्येक माता-पिता को अपने लड़कों के हित के निमित्त, इस बात का अध्ययन करना चाहिए कि स्वतन्त्र देशों में, जहाँ मनुष्यता का आदर किया जाता है, जहाँ सन्तानों को स्वाधीनता का मन्त्र सिखलाया जाता है, जहाँ के बच्चे युवावस्था को पहुँच कर अपने पिताओं के सफल उत्तराधिकारी होते हैं, किस प्रकार बच्चों को शासन में रक्खा जाता है और किस प्रकार उन्हें शिक्षा दी जाती है।

—सुशीला देवी सामन्त




बङ्गाल के सुप्रसिद्ध नेता श्री० सेन गुप्ता की धर्मपत्नी श्रीमती नेली सेन गुप्ता
जो ३० अक्तूबर को दिल्ली में गिरफ़्तार हुई थीं

# पुनर्जीवन

## मूल-लेखक--महात्मा काउण्ट टॉल्सटॉय

[ अनुवादक—प्रोफ़ेसर रुद्रनारायण जी अग्रवाल, बी० ए० ]

यह रूस के महान् पुरुष काउण्ट लियो टॉल्सटॉय की अन्तिम कृति है। यह उन्हें सबसे अधिक प्रिय थी। इसमें दिखाया गया है कि किस प्रकार कामान्ध पुरुष अपनी अल्प-काल की लिप्सा-शान्ति के लिए एक निर्दोष बालिका का जीवन नष्ट कर देता है; किस प्रकार पाप का उदय होने पर वह अपनी आश्रयदाता के घर से निकाली जाकर अन्य अनेक लुब्ध पुरुषों की वासना-तृप्ति का साधन बनती है; और किस प्रकार अन्त में वह वेश्यावृत्ति ग्रहण कर लेती है। फिर उसके ऊपर हत्या का झूठा अभियोग चलाया जाना, संयोगवश उसके प्रथम भ्रष्टकर्ता का भी जूररों में सम्मिलित होना, उसकी ऐसी अवस्था देख कर उसे अपने किए पर अनुताप होना, और उसका निश्चय करना कि चूँकि उसकी इस पतित दशा का एक मात्र वही उत्तरदायी है, इसलिए उसे उसका घोर प्रायश्चित भी करना चाहिए—सब एक-एक करके मनोहारी रूप से सामने आते हैं, और वह प्रायश्चित का कठोर निर्दय-स्वरूप, वह धार्मिक भावनाओं का प्रबल उद्रेक, वह निर्धनों के जीवन के साथ अपना जीवन मिला देने की उत्कट इच्छा, जो उसे साइबेरिया तक खींच कर ले गई थी! पढ़िए और अनुकम्पा के दो-चार आँसू बहाइए। इसमें दिखाया गया है कि उस समय रूस में त्याग के नाम पर किस प्रकार मनुष्य-जाति पर अत्याचार किया जाता था। उन्हें सुधारना तो एक ओर—वे समाज के पहले से भी घोरतर शत्रु बना दिए जाते थे। आप इसमें रूस के वर्तमान साम्यवाद का बीज-रूप में दर्शन पाएँगे। द्रव्य तैयार था, प्रस्फुटित होने की देर थी। मानवी हृदय का विश्लेषण जिस दक्षता के साथ किया गया है, उसके लिए इतना ही कहना पर्याप्त है कि यह उस व्यक्ति की प्रकृष्ट रचना—उनकी पकी हुई आयु का सर्वोत्तम प्रसाद है—जिसके जोड़ का व्यक्ति संसार में दूसरा नहीं है। छपाई-सफ़ाई दर्शनीय, सजिल्द पुस्तक का मूल्य लागत-मात्र केवल ५) स्थायी ग्राहकों से ३।।।)

व्यवस्थापिका; 'चाँद' कार्यालय चन्द्रलोक —इ-ला-हा-बा-द

# इटली-महाक्रान्ति की कुछ स्मृतियाँ

[ श्री० देवकीनन्दन जी विभव, एम० ए० ]

Italia ! by the passion of the pain,
That bent and rent thy chain
Italia ! by the breaking of the bonds
The shaking of the lands
Beloved, O men's mother, O men's Queen,
Arise, appear, be seen.
—*Swinberne*.



फ़्रान्स की राज्यक्रान्ति के अग्नि-कुण्ड में प्राचीन रूढ़ियाँ धायँ-धायँ कर जल रही थीं और उन्हीं के साथ जल रहे थे 'एकतन्त्रवाद' और उसकी सहचरी 'स्वेच्छाचारिता'! इस महायज्ञ से निकली हुई चिनगारियाँ यूरोप के सब ही देशों में पहुँच गई थीं और वहाँ के शासक प्रजासत्ता के इस रौद्र रूप को देख कर काँप रहे थे। बाहुबल की शक्ति बाहुबल को रोक सकती है, परन्तु बाहुबल विचार-धारा को रोकने में सदैव असमर्थ रहा है। जब-जब संसार में विचारों की उत्ताल-तरङ्गें उठी हैं, शक्ति-बल ने उसके सामने माथा झुका दिया है। बुद्ध का अहिंसावाद उठा और उसने एशिया को भिन्न रूप में बदल कर यूरोप तक अपना डङ्का बजाया, ईसा की प्रेम और भक्ति ने संसार को और ही रङ्ग में रँग दिया और धार्मिक 'जहाद' की मतवाली तलवारों ने संसार की बड़ी-बड़ी शक्तियों पर पदाघात किया! वह धार्मिक युग था, उस समय राजनीति धर्म का एक अङ्ग मात्र थी, परन्तु फ़्रान्स की राज्यक्रान्ति ने राजनीतिक विषयों को सब से आगे लाकर रख दिया था।

इस महायज्ञ की चिनगारियाँ रोम राज्यों में पहुँचीं, वहाँ के नवयुवक आँख मल कर उठ बैठे। हा! रोम! यूरोप की आदि सभ्यता का आधार रोम, पराधीन और परतन्त्र! आग लग गई, उन तरुण-हृदयों में! ऑस्ट्रियन शासक, पीडमोण्ट और पोप की रियासतों ने उनके वीर-हृदय को कुचलना चाहा, पर स्वाधीनता के मतवाले युवक नहीं रुके। हज़ारों निर्वासित हुए और सैकड़ों ने मृत्यु का आलिङ्गन किया। इटली की जेलें और क़िले राजनीतिक क़ैदियों से भर गए!

* * *

बालक ऐटिलियो बेण्डियरा और ऐमीलो बेण्डियरा अभागे राजनीतिक क़ैदियों की दयाजनक स्थिति को देखते थे और उनका हृदय करुण-क्रन्दन करने लगता था। इनका अपराध क्या है? यही न कि यह अपनी मातृ-भूमि को प्रेम करते हैं; उसको स्वतन्त्र करना चाहते हैं! उन्होंने ग़रीबों को पीसा, सभ्य महान रोम को अनाथ और असहाय कर दिया, फिर यह क्यों चुप रहते? क्या भयङ्कर स्वेच्छाचार और निरङ्कुशता को सहन करने से इनकार करना भी कोई पाप है?

बेण्डियरा बन्धुओं ने धन और ऐश्वर्य में जन्म लिया था, उनके पिता एक ऑस्ट्रियन जङ्गी बेड़े के अध्यक्ष थे। विदेशियों ने धन देकर उन्हें ग़ुलाम बना लिया था, वे एक बड़े वेतन के परिवर्तन में अपने ही देश की आकांक्षा कुचलने में अपनी शान समझते थे। जनता उनकी धन-लोलुपता देखती और उन पर थूकती थी। बेण्डियरा-बन्धु सोचते, ऐसा धन किस काम का, जिससे आत्मा का हनन हो? लोकमत के परिवर्तन में इस पद का मूल्य ही क्या है?

अपने पिता के प्रभाव से दोनों बन्धुओं को जल-विभाग में अच्छी नौकरी मिल गई, परन्तु उनके हृदय में तो क्रान्ति की आग धधक चुकी थी। देश स्वतन्त्र कैसे हो? यह उनकी मानसिक चिन्ता उनमें घुन का काम कर रही थी।

* * *

आज 'तरुण-इटली' का प्रत्येक सदस्य एक विचित्र धुन में व्यस्त है। कल ज्योंही सूर्य भगवान अपनी प्रलयङ्करी रश्मियों सहित प्रकट होंगे, त्योंही शताब्दियों

की परतन्त्रता के अन्त करने का अनुष्ठान प्रारम्भ हो जायगा। विप्लव महायज्ञ की आहुतियों से संसार चौंक उठेगा, इटली के नवयुवकों की तलवार वायु में कँपकँपी पैदा कर देगी, अत्याचार और निरङ्कुशता बिल में भागने के लिए स्थान खोजते हुए दिखाई देंगे। ओह! कैसा पवित्र रोमाञ्चकारी दिन होगा वह!

पर यह क्या? शासकों का यह ताण्डव-नृत्य क्यों? क्या सूर्य अस्त होते ही इटली के देशभक्तों की आशाएँ भी अस्त हो गईं? एक क्षण में सरकारी दूतों ने हज़ारों देशभक्तों की मुश्कें कस लीं। चारों ओर त्राहि-त्राहि मच गई।



ऐटिलियो बेण्डियरा

मेज़िनी का मार्सलीज़ से भेजा हुआ एक बक्स जिनेवा के पोतालय में पकड़ा गया। इसमें कुछ काग़ज़ात और पत्र-व्यवहार करने के गुप्त चिन्हों की पुस्तक थी। पीडमोण्ट के शासकों को इस योजना का सारा भेद मालूम हो गया।

विप्लववादियों के एक नेता डॉक्टर जेकोपो सफ़ियानी ने चारों ओर क्रान्तिकारियों को सन्देश भेजा कि शीघ्र सब विप्लववादी कार्यकर्ता इटली से बाहर हो जायँ और फ़्रान्स या स्विट्ज़रलैण्ड में शरण लें। सैकड़ों इटली के देशभक्तों ने अपनी मातृ-भूमि को प्रणाम किया और निर्वासन का दण्ड स्वयं अपने ऊपर ले, मातृ-भूमि से बिदाई ली। लेकिन जेकोपो सफ़ियानी? उसकी माता ने अश्रुपूरित नेत्रों से उससे अपनी रक्षा के लिए अन्य देश में शरण लेने की प्रार्थना की, पर यह क्या उसके लिए सम्भव था? फिर क्रान्ति का झण्डा किसके हाथ में रहेगा? मृत्यु के भय से सफ़ियानी के हाथ से पताका न छूटेगी। क्या वह झण्डे की रक्षा के लिए मृत्यु से खेल खेलने में डरता है? माँ! मैं अपनी पताका लिए खड़ा होऊँगा, उधर से मृत्यु का झोंका आएगा, पताका और मैं एक साथ ही गिरेंगे, तनिक भी अन्तर न होगा। कैसा सुखद स्वप्न है यह! इसके विचार-मात्र से ही आनन्दमय रोमाञ्च हो आता है। ऐसे आनन्द को छोड़ कर मैं कहाँ भागूँगा?

सफ़ियानी पकड़ा गया! सफ़ियानी का पिता मैजिस्ट्रेट था, उसके प्रभाव से जज ने कहा—"बच्चे! हमसे सब साफ़-साफ़ कह दो! हम तुम्हें छोड़ देंगे।" सफ़ियानी हँसा और उसने जज से कहा—"कल आइएगा, इसका उत्तर मैं कल दूँगा।" जज बड़ी आशाएँ लेकर गया और शासक बचे हुए देशभक्तों की गिरफ़्तारी की तैयारी करने लगे।

दूसरे दिन सूर्य उदय हुआ। जेलर ने सफ़ियानी को जज के पास ले जाने के लिए उसकी कोठरी में प्रवेश किया, पर फिर घबड़ा कर पीछे हटा। उसके शरीर को काठ मार गया, आँखें पथरा गईं और उसके मुँह से हल्की-सी एक चीख़ निकल गई। सफ़ियानी की लाश ख़ून से तर-बतर ज़मीन पर पड़ी थी और दीवार पर ख़ून ही से लिखा था—"आततायियों को यही मेरा उत्तर है।"

सत्ता के पुजारियों ने उसकी प्राण-रहित देह गिद्धों को डाल दी, पर उसकी अमर आत्मा इटली के प्रत्येक शरीर में व्याप्त हो गई थी।

* * *

बेण्डियरा-बन्धुओं ने अन्त में धन के लोभ को लात मार दी और तरुण इटली के सदस्य बन गए। बेण्डियरा-बन्धु और निकोला फ़ेवरिनी के नेतृत्व में रोमाङ्गना और केलेबरिया प्रान्तों में विप्लव-अनुष्ठान की योजना की गई। अस्त्र-शस्त्र इकट्ठे किए जाने लगे।

परतन्त्रता भयङ्कर विष है। गुलाम मनुष्य की अन्तरात्मा निर्बल होती है, वह स्वार्थी और तुच्छ हो जाता है। यही कारण था कि इटली की आत्मा का हनन करने के लिए शासकों को इटली के ही मनुष्य कुछ चाँदी के टुकड़ों के लोभ में मिल जाते थे। सरकार का ख़ुफ़िया-विभाग इन्हीं लोगों से भरा पड़ा था। शायद ही कोई ऐसा कुटुम्ब हो, जिसमें एक ख़ुफ़िया-विभाग का आदमी न हो। भाई-भाई से और पिता पुत्र से शङ्काशील रहता था, कैसी भयावह स्थिति थी वह! बेण्डियरा-बन्धुओं के एक मित्र ने सारा भण्डाफोड़ कर दिया। बेण्डियरा-बन्धु आत्म-रक्षा के लिए भागे।

अपने देश को छोड़ कर अज्ञात यात्रा की तैयारी करना कितना कठिन है। माता-पिता का मोह! नव-यौवना सुन्दरी पत्नी का प्रेम! मित्रों का सहयोग! नवजात शिशु का स्नेह! सबको ठुकराना! और वह भी सम्भवतः अनन्तकाल के लिए! ऐटिलियो ने अपनी माता और पत्नी को लिखा:—

"Near or far, happy or unhappy, I shall ever love and desire thee, my Mariana, but I wish for thine own sake that thou should'st love me less and so suffer less...If only instead of writing I could wake up in thy arms!"

अर्थात्—"मैं दूर रहूँ या समीप! सुखी रहूँ या दुखी, पर मेरे हृदय में तेरे प्रति प्रेम और आकांक्षा सदैव बनी रहेगी; परन्तु मेरी मेरियाना! मैं तेरे हित के लिए चाहता हूँ, कि तू मुझे कम प्यार कर, जिससे तुझे कम पीड़ा हो...यदि मैं यह लिखने के स्थान में केवल तेरे बाहुओं में जग सकता......!" मेरियाना वीर-पत्नी थी, देश के दुख में पति के भावों के साथ सहयोग करती थी, परन्तु उसने कब सोचा था, कि क्रान्ति के झोंके इतना शीघ्र उसके जीवन की नौका को बहा कर उसकी आँखों से विलीन कर देंगे!

* * *

बेण्डियरा-बन्धु सीरिया में निर्वासित जीवन व्यतीत करते थे। फ़्रान्स की सरकार की आज्ञा से मेज़िनी को भी मार्सलीज़ छोड़ कर लन्दन में शरण लेनी पड़ी थी। उसने सोचा, अङ्गरेज़ जाति स्वातन्त्र्य-प्रिय है, वहाँ दिन-दहाड़े अन्याय नहीं होता। इधर बेण्डियरा-बन्धु अत्यन्त आर्थिक कष्ट में थे, परन्तु उनकी आत्मा सब कष्टों को छोड़ कर एक ध्येय में लगी हुई थी। हाय! अगर बेण्डियरा-बन्धुओं को यही हृदय दिया था, तो उन्हें ऐश्वर्य-शाली माता-पिता के घर क्यों जन्म दिया था? ग़रीब परिस्थितियों में जन्म लेने से निर्वासन की यह कठिनाइयाँ सहज तो हो जातीं!

बेण्डियरा-बन्धुओं की आत्मा आकुल थी। 'हम कब तक इस तरह देश को निरङ्कुशता में पिसते देखेंगे और शान्त रहेंगे? यदि महान क्रान्ति का दिवस अभी नहीं आया, तो कब आवेगा? फूँक-फूँक कर पैर आगे रखने



ऐमीलो बेण्डियरा

की यह नीति क्या यह प्रकट नहीं करती, कि हमारी आत्माओं में भी अभी बल की कमी है? जब हमें विदेशी पीस ही डालेंगे, तब क्या हो सकेगा?' बेण्डियरा ने अपने तप्त-अश्रुओं से भीगे हुए पत्र मेज़िनी को भेजे, पर चोर की तरह लन्दन-सरकार इन पत्रों को पढ़ती थी और उनका तात्पर्य लन्दन-स्थित ऑस्ट्रियन दूत तक पहुँचा देती थी।

* * *

मेज़िनी ने बेण्डियरा-बन्धुओं को अभी अवसर की प्रतीक्षा करने के लिए लिखा। उनकी आत्मा विद्रोह कर

बैठी। जब देश में आग लग रही हो, तब कैसी प्रतीक्षा? कार्य करने का भी अवसर शीघ्र मिल गया। कर्फ़ू के सागर में रुपया, अस्त्र और लड़ाई के सामान से भरा हुआ जहाज़ आया। उसके दो कप्तानों ने उन्हें सुनाया कि इटली में क्रान्ति की सब तैयारियाँ हो चुकी हैं, कोसेञ्जा, सिगलियानो और सेनग्यूबानी के पहाड़ों में अनन्त सशस्त्र क्रान्तिकारी इकट्ठे हो गए हैं, साधन की भी कमी नहीं है। आवश्यकता है केवल कुछ प्रभावशाली व्यक्तियों की, जो उन्हें महाक्रान्ति के अनुष्ठान में दीक्षित कर सकें। सरल हृदय बेण्डियरा-बन्धु ख़ुशी से उछल पड़े। देशभक्ति की ज्वाला ने उनके तर्क की आँखों को बन्द कर दिया। अट्ठारह साथियों सहित बेण्डियरा-बन्धु जहाज़ पर सवार हो गए।

* * *

बेण्डियरा-बन्धु केलेबरिया प्रान्त में काट्रोन के तट पर उतरे। उन्होंने इटली की भूमि का चुम्बन किया और कहा—"तूने हमें अपना जीवन दिया है, हम तुझे अपना जीवन देते हैं।" और फिर उन्होंने अपने मस्तक उठाए। पर यह क्या? यहाँ तो कोई क्रान्तिकारी नहीं मालूम होते? विश्वासघात! वे फिर तट की ओर दौड़े, पर जहाज़ चल दिया था। वे यह सोच ही रहे थे, कि उनकी ओर एक सरकारी सैनिकों की टुकड़ी आती हुई दिखाई दी, सैनिकों के आगे-आगे उनके ही अट्ठारह साथियों में से एक साथी वोशेम्पाई भी था। फिर क्या वोशेम्पाई सरकारी दूत है?

बेण्डियरा-बन्धु और उनके साथी आत्म-रक्षा के लिए तैयार हो गए। दुश्मन की जेलों में सड़ कर मरने से सैनिक-मौत मरना अच्छा है।

देशभक्तों की वीरता अद्भुत थी, एक सरकारी सैनिक मारा गया और कई घायल हुए, पर अधिक देर तक इतने अधिक सैनिकों का सामना करना सम्भव न था। बेण्डियरा-बन्धु और उनके साथी पकड़े गए।

फ़ौजी न्यायालय बैठा, बेण्डियरा-बन्धुओं और उनके साथियों ने अपनी ओर से कोई वकील करना या सफ़ाई पेश करने से इनकार कर दिया। जहाँ मुद्दई और न्यायाधीश एक ही हों, वहाँ न्याय कैसा? तीन को फाँसी और बाक़ी को गोली से उड़ा देने की सज़ा मिली।

देश पर बलिदान होने वाली वीर आत्माओं ने फ़ैसला सुना और मृदु-हास्य से मुस्करा दिया।

* * *

आज २५ जुलाई सन् १८४५ का पवित्र दिन है। चारों ओर बेण्डियरा-बन्धु और उनके साथियों का ही ज़िक्र है। पापी शासक क्या सचमुच ही इन विकसित सुन्दर पुष्पों को कुचल ही डालेंगे? क्या उनके देखते ही उनकी आशा-लता इस तरह नष्ट कर दी जायगी? हा! इटली का दुर्भाग्य! हज़ारों स्त्री, बच्चे, पुरुष उस ओर चल दिए, जहाँ देशभक्तों को गोली से उड़ाया जाने वाला था।

ऐमीलो बेण्डियरा अपने सात साथियों सहित मृत्यु-भूमि में लाया गया। सबके शरीर काले बुर्क़ों से ढके हुए थे। शासकों ने सोचा था, इन वीरों की प्रतिभा बुर्क़ों की कालिमा में छिप जायगी, पर जिस तरह दिनकर का प्रकाश अन्धकार के कलेवर को फाड़ कर संसार की गोदी को आभा से भर देता है, उसी तरह अज्ञात मार्ग से इन शहीदों का तेज जनता के हृदय में आलोकित हो रहा था।

शहीदों की टोली में से एक ध्वनि निकली, उसमें सङ्गीत का माधुर्य था, पर इस्पात की दृढ़ता। *Chi per la patria muroro lissu to ha assai* (स्वदेश के लिए शहीद होने वाले अमर हैं) चारों ओर वायु-मण्डल स्तब्ध था, जनता एकटक शहीदों की ओर देख रही थी।

सैनिकों ने बन्दूक़ें चढ़ाईं। अभियुक्तों को तैयार होने के लिए आज्ञा हुई। उनमें से प्रत्येक ने इटली की पवित्र भूमि को घुटने टेक कर नमस्कार किया, उसकी पवित्र रज माथे से लगाई। फिर आपस में एक-दूसरे से गले लग कर मिले और प्रेम से एक-दूसरे का चुम्बन किया। हज़ारों का जन-समूह इस तरह खड़ा था, जिस तरह वे मानो किसी कुशल-चित्रकार की क़लम के चमत्कार हों। सरकारी कर्मचारी भी 'किंकर्त्तव्य-विमूढ़' खड़े थे और सैनिकों को तो काठ मार गया था!

इतने में ही एक लड़खड़ाती, पर तीखी आवाज़ सुनाई दी—"हाँ! छोड़ो!" सैनिकों ने हड़बड़ा कर बन्दूक़ें सँभालीं, जैसे वे नींद से जगे हों और निशाना लगा कर गोलियों की बाढ़ छोड़ी! 'दायँ! दायँ!' पर

यह क्या ? गोलियाँ शहीदों के लगने के बजाय, हवा में ऊपर चली गई थीं। जनता ने हर्ष-ध्वनि की।

"साहस करो! अपना कर्त्तव्य-पालन करो! हम भी सैनिक हैं!"—एक देशभक्त ने सैनिकों को लक्ष्य करके कहा। सैनिकों ने रोते-रोते फिर बन्दूकें सँभालीं, जनता ने ऊँचे स्वर से शासकों को उनके मुँह पर ही गालियाँ देनी शुरू कीं। गोलियों की एक बाढ़ और छूटी, देश-भक्तों के शरीर भूमि पर गिर कर तड़पने लगे, परन्तु '*Viva'l Italia*' 'इटली अमर हो' 'इटली की जय हो' आदि नारे उनके मुँह से तब भी निकलते रहे। फिर सब शान्त हो गया।

ऐमीलो बेण्डियरा ने अपने एक पत्र में फ़ेब्रिज़ी को लिखा था—"और यदि हम अपना जीवन देश के लिए उत्सर्ग ही कर दें तो क्या चिन्ता है! इटली तब तक जीवित नहीं हो सकता, जब तक इटली-निवासी मरना न सीखें।" शीघ्र ही उसने इसे कार्य-रूप में भी करके दिखा दिया! धन्य है।

* * *

बेण्डियरा-बन्धुओं के आत्म-बलिदान ने इटली के नवयुवकों में जीवन फूँक दिया और शीघ्र ही सारा देश क्रान्ति की लहरों में सराबोर हो गया। जो काम वे जीकर न कर सके थे, वही उन्होंने मर कर कर दिया।

डॉउनिङ्ग स्ट्रीट की सरकार ने बेण्डियरा-बन्धुओं के पत्रों को ऑस्ट्रिया के राजदूत तक पहुँचा कर अपना दामन उनके रक्त से रँग लिया था। पार्लामेण्ट में गर्म चर्चा चली, सर ग्राहम पोल ने पत्रों में हस्तक्षेप करने की बात को स्वीकार किया। फिर तो चारों ओर से उसे इटली के देशभक्तों का हत्यारा कहा जाने लगा। डन्कोम्ब ने इस मामले की जाँच करने के लिए एक पार्लामेण्टरी कमीशन नियुक्त करने का प्रस्ताव पेश करते हुए बेण्डियरा-बन्धुओं के सम्बन्ध में कहा—"They died for their country, betrayed by the British Government of the day."

न्याय-प्रिय अङ्गरेज़ों ने व्यक्तिगत पत्रों में हस्तक्षेप करने के क़ानून का घोर विरोध किया। कार्लायल (Carlyle) ने इस कार्य-प्रणाली का घोर विरोध करते हुए 'टाइम्स' में लिखा था:—

"Whether the extraneous Austrian Emperor and miserable old Chimera of a pope shall maintain themselves in Italy, is not a questions in the least vital to Englishman. But it is a question vital to us that sealed letters in an English Post Office be, as we all fancied they were, respected as things sacred, that opening of men's letters, a practice near of kin to picking men's pockets, and to other still viler and far fataler forms of scoundrelism, be not restored to in England, except in cases of the very last extremity........To all Austrian Kaisers, and such like, in their time of trouble, let us answer, as our fathers from of old have answered: 'Not by such means is help for you! such means allied to picking of pockets and viler forms of scoundrelism, are not permitted in this country for your behoof."

लॉर्ड ऐबरडीन ने इस आन्दोलन का उत्तर दूसरी ही तरह दिया। उन्होंने कहा कि बेण्डियरा-बन्धु और उनके साथियों की हत्या नेपिल्स की सरकार ने नहीं की। वहाँ की जनता देश में उनके आने के विरुद्ध थी, इसलिए उसने उन पर आक्रमण किया और उन्हें मार डाला। सत्य की पराकाष्ठा! धन्य ब्रिटिश-न्याय!

* * *

बेण्डियरा-बन्धुओं के रक्त से जो खेती सींची गई थी, वह समय आने पर लहलहा उठी। इटली स्वतन्त्र हो गया और इस घटना के सोलह वर्ष बाद जब गेरीबाल्डी और उसके विजेता सैनिक इस स्थान से गुज़रे, तो सबने घुटने टेक कर ईश्वर से शहीदों की आत्मा को शान्ति प्रदान करने की प्रार्थना की। इनमें वीर सैनिक-वेश में मेरियाना भी थी।





यदि आपको अपने बच्चे प्यारे हैं, यदि आप उन्हें रोग और मृत्यु से बचाना चाहते हैं, तो इस पुस्तक को स्वयं पढ़िए और गृह-देवियों को अवश्य पढ़ाइए, परमात्मा आपका मङ्गल करेंगे।

---

सुन्दर छपी हुई सचित्र Protecting Cover सहित सजिल्द पुस्तक का मूल्य लागत मात्र केवल २) रु०; 'चाँद' तथा पुस्तक-माला के स्थायी ग्राहकों के लिए १।।) मात्र !

# सफल माता

[ लेखिका—श्रीमती सुशीलादेवी जी निगम, बी० ए० ]

---

आज हमारे अभागे देश में शिशुओं की मृत्यु-संख्या अपनी चरम-सीमा तक पहुँच चुकी है। अन्य कारणों में माताओं की अनभिज्ञता, शिक्षा की कमी तथा शिशु-पालन सम्बन्धी साहित्य का अभाव प्रमुख कारण हैं।

प्रस्तुत पुस्तक भारतीय गृहों की एकमात्र मङ्गल-कामना से प्रेरित होकर, सैकड़ों अङ्गरेज़ी, हिन्दी, बङ्गला, उर्दू, मराठी, गुजराती तथा फ्रेञ्च पुस्तकों को पढ़ कर लिखी गई है। कैसी भी अनपढ़ माता एक बार इस पुस्तक को पढ़ कर अपना उत्तरदायित्व समझ सकती है।

गर्भावस्था से लेकर ९-१० वर्ष के बालक-बालिकाओं की देख-भाल किस तरह करनी चाहिए, उन्हें बीमारियों से किस प्रकार बचाया जा सकता है, बिना कष्ट हुए दाँत किस प्रकार निकल सकते हैं, रोग होने पर क्या और किस प्रकार इलाज और शुश्रूषा करनी चाहिए, बालकों को कैसे वस्त्र पहनाने चाहिएँ, उन्हें कैसा, कितना और कब आहार देना चाहिए, दूध किस प्रकार पिलाना चाहिए, आदि-आदि प्रत्येक आवश्यक बातों पर बहुत उत्तमता और सरल बोल-चाल की भाषा में प्रकाश डाला गया है।

---

☞ व्यवस्थापिका 'चाँद' कार्यालय,

चन्द्रलोक, इलाहाबाद

# वेश्या

[ श्री० देवीप्रसाद जी गुप्त, 'कुसुमाकर' बी० ए०, एल्-एल्० बी० ]

थी हिन्दू समाज की नारी, मुझ पर अत्याचार हुआ।
व्याकुल हृदय पतित होने को, तब मेरा लाचार हुआ॥
थी अबोध तब मुझको ब्याही, बुड्ढे से धन के पीछे।
नहीं जानती थी आता है, यौवन बचपन के पीछे॥

लगी विकसने मैं कलियों सी, लगा काँखने तब बूढ़ा।
जब मैं खिली, मृत्यु-दरवाज़ा लगा झाँकने, तब बूढ़ा॥
घर का नौकर सम-वयस्क था, यद्यपि काला-काला था।
रेखें भींज रही थीं उसकी, बाँका था, मतवाला था॥

मस्त चाल, भोली सी सूरत, उसकी आँखों की लाली।
करती थी जब वार हृदय पर, एक न जाता था ख़ाली॥
प्यासी थी, मैं मुँह के आगे, यौवन-मद का प्याला था।
बहती थी, सन्मुख ही मेरे, हाथ पकड़ने वाला था॥

बूढ़ा भी मेरी सेवा-हित, उसको सदा पठाता था।
जान-बूझ कर या अनजाने, मुझको जोश दिलाता था॥
चञ्चल चित्त न रुका, गले का हार हुआ मुनुआ मेरा।
निकल चलें दोनों, समझाया, यह फिर उसने बहुतेरा॥

थे सुहाग के बूढ़े बाबा, मेरे एक बहाने से।
कहलाने को राँड हुई मैं, फिर उनके मर जाने से॥
बदले तेवर देवर ने फिर, मुझे ख़ूब हैरान किया।
तब मुनुआ कहार के सङ्ग में, मैंने भी प्रस्थान किया॥

करते रहे मौज, सब ज़ेवर, बेच-बेच कर खा डाला।
मुनुआ ने भी किया किनारा, ढुलक गया रस का प्याला॥
भूखों मरने लगी पेट की, प्रज्वलित मेरी थी ज्वाला।
कोई विषय-वासना को भी, तृप्त न था करने वाला॥

करती क्या ? आई मण्डी में, मिली जानकीबाई से।
धीरे-धीरे सब कामों को, करने लगी सफ़ाई से॥
बन बैठी अब सीता बाई, निशि-दिन मौज उड़ाती हूँ।
किन्तु मूर्खता पर समाज की, अब भी अश्रु बहाती हूँ॥

मुझ सी ही कितनी बहिनें हैं, जिन्हें योग्य वर मिला नहीं।
मूक-वेदनाएँ लज्जावश, पहले उनने ख़ूब सहीं॥
किन्तु न जब सह सकीं, विवश हो पावन-पथ से दूर हुईं।
हुआ पतन, वे गिरीं यहाँ तक, मुझ-सी चकनाचूर हुईं॥

# रूसी राज-क्रान्ति में स्त्रियों का हाथ

[ श्री० प्रेमनारायण जी अग्रवाल ]



ज़ार के क्रूर, स्वेच्छाचारपूर्ण शासन, अमानुषिक अत्याचार और भोग-विलासमय जीवन ने रूस की जनता में हाहाकार मचा दिया था। सारे का सारा देश ज़ार का नाम सुनते ही काँप उठता, लोगों की पिंडुलियाँ तक काँप जाती थीं। छोटे से छोटे किसान-मज़दूर से लेकर बड़े से बड़े ज़मींदार और पूँजीपतियों तक का शरीर ज़ार का नाम मात्र सुनने ही से सिहर उठता, हृदयों की गति रुकने लगती, मस्तिष्क चक्कर काटने लग जाता। इसका क्रूर फ़ौलादी पञ्जा सारे देश पर बड़ी नृशंसता से शासन कर रहा था। शक्ति और ऐश्वर्य के मद से मदान्ध कुछ थोड़े पूँजीपति और ज़मींदार भी उसके साथ कन्धे से कन्धा मिला कर चल रहे थे। साथ क्यों न होते, जबकि स्वयं उनको तक उसके विरुद्ध सर उठाने में कल्याण की स्वप्न में भी आशा न थी। कुछ दुष्ट देश-द्रोही ज़ार की कृपा के भिखारी बने हुए थे और अपने देश-भाइयों को उनके स्वदेशानुराग का मज़ा अत्यन्त क्रूर और पाशविक कार्यों द्वारा चखाने का व्यर्थ प्रयत्न कर रहे थे। उनको यह ज्ञात नहीं था कि उनके इस घोर दमन-नीति का परिणाम सर्वथा उल्टा ही होगा। इसके परिणाम-स्वरूप वह आग इस देश में भभकेगी, जिसका दबाना ज़ार और ज़ारशाही की लाड़ली पुलिस और सशस्त्र पुलिस तक के लिए असम्भव हो जायगा। यह भीषण अग्नि इन्हीं के अत्याचारों की प्रतिध्वनि होगी, जो रूस देश के कोने-कोने से भड़केगी और ज़ारशाही को समूल नष्ट किए बिना कदापि ठण्डी नहीं पड़ेगी—पूँजीपतियों और ज़मींदारों का भी सारा वैभव नष्ट करके भस्मीभूत कर देगी। अन्त को क्या हुआ? वही, जिसकी आशा वहाँ का क्षुधा-पीड़ित, अत्यन्त जर्जर और शक्तिहीन किसान, मज़दूरों का समुदाय चिरकाल से कर रहा था। यह प्रचण्ड अग्नि-ज्वाला रूस के ज़ार के कट्टर समर्थकों—ज़मींदारों, पूँजीपतियों और बड़े-बड़े अधिकारियों—के राजप्रासादों में ही से भभकी और इधर-उधर साइबेरिया आदि के बर्फ़ीले बन्दीगृहों में फैलती हुई, निर्जन ग्रामों की झोपड़ियों में ठिठकती और विश्राम करती हुई, अन्त में प्रबल स्वरूप धारण करके अपने उद्देश्य में सफल हुई। और ज़ार की क्रूर ज़ारशाही को उसके कल-पुर्ज़ों सहित भस्मीभूत करती हुई प्रजातन्त्र के रूप में परिणत हो गई, जो अनुकूल समय और वातावरण पैदा करके साम्यवाद के रूप में परिवर्तित तथा परिवर्द्धित होकर सारे संसार को शान्ति तथा उन्नति का दिव्य सन्देश सुना रही है।

संसार के अन्य स्वाधीन तथा पराधीन देश भी इसकी प्रबल ज्वालाओं से न बच सके। हालाँकि इनमें से कुछ साम्राज्यवादी तथा साम्राज्यवाद के पोषक देश इस नवीन शासन (साम्यवाद) की लहर को अत्यन्त घृणा की दृष्टि से देख रहे हैं। पूँजीपति और पूँजीवाद के समर्थक ऐसे मनुष्यों तथा देशों के साथ कन्धे से कन्धा मिला कर चलने का सरतोड़ परिश्रम कर रहे हैं*, फिर भी इस नवीन लहर को रोकने की शक्ति उनमें नहीं है। वे अपने को इसके प्रचण्ड प्रवाह के रोकने में सर्वथा असक्त पा रहे हैं। वास्तव में इसके न रुकने का कारण स्पष्ट है, और वह है किसान-मज़दूरों का अपनाना। साम्राज्यवादी और पूँजीपति इसका विरोध करने में तत्पर हैं और निम्न-श्रेणी का चिर-पीड़ित समुदाय इसको अपनाने में। इसके विरोधियों की संख्या उँगलियों पर ही गिनने योग्य है, जबकि इसके अपनाने वाले सैकड़ों नहीं, हज़ारों नहीं, वरन् लाखों-करोड़ों की विशाल संख्या में हैं! इस संसार का अधिक भू-भाग इन्हीं करोड़ों की संख्या में ढका हुआ है।

---

* हाल ही का समाचार है कि एक ऐसे षड्यन्त्र का पता चला है, जो सोवियट सरकार को समूल नष्ट कर देना चाहता है और जिसमें फ़्रान्स के कर्मचारियों का भी भाग है।

मेरठ कॉन्सपिरेसी केस भी इसी का उदाहरण कहा जाता है।

—लेखक

अमानुषिक अत्याचारों की जब पराकाष्ठा हो जाती है, स्वेच्छाचारपूर्ण शासन से प्रजा व्यथित होने लगती है, क्रूरता के भीषण आघातों से आत्म-सम्मान की भावना जाग्रत होने लगती है, भूख से पीड़ित होकर जब राष्ट्र की होनहार सन्तान दो-दो दानों को तरसने लगती है और दूसरी ओर जब अमानुषिक अत्याचार शासकों के मन-बहलाव की सामग्री होते हैं, स्वेच्छाचारिता उनका चित्त प्रसन्न करती है, अपने क्रूर कुकृत्यों पर जब पश्चात्ताप तथा प्रायश्चित्त नहीं होता, छोटे-छोटे बालकों से लेकर बड़ों-बड़ों की भयङ्कर भूख को देख कर जब चित्त में व्याकुलता और सहृदयता का आविर्भाव नहीं होता और भोग-विलासमय जीवन बिताने में ही स्वर्ग का आनन्द आने लगता है—उस समय इन्हीं पीड़ितों की भीषण चीत्कारपूर्ण आहों से एक क्रान्ति—महाभीषण क्रान्ति—का प्रादुर्भाव होता है, जो संसार के इतिहास में कोई नई बात नहीं।

नित्य नए हृदय-वेधक दृश्यों और वर्णनों को देख-सुन कर देश के भावी नागरिकों के सुकुमार और कोमल हृदयों में—जो उस समय तक किन्हीं अज्ञात कारणों से पाषाण न बन सके थे—सहानुभूति और समवेदना का स्रोत उमड़ पड़ा, जिसने रूस राष्ट्र के इस नारकीय जीवन को सदैव के लिए नष्ट कर दिया। रूस की इस इतिहास-प्रसिद्ध क्रान्ति में और उज्ज्वल भविष्य-निर्माण में अबला का—जिसने अपने को इस क्रान्ति में सबला साबित कर दिया—का कितना हाथ था, यही अब विचार करना अवशेष है।

## क्रान्ति में भाग

रूस को ज़ारशाही के फ़ौलादी पन्जे से छुड़ाने वाली 'रूसी क्रान्ति की दादी' कैथराइन ने एक स्थान पर किसानों की दयनीय दशा का चित्र खींचते हुए लिखा है—"मेरे चारों ओर बसने वाले निर्धन किसान, सूर्योदय से पहिले ही उठ कर दिन भर खेतों, चरागाहों, बाग़ों, जङ्गलों, अस्तबलों अर्थात् चारों ओर काम करते और बड़ी रात तक आराम न पाते। जब कोई ज़मींदार या उसका कोई सम्बन्धी पास आता, तो हाथ जोड़ कर ज़मीन तक झुक कर प्रणाम करते, किन्तु इस पर भी यदि ज़रा सा काम बिगड़ जाता, तो गाली खाते तथा पीटे जाते और यदि कोई अधिक दोष होता तो साइ-बेरिया को निर्वासित कर दिए जाते थे। किसानों के छोटे-छोटे बालक बड़े घरों के सेवकों की सेवा किया करते थे। यदि इनमें कोई मालिकों के पास जाकर बच्चों के भोजन की प्रार्थना करता था, कोई स्त्री अपने बच्चों को देने में आनाकानी करती, तो मार खाती और धक्का देकर बाहर निकाल दी जाती! यह दृश्य बहुधा मैंने अपनी आँखों से देखे हैं। मुझे भली-भाँति याद है, कि मैंने कई बार अपने पिता के चरणों पर गिर कर अपने नौकरों को पिटने से बचाया। बहुधा मैं छिप कर निकट



श्री० जे० सी० स्मिथ, आई० सी० एस०

आप संयुक्त प्रान्तीय गवर्नमेण्ट की कार्यकारिणी सभा के नए सदस्य नियुक्त हुए हैं।

के ग्रामों में जाया करती और किसानों की झोपड़ियों को देखा करती। वहाँ वृद्ध घास पर पड़े हुए खाँस रहे हैं, पास ही कूड़े का ढेर लगा हुआ है। बेचारे दिन भर अकेले पड़े-पड़े भूख से कराहा करते, क्योंकि और सब लोग खेतों पर चले जाते थे। छोटे-छोटे बच्चे बीच में खेला करते और सूअरों तथा कुत्तों के जूठे बर्तनों में पानी पिया करते!"

नारी का हृदय कोमलता, दया और सहानुभूति की सजीव प्रतिमा है। रूस के इन हृदय-विदारक दृश्यों को

देखने-सुनने का अवसर प्रायः इनको मिल जाता था। कोमल-हृदया रमणियों के हृदय ज़ार के पैशाचिक कृत्यों से भर आते और सहानुभूति तथा दया का सञ्चार हो आता, तब वे अपने स्वाभाविक गुणानुसार गम्भीरता-पूर्वक विचार करतीं और अन्त में इन सब कृत्यों की जड़ ज़ारशाही को ही पातीं। अतएव उसको समूल नष्ट-भ्रष्ट करने के लिए कटिबद्ध हो गईं। कैथराइन के कोमल हृदय को भीषण धक्का लगा और वह एक महान क्रान्ति-कारिणी बन गईं। रूस का अबला स्त्री-समाज भड़क उठा और फिर उसने क्रान्ति की सफलता में जिस देशभक्ति, कर्तव्यपरायणता, त्याग और मर्दानगी से भाग लिया, वह केवल रूस के स्त्री-समाज का ही नहीं, वरन् संसार के स्त्री-समाज का मुखोज्ज्वल तथा गौरवान्वित कर रही है। स्वदेश-प्रेम में मस्त हो अपने प्राणप्यारे पुत्रों को छोड़ा, पतियों को छोड़ा और छोड़ा अपने सुख तथा भोग-विलासमय जीवन को! रूस देश की उन जेलों की कठोर, भीषण यातनाएँ सहीं, जिनमें रह कर अधिकांश अभियुक्त न्यायालय में मुक़दमा प्रारम्भ होने के पहले ही यह जीवन-लीला समाप्त कर देते हैं। संसार में रूस ही ऐसा अभागा देश था, जहाँ की जेलों में बन्द क़ैदी युवतियाँ अफ़सरों और सैनिकों की कामेच्छा-पूर्ति का साधन होती थीं! इन्हीं जेलों में राजनैतिक क़ैदियों को दवा देने की ज़ार की ओर से सख़्त मनाही थी; चाहे, जैसा भीषण रोग क्यों न हो। क्रान्ति-कारियों की हीन दशा का वर्णन देशभक्त रमणी कैथ-राइन ने इस प्रकार किया है—"क्रान्तिकारियों की हीन दशा का वर्णन करना मानव शक्ति के बाहर है। उन लोगों को ऐसे कष्ट दिए जाते हैं, जो संसार के पापी से पापी और हत्यारे से हत्यारे को दिए जाते हैं। संसार का कोई भी ऐसा कष्ट नहीं, जो इन देश-प्रेमियों को न दिया जाता हो! इन्हीं कष्टों के कारण हज़ारों कोमल हृदय तथा बड़े घरों में आराम से पले हुए युवक तथा युवती अपने प्राण देते थे। अत्याचारों का वर्णन कहाँ तक किया जाय, इन शिक्षित देशभक्तों (रूस के जेल-ख़ाने पढ़े-लिखे विद्वानों के निवास-स्थान थे। उन्हें विद्वानों का अजायबघर ही कहना चाहिए; क्योंकि वहाँ दार्शनिक, इतिहासज्ञ, अर्थशास्त्री, गणितज्ञ, वैज्ञानिक, राजनीतिज्ञ, चित्रकार, डॉक्टर, लेखक और कवि आदि देखने में आते थे। स्कूल और कॉलेज के लड़कों का तो छात्रावास ही बन रहा था।) के मृत-शरीर सड़क के किनारे फेंक दिए जाते थे।"

इन्हीं नारकीय जेलों में उच्च कुल की रमणियों ने देश के ख़ातिर, अपने जीवन के उज्ज्वल प्रभात को व्यतीत किया। माताओं ने अपने पुत्र-पुत्रियों को रूसी क्रान्ति में भाग लेने को तैयार तथा उत्साहित किया। पत्नियों ने पतियों को अपना साथ देने को बुला भेजा, बहिनों ने भाइयों को उकसाया और अध्यापिकाओं ने अपनी विद्यार्थिनियों को सहायता देने का उपदेश दिया और फिर सब इस राष्ट्रीय यज्ञ में अपनी-अपनी आहुति लेकर कूद पड़ीं।

सामाजिक जीवन भी रूस का उस समय अत्यन्त विषम था, विशेषतः स्त्री-समाज पर ही इसका नाशकारी प्रभाव पड़ा था। राजनैतिक क्षेत्र में प्रविष्ट होने से पूर्व उनको सामाजिक जीवन से लड़ना पड़ा। उन वीरा-ङ्गनाओं के असीम साहस की कल्पना कीजिए—पहले सामाजिक बन्धन ढीला करना और फिर राजनैतिक क्षेत्र में कार्य करना। कैसी भीषण स्थिति थी? अनेक वीर रमणियों ने क्रान्तिकारी आन्दोलन में भाग लेने के उद्देश्य से क्रान्तिकारियों से झूठे विवाह-सम्बन्ध केवल इसीलिए किए थे।

विचारपूर्वक देखने से पता लगता है कि वास्तव में स्त्री का जीवन कितना झञ्झटयुक्त है और पुरुष का कितनी स्वतन्त्रता का। पुरुष अपने गार्हस्थ्य जीवन में स्वतन्त्र ही होता है और लड़कियाँ अपने बाल्यकाल में भी स्वतन्त्र नहीं रक्खी जातीं। वे उतनी स्वतन्त्रता-पूर्वक अपना जीवन कदापि व्यतीत नहीं कर सकतीं जितना कि पुरुष। पुरुषों के लिए सम्भव है कि वे किसी भी कार्य में सरलतापूर्वक भाग ले सकें, परन्तु स्त्रियों के लिए यह अत्यन्त कठिन है—वे किसी भी कार्य में स्वतन्त्रतापूर्वक भाग नहीं ले सकतीं। रूस के स्त्री-समाज का अपने सारे झञ्झटों से छुटकारा पाना और फिर राज-क्रान्ति में भाग लेना, जहाँ पर नहीं मालूम कि कब साइबेरिया की बर्फ़ीली जेलों में और कब फाँसी के तख़्ते पर भेज दिए जायँ! स्त्रियों को क्रान्ति के पथ पर आरूढ़ होने में कितनी कठिनाइयों का सामना करना पड़ा होगा; भगवान ही जानते हैं कि

इनको कितनी दृढ़ता का परिचय देना पड़ा होगा ! धन्य है स्त्री-समाज, जिसने इन सबके होते हुए भी सफलता—वह सफलता, जो संसार के इतिहास में एकदम नवीन है—प्राप्त की ।

## कार्य-प्रणाली

क्रान्तिकारी साहित्य के प्रचार से शिक्षित-समुदाय में यह राज-क्रान्ति अपनाई ही जा रही थी । प्रचार की आवश्यकता थी ग्रामों में—क्योंकि वे लोग पढ़ना-लिखना नहीं जानते थे और फिर फ़ुरसत भी नहीं थी । क्रान्तिकारियों ने अपनी इस कमज़ोरी को अनुभव कर लिया था । वास्तव में इनकी सफलता ग्राम-सङ्गठन और ग्रामों में क्रान्ति के बीज वपन करने पर ही अवलम्बित थी । मज़दूरों में भी प्रचार की उतनी ही आवश्यकता थी । अतः अधिक लोगों ने अपना कार्य क्षेत्र ग्रामों और फ़ैक्टरियों को बनाया, स्त्रियों ने इसमें भरपूर सहायता दी । कुछ ग्रामों में गईं, कुछ फ़ैक्टरियों में और कुछ विदेश-प्रचार के गुरुतर कार्य में लग गईं । संसार के अन्यान्य देशों में प्रचार की बड़ी आवश्यकता होती है, विशेषतः उस समय, जब देश में स्वतन्त्रता का युद्ध छिड़ रहा हो । गत महासमर में अङ्गरेज़ों की ओर से हज़ारों प्रचारक अमेरिका में प्रचारार्थ भेजे गए थे । वर्तमान समय के भारत के स्वातन्त्र्य संग्राम में भी इङ्गलैण्ड के लोग अमेरिका में प्रचारार्थ भेजे गए हैं । सर जॉन साइमन तो अभी प्रचार करके वापस ही आए हैं । क्रान्तिकारियों ने प्रसिद्ध रमणी कैथराइन को लन्दन, अमेरिका आदि देशों में भेजा था । इस रमणी-रत्न ने वहाँ जाकर अत्यन्त सफलतापूर्वक प्रचार किया, जिसके परिणाम-स्वरूप उन देशों का ध्यान इस ओर आकर्षित हुआ और अन्त में सहानुभूति भी मिलने लगी । यही नहीं, कैथराइन को विदेश-यात्रा में बहुत धन भी राजक्रान्ति के सहायतार्थ मिला था !

स्त्रियों का जो भाग ग्रामों और मज़दूरों में काम कर रहा था, उसे घोर कष्टों का सामना करना पड़ा । ज़ारशाही इस उथल-पुथल को शान्त करने में अपनी पूरी शक्ति लगा रही थी । एक कोने से दूसरे कोने तक सी० आई० डी० का एकछत्र राज्य था । उच्च कुल में पली हुई रमणियाँ अपने सुन्दर शरीर को किसान-मज़दूरों में छिपा न सकतीं, यद्यपि वे अपना रहन-सहन उन्हीं की भाँति रखती थीं । कहावत प्रसिद्ध है कि 'हीरा गुदड़ी में कभी नहीं छिपता'—इसीके अनुसार ये भी न छिप सकतीं और पकड़ कर जेलों में निर्दयता से भर दी जातीं । अतएव इनको अपना वेश छिपाने के लिए अपने मुख तथा हाथ-पैरों पर तेज़ाब डालना पड़ा । विचारणीय है कि जिस सुन्दरता को बनाने के लिए स्त्रियाँ तेल, पाउडर, वैज़लीन इत्यादि अनेक वस्तुओं में हज़ारों रुपया बरबाद किया करती हैं, उसी सुन्दरता को नष्ट-भ्रष्ट करने के लिए रूस की स्त्रियाँ तेज़ाब लगाती हैं—कितना हृदय-विदारक दृश्य है ? तेज़ाब के लगने से शरीर का रङ्ग काला



**कमाण्डर आर० एम० रेनॉल्ड्स**

आप रॉयल इम्पायर सोसाइटी के कमिश्नर हैं, जो हाल ही में भारत की वर्तमान दशा का निरीक्षण करने यहाँ पधारे हैं ।

पड़ जाता है, अतः किसान-मज़दूरों में छिपने योग्य रङ्ग हो जाता है । एक-दो नहीं, बल्कि हज़ारों स्त्रियों ने अपनी सुन्दरता को इस निर्दय तरीक़े से बरबाद कर दिया ! इस तरफ़ से बेफ़िक्र हो वे आनन्द और स्वच्छन्दतापूर्वक ग्रामों में भ्रमण करके किसानों को उनके उद्धार का उपाय समझातीं । उनके साथ खेतों में काम करती जातीं और प्रचार करतीं, रूस के ज़ार के अत्याचारों का दिग्दर्शन करातीं, किताबें पढ़-पढ़ कर सुनाया करतीं ।

मज़दूरों में सफलतापूर्वक कार्य करना अत्यन्त कठिन था। उनमें जाग्रति की भी बड़ी आवश्यकता थी। जो क्रान्तिकारिणी फ़ैक्टरियों में रहती थीं, सबको अपने नाम बदलने पड़ते थे। उस समय की फ़ैक्टरियों के मज़दूरों का जीवन जेलों से भी अधिक कष्टमय था। सोलह घण्टे तक कारख़ाने में काम करना और अवशेष समय में खाना-पीना और सोना! कभी उन्हें इस समय में भी काम करना होता। इतना होने पर यदि उनको कहीं दस-पाँच मिनट मिल जाते तो अन्य आनन्द की बातें छोड़ कर देश-प्रेम और राजनीति की बातें किसे सुनातीं। परन्तु इससे हतोत्साह न होकर अपना कार्य सफलतापूर्वक चलाती रहीं। स्वयं कार्य करने के बाद शेष समय में खाना-पीना तक छोड़ कर वे मज़दूरों में विप्लव की तैयारी करतीं। लाड़-प्यार से पला हुआ यह कोमल समुदाय इन सारे कष्टों को देश-प्रेम के आगे तुच्छ समझता!

प्रचार-कार्य में ही नहीं, गुप्त-समितियों में भी इनका पूरा-पूरा भाग था। वहाँ के न्यायाधीश ने एक क्रान्तिकारिणी के फ़ैसले में लिखा था—"राजनैतिक षड्यन्त्रों की कल्पना हम सहज ही कर सकते हैं। हम क्रान्तिकारियों के भयानक और कठोर उपद्रवों की भी कल्पना अनायास ही कर सकते हैं। उपद्रवों और क्रान्ति में स्त्रियों का भाग लेना भी कोई आश्चर्य की बात नहीं है। किन्तु एक स्त्री क्रान्तिकारियों की अभिनेत्री हो सकती है और ऐसे भयानक हत्याकाण्ड की नायिका हो सकती है—सम्राट के ख़ून का कुल प्रबन्ध अपने कोमल हाथों में ले सकती है, तथा निर्भयता और साहस के साथ ऐसे काम को पूरा कर सकती है—ये बातें बहुत यत्न करने पर भी कल्पना में नहीं आतीं।" परन्तु वास्तव में यह कथन अक्षरशः सत्य है। स्त्रियों का क्रान्तिकारी दलों में विशेष भाग था*, वे अपना काम बड़ी निर्भयता और चतुरता से निभाती थीं। जब इनके क्रान्तिकारी पति जेलों में भर दिए जाते और वे उनसे मिलने जातीं तो गुप्त-समिति सम्बन्धी अनेक आवश्यक कार्यों को कर लाती थीं। पुलिस राजनैतिक क़ैदियों के साथ जितनी कठोरता और चालाकी करती थी, राजनैतिक बन्दी उनसे सदा एक हाथ आगे रहते थे। भारत में भी यही बात दृष्टिगोचर हो रही है। जब उन्हें अपने पतियों तक से एकान्त में बात नहीं करने दी जाती, तो उन्होंने अपने अभीष्ट सिद्ध करने के लिए एक दूसरे उपाय की शरण ली—काम तो किसी न किसी प्रकार करना ही होता था। जो गुप्त बातें कहनी-सुननी होतीं, काग़ज़ में लिख ली जातीं और फिर एक गोली बना कर उसके ऊपर सीसे का वर्क़ चढ़ा लिया जाता और मुख में छिपा लेते। जिस समय जेल की चहारदीवारी के अन्दर पति-पत्नी आपस में मिलते, उस समय दोनों एक-दूसरे का आलिङ्गन-चुम्बन इत्यादि करते। ओंठ से ओंठ मिलते ही वह गोली इधर से उधर चली जाती! इस रीति से केवल पत्र-व्यवहार होता हो, सो नहीं, छोटे-छोटे पेन्सिल के टुकड़े या अन्य छोटी-छोटी चीज़ें, भी पहुँचा दी जाती थीं। स्त्रियाँ ऐसे सैकड़ों काम सरलता और सफलतापूर्वक सम्पादन करती थीं, जिनमें पुरुष सर्वथा अपने को असमर्थ पाते थे। काम निकालने में ही नहीं, लगभग प्रत्येक बात में पुरुषों से आगे रहतीं और यदि इस सेवा का पुरस्कार मिलता तो उसे भी बड़ी मर्दानगी से स्वीकार करतीं। फाँसी के तख़्ते पर झूलना होता तो भी बहादुरी से झूलतीं। एक वीराङ्गना फाँसी के तख़्ते पर खड़ी, फाँसी की बाट जोह रही थी। उपस्थित अधिकारी ने गले का कॉलर खोलने को कहा। वह उसी क्षण कॉलर खोलने लगी। शीघ्रता के कारण कॉलर बटन में फँस गया तो उसे एक ही झटके में उसने फाड़ कर फेंक दिया। अपने हाथों को बँधवाना स्वीकार नहीं किया। फाँसी लगाने वाले से फाँसी लगाने की विधि सीख कर स्वयं उसने अपने हाथों से रेशम की रस्सी गले में बाँध ली और कूद कर पैरों के नीचे वाले तख़्तों को पाँव से धक्का दिया कि वह दूर जा पड़ा। उस देवी के प्राण-पखेरू उड़ गए! लोग देख कर आश्चर्यान्वित हो गए।

ऐसे ही वीर-कृत्यों से रूस के स्त्री-समाज ने अपने आपको रूस के स्वतन्त्रता के इतिहास में सदा के लिए

---

* लाहौर का जो नया षड्यन्त्र रचा गया है और जिसमें अनेकों गिरफ़्तारियाँ हुई हैं, कहा जाता है, उसमें तीन स्त्रियाँ भी शामिल हैं। कलकत्ते में भी जो केस चल रहा है, उसमें स्त्रियाँ पकड़ी गई हैं।

—लेखक

अमर कर दिया। स्वाधीनता की देवी कैथराइन, जिनका इस क्रान्ति में बहुत अधिक हाथ था, कहा करती थीं:—

"We may die in exile, and our children may die in exile, and our children's children may die in exile, but something will come of it at last."

अर्थात्—"मातृभूमि से सैकड़ों और सहस्रों कोस दूर पर, अज्ञात स्थानों में भले ही हमारी मृत्यु क्यों न हो, हमारे लड़के और लड़कों के भी लड़के मातृभूमि के बाहर क्यों न मर जायँ, पर यह निश्चित है कि हमारी मृत्यु व्यर्थ न जायगी और कभी न कभी वह दिन आ ही जावेगा, जब हमारे सिद्धान्तों की विजय होगी तथा अत्याचारियों का नाश होगा।"

जहाँ की रमणियों के यह भाव हों, वहाँ सफलता क्यों न मिले? अन्त में सफलता मिली, इसी समाज के अपूर्व त्याग से। इसका श्रेय है, इसी अबला कहलाने वाली जाति को! वर्तमान समय में रूस दिन पर दिन उन्नति कर रहा है। इस अल्पकाल में उसने जो उन्नति कर दिखलाई है, वह संसार के इतिहास में एकदम नवीन है। इस साम्राज्य में स्त्रियों का अत्यन्त महत्वपूर्ण स्थान है और उनको जो सुविधाएँ तथा अधिकार प्राप्त हैं—सामाजिक जीवन में जो आनन्द हैं—वह संसार के अन्य किसी भी स्वाधीन या पराधीन देश में नहीं हैं।



अफ़्रिका के लोग घड़ियाल के मुँह में पकड़े गए व्यक्ति को छुड़ाने का सतत प्रयत्न कर रहे हैं!




देखता हूँ सामने रख कर तेरी तस्वीर को ! एक दुनिया मोल लेती है तेरी तस्वीर को !

[ नाख़ुदाए-सख़ुन हज़रत "नूह" नारवी ]

जब नहीं होती है ज़हमत आशिक़े-दिलगीर को,
फेंक देते हैं, वह मल कर चुटकियों से तीर को !
होश आता है कभी जब, आशिक़े दिलगीर को,
आँख उठा कर देख लेता है, तेरी तस्वीर को !
वह तमाशा जानते हैं, नालए-शबगीर को,
कौन रोकेगा मेरे, इस आसमानी-तीर को ?
मुझसे फिरना क़हर है, तेरी निगाहे-नाज़ का,
चीर कर मैं दिल में, रख लूँ किस तरह इस तीर को ?
हो गया है रात दिन का, अब यह मेरा मशग़ला,
देखता हूँ सामने रख कर, तेरी तस्वीर को !
लोग क्यों कहते हैं, वह तेरे मुक़द्दर में नहीं,
कौन हूँ मैं, कोई क्या जाने मेरी तक़दीर को !
आज दो बिछुड़े हुए, मिलते हैं एक मुद्दत के बाद,
तीर छोड़ेगा न दिल को, दिल न उसके तीर को !
एक मुझी को हुस्न पर, इस दर्जा हैरानी नहीं,
बन गया तस्वीर, देखा जिसने उस तस्वीर को !
सर्द-मेहरी की यहाँ कसरत, वहाँ सर्दी का ज़ोर,
"नूह" क्यों "नारे"[1] पे हम, तरजीह दें 'कश्मीर' को ?

[ कविवर "बिस्मिल" इलाहाबादी ]

हुक्म क्या देते हो, अपने आशिक़े-दिलगीर को ?
दिल में रक्खे, या कलेजे, में तुम्हारे तीर को !
चाहिए पासे-वफ़ा, कुछ आपके नख़चीर को,
दिल में तीर आए, तो क्यों दिल से निकाले तीर को !
गुफ़्तगू कैसी, कहाँ की बात, क्या लुत्फ़े-कलाम,
देखता हूँ हर घड़ी चुप, मैं तेरी तस्वीर को !
दिल में दी मैंने जगह, किस शौक़ किस अरमान से,
जब इधर आते हुए, देखा तुम्हारे तीर को !
इसका खिंचना, इसके खिंचने की अदाएँ देख कर,
एक दुनिया मोल लेती है, तेरी तस्वीर को !
यह मेरे दिल में, किसी पहलू ठहरता ही न था,
मैंने दम दे दे के रक्खा है, तुम्हारे तीर को !
महफ़िले-दुशमन में, दुशमन का फ़िसाना छेड़ कर,
कर दिया ख़ामोश हमने, आपकी तस्वीर को !
मैं रहा दुनिया में जब तक, दिल शिकस्ता ही रहा,
कोई देखे, इस मेरी फूटी हुई तक़दीर को !
है अगर "बिस्मिल" तुम्हारा नाम, तो यह चाहिए—
सर पे रोको तेग़ को, दिल में जगह दो तीर को !

१—"नूह" साहब का वतन है। यह एक क़सबा है, जो इलाहाबाद के जिले में है।

# तालीम एडिटरी

[ श्री० जी० पी० श्रीवास्तव, बी० ए०, एल्-एल्० बी० ]




दा ग़ारत करे स्कूल और कॉलेजों की सनद और डिग्रियों को, जिनके बिना हम ऐसे ज़ाद-शरीफ़ों का किसी भी मुहकमे में गुज़र नहीं है। वह तो बड़ी ख़ैरियत हो गई कि 'लॉटरी' (Lottery) में बन्दे के हाथ एक 'प्रेस' लग गया, जिससे गुज़र-बसर की बहुत-कुछ उम्मीद हुई। मगर क्या बताऊँ, प्रेस की तक़दीर में मुझसे भी ज़्यादा आराम-तलबी लिखी हुई थी। हफ़्तों बेलन चलाने की नौबत नहीं आती थी। अन्देशा हुआ कि अगर यही हाल रहा तो 'टाइपों' में बेकार पड़े-पड़े कहीं ज़ङ्ग न लग जाए। उन्हें कहाँ तक मैं साफ़ करता रहूँगा। इसलिए इस मुसीबत से बचने की जब कोई तरकीब न सूझी, तो बन्दे ने झट एक अख़बार निकाल दिया। मगर हाथी के खाने के दाँत और होते हैं और दिखाने के और। इसलिए मुझे भी यही कहना पड़ा कि अपने ज़ाती फ़ायदे के लिए नहीं, बल्कि क़ौम व मुल्क की सच्ची ख़िदमत के लिए यह पर्चा निकाला गया है; क्योंकि इसकी बड़ी सख़्त ज़रूरत थी। और तारीफ़ है ख़रीदारों की अक़्ल की, उन्होंने इसकी सच्चाई हर्फ़-ब-हर्फ़ मान ली। किसी ने भी ज़रूरत का हाल कुछ न पूछा।

यह बात पूछने की थी भी नहीं। क्योंकि सभी जानते थे कि यहाँ से क़रीब आधे दर्जन जो रिसाले और अख़बार निकलते हैं, वे बेचारे दूकानदारों को सौदा लपेटने के लिए काफ़ी काग़ज़ नहीं पहुँचा पाते। इसके अलावे वे ख़ुद अपनी तरक़्क़ी की जड़ दिनों-दिन ऐसी मज़बूत करते जाते हैं कि अगर इनकी ख़ुराक पर फ़ौरन छापा मार कर इन्हें अभी से अधमरा न कर दिया जाएगा, तो बाद को इन्हें मारना तो दूर रहा, इनकी मोटाई तक एक इञ्च भी दूर न की जा सकेगी। उस वक़्त 'लिटरेचर' का कितना बड़ा नुक़सान होगा, इसे वही लोग समझ सकते हैं, जो हम ऐसे इसके सच्चे ख़ैरख़्वाह हैं। क्योंकि तब इसका एक निहायत ही ज़बर्दस्त मसला कि "हर कमाले राज़वाल" बिलकुल ग़लत हो जाएगा। इसलिए उन लोगों ने यह ज़रूर सोचा होगा कि इसने (यानी हमने) यह नया अख़बार निकाल कर दौगर चलते हुए पर्चों के पैर उखाड़ने की अच्छी तदबीर निकाली। इस तरह लिटरेचर की आबरू भी रह गई और मसला भी सही साबित हो गया। तभी तो हमारी क़द्र हुई और हमारा अख़बार चल निकला। हमारी ही क्या, अगर इस वक़्त हमारी तरह लिटरेचर के दस-पाँच ख़ैरख़्वाह और पैदा हो जाते और सभी अपना-अपना अख़बार निकाल देते तो सभों की ऐसी ही आवभगत होती। क्योंकि तब यह नुक़सान और भी आसानी और मुनाफ़े के साथ पूरा होता। जिस चरागाह में मुश्किल से पाँच जानवर गुज़र कर पाते हों, वहाँ अगर दस-बीस नए फट पड़ें तो क्या नतीजा हो? बस यही हाल ख़रीदारों का है। चाहे उन्हें कोई दस मिल कर चरे या पचास; क्योंकि हैं तो वे वही इने-गिने। उस पर ज़माने की तङ्गदस्ती की वजह से किसी में इतना दम और शौक़ कहाँ कि एकाध अख़बार से ज़्यादा मँगावे?

यह खुली हुई बात है कि नए के आगे पुराने की क़द्र नहीं होती, इसलिए ख़रीदारों का मेरी तरफ़ झुकना कोई ताज्जुब न था। उस पर मैंने अख़बारी दुनिया में पैदा होते ही दो-चार मशहूर रिसालों पर ताबड़तोड़ दोलत्ती झाड़ दी। फिर तो वह काँय-काँय मची कि तोबा ही भली, इसके आगे सराय की भठियारिनें तक अपना हापा लड़ना भूल गईं। इस थू-थू, मैं-मैं का शोर मुल्क के कोने-कोने में पहुँचा और सैकड़ों ने इस पर अपनी रायज़नी का ताँता बाँध दिया। नतीजा यह हुआ कि जो शोहरत मेरे अख़बार को दस बरस नाक रगड़ने और हज़ारों ख़र्च करने से भी नहीं मिलती वह इस छीछालेदर से आनन-फ़ानन और मुफ़्त में मिल गई। जब हर शख़्स की ज़बान पर मेरे अख़बार का नाम पहुँच गया, तो ख़रीदारों का दुगुने और तिगुने की तादाद

में बढ़ जाना लाज़मी ही था। ऐसे मौक़े पर मैंने एक अक़्लमन्दी और की। झट यह मशहूर कर दिया कि मेरे साढ़े पचपन हज़ार ख़रीदार हो गए। फिर क्या पूछना था। इश्तहार छपाने वाले अपनी बड़ी-बड़ी थैलियाँ लिए हुए कूद पड़े। इनमें एक साहब बड़े चलते-पुर्ज़े थे। अपने इश्तहार का ऑर्डर देने के क़ब्ल ख़रीदारों की फ़ेहरिस्त देख कर अपना इत्मीनान कर लेना चाहते थे। मैंने भी फ़ौरन रजिस्टर खोल कर साढ़े पचपनों हज़ार नाम गिना दिए। उनकी सारी चालाकी धरी रह गई। उन्हें क्या ख़बर कि इस फ़ेहरिस्त के हर सफ़े में सिर्फ़ तीसरा ही नाम ख़रीदार का है, बाक़ी सब फ़र्ज़ी हैं?

मज़ामीन के लिए मुझे ज़रा भी तरद्दुद नहीं करनी पड़ी। क्योंकि जिस दिन से मैं एडिटर बना उसी दिन से सारी दुनिया भी नामेनिगार हो गई। ख़सम अपनी जोरुओं की शिकायत लिखने लगे तो बीबियाँ अपने मियाँ की बुराई। आशिक़ों को अपने माशूक़ों के नाज़-नख़रे और बेवफ़ाई बयान करने से छुट्टी नहीं मिलती थी। जिसके जोरू-जाँता, आशिक़-माशूक़ कोई भी नहीं होता था, वह दूसरों ही पर अपने दिल का ग़ुबार निकाल कर अपना कलेजा ठण्डा करता था। ग़रज़ यह कि सभी हमारे अख़बार को अपने क़लम की तख़्तिए-मश्क़ बनाने की कोशिश में थे। यहाँ तक कि स्कूल के लड़के भी, जो अपने तरजुमे की कॉपी ग़लतियों के डर से अपने मास्टरों के सामने रखने से हिचकते थे, उसकी नक़ल अख़बार में छापने के लिए मेरे पास बेधड़क भेजा करते थे। जहाँ मज़ामीन की इतनी भरमार हो, वहाँ किसका दिमाग़, वक़्त या आँखें इस क़दर फ़ालतू हैं कि उनको पढ़ने की तकलीफ़ गवारा करता। इसलिए उनके भेजने वालों के सिर्फ़ नाम पढ़ लिए जाते थे। उससे अगर पता चल गया कि ये पुराने नामानिगार हैं, यानी इनके एकाध मज़मून और भी कहीं छप चुके हैं, तब तो उनका यह मज़मून भी रख लिया जाता था और बाक़ी सब ज्यों के त्यों पन्सारी के हवाले कर दिए जाते थे। और वहाँ से उनके बदले हल्दी, मिर्च, मसाला, नमक, शक्कर रोज़ाना काफ़ी आ जाते थे। हाँ, ख़तूत उसके काम के नहीं होते थे। क्योंकि पोस्टकार्ड और लिफ़ाफ़े से पुड़िया नहीं बाँधी जा सकती। फिर भी ये बेकार नहीं जाते थे। इनसे मुझे चाय बनाने में बड़ी आसानी होती थी। अगर इन तरकीबों से काम न लेता तो हफ़्ता भर में ही मेरा घर ख़तूत और मज़ामीन से इतना ठसाठस भर जाता कि मुझे मय सामान के बाहर निकल कर दरख़्तों के नीचे रहना पड़ता।

लोग अपने ख़तों के जवाब के इन्तज़ार में रहा करते थे, मगर इतना समझने की अक़्ल नहीं रखते थे कि उनकी तरह ख़त लिखने वाले हज़ारों हैं और जवाब देने वाला अकेला एक एडिटर, वह बेचारा अगर रातों-दिन दोनों हाथों से लिखता रहे तो भी तो वह एक दिन की



हिज़ एक्सेलेन्सी सर हर्बर्ट स्टानली

आप सीलोन (लङ्का) के गवर्नर थे, जो हाल ही में दक्षिण अफ़्रिका के हाई कमिश्नर नियुक्त किए गए हैं।

डाक का जवाब महीने भर में नहीं दे सकता। ऐसी हालत में वह जवाब देने की कैसे बेवक़ूफ़ी कर सकता है? दूसरे वह जवाब क्या दे अपना सर, जब उसे पूरा ख़त तक पढ़ने की नौबत नहीं आती। हाँ, बहुत तङ्ग किए जाने और दर्जनों ख़त मय जवाबी टिकट बार-बार भेजते रहने पर अगर कभी वह छपा हुआ एक पोस्टकार्ड भेज देवे तो उसके लिए यही बहुत है।

लोगों को इन्तज़ार में रखने से एक फ़ायदा भी था। क्योंकि अक्सर लोग इस उम्मीद में मेरे ख़रीदार हो

जाते थे कि न जाने किस तारीख़ के पर्चे में मेरा मज़मून निकले और कहाँ तक दूसरों से माँग-माँग कर पर्चा देखा करें। बन्दा भी ऐसे शौक़ीनों की कभी-कभी हिम्मत बढ़ा देता था, ख़ास कर तब, जब उनसे सूखी ख़ुशामदों के अलावे कुछ नक़दी फ़ायदा भी किसी न किसी ढङ्ग से होने लगता था। रहा मज़मून की अच्छाई-बुराई पहचान कर चुनना महज़ अपनी अवक़ात ख़राब करना है। क्योंकि जिस तरह से आलमे-शबाब पहुँच कर एक गधी भी परी हो जाती है, उसी तरह छपने पर सभी मज़मून, मज़मून हो जाते हैं। फिर भी क्या कहूँ, इस बेवक़ूफ़ी के ज़माने में कुछ नामानिगारों ने अपने नाम को शैतान की तरह मशहूर करके किसी दोआ-तावीज़ से पढ़ने वालों पर ऐसा जादू डाल रक्खा है कि वे लोग एक न एक मज़मून इन लोगों का हर पर्चे में ज़रूर देखना चाहते हैं। वरना बेदुम के जानवर की तरह पर्चे की वक़त घट जाती है। मगर ये हज़रत मज़मून देने में वह-वह शुतुरग़म्ज़े दिखाते और दून की लेते हैं कि कलेजा जल के ख़ाक हो जाता है। जब मुल्क में हज़ारों शौक़ीन ऐसे पड़े हैं, जो सौ-सौ ख़ुशामदों के साथ मज़मून देकर उसकी छपाई वग़ैरा तक का ख़र्चा भी मुझे देने को तैयार बैठे हैं, तो इन लोगों का मज़मून देने में इतने नख़रे दिखाना और उलटे मुझी से उसके बदले में कुछ ऐंठने की उम्मीद करना लाहौल बिलाक़ूवत किस क़दर बेहूदापन और बेहयाई है। ख़ैर! मैं भी इन लोगों का उस्ताद हूँ। जब देखा कि आरज़ू, मिन्नत, ख़ुशामद और ज़िद से काम नहीं चलता, तब सचाई को दूर भगा कर उन्हें उजरत देने के लिए एक से एक बढ़ कर वादा करता हूँ और अपनी लन्तरानी में उन्हें ऐसा सब्ज़-बाग़ दिखाता हूँ कि उनका दिमाग़ फिर जाता है। अगर यह तरकीब भी न कारगर हुई तो उनकी कोई मशहूर और मारूफ़ किताब पर जली-कटी नुक़्ताचीनी करने और उनका 'कार्टून' निकालने लगता हूँ। बस हज़रत ढीले पड़ जाते हैं, क्योंकि मसल है कि पाजी से अल्ला मियाँ भी डरते हैं। फिर क्या, जहाँ मज़मून हाथ आ गया, तहाँ बन्दा अपने सब वादे ही नहीं, बल्कि उनके ख़तों के जवाब तक लिखना भूल जाता है। और उनकी क़द्र वैसी ही करता है, जैसे वापसी के बाराती, वोट दे चुकने पर वोटर या गुज़रे हुए गवाह की होती है।

हाल ही में एक बेढब से पाला पड़ गया था। माँगता तो वह बहुत था। ख़ैर, किसी न किसी तरह उसे चार आने पेज के हिसाब से उजरत देकर अपनी जान छुड़ाई। यह बहुत खला, क्योंकि पन्सारी उसके मज़मून के पूरे बण्डल के लिए दो पैसे भी न देता। ख़ैर, बाद को मैंने उस मज़मून को अलग किताब की शक्ल में शाया करके अपने टके के दस गुने की तादाद में सीधे कर लिए। तब तो वह बहुत चकराया। लगा कहने कि मैंने उसे अख़बार में देने का दाम लिया था। उसका कोई किताबी हक़ नहीं बेचा था। मगर उसका सर। हमारे पर्चे की शरायत में साफ़ तौर से लिखा है कि जो मज़मून इसमें शाया हो, उस पर जुमला हक़ूक़ एडीटर का है। और मैंने तो उसके लिए उजरत भी दी थी। बस वह रह गया अपना सा मुँह लेकर।

चीदा ख़बरों के लिए मुझे किसी की भी ख़ुशामद नहीं करनी पड़ती है। क्योंकि हमारा चपरासी जिस वक़्त चाण्डू की निगाली मुँह में लगाता है, उस वक़्त उसे इलहाम होता है। और वह बेतार की ख़बर की तरह दुनिया भर की अजीब-वो-ग़रीब ख़बरें सुनाने लगता है। उन्हीं को बन्दा ज़रा हाशिया लगा कर पढ़ने वालों के सामने पेश कर देता है। एक दफ़ा उसने पीनक में बताया कि एक औरत की नाक से गाय का बच्चा पैदा हुआ है। मैं फ़ौरन समझ गया कि यह औरत अफ़रीका की होगी। बस यह ख़बर अख़बार में दे दी। फिर तो इसकी वह धूम मची है कि दस-बीस अख़बारों ने इसकी नक़ल की। और महीने भर तक काफ़ी सनसनी रही। यहाँ तक कि कुछ लोग अफ़रीका जाकर उस औरत की ज़ियारत करने के लिए तैयार भी हो गए थे।

मज़ामीन दुरुस्त करने के वास्ते कुछ काट-छाँट करना एडीटर के लिए ज़रूरी होता है। मगर इसमें मुझे ज़्यादा दिक़्क़त नहीं पड़ती थी। हालाँकि तालिबइल्मी की उम्र में मैंने ज़रूरत से ज़्यादा पढ़ने की कभी ज़हमत नहीं उठाई थी। तो भी दो-चार नाविलें मैं पढ़े हुए था, जिनसे अख़बार और किताब में इस्तेमाल करने वाले अल्फ़ाज़ मुझे बख़ूबी मालूम हो गए थे, जैसे घर में पानी को पानी और बाप को बाप कहो तो अख़बार में पानी को 'आब' और बाप को 'पिदर' कहो। इनके अलावा क़वायद का एक क़ायदा भी मैं जानता था कि हर जुमले में पहिले

'क़ायल' तब 'मफ़ूलवे' उसके बाद 'फ़ेल' होना चाहिए। और शायरी के मिसरे नापने के लिए एक परकार मेरे पास था ही। बस इतनी ही बातें एडीटरी बर्तने के लिए काफ़ी थीं। और बाक़ी तो सब करते-करते आ ही जाता है। इन्हीं के बल पर बन्दा लाल रोशनाई का क़लम ज़न से फेर देता था। इसके लिए और तो कोई नहीं, मगर नामी नामानिगार बड़ी चिल-पों मचाते थे। हालाँकि यही लोग मारे लापरवाही के क़वायद की सब से ज़्यादा भूलें करते हैं। मिसाल के तौर पर इनका एक जुमला आप ख़ुद ही देख लीजिए—"हुस्न में परी थी तो बोलने में कोयल।" असल में यह एक नहीं, दो जुमले हैं। दोनों में फ़ायल ग़ायब है और दूसरे में फ़ेल भी नदारद है। इसलिए इनको इस तौर पर मुझे सही करना ही पड़ता था कि—"वह हुस्न में परी थी तो वह बोलने में कोयल थी।" इसी तरह एक कहानी लिखने वाले ने अपनी कहानी में एक आदमी के मुँह से, जो डण्डों से मारा जाता था, कहलवाया—"अरे! बाप रे बाप!" मैंने झट उसे काट कर—"अरे! पिदर रे पिदर!" कर दिया। उस पर नामेनिगार साहब बहुत बिगड़े। बिगड़ा करें। आख़िर हम एडीटर हैं किस लिए?

'एडिटोरियल' लिखने में ज़रा परेशानी मुझे ज़रूर होती थी। इसलिए इस झगड़े में बन्दा पड़ता ही नहीं। इसे मैं हमेशा शागिर्दों के मत्थे छोड़ देता हूँ। और उन्हीं लोगों से अङ्गरेज़ी अख़बार और नाविलों के तर्जुमे भी अपने नाम से करा लेता हूँ। शागिर्द मेरे पास बहुतेरे हैं। क्योंकि काम-काज बढ़ने के साथ आदमी बढ़ाने की जब ज़रूरत हुई और मेरे ईमान के बजट में इतनी गुञ्जाइश न थी कि माक़ूल उजरत देकर मैं किसी से काम लूँ, तब बन्दे ने फ़न्ने-एडिटरी सिखाने की नोटिस दे ही दी। बस दर्जनों कॉलेज के पढ़े-लिखे लोग मेरी शागिर्दी के लिए रोज़ ही टपकने लगे और यों मेरा सारा कारबार मुफ़्त में होने लगा। अगर कभी मुझी को एडिटोरियल लिखना पड़ गया, तो बन्दा दस अख़बार मेज़ पर रख लेता है और हरेक के एडिटोरियल में से एक-एक पारा निकाल कर अपना एडिटोरियल बना लेता है। इसी से मेरी पॉलिसी किसी की समझ में नहीं आती। मगर अब पॉलिसी ही क्या, सब कुछ समझ में आ जाएगा। और अगर अब भी आप न समझें, तो जनाब मेरा क़ुसूर नहीं।

नोट—जनाब मिहरबानी करके आइन्दा साल का चन्दा आप फ़ौरन भेज दें। क्योंकि अख़बार अब मेरा



श्री० आर० बोकेट, जे० पी०

आप मैसोर गवर्नमेण्ट के खानों के चीफ़ इन्सपेक्टर थे, जो हाल ही में छुट्टी लेकर बिलायत गए हैं।

पुराना हो चला है। इसकी काया-पलट करना ज़रूरी है। इसलिए हफ़्ते-अशरे में इन्शाअल्लाहताला इसका निकालना मैं एकदम बन्द कर दूँगा। फ़क़त आपके चन्दे का इन्तज़ार है।

( 'चाँद' के उर्दू-संस्करण से )




[ पं० गयाप्रसाद जी शास्त्री, वैद्य ]

### पेशाब में जलन होने का उपाय

शुद्ध सफ़ेद राल ५ तोले, मिश्री ५ तोले—दोनों चीज़ों को कूट, पीस, छान कर चूर्ण बना लेना चाहिए। १ तोला की मात्रा से दिन में ३ बार इस औषध को सेवन करना चाहिए। जिस दिन औषध को सेवन करे, उस दिन दूध, जल, शर्बत आदि अधिक पीना चाहिए। भोजन में भी दूध, चावल या खीर खाना आवश्यक है। इस उपचार से बहुत शीघ्र ही पेशाब की जलन दूर होती है।

* * *

### मस्तक-पीड़ा की चिकित्सा

आँवला ५ तोले, बहेड़ा ढाई तोले, हरड़ ढाई तोले, मिश्री १० तोले—सब चीज़ों को कूट-पीस, छान कर चूर्ण बना लेना चाहिए। ३ माशे से १ तोला तक अवस्था के अनुसार सायं-प्रातः सेवन करना चाहिए।

* * *

### वृक्क-शूल की दवा

बुझा हुआ चूना ४ रत्ती, पुराना गुड़ १ तोला, दोनों औषधों को मिला कर केवल दो गोली बना लेना चाहिए। पहले १ गोली गर्म पानी के साथ सेवन करना चाहिए, ५ मिनट के मध्य में ही दर्द दूर हो जायगा। यदि किन्हीं अनिवार्य कारणों से १ गोली के सेवन कराने से दर्द शान्त न हो तो १ घण्टा के बाद पूर्वोक्त विधि से दूसरी गोली भी खिला देनी चाहिए। दर्द अवश्य शान्त होगा।

* * *

### ज्वर की दवा

गुलाबी फिटकिरी १ तोला लेकर हलकी आँच में तवे के ऊपर उसका फूला कर लेना चाहिए। इस औषध को पीस-छान कर शीशी में भर ले। अवस्था के अनुसार १ रत्ती से ३ रत्ती तक की मात्रा बताशे में रख कर ज्वर आने के १ घण्टा प्रथम ताज़े जल के साथ खिलाने से विषम-ज्वर (मलेरिया-फ़ीवर) दूर हो जाता है। प्रातः-सायं नियमपूर्वक इस औषध के प्रयोग से सभी प्रकार के ज्वरों में लाभ होता है।

* * *

### जलोदर की दवा

छोटी हरड़ का बकला ५ तोले, सेंधा नमक १ तोला। हरड़ के बकले को लेकर गुठली फेंक देना चाहिए, अनन्तर तवे के ऊपर मीठी आँच से हरड़ को भून कर सेंधा नमक के साथ कूट, पीस, छान कर चूर्ण बना लेना चाहिए। प्रातः तथा सायङ्काल ३ माशे चूर्ण १ छटाँक गो-मूत्र के साथ देने से जलोदर के रोगी को बहुत ही शीघ्र लाभ होता है।

* * *

### ख़ूनी आँव के दस्तों की दवा

ईसबगोल की भूसी ५ तोले, मिश्री ५ तोले लेकर मिश्री को पीस कर साफ़ की हुई ईसबगोल की भूसी के साथ मिला कर रख लेना चाहिए। अवस्था के अनुसार ३ माशे से १ तोला तक औषध दिन में ३ बार देना चाहिए। अनुपान—जल।

* * *

## पौष्टिक पाक

अकरकरा डेढ़ तोले, लताकस्तूरी डेढ़ तोले, लवङ्ग डेढ़ तोले, छोटी इलायची ३ तोले, जायफल ३ तोले, जावित्री ३ तोले, असगन्ध १० तोले, सफ़ेद मूसली १० तोले, गरी १ पाव, किशमिश १ पाव, पिस्ता १ पाव, चिरौंजी १ पाव, बादाम ३ सेर, खोवा २ सेर, घी १ सेर, शक्कर या मिश्री ५ सेर, केसर १ तोला, मकरध्वज ६ माशे, वङ्गेश्वर १ तोला, शिलाजीत २ तोले, चाँदी के वर्क़ १०० नग।

विधि—ऊपर लिखी हुई औषधों को कूट, पीस, छान कर चूर्ण बना लेना चाहिए। सभी मेवे साफ़ करके कतर ले। बादाम की गिरी को दूध या पानी में भिगो कर छिलका उतार कर पीस लेना चाहिए। अनन्तर १ पाव घी में सभी मेवों को भून कर पृथक रख लेना चाहिए। इसी प्रकार खोए को भी मन्द आँच से घी में भून कर हलके लाल रङ्ग का कर लेना चाहिए।

५ सेर जल में ५ सेर मिश्री या शक्कर की ३ तार की पक्की चाशनी बना कर, कढ़ाई को उतार कर क्रमशः औषधें, मेवा तथा खोवा को मिला देना चाहिए। इन सब चीज़ों को मिलाने के बाद, केसर, मकरध्वज, वङ्गेश्वर तथा शिलाजीत आदि को गुलाब-जल में घोंट कर मिला देना चाहिए। समस्त वस्तुओं के एक रूप हो जाने पर अवशिष्ट घृत के द्वारा दो-दो तोले के लड्डू बना, चाँदी के वर्क़ चढ़ा कर रख लेना चाहिए। प्रातः तथा सायं १ लड्डू खाकर डेढ़ पाव गो-दुग्ध पीना चाहिए। यह प्रयोग कम से कम ४० दिन करने से आश्चर्यजनक बल-वीर्य की वृद्धि होती है। सब प्रकार की निर्बलता, वीर्य-दोष तथा स्त्रियों के प्रदर आदि रोगों की यह अव्यर्थ रामबाण औषधि है। ऐसा तात्कालिक, अद्भुत चमत्कार दिखाने वाली औषधें बहुत कम हैं।

* * *

## तिल्ली की दवा

समुद्रफेन १ तोला, मिश्री १ तोला—दोनों चीज़ों को कूट, पीस, छान कर चूर्ण बना लेना चाहिए। प्रातः तथा सायङ्काल ६ माशे औषध जल के साथ सेवन करना चाहिए।

## प्रमेह की दवा

बरगद की कोमल जटा १ तोला, कालीमिर्च १ माशा, मिश्री ढाई तोले। बरगद की जटा तथा कालीमिर्च को पानी के साथ महीन पीस कर १ पाव जल में ठण्डाई की तरह छान ले। अनन्तर पिसी हुई मिश्री मिला कर प्रातः तथा सायङ्काल इस औषध को सेवन करना चाहिए।

* * *

## पेट के दर्द की दवा

मदार ( आक ) के फूल की लौंग १ रत्ती, हींग १ रत्ती, दोनों चीज़ों को महीन पीस कर १ गोली बना ले। गरम जल के द्वारा इस गोली को निगल जाना चाहिए।

* * *

## पाण्डु-रोग की दवा

३ माशे हरड़ का चूर्ण फाँक कर ऊपर से १ छटाँक गो-मूत्र पीने से पाण्डु रोग समूल नष्ट हो जाता है। यह प्रयोग कम से कम २१ दिन तक करना चाहिए।

* * *

## श्वित्रकुष्ठ की दवा

अञ्जीर की लकड़ी या फल पानी के साथ साफ़ पत्थर के ऊपर घिस कर चन्दन के समान श्वित्रकुष्ठ पर कुछ समय तक लगाते रहने से विशेष लाभ होता है।

* * *

## अपस्मार ( मृगी ) की दवा

सफ़ेद आक ( मदार ) के फूल १ माशा, पुराना गुड़ ३ माशे। आक के फूलों को पीस कर गुड़ के साथ दो गोली बना लेना चाहिए। ४० दिन तक नियमानुसार ताज़े जल के साथ प्रातः-सायङ्काल १-१ गोली खिलाने से अपस्मार रोग अवश्य नष्ट होता है।

* * *

## पेट के कीड़ों का उपाय

बायविडङ्ग, जवाखार, सेंधानमक और कबीला १-१ तोला और हड़ का वक्कल १ तोला। सब चीज़ों को कूट-पीस, छान कर चूर्ण बना लेना चाहिए। १ माशा से ३ माशे तक अवस्था के अनुसार प्रातः-सायं सेवन करे।



# दिल की आग उर्फ़ दिल-जले की आह

[ "पागल" ]

छठा खण्ड

( अलिन्द )



उफ़ ! डॉक्टर को मैं इतना हृदय-हीन नहीं जानता था। उन्हें अनुभवी, ज्ञानी, हृदयगाथा का मर्मज्ञ जान कर ही मैंने उन्हें अपना दिल चीर कर उसकी वेदना दिखलाई थी। जिनके विचारों की सूक्ष्मता, ज्ञान की उच्चता, हृदय की विशालता, भावों की धारा और प्रकृति की उपासना पुस्तक में देख कर मैं समझता था कि यदि संसार में मुझे कहीं भी सहानुभूति के दो आँसू मिल सकते हैं, तो बस इन्हीं से। मगर जब ऐसे नरश्रेष्ठ भी किताबी दुनिया से पृथक होकर वास्तविक संसार में समाज-कोल्हू के निरे नर-पशु निकले, तो आह! मेरे लिए कहीं भी ठिकाना नहीं था। ऐसे निकृष्ट संसार में, जहाँ प्रेम का आदर नहीं, प्रकृति का सत्कार नहीं, भावों के महत्व का कोई समझने वाला नहीं, वहाँ मेरे लिए अब दो घड़ी भी रहना असहनीय था। सरोज, जिसे मैं पूर्णरूप से अपनी मानता था, दिल जिसे हर प्रकार अपना ही सर्वस्व जानता था, प्राण जिसे अपना आधार समझता था, उसी सरोज को संसार मेरे लिए पराई बताए? वश चलता तो ऐसे संसार को मैं आग लगा देता। उसमें भला अब मैं किसी तरह रह सकता था? स्वप्न में भी नहीं। इसीलिए डॉक्टर साहब की फटकार सुनते ही मेरे दिल की अग्नि और भी प्रचण्ड वेग से भड़क उठी और मैं वहाँ से भागा। कहाँ? जहाँ संसार न हो, समाज न हो, मेरी सरोज को पराई बताने के लिए कोई बनावटी नियम का ढोंग न हो। मगर ऐसी जगह कहाँ थी और वहाँ मैं किस तरह पहुँच सकता था? यही मैं हवा से, तारों से और दिशाओं से पूछता हुआ भागता जाता था। अन्त में जब मैं दरिया के पुल पर पहुँचा तो पानी की लहरें मेरी दशा पर खिलखिला पड़ीं, मानो वे मेरे प्रश्नों की थाह पा गई हैं। मैं चौंक कर ठिठुका। मन ने कहा, हो न हो उनके उत्तर भी इन्हीं लहरों की थाह में हैं। वैसे ही हृदय की ज्वाला तड़प कर बोल उठी—बेशक, और मुझे भी शान्ति अब इन्हीं की गोद में मिल सकती है, अन्यत्र कहीं भी नहीं। सरोज का नाम लेकर बस कूद पड़ो। तनिक भी विलम्ब करके मुझ जली को अब और न जलाओ।

आँखों के सामने सरोज की मूर्ति नाचने लगी। मगर उस समय वह कैसी विवशता की मूर्ति और कितनी क्षीण, कान्तिहीन और करुणाजनक थी। उस पर वह अपनी डबडबाई आँखों में सम्पूर्ण प्राण लाकर टकटकी बाँधे किस मूक वेदना से मेरे अन्तिम प्रणाम को स्वीकार कर रही थी कि मेरा कलेजा काँप उठा। हृदय विचलित होते ही मेरे हाथ से एक बन्द लिफ़ाफ़ा छूट पड़ा। यह ख़त कहाँ से आया? एकाएक ख़्याल आया कि इसे रास्ते में डाकिए ने मुझे दिया था, जिस पर अभी तक अपनी बदहवासी के कारण मैंने निगाह तक नहीं डाली थी। म्युनिसिपैलिटी के लम्प का धुँधला प्रकाश उस पर पड़ रहा था और मैं कौतुकवश उसे निहार रहा था। उदासीनता ने कहा—जाने दो, जब तुम संसार से जा ही रहे हो तो तुम्हें अब किसी के पत्र से प्रयोजन? फिर सोचा, ख़त किसी का क्यों न हो, फिर भी इस पर अन्य किसी की दृष्टि पड़ना ठीक नहीं है। इसलिए उसे मैंने बेपढ़े ही नष्ट कर देने के लिए उठाया। वैसे ही उस पर सरोज की लिखावट दिखाई पड़ी। एक बिजली-सी मेरे तमाम बदन में दौड़ गई। मेरी उदासीनता झट तीव्र उत्सुकता में बदल गई और मैं पलक मारते ही एक दूसरा ही व्यक्ति हो गया। मैंने तुरन्त पत्र को चूम कर सर-आँखों से लगा लिया और उसे लिए दौड़ता हुआ लम्प के पास पहुँचा।

सरोज ने मुझे बरसों से एक अक्षर भी नहीं लिखा

था। उसने अपने सांसारिक विवाह के एक साल पहिले ही मुझसे पत्र-व्यवहार बन्द कर दिया था। इतनी मुद्दतों के बाद सहसा उसका पत्र पाकर मेरे आश्चर्यमय और कौतूहलपूर्ण आनन्द की सीमा न रही। बड़ी व्यग्रता और उतावली से लिफ़ाफ़ा फाड़ कर मैं पत्र पढ़ने लगा :—

"आप समझते होंगे मैं बड़े सुख में होऊँगी। आह! यह महलों का सुख मेरे लिए मृत्यु की यन्त्रणा है। ऐश्वर्य की गोद, नरक का धधकता हुआ कुण्ड है। उसी



कुमारी हेस्टर स्मिथ, बी० ए०

आप हाल ही में ट्रावनकोर में होने वाली अखिल भारतवर्षीय महिला कॉन्फ़्रेन्स की प्रधाना नियुक्त हुई थीं।

में जल रही हूँ। सन्ताप की आग में भस्म हो रही हूँ। जब तक जीऊँगी, यों ही सदा जला करूँगी।

"क्या मैं आपको हमेशा नहीं चाह सकती थी? हाय! तब मैं इस दशा को क्यों पहुँचती? सुख नहीं, शान्ति नहीं, प्रेम नहीं, जीवन का सहारा, हाय! कुछ भी नहीं। मन कहीं और तन कहीं। दाम्पत्य प्रेम ईश्वर ने मेरे भाग्य में लिखा ही नहीं। मैं इसकी आशा तक त्याग बैठी। आह! यह मैं क्या लिख गई? सच है, मैं हूँ और यह नीरस और सन्तापमय जीवन। कब अन्त होगा, बड़ी आशापूर्ण नेत्रों से देख रही हूँ। ख़ून के घूँट पी-पीकर जीती हूँ।

"मुझ कलङ्किनी के लिए आपका इतना प्यार? मेरी बेवफ़ाई और विश्वासघात पर भी इतनी प्रगाढ़ और अटल भक्ति? उफ़! सोचते ही परेशान हो जाती हूँ। मुझे भूल जाइए। प्रेम के बदले मुझे नफ़रत कीजिए। मैं प्रेम के योग्य नहीं, घृणा की पात्री हूँ। मैं अपने कर्तव्यों को भूली हुई, आदर्श से बहकी हुई और अपनी निगाहों से भी गिरी हुई हूँ। मुझे ख़ुद अपने से नफ़रत है, आप भी मुझे नफ़रत कीजिए, तभी मुझे कुछ सन्तोष मिलेगा।

"क्या लिखने बैठी हूँ, समझ नहीं पाती। मन की बात लिखने का साहस नहीं। किधर जा रही हूँ, पता नहीं। मैं क्या हूँ, ख़ुद ही नहीं जानती। अपने हृदय को मैं ही नहीं समझ पाती। बस इतना जानती हूँ कि इस जीवन से तङ्ग आ गई हूँ। बेहयाई अब नहीं सही जाती। सन्ताप खाए डालता है। बचाइए, बचाइए! मुझे शक्ति दीजिए, आत्मबल दीजिए। ईश्वर से प्रार्थना कीजिए कि मेरे हृदय को पत्थर कर दे। आपके सिवाय मेरा......"

अभी इसके दो सफ़े और पढ़ने को बाक़ी थे कि एकाएक आँसुओं ने मेरी आँखों पर पर्दा डाल दिया। हृदय की छटपटाहट ने मुझे आपे से बाहर कर दिया। अङ्ग-अङ्ग बेक़ाबू हो गए। उँगलियाँ ढीली पड़ गईं। पत्र हाथ से छूट गया। वैसे ही हवा के झोंके ने उसे पुल के किनारे पर पहुँचा दिया। मैं आँसू पोंछ कर उसके पीछे दौड़ा। मगर मेरे पहुँचने के पहिले ही अफ़सोस! वह बीच धारा में गिर पड़ा। मैं कलेजा मसोस कर रह गया।

चिन्ताओं ने मुझे पागल बना दिया। तरह-तरह के विचारों में डूबा उसी पुल पर घण्टों चक्कर लगाता रहा। उसने आगे क्या लिखा होगा, दिमाग़ के चिथड़े-चिथड़े उड़ा देने पर भी भाँप न सका। उसके मन में क्या है, बुद्धि किसी तरह भी थाह न पा सकी। जितना अंश पढ़ पाया था, वह भी ज़ालिम ने इस विचित्र ढङ्ग से लिखा था कि उसका आशय स्पष्ट रूप से समझ न पाया। दिमाग़ किसी जगह भी उसके विचारों का ठीक अन्दाज़ टटोल न सका। उसके प्रत्येक शब्द से बस एक तीव्र वेदना का चीत्कार सुनाई पड़ता था। उसके वाक्यों से उसके हृदय की ज्वाला निकल रही थी। इसके अतिरिक्त



लाहौर में होने वाली अखिल भारतवर्षीय महिला कॉन्फ्रेन्स की कार्यकारिणी समिति का ग्रूप। बीच में कॉन्फ्रेन्स की सभानेत्री—मद्रास व्यवस्थापिका सभा की भूतपूर्व उप-प्रधाना—श्रीमती मूथू लक्ष्मी रेड्डी बैठी हैं।



अखिल भारतवर्षीय महिला कॉन्फ्रेंस में सम्मिलित होने वाली विभिन्न प्रान्तों की प्रतिनिधियों का ग्रुप

और कुछ भी साफ़ तौर से मालूम न हुआ। सरोज मेरे लिए तो हमेशा ही एक गहरी पहेली रही। मगर इस पत्र में वह जैसी जटिल और पेंचीली समस्या हो गई थी कि क्या कहूँ? उसको सुलझाने के लिए स्वयं ज्ञान भी हारी मान गया। सम्भव है, आगे उसने कुछ प्रकाश डाला हो, इसलिए उसको जानने के लिए कभी उत्सुकता से मैं बेचैन हो जाता था, कभी उसकी व्यथा पर हज़ार जान से तड़प कर सर धुनता था, और कभी उसके शब्दों के सौ-सौ मानी लगा कर कुढ़-कुढ़ कर मरने लगता था।

अन्तिम बार जब मैंने सरोज को देखा था तो उसकी शोचनीय दशा से, करुणाजनक स्थिति से, नैराश्यपूर्ण जीवन से, उखड़े हुए रङ्ग से, उल्टी-सुल्टी बातों से मैंने उसकी परेशानी का कारण कुछ ताड़ा था। नहीं, ताड़ने के लिए मजबूर था। वह क्या था? आह! यह न पूछिए। सोचते ही दिमाग़ फटा जाता है, अङ्ग-अङ्ग सुलग उठता है। ज़बान पर बात आते ही ज़बान टुकड़े-टुकड़े हो जाती है। इसीलिए उसे मैं डॉक्टर साहब से भी न कह सका। मेरा अनुमान कहाँ तक सच था, ईश्वर ही जाने। उसे हर प्रकार से झूठ समझने की कोशिश करने पर भी मेरी दशा पागल कुत्ते से भी बत्तर है। जो कहीं उसे तृण-मात्र भी सच जानता तो न जाने अब तक मेरी क्या हालत हो जाती। मगर हाय! इस पत्र पर मैं जितना ही ग़ौर करता था, वही अनर्थकारी बात इसके प्रत्येक शब्द से मेरे दिल पर एक छिपा हुआ विषमय तीर चला रही थी।

"क्या मैं आपको हमेशा नहीं चाह सकती थी?" यह वाक्य मेरे दिल में शूल की तरह लग रहा था। क्योंकि इससे तो यही मतलब निकलते थे कि वह चाह सकती थी, मगर नहीं चाहती। क्या सचमुच वह मुझे अब नहीं चाहती? आख़िर क्यों? बार-बार यही प्रश्न उठ रहा था। वह चाहत क्या हुई? किस तरह नष्ट हो गई? क्या उसे किसी ने छीन लिया? दाम्पत्य प्रेम की भी सराहना नहीं है। आह! तब उसे किसने छीना? सराहना होती तब भी मेरे लिए मौत थी और न होकर उसका अपने हृदय की कोमलता को कोसना उफ़! मेरे लिए और भी घोर नरक की यन्त्रणा से बढ़ कर थी। उस पर यह कहना कि "तन कहीं और मन कहीं; मन की बात लिखने का साहस नहीं, किधर जा रही हूँ, पता नहीं; अपने हृदय को मैं ही नहीं समझ पाती। ईश्वर से प्रार्थना कीजिए कि उसे पत्थर कर दे।" क्यों, क्यों, हाय! क्यों? आह! तब क्या मेरा अनुमान आख़िर सच निकला? इससे परिस्थिति की विवशता की नहीं, बल्कि हृदय की स्वच्छन्द बहक की बू टपकती थी, वह हृदय जिसको रिझाने के लिए, अपनाने के लिए तपस्वी से भी बढ़ कर मैंने तपस्या की, अपनी लहलहाती ज़िन्दगी की जड़ खोद कर फेंक दी, उसकी उपासना में मैंने क्या नहीं किया; फिर भी वह मेरा न हुआ और हाय! उसी हृदय



श्री० पी० मुकर्जी

आप पञ्जाब चेम्बर ऑफ़ कॉमर्स की ओर से कौन्सिल के सदस्य नियुक्त हुए हैं।

का यह हाल कि अन्यत्र अनायास ही पिघला जा रहा है। अन्यथा उसे वह पत्थर बनाने की प्रार्थना क्यों करती? उफ़! यह वज्राघात मेरे विदीर्ण हृदय के लिए कैसा भयङ्कर था, अनुमान नहीं किया जा सकता। मुझसे भूल जाने के लिए अनुरोध करना, अपने को प्रेम के योग्य नहीं, बल्कि कलङ्किनी और घृणा की पात्री बता कर मुझे नफ़रत करने को कहना, ज़िन्दगी से बेज़ारी, बेहयाई का उल्लेख, सन्ताप की यन्त्रणा इत्यादि तो और ही प्रकार का ज़हर उगल रहे थे। इन बातों में हाय!

कौन से निकृष्ट रहस्य की ग्लानि थी, कौन से भ्रम-पथ पर पदार्पण का पश्चात्ताप था कि सुनते ही मेरे नसों का ख़ून जम गया और मैंने अपना सर पीट लिया। अब किसकी भक्ति, किसकी पूजा और किस आशा के सहारे जीवन-पथ पर मैं चल सकता था? इससे तो इस पत्र को बिना पढ़े ही मेरे लिए मर जाना लाख बार अच्छा था। मगर अब तो मरते वक़्त की भी शान्ति छिन गई।

एकाएक उसके शब्दों के मतलब ने करवट बदले और उनकी तह में मुझे आशा की एक अपूर्व जगमगाहट दिखाई पड़ी। मैं झिझक कर अपने सङ्कल्प पर से पिछड़ा। फिर सोचने लगा कि कहीं वह अपने सामाजिक बन्धन को मेरे ईश्वरीय रिश्ते से भी ऊपर समझ कर, अपने हृदय की प्रेरणाओं को सामाजिक दृष्टि से देखती हुई "तन कहीं और मन कहीं" की दशा पर अपने को कलङ्किनी और घृणा की पात्री न समझती हो। और परिस्थिति बदल जाने से अपने भावों को दबाती हो और इसीलिए उन्हें प्रकट करने का उसे साहस नहीं होता। अस्तु, ऐसे ही भिन्न-भिन्न विचारों के झोंके में दिमाग़ चक्कर खाकर मुझे बुरी तरह रुला रहा था। और हृदय लिखने वाली की वेदना पर अलग आठ-आठ आँसू बहा रहा था। क्यों न बहाता? जिसकी कुम्हलाई हुई सूरत देखते ही यह मर मिटता था, जिसके एक बूँद पसीने पर अपना ख़ून कर देने के लिए यह सदा अहोभाग्य समझता था, उसको सङ्कट में पाकर यह भला किस तरह चुप रह सकता था? बिलख-बिलख कर रोता था और सौ-सौ ढङ्ग से समझाता था कि बला से वह मुझे पराया समझे, बला से उसके हृदय में मेरे लिए प्रेम न हो, मगर तू तो उसे पराई नहीं जान सकता। यह दिल तो उसी का है। उस पर यही क्या कम है कि उसने अपनी ऐसी विपत्ति में तुझे याद किया? वह तुझे अपना न समझती तो ऐसी बातें तुझे लिख ही कैसे सकती थी? इससे भी बढ़ कर उसकी आत्मीयता और प्रेम का सबूत हो ही क्या सकता है? उसके दिल के भीतर यह तेरा प्रेम ही था, जिसके आवेश में वह अपना दुखड़ा तेरे आगे इस तरह रो बैठी। इसको चाहे तू न समझे, वह न समझे, या अब जैसी भी दृष्टि से वह या दुनिया इस प्रेम को देखने का उद्योग करे, परन्तु इसके अस्तित्व को वह मिटा नहीं सकती। दिल की इस तरह की बातों में मेरी मानसिक आलोचनाओं पर पानी पड़ गया और मैं अपना सारा दुखड़ा भूल गया; अपना मरना भूल गया, दीन-दुनिया सब कुछ भूल गया; याद रहा तो बस सरोज का सन्ताप। वह चाहे जिस भी कारण से हो, इसकी मुझे अब परवाह न थी। उसके दुखड़े पर अपने को आहुति चढ़ा देना ही ध्यान रहा। यद्यपि मैं उसकी कुछ भी सहायता नहीं कर सकता था, फिर भी उसके लिए अपनी जान तो दे सकता था। सम्भव है इसी से उसकी वेदना कुछ हलकी हो और इसीलिए उसने मुझे याद किया हो। क्योंकि जो काम कोई भी उसका नहीं कर सकता था उसकी आशा उसे मुझी से होती। मुमकिन है उसने मुझे बुलाया भी हो, जिसे पत्र के एकाएक हाथ से छूट जाने के कारण मैं पढ़ न सका। मगर किस तरह उसके पास पहुँचता? मैं तो बे-सरो-सामान के डॉक्टर साहब के यहाँ से मरने के लिए भागा था! ऐसे वक़्त रुपयों की चिन्ता हुई और उसीके साथ अपने सौ रुपयों के नोटों का भी ख़्याल आया, जो तारा को देकर मेरे पास बचे थे। 'पर्स' अकसर जेब में पड़ा रहता था। इस वक़्त भी देखा तो संयोग से उसे पास ही पाया! इसलिए अब और कुछ बिना सोचे-समझे मैं सरोज की ससुराल जाने के लिए सीधे स्टेशन लपका।

( क्रमशः )





# नारी-जीवन

[ श्री० आनन्दीप्रसाद जी श्रीवास्तव ]

## पत्र-संख्या १९

[ पत्र वृद्ध-पत्नी की ओर से बाल-विधवा को ]

बहिन,

जाल में फँसी दुष्ट के
तुम निश्चय ही, बड़ी विपत्ति
आई होगी तुम पर, कैसे
बची परम सतीत्व-सम्पत्ति ?

अब था तुम्हें सहारा केवल
अपने ही बल का—छल का,
कौन कहे भगवान सदा है
होता रक्षक निर्बल का ?

उसकी ही इस अगम सृष्टि में
उसके नयनों के नीचे,
जाते हैं निर्बल-शोणित से
विपुल स्वार्थ-पौधे सींचे।

लक्ष-लक्ष सतियों की शुचिता
नष्ट यहाँ की जाती है,
उच्च मनोगतियों की शुचिता
भ्रष्ट यहाँ की जाती है।

आदि काल से चला आ रहा—
है ललना जन-हित-बन्धन,
इसीलिए है आज बन गया
उनका इतना कोमल तन।

कोमलता सजीव कह-कह कर,
तनिक प्यार उनको देकर,
रक्खा है पुरुषों ने उनको
उनके तन का बल लेकर।

यदि उनको भी रण करने की
शिक्षा सदा मिला करती,
एक अपूर्व दृश्य को देखा
करती तब तो यह धरती—

लक्ष-लक्ष पुरुषों का मुख नित
विनत, तथा गर्वोन्नत भाल।
लक्ष-लक्ष ललना-समूह का
दिखलाता निज छटा रसाल।

रुष्ट मुखश्री लख ललना की,
पुरुष दूर रहता उससे,
फिर विरुद्ध उसके सतीत्व के
बात नहीं कहता उससे।

बहिन, बचाया होगा तुमने
निज सतीत्व, यह है निश्चय,
उत्सुक हूँ उपाय सुनने को,
अगली बातों से न सभय।

केवल परम विवश हो करके
खोती है सतीत्व ललना,
और उसे परवश करते हैं
नर का बल, नर की छलना।

बहिन कहूँगी फिर मैं तुमसे
अब अपना आगे का हाल,
गणिकाएँ जब कुछ न कर सकीं,
हुए क्रोध से वे विकराल !

आए एक दिवस वे मेरे
पास किए निज लोचन लाल,
कहा—"नहीं मानेगी यों तो
बुरा करूँगा तेरा हाल।

बँधवा कर दासों से तुझको
इच्छा पूर्ण करूँगा मैं,
तेरे इस सारे घमण्ड को
पल में चूर्ण करूँगा मैं।"

मुझे क्रोध आ गया, न बोली
मैं सुन कर ऐसी बातें,
किन्तु बहुत डरती थी मन में
लख-लख कर ऐसी घातें।

और क्रुद्ध वे हुए देख कर
धारण मुझे किए यों मौन,
क्रोध-पात्र को मौन देख कर
अधिक न क्रोधित होगा कौन ?

चले गए वे शीघ्र वहाँ से,
लाए एक मनुज विकराल,
जो शिर से पद तक काला था,
जिसके दृग थे भयंकर लाल।

इसी बीच में वह दासी
दे गई छुरी थी एक मुझे,
अब तो शुचि जीवन रखने की
हुई और भी टेक मुझे।

उसे देख कर हुई भयङ्कर
बाघिन सी मैं तो विकराल,
कहा—"चला जा शीघ्र यहाँ से,
लाया तुझको तेरा काल,

छुरी ज़हर से बुझी हुई है
यदि छू जावेगी तन से,
शीघ्र हाथ धोवेगा तो तू
अपने कलुषित जीवन से।"

सहम गया वह, छिपी हुई
दासी ने उस पर किया प्रहार,
चिल्ला कर वह गिरा, वृद्ध
लख सके न वह प्रहार-व्यापार।

चकित हुए वे, हुई बात क्या?
मैं हँस कर उनसे बोली,
मानों उनके मृदु कानों में
कोई कटु बूटी घोली—

"दवा करो इसकी जाकर तुम,
फिर न इस तरह से आना,
प्राण तुम्हारे छोड़ रही हूँ,
भूल बात यह मत जाना।"

**पत्र-संख्या २७**

[ पत्र बाल-विधवा की ओर से वृद्ध-पत्नी को ]

बहिन,

किया जो कुछ था तुमने
वह था वीरों के उपयुक्त,
वह प्रहार दासी का निश्चय
था छल-धीरों के उपयुक्त।

तुम दोनों का यह छल तो अति—
पावन अति सुन्दर छल था,
बलि है उस पर निश्छलता,
वह निर्मलता से निर्मल था।

विपत्काल में अबला का तो
छल सब से भारी बल है,
जो न बना छल उसके हित तो
क्यों वह ऐसी निर्बल है?

फिर वह उत्तर अन्त्य तुम्हारा
धैर्यपूर्ण था—सुन्दर था,
बस यह है आश्चर्य कि
बुड्ढे पर क्यों नहीं चला कर था?

छोड़ दिया था तुमने उसको
ज्यों छोड़े सिंहनी शृगाल,
चला गया होगा वह अपना
सा मुँह ले, कर नीचा भाल!

दुष्टों की दुश्चेष्टाओं का
यों न मिल रहा है उत्तर,
इसीलिए यह सब जगती है
गई आज पापों से भर।

स्त्री का निज-पावनता-रक्षा
कर लेना ही श्रेय परम,
चाहे जिन विधियों से हो वह—
उत्तम अथवा निन्द्य चरम।

जो बत्ती की देह जलाने
से ही होवे तिमिर-विनाश,
उसे जलाना ही समुचित है,
क्योंकि ध्येय है प्राप्ति-प्रकाश।

मैं यह कहती हूँ कि जिन्होंने
किया तुम्हारा ब्याह-विधान,
उनका भी था दण्ड मृत्यु ही,
उपद्रवी थे वही प्रधान।

बहिन सुनाती हूँ फिर तुमको
अपना कुछ आगे का हाल,
नहीं जानती थी मैं, मेरे
लिए बिछ रहा है क्या जाल।

जब भोजन कर चुकी, कहा उसने
कि—"चलो तुम मेरे साथ",
चली साथ मैं, बड़े प्यार से
पकड़ा उसने मेरा हाथ।

एक झोपड़ी में ले जाकर
उसने मुझको ठहराया,
मैंने उसमें एक ओर यक
गद्देदार पलँग पाया।

"बैठो-लेटो इसी पलँग पर",
बोला बन गम्भीर फकीर,
कुछ शङ्का तब मुझे हो गई
भर आया नयनों में नीर।

चला गया वह बाहर, बाहर
आहट मिलती थी जन की,
उसको सुन-सुन करके सहमी,
दशा विचित्र हुई मन की।

चली गई मैं पास द्वार के,
सुनने उनकी बात लगी—
"फन्दे में आई है अब, थी
बहुत दिनों से घात लगी।

एक हज़ार रुपया लूँगा,
उसे तुम्हें मैं तब दूँगा,
पर पहले तो एक बार मैं
उसका मज़ा उठा लूँगा"




[ श्रीमती किरणबाला दत्त ]

## नारी-स्वास्थ्य

अगर पूछा जाय कि गार्हस्थ्य जीवन में सच्चा सुख और आनन्द देने वाला कौन है? तो इस प्रश्न का उत्तर यही होगा—"नारी-जाति"।

यथार्थ ही में, गार्हस्थ्य जीवन नारी-जाति पर अवलम्बित है। जिस गृह में नारी नहीं, वहाँ लक्ष्मी कहाँ? जहाँ लक्ष्मी नहीं, वहाँ सुख और आनन्द कहाँ? अतः शास्त्र ने नारी ही को "गृहलक्ष्मी" कह कर पुकारा है।

जिस नारी-जाति पर गृहस्थ का सम्पूर्ण भार है, उस जाति की ओर दृष्टिपात करने से प्रश्न उठने लगता है—आज उनकी देह इतनी दुर्बल क्यों है? आज वे इतनी शक्तिहीन क्यों हैं? आज वे इतनी ज्योतिहीन क्यों हैं?

आजकल पुरुष तो अपनी उन्नति के लिए नाना मार्ग खोज रहे हैं; किन्तु बेचारी स्त्रियाँ चुपचाप बैठी ताक रही हैं। अपनी उन्नति की उन्हें ज़रा भी फ़िकर नहीं। अगर देखा जाय तो प्रजा-सृष्टि की एकमात्र आधार स्त्रियाँ ही हैं।

आज भारत-सन्तान इतनी निर्बल और इतनी अल्पायु क्यों है? क्यों आज हिन्दू-जाति का नाश होने का एक विशेष कारण है? क्यों दुराचारी लोग स्त्रियों को अबला जान उन पर अत्याचार कर रहे हैं? अगर हम इस दुर्दशा के प्रति एक बार विचार करते हैं, तो हमारे अन्तःकरण से बुलन्द आवाज़ उठती है—अवरोध! अवरोध!! अवरोध!!! सचमुच में यही नारी-जाति की दुर्दशा का मूल है।

पुरुषों ने हमारी सारी आत्म-शक्ति अवरोध में रख कर नाश कर दी, पर तो भी हम स्त्रियाँ उस नाशकारी अवरोध में रहना अपना सम्मान और मर्याद समझती हैं। क्या हम असुरों को नाश करने वाली, सिंहवाहिनी, असुरदलनी महाशक्ति का नाम भूल गईं? हम लोग उन्हीं महीयसी और गरीयसी आर्य-नारियों की सन्तान हैं।

राजपूताने की वीराङ्गनाओं के अपूर्व वीरत्व की कथाओं को पढ़ कर आज भी बड़े-बड़े पुरुषों के अन्तःकरण में उनके प्रति श्रद्धा और भक्ति उत्पन्न होती है।

भारत की वह वीर-ललना, झाँसी की रानी, लक्ष्मीबाई की पवित्र कथा स्मरण करो, जिसने अपनी जन्म-भूमि की मर्याद रख कर स्वदेश-भक्ति और स्वदेश-प्रेम का पाठ पढ़ाया था। अहा हा! कैसा उनका स्वदेश-प्रेम था! कैसी उनकी स्वदेश-भक्ति थी!! लेकिन आज वही भारत की सन्तान हम स्त्रियाँ हैं, जिनमें न वह वीरता है, न वह जोश।

आजकल तो हमारी माताएँ, कन्याएँ और बहिनें इतनी सुकुमारियाँ बन गई हैं कि ज़रा-सा दुःख आते ही व्याकुल होने लगती हैं। न अब उनमें धैर्य रखने की शक्ति है, न साहस रखने की। तब भला इनकी सन्तान में वह प्राचीन शक्ति कहाँ से उत्पन्न होगी?

सीता, सावित्री, दमयन्ती, द्रौपदी आदि की ओर नज़र डालो, तो देखोगी कि वे भी हम लोगों से लाखों

गुना सुकुमारियाँ थीं। वे लोग राजकुमारियाँ होने पर भी सहिष्णुता की प्रतिमाएँ थीं, और अपार दुःख की कुछ भी परवाह न करती थीं। धर्म-रक्षार्थ आनन्द-चित्त हो, छाया की भाँति वे पतियों की अनुगामिनी हुई थीं। कभी अपनी व्याकुलता से उन्हें वनवास में किसी प्रकार का दुःख नहीं दिया; बल्कि विपद के समय में अटल होकर पुरुषों का साहस बढ़ाया था। अपने कर्त्तव्य-पालन में ज़रा भी त्रुटि नहीं की। आजकल की स्त्रियाँ अपने



श्री० विडमन ए० भुवाराहम

आप एक टैमिल छात्र हैं, जिनकी प्रतिभा से प्रसन्न होकर मद्रास विश्वविद्यालय ने आपको १,०००) रु० की थैली भेंट की है।

को भाग्यहीना कहती हैं और दुःख की दीर्घ स्वास खींचा करती हैं।

भगवान की सृष्टि में पुरुष और स्त्री का अधिकार बराबर है। दोनों का पलड़ा बराबर होना चाहिए। जहाँ दोनों का पलड़ा सम है, वहाँ देश की उन्नति है। केवल भारत ही एक अभागा देश है, जहाँ स्त्रियों का पलड़ा हल्का है। फलतः आज भारत की यह दुर्दशा है। जब लों स्त्री-पुरुष का पलड़ा बराबर न होगा, तब तक भारत की मुक्ति कहाँ? स्त्रियों का पलड़ा कम होने की वजह से ही उनमें शारीरिक दुर्बलता है।

अवरोध प्रथा ने भारत की स्त्रियों को इतना दुर्बल बना दिया है कि वे अपनी आत्म-रक्षा तक नहीं कर सकतीं। बङ्गाल में इस प्रथा का आधिक्य है, अतः वहाँ मूर्ख मुसलमान गुण्डों का अत्याचार स्त्रियों पर अधिक सुना जाता है। आत्म-रक्षा ही इस अत्याचार से बचने का उपाय है।

भगवान ने केवल पुरुषों के लिए ही शुद्ध वायु, शुद्ध जल और मुक्त प्रकाश नहीं दिए हैं; बल्कि ये सब चीज़ें स्त्रियों के लिए भी उतना ही आवश्यक हैं जितना कि पुरुषों के लिए। क्योंकि पहिले यह कह चुके हैं कि भगवान की सृष्टि में दोनों का बराबर अधिकार है। तब यह घोर अन्याय है कि पुरुष खुले तौर से चल-फिर कर शुद्ध वायु, शुद्ध जल और खुला प्रकाश लेता है और स्त्रियाँ इनके न पाने की वजह से अपना शरीर नष्ट कर रही हैं। अवरोध में रहते-रहते वे रोगों से ग्रसित हो गई हैं। और हर साल सैकड़ों नवयुवतियाँ अनेक भयानक रोगों से काल-कवलित हो रही हैं।

जिस राष्ट्र की नारियाँ इतनी कमज़ोर हैं, भला उसकी सन्तान अपने देश की रक्षा कहाँ तक करेगी? भारत के वीर—राम, कृष्ण, हनुमान, भीष्म, अर्जुन, शिवाजी, पृथ्वीराज आदि—वीर-प्रसविनी माताओं की कोख से ही जन्म लिए थे। जब तक माता स्वस्थ न होगी, तब तक उनकी सन्तान हरगिज़ स्वस्थ न होगी।

अतः बहिनो! अब हमें स्वावलम्बी और साहसी बनने की ज़रूरत है। अवरोध की ज़ञ्जीर को तोड़ कर शारीरिक शक्ति बढ़ावें। स्वास्थ्य पर ध्यान दें तथा उसे प्राप्त करने के लिए शारीरिक व्यायाम सीखें।

आज चीन, जापान, तुर्की आदि की स्त्रियाँ हमारी तरह दुर्बल अबला नहीं हैं। हम सबला बनें और अपनी कन्याओं को सबल बनावें, तभी देश की उन्नति होगी। हमें अब संसार में कुछ कर दिखाना चाहिए। अपनी आत्म-शक्ति को पहिचानना चाहिए। इसी से स्त्रियों में जाग्रति होगी और पुरुषों का भी लाभ होगा; क्योंकि पुरुषों की शक्ति स्त्री ही है।




[ सम्पादक—श्री० किरणकुमार मुखोपाध्याय ( नीलू बाबू ) ]

# भूपाली

(ताल-रूपक ७ मात्रा)

[ शब्दकार तथा स्वरकार—श्री० केदारनाथ जी 'बेकल' बी० ए०, एल-टी० ]

रे मन राम से कर प्रीत।

१

करत भोग विलास में नर
व्यर्थ वयस व्यतीत,
बन्धु बैरी, जगत सपना,
वोहि साँचा मीत।

२

विषय चौसर खेल चातुर
समय है विपरीत,
राम-पासे फेंक पल छिन,
लोक तीनों जीत।

३

अमर जीव सदा है 'बेकल'
हो न तू भयभीत,
जन्म-मरण को फन्द काटत
राम-नाम पुनीत।

स्थायी

| धिन् २ | नक् | धिन् ३ | नक् | तिन् × | तिन् | नक् |
|---|---|---|---|---|---|---|
| सं | — | ध | प | ग | र | ग |
| रे | — | म | न | रा | — | म |
| स | — | र | ग | प | — | प |
| से | — | क | र | प्रो | — | त |
| गप | धसं | ध | प | | | |
| रे— | —— | म | न | | | |

अन्तरा

| २ | | ३ | | × | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | प<br>क | ग<br>र | ग<br>त |
| प<br>भो | —<br>— | ध<br>ग | प<br>वि | ०स<br>ला | —<br>— | ०स<br>स |
| ०स<br>में | —<br>— | ०स<br>न | ०स<br>र | ०स<br>व्य | ध<br>— | ध<br>र्थ |
| ०स<br>व | ०स<br>य | ०र<br>स | ०स<br>व्य | ०ग<br>ती | ०र<br>— | ०स<br>— |
| ध<br>— | प<br>— | ध<br>— | *<br>—<br>त | प<br>ब | ग<br>— | ग<br>न्धु |
| प<br>वै | —<br>— | ध<br>री | प<br>— | ०स<br>ज | ०स<br>ग | ०स<br>त |
| ०स<br>स | ०र<br>प | ०स<br>ना | —<br>— | ०ग<br>वो | ०र<br>— | ०ग<br>हि |
| ०ध<br>साँ | ०ग<br>— | ०र<br>चा | ०स<br>— | ध<br>मी | प<br>— | ध<br>त |

शेष अन्तरे भी इसी प्रकार बजाए जाएँगे।

राग-विवरण—कल्याण ठाठ का औड़व राग—मध्यम और निषाद वर्जित ग वादी और ध सम्वादी—रात के पहले पहर में गाया जाता है।

दोहा—आरोही अवरोहि में सुर म नि कीन्हे त्याग।<br>
ध ग सम्वादी वादि तें कहो भूपाली राग॥

—रागचन्द्रिकासार




अजी सम्पादक जी महाराज,

जय राम जी की !

मि० चर्चिल की स्पीच पढ़ कर तो जी ख़ुश हो गया। क्या बेलाग बातें कही हैं। कहने वाला हो तो कम से कम ऐसा तो हो। आख़िर बेचारे क्या करें? तबीयत ही तो है, क़ाबू में न रही। परन्तु इसमें बहुत बड़ा सन्देह नहीं है कि उन्होंने यह बातें जान-बूझ कर नहीं कहीं। जान पड़ता है उस दिन ज़्यादा ढाल गए होंगे। मुफ़्त की जब मिलती है तब ज़्यादा ढल ही जाती है। और जब ज़्यादा ढल जाती है तो आदमी राजा हरिश्चन्द्र का एक बहुत ही सस्ता संस्करण बन जाता है। उस समय यही जी में आता है कि "क्या परवाह है! हमारा कोई क्या कर लेगा? हम तो साफ़ ही साफ़ कहेंगे, चाहे किसी को बुरा लगे या भला।" अब वलायती अख़बार तथा राजनीतिज्ञ बिगड़ रहे हैं कि—"चर्चिल बड़े ख़राब आदमी हैं, जो ऐसी बातें कहते हैं। उनकी बात का कोई मूल्य नहीं है—इत्यादि-इत्यादि।" अपने राम का भी यही ख़याल है कि चर्चिल साहब बड़े वैसे आदमी हैं, उन्हें ज़रा समझ नहीं है। भाइयो, आप लोग उनके कहने का कुछ बुरा मत मानिए—वह तो यों ही बका करते हैं। उनका स्वभाव ही कुछ नटखटपन का है। छप्पन वर्ष के होने आए, परन्तु उनका लौण्डापन नहीं गया। यह नहीं देखते कि कौन बात किस समय कहना चाहिए और किस समय नहीं कहना चाहिए। ऊँट की तरह से मुँह उठाया और बलबलाने लगे। यह माना कि नशे में कह गए; परन्तु ऐसा नशा किस काम का जिससे कि अपनी पोल खुले। ऐसी बातें कहीं यों कही जाती हैं। वह तो कहिए यही ख़ैरियत है कि हिन्दुस्तानी बेचारे बड़े भोले हैं—लीपापोती को मान लेते हैं, नहीं तो बड़ा गड़बड़ हो जाय। बस आज से यह नियम कर दिया जाय कि जब कभी वह किसी सभा-सोसायटी में जायँ तो जब तक वह अपना भाषण न देलें तब तक उन्हें बोतल की झलक न दिखाई जाय। अजी जनाब उनका क्या बिगड़ेगा? वह तो यह कह कर अलग हो जायँगे कि भाई माफ़ करो, नशे में मुँह से निकल गया; परन्तु ब्रिटिश सरकार का तो सब भण्डा-फोड़ हो जायगा। यदि राउण्ड-टेबुल कॉन्फ़्रेन्स के प्रतिनिधि बिगड़ कर चल देते तो जनाब, नाक कट जाती या नहीं? सारा करा-धरा चौपट हो जाता। यह तो लोग जानते ही हैं कि देना-लेना क्या, मुहब्बत अजब चीज़ है, परन्तु जो गुड़ दिए मरे उसे ज़हर क्यों दिया जाय? अपने मुँह से यह क्यों कहा जाय कि कुछ नहीं मिलेगा, हवा खाओ। ऐसा कहने में ख़राबी है। और मि० चर्चिल, आपके भाषण की कटु आलोचना की जायगी—आपको बुरा-भला कहा जायगा; परन्तु आप बुरा मत मानिएगा, सुन कर सोंठ हो जाइएगा। इस समय ऐसा ही मौक़ा है। ऐसा न हो कि फिर बलबलाने लगो, समझे? ख़ैर, अब तो जो होना था हो गया; परन्तु भविष्य में ज़रा ध्यान रखना।

और एक हिसाब से मि० चर्चिल ने कुछ बेजा भी नहीं किया। यह तो होना ही चाहिए कि एक तमाचा रसीद करे और दूसरा सोहरा दे। काम इसी तरह से होता है। सब मारते ख़ाँ ही हो जायँ तब भी ठीक नहीं और सब दयालु बन जायँ तब भी बुरा है। इसलिए यही ठीक है कि कुछ लोग तो यह आशा दिखाते रहें कि वाह! यह क्या बात है, सब कुछ दिया जायगा, आप लोग घबराते क्यों हैं? और दो-एक यह कहते रहें कि यह सब ढकोसला है—कानी कौड़ी भी नहीं दी जायगी। इससे यह लाभ होगा कि समय पर जिस ओर उचित समझा जायगा उस ओर का पक्ष लिया जायगा। और फिर इससे यह लाभ भी तो है कि जब याचक लोग यह देखेंगे कि यहाँ से तो कुछ भी मिलने की आशा नहीं तो वे जो कुछ थोड़ा-बहुत मिलेगा, उसी को ग़नीमत समझ कर सन्तोष कर लेंगे। यदि घर भर दाता बन जाय तो जनाब, याचक लोग घर खोद ले जायँ, और फिर भी सन्तुष्ट न हों। इसी दातापन की बदौलत राजा हरिश्चन्द्र को यार लोगों ने बेच खाया था। इससे यही नीति ठीक है कि कुछ दाता बने रहें और कुछ सूम! मि० चर्चिल, आपने बहुत अच्छा किया जो ऐसी स्पीच दे डाली। परन्तु अब कुछ दिनों ख़ामोश रहिए, कुछ दिन बाद फिर एक फुलझड़ी छोड़ देना। लेकिन इस बार जो स्पीच देना वह ज़रा सोच-समझ कर देना। पिछली स्पीच वैसे तो अच्छी रही, परन्तु उसमें दो-चार बातें आप बौड़मपन की कह गए हैं। जैसे आपने यह बक डाला कि गाँधीवाद को कुचल डालना चाहिए, नेताओं को निर्वासित कर देना चाहिए था, गाँधी जी को क़ानून तोड़ने के समय तुरन्त ही गिरफ़्तार कर लेना चाहिए था। ब्रिटिश सरकार को दिखा देना चाहिए कि वह कितनी शक्तिशाली है, इत्यादि-इत्यादि! ये बातें कहने योग्य नहीं थीं। इससे हिन्दुस्तानी और ज़्यादा भड़क जायँगे। क्या आपको नहीं मालूम कि आज प्रत्येक देश में कुछ ऐसे लोग मौजूद हैं, जो गाँधी जी को संसार का महापुरुष समझते हैं। यह माना कि वे बिलकुल अहमक़ हैं, परन्तु भाईजान, वे साधारण आदमी नहीं हैं—वे सब आपकी ही तरह स्वतन्त्र तथा शक्तिशाली हैं—आप लोग उनको नाराज़ करने का साहस नहीं कर सकते। इससे उन लोगों में भी आप लोगों के प्रति विरोध-भावना उत्पन्न हो जायगी। एक तो आपके दिन वैसे ही ख़राब हैं—तमाम ज़माना दुश्मन हो रहा है, आपके पाले-पोसे बच्चे तक बग़ावत पर कमर बाँध रहे हैं; इस पर आप ऐसी बातें कहते हैं जो और भी नाराज़ी फैलावे। यह समय अदावत बढ़ाने का नहीं है। हिन्दुस्तान से इस समय सबको सहानुभूति है। इसलिए आप अपनी शक्ति को ज़रा समझ-बूझ कर ख़र्च कीजिए। यह तो अपने राम को अच्छी तरह पता है कि आप बड़े शक्तिशाली हैं। आप चाहें तो हिन्दुस्तान को भारत-महासागर में डुबो सकते हैं; परन्तु आपकी शक्ति में थोड़ा पिलपिलापन यह है कि हिन्दुस्तान को नष्ट-भ्रष्ट करने में आपके लिए साठों दण्ड एकादशी हो जायगी। आपकी जाति के अनाथ, आवारा और ऐसे नवयुवक, जिनके न बाप का पता, न माँ का ठिकाना, और जो हिन्दुस्तान की बदौलत चैन की बंसी बजाते हैं, इङ्गलैण्ड में धँधे रहने के कारण चूहों और खटमलों की तरह आपके आराम में ख़लल डालेंगे। कनाडा और ऑस्ट्रेलिया ये दो आपके कमाऊ पूत हैं—यह हमने माना, परन्तु आपकी बदक़िस्मती और कलिकाल के प्रभाव से दोनों बज्र नालायक़ और हरामी निकले। आपके चलते हाथ-पैरों जब ये दूर से अँगूठा दिखाते हैं, तो बुढ़ौती में क्या काम आएँगे। इसके अतिरिक्त आप यदि हिन्दुस्तान को तबाह कर डालेंगे तो अमेरिका, जापान, रूस इत्यादि को आपके साथ धौल-धप्पा करने का मौक़ा मिल जायगा; क्योंकि आपकी घुटी चाँद देख-देख कर अक्सर इन लोगों का हाथ खुजलाया करता है; मगर क्या करें, मौक़ा न मिलने से मजबूर होकर रह जाते हैं। फिर, हिन्दुस्तानी कमबख़्त भी मार खाने में आशातीत मज़बूत साबित हुए। तादाद भी कम्बख़्तों की इतनी ज़्यादह है कि इन्हें मारते-मारते आपको फ़ालिज़ मार जायगा और इनका अन्त न होगा। इसलिए भाई साहब, ग़ुस्से को थूक डालिए। एक बात और कीजिए—कुछ दिनों के लिए बोतल चढ़ाना बन्द कर दीजिए—ठण्डा पानी पिया कीजिए। बोतल ग़ुस्से को बढ़ाती है, ठण्डा पानी शान्त करता है। ऐसा ग़ुस्सा, जिससे अपनी ही जान पर बवाल हो, बुरा है। हाँ, ज़रा यह तो बताइए कि आपने यह क्या बक डाला कि चौबीस हज़ार कॉङ्ग्रेसवादी जेलों में बन्द हैं। बूढ़े हो

गए, मगर अक़िल न आई। इतनी लम्बी तादाद बताने की क्या ज़रूरत थी? अधिक से अधिक दस-पन्द्रह हज़ार बताते। सच बोलने का माद्दा आप में कुछ आवश्यकता से अधिक है। आपने शायद भारत-मन्त्री मि० बेन की बात को सच मान लिया। मि० बेन तो हिन्दुस्तानियों से मिले हुए हैं, वह ऐसी ही बात कहेंगे जिससे हिन्दुस्तानियों का हित हो। आप जैसे पुराने घाघ भी उनके चकमे में आ गए। मि० बेन की बात का तो किसी को विश्वास नहीं हुआ था; क्योंकि वह हिन्दुस्तान के लाभ के लिए बात को बढ़ा कर ही कहते हैं—परन्तु आपकी बात को सब ब्रह्म-वाक्य मानते हैं। जब आपने उनके कथन पर अपनी मुहर लगा दी तो वह बात पक्की हो गई। आप जानते हैं कि इस बात का क्या प्रभाव पड़ेगा? इतनी लम्बी तादाद सुन कर आपके जाति-भाइयों तथा अन्य देश के लोगों का हार्ट फ़ेल होने लगेगा। वे तो इस तादाद को सुन कर सहम जायँगे। भला कुछ ठिकाना है—चौबीस हज़ार आदमी जेलों में बन्द हैं! आपने किया बड़ा लौण्डापन; मगर ख़ैर अब तो जो होना था हो गया। भविष्य में किसी स्पीच में इसका सुधार इस प्रकार कर दीजिएगा कि चौबीस हज़ार में से बीस हज़ार माफ़ी माँग कर छूट गए हैं और केवल चार हज़ार रह गए हैं। यह काम याद करके कीजिएगा, भूल न जाइएगा। चार-पाँच हज़ार की तादाद सुन कर कोई न चौंकेगा। इतने आदमी तो जेल आया-जाया ही करते हैं, यह एक साधारण बात है। परन्तु चौबीस हज़ार!!! ओफ़-ओह! ज़रा ठहर जाइए, एक गिलास ठण्डा पानी पी लूँ तो फिर कुछ कहूँ। यह तादाद सुन कर तो अपने राम का गला भी ख़ुश्क हो गया। हालाँकि यहाँ हिन्दुस्तानी कमबख़्त साठ-सत्तर हज़ार की गिनती गिनाते हैं, परन्तु अपने राम को उनकी बात पर कभी विश्वास नहीं हुआ; क्योंकि अपने राम को यह अच्छी तरह मालूम है कि हिन्दुस्तानी परले सिरे के गप्पी होते हैं। और यह भी बड़ी अच्छी बात है कि भारत-सरकार हिन्दुस्तान की गप्पें बाहर जाने नहीं देती, अन्यथा साठ-सत्तर हज़ार की तादाद सुन कर तो इङ्गलैण्ड का एक कोना समुद्र में डूब जाता। हाँ, नेताओं के निर्वासित करने की सलाह जो आपने दी है, उसके लिए आप अधिक चिन्ता मत कीजिए। नेता लोग सब जेलों में निर्वासित हैं और जो उन नेताओं का स्थान ले सकते थे, उन लोगों को भारत-सरकार ने कॉन्फ़्रेन्स के बहाने निर्वासित करके इङ्गलैण्ड भेज दिया। अब यह आपका काम है कि आप ऐसा प्रबन्ध करें कि वे जल्दी हिन्दुस्तान न लौटने पावें। उनको लौटने देने में हर प्रकार से ख़तरा है। यदि स्वराज्य लेकर लौटे तब भी आपकी शामत है, और यदि ख़ाली हाथ लौटे तब भी आपकी ख़राबी हैं; क्योंकि खिसियाया हुआ आदमी क्या नहीं करता। इसलिए अपने राम की सलाह तो यह है कि आप उन्हें दो-चार बरस वहीं बन्द रखिए—तब तक यहाँ सब मामला ठण्ढ़स हो जायगा। परन्तु आप जैसी बातें करते हैं, उससे यह भय है कि कहीं ये लोग रस्सियाँ तुड़ा कर थान की तरफ़ न भागें। इससे भाई जी, अपने राम की अन्तिम प्रार्थना या सलाह (जो कुछ आपकी खोपड़ी शरीफ़ा में आवे समझ लें) मान कर ज़रा अपनी चोंच सम्हाल कर खोला कीजिए।

सम्पादक जी, कृपया मेरा उपर्युक्त सन्देश मि० चर्चिल तक पहुँचाने की चेष्टा कीजिएगा। हालाँकि सन्देश में कही हुई बातें आपको विष-समान प्रतीत होंगी; क्योंकि आप भी ठेठ हिन्दुस्तानी हैं।

भवदीय,

—विजयानन्द (दुबे जी)



# १५,००) रु० का आदर्श गुप्त दान

## १००० निर्धन स्त्री-पुरुषों को 'चाँद' ६॥) रु० की जगह ५) रु० में साल भर दिया जायगा

## ५०० निर्धन स्त्री-पुरुषों को 'भविष्य' ९) रु० की जगह ७) रु० में साल भर दिया जायगा

### शपथपूर्वक केवल निर्धन स्त्री-पुरुष ही इस रियायत से लाभ उठावें

एक सुप्रसिद्ध दानी सज्जन ने, जिन्हें इस संस्था से अपार प्रेम है, हमारे पास १५,००) रु० इसलिए भेजे हैं, कि इनसे ऐसे व्यक्तियों को 'चाँद' तथा 'भविष्य' रियायती मूल्य पर दिए जावें, जो इच्छा रखते हुए भी, अपनी निर्धनता के कारण पूरा चन्दा नहीं दे सकते। इस दान से प्रोत्साहित होकर संस्था ने भी—केवल प्रचार की दृष्टि से इस मद में १,०००) रु० की रियायत करना निश्चय किया है, अतएव १,००० निर्धन स्त्री-पुरुषों को ६॥) रु० के स्थान पर ५) रु० में ही साल भर तक (छः मास के लिए 'चाँद' रियायती मूल्य पर जारी नहीं किया जायगा, इसे स्मरण रक्खें) 'चाँद' जारी कर दिया जायगा।

इसी प्रकार ९) रु० के स्थान पर ७) रु० में ही ५०० निर्धन ग्राहकों के नाम साल भर तक 'भविष्य' भी जारी करने का निश्चय किया गया है (जो लोग छः मास के लिए मँगाना चाहें, उन्हें ४) रु० देना होगा, इसे स्मरण रक्खें)

देशवासियों से प्रार्थना है, कि परमात्मा को साक्षी देकर इस दान से केवल ऐसे भाई-बहिन ही लाभ उठावें, जो वास्तव में पूरा चन्दा देने में असमर्थ हों, नहीं तो अनेक निर्धन व्यक्तियों की हक़तलफ़ी होगी, एकमात्र जिनके लिए यह त्याग किया गया है।

## रियायती मूल्य में 'चाँद' अथवा 'भविष्य' मँगाने वालों को अपना चन्दा मनीऑर्डर द्वारा भेजना चाहिए

## वी० पी० नहीं भेजी जायगी

व्यवस्थापक 'चाँद' कार्यालय, चन्द्रलोक, इलाहाबाद

Regd. No. A—1154




Prnited aud Published by Mr. R. SAIGAL—Editor—at the Fine Art Printing Cottage 28, Edmonstone Road Chandralok, Allahabad.

## विभूति-श्रृङ्गार

रूप-राशि की दो विभूतियों का जब नव श्रृङ्गार हुआ !
हाथ, हाथ का हार हुआ था, हृदय, हृदय का प्यार हुआ !!

—कुमार




[ चित्रकार श्री० ए० आर० चग़ताई ]




आध्यात्मिक स्वराज्य हमारा ध्येय, सत्य हमारा साधन और प्रेम हमारी प्रणाली है। जब तक इस पावन अनुष्ठान में हम अविचल हैं, तब तक हमें इसका भय नहीं, कि हमारे विरोधियों की संख्या और शक्ति कितनी है।

वर्ष ९ खण्ड १ | अप्रैल, १९३१ | संख्या ६ पूर्ण संख्या १०२

# नयन के प्रति

[ श्री० आनन्दीप्रसाद जी श्रीवास्तव ]

कैसी सुन्दर हर-हर करती
बहती है सरिता की धार,
'हर-हर' नहीं नयन ! यह तो है
बस तुम पर उसका धिक्कार !

करती है वह कार्य निरन्तर,
रक्खे स्वतन्त्रता को हाथ;
हाल तुम्हारा क्या है समझा,
तनिक झुका दो अपना माथ !

रुकी हुई है कलुषित कितनी
भारत की जीवन-धारा,
देखा किए उसे तुम योंही
दोष तुम्हारा है सारा !

नयन ! नदी को देख बहा दो
तुम भी आँसू की नदियाँ,
नहीं अभी हँसने का अवसर
लाई हैं गत दो सदियाँ।

कभी देश की जीवन-धारा
भी स्वतन्त्र होगी इस भाँति ?
तोड़ेगी दुर्धर प्रवाह से
पथ की दृढ़ पर्वत की पाँति ?

हरा-भरा करती जगती को
जाएगी अनन्त के पास?
अपने में करती प्रतिबिम्बित
ब्रह्म-तरणि का गुप्ताभास !

# राष्ट्रपति सरदार पटेल का भाषण

बहिनो और भाइयो !

मैं अपने संक्षिप्त भाषण के प्रारम्भ में पण्डित मोतीलाल जी की मृत्यु पर श्रीमती स्वरूपरानी नेहरू, पण्डित जवाहरलाल और अन्य कुटुम्बियों के दुःख में हार्दिक सहानुभूति प्रकट करता हूँ। मैं जानता हूँ, कि समस्त राष्ट्र की सहानुभूति के कारण यह दुःख बहुत कुछ कम हो गया है। देश की इस भीषण परिस्थिति में उनकी मृत्यु होने से उस पर भयङ्कर वज्रपात हुआ है। पण्डित मोतीलाल की सहायता की उस समय सब से अधिक आवश्यकता प्रतीत हुई थी, जब महात्मा गाँधी लॉर्ड इर्विन से सन्धि की बातचीत कर रहे थे। मौलाना मुहम्मद अली की मृत्यु के शोक के अभी हमारे आँसू सूखने भी न पाए थे, कि राष्ट्र पर यह एक नया प्रहार हो गया। यद्यपि दुर्भाग्यवश मौलाना मुहम्मद अली के और हमारे विचारों में मतभेद था, परन्तु हम उनकी वीरता, देश-भक्ति और निर्भीकता को कभी विस्मृत नहीं कर सकते। उन्होंने अपने हार्दिक विचारों को कभी छिपाने का प्रयत्न नहीं किया। मैं बेगम मुहम्मद अली, मौलाना शौकत अली और उनके समस्त कुटुम्ब के साथ अपनी हार्दिक सहानुभूति प्रदर्शित करता हूँ। इन महापुरुषों के अतिरिक्त मैं उन अख्यात वीरों की मृत्यु पर भी समवेदना प्रदर्शित करता हूँ, जिन्होंने गत बारह महीनों में सत्याग्रह आन्दोलन में बिना किसी प्रसिद्धि की इच्छा से आत्म-बलिदान किया है। ईश्वर उनकी आत्माओं को शान्ति दे और उनका वह आत्म-बलिदान इस विकट युद्ध में हमें अधिकाधिक आत्मोत्सर्ग के लिए प्रोत्साहित करे।

## विप्लववादियों को फाँसी

सरदार भगतसिंह, श्री० सुखदेव और श्री० राजगुरु की फाँसी से समस्त देश में असन्तोष की आग फैल गई है। मैं उनकी कार्य-पद्धति से सहमत नहीं हो सकता और इसमें सन्देह नहीं कि राजनैतिक हत्या उतनी ही अवाञ्छनीय है, जितनी एक साधारण हत्या। परन्तु सरदार भगतसिंह और उनके साथियों के अनन्य देश-प्रेम, उनके अतुल त्याग, साहस और निर्भीकता की मैं स्तुति किए बिना नहीं रह सकता। एक विदेशी गवर्नमेण्ट की निष्ठुरता का परिचय उतना अधिक और कभी नहीं मिला, जितना इन तीन वीरों को फाँसी पर लटकाते समय। समस्त राष्ट्र ने एक स्वर से उनकी फाँसी का विरोध किया और उनकी फाँसी की सज़ा रद्द करने की प्रार्थना की, परन्तु सब प्रार्थनाएँ निष्ठुरतापूर्वक ठुकरा दी गईं। परन्तु हमें इस फाँसी से आवेश में आकर अपने पथ से भ्रष्ट न हो जाना चाहिए। पशुबल के इस नृशंस प्रदर्शन से हृदयहीन शासन-विधान की ओर हमारी घृणा बढ़ती जा रही है; और यदि हम अपने निश्चित पथ पर आरूढ़ रहेंगे तो उससे हमारी शक्ति की वृद्धि होगी और हमें अपने उद्देश्य की प्राप्ति में भी सफलता प्राप्त होगी। ईश्वर इन वीर देश-भक्तों की आत्माओं को शान्ति दे और उनके कुटुम्बियों को इस बात से सन्तोष मिले, कि समस्त राष्ट्र ने उनकी मृत्यु पर ख़ून के आँसू बहाए हैं।

## आत्म-निवेदन

आपने एक सीधे-सादे किसान को जिस प्रतिष्ठित पद पर आरूढ़ किया है, उस पर किसी भी देशभक्त को अभिमान हो सकता है। मैं यह अच्छी तरह से जानता हूँ कि आपने मुझे यह सम्मान एक तुच्छ सेवक की हैसियत से नहीं दिया, बल्कि इस ज़िम्मेदारी को सौंप कर आपने गुजरात के आश्चर्य-जनक बलिदान का स्वागत किया है। गत बारह महीनों में जो अपूर्व राष्ट्रीय जागृति हुई है, उसका श्रेय यद्यपि सभी प्रान्तों को समान रूप से है, परन्तु आपने अपनी उदारता से उसका मुकुट गुजरात को पहिना दिया है। हमें इसके लिए ईश्वर को धन्यवाद देना चाहिए, कि यह राष्ट्रीय जागृति आत्म-शुद्धि के रूप में अवतरित हुई है।

## युद्ध के प्राङ्गण में

यद्यपि आन्दोलन में भूलें हुई हैं, परन्तु इसमें किञ्चित सन्देह नहीं, कि भारत ने संसार के सम्मुख इस

बात का ज्वलन्त उदाहरण रख दिया है, कि सार्वजनिक अहिंसात्मक आन्दोलन, न तो केवल मनुष्य की महत्वाकांक्षा है और न स्वप्न; उसका निर्माण ऐसे दृढ़ सिद्धान्तों पर हुआ है, जिनमें मनुष्य मात्र को उन दुःखों से निवारण करने की शक्ति है, जो हिंसात्मक प्रवृत्ति के कारण उत्पन्न हो गए हैं। हमारे अहिंसात्मक आन्दोलन की सफलता का सब से बड़ा सबूत किसानों का सङ्गठन है। लोगों का विश्वास था कि उन्हें अहिंसात्मक युद्ध के लिए सङ्गठित करना कठिन ही नहीं, बल्कि असम्भव है; परन्तु इस युद्ध में उन्होंने जो वीरता दिखाई है वह किसी से छिपी नहीं है। किसानों के अतिरिक्त स्त्रियों और बच्चों ने भी इस युद्ध में बड़ी वीरतापूर्वक भाग लिया है। युद्ध का बिगुल बजते ही वे युद्ध में कूद पड़े और उसमें उन्होंने जो कार्य किया, उसका इस अवसर पर अनुमान लगाना सम्भव नहीं है। परन्तु यह कहना अत्युक्ति न होगा, कि उन्होंने अन्तिम दिनों में युद्ध को सजीव अहिंसात्मक बनाए रखने की बहुत चेष्टा की है। यदि अहिंसा के सिद्धान्तों के अनुसार इस आन्दोलन पर विचार किया जाय, तो हमारा युद्ध विश्व की शान्ति के लिए है और संसार ने—विशेषतः अमेरिका ने—उससे अपनी सहानुभूति प्रदर्शित की है और उस सहानुभूति से हमें सन्तोष और शक्ति मिली है।

## कॉङ्ग्रेस और गोलमेज़ परिषद

हाल ही में दिल्ली में जो सन्धि हुई है, उसमें हमें अपने राष्ट्रीय जीवन के इस वीर युग पर अधिक प्रकाश डालने की आवश्यकता नहीं रह जाती। आपकी कार्यकारिणी समिति ने आपकी स्वीकृति की आशा से सन्धि की थी और अब आप उसे स्वीकृत करने के लिए यहाँ एकत्रित हुए हैं। आपको उसे अस्वीकृत करने तथा वर्किङ्ग-कमिटी पर अविश्वास का प्रस्ताव पास करने का अधिकार है। परन्तु मुझे इसमें किञ्चित सन्देह नहीं, कि सन्धि दोनों दलों के हित की कामना से की गई है और आप उसे स्वीकृत करेंगे। यदि हम सन्धि स्वीकार न करते तो वह हमारी भूल होती और हमारे गत एक वर्ष के आत्म-बलिदान का कोई उपयोग न होता। हम सत्याग्रही हैं और उस हैसियत से हमें सदैव सन्धि के लिए तैयार रहना चाहिए। और इसलिए जब हमारे सम्मुख सन्धि का अवसर आया तब हमने गोलमेज़ परिषद में ब्रिटिश प्रतिनिधियों के सम्मुख पूर्ण स्वतन्त्रता का प्रस्ताव रखने की आशा से तथा प्रधान मन्त्री, वायसराय और कुछ सुप्रसिद्ध भारतीय नेताओं की प्रार्थना से हमारी वर्किङ्ग कमिटी ने इस बात का विचार किया कि यदि कॉङ्ग्रेस को देश के स्वतन्त्र अधिकारों पर ज़ोर देने की स्वतन्त्रता दी जायगी तो निमन्त्रण मिलने पर कॉङ्ग्रेस गोलमेज़ परिषद में भाग लेगी और भारत के लिए उपयुक्त शासन-विधान का निर्णय करेगी। यदि हमें कॉन्फ़्रेन्स में सफलता न मिली, तो अपना पुराना आत्म-बलिदान का मार्ग हमें फिर से ग्रहण करना पड़ेगा। और फिर संसार की कोई शक्ति हमें कलङ्क का टीका न लगा सकेगी। हम अपने इच्छानुसार पूर्ण स्वराज्य लेंगे और फ़ौज, विदेशी नीति, अर्थ-विभाग के पूर्ण अधिकारों पर ज़ोर देंगे और यदि कोई प्रतिबन्ध रहेगा तो वह केवल भारत की हित-कामना के लिए होगा। जब सन्धि के द्वारा शक्ति दूसरे के हाथों में सौंपी जाती है, तब उस दल के हित के लिए प्रतिबन्धों की आवश्यकता होती है। भारत की रूढ़ियों की ग़ुलामी के कारण उसे बाहरी सहायता की आवश्यकता हो गई है। यदि ब्रिटेन हमें सहायता देने के लिए तैयार होगा, तो हम उसे सहर्ष स्वीकार करेंगे। हमें अपनी फ़ौज को दक्ष बनाने की आवश्यकता है और हमें उसमें अङ्गरेज़ों की सहायता लेने में कोई विरोध नहीं है। मैंने उदाहरणार्थ केवल एक का उल्लेख किया है। इस प्रकार फ़ौज में कुछ ब्रिटिश ऑफ़िसर और कुछ ब्रिटिश सैनिक रक्खे जा सकते हैं, परन्तु हम अपनी फ़ौज का शासन अङ्गरेज़ों के हाथों में नहीं सौंप सकते। हम कृतज्ञतापूर्वक उनका उपदेश ग्रहण कर सकते हैं, परन्तु उनका नेतृत्व कभी स्वीकृत नहीं कर सकते। वास्तव में बात यह है कि शान्ति-रक्षा के नाम पर ब्रिटिश फ़ौज भारत पर अपना प्रभुत्व स्थापित रखने के लिए यहाँ रक्खी गई है। स्पष्ट रूप से यह कहा जा सकता है, कि ब्रिटिश फ़ौज यहाँ अतिरिक्त विद्रोह के समय अङ्गरेज़ों के अधिकारों और अङ्गरेज़ स्त्री-पुरुषों की रक्षा के लिए रक्खी गई है। मुझे ऐसी एक भी घटना स्मरण नहीं आती, जहाँ विदेशियों के आक्रमण से भारतीयों की रक्षा के लिए भारतीय फ़ौज का उपयोग किया गया हो। सीमा प्रान्त पर अफ़ग़ानी हमले हुए हैं और ब्रिटिश ऐतिहा-

सिज़ों ने उनसे हमें यह पाठ पढ़ाया है कि वे युद्ध के हमले थे। ब्रिटिश ऐतिहासिज़ों की इस धमकी से हमें भयभीत न हो जाना चाहिए। हमें फ़ौज की आवश्यकता अवश्य है, परन्तु ऐसी फ़ौज की आवश्यकता नहीं, जिसका ख़र्च हमारा रक्त चूस कर चलाया जाता हो। यदि कॉङ्ग्रेस ने अपने अधिकार प्राप्त कर लिए तो फ़ौज में बहुत कमी होने की सम्भावना है।

## अर्थ-व्यवस्था

फ़ौज की तरह हम अर्थ-विभाग की व्यवस्था भी ब्रिटिश गवर्नमेण्ट के हाथों में नहीं सौंप सकते। यदि राष्ट्र के हाथों में अर्थ-व्यवस्था नहीं रहेगी तो वह कभी फल-फूल नहीं सकता।

हमसे यह भी कहा जाता है, कि यदि लम्बे-लम्बे वेतन वाले ब्रिटिश सिविल ऑफ़िसर भारत में नियुक्त न किए जायँगे, तो शासन सुसङ्गठित न हो सकेगा और उसका नैतिक पतन भी हो जायगा। कॉङ्ग्रेस ने अपने कुछ ही वर्षों के सङ्गठन में अपने अवैतनिक या कम वेतन वाले कार्यकर्त्ताओं के द्वारा जिस शासन-योग्यता का परिचय दिया है, उससे उनकी योग्यता स्पष्ट हो जाती है। शासन को इस नैतिक पतन से बचाने के लिए हमारे धन का जिस प्रकार अपव्यय किया जाता है, वह ग़रीब जनता के लिए सह्य नहीं है। इसलिए यदि भारत अपना उद्धार करना चाहेगा तो उसे बड़े-बड़े वेतनभोगियों के वेतनों में बहुत न्यूनता करनी पड़ेगी।

## राष्ट्रीय ऋण

राष्ट्रीय ऋण के सम्बन्ध में हम पर बहुत से दोष आरोपित किए जाते हैं। ये दोष अन्याय-सङ्गत हैं। हमने ऋण के सम्बन्ध में कभी कोई विरोध नहीं किया। हाँ! हम यह अवश्य चाहते हैं, कि उस ऋण की निरपेक्ष जाँच हो जाय और उससे इस बात का निर्णय कर लिया जाय कि इस देश पर सच्चा ऋण कितना है।

## पूर्ण-स्वतन्त्रता

लाहौर कॉङ्ग्रेस स्वतन्त्रता का जो प्रस्ताव पास कर चुकी है, हम उससे एक इञ्च भी पीछे नहीं हट सकते। परन्तु इस स्वतन्त्रता का यह अर्थ नहीं है कि हम ब्रिटेन या किसी अन्य स्वतन्त्र राष्ट्र से सम्बन्ध ही न रक्खें। इसलिए ब्रिटेन और भारत के बीच में समानता का सम्बन्ध रहना कुछ असम्भव नहीं है। हम अपने आपस के लाभ के लिए यह स्थापित कर सकते हैं और अपनी इच्छानुसार उसे भङ्ग भी कर सकते हैं। यदि परस्पर सन्धि से भारत स्वतन्त्रता प्राप्त करेगा तो उसे ब्रिटेन से सम्बन्ध रखना पड़ेगा। मुझे अच्छी तरह मालूम है कि देश में एक ऐसा भी दल है, जो इस बात पर विश्वास करता है कि यदि भारत और ब्रिटेन में सम्बन्ध रहे तो उसकी अवधि निश्चित हो जाना चाहिए। मेरे विचार उस दल से भिन्न हैं। मेरी सम्मति में ऐसा करना हमारी कमज़ोरी की निशानी है।

## संयुक्त शासन

भारत के लिए भविष्य में संयुक्त शासन-प्रणाली की रचना करना, इस समय जितना आकर्षक प्रतीत होता है, उसमें उतनी ही अधिक कठिनाइयाँ हैं। राजा-महाराजा अपने शासन की बागडोर ढीली करने के लिए शीघ्र ही तैयार न होंगे; परन्तु यदि वे अपनी प्रजा के लिए शासनाधिकार देने के लिए तैयार हो जायँ तो उससे भारत को बहुत लाभ होगा। उनके सहयोग से भारत में जन-सत्तात्मक शासन-प्रणाली की नींव डालने में कोई बाधा उपस्थित नहीं हो सकती। मुझे आशा है, कि राजा लोग इस शासन-विधान की रचना में रोड़े न अटकाएँगे और उसमें पूर्ण सहयोग देंगे। उनकी जनता को भी उतने ही अधिकार दिए जाने चाहिएँ, जितने बाक़ी भारत के निवासियों को हों। संयुक्त भारत के निवासियों को कुछ समानाधिकार दिए जाने चाहिएँ और यदि उन्हें समानाधिकार हों तो उन अधिकारों की रक्षा के लिए न्यायालय भी एक ही हो। यह कहना अयुक्ति न होगा कि देशी रियासतों के प्रतिनिधियों का संयुक्त असेम्बली में निर्वाचित होना अत्यन्तावश्यक है।

## ब्रह्मा की समस्या

गवर्नमेण्ट की ख़बरें रोक लेने की नीति के कारण हमें वहाँ की सच्ची परिस्थिति का हाल मालूम नहीं होने पाता। इस समस्या का निर्णय कि ब्रह्मा भारत के साथ मिल कर रहेगा या अलग—वही स्वयं कर सकता है; परन्तु हमारा यह कर्तव्य है कि हम उसकी समस्या के सब पहलुओं पर विचार करें। ब्रह्मा में दो दल हैं, एक ब्रह्मा को भारत के साथ रखने के पक्ष में है और दूसरा विपक्ष

हैं। और यदि विपक्षी दल को अपनी आवाज़ उठाने का अधिकार है, तो दूसरे दल को भी अपनी आवाज़ उठाने में स्वतन्त्रता देना आवश्यक है। इसलिए कॉङ्ग्रेस को जो यह सन्देश भेजा गया है कि ब्रह्मा को भारत के साथ मिलाए रखने वाले पक्ष को अपनी सम्मति प्रकट करने की स्वतन्त्रता नहीं है, उसका विरोध करना चाहिए। इस सम्बन्ध में जो यह प्रस्ताव उपस्थित किया गया है, कि ब्रह्मा की समस्या का निराकरण उसकी जनता के ऊपर छोड़ दिया जाय, उससे मैं पूर्णतया सहमत हूँ।

## हिन्दू-मुस्लिम एकता

परन्तु अन्य सभी समस्याओं के पहले हिन्दू-मुस्लिम समस्या का सुलझाना अत्यन्तावश्यक है। कॉङ्ग्रेस ने अपनी परिस्थिति लाहौर कॉङ्ग्रेस में बिल्कुल स्पष्ट कर दी थी। इस सम्बन्ध में उसने निम्न प्रस्ताव पास किया था :—

"नेहरू रिपोर्ट का निर्णय अस्वीकृत हो जाने के कारण जातीय मामले में कॉङ्ग्रेस सम्मति देना अनावश्यक समझती है। क्योंकि कॉङ्ग्रेस का विश्वास है कि स्वतन्त्र भारत में यह समस्या राष्ट्रीय ढङ्ग से स्वयं सुलझ जावेगी। परन्तु चूँकि मुसलमान, सिक्खों, और अन्य अल्प-संख्यक जातियों ने नेहरू-रिपोर्ट के निर्णय को अस्वीकृत कर दिया है; इसलिए कॉङ्ग्रेस भारत के भावी विधान में उस समय तक कोई निर्णय स्वीकृत नहीं करेगी, जब तक वे जातियाँ उसे मन्ज़ूर न कर लें।"

इस प्रस्ताव के अनुसार कॉङ्ग्रेस किसी शासन-विधान की रचना में उस समय तक भाग नहीं ले सकती, जब तक इन अल्प-संख्यक जातियों की समस्या न सुलझ जाय। एक हिन्दू की हैसियत से, अपने भूतपूर्व सहयोगियों के निर्णय के अनुसार मैं इन अल्प-संख्यक जातियों को एक काग़ज़ और स्वदेशी फ़ाउण्टेनपेन दूँगा और उस पर उनसे अपनी शर्तें लिखने का आदेश दूँगा; और बिना किसी हिचकिचाहट के उस पर अपने दस्तख़त कर दूँगा। मैं जानता हूँ कि समस्या सुलझाने के लिए यह सब से सरल उपाय है और उसके लिए हिन्दुओं में साहस की आवश्यकता है। वास्तव में हमें काग़ज़ पर अङ्कित एकता की नहीं, बल्कि हार्दिक एकता की आवश्यकता है। और वह हार्दिक एकता उसी समय प्राप्त हो सकती है, जब हिन्दू अपना समस्त साहस एकत्र कर अल्प-संख्यक जातियों को उनकी माँगें समर्पित करने के लिए तैयार हो जायँ। एकता चाहे उपर्युक्त रीति से प्राप्त हो और चाहे किसी अन्य रीति से, परन्तु यह बात दिन प्रति दिन स्पष्ट होती जाती है कि जब तक इस समस्या का निर्णय न हो जाय, तब तक किसी कॉन्फ़्रेन्स में भाग लेना निरर्थक है। कॉन्फ़्रेन्स ब्रिटेन और हमारे बीच में समझौता कर सकती है। वह हमें राजाओं के निकट ला सकती है, परन्तु हम में एकता नहीं ला सकती। यह एकता हमें अपने में स्वयं लानी पड़ेगी। कॉङ्ग्रेस को भी उसका लाभ करने में कोई यत्न न उठा रखना चाहिए।

## विदेशी कपड़े का बहिष्कार

यह सब को स्पष्ट रूप से समझ लेना चाहिए, कि कॉङ्ग्रेस जितनी शक्ति प्राप्त कर सकेगी उतनी ही पूर्ण स्वराज्य ध्येय की प्राप्ति में उपयोगिनी सिद्ध होगी। गत बारह महीनों में उसने निश्चय ही बहुत शक्ति प्राप्त की है और उसे वे ही समझ सकते हैं, जो समय के साथ चल रहे हैं। परन्तु वह पर्याप्त नहीं है और जल्दबाज़ी और घमण्ड से जल्दी खो भी जा सकती है। जो अपनी पूँजी पर गुज़र करता है वह फ़िज़ूलख़र्च कहा जा सकता है। इसलिए हमको और भी अधिक शक्ति प्राप्त करनी चाहिए। उसे प्राप्त करने का एक उपाय है इस समझौते को अक्षरशः पूरा करना और दूसरा है प्राप्त-शक्ति को दृढ़तापूर्वक अपने में रखना। इसलिए मैं अपने कार्य के उस अङ्ग के विषय में कुछ पंक्तियाँ कहना चाहता हूँ। हम विदेशी वस्त्रों के बहिष्कार-सम्बन्धी कार्य बहुत-कुछ कर चुके हैं। यह उचित है और हमारा कर्तव्य है। बिना उसके भारतवर्ष की दरिद्र जनता भूखों मरती रहेगी। क्योंकि यदि सस्ता विदेशी कपड़ा भारत के ग्रामों में आता ही रहा, तो चरख़े वालों का रोज़गार नहीं चल सकता। अतएव विदेशी कपड़े को इस देश से निकाल बाहर करना चाहिए। यदि वह मुफ़्त भी मिले, तो भी मँहगा है। भारतवर्ष के लाखों आदमी इसलिए नहीं भूखों मरते कि देश में धन नहीं है, वरन् इसलिए कि उन्हें काम नहीं मिलता, वे इसलिए भूखों मरते हैं कि उनके गाँवों में उनको सरलतापूर्वक फ़सल के बाद कोई काम ही नहीं मिलता। देश को इस बेकारी के रोग से छुड़ाने के लिए लगातार आन्दोलन की आवश्य-

कता है। कोई उपयुक्त काम न होने के कारण बेकारी हमारे ग्राम-निवासियों की रग-रग में समा गई है। इसके लिए सब से अच्छी युक्ति है, अनावश्यक होने पर भी स्वयं चर्ख़ा कातना और खादी पहनना।

## भारतीय मिलों का कर्तव्य

अखिल भारतवर्षीय चरख़ा-सङ्घ ने बहुत महत्वपूर्ण काम किया है, परन्तु कातने और खद्दर का वायु-मण्डल पैदा करना कॉङ्ग्रेस का काम है। मेरी समझ में सब से अच्छा और प्रभावशाली बहिष्कार का आन्दोलन है। ऐसा इशारा किया जाता है, कि जो तर्क विदेशी वस्त्र के विषय में लागू होता है, वही स्वदेशी मिल के कपड़े के लिए भी लागू होता है। यह कुछ हद तक ठीक है, परन्तु जितने कपड़े की भारतवर्ष में खपत है, उतना मिलों से नहीं बनता। बहुत वर्षों तक वे हमको उतना कपड़ा देती रहेंगी, जितने की हमें हाथ के कते-बुने कपड़े के अतिरिक्त आवश्यकता होगी। परन्तु यदि वे खद्दर के साथ प्रतिद्वन्दिता करेंगी, यदि उनका माल खद्दर के विरुद्ध अनुचित उपायों से बेचा जायगा, तो वे भी मार्ग-कण्टक ही सिद्ध होंगी। सौभाग्य से बहुत सी मिलें कॉङ्ग्रेस के साथ मिल कर काम कर रही हैं और उनकी वृत्ति देश-भक्तिपूर्ण है। उनके व्यापारी खद्दर के गुणों को समझ रहे हैं। वे समझ रहे हैं, कि उससे लक्ष-लक्ष ग्रामीण जनता को क्या लाभ हो रहा है। परन्तु मैं निश्चयपूर्वक कहता हूँ, कि यदि खद्दर के व्यापारी देश-भक्ति का लिहाज़ न रखते हुए खद्दर को सहायता पहुँचाने के बदले, उसे हानि पहुँचाने का प्रयत्न करेंगे, तो उनको वैसे ही विरोध-भाव का सामना करना पड़ेगा, जैसा विदेशी वस्त्र के व्यापारियों को करना पड़ता है। विदेशी वस्त्र के व्यापारियों को यह बात अच्छी तरह समझ लेनी चाहिए कि विदेशी वस्त्र-बहिष्कार राजनैतिक शस्त्र रूप से नहीं है, वरन् एक सामाजिक और आर्थिक उपाय के रूप में सर्वदा व्याप्त रहने के उद्देश्य से इस आन्दोलन का प्रादुर्भाव हुआ है। यदि ये व्यापारी भविष्य का ध्यान रक्खें तो इन्हें जनता के हित की दृष्टि से विदेशी वस्त्र का व्यापार छोड़ देना चाहिए। उनको सहायता पहुँचाने के लिए सब कुछ किया जा रहा है, परन्तु उनके द्वारा बहुत अधिक त्याग किया जाना आवश्यक है।

## विदेशी व्यापारियों का कर्तव्य

हम आशा करते हैं कि अङ्गरेज़, जापानी और अन्य देशीय विदेशी वस्त्र के व्यापारी कॉङ्ग्रेस की इस नीति का कोई बुरा अर्थ न लगावेंगे। यदि वे भारतवर्ष में अपने वस्त्रों का व्यापार न करके, भारतवर्ष की सहायता करेंगे तो उनको भारतवर्ष में अन्य वस्तुएँ विक्रय करने को मिलेंगी और इसके उद्योग भी करने को मिलेंगे।

## पिकेटिङ्ग

इस बात से मेरा ध्यान पिकेटिङ्ग की ओर जाता है। यह न त्यागी गई है और न त्यागी जा सकती है। मैं यहाँ समझौते का वाक्य उद्धृत करता हूँ—"पिकेटिङ्ग शान्तिपूर्ण होगी। अशान्त विरोध, उत्तेजनापूर्ण नीति, बलपूर्वक रोका आदि बातें न होंगी और साधारण क़ानून को भङ्ग करने वाली कोई बात न होगी और यदि किसी स्थान पर इनमें से कोई बात की जायगी, तो वहाँ पिकेटिङ्ग बन्द कर दी जायगी।" पिकेटिङ्ग एक साधारण क़ानूनी अधिकार है और निर्धारित सीमा के भीतर वह केवल क़ानूनन ही जायज़ नहीं है, वरन् बहुत अधिक शिक्षात्मक भी है।

## स्त्रियों का कर्तव्य

उसका काम नम्र प्रार्थना द्वारा समझाना है, न कि विरोध तथा स्वतन्त्रता का हिंसात्मक अवरोध। मैं हिंसात्मक शब्द का प्रयोग समझ-सोच कर कर रहा हूँ। सार्वजनिक मत की अवरोधात्म शक्ति सदैव रहेगी। वह सार्वजनिक उन्नति करने वाली और स्वतन्त्र भाव की वृद्धि करने वाली है। अहिंसात्मक पिकेटिङ्ग सार्वजनिक मत पैदा करने वाली वस्तु है। वह ऐसा वायु-मण्डल ला देती है जो निर्बाध होता है। यह स्त्रियों के द्वारा बड़ी उत्तमतापूर्वक व्यवहार में लाई जा सकती है। इसलिए मैं आशा करता हूँ, कि भारतीय स्त्रियों ने जिस महान कार्य का आरम्भ किया है, उसे वे करती जायँगी। इसके लिए उनके प्रति राष्ट्र अत्यन्त कृतज्ञ होगा और लाखों भूखों मरने वाले उन्हें आशीर्वाद देंगे।

## बृटिश वस्तुओं का बहिष्कार

इसके बाद मैं ब्रिटिश माल के बहिष्कार के बारे में कुछ कहना चाहता हूँ। यह विचार उतने ही दिनों से चला आ रहा है, जितने दिनों से कॉङ्ग्रेस चली आ रही है। हमें भली-भाँति ज्ञात है कि गाँधी जी के राजनैतिक

क्षेत्र में आने के पश्चात ब्रिटिश माल के बहिष्कार के बदले विदेशी वस्त्र का बहिष्कार आरम्भ हुआ ( केवल ब्रिटिश वस्त्र का नहीं )। उन्होंने उसे आर्थिक और सामाजिक उन्नति के भाव से किया। परन्तु ब्रिटिश माल का बहिष्कार एक अतिरिक्त राजनैतिक शस्त्र है। गत युद्ध की आँधी में इसका महत्वपूर्ण व्यवहार हुआ। अब कम से कम कुछ दिन के लिए समझौता हो गया है और हम विचार-विनिमय और सभाओं द्वारा अपने उद्देश्य की प्राप्ति करना चाहते हैं। अतएव हमको अब राजनैतिक शस्त्र का उपयोग न करना चाहिए। जब तक हम अङ्गरेज़ों को इस प्रकार हानि पहुँचाते जावेंगे, तब तक उनसे मित्रतापूर्वक बात और विचार नहीं कर सकेंगे। अतएव हमको कम से कम इस समय तो ब्रिटिश माल के बहिष्कार-शस्त्र का प्रयोग न करना चाहिए। हमको स्वदेशी पर अपना ध्यान केन्द्रित करना चाहिए, क्योंकि यह सब राष्ट्रों का जन्म-सिद्ध अधिकार है। जो कुछ हम अपने देश में पैदा कर सकते हैं, उसको अवश्य उत्साहित करना चाहिए। उसको छोड़ कर हमें विदेशी नहीं ग्रहण करना चाहिए, चाहे वह ब्रिटिश हो चाहे अन्य देश का। यह जातीय उन्नति के लिए आवश्यक है। अतएव हमें देशी बीमा कम्पनियों, बैङ्कों, जहाज़ी कम्पनियों और इसी प्रकार की अन्य कम्पनियों के पक्ष में भारी आन्दोलन करके उन्हें उत्साहित करना चाहिए। यह कह कर, कि वे निम्न कोटि की हैं या महँगी हैं, हमें उनका तिरस्कार नहीं करना चाहिए। केवल सहायतापूर्ण समालोचना और व्यावहारिक सहायता से हम उन्हें सस्ती और उच्चकोटि के बना सकते हैं।

## समानाधिकार का प्रश्न

समान स्वत्व के बारे में बहुत सी अनर्गल बातें कही जाती हैं, परन्तु बली और कमज़ोर, राक्षस और बौने, हाथी और चींटी में समान स्वत्व की बात ही क्या?

यदि अपनी अपार सम्पत्ति और सामान लेकर लॉर्ड इञ्चकेप स्वर्गीय सेठ नरोत्तम मुरारजी के साथ समान स्वत्व चाहें, तो वह समान स्वत्व का परिहास मात्र होगा। लॉर्ड इञ्चकेप और सेठ नरोत्तम के उत्तराधिकारियों में समान स्वत्व की बात तो तभी हो सकती है, जब सेठ नरोत्तम के उत्तराधिकारी धन-सम्पत्ति और सामान में उनके बराबरी पर पहुँच जायँ। अत्यन्त असमानों के बीच में समान स्वत्व की बात करना तो बहुत ग़रीब से बड़े अमीर की बराबरी करना है। इसी प्रकार उनके साथ, जिन्हें कुछ लोग 'उच्च जातियाँ' कहते हैं, उनसे 'नीच जातियों' के समान स्वत्व की बात करना दोनों की बराबरी करना है और नीच जातियों का अपना बड़प्पन छोड़ कर, अपने को नीचे झुकाना है। अङ्गरेज़ों की तुलना में हम लोगों की नीच जातियों से भी गई-बीती अवस्था है। अतएव भारतीय उद्योग-धन्धों की रक्षा करना और अङ्गरेज़ी या विदेशी का त्याग करना हम लोगों के राष्ट्रीय अस्तित्व के लिए आवश्यक है। यह रक्षा संयुक्त शासन की अवस्था में भी रहनी चाहिए। ब्रिटिश संयुक्त राज्य के भीतर भी रक्षा की बात कोई बुरी नहीं है। उपनिवेशों में उनकी उन्नति के लिहाज़ से उसका व्यवहार है।

## नशीली वस्तुओं का त्याग

जैसे विदेशी वस्त्र का बहिष्कार लाखों भूखों मरने वालों के लिए आर्थिक आवश्यकता है, उसी प्रकार राष्ट्र की नैतिक उन्नति के लिए नशीली वस्तुओं का बहिष्कार भी आवश्यक है। नशीली वस्तुओं के बिल्कुल त्याग करने के विचार का आविर्भाव उसके राजनैतिक प्रभाव के दमन के बहुत पहले हुआ था। कॉङ्ग्रेस ने उसको आत्म-शुद्धि के उपाय के रूप में बहुत पहले सोचा था। नशीली वस्तुओं पर जो कर उपार्जित होता है, उसको सरकार, यद्यपि निषेधात्मक कार्यों के उपयोग में लाती है, तिस पर भी उनकी दूकानों पर हमारा धरना जारी रहेगा, परन्तु उसका व्यवहार निर्धारित सीमा में ही रहेगा।

मैं सरकार से अनुरोध करता हूँ, कि इस परिवर्तन-काल में वह केवल दो वस्तुओं की पिकेटिङ्ग को ही अधिक लक्ष्य न समझे, बल्कि वह पहले ही से समझ ले कि राष्ट्र अपने क़ानून बनावेगा और उसके साथ एकमत होकर उसे काम करना चाहिए, चाहे वह ऐसा करे चाहे न करे। हम लोग तब तक शान्ति से न बैठेंगे, जब तक एक भी गज़ कपड़ा विदेश से आवेगा या यहाँ हमारे भूले हुए भाइयों को बिगाड़ने के लिए एक भी शराब की दूकान रहेगी!

## नमक की समस्या

मैं थोड़ा सा नमक के बारे में भी कहना चाहता हूँ। नमक पर आक्रमण बन्द हो जाना चाहिए। नमक-

क़ानून-भङ्ग भी बन्द हो जाना चाहिए। परन्तु वे ग़रीब, जो नमक के पड़ोस में बसते हैं, अपने पड़ोस में नमक बनाने और बेचने के लिए स्वतन्त्र हैं। यह सत्य है कि नमक-कर अभी रद्द नहीं हुआ है।

कदाचित् कॉङ्ग्रेस कॉन्फ़्रेन्स में भाग ले, चाहे इस समय हम नमक-कर बन्द करने के लिए ज़ोर न दें, पर वह आगे चल कर बन्द होगा ही। इस समय तो वे ग़रीब लोग, जिनके लिए यह युद्ध जारी किया गया था, इस कर से बच गए हैं। मैं आशा करता हूँ कि कोई भी नमक का व्यापारी सरकार की इस ढिलाई का अनुचित लाभ न उठावेगा।

## ग्यारह शर्तें

उपरोक्त भाषण से मालूम होता है कि ज़िन बातों में शिक्षित जनता दिलचस्पी लेती है, उन बातों में मैं दिलचस्पी नहीं लेता। मुझे रोटी, मछली और क़ानूनी सम्मान से कोई दिलचस्पी नहीं है। किसान उन्हें नहीं समझते और न उनका उनके ऊपर कुछ असर पड़ता है। मैं यही विश्वास करता हूँ कि गाँधी जी की ग्यारह शर्तें ही स्वराज्य का सार हैं। जो उन शर्तों के अनुसार नहीं है वह स्वराज्य नहीं है। यद्यपि मैं ज़मींदार, राजा-महाराजा आदि के अधिकारों को वहाँ तक मानता हूँ, जहाँ तक वे पसीना बहाने वाले करोड़ों किसानों को हानि नहीं पहुँचाते, तथापि मैं पददलित जनों को अपनी दुर्दशा से ऊपर उठने में सहायता देने में दिलचस्पी लेता हूँ और उनको इस देश के किसी बड़े से बड़े के बराबर बनाना चाहता हूँ। ईश्वर को धन्यवाद है, सत्य और अहिंसा के सिद्धान्त ने उन्हें अपनी इज़्ज़त और शक्ति का परिचय दिया है। तब भी अभी बहुत काम करने की आवश्यकता है। हमें यह सोच लेना चाहिए, कि हम उनके लिए बने, हैं न कि वे हमारे लिए। अपने क्षुद्र ईर्षा-द्वेष को हमें दूर कर देना चाहिए। धार्मिक लड़ाइयों को बन्द कर देना चाहिए। सबको यह समझ लेना चाहिए, कि कॉङ्ग्रेस का अस्तित्व पसीना बहाने वाले करोड़ों किसानों के लिए है और वह निर्लोभ, मनुष्य मात्र के लिए काम करने वाली एक दुर्दमनीय शक्ति हो जावेगी।

## अस्पृश्यता का कोढ़

व्यावहारिक कार्य-क्रम का एक और अङ्ग है, जिसके बारे में अभी मैंने कुछ नहीं कहा है। वह अस्पृश्यता को नष्ट करने का महत्वपूर्ण कार्य है। इस समस्या में मरहम-पट्टी से काम न चलेगा। यदि हिन्दुओं ने अपने में से यह बुराई निकाल दी होती, तो राष्ट्र का विगत शान्त-युद्ध और भी गौरवपूर्ण होता। परन्तु गौरव और बहादुरी को एक ओर रखिए, इस आत्म-शुद्धि के प्रधान कार्य के बिना स्वराज्य भी प्राप्त करने योग्य वस्तु नहीं रह जायगी। हिन्दू-धर्म पर यह धब्बा रहते हुए, यदि स्वराज्य मिल भी जाय, तो ऐसा ही अस्थायी होगा, जैसा विदेशी वस्त्र के पूर्ण बहिष्कार के बिना स्वराज्य हो सकता है।

## प्रवासी भाइयों का प्रश्न

अन्त में हमें अपने प्रवासी भाइयों को नहीं भूलना चाहिए। दक्षिण अफ़्रिका, पूर्वीय अमेरिका और संसार के अन्य भागों में उनका भाग्य अब भी अधर में टँगा हुआ है। सौभाग्य है कि दीनबन्धु एण्ड्रूज़ दक्षिण अफ़्रिका में हमारे देशवासियों की सेवा कर रहे हैं। पण्डित हृदयनाथ कुँज़रू ने पूर्व अफ़्रिका के हिन्दुस्तानी मामलों में विशेष भाग लिया है। उन्हें आश्वासन देने के लिए कॉङ्ग्रेस उन्हें उनसे अपनी सहानुभूति का विश्वास दिला सकती है। वे जानते हैं, कि उनकी दशा उतनी ही सुधरेगी जितना हम अपने उद्देश्य की ओर बढ़ेंगे। आपकी ओर से मैं उन सरकारों से, जिनके अधिकारों में हमारे भाई हैं, प्रार्थना करता हूँ, कि वे हमारे भाइयों से उचित बर्ताव करें, क्योंकि वे उस राष्ट्र के व्यक्ति हैं, जो अपना पूर्व गौरव शीघ्र ही प्राप्त करने वाला है और जो किसी को हानि पहुँचाना नहीं चाहता। हम उनसे प्रार्थना करते हैं, कि वे हमारे भाइयों के साथ वही बर्ताव करें, जो वे हमसे उस समय चाहेंगे, जब उनके साथ व्यवहार करने के लिए हम स्वतन्त्र होंगे। यह माँग बहुत बड़ी माँग नहीं है।

## राष्ट्रपति का निमन्त्रण

अब मैं आपको वह कार्यवाही करने के लिए आमन्त्रित करता हूँ, जिसका समयानुसार निमन्त्रण करने के लिए आपने मुझे आमन्त्रित किया है। मतभेद अवश्य होगा, परन्तु मैं विश्वास करता हूँ कि उपस्थित महाशयों में से हर एक हमें इस कार्य को गौरवपूर्ण और उद्योग की ओर प्रगतिशील बनाने में सहायता देंगे।

# वैभव की समाधि

[ "मुक्त" ]



पुष्पा ने जीवन के सोलह वर्ष सपनों में ही बिता दिए थे। आज, जब पहले-पहल उसे संसार का स्पर्श करना पड़ा, वह सिहर उठी। भविष्य-जीवन की कठोर कल्पना ने उसे अस्थिर बना दिया। सपनों के हिंडोले पर झूलती रहने वाली पुष्पा, कैसे जीवन के कठोर सङ्घर्षों में होकर आगे बढ़ सकेगी?

खुली हुई खिड़की पर बैठ कर, बाएँ हाथ पर कपोलों का भार देकर, वह बाहर होने वाली अजस्र वर्षा की धाराएँ गिनने का विफल प्रयास कर रही थी। आसमान झुक्सा हो उठा था। जहाँ तक दृष्टि जाती थी, तीर की तरह गिरने वाली केवल वर्षा की धाराएँ ही दीख पड़ती थीं। पुष्पा आत्म-विस्मृत होकर प्रकृति का यह उत्पात देख रही थी। उसकी आँखें और उसका मस्तिष्क, दोनों अलग-अलग काम कर रहे थे। मन ही मन वह ज़मीन-आस्मान के कुलाबे मिला रही थी।

पुष्पा एक सम्भ्रान्त कुल की कन्या थी। उसके पिता सामान्य धनाढ्य थे। इसी से पुष्पा के जीवन का उषा-काल बड़े सुख-सौभाग्य और लाड़-प्यार की गोद में बीता था। जब वह दस वर्ष की हुई, उसके पिता उसे विद्यालय में भेज कर निश्चिन्त हो गए। उसके बाद लगातार छः वर्षों तक वह दुनिया से अलग, एक सीमित किन्तु सुखद वायुमण्डल में, रह कर पली; वहीं उसने लिखना-पढ़ना सीखा और सपना देखना भी।

कल्पना के सपने पुष्पा को बहुत प्यारे थे। उसने अपने जीवन में कभी किसी अभाव का अनुभव नहीं किया था, इसीसे वह सदा ही सपनों के इन्द्रजाल में बेसुध रहा करती थी। सपनों के कोहरे से, एक प्रकार से, उसका जीवन घिर गया था। उसने कभी यह बात सोचने की तकलीफ़ न उठाई थी कि कभी इन सपनों के सुखद स्पर्श से अलग होकर उसे वास्तव जग के धूप-वर्षा और प्रकाश-अन्धकार को भी अपनाना पड़ेगा, उनका कठोर अनुभव अपने जीवन में जड़ित करना पड़ेगा। वह कितनी अज्ञान थी! कैसी पागल थी!!

पुष्पा के स्कूल का जीवन अनेक मधुर-स्मृतियों का सङ्कलन था। आज अपने स्कूल-जीवन की एक-एक बात याद करके उसका हृदय अधीर हो रहा था। हाय! वे दिन एक बार फिर लौट आते!! लेकिन क्यों लौटेंगे?

बचपन से पुष्पा के मन में सौन्दर्य की तीव्र पिपासा थी। सौन्दर्य की जितनी प्रबल अनुभूति वह अपने अन्तर में प्रत्यक्ष कर सकती थी, उतनी और किसी की नहीं। वह स्वयं भी अद्वितीय सुन्दरी थी। उसका निर्दोष मुँह, उसके कोमल-कोमल अङ्ग, उसकी पुष्प-पङ्खड़ियों-सी उँगलियाँ, उसकी भोली-भाली चितवन, उसका वीणा-विनिन्दित स्वर, देखने वाले को मन्त्र-मुग्ध सा बना देता था। स्कूल में पुष्पा के सौन्दर्य का प्रकाश चारों ओर फैला हुआ था। सभी उसका आदर करते थे, सभी उसे प्यार करते थे। वह सदा ही अपनी सह-पाठिनियों और शिक्षयित्रियों के हाथ का खिलौना बन कर रही थी।

पुष्पा को बचपन में ही मातृ-वियोग सहना पड़ा था, अतः वह माँ का प्यार न पा सकी थी। इसी से उसके अन्तर में प्रेम की भूख भी बहुत थी। पहले-पहल जब वह स्कूल में आई, तो उसे स्कूल का वायुमण्डल बिलकुल अपरिचित-सा जान पड़ा और उसे असुविधा मालूम हुई। लेकिन यह असुविधा अधिक समय तक न रह सकी। अपने सौन्दर्य, अपने प्रेममय स्वभाव और अपनी मिलनसारी से, शीघ्र ही, उसने स्कूल में अपने लिए स्थान बना लिया। उसने देखा कि यह संसार एक नए ही ढङ्ग का था; और कितने सुख, कितने आनन्द से भरा हुआ!!

धीरे-धीरे पुष्पा के स्वभाव में परिवर्तन दीख पड़ने लगा। वह एकान्त अधिक पसन्द करने लगी। लोगों

से कम मिलती-जुलती और अकेली विद्यालय के बगीचे में घूमा करती थी। उसका सरल हास्य गम्भीरता के रूप में बदल गया था। पूर्व आकाश में जब बाल-रवि उदित हो जाता और उसकी अरुण-कनक-किरणें ओस के हीरक-बिन्दुओं पर पड़ कर चमक उठतीं तो पुष्पा विभोर होकर उनके क्षण-भर में नष्ट हो जाने वाले इस अतुल सौन्दर्य को देखा करती थी। उद्यान में तरह-तरह के फूल खिले रहते, काले-काले भौंरे उन पर मँडराया करते और पुष्पा उनकी प्रणय-लीला देखा करती थी। इधर-उधर उड़ती-फिरने वाली तितलियों के सुनहले पङ्ख जब धूप में चमचमा उठते, पुष्पा पागल होकर अपलक नयनों से उन्हें निहारा करती थी। हरी-हरी,



कानपुर की वे महिलाएँ, जो नियमित रूप से घर-घर घूम कर चर्खा तथा खादी का नित्य प्रचार करती हैं।

दूर तक फैली हुई, मख़मली दूब पर बैठ कर उसने कितनी ही सन्ध्याएँ और गोधूलियाँ बिता दी थीं। नीले आसमान की ओर देखते-देखते आकाश में चन्द्रमा खिलखिला उठता, एक धुँधला और मादक प्रकाश धरित्री पर बिछ जाता। किसी स्वप्निल जगत में विचरण करती हुई पुष्पा सोचा करती कि इन्हीं मुलायम, मख़मली दूबों पर, आसमान के चन्दोवे के नीचे, चन्द्र-ज्योत्स्ना की धुँधली छाया में बैठ कर जीवन बिता दिया जा सकता, तो कितना अच्छा होता !!

कभी-कभी पुष्पा जमुना के किनारे घूमने भी जाया करती थी। वहाँ वह जल के ऊपर उड़ती फिरने वाली चिड़ियों को, ऊँचे स्वर से गीत-गाते हुए तेज़ी से डाँड़ खेकर एक ओर भागे जाने वाले माझियों को, और उस पार की सघन-श्यामल वन-राशि को टकटकी लगा कर देखा करती थी। लहरों के मिस जमुना की अगणित अभिलाषाएँ आ-आकर तट को चूम जाया करती थीं। पुष्पा के मन में न जाने कितने भावों का संसार बनता-बिगड़ता रहता था।

संसार कितना मनोहर था !

उसके बाद उसने एक दिन सस्मित नयनों से देखा कि पढ़ाई समाप्त हो जाने के कारण, उसके पिता उसे घर ले जाने के लिए आए हैं। उसके सुख के सपनों में आघात लगा। तब क्या उसे भी संसार में जाना पड़ेगा? संसारी बन कर रहना पड़ेगा?

और, आज पुष्पा विवाहिता होकर पति के घर में आई थी। आज उसने पहले-पहल संसार को स्पर्श किया था। इससे वह इतनी चिन्तित थी, इतनी घबराई हुई थी !!

संसार में कितनी झञ्झटें हैं !!!

२

जिस समय पुष्पा अपने विचारों में तन्मय हो रही थी, उसके पति सरोज ने उसी समय दरवाज़ा खोल कर अन्दर प्रवेश किया। सन्ध्या हो आई थी। बादल और भी सघन हो उठे थे। अन्धकार धीरे-धीरे फैल रहा था। पुष्पा के कमरे में एक अजीब उदासी-भरा सन्नाटा छाया हुआ था।

पति के प्रवेश करने की आहट पुष्पा न पा सकी। पहले ही की तरह तल्लीन होकर वह खिड़की से बाहर देखती रही। सरोज उसके समीप चले गए।

पीछे से पुष्पा के कन्धे पर हाथ रख कर स्नेह-विकम्पित स्वर में सरोज ने पुकारा—पुष्पा !

पुष्पा का ध्यान भङ्ग हो गया। उसने मुँह फेर कर पति की ओर देखा, फिर लज्जित होकर सिर झुका लिया।

यह बात नहीं कि पुष्पा ने विवाह के पहले सरोज को न देखा हो या बातचीत न की हो। विवाह के पहले सरोज कितनी ही बार पुष्पा के यहाँ आया-गया

था, उससे हँसा-बोला था और उसके मन में अपने प्रति अनुराग की एक अरुण रेखा जगा आया था। लेकिन, आज लज्जा की लालिमा स्वभावतः ही उसके कपोलों पर खेल गई, सङ्कोच का आवरण बरबस उसके पलकों पर पड़ गया। लज्जा से, सङ्कोच से वह धरती में गड़ी सी जाने लगी। सरोज मुग्ध होकर उसका लज्जावनत मुँह अपलक नयनों से देखता रहा।

थोड़ी देर में सरोज ने ही वह निस्तब्धता भङ्ग की। कहा—पुष्पा! मैं तुम्हें कब से पुकार रहा हूँ! तुम नाराज़ हो क्या?

पुष्पा क्या उत्तर देती? वह सोच कर भी कुछ निश्चय न कर सकी। उसने केवल अपनी भोली-भाली, सरल आँखों से पति की ओर देखा; मानो उनके इस प्रश्न का उत्तर देने के लिए उसके पास कोई शब्द नहीं है, कोई बात नहीं है! वह कितनी असमर्थ है!!

सरोज ने फिर कहा—पुष्पा, मैं तुम्हें कितना प्यार करता हूँ! क्या तुम्हारे मन में मेरे लिए ज़रा भी प्रेम नहीं है? तुम मुझसे बोलती क्यों नहीं हो?

पुरुष का हृदय, पग-पग पर, स्त्री से प्रेम की स्वीकृति चाहता है। वह कितना अधीर है, कितना छिछला है!! इसके विपरीत अपने हृदय में प्रेम का अन्तहीन सागर छिपा कर भी स्त्री समुद्र की तरह ही स्थिर-गम्भीर रहती है। उसके हृदय में भी ज्वार-भाटे आते हैं, लेकिन उसे कोई देख नहीं सकता, परख नहीं सकता, उन्हें स्पर्श भी नहीं कर सकता। स्त्री इसीलिए महान् है, स्त्री इसीलिए उन्नत है।

सरोज के प्रश्न के उत्तर में फिर भी पुष्पा का मुँह न खुला। वह कुछ बोलना चाहती थी, लेकिन भाषा उसका साथ न देती थी, वाणी ने मौन का आश्रय लिया था, चेतना उसकी तल्लीनता के साथ मिल गई थी। वह किसी अज्ञात भावना से काँप रही थी। उसके हृदय में एक आँधी सी चल रही थी, एक तूफ़ान सा उठ रहा था, एक दरिया सी उमड़ रही थी। मन के उन सब भावों को भाषा की ज़ञ्जीर में बाँध कर वह सरोज के चरणों पर उँड़ेल देना चाहती थी; लेकिन हाय! वह क्या करे? उसके मुँह से आवाज़ तो निकलती ही नहीं। कैसे वह अपना हृदय चीर कर सरोज को दिखला दे कि वहाँ क्या हो रहा है?

पुष्पा ने फिर एक बार उमड़ती हुई आँखों से पति की ओर देखा। उन आँखों में न जाने कैसी मादकता थी, उसने पुष्पा के हृदय की सारी बात सरोज के कानों में कह दी। सरोज ने पुष्पा को अपनी ओर खींच लिया। आत्म-विस्मृत होकर पुष्पा ने पति की छाती में अपना मुँह छिपा लिया।

३

थोड़े दिनों में लाज-शर्म की यह बढ़िया मन्द पड़ गई, सङ्कोच की उत्ताल तरङ्गों ने सिर झुका कर मन की



**श्रीमती कलादेवी जी**

आप इलाहाबाद की कायस्थ महिला-सभा की सभानेत्री, स्त्री आर्य-समाज की प्रधाना, विधवा-आश्रम की उप-प्रधाना तथा आदर्श आर्य-कन्या-पाठशाला की कार्यकारिणी सभा की सदस्या हैं, आपने हाल ही में स्थानीय डी० ए० वी० हाई-स्कूल को १,०००) रु० दान दिए हैं।

वश्यता स्वीकार कर ली। उस समय पुष्पा प्रेम की सरिता में अपने को भूल कर बह रही थी। प्रेम कितना मधुर है! कितना मादक!!

बिना आगा-पीछा सोचे, जिस दिन पागलिनी पुष्पा ने प्रेम की सरिता में डुबकी लगाई थी, उसे उसी दिन अनुभव हुआ कि स्त्री और पुरुष के प्रेम में थोड़ा अन्तर

होता है। स्त्री का हृदय जितना गम्भीर और अथाह है, पुरुष का उतना ही अधीर और छिछला। पुरुष प्रेम करता है तो पागल हो जाता है; स्त्री प्रेम करती है तो अपने उन्माद को हृदय के बाँध में बन्दी बना कर रखती है। पुरुष शीघ्र ही ऊब जाता है; स्त्री ऊबती नहीं। थोड़े दिनों तक प्रेम करके पुरुष प्रेम के पिंजड़े से भाग जाना चाहता है; स्त्री सदा प्रेम की बन्दिनी बनी रहना चाहती है। पुरुष प्रेम में तैरता है; स्त्री उसमें डूब जाती है। पुरुष प्रेम की नदी में थाह लेकर ऊपर आ जाना चाहता



श्रीमती के० सी० दे

आप बङ्गाल ओलेम्पिक एसोसिएशन की कार्यकारिणी सभा का सदस्या नियुक्त की गई हैं।

है; स्त्री उसमें डूब कर अपना अस्तित्व मिटा देना चाहती है। स्त्री चिर-स्नेहमयी है, वह देवी है, उसके अन्तर का प्रेम सब लोग देख नहीं सकते। वह पुरुषों की तरह अपने प्रेम का विज्ञापन नहीं करती। स्त्री कितनी दुर्ज्ञेय है! कितनी महान है!!

पुष्पा ने अकेले में इन बातों को न जाने कितनी बार सोचा था—इसलिए नहीं कि वह स्वयं स्त्री थी, लेकिन इसलिए कि यही सच्ची बात थी। किन्तु, यह सब जान कर भी वह प्रेम की सरिता में बह रही थी।

वह यौवन का उन्माद था!!

इसमें सन्देह की गुञ्जाइश नहीं कि सरोज ने पुष्पा को प्यार किया था। पुष्पा के प्यार के लिए उसने अपना हृदय बिछा दिया था। वे दिन कैसे सुख के थे! कितने मनोहर थे!!

पुष्पा सरोज के साथ नित्य सन्ध्या को क्लब जाती, वहाँ टेनिस खेलती और अपने प्रेममय सरल स्वभाव, अपनी मीठी बातों और अपने सौहार्द से सरोज के मित्रों का मन मोह लेती थी। सभी मित्र सरोज के सौभाग्य की प्रशंसा करते, उसे बधाई देते और उसकी विशेष कृपा प्राप्त करने के लिए लालायित रहते थे। संसार की यही प्रवृत्ति है।

जब-तब मित्रों के यहाँ पार्टियाँ होती थीं, सरोज को उनमें सस्त्रीक सम्मिलित होना पड़ता। कभी-कभी सरोज भी मित्रों को निमन्त्रित करता। उस समय पुष्पा उनकी ख़ूब ख़ातिरदारी करती, उन्हें बड़े प्रेम से खिलाती-पिलाती और उनका यथोचित सम्मान करती थी।

प्रेम की गति बड़ी कुटिल है। एक साथ ही वह अमृत भी है और विष भी; सुख भी है और दुःख भी; हर्ष भी है और विषाद भी। प्रेम की माया किसने जानी है?

प्रेम करने में पुरुष जितना अधीर होता है, उतना ही सङ्कीर्ण भी। वह चाहता है कि मैं जिसे प्यार करता हूँ, वह भी मुझे प्यार करे। मुझे तो प्यार करे ही, लेकिन साथ ही साथ उसके मन में यह बात भी होती है कि वह और दूसरे किसी को प्यार न करे, स्नेह की आँख से भी न देखे। अपने प्रेमी को किसी दूसरे पर स्नेह करते देख कर वह अधीर हो जाता, उन्मत्त हो जाता है। पुरुष का यह स्वभाव इसलिए है कि वह प्रेम करता है, प्रेम करना सीखता है। लेकिन स्त्री के लिए ठीक यही बात नहीं कही जा सकती। स्त्री प्रेममयी है, उसका जीवन केवल प्रेम है। जन्म से लेकर मृत्यु-पर्यन्त वह प्रेम की छाया में ही क्रीड़ा करती है। उसके रक्त की प्रत्येक गति में प्रेम है, हृदय के प्रत्येक स्पन्दन में प्रेम है, प्राणों के प्रत्येक उच्छ्वास में प्रेम है। वह प्रेममयी है, प्रेम-स्वरूपिणी है। प्रेम के अतिरिक्त वह और कुछ नहीं है। प्रेम उसका स्वभाव है, प्रेम उसकी प्रकृति है और प्रेम ही उसका आहार है। स्त्री भूखी रह कर जी

सकती है, पर बिना प्रेम किए नहीं रह सकती। स्त्री के प्रेम की सीमा इसी से विस्तृत होती है और पुरुष की सङ्कीर्ण। स्त्री सभी को प्यार कर सकती है, लेकिन पुरुष नहीं।

पुष्पा को तो प्रेम की निधि शायद कुछ अधिक मिली थी, इसी से वह सबको प्यार करती थी। उसके प्रेम की सघन-शीतल छाया पाकर घर-बाहर के सभी लोग प्रसन्न रहते और अपने सौभाग्य की सराहना करते थे। प्रेम करना पुष्पा के लिए कोई नई बात न थी।

सरोज के साथियों में पुष्पा कुसुम को सब से ज़्यादा प्यार करती थी, और इसलिए कि उसे प्यार करने वाला कोई न था। सरोज की नज़रों में यह बात शीघ्र ही खटकने लगी। वह पुष्पा और कुसुम की निगरानी करने लगा। भोली पुष्पा को इस बात का कुछ भी ख़याल न था।

धीरे-धीरे पुष्पा ने लक्ष्य किया कि सरोज का मन कुसुम की ओर से बिगड़ता जा रहा है। सरोज ज्यों-ज्यों कुसुम का तिरस्कार करने लगा, पुष्पा के मन में त्यों ही त्यों उसके प्रति अधिक से अधिक स्नेह-ममता उत्पन्न होने लगी। वह कुसुम को अपना हृदय खोल कर प्यार करने लगी। इस बात से सरोज का सन्देह और भी बढ़ता गया। सन्देह तो बढ़ गया, लेकिन उसके पास कोई ऐसा प्रमाण न था, जिससे वह खुल कर कुछ कह सके। उसके प्रति पुष्पा का जो प्रेम था, यद्यपि उसमें कुसुम के कारण तिल भर भी अन्तर न आ सका था—आने का कोई कारण भी न था—लेकिन तो भी सरोज अन्दर ही अन्दर ईर्ष्या से जला जा रहा था। यह बात उसके लिए असह्य थी कि पुष्पा उसके अतिरिक्त और किसी को भी प्यार करे। उसकी समझ थी कि कुसुम उसी के प्रेम में से हिस्सा बटा रहा है। पुष्पा के प्राणों पर जो उसका ही एकान्त आधिपत्य था, कुसुम उसी पर आक्रमण कर रहा था। यह बात कौन बर्दाश्त कर सकता है?

और, बेचारा कुसुम? वह प्रेम के मैदान में बिलकुल अनाड़ी खिलाड़ी था। उसने कभी किसी का प्रेम या स्नेह पाया नहीं था। इसी से पुष्पा के स्नेह की शीतल छाया पाकर वह इतना सुखी हुआ कि सब कुछ भूल गया। अन्दर ही अन्दर बात यहाँ तक बढ़ गई है; इसका उसे सपने में भी ध्यान न था।

पुष्पा और सरोज दोनों ही बड़े सरल थे, बड़े भावुक थे और बड़े प्रेमी थे। किन्तु थोड़ी सी असहनशीलता ने उनकी सोने की गृहस्थी मिट्टी में मिलाने का उपक्रम कर दिया। सरोज के मन में सन्देह का विष पड़ गया था। धीरे-धीरे वह सारे शरीर में व्याप्त होने लगा।

एक दिन सरोज कहीं बाहर गया हुआ था, घर में पुष्पा अकेली थी, इसी समय कुसुम ने आकर दरवाज़ा खटखटाया। पुष्पा ने ज़ञ्जीर खोल दी। कुसुम अन्दर चला आया।



श्रीमती कमलाबाई किबे

आप इन्दौर के रावबहादुर एम० वी० किबे की धर्मपत्नी हैं, जो ऐतिहासिक रैकॉर्ड्स कमीशन की सदस्या नियुक्त हुई हैं।

उस दिन कुसुम बड़ा उदास था। उसकी आँखों में आँसू भरे हुए थे। मुँह पर विषाद की कालिमा छाई हुई थी। देखते ही पुष्पा के मन में आया कि हो न हो, आज कोई विशेष घटना हो गई है। उसने बड़े प्रेम से कुसुम को अपने पास बैठाया और उदासी का कारण पूछा।

कुसुम को उस दिन किसी को कुछ रुपए देने थे; दे न सका था, इसी से उसने कुसुम को बहुत बुरा-भला कहा और अपमानित किया था। ग़रीबी की पीड़ा कौन अनुभव कर सकता है। अपमानित होकर, आत्म-ग्लानि

के बोझ से दबा हुआ कुसुम पुष्पा के पास आया। पुष्पा के पास जाने से ही, उसके सारे पाप-ताप, दुख-दर्द, चिन्ता-शोक मिट जायँगे, ऐसा उसका विश्वास था। विश्वास की क्षमता अनूठी है!

पुष्पा को जब यह बात मालूम हुई तो उसने अपने बक्स में से आवश्यकतानुसार रुपए निकाल कर कुसुम को दिए और कहा कि तुम इससे अपना काम करो। भला इस ज़रा सी बात के लिए इतना चिन्तित होने की क्या ज़रूरत थी?



कुमारी रुद्राणी अम्मा

आप आर्य-वंशोद्धारिणी महासभा की महा-मन्त्रिणी हैं। आप हाल ही में ट्रावङ्कोर एसेम्बली की सदस्या भी चुनी गई हैं।

कुसुम अब तक पुष्पा के स्नेह-भार से ही दबा हुआ था, आज पुष्पा ने उसे कृतज्ञता की ज़ञ्जीर से भी कस कर बाँध लिया। न जाने कितनी श्रद्धा, आदर और प्रेम से कुसुम का मस्तक पुष्पा के चरणों पर झुक गया। उसकी आँखों से रुके हुए आँसुओं की धारा बह चली। पुष्पा ने अपने हाथों से उन्हें पोंछ दिया। कहा—छिः! पागल! रोते हो?

थोड़ी देर रो लेने पर कुसुम के जी का भार हल्का हुआ। जाते वक्त उसने रुक कर पुष्पा के कानों में कुछ कहा और सीढ़ियों के पास गया। वहाँ उस समय सरोज खड़ा हुआ था। कुसुम को आते देख कर वह फ़ौरन सीढ़ियों से उतर कर वापस चला गया।

जिस समय कुसुम रो रहा था और पुष्पा उसके आँसू पोंछ रही थी, सरोज ने ठीक उसी समय घर में प्रवेश किया था। देख कर वह ठिठक गया। छिप कर और कुछ भी देखने की प्रतीक्षा करने लगा। शीघ्र ही उसने देखा भी। जिस समय पुष्पा के कानों में कुछ कह कर कुसुम जाने लगा, उस समय क्रोध से उन्मत्त होकर सरोज नीचे उतर गया।

दौड़ा-दौड़ा वह अपने एक प्रिय और अभिन्न मित्र के पास गया। जीवन में जब-जब मनुष्य बाधाओं और विपत्तियों के आघात से पागल होकर किंकर्तव्य-विमूढ़ हो जाता है, उसे एक आधार की आवश्यकता जान पड़ती है। सरोज इसीसे अपने मित्र के पास गया था। जाकर वह उबल पड़ा—हाय भाई! स्त्री इतनी विश्वास-घातिनी होती है?

मित्र तो अवाक् होकर सरोज की ओर ताकने लगा—अरे सरोज! तुम्हें क्या हो गया है? स्त्री को क्या हुआ? कुछ बतलाओ भी?

सरोज ने कहा—भैया! पुष्पा विश्वासघातिनी है! मैं क्या जानता था कि इस सोने के घड़े में विष भरा हुआ था! हाय, उसका प्रेम दिखावटी था। उसने मुझे बड़ा धोखा दिया।

मित्र ने पूछा—आख़िर क्या हुआ, कुछ बतलाओगे कि अपना ही राग अलापते जाओगे?

सरोज ने कहा—आज मैंने अपनी आँखों से कुसुम को पुष्पा का चुम्बन करते देखा है। यह देखने के पहले मेरी मौत क्यों न हो गई?

४

उस दिन, दिन भर सरोज घर नहीं गया। सन्ध्या हो गई और फिर भी जब सरोज का कुछ पता नहीं मिला तो पुष्पा अधीर हो गई। धीरे-धीरे रात हो आई। पुष्पा की अधीरता बढ़ने लगी। आख़िर, वह कुछ न समझ पाने के कारण रोने लगी। ज़रा सा खटका होता और उसे जान पड़ता कि वे आ गए। दौड़ कर छज्जे पर जाती, पर वहाँ कुछ न दीख पड़ता। पत्तियाँ हिलतीं और वह

सजग हो जाती; इक्कों के रुकने का स्वर सुन पड़ता और वह चौंक उठती। रात बीतती जाती थी; लेकिन सरोज का कुछ पता न था।

पुष्पा ने सारी रात आँखों में काट दी। सारी रात उसने पति की प्रतीक्षा की। रात बीत जाने पर जब पूर्व-गगन का द्वार खोल कर सूर्य की किरणें झाँकने लगीं, तो पुष्पा घर से बाहर निकली। स्वयं वह एक-एक करके सरोज के सब मित्रों के घर गई। आख़िर सरोज का पता मिला। सरोज को देखते ही वह फूट-फूट कर रोने लगी। रात भर जागने के कारण वह कुम्हला गई थी। रात भर रोने के कारण उसकी आँखें लाल हो गईं और सूज गई थीं। किन्तु सरोज के मन पर इसका कुछ प्रभाव न पड़ा। उसे जान पड़ा कि यह सब मक्कारी है। तबियत ख़राब होने का बहाना करके उसने बात टाल दी। पुष्पा उसे घर ले गई। दोनों के मन की बात दोनों से छिपी रही। कोई किसी के भावों को न जान सका।

सरोज के मन पर उस दिन की घटना से बड़ा धक्का लगा। वह अब पुष्पा से खिंचा-खिंचा सा रहने लगा। पुष्पा इस बात को लक्ष्य करके भी चुप रहती थी।

मन में आदमी कोई असहनीय पीड़ा पाल कर कब तक रख सकेगा? सरोज भी जब सह न सका, तो बीमार रहने लगा। धीरे-धीरे उसकी दशा ख़राब होने लगी। पुष्पा को संसार अन्धकारमय दीख पड़ा। इस विपत्ति के समय वह किसकी शरण ले।

अन्त में उसे कुसुम की याद आई। कुसुम इन दिनों उसके पास नहीं आता था। वह कुछ समझ न सकी कि एक के बाद एक होने वाली इन घटनाओं का अर्थ क्या है? उसने एक पत्र लिख कर कुसुम को बुलाया और इस विपत्ति में सहायता देने की प्रार्थना की।

पुष्पा का पत्र पाकर कुसुम आया। इन दिनों वह अपनी पारिवारिक विपत्तियों में इतना उलझा हुआ था कि इच्छा रहने पर भी एक बार पुष्पा से मिलने न आ सका था। आज आकर उसने पुष्पा की जो हालत देखी, उससे वह स्तब्ध रह गया। पति की बीमारी से पुष्पा पागल सी हो गई थी। उसके मुँह की सारी श्री, सारी शोभा, न जाने कहाँ खो गई थी। उसने वेदना-व्यथित स्वर में कुसुम का अभिवादन स्वीकार किया। कहा—चल कर देख लो कुसुम! न जाने मेरे भाग्य में क्या लिखा है! मैं बड़ी अभागिनी हूँ।

सुन्दरी पुष्पा सीढ़ी पर बैठ कर रोने लगी। उसकी आँखों से गालों पर ढुलक पड़ने वाले आँसू उसकी साड़ी का अञ्चल भिगोने लगे। कुसुम से यह दृश्य देखा न गया। उसने कहा—भैया अच्छे हो जायँगे भाभी! तुम इतना अधीर क्यों होती हो?

पुष्पा किसी तरह, चुप हुई। दोनों सरोज के पास आए। सरोज उस समय सो रहा था। आहट पाकर



कुँवरानी महाराजसिंह साहिबा

आप इलाहाबाद डिवीज़न के सुविख्यात कमिश्नर कुँवर महाराज-सिंह जी की धर्मपत्नी हैं। आप हाल ही में इलाहाबाद विश्व-विद्यालय-कार्ट की सदस्या नियुक्त हुई हैं।

उसने आँखें खोलीं। देखा—पुष्पा और कुसुम दोनों पास-पास खड़े हैं।

सरोज के शरीर में आग लग गई। वह तड़प उठा। चिल्ला कर बोला—पुष्पा! पुष्पा!! तुम सुख से मुझे मरने भी न दोगी? अब मैं बहुत दिनों तक न जिऊँगा पुष्पा! मेरे मर जाने पर फिर तुम कुसुम को लेकर सुख से रहना। मेरे जीते जी इतना न जलाओ। मुझसे सहा नहीं जाता।

कह कर सरोज रो पड़े। पुष्पा अवाक् रह गई। दौड़ कर वह पति के पास गई। बोली—स्वामी! तुम यह क्या कहते हो? आज क्या सुन रही हूँ?

रोते ही रोते सरोज ने कहा—मुझसे छिपा कर क्या करोगी पुष्पा? मैंने तुम पर बहुत विश्वास किया था। इसी का यह फल है। मैं सब जानता हूँ, मुझसे छिपा कर क्या करोगी?

एक क्षण में पुष्पा की समझ में सारी बातें आ गईं। क्रोध और अभिमान से उसने मस्तक तान लिया।



कुमारी पेड्डा कामेश्वरम्मा, बी० ए०

आप पूर्वीय गोदावरी कॉङ्ग्रेस कमिटी की प्रेज़िडेण्ट निर्वाचित हुई हैं।

फिर कुछ सोच कर ग्लानि से झुक गई। कुसुम पत्थर की तरह अचल खड़ा था। पुष्पा ने कहा—कुसुम! तुम जाओ भैया!

कुसुम मन्त्र-मुग्ध की तरह चला गया। पुष्पा भी तत्काल ही कमरे से बाहर हो गई।

५

पुष्पा ने सरोज से कुछ कहा नहीं, कुछ कह ही नहीं सकती थी। वह अपने कमरे में जाकर, उछलते हुए हृदय को तकिए से दबा कर, उच्छ्वसित क्रन्दन के आवेग को मुँह में कपड़ा ठूँस कर रोकते हुए अन्दर ही अन्दर फफक-फफक कर, छटपटा-छटपटा कर रोई। रोते-रोते उसने आधी से अधिक रात बिता दी। सारा बिछौना भीग गया था। तकिया आँसुओं से लथपथ हो गया था, जैसे पुष्पा के हृदय की सारी कोमल वृत्तियों का रस उसने चूस लिया हो। पुष्पा यह अविश्वास सह न सकती थी। उसके प्राण छटपटा रहे थे, उसका हृदय तड़प रहा था, उसका अन्तर उच्छ्वसित हो रहा था। उसे याद आया कि घर में तीव्र विष की एक शीशी अभी कल ही डॉक्टर दे गए हैं। सरोज की छाती में जो दर्द होता है, वह उसी की दवा थी। इस समय उसी का उपयोग करने का निश्चय करके पुष्पा उठ खड़ी हुई।

उसने पति के कमरे में प्रवेश किया। सरोज उस समय सो गए थे। पुष्पा ने दवा की शीशी अपने आँचल में छिपा ली, फिर पति की चारपाई के पास आई।

सरोज गाढ़ी नींद में था, साँस ज़ोर-ज़ोर से चल रही थी। शरीर निस्पन्द था, मुँह पर रोग का पीलापन छाया हुआ था। बीच-बीच में माथे पर सिकुड़न पड़ जाती थी। जान पड़ता था, जैसे नींद में भी वह सुखी नहीं है। तरह-तरह के विचारों की विभीषिका उसे डरा रही है। पुष्पा और न देख सकी। सहम कर वह दूर हट गई। इसी समय सरोज ने करवट बदली। साथ ही साथ एक लम्बी उसाँस उसके मुँह से निकल गई।

क्षण भर में फिर कमरे में निस्तब्धता छा गई। पुष्पा ने सरोज के चरणों में सिर झुका कर प्रणाम किया। मन ही मन कहा—तुम चाहे जितना अविश्वास करो, लेकिन ईश्वर जानता है, मन, वचन और कर्म से सदा, मैं तुम्हारी ही होकर रही हूँ। अब जब तुमने मुझ पर अविश्वास किया है, मेरा जीवन व्यर्थता से भर गया है। मैं जाती हूँ। इन चरणों से चिर-बिदा लेते हुए मन में जो क्लेश हो रहा है, उसे कौन स्पर्श कर सकेगा! मैं यह भी जानती हूँ कि आत्म-हत्या महापाप है, किन्तु जीवन मेरे लिए असह्य है।

इसी तरह की और भी न जाने कितनी बातें क्षण भर में पुष्पा के मन में आईं-गईं। फिर वह एक बार रोई। आँसुओं से पति का चरण धोया और फिर आँख मूँद कर एक घूँट में सारी शीशी खाली कर गई।

६

प्रातःकाल जब सरोज की नींद खुली, उसने पुष्पा का शव अपनी चारपाई के नीचे पाया। उसका सारा शरीर काला पड़ गया। आँखें अधखुली रह गई थीं, मुँह पर सदा की भाँति एक विषादमयी मुस्कराहट अब भी बनी हुई थी। देख कर सरोज अपनी बीमारी भूल गया।

पागल सा चारपाई से उछल कर वह पुष्पा के पास गया। हिला-डुला कर, नाक पर उँगली रख कर, हृदय की परीक्षा करके जब उसने देखा कि प्राण के अब कोई चिन्ह शेष नहीं रह गए हैं, तो वह फूट-फूट कर रोने लगा। पुष्पा पर उसने अविश्वास किया था ज़रूर, लेकिन उसके प्रति उसके मन में जो प्रेम था, वह अब भी अन्तर के किसी निभृत प्रदेश में जाग रहा था। उसने इस बात की कल्पना भी न की थी कि इस तरह पुष्पा को खो देना पड़ेगा। इसी से, इस अभावनीय घटना को देख कर वह स्थिर न रह सका।

रोकर जब वह कुछ हलका हुआ, उसने पास ही ज़मीन पर एक स्लिप पाया। उठा कर देखा तो वह पुष्पा का पत्र था, जो कुसुम के नाम लिखा गया था। सरोज ने उसे पढ़ा—

"भैया,

मैं इस समय बड़ी विपत्ति में हूँ। असहाय हूँ। सहायता करने वाला कोई दीखता नहीं। उनकी तबियत दिन पर दिन बिगड़ती जाती है। मुझसे कुछ कहते नहीं हैं। मैं तो चिन्ता के मारे पागल हुई जाती हूँ। इस समय तुम्हारे सिवा और किसे याद करूँ? इतने दिन से तुम आए क्यों नहीं? विश्वास है, इस विपत्ति के समय तुम मेरी रक्षा करोगे।

एकमात्र तुम्हारी बहिन—पुष्पा"

पत्र पढ़ कर सरोज की आँखें सिर पर चढ़ गईं। तब क्या वह जो कुछ समझता था, सब भ्रम था? क्या उसी के अमूलक सन्देह ने प्यारी पुष्पा के प्राण लिए हैं? हाय! वह अपनी आँखों पर कैसे अविश्वास करे?

उस समय सरोज के मन की जो अवस्था थी, उसका वर्णन करना आसान नहीं है। दिन भर वह शव को अगोरता रहा। रात्रि के अन्धकार में—पड़ोसियों की सहायता से—शव का संस्कार किया गया। सरोज के हृदय को सदा के लिए अन्धकार से भर कर पुष्पा किसी दिव्य आलोक में विलीन हो गई।

७

सरोज को अपनी भूल मालूम हो गई—लेकिन कितनी देर से? अभी भी कभी-कभी उसके मन में दुविधा का बवण्डर उठ खड़ा होता था, लेकिन पुष्पा के अभाव में सारा संसार उसके लिए सूना था। जिस कमरे में पुष्पा मरी थी, वह अब सरोज का उपासना-गृह था।



श्री० फ़िरोज़ पी० नाज़िर

आप जी० आई० पी० रेलवे के बिजली के इञ्जीनियर हैं। हाल ही में आपको कराची ऐरो क्लब से वायुयान चलाने का 'ए' श्रेणी का लाइसेन्स मिला है।

सदा वह उसमें ताला बन्द रखता और जब-तब उसमें जाकर चुपचाप उसकी स्मृति में चार आँसू बहा आया करता था। जिस दिन उस कमरे का दरवाज़ा खुलता, उस दिन सरोज के लिए अतीत की डायरी का एक पृष्ठ खुलता था। हाय! उन दिनों की स्मृति भी कितनी मधुर थी!!

कमरे के फ़र्श पर एक चौकी थी। चौकी पर पुष्पा की एक बस्ट फ़ोटो रक्खी हुई थी। उसके नीचे उसी के

अक्षरों में उसका नाम लिखा हुआ था। जब कभी सरोज वह कमरा खोलता तो उसे अतीत के न जाने कितने हास-विलास, मान-अभिमान और कितने क्रीड़ा-सोहाग की कहानियाँ याद आ-आकर विह्वल बना देती थीं।

एक दिन दोपहर को डाकिया एक बीमा दे गया। बीमा पुष्पा के नाम था और कानपुर से भेजा गया था। खोल कर सरोज ने देखा—दो सौ रुपए के नोट और एक चिट्ठी थी। चिट्ठी कुसुम की थी। सरोज ने पढ़ा :—

"मैं उसी दिन शहर छोड़ कर चला आया। जीवन में शायद फिर कभी तुम्हारे चरणों का दर्शन न कर सकूँगा। रुपए तुम्हें वापस भेज रहा हूँ। यदि तुम उस दिन मेरी सहायता न करतीं, तो शायद आज संसार में मेरा अस्तित्व न होता। और एक बात और भी। मैंने तुम्हारे कान में जो बात कही थी, वह सच ही निकली। ईश्वर जानता है, मैंने अपनी ओर से कुछ भी नहीं किया। इति।"

पत्र पढ़ कर सरोज के मन का सारा सन्देह जाता रहा। उसने एक लम्बी उसास ली। कहा—सचमुच अब कभी उस देवी के दर्शन न कर सकोगे कुसुम !!

८

कितने दिन बीत गए। सारा संसार समय के प्रवाह में बहता जाता है, लेकिन सरोज के हृदय में एक चिनगारी सुलगा करती है। एक दिन एक मित्र ने पूछा कि तुमने उस कमरे को बन्द क्यों कर रक्खा है सरोज ?

सरोज ने उत्तर दिया—वह मेरे वैभव की समाधि है भाई !

उसके उत्तर में कितनी वेदना थी, कितना दर्द !! ओह !!!

# "प्रेम करना है सत्य विचार"*

[ श्री० श्यामापति जी पाण्डेय, बी० ए० ]

प्रेम ही है जीवन का सार,
प्रेम करना है सत्य विचार।
प्रेम के मतवाले संसार
सम्हल कर करना यह व्यापार॥
इसी में है जीवन का खेल
खेल कर लो कष्टों को झेल।
साधना ही जीवन का प्राण
इसीसे पा सकते निर्वाण॥
सुखी तो है सारा संसार,
यहाँ दुख है केवल अज्ञान।
त्याग ही है सच्चा आनन्द,
प्रेम ही है देता यह ज्ञान॥

आत्म-विस्मृति इसका परिणाम,
मुक्ति इससे पाता संसार,
और जीवन के सारे मोह,
हैं दुखों के केवल आगार॥
"निशा करती है नियमित प्यार
चन्द्र से मिल कर सौ-सौ बार।"
कालिमा हो जाती है दूर,
सुखों की हो जाती आगार॥
प्रेम में होता है परिताप,
किन्तु इसमें है चिर-आनन्द।
स्वार्थ जल कर हो जाता भस्म,
नष्ट होते हैं सारे द्वन्द॥

प्रेम से मिलते हैं भगवान,
प्रेम करता अमरत्व प्रदान।
यही है सत्य, शान्ति का द्वार,
यही केवल जीवन का सार॥

* 'चाँद' के दिसम्बर के अङ्क में प्रोफ़ेसर रामकुमार वर्मा, एम० ए० की 'प्रेम करना है पापाचार' शीर्षक कविता प्रकाशित हो चुकी है। उपर्युक्त कविता उसी के उत्तर में लिखी गई है।

# शिशु-पालन के प्राकृतिक उपाय

[ श्री० रतनलाल जी मालवीय, बी० ए० ]

"I am the baby—my mission is to leave the earth a better place than I found. I want to live, laugh, love, work and play. I need pure milk and fresh air. If you will make my way easy now, I will help you when I grow up. I am your hope, I am the baby."

—*Cry of a Child*

"मैं शिशु हूँ—मेरे जीवन का उद्देश्य, पृथ्वी को जैसा पाया है उससे अधिक समुन्नत छोड़ जाना है। मैं रहना, हँसना, प्रेम करना, काम करना और खेलना चाहता हूँ। मुझे शुद्ध दूध और ताज़ा हवा की आवश्यकता है। यदि तुम इस समय मेरा मार्ग सुगम बना दोगे तो बड़ा होने पर मैं तुम्हारी सहायता करूँगा। मैं तुम्हारी आशा हूँ, मैं शिशु हूँ।"

—एक शिशु का करुण-क्रन्दन

भारत की स्वास्थ्य-समस्याओं में सब से अधिक भयङ्कर समस्या है, यहाँ के बच्चों की भयानक मृत्यु-संख्या। संख्या-शास्त्रज्ञों ने हिसाब लगा कर बतलाया है कि हर साल कम से कम २० लाख भारतीय बच्चे अपने शैशव-काल में ही कुछ दिनों सूर्य का प्रकाश देख कर अपनी जीवन-लीला समाप्त कर देते हैं! और शेष जो अपने सौभाग्य या दुर्भाग्य से किसी प्रकार जीवित रह जाते हैं, वे अस्वस्थ वायु-मण्डल में पालित-पोषित होने के कारण भारत के बन्धन दृढ़ करने और उसके दुखों की मात्रा बढ़ाने के लिए ही विकसित होते हैं। बच्चों के सम्बन्ध में बहुत से मातृ-मन्दिर खुलने और सुधार की अन्य आयोजनाएँ होने पर भी भारत में उनकी मृत्यु-संख्या संसार के हर एक देश से अधिक है। निम्न अङ्कों से संसार के मुख्य-मुख्य शहरों के बच्चों की प्रति सहस्र मृत्यु-संख्या से भारत का मिलान कर इस दुर्दशा का सहज ही में अनुमान लगाया जा सकता है:—

| | | | |
|---|---|---|---|
| बम्बई | ... | ... | ४५० |
| कलकत्ता | ... | ... | ३१७ |
| इलाहाबाद | ... | ... | २६५ |
| मास्को | ... | ... | १७७ |
| बर्लिन | ... | ... | ९२ |
| पेरिस | ... | ... | ८९ |
| शिकागो | ... | ... | ७७ |
| लन्दन | ... | ... | ६६ |
| न्यूयार्क | ... | ... | ६४ |

जिस देश के स्त्री-पुरुष अपने बच्चों की भी रक्षा नहीं कर सकते, उसके पतन की सीमा का अन्त ही समझना चाहिए। परन्तु यह दोष माता-पिता का नहीं, उस ग़ुलामी का है, जो उन्हें शिक्षाभाव के कारण स्वास्थ्य, आरोग्य और सुखद जीवन के साधारण नियमों से भी अनभिज्ञ रखती है। इस लेख में बच्चों की रक्षा के सम्बन्ध में कुछ ऐसे ही प्राकृतिक नियमों का उल्लेख किया जायगा, जिनका ज्ञान प्राप्त कर वे इस भयावह मृत्यु-संख्या को कम कर सकते हैं।

## शिशुओं का व्यायाम

बच्चों की मृत्यु के दो कारण हो सकते हैं। एक तो उनके स्वास्थ्य और आरोग्य सम्बन्धी नियमों की अनभिज्ञता, और दूसरा माता-पिता की उदासीनता। यदि संसार का प्रकाश देखने के दिन बच्चे के शरीर में जीवन स्थिर रखने के योग्य जीवनी शक्ति है, तो उसका समुचित पालन-पोषण होने पर उसकी मृत्यु होना असम्भव है। और यदि उसे नियमित रूप से उपयुक्त आहार दिया जाता है, अपने नन्हें-नन्हें हाथ-पाँव चलाने की स्वाभाविक स्वतन्त्रता मिलती है और वह मैदानों की स्वच्छ, प्राणप्रद वायु का उपभोग कर सकता है, तो उसे दिन-प्रतिदिन जीवनी-शक्ति और बल सञ्चित करते जाना चाहिए।

जिस प्रकार जीवन को आदर्श बनाने के लिए बच्चों

को अच्छी आदतें डालने और उनमें सद्विचार भरने की आवश्यकता पड़ती है, उसी प्रकार उनमें स्वस्थ और बलिष्ठ पुरुषत्व की नींव डालने के लिए भी प्रारम्भ से ही उनके अङ्गों का व्यायाम प्रारम्भ कर देना अत्यन्तावश्यक है। नवजात शिशुओं का सब से अच्छा व्यायाम उन्हें पेट के बल औंधा लिटाना है। माताएँ अपने बच्चों को प्रायः सीधा लिटाती हैं और उन्हें औंधा लिटाने में आपत्ति करती हैं। वे कहती हैं कि इससे बच्चों की साँस रुक



बच्चे को अपने घुटनों पर औंधा लो और अपना एक हाथ उसके पेट के नीचे रक्खो। फिर बच्चे के गले में उङ्गली डाल कर उस समय तक कै कराओ जब तक उसका पेट बिल्कुल खाली न हो जाय।



इस चित्र में पेट की पट्टी बाँधने की रीति समझाई गई है। उबलते हुए पानी में दोनों छोर पकड़ कर तौलिया डुबाओ और उसे निचोड़ कर सहती-सहती बच्चे के पेट और छाती के चारों ओर लपेट दो।



चित्र के अनुसार यदि गरम पट्टी के साथ गर्म पानी भर कर बोतल बच्चे के पेट या पीठ पर बाँध दी जाय तो उससे उसका प्रभाव बहुत बढ़ जायगा।

जाती है और उनका दम घुटने लगता है। परन्तु उनके कथन में कोई सार नहीं मालूम होता। औंधी स्थिति में सोते समय बच्चे अपने आप एक कनपटी के सहारे लेट जाते हैं, जिससे उनकी नाक बन्द नहीं होने पाती और इस प्रकार उनकी दम घुटने का डर नहीं रहता। माताओं को बच्चा उत्पन्न होने के कुछ ही दिनों बाद व्यायाम प्रारम्भ कर देना चाहिए। उस समय तक न ठहरना चाहिए, जब बच्चे में स्वयं औंधने और करवट लेने की शक्ति आ जाती है!

औंधी स्थिति में सुलाने से प्रारम्भ से ही बच्चों की रीढ़ का दृढ़ होना आरम्भ हो जाता है, क्योंकि जैसे ही वे अपनी छोटी सी नर्म तकिया पर से सिर ऊपर उठाते हैं, उन्हें रीढ़ पर कुछ न कुछ ज़ोर अवश्य लगाना पड़ता है और इसी प्रकार बल-प्रयोग करने में उनकी रीढ़ का व्यायाम हो जाता है। जिन्हें शरीर की रचना का थोड़ा भी ज्ञान है, वे यह अच्छी तरह समझते हैं कि बलिष्ठ रीढ़ का स्वास्थ्यप्रद प्रभाव सम्पूर्ण शारीरिक अवयवों पर पड़ता है।

## शिशुओं के वस्त्र

सर्दी और ज़ुकाम आदि के भय से सदैव बच्चों को कपड़ों में लपेटे रहने या उन्हें अधिक वस्त्र पहना देने से वास्तव में उनका दम घुटने लगता है। इससे एक तो उन्हें शुद्ध प्राणप्रद वायु नहीं मिलने पाती और दूसरे उसकी हाथ-पाँव हिलाने की स्वतन्त्रता में बाधा आती है। इसका परिणाम यह होता है कि शिशु अपने विकास के लिए समुचित जीवनी-शक्ति संग्रहीत नहीं करने पाता।

माताओं की इस युक्ति से हम पूर्णरूप से सहमत हैं कि बच्चों को गरम रखने की अत्यन्त आवश्यकता है। परन्तु एक तो भारत की गर्म आबोहवा में ठण्ढ का विशेष डर नहीं रहता; और यदि शीत-काल में गरम रखने की विशेष आवश्यकता भी पड़े, तो उन्हें अधिक कपड़ों में लपेटने की अपेक्षा उनके रहने का स्थान गरम रखना अधिक श्रेयस्कर है। बच्चों के पहिनने के वस्त्र इतने ढीले होने चाहिए कि उनसे उनके सञ्चालन में किसी प्रकार की बाधा न पहुँचने पावे। बच्चों को गरम रखने या सर्दी से बचाने के लिए चारों ओर से बन्द कर वायु का प्रवेश बिल्कुल न रोक देना चाहिए। उनके विकास के लिए जितनी शुद्ध वायु की आवश्यकता पड़ती है, उतनी युवकों के लिए नहीं पड़ती। परन्तु भारतीय माताएँ अपने बच्चों को प्रायः कमरे में बिल्कुल बन्द कर ही गरम रखती






# भावी आशा





परिचय पूछ रहे हो मुझसे,
कैसे परिचय दू इसका ?
वही नान सकता है इसको;
माता का है दिल जिसका !

—सुभद्राकुमारी चौहान



माताओं को अन्यत्र प्रकाशित शिशु-पालन सम्बन्धी लेख ध्यान से पढ़ना चाहिए ।



THE ART PRINTING COTTAGE ALLAHABAD

# मालिका

जिसके रचयिता हैं—हिन्दी-संसार के सुपरिचित कवि और लेखक—

## पं० जनार्दनप्रसाद झा, 'द्विज' बी० ए०

यह वह 'मालिका' नहीं, जिसके फूल मुरझा जायँगे, यह वह 'मालिका' नहीं, जो दो-एक दिन में सूख जायगी; यह वह 'मालिका' है, जिसकी ताजगी सदैव बनी रहेगी। इसके फूलों की एक-एक पङ्खुरी में सौन्दर्य है, सौरभ है, मधु है, मदिरा है। आपकी आँखें तृप्त हो जायँगी, हृदय की प्यास बुझ जायगी, दिमाग़ ताजा हो जायगा, आप मस्ती में झूमने लगेंगे।

आप जानते हैं, द्विज जी कितने सिद्धहस्त कहानी-लेखक हैं। उनकी कहानियाँ कितनी करुण, कोमल, रोचक, घटनापूर्ण, स्वाभाविक और कवित्वमयी होती हैं। उनकी भाषा कितनी वैभवपूर्ण, निर्दोष, सजीव और सुन्दर होती है। इस संग्रह की प्रत्येक कहानी करुण-रस की उमड़ती हुई धारा है, तड़पते हुए दिल की जीती-जागती तस्वीर है। आप एक-एक कहानी पढ़ेंगे और विह्वल हो जायँगे; किन्तु इस विह्वलता में अपूर्व सुख रहेगा।

इन कहानियों में आप देखेंगे मनुष्यता का महत्व, प्रेम की महिमा, करुणा का प्रभाव, त्याग का सौन्दर्य! आप देखेंगे कि प्रत्येक कहानी के अन्दर लेखक ने किस सुगमता और सचाई के साथ ऊँचे आदर्शों की प्रतिष्ठा की है।

इसलिए हमारा आग्रह है कि आप 'मालिका' की एक प्रति अवश्य मँगा लीजिए, नहीं तो इसके बिना आपकी आलमारी शोभाहीन रहेगी। हमारा दावा है कि ऐसी पुस्तक आप हमेशा नहीं पा सकते। अभी मौक़ा है—मँगा लीजिए! मू० केवल ४) रु०

व्यवस्थापिका 'चाँद' कार्यालय, चन्द्रलोक, इलाहाबाद

है। केवल इस क़ैद में न जाने कितने बच्चे अपने प्राणों की आहुति देते हैं।

## माता के और अन्य दुग्ध की उपयोगिता

बच्चों की रक्षा की अन्य समस्याओं में उसके भोजन की समस्या सब से अधिक महत्वपूर्ण है। पाश्चात्य सभ्यता के प्रवाह में बह कर भारतीय माताएँ भी अपने बच्चों को प्रायः रबरदार शीशियों से दूध पिलाने लगी हैं। उनकी कुछ ऐसी धारणा हो गई है कि बच्चों को अपना दूध पिलाने से यौवन ढल जाता है। अपनी इस आशङ्का के भय से वे अपने प्यारे बच्चों को उस पुष्टि से वञ्चित रखती हैं, जिसके अभाव में उन्हें जीवन भर निर्बल, रोगी और अविकसित रहना पड़ता है। बहुत सी सभ्य और धनवान कुटुम्ब की महिलाएँ अपने बच्चों को दूध पिलाने के लिए धाय रख लेती हैं; परन्तु इस उपाय के अवलम्बन से बच्चे उसके घातक प्रभाव से नहीं बच सकते। उससे उनका शरीर भले ही पुष्ट बना रहे, परन्तु उनकी मनोवृत्ति भ्रष्ट हो जाती है और उनमें माता के गुण अधिक मात्रा में प्रवेश नहीं करने पाते। भारत के सभी स्त्री-पुरुष इस बात पर विश्वास करते हैं कि माताएँ अपने बच्चों को दूध पिलाते समय ही उनमें उन सद्गुणों का प्रवेश करती हैं, जो आगे चल कर उसके जीवन का आदर्श स्थापित करते हैं। इसी समय माता के हृदय की सुखद लालसाओं, सद्भावनाओं और संस्कृति की बच्चे के हृदय पर छाप लगती है। शिशु-काल के इन्हीं प्रभावों की संग्रहीत शक्ति, युवा होने पर, उसके चरित्र का निर्माण करती है और जीवन में उसकी पथ-प्रदर्शिका बनती है। इसलिए जहाँ तक हो सके, बच्चों को धाय से दूर रखना ही श्रेयस्कर है। परन्तु यदि माता के रोगी या निर्बल होने, या दूध की न्यूनता और अन्य किसी कारणवश धाय रखने की आवश्यकता प्रतीत हो, तो उसका चुनाव बड़ी सावधानी से करना चाहिए। धाय ऐसी हो कि जिसमें आदर्श माता बनने और जीवन को सत्पथ पर लगाने वाले सभी गुण मौजूद हों। इस चुनाव के समय यह कभी न भूलो कि संसार में माता ही बच्चे की सर्वश्रेष्ठ गुरु होती है और धाय माता का यह सर्वोत्कृष्ट आसन ग्रहण कर रही है।



रोग के आकस्मिक आक्रमण के समय गर्म पानी की बोतलों के उपयोग के द्वारा शरीर की गर्मी सुरक्षित रक्खी जा सकती है। काँच की बोतल जब बच्चे के शरीर पर लगाई जायँ तब उन्हें किसी तौलिया या अन्य कपड़े में लपेट देना चाहिए।



रीढ़ पर गरम पट्टी बाँधते समय तौलिया उबलते हुए पानी में भिगो कर उसे ख़ूब निचोड़ लो, जिससे वह सूखी सी मालूम पड़ने लगे। चित्र में उसके उपयोग की विधि बतलाई गई है। इस पट्टी का शरीर के समस्त स्नायु-मण्डल पर अत्यन्त लाभदायक प्रभाव पड़ता है।

प्रायः सभी परिस्थितियों में माता का दूध बच्चे के पोषण के लिए श्रेयस्कर है। माता की अस्वस्थावस्था को छोड़ कर साधारण रीति से प्रायः यही देखा गया है कि माता का दूध पीने वाले बच्चों में जितनी अधिक जीवनी-शक्ति होती है, उतनी किसी अन्य रीति से पोषित बच्चों में नहीं। यदि अस्वस्थ, अविकसित और निर्बल माता के दूध में बच्चे के पालन-पोषण के सब तत्व न मिल सकें, तो ऐसी परिस्थिति में दूसरा नम्बर बकरी या गाय के दूध का आता है। बच्चों की असाधारण मृत्यु-संख्या का एक कारण उन्हें अस्वाभाविक रीति से पोषित करना भी है। इसलिए पालन-पोषण में प्राकृतिक उपायों का जितना अधिक अवलम्बन किया जायगा, उनके लिए वह उतना ही अधिक हितकर है।

## दुबले शिशुओं को मोटा-ताज़ा करने के उपाय

एक बार एक प्राकृतिक चिकित्सक किसी बच्चे की चिकित्सा के लिए गया। उसकी आयु आठ मास की थी

और उसका वज़न ३॥ सेर से कुछ ही अधिक। शरीर हड्डियों का ढाँचा मात्र था। उसके भोजन के सम्बन्ध में ख़ूब जाँच कर चुकने के बाद डॉक्टर ने यह निष्कर्ष निकाला कि उसे पानी समुचित मात्रा में नहीं मिलता। उसने बच्चे को तीन-तीन घण्टे के उपरान्त तीन से चार



पं० देवकीनन्दनसिंह दीक्षित

आप बनारस ज़िले के एक धनाढ्य ज़मींदार के लड़के हैं। काकोरी-दिवस के उपलक्ष में की गई कलकत्ते की एक सभा में आपत्ति-जनक भाषण देने के कारण आपको एक वर्ष की सख़्त सज़ा हुई थी। हाल ही में आप जेल से छूट कर आए हैं।

छटाँक तक गाय के शुद्ध दूध का आहार और हर एक आहार के डेढ़ घण्टे बाद थोड़ा शहद या शक्कर मिला हुआ मीठा पानी भी उतनी ही मात्रा में देने के लिए कहा। इस उपचार के परिणाम-स्वरूप बच्चे का वज़न प्रति सप्ताह एक पौण्ड बढ़ने लगा और कुछ ही दिनों में अपना साधारण वज़न प्राप्त कर लेने पर वह मोटा-ताज़ा दिखने लगा।

बच्चों को आवश्यकता से अधिक खिला देना प्रत्येक माता के लिए साधारण सी बात है। जब कभी उन्हें बच्चे में जीवनी-शक्ति का ह्रास मालूम पड़ता है, तभी वे उसके विकास के लिए बच्चे के भोजन की मात्रा बढ़ा देती हैं। वास्तव में, इस स्थिति में, बच्चे को अधिक भोजन की नहीं, अधिक पानी की आवश्यकता है। उचित तो यह है कि पेट को भोजन से लादने की अपेक्षा उसे एक-दो दिन का आराम दे दिया जाय।

अपने नन्हें से बच्चे को उपवास कराने के विचार-मात्र से बहुत सी माताएँ भयभीत हो जायँगी। परन्तु कभी-कभी ऐसी परिस्थिति आ जाती है कि बच्चे का बिगड़ा हुआ स्वास्थ्य लौटाने के लिए इसके अतिरिक्त कोई दूसरा मार्ग ही नहीं रह जाता। ऐसे अवसर पर बच्चे को दूध न देकर थोड़ी शक्कर या शहद मिले हुए पानी से ही उसकी पूर्ति की जा सकती है। इस उपाय से पूर्ण उपवास के हानिप्रद प्रभाव की आशङ्का भी न रहने पावेगी और पेट को आराम भी पहुँच जायगा। समय-समय पर इस प्रकार के उपवास बच्चों के स्वास्थ्य के लिए बहुत हितकर होते हैं।

जो माताएँ अपने बच्चों को बोतल से दूध पिलाती हैं, उन्हें यह सदैव याद रखना चाहिए कि दूध उन्हें जितने धीरे-धीरे और जितनी देर में पिलाया जायगा, वह उतनी ही जल्दी पच भी जायगा। और इसलिए बच्चों को दूध जल्दी पी लेने की सुविधा के लिए शीशियों में रबर की चुसनी न लगाना चाहिए। यदि चुसनी लगाना ही है तो इतने बारीक छेद की लगाना चाहिए कि दूध की पूरी ख़ुराक पीते उन्हें कम से कम पन्द्रह मिनट लगें।

बच्चों की निर्बलता और दुबलेपन का सब से बड़ा कारण वर्तमान अङ्गरेज़ी दवाइयों का अधिकाधिक उपयोग है। बड़े से बड़ा डॉक्टर किसी औषधि के सम्बन्ध में यह निश्चयपूर्वक नहीं कह सकता कि वह रोगी को चङ्गा

कर देगी। वे तो एक प्रकार के प्रयोग हैं, जिनका परिणाम अनिश्चित रहता है, वह प्रयोग चाहे युवा पुरुष पर ही क्यों न किया गया हो। फिर ऐसी अनिश्चित औषधियों का प्रयोग बच्चों के कोमल शरीर पर करना अत्यन्त हानिकारक है। इन दवाइयों की तरह अफ़ीम के उपयोग का भी बच्चों पर अत्यन्त घातक प्रभाव पड़ता है। जब बच्चों के किसी अङ्ग में पीड़ा होती है या बीमारी की बाढ़ आती है, तब अफ़ीम के सहारे उन्हें शान्त कर सुलाने का जितना अधिक प्रयत्न किया जायगा, उनकी जीवनी-शक्ति का भी उतना ही अधिक ह्रास होगा।

## अपने बच्चे को पानी अधिक मात्रा में पिलाओ

दुर्भाग्य से जिन शिशुओं को अपनी माता का दूध नसीब नहीं होता और गाय या बकरी के दूध पर निर्भर रहना पड़ता है, उन्हें पानी बहुत अधिक मात्रा में पिलाना चाहिए। यदि माँ का दूध पीने वाले शिशुओं को भी पानी अधिक मात्रा में पिलाया जाय तो कोई हानि नहीं है। थोड़ी शक्कर या शहद मिला कर उसे रुचिकर बना देने से बच्चे यह पानी बड़े चाव से पीते हैं। इसके साथ ही जितना अधिक हो सके, उसे शुद्ध वायु में रक्खो। उसे इतनी शारीरिक स्वतन्त्रता मिलनी चाहिए कि जिससे मुड़ने, औंधने, घूमने और हाथ-पैर चलाने में उसे कोई रुकावट न हो। यदि इन आवश्यक नियमों के पालन के साथ ही आवश्यकता पड़ने पर उपर्युक्त प्रकार का उपवास करा दिया जाय तो उनका पिण्ड बहुत से रोगों से छूट जाय। यद्यपि, इन साधारण से नियमों के स्वास्थ्यप्रद प्रभाव का माता-पिता उसी क्षण अनुभव न कर सकेंगे, पर उनके पालन से वे अपने शिशुओं के सम्बन्ध में सदैव निश्चिन्त रहेंगे। उनका स्वस्थ, बलिष्ठ और जीवनी-शक्तिपूर्ण शरीर, प्रफुल्लित और मुस्कान भरा चेहरा, सुर्ख़ गाल और ओजपूर्ण चमकीली आँखें देख कर उन्हें अपने जीवन में सन्तोष और आनन्द मिलेगा।

जब बच्चा अपनी शैशवावस्था समाप्त कर बाल्यावस्था में पदार्पण करता है या उसकी दूध पीने की आयु समाप्त हो जाती है, तब उसके भोजन के चुनाव में बड़ी उलझनें आती हैं। परन्तु यदि उसके भोजन के सम्बन्ध में निम्न बातों का ध्यान रक्खा जाय, तो हानि की बहुत कम सम्भावना रह जाती है।

प्रत्येक बालक को दिन में नियमित रूप से तीन बार भोजन देना पर्याप्त है; इनके बीच में उसे कोई चीज़ किसी परिस्थिति में खाने को न देना चाहिए। यदि उनमें प्रारम्भ से ही भोजन-सम्बन्धी इस साधारण नियम की आदत डाल दी जायगी तो ऐसे बहुत कम अवसर



डॉक्टर बी० के० दास, डी० एस-सी० ( लन्दन )

आप कलकत्ता विश्वविद्यालय के ज़ूलोजी विषय के प्रतिभाशाली प्रोफ़ेसर हैं, जिन्हें विलायत से अपनी विशेष योग्यता के कारण कई स्वर्ण-पदक तथा अन्य वस्तुएँ भेंट की गई हैं।

आएँगे जब उसे बीच में भोजन की आवश्यकता पड़ेगी। भोजन के इस नियम के उल्लङ्घन से ही बच्चों पर रोगों का आक्रमण शीघ्र होता है। शरीर के अन्य अवयवों की नाईं पेट को विश्राम देने की आवश्यकता होती है और इसकी अवहेलना का परिणाम यह होता है कि पाचन-क्रिया शरीर पर बिना किसी हानिकारक प्रभाव के अपना कार्य सुचारु रूप से नहीं चला सकती।

## क्या रोगी बच्चे को बिस्तर पर लिटाए रखना चाहिए ?

बच्चे स्वभाव से ही चञ्चल होते हैं और अपने इस स्वभाव के कारण, जब तक वे असमर्थ नहीं हो जाते, बिस्तरों पर लेटने का नाम नहीं लेते। परन्तु प्रायः देखा जाता है कि माताएँ रोगावस्था में बच्चों को कपड़ों में लपेट कर बिस्तरों में ज़बरदस्ती लिटाए रखने का प्रयत्न करती हैं। इससे बच्चों को लाभ के बदले हानि होती है। जब तक बच्चे में आराम की इच्छा स्वयं उत्पन्न न



मि० एच० ब्लैकर, सेशन्स-जज

आप ही लाहौर के नए षड्यन्त्र-केस के ट्रिब्यूनल के प्रधान जज नियुक्त किए गए हैं।

हो, तब तक उसे ज़बरदस्ती सुलाने का प्रयत्न न करना चाहिए। यदि बच्चे में समुचित चञ्चलता है और बीमार होने पर भी वह उठने की इच्छा करता है तो स्वतन्त्रता देने ही में वह शीघ्र निरोग हो सकता है।

सुप्रसिद्ध प्राकृतिक चिकित्सक बर्नर मैकफ़ेडन का कहना है कि 'जब मेरी कोई बच्ची बीमार पड़ती है उस समय यदि वह बिस्तरों पर लेटे रहना चाहती है, तो उसे लेटने दिया जाता है और यदि वह बाहर जाकर खेलना चाहती है तो उसकी प्राकृतिक इच्छाओं की पूर्ति की जाती है, क्योंकि यह चञ्चलता उसकी उस समय की शारीरिक आवश्यकताओं की द्योतक है। मनुष्य के अन्तःकरण की स्वाभाविक प्रेरणाएँ ही उसकी सर्वोत्कृष्ट पथ-प्रदर्शिका हैं। यह सिद्धान्त विशेषतः शैशवावस्था और बाल्यावस्था में अक्षरशः सत्य सिद्ध होता है। जितने जीर्ण रोग होते हैं, उनका प्रधान कारण शरीर में विषाक्त पदार्थों का एकत्रित हो जाना है; इसलिए बच्चे को बिस्तरों में लिटा कर उसके अङ्गों का सञ्चालन बन्द न करना चाहिए। उसे इच्छानुसार घूमने-फिरने और खेलने दो; इससे आमाशय उत्तेजित होगा और बिना किसी औषधि के सहारे विषाक्त पदार्थ बाहर निकल जाने पर बच्चा स्वयं स्वस्थ हो जायगा।

## असाध्य रोगों में प्राकृतिक उपचार

कभी-कभी ऐसे अवसर आ जाते हैं, जब आपका बच्चा किसी असाध्य रोग के आक्रमण से बिस्तर पर पड़ा हुआ अपने जीवन की अन्तिम घड़ियाँ गिनता रहता है और आप असहाय होकर एक दुख-भरा निःश्वास छोड़ने के सिवाय और कुछ नहीं कर सकते।

यदि आपके बच्चे का रोग बढ़ गया है, अचानक उसे सर्दी, लाल बुख़ार, जूड़े आदि ने धर दबाया है और डॉक्टर बच्चे की रक्षा के लिए ठीक समय पर न आ सके, तो ऐसी परिस्थिति में आपका सब से पहला कर्तव्य बच्चे को क़ै करा कर उसका पेट ख़ाली कर देना है। क़ै कराने का सब से सरल उपाय यह है। बच्चे को अपने घुटनों पर औंधा कर उसके गले में अँगुलियाँ डालो और पेट दबाते जाओ। इससे उसे क़ै अवश्य हो जायगी।

इसके बाद कमरे की खिड़कियाँ बिल्कुल खोल दो और कमरे में प्राणप्रद वायु का ख़ूब प्रवेश होने दो। शुद्ध वायु में जीवन-रक्षक ऑक्सिजन की मात्रा अधिक रहती है, यदि बच्चे को ऑक्सिजन समुचित मात्रा में मिलता रहे तो उसमें रोग-निवारक शक्ति स्वयं संग्रहीत हो जाती है।

बच्चे को रोगावस्था में गर्म रक्खो और जहाँ तक हो सके सर्दी से बचाओ। परन्तु इसका मतलब उसे किवाड़ लगा कर किसी कमरे में बन्द कर देना नहीं है। शुद्ध वायु और प्रकाश के प्रवेश के लिए खिड़कियों का

खुला रहना अत्यन्तावश्यक है। शरीर गरम रखने के लिए गरम कपड़ों का ही विशेष उपयोग करना चाहिए।

इसके बाद बच्चे के पेट पर गरम पट्टी बाँध दो। एक साधारण तौलिया लो और उसके दोनों छोर पकड़ कर उबलते हुए पानी में डुबा दो। फिर उसे निचोड़ कर उसकी तह बना लो और बच्चे की जाँघों से लेकर हाथों की काँखों तक सहती-सहती पट्टी बाँध दो। इस बात का सदैव ध्यान रक्खो कि बच्चा जलने न पावे; वह जितनी गर्मी सह सके तौलिया उतनी ही गर्म रहे। बुख़ार की दशा में या अन्य कारणों से ताप-क्रम बढ़ जाने पर महात्मा गाँधी ने अपनी 'आरोग्य-साधन' पुस्तक में तौलिया या चद्दर ठण्डे पानी में डुबा कर शरीर से लपेटने की सलाह दी है और उससे लाभ भी होता है; परन्तु प्राकृतिक चिकित्सकों का विश्वास गरम पट्टी पर अधिक है। उनका कहना है कि गरम पट्टी से पसीना इतना ज़्यादा निकलता है कि इससे शरीर की गर्मी शीघ्र निकल जाती है। ठण्डी पट्टी से कभी-कभी हानि की भी सम्भावना है और प्रायः भारत की माताएँ ऐसे उपचार से भयभीत और अत्यन्त सशङ्कित रहा करती हैं। गरम पट्टी का न तो वे अधिक विरोध ही करती हैं और न उससे हानि की ही कोई सम्भावना है।

गरम पट्टी के प्रयोग के पहले या बाद में शीघ्र ही बच्चे को 'रेक्टल साइरिञ्ज' ( Rectal Syringe ) से एक हलका सा एनीमा दे देना चाहिए। इससे पेट के नीचे की आँतों की सफ़ाई में बहुत सहायता मिलेगी। इसके बाद बच्चे को ख़ूब आराम करने दो। बहुत अधिक उपचार से भी कभी-कभी मृत्यु हो जाती है। किसी आकस्मिक आपत्ति से छुटकारा पाने के लिए इतना उपचार यथेष्ट है, इसके बाद किसी चतुर डॉक्टर या वैद्य से सलाह ले लेना चाहिए। यदि आप बच्चे को दवाइयों के घातक प्रभाव से बचाना चाहते हैं, तो बाद में डॉक्टर से किसी प्राकृतिक उपचार के सम्बन्ध में ही परामर्श लीजिए।

उपर्युक्त उपचार के एक दिन के प्रयोग से यदि बच्चा रोग से, पूर्णरूप से निवृत्त न हो सके तो प्रति दिन गरम पट्टी सवेरे दो-तीन घण्टे तक लगातार पेट पर बाँधो और सन्ध्या समय रीढ़ पर। रीढ़ पर गरम पट्टी के प्रयोग से बच्चा शीघ्र ही निद्रा-मग्न हो जायगा। यदि पट्टी के प्रयोग को आप अधिक स्थायी और प्रभावशाली बनाना चाहते हैं, तो पट्टी के साथ गरम पानी भर कर बोतल भी बाँधी जा सकती है।

रुग्णावस्था में बच्चे को उस समय तक कोई भोजन न देना चाहिए, जब तक रोग के सब चिन्ह लुप्त न हो जायँ। इस अवस्था में उपर्युक्त विधि से पानी ही देना अधिक श्रेयस्कर है। रोग के चिन्ह दूर होते ही उसे दूध और फलों के रस का आहार देना चाहिए और उसकी भूख की वृद्धि के अनुसार उनकी मात्रा बढ़ाते जाना चाहिए। जब तक बच्चा पूर्णरूप से निरोग न हो जाय उसे दूसरा भोजन देना हानिकारक होगा। यह सदैव याद रक्खो कि जब बच्चा बीमार रहता है, तब आमाशय में भोजन पचाने की शक्ति नहीं रहती। ऐसी दशा में भोजन के कुछ ही कौर समस्त शरीर को विषैला बना सकते हैं, जिससे मृत्यु तक की सम्भावना है।

यदि आपको अपने अन्धविश्वासों और रूढ़ियों के कारण बच्चों को स्वस्थ और निरोग बनाने वाले इन प्राकृतिक नियमों पर विश्वास नहीं होता तो फिर उन्हें भाग्य के भरोसे छोड़ दीजिए। परन्तु जब वे अपने बिस्तर पर पीड़ा से कराह रहे हों और अपने अल्प जीवन की अन्तिम साँसें ले रहे हों, तब अदृश्य शक्ति के माथे उस कलङ्क का टीका न मढ़िए। यह उसका अपराध नहीं है, उसके नियमों के अपवाद का दण्ड है। आपका बच्चा आपके इस अज्ञान और असावधानी पर अपने जीवन की आहुति चढ़ा रहा है, जिसके लिए आप क्षमा नहीं किए जा सकते। यदि आपने बच्चा उत्पन्न किया है, तो उसकी रक्षा का भार भी आपके ही ऊपर है; और यदि आप उसकी रक्षा और पालन-पोषण में असावधानी करते हैं तो उस पाप का परिणाम भी आपको ही भोगना पड़ेगा। इस छोटे से प्रबन्ध में उल्लिखित उपचारों का ज्ञान प्राप्त कर आप बच्चों के प्रति अपनी ज़िम्मेदारी पूरी कर सकते हैं।



# दाम्पत्य जीवन

इस पुस्तक के सम्बन्ध में प्रकाशक के नाते हम केवल इतना ही कहना काफ़ी समझते हैं कि ऐसे नाज़ुक विषय पर इतनी सुन्दर, सरल और प्रामाणिक पुस्तक हिन्दी में अभी तक प्रकाशित नहीं हुई है। इसकी सुयोग्य लेखिका ने काम-विज्ञान (Sexual Science) सम्बन्धी अनेक अङ्गरेज़ी, हिन्दी, उर्दू, फ़ारसी तथा गुजराती भाषा की पुस्तकें मनन करके इस कार्य में हाथ लगाया है। जिन अनेक पुस्तकों से सहायता ली गई है, उनमें से कुछ मूल्यवान् और प्रामाणिक पुस्तकों के नाम ये हैं:—

(1) Motherhood and the Relationship of the Sexes by *C. Gasquoine Hartly* (2) Confidential Talks with Husband & Wife by *Layman B. Sperry* (3) Youth's Secret Conflict by *Walter M. Gallichan* (4) The Threshold of Motherhood by *R. Douglas Howat* (5) Radiant Motherhood (6) Married Love and (7) Wise Parenthood by *Dr. Marie Stopes.*

जिन महत्वपूर्ण विषयों पर प्रकाश डाला गया है, उनमें से कुछ ये हैं:—

सहगमन, ब्रह्मचर्य, विवाह, आदर्श-विवाह, गर्भाशय में जल-सञ्चय, योनि-प्रदाह, योनि की खुजली स्वप्न-दोष, डिम्ब-कोष के रोग, कामोन्माद, मूत्राशय, जननेन्द्रिय, नपुंसक, अति-मैथुन, शयन-गृह कैसा होना चाहिए? सन्तान-वृद्धि-निग्रह, गर्भ के पूर्व माता-पिता का प्रभाव, मनचाही सन्तान उत्पन्न करना, गर्भ पर तात्कालिक परिस्थिति का असर, गर्भ के समय दम्पति का व्यवहार, यौवन के उतार पर स्त्री-पुरुष का सम्बन्ध, रबर-कैप का प्रयोग, माता का उत्तरदायित्व आदि-आदि सैकड़ों महत्वपूर्ण विषयों पर—उन विषयों पर, जिनके सम्बन्ध में जानकारी न होने के कारण हज़ारों युवक-युवतियाँ बुरी सोसाइटी में पड़ कर अपना जीवन नष्ट कर लेती हैं; उन महत्वपूर्ण विषयों पर जिनकी अनभिज्ञता के कारण अधिकांश भारतीय गृह नरक की अग्नि में जल रहे हैं; उन महत्वपूर्ण विषयों पर, जिनको न जानने के कारण स्त्री पुरुष से और पुरुष स्त्री से असन्तुष्ट रहते हैं—भरपूर प्रकाश डाला गया है। हमें आशा है, देशवासी इस महत्वपूर्ण पुस्तक से लाभ उठाएँगे। पृष्ठ-संख्या लगभग ३५०, तिरङ्गे Protecting cover सहित सुन्दर सजिल्द पुस्तक का मूल्य २॥) रु० 'चाँद' तथा पुस्तक-माला के स्थायी ग्राहकों से १॥।=) मात्र! पुस्तक सचित्र है!! केवल विवाहित स्त्री-पुरुष ही पुस्तक मँगावें!

**व्यवस्थापिका 'चाँद' कार्यालय, चन्द्रलोक, इलाहाबाद**

# नेपाल का कुछ वृत्तान्त

[ श्री० भैरव ]



नेपाल या नैपाल नाम का छोटा सा किन्तु एकमात्र स्वतन्त्र हिन्दू राज्य भारत की पूर्वोत्तर सीमा पर अवस्थित है। इसकी लम्बाई ५२५ मील, चौड़ाई ६० से १४० मील तक और क्षेत्रफल ५४,००० वर्ग मील है। इसके उत्तर में तिब्बत, पूर्व में भूटान और तिब्बत, दक्षिण में पुर्निया, भागलपुर, दरभङ्गा, मुज़फ़्फ़रपुर, चम्पारन, गोरखपुर और अवध प्रान्त के कुछ ज़िले तथा पश्चिम में संयुक्त प्रान्त का कमाऊँ विभाग है। नेपाल में कस्तूरी, चावल, ऊन, घी और लकड़ी की पैदावार अच्छी होती है और ये चीज़ें यहाँ से बाहर भी भेजी जाती हैं। इस देश की जन-संख्या प्रायः पचास लाख और यहाँ की राजधानी या प्रधान नगर काठमाँडू है।

'नेपाल' नाम के सम्बन्ध में विद्वानों ने कई प्रकार के अनुमान लगाए हैं। कुछ लोगों का कथन है कि तिब्बत तथा उसके आस-पास की अनार्य जातियाँ, अपनी भाषा में उस देश को, जहाँ गोरखे बसते हैं, 'पाल' कहती हैं, और सिकिम तथा भूटान वाले नेपाल के पूर्वी भाग को 'ने' कहते हैं, इसीसे इस देश का नाम 'नेपाल' या 'नैपाल' पड़ गया है। तिब्बती भाषा में पशम या ऊन को 'पाल' कहते हैं और लेपचा तथा नेवार आदि जातियों की भाषा में 'ने' का अर्थ है, पहाड़ की गुफ़ा। फलतः इन्हीं दोनों शब्दों के संयोग से 'नेपाल' शब्द बन गया होगा। तिब्बत तथा ब्रह्मदेश के बौद्ध 'ने' शब्द का अर्थ पवित्र गुहा या देवताओं द्वारा रक्षित स्थान मानते हैं। कुछ लोग नेवार जाति से ही नेपाल की सृष्टि मानते हैं। परन्तु संस्कृत भाषा के पण्डितों की राय है, कि शुद्ध शब्द 'नयपाल' है और उसका अर्थ होता है, न्याय का पालन करने वाला। रामायण और महाभारत आदि ग्रन्थों में नेपाल देश का कोई उल्लेख नहीं पाया जाता। पुराणों में, स्कन्द-पुराण के रेवा खण्ड में, जहाँ श्रीसत्यनारायण की कथा का उल्लेख है तथा उसी पुराण के नागर और सह्यादि खण्डों में भी नेपाल का उल्लेख मिलता है; इसके अतिरिक्त गरुड़-पुराण में भी थोड़ा-बहुत उल्लेख मिलता है। बृहत्संहिता में भी नेपाल का नाम आया है। शक्ति-सङ्गम-तन्त्र, बृहन्नील-तन्त्र तथा वाराही-तन्त्र आदि तन्त्रशास्त्र के कई ग्रन्थों में नेपाल का वर्णन पाया जाता है। शक्ति-सङ्गम-तन्त्र के अनुसार जटेश्वर से लेकर योगेश्वर तक के भूभाग को नेपाल कहा गया और उसे अत्यन्त सिद्धिदायक माना गया है। जैनियों के विख्यात ग्रन्थ जैन-हरिवंश, और जैनियों के प्रसिद्ध आचार्य हेमचन्द्र, जो गुजरात के राजा कुमारपाल के गुरु थे, जो कितने ही जैन-ग्रन्थों तथा संस्कृत व्याकरण और कोष ग्रन्थों के रचयिता हैं, अपने 'स्थविरावली' नामक ग्रन्थ में, नेपाल का उल्लेख किया है। हेमचन्द्र का आविर्भाव-काल सन् १०८९ और ११७३ ईस्वी के बीच माना जाता है। अस्तु, इसके अतिरिक्त नेपाली बौद्धों के तन्त्र ग्रन्थों तथा पुराणों में भी नेपाल का विशद वर्णन और माहात्म्य पाया जाता है।*

नेपाल के राजघराने का सम्बन्ध मेवाड़ के प्रसिद्ध सीसोदिया क्षत्रिय वंश से है और उदयपुर के महाराणाओं की तरह इस वंश के नरेश भी 'महाराणा' कहे जाते हैं। सम्भवतः मुसलमान राजत्व काल में इन लोगों ने राजपूताने से जाकर नेपाल पर क़ब्ज़ा किया था। क्षत्रियोचित वीरता, शौर्य, दानशीलता और हिन्दुत्व की रक्षा के लिए यह राजवंश भी उसी तरह विख्यात है, जिस तरह राजपूताने के क्षत्रिय नरेश हैं।

नेपाल प्राकृतिक सौन्दर्य का आगार है। इसका अधिकांश भाग पर्वतों, कङ्करीले मैदानों और घने जङ्गलों से परिपूर्ण है। राज्य की उत्तरी सीमा के साथ-साथ हिमाचल की गगनचुम्बी चोटियों का सिलसिला दूर

* हिन्दी शब्द-सागर

तक चला गया है। जब बादल बिखर जाते और आकाश निखर जाता है तो काठमाँडू की पहाड़ियों से इन हिमाच्छादित शुभ्र चोटियों का सिलसिला बड़ा ही हैं। इनके दक्षिण में इनसे कम ऊँची और दूर तक फैली हुई नीलाम्बर-धारिणी चोटियों का सुहावना सिलसिला दिखाई देता है, जिनकी ऊँचाई समुद्र की



बोधनाथ का मन्दिर, नेपाल

सुन्दर दिखाई पड़ता है। मालूम होता है, मानो प्रकृति के सफ़ेद वर्दीधारी पासबान सतर्कतापूर्वक सिर उठाए हुए प्रकृति देवी के लीला-निकेतन की रक्षा कर रहे सतह से ६ हज़ार फ़ीट से लेकर १६ हज़ार फ़ीट तक है। यह पार्वतीय सिलसिला बीच-बीच में टूट गया है, जिससे जगह-जगह सुन्दर दर्रों तथा पहाड़ी पथों की

सृष्टि हो गई है। इस पर्वत-माला के आस-पास की हरी-भरी घाटियों का सौन्दर्य बड़ा ही नेत्र-रञ्जक है। इस पर्वत-माला के दामन से कई टेढ़ी-मेढ़ी नदियाँ निकली हैं, जो आगे जाने पर चार बड़ी धाराओं में विभक्त होकर गङ्गा की गोद में समा जाती हैं। वस्तुतः इन नदियों तथा पहाड़ों ने नेपाल को चार विभिन्न भागों में बाँट दिया है।

नेपाल कई जातियों के मनुष्यों का निवासस्थान है। उत्तर नेपाल के ऊँचे पर्वतों और घाटियों में तिब्बती अनार्यों का निवास है। पश्चिम में 'गुरङ्ग' और 'मगर' जातियों के मनुष्य हैं। ये भी अनार्य हैं। मध्य भाग में मगियन, गोरखे और नवार जाति वाले रहते हैं, पूर्वी भाग किराती, लम्बूप और कास जाति के लोगों से आबाद है। इनके सिवा वहाँ कुछ ऐसे मनुष्य भी बसते हैं, जो वास्तव में नेपाल के आदि निवासी नहीं हैं। इसके अलावा नेपाल के पूर्वी भाग में भारत के कोल, भील तथा मुसहर जाति के जङ्गली भी रहते हैं। इनका आचार-विचार तथा रहन-सहन भारतीय अनार्यों का सा है। इसलिए कुछ लोगों का अनुमान है, कि ये नीच जाति के हिन्दुओं की सन्तान हैं। परन्तु साधारणतः ये सभी जातियाँ मङ्गोलियन हैं। इनके चेहरे की बनावट, चिपटी नाक, चौड़े मुँह और चारों ओर से छिपी हुई आँखें, खड़े और काले केश तथा शरीर का पीला रङ्ग उनके मङ्गोलियन होने के प्रत्यक्ष प्रमाण हैं। ये नाटे, बलिष्ट और घोर परिश्रमी होते हैं। गोरखा जाति के मनुष्य साधारणतः ब्राह्मणों और क्षत्रियों के वंशज समझे जाते हैं। कहा जाता है कि प्राचीन काल में मुसलमान आक्रमणकारियों के डर से इनके पूर्वज भारत छोड़ कर नेपाल के दुर्गम पर्वतों और घने बनों में चले गए थे तथा अपने बाहुबल और अपूर्व अध्यवसाय द्वारा वहाँ काफ़ी जायदाद और सम्मान प्राप्त कर लिया था, जो अब तक उनके अधिकार में है। यद्यपि यहाँ के आदिम निवासियों के साथ वैवाहिक सूत्र में आबद्ध हो जाने के कारण वे एक सीमा तक उन्हीं में मिल गए हैं, परन्तु इनकी सूरत-शक्ल आज भी इनके पूर्व पितामह का पता बता रही है।

नेपाल के अधिकांश निवासी बौद्ध मतावलम्बी हैं। परन्तु वास्तव में यहाँ के बौद्धों पर हिन्दू-धर्म का इतना गहरा प्रभाव पड़ गया है कि इन्हें बौद्ध कहना उचित नहीं। यों तो जिस महान उद्देश्य की पूर्ति के लिए महात्मा शाक्य मुनि ने अपने महान धर्म का प्रचार किया था, उसे सारा बौद्ध-संसार भूल गया है। अब न तो वैसे तपोनिष्ठ, त्यागमूर्ति और परोपकार-परायण बौद्ध भिक्षु ही कहीं हैं और न बौद्ध धर्म का वह प्राचीन रूप ही मौजूद है। परन्तु नेपाल का बौद्ध धर्म तो मानो अपने जीवन की अन्तिम घड़ियाँ गिन रहा है। बौद्धों



गर्विन योद्धा विक्रमशाह, नेपाल

के वे विशाल 'विहार' या मठ, जो कभी त्यागमूर्ति बौद्ध संन्यासियों के निवास-स्थान थे, आज उजड़े पड़े हैं। बौद्ध-धर्म की सार्व-भौमिकता, साम्यता और एकता का स्थान, छुआछूत, जाति-पाँति और ऊँच-नीच के बखेड़ों ने ले लिया है। परन्तु इसके साथ ही आधुनिक विचार-धारा का प्रभाव भी पड़ रहा है और कुछ लोग जहाँ-तहाँ पुरानी रूढ़ियों को ठुकराते हुए नज़र आते हैं। 'अहिंसा परमोधर्मः' वाला भाव भी बड़ी तेज़ी से तिरो-

हित हो रहा है। फलतः नेपालियों की सामाजिक और धार्मिक परिस्थिति किस परिणाम की ओर जा रही है, यह कहना अभी कठिन है। इनके कितने ही रीति-रिवाज़ भी बड़े ही विचित्र हैं। ये अपने मुर्दे जलाते हैं। उसकी सद्गति के लिए श्राद्धादि भी करते हैं। इनके खान-पान, रहन-सहन और धार्मिक-विश्वास भी अजीब हैं। कुछ लोग भैंसों को बहुत पवित्र मानते और जिस तरह हिन्दू गायों की पूजा करते हैं, उसी तरह वे भी भैंसों



राणा बहादुरशाह, नेपाल

की पूजा करते हैं। इसके विपरीत कुछ ऐसे हैं जो भैंसों का मांस बड़ी प्रसन्नता से खा जाते हैं। चीन और जापान की तरह सब प्रकार के जानवरों का मांस खाने वाले भी यहाँ मौजूद हैं, और कुछ ऐसे हैं जो शूकर आदि कई जानवरों का मांस नहीं खाते। इनकी विवाह-पद्धति भी बड़ी विचित्र है, जो न तो हिन्दुओं की विवाह-पद्धति से मिलती-जुलती है और न बौद्धों से।

नेपाल की विभिन्न जातियों में विभिन्न प्रकार की भाषाएँ—बोलियाँ—प्रचलित हैं। परन्तु एक विशेष प्रकार की भाषा, जिसे वर्तमान संस्कृत का एक नया रूप कह सकते हैं, नेपाल के अधिकांश भागों में बोली जाती है। इसे गोरखा भाषा कहते हैं और हिन्दी जानने वाले इसे स्वल्प परिश्रम और मनोयोग से ही समझ सकते हैं। हमारी समझ में नेपालियों की गोरखा भाषा तिब्बती, हिन्दी और संस्कृत का सम्मिश्रण कही जा सकती है। इसके अतिरिक्त नेपाल के उत्तरी भागों में एक दूसरी भाषा बोली जाती है, जिसे तिब्बती का अपभ्रंश कह सकते हैं। परन्तु इसमें बहुत से शब्द संस्कृत भाषा के मौजूद हैं, यद्यपि उनका वास्तविक रूप आजकल इतना विकृत हो गया है कि पहचानना कठिन है। यहाँ की साधारण लिपि किञ्चित रूपान्तरित देवनागरी है, परन्तु कहीं-कहीं बिगड़ी हुई तिब्बती लिपि भी काम में लाई जाती है।

नेपाल में शिक्षा की बड़ी दुरवस्था है। विद्यालयों की तादाद बिल्कुल अपर्याप्त है। थोड़े शब्दों में, नेपाल इस सम्बन्ध में सदियों पीछे है। कुछ धनवान तथा कुछ साधारण श्रेणी के गृहस्थ अपने लड़कों को स्वयं थोड़ी सी शिक्षा दे दिया करते हैं या उनके कुल-पुरोहित जी आकर पढ़ा जाया करते हैं। कुछ रईस और बड़े-बड़े धनवान उच्च शिक्षा दिलाने की इच्छा से अपने लड़कों को कलकत्ता, पटना या बनारस भी भेजते हैं। सुनते हैं, वहाँ की सरकार आजकल इस विषय की ओर कुछ ध्यान देने लगी है और जहाँ-तहाँ कुछ प्राथमिक पाठशालाएँ स्थापित की गई हैं और हाई स्कूलों का सम्बन्ध पटने के अङ्गरेज़ी विश्व-विद्यालय के साथ कर दिया गया है। विगत सन् १९१९ में, राज्य की ओर से काठमाँडू में एक कॉलेज भी खोला गया है, जिससे नेपाली विद्यार्थियों का विशेष उपकार हो रहा है। इस कॉलेज ने थोड़े ही दिनों में अपनी आशातीत उन्नति की है। पढ़े-लिखे लोगों ने अङ्गरेज़ी भाषा सीखने की ओर विशेष ध्यान दिया है। सन् १९०१ में अङ्गरेज़ी जानने वाले नेपालियों की तादाद कुल १७ थी और अठारह साल के बाद, सन् १९१९ में फिर से उनकी गिनती हुई तो बढ़ कर वह १,०४२ तक पहुँच गई थी।

इस शिक्षा-विस्तार सम्बन्धी कार्य के साथ ही नेपाल-सरकार ने कला-कौशल के विस्तार और प्रचार की ओर भी कुछ ध्यान दिया है। हम ऊपर कह आए हैं कि नेपाल प्रकृति का लीला-निकेतन है; वैज्ञानिक शिक्षा और उन्नति के लिए वहाँ यथेष्ट प्राकृतिक साधन मौजूद हैं। अगर वहाँ की सरकार कला-कौशल की उन्नति के साथ वैज्ञानिक शिक्षा की ओर भी ध्यान दे तो नेपाल शीघ्र ही एक समुन्नत देश के रूप में परिणत हो सकता है। परन्तु उसे पाश्चात्य सभ्यता से बड़ा भय है। इसलिए वह बड़ी सावधानी से अपने देश को उसके प्रभाव से बचाए रखने की चेष्टा किया करता है। सौभाग्यवश स्वर्गीय महाराणा जङ्गबहादुर और महाराणा चन्द्रशमशेर अपनी प्रजा के सच्चे शुभचिन्तक थे। इन दोनों नरेशों ने उसे शिक्षित और समुन्नत करने की विशेष चेष्टा की है। इनकी यह आन्तरिक इच्छा थी कि अपनी प्राच्य विशेषताओं की रक्षा के साथ ही हम उन्नति के पाश्चात्य साधनों से भी लाभान्वित हों। फलतः इन लोगों ने ऐसी ही चेष्टा की, परन्तु इसमें कहाँ तक सफल हो सके, यह तो समय ही बताएगा।

स्वर्गीय महाराणा चन्द्रशमशेर ने अपने जीवन-काल में कला-कौशल की शिक्षा प्राप्त करने की इच्छा से कई होनहार विद्यार्थियों को जापान भी भेजा था। ये विद्यार्थी विशेष रूप से 'इञ्जिनियरी' की शिक्षा प्राप्त करने के लिए जापान भेजे गए थे। इन शिक्षाओं के लिए विदेशों से शिक्षक बुलाना महाराज को पसन्द न था। क्योंकि वे जानते थे कि ये विदेशी जिस किसी देश में पदार्पण करते हैं, वहाँ अपने साथ अपने धार्मिक और राजनीतिक विचारों को भी लिए जाते हैं। फिर भी महाराज के इस विचार की काफ़ी आलोचना की गई थी।

नेपाल में कोई ऐसा साहित्य नहीं, जिसका उल्लेख विशेष प्रकार से किया जाय। जीवनोपयोगी विषयों की उन्नति के साथ-साथ धीरे-धीरे भाषा की भी थोड़ी-बहुत उन्नति हो रही है। आशा है कि वह वन-पुष्पों की तरह कभी खिल उठेगी और उसके मधुर सौरभ में नेपाल की पहाड़ी नदियों और निर्झरों की कलकल-ध्वनि भी सम्मिलित होगी जो अभी देहाती स्त्रियों की ज़बानों पर है। परन्तु प्राचीन संस्कृत साहित्य के लेहाज़ से नेपाल साहित्य का एक मूल्यवान कोष कहा जा सकता है। जानकारों का कहना है कि वहाँ अभी भी संस्कृत भाषा के कितने ही अलभ्य प्राचीन ग्रन्थ मौजूद हैं। परन्तु इसी प्रसङ्ग में हमें बड़े दुःख से यह कहना पड़ता है कि स्वर्गीय महाराज ने, कई साल हुए, बहुत सी संस्कृत की प्राचीन हस्तलिखित पोथियाँ लन्दन के अजायब-घर (London Musium) को दे डाली थीं। यह सच है, कि लगडन का अजायब-घर आजकल संसार का सब से बड़ा पुस्तकालय है और संसार के विद्वान उससे लाभ उठाते हैं। इसलिए उन पोथियों का नेपाल के एक निभृत स्थान में बन्द रहने की अपेक्षा वहाँ रहना अच्छा है। उसे देख कर लोग महाराज की उदारता की प्रशंसा करेंगे। परन्तु वास्तव में वे नेपाल अथवा भारत की ही सम्पत्ति थीं और उचित था कि वहीं किसी अच्छे स्थान पर वे सुरक्षित रहतीं। अस्तु,

देव-मन्दिरों और मठों की नेपाल में भरमार है। अभी भी वहाँ २,७३३ मठ हैं, जहाँ लाखों साधु-संन्यासी रहते हैं। हिन्दुओं तथा बौद्धों के पुरोहितों और पुजारियों की तादाद भी कम नहीं है। वहाँ असंख्य धार्मिक त्योहार प्रचलित हैं, जिनके कारण सरकारी कार्यालय और पाठशालाएँ आदि साल में प्रायः छः महीने बन्द रहती हैं। राजगुरु का मान रोम के पोप की तरह है। राज-कार्य में उनका काफ़ी दख़ल है। महाराज की 'इग्ज़-क्यूटिव कमिटी' के वे अन्यतम सदस्य भी हैं और सरकार की आय का एक प्रधान अंश उन्हें 'गुरु-दक्षिणा स्वरूप' मिल जाती है। इसके अतिरिक्त वे धार्मिक अपराध करने वालों से जुर्माने भी वसूल कर सकते हैं। इन राजगुरु महोदय के अतिरिक्त और भी बहुत से मठाधीश, धर्मपालक और पुरोहित आदि हैं, जो बड़ी-बड़ी जायदादों के मालिक होते हैं। प्रत्येक प्रतिष्ठित वंश के पुजारी अलग-अलग होते हैं और दान-दक्षिणा के बहाने देश का विपुल धन इनके पेट में चला जाता है। इनके सिवा ज्योतिषियों और भविष्यवक्ताओं की भी वहाँ एक संख्या है। नेपाली साइत और मुहूर्त के बड़े भक्त होते हैं, प्रत्येक कार्य में वे ज्योतिषियों से सम्मति लिया करते हैं। जब तक ज्योतिषी महोदय शुभ मुहूर्त नहीं बतलाते तब तक विवाह, यात्रा, मकान की नींव देना, युद्ध-यात्रा तथा अन्यान्य सभी प्रकार के शुभ और नए कार्य नहीं आरम्भ किए जा सकते। यहाँ तक कि बिना

शुभ मुहूर्त के रोगी को दवा का सेवन भी नहीं आरम्भ कराया जाता। शुभाशुभ मुहूर्त का विचार करने में हमारे नेपाली भाई हम हिन्दुओं से भी दो क़दम आगे हैं।

कुल-पुरोहित की तरह नेपाल में कुल-चिकित्सक भी होते हैं। ये पारिवारिक चिकित्सक भी समाज के भार-स्वरूप होते हैं। इनका सारा ख़र्च उन्हीं परिवार वालों को सहन करना पड़ता है, जिनके ये आश्रित होते हैं। इनके अतिरिक्त चिकित्सा व्यवसायी भी वहाँ बहुत हैं। सुनते हैं, नेपाली वैद्य चिकित्सा-शास्त्र के निष्णात विद्वान् होते हैं और वहाँ आयुर्वेदिक जड़ी-बूटियाँ भी बहुतायत से पाई जाती हैं। आजकल जहाँ-तहाँ सरकारी चिकित्सालय भी खोले गए हैं, जहाँ ग़रीबों की चिकित्सा की व्यवस्था होती है।

नेपाल में दीवालिया क़ानून नहीं है। फलतः पिता के ऋण का देनदार पुत्र भी माना जाता है और वह रक़म उसकी जायदाद से ही नहीं, बल्कि उसकी ज़ात से भी वसूल की जा सकती है।

नेपाल में विवाह-सम्बन्धी नियम भी विचित्र है। हिन्दुओं की तरह वहाँ भी विधवा-विवाह निषिद्ध माना जाता है। परन्तु पुरुषों को एक से अधिक विवाह करने का अधिकार है। बड़े आदमियों के कई बीबियाँ होती हैं। व्यभिचारिणी स्त्रियों को जन्म भर के लिए क़ैद कर दिया जाता है और उसके साथ व्यभिचार करने वाले को, अदालत में अपराधी सिद्ध हो जाने पर जन-समूह के सामने टुकड़े-टुकड़े कर दिया जाता है। प्रथम-प्रथम व्यभिचारिणी स्त्री का पति अपनी खुखड़ी से अपराधी पर तीन वार करता है। उस समय अगर वह बच कर भाग सके तो उसे फिर कोई दण्ड नहीं दिया जाता। परन्तु उसे भागने का कोई अवसर नहीं दिया जाता। अगर वह भागने की चेष्टा करता है तो दर्शक उसे पकड़ कर आक्रमणकारी के सामने कर देते हैं। पहाड़ी जातियों की स्त्रियाँ बहुधा एक से अधिक पति कर सकती हैं।

राज्य की ओर से कुछ सामाजिक सुधार भी हो रहा है। ग़ुलामी की प्रथा एकदम बन्द कर दी गई है। इसी तरह के और भी सुधार हुए हैं।

राज्य-सञ्चालन सम्बन्धी समस्त अधिकार वहाँ के मन्त्री को होता है। वह राजा की अपेक्षा अधिक अधिकार रखता है और इसीलिए राजघराने के सिवा दूसरा कोई राजमन्त्री नहीं नियुक्त हो सकता। आवश्यक परामर्श देने के लिए एक शासन-व्यवस्था-समिति होती है, जिसमें राजघराने के लोग, राजगुरु, सेनाध्यक्ष और कुछ उच्च पदस्थ सरकारी कर्मचारी होते हैं। मन्त्री महोदय समय-समय पर इस समिति से परामर्श लिया करते हैं। अदालत के फ़ैसलों की अपील भी होती है। दीवानी तथा फ़ौजदारी अदालतें अलग-अलग हैं।

पहले अपराधियों को बहुधा अमानुषिक सज़ाएँ दी जाती थीं। किसी-किसी अपराध के अपराधी को जीते ही आग में झोंक देने की व्यवस्था थी। अपराधियों के हाथ तोड़ या काट डाले जाते थे। परन्तु महाराजा सर जङ्गबहादुर ने इङ्गलैण्ड से लौटने पर ऐसी सज़ाएँ एकदम उठा दीं। लड़ाई के समय जान बचा कर भागने वाले सैनिक को मृत्यु-दण्ड दिया जाता है। घूस लेने वाले राजकर्मचारी को क़ैद और अर्थ-दण्ड की सज़ा दी जाती है और वह हर हालत में नौकरी से अलग कर दिया जाता है। मनुष्य अथवा गाय की हत्या करने वाले को फाँसी की सज़ा दी जाती है। किसी गाय का अङ्ग-भङ्ग कर देने के अपराध में आजन्म क़ैद की सज़ा दी जाती है। राज्य में तीन बड़े-बड़े क़ैदख़ाने हैं, जिनमें दो केवल स्त्रियों के लिए हैं। इससे मालूम होता है कि पुरुष क़ैदियों की अपेक्षा स्त्री क़ैदियों की संख्या अधिक होती है!

नेपाल राज्य की वार्षिक आय प्रायः एक करोड़ है। नेपाल एक प्रकार से सैनिकों का देश है। सैनिक बल की ओर विशेष दृष्टि रक्खी जाती है। वहाँ की वर्तमान सैनिक संख्या बीस हज़ार है। इनमें पैदल सिपाहियों की सेनाएँ २६ और घोड़सवारों की २ हैं। इनके सिवा ऐसे लोग भी हैं, जो आवश्यकता पड़ने पर बुलाए जा सकते हैं। ऐसे सैनिक कुछ दिन सेना में काम करने पर अपने घर चले जाते हैं और आवश्यकता पड़ने पर पुनः सेना में आ जाते हैं। सैनिक शिक्षा अङ्गरेज़ी ढङ्ग से दी जाती है। युद्ध में आधुनिक हथियारों के अतिरिक्त प्राचीन ढङ्ग के हथियार भी व्यवहार में लाए जाते हैं।

वास्तव में नेपाल कई दृष्टियों से एक विचित्र देश है।



नेपाल के महाराजा सर चन्द्र शमशेरजङ्ग बहादुर कमाण्डर इन चीफ़,
जनरल भीम शमशेरजङ्ग बहादुर और कमाण्डिङ्ग जनरल
योद्धा शमशेरजङ्ग बहादुर

FINE ART PRINTING COTTAGE ALLAHABAD

# पुनर्जीवन

## मूल-लेखक—महात्मा काउण्ट टॉल्सटॉय

[ अनुवादक—प्रोफ़ेसर रुद्रनारायण जी अग्रवाल, बी० ए० ]

यह रूस के महान् पुरुष काउण्ट लियो टॉल्सटॉय की अन्तिम कृति है। यह उन्हें सबसे अधिक प्रिय थी। इसमें दिखाया गया है कि किस प्रकार कामान्ध पुरुष अपनी अल्प-काल की लिप्सा-शान्ति के लिए एक निर्दोष बालिका का जीवन नष्ट कर देता है; किस प्रकार पाप का उदय होने पर वह अपनी आश्रयदाता के घर से निकाली जाकर अन्य अनेक लुब्ध पुरुषों की वासना-तृप्ति का साधन बनती है; और किस प्रकार अन्त में वह वेश्यावृत्ति ग्रहण कर लेती है। फिर उसके ऊपर हत्या का झूठा अभियोग चलाया जाना, संयोगवश उसके प्रथम भ्रष्टकर्ता का भी जूररों में सम्मिलित होना, उसकी ऐसी अवस्था देख कर उसे अपने किए पर अनुताप होना, और उसका निश्चय करना कि चूँकि उसकी इस पतित दशा का एक मात्र वही उत्तर-दायी है, इसलिए उसे उसका घोर प्रायश्चित्त भी करना चाहिए—सब एक-एक करके मनोहारी रूप से सामने आते हैं, और वह प्रायश्चित का कठोर निर्दय-स्वरूप, वह धार्मिक भावनाओं का प्रबल उद्रेक, वह निर्धनों के जीवन के साथ अपना जीवन मिला देने की उत्कट इच्छा, जो उसे साइबेरिया तक खींच कर ले गई थी! पढ़िए और अनुकम्पा के दो-चार आँसू बहाइए। इसमें दिखाया गया है कि उस समय रूस में न्याय के नाम पर किस प्रकार मनुष्य-जाति पर अत्याचार किया जाता था। उन्हें सुधारना तो एक ओर—वे समाज के पहले से भी घोरतर शत्रु बना दिए जाते थे। आप इसमें रूस के वर्तमान साम्यवाद का बीज-रूप में दर्शन पाएँगे। द्रव्य तैयार था, प्रस्फुटित होने की देर थी। मानवी हृदय का विश्लेषण जिस दक्षता के साथ किया गया है, उसके लिए इतना ही कहना पर्याप्त है कि यह उस व्यक्ति की प्रकृष्ट रचना—उनकी पकी हुई आयु का सर्वोत्तम प्रसाद है—जिसके जोड़ का व्यक्ति संसार में दूसरा नहीं है। छपाई-सफ़ाई दर्शनीय, सजिल्द पुस्तक का मूल्य लागत-मात्र केवल ४) स्थायी ग्राहकों से ३॥)

व्यवस्थापिका, 'चाँद' कार्यालय
चन्द्रलोक
—इ-ला-हा-बा-द

# रानी

[ श्री० प्रेमनारायण जी श्रीवास्तव ]



रानी एक निरर्थक—नीरस कहानी सी थी।

बारह बजा था। घनी काली रात थी। शान्ति चारों ओर जादू सी छाई हुई थी। एक मनुष्य नवजात शिशु को मन्दिर की देहरी पर लिटा कर चला गया।

मन्दिर में घी का दिया जल रहा था। उसके प्रकाश की ओर शिशु निहारने लगा। उस अबोध-सरल दृष्टि में दैवी अन्याय व सामाजिक अत्याचार का उलाहना न था। प्रदीप की स्निग्ध आभा के प्रति हलका सा कौतूहल—थोड़ा सा प्रेम मात्र था!

शिशु एकाएक दीनतापूर्वक रो उठा। वह अपने क्षीण रुदन से इस विचित्र खेल के सूत्रधार को द्रवित करने का प्रयत्न करने लगा। देवालय इस करुण-क्रन्दन से प्रतिध्वनित हो उठा। अनन्त नीलाकाश के नीचे—इस विराट संसार में उस असहाय, अनाथ शिशु को चुप करने वाला कोई न था!

अन्त में शिशु रोते-रोते थक कर सो गया!

मन्दिर के वृद्ध पुजारी की नींद खुली। वह बाहर आया! शिशु की ओर आश्चर्य से देख कर उसे उठा लिया। उसे हृदय से लगाते हुए, तिमिराच्छन्न आकाश की ओर देख कर वह भरे हुए कण्ठ से बोला—"हे प्रभु!"

## २

माघ मास का ठिठुराने वाला एक शान्त प्रातःकाल था। सफ़ेद, हलके बादल आकाश में मँडरा रहे थे। घरों के ऊपर धुआँ के समान कुहासा छाया हुआ था। चिथड़ों को लपेटे हुए पन्द्रह वर्ष की एक दुबली-पतली सुन्दर बालिका पथिकों की ओर करुण दृष्टि से देख रही थी।

एक युवक ने रुक कर पूछा—तुम्हारे कोई नहीं है?

"मेरे पिता राममन्दिर के महन्त थे। उनकी मृत्यु हो गई। और कोई नहीं है।"—वेदना-गुम्फित हार के मानो मोती बिखर गए!

"नौकरी करोगी?"—युवक ने पूछा।

"हाँ"—बालिका ने अत्यन्त कष्ट से उत्तर दिया।

"तुम्हारा नाम क्या है?"—युवक हर्षित हो कर बोला।

"रानी!"—बालिका ने पन्द्रह वर्ष की व्यथा का इतिहास प्रकट कर दिया।

"अच्छा, तो मेरे साथ चलो।"—युवक ने कहा।

अनाथ बालिका एक रुन्ध जल-प्रवाह की भाँति अलक्ष्य भाव से चल पड़ी। युवक के साथी दोनों की ओर देख कर मुस्करा उठे।

कुहासा घट रहा था।

## ३

रानी वेश्या थी।

एक दिन रानी ने देखा कि सामने का ख़ाली घर एक सज्जन ने किराए पर ले लिया है। वे अकेले ही थे। किसी स्कूल में शिक्षक थे।

वह देखा करती कि ये सुबह आरामकुर्सी पर बैठ कर पढ़ते रहते। दोपहर को खादी का लम्बा सा कुर्ता पहिन कर स्कूल चले जाते। रात को उनके बरामदे में बड़ी देर तक लैम्प जलता रहता।

रानी को इस एकान्त जीवन में कुछ नवीनता ज्ञात हुई। उनके प्रति श्रद्धा उत्पन्न हुई। उसके शून्य हृदय में एक अपरिचित भावना का सञ्चार हुआ।

उसने अब सन्ध्या के समय कोठे पर शृङ्गार कर बैठना छोड़ दिया। प्रातःकाल पत्थर की मूर्ति की भाँति बैठी हुई उन्हें देखती रहती। दोपहर को उनकी अनुपस्थिति में शून्य-दृष्टि से उनकी ख़ाली आराम-कुर्सी की ओर निहारा करती। रात को अपनी शय्या पर पड़ी हुई, उनके लैम्प की ओर दृष्टि गड़ाए रहती। जब वह बुझ जाता तब बड़ी देर तक न जाने क्या सोचती हुई सो जाती!

ठण्ढी आहों से भरे हुए, गरम आँसुओं से भीगे हुए, मूक हृदय के अनन्त रोदन से कम्पित, न जाने कितने दिन इसी प्रकार बीत गए।

४

एक दिन रानी ने देखा कि उनके द्वार पर ताँगा खड़ा है। बहुत दिनों के एकत्रित प्रेम के बादल एकाएक बरस पड़े। उनका वेग रोकना असम्भव हो गया। रानी का छोटा साव्यथित हृदय फट पड़ा। वे ताँगे पर बैठ गए।

रानी ने दौड़ कर उनके पैर पकड़ लिए। रुद्ध कण्ठ से बोली—कहाँ जाते हो?

"मेरी बदली सागर की हो गई है।"—उन्होंने रानी की ओर आश्चर्यपूर्वक देख कर कहा।

"मुझे भी ले चलो।"—रानी का स्वर अत्यन्त करुण हो उठा।

"क्यों?"—उन्होंने त्रस्त हो कर प्रश्न किया।

"हाय! क्यों? मेरा हृदय तुम्हारा है, मेरे जीवन!"—रानी उनके पैरों से गुँथ गई, उनके पैर उसके आँसुओं से भीग गए।

"वेश्या के हृदय भी होता है, मायाविन!"—उन्होंने पैर हटा लिए।

ताँगा आगे बढ़ा। रानी निश्चल खड़ी रही। उसके अश्रुपूर्ण, दीन नेत्र उनकी ओर निहार रहे थे। ताँगा बाईं ओर मुड़ गया। अन्तिम दर्शन का भी अन्त हो गया।

केवल ताँगे के पहियों की खड़खड़ाहट व घोड़े की टापों का शब्द शेष था।

५

कृष्ण-पक्ष की वही रात्रि थी—वही देवालय था।

बारह बजा था। घनी काली रात थी। शान्ति चारों ओर जादू सी छाई हुई थी। रानी का शव मन्दिर की देहरी पर रक्खा हुआ था।

मन्दिर में घी का दिया जल रहा था। रानी के स्थिर, विस्तृत नेत्र उसके प्रकाश की ओर निहार रहे थे। उस अबोध—शून्य दृष्टि में दैवी-अन्याय व सांसारिक अत्याचार का उलाहना न था, प्रेम की विषमता के प्रति हलका सा कौतूहल—थोड़ी सी थकावट मात्र थी!

पानी का एक अशान्त बुलबुला फूट कर अपार जलराशि में लीन हो गया—विरह-गान का अन्तिम कम्पित आलाप अनन्त वातावरण में अन्तर्हित हो गया! अनन्त नीलाकाश के नीचे, इस विराट संसार में असहाय, अनाथ रानी के शव पर दो आँसू बहाने वाला कोई न था! रानी रोते-रोते थक कर सो गई थी!

दूराकाश में स्थित तारिकाएँ विधि के नग्न हास्य से लज्जित हो, नीले घूँघट में मुँह छिपाने लगीं। दीपक का पवित्र आलोक व्यथित हो, मन्द पड़ने लगा। बुझते हुए दीपक के क्षीण प्रकाश में देवालय की पाषाण-मूर्ति का मुख कालिमा से व्याप्त जान पड़ने लगा!

नीरव प्रकृति ने अँगड़ाई ली। वृक्ष की निश्चल पत्तियाँ जाग उठीं। इमली के झाड़ पर से एक पक्षी अलसाता हुआ धीरे से कूक उठा।






[ श्री० मुन्शी नवजादिकलाल जी श्रीवास्तव ]

## रूस का स्वाधीनता-संग्राम



राष्ट्र और समाज-विप्लव संसार ने कितने ही देखे। पृथ्वी का इतिहास इन विप्लवों और क्रान्तियों की भीषण कहानियाँ ही तो है। राज्य-लिप्सा ने कितने घर घाले, राज-सिंहासन के लिए कितने रक्तपात हुए—कितनी जातियों और राष्ट्रों का ध्वंस हुआ, इसका ठीक-ठीक पता लगाना कठिन ही नहीं, असम्भव है। कौन कह सकता है कि राज्य-लिप्सा के कारण वसुन्धरा का एक-एक कण कितनी बार नर-शोणित से सींचा नहीं जा चुका है! ऐतिहासिक काल के इधर भी न जाने कितने साम्राज्य बने और चार दिन चमक कर विप्लव के शिकार बन गए। कितने ही प्रबल पराक्रमी राष्ट्र उठे और सारे संसार को अपनी विजय-दुन्दुभी से मुखरित कर, काल के अनन्त उदर-गह्वर में समा गए। आज न तो फ़्रान्स के बुर्बो-वंशीय निर्मम नरेशों का कहीं पता है और न रूस के अत्याचारी ज़ारों का।

वास्तव में विप्लव प्रकृति का अटल नियम है। राज्य-लिप्सा जब पराकाष्ठा को पहुँच जाती है, अमानुषिक अत्याचार जब सीमोल्लङ्घन कर जाता है, तब ध्वंस और निर्माण के अमोघ अस्त्रों के साथ विप्लव का आविर्भाव होता है और जिस तरह स्पन्दनहीन, निस्तब्ध प्रकृति क्षण भर के बाद हवा का एक झोंका खाकर भीषण तूफ़ान के रूप में परिणत हो जाती है, उसी तरह घोर अत्याचारों द्वारा पिसी हुई, आशा और शक्तिहीन जाति में एकाएक भीषण विप्लव दिखाई देता है। दरिद्रता और निष्पेषण की क्षीणातिक्षीण धूम्र-रेखा एक दिन सहसा धधक उठती है और सदियों की सुदृढ़ नींव पर खड़ी अत्याचार और उत्पीड़न की गगन-चुम्बी अट्टालिका को एक क्षण में भस्मीभूत कर डालती है। विप्लव की उत्पत्ति स्वार्थपरता से होती है। अत्याचार उसका पृष्ठपोषक है। परन्तु अन्त में उसी के द्वारा इन दोनों की कपाल-क्रिया भी हो जाती है। यही विधाता का विधान है। और रूस की क्रान्ति तथा सुदृढ़ ज़ारशाही का पतन इसका प्रत्यक्ष प्रमाण है।

रूस में पहले-पहल विप्लव का बीज पड़ा था तेरहवीं शताब्दी के अन्त में। इससे पहले वह स्वतन्त्र था। एक दिन एकाएक मुग़लों ने उस पर चढ़ाई कर दी। तत्कालीन सम्राट ने आत्म-रक्षा की बड़ी चेष्टा की। बहुत दिनों तक शत्रुओं का मुक़ाबला करता रहा, परन्तु अन्त में हार गया। उस समय मध्य एशिया में मुग़लों की तूती बोलती थी। उनका प्रखर प्रताप मध्याह्न की ओर अग्रसर हो रहा था। इसलिए रूस ने बाध्य होकर मुग़लों की आधीनता स्वीकार कर ली और उनका करद राज्य बन गया। इसी तरह प्रायः पूरी शताब्दी बीत गई।

अन्त में एक दिन समय ने पलटा खाया। मुग़ल अपने घरेलू झगड़े में फँस गए। साम्राज्य-विस्तार का उद्योग ज़रा धीमा पड़ गया। रूस को मानो भाग्य-परीक्षा का मौक़ा मिल गया। सौभाग्यवश उस समय रूस के राज्य-सिंहासन पर दिमित्री डन्स्कोई नाम का एक स्वतन्त्रता-प्रेमी तथा प्रजाप्रिय नरेश आसीन था। मौक़ा पाते ही उसने अपने राष्ट्र का सङ्गठन किया और मुग़लों को ललकारा कि या तो युद्ध करो या भले आदमी की तरह यहाँ से चल दो। मुग़ल यह सुन कर आग-बबूला हो गए और डन्स्कोई को उसकी गुस्ताख़ी का मज़ा चखाने के लिए फ़ौरन रूस की ओर चढ़

दौड़े। परन्तु डन्स्कोई की तैयारी काफ़ी थी। उसने बड़ी दिलेरी से शत्रुओं का सामना किया। अन्त में मुग़ल भाग खड़े हुए। रूस पराधीनता के घृणित बन्धन से विमुक्त हो गया।

परन्तु मुग़ल इस अपमान को भूलने वाले न थे। घर लौट कर वे डन्स्कोई से अपने पराजय का बदला लेने की तैयारी करने लगे। इधर डन्स्कोई भी निश्चिन्त न था। उसे यह बात अच्छी तरह मालूम थी कि मुग़ल चुपचाप रह जाने वाले नहीं हैं। अवसर पाते ही अपने



केप्टेन दयालसिंह वेदी

आप मदास की स्टेटों के पोलिटिकल एजेण्ट के सहायक नियुक्त किए गए हैं।

अपमान का बदला कौड़ी-कौड़ी चुका लेंगे। वह तन-मन और धन से भविष्य के लिए तैयारी करने लगा। उसने समस्त रूस को सङ्घबद्ध करके, एक शक्तिशाली राष्ट्र के रूप में परिणत कर देने की चेष्टा की। रूसी नवयुवकों को बाक़ायदा समर की शिक्षा दी जाने लगी। सैकड़ों प्रचारक लोगों को स्वतन्त्रता का महत्व समझाने के लिए इधर-उधर भेजे गए। नए-नए हथियारों का संग्रह होने लगा। देखते-देखते दल के दल रूसी नौजवान अपनी प्यारी मातृ-भूमि की स्वतन्त्रता की रक्षा के लिए वीरवर डन्स्कोई की पताका के नीचे समवेत हो गए। डन्स्कोई ने उन्हें अच्छी तरह समझा दिया कि समस्त भेद-भाव भूल कर दुर्दिन में देश-मात्र की रक्षा करना ही मनुष्य का प्रधान कर्तव्य है। प्राण के मोह में पड़ कर जो इस महान कर्तव्य से विमुख होता है, वह नर नहीं, नर-पशु है! ऐसे निकम्मे मनुष्य जाति के कलङ्क और मातृभूमि की छाती के भार-स्वरूप होते हैं।

रूसी युवकों पर डन्स्कोई की इस शिक्षा का यथेष्ट प्रभाव पड़ा। मातृ-भूमि के मान-रक्षार्थ लाखों रूसी वीर जान पर खेल जाने को तैयार हो गए। इधर मुग़लों ने भी ख़ूब तैयारी की। दोनों अवसर की प्रतीक्षा करने लगे।

पूर्व-निश्चय के अनुसार, कुछ दिनों के बाद मुग़लों ने रूस पर चढ़ाई कर दी। डन्स्कोई के रणबाँकुरे तो उन्हें ढूँढ़ते ही थे। घोर घमासान छिड़ गया। दोनों के हज़ारों वीर धराशायी हुए। रणचण्डिका का खप्पर नर-शोणित से भर गया! परन्तु अन्त में, इस बार भी, मुग़लों को हार खानी पड़ी। रूसियों ने उन्हें बुरी तरह पछाड़ दिया। बेचारों ने धूल झाड़ते हुए अपने घर की राह ली।

रूसियों को इतने दिनों तक अपनी आत्म-शक्ति का ज्ञान न था। वे मुग़लों को 'हौवा' समझते थे। उनकी यह धारणा थी कि ख़ुदा ने समस्त बल-पौरुष का ठेका मुग़लों को ही दे रक्खा है। रूसियों में उनका सामना करने की शक्ति न है, और न कभी होगी। परन्तु डन्स्कोई के प्रयत्न ने उनकी इस धारणा को भ्रान्ति प्रमाणित कर दिया। उनकी आँखें खुल गईं। वे मुग़लों की शक्ति का थाह पा गए। फिर तो उन्होंने मुग़लों को बार-बार मार भगाया। और बहुत दिनों तक हज़ार प्रयत्न करने पर भी रूस में मुग़लों का क़दम नहीं जम सका।

परन्तु डन्स्कोई की मृत्यु के बाद रूस के शासन की बागडोर ऐसे नरेशों के हाथों में पड़ गई, जो विलासिता के कीड़े और ऐहिक ऐश्वर्य के ग़ुलाम थे। अपनी अदूरदर्शिता, मूर्खता और लापरवाही के कारण उन्होंने थोड़े ही दिनों में डन्स्कोई की मानवोचित शिक्षा पर पानी फेर दिया! इसलिए मुग़ल फिर प्रबल हो गए। धीरे-धीरे उन्होंने फिर रूस को पदानत कर डाला—रूस पुनः उनका करद राज्य बन गया।

इसी तरह बहुत दिन बीत गए। अन्त में सम्राट तीसरे आइवन ने रूस का शासन-सूत्र ग्रहण किया। डन्स्कोई की तरह इसके हृदय में भी स्वदेश-प्रेम था। रूस जैसे महान राष्ट्र की पराधीनता उसे काँटे की तरह खटकती थी। उसने सिंहासनारूढ़ होते ही देश को स्वतन्त्र करने की चेष्टा आरम्भ कर दी। सेना का सङ्गठन आरम्भ किया। देश की स्वतन्त्रता की रक्षा के लिए नवयुवकों को उत्साहित किया। प्रजा को सुखी और समृद्धिशाली बनाने की चेष्टा की। जब उसे विश्वास हो गया कि मुग़ल अब उसका कुछ भी नहीं बिगाड़ सकते, तो एक दिन एक वृहत् दरबार करके अपनी स्वतन्त्रता की घोषणा कर दी और उसी दिन से मुग़लों को कर देना भी बन्द कर दिया। मुग़लों ने रुष्ट होकर रूस को ध्वंस कर डालने की धमकी दी। आइवन ने घृणा से उसे सुन कर दरगुज़र कर दिया। इससे मुग़ल और भी नाराज़ हुए और एक दिन अचानक आइवन पर चढ़ाई कर दी। परन्तु वह सावधान था। उसके रणदुर्मद सिपाहियों ने लोहे के चने चबा कर मुग़लों को बिदा किया। इतना मारा कि मुग़लों ने फिर रूस की ओर आँख उठाने का भी साहस न किया।

रूसियों ने अपने इस त्राण-कर्ता सम्राट का यथेष्ट आदर किया। वे आज भी उसे 'आइवन दी ग्रेट' के सम्मान-सूचक नाम से याद करते हैं।

सोलहवीं शताब्दी के अन्त में फिर रूस के राज-सिंहासन पर विपत्ति के बादल मँडराने लगे। अब की बार मुग़ल नहीं, पोलैण्ड-वासियों ने रूस पर चढ़ाई की। दुर्भाग्यवश इस समय भी रूस के राज्य-सञ्चालक कायर और कपूत थे। रूसी प्रजा ने देश की स्वतन्त्रता की रक्षा के लिए यथासाध्य ख़ूब प्रयत्न किया। परन्तु कोई फल न हुआ। सम्राट ने पोलैण्ड के चरणों पर अपना राजमुकुट रख दिया।

पोलैण्ड का एक राजकुमार रूस का सम्राट बना। परन्तु प्रजा उससे सन्तुष्ट न थी। फलतः विद्रोह और विप्लव का आविर्भाव हुआ। चारों ओर विषम विशृङ्खलता फैल गई। विदेशी शासनकर्ता ने अत्याचार और दमन का आश्रय लिया। मानो जलती हुई आग में घी पड़ गया। समस्त राष्ट्र विदेशी शासन के विरुद्ध उठ खड़ा हुआ। तीव्र आन्दोलन आरम्भ हुआ। अराजकता, उत्पात और हत्याएँ होने लगीं। रूस के धर्म-याजक इस महान राष्ट्रीय आन्दोलन के सञ्चालक थे। वे हमारे देश के धर्म-याजकों की तरह धर्म-ढोंगी, विलासी और कूपमण्डूक न थे। 'महामहोपाध्याय' पदवी प्राप्त कर लाट साहब के दरबार में हाज़िर होना ही उनके जीवन का उद्देश्य न था और न वे हमारे मोटी तोंद वाले महन्तों की तरह चेलों का रक्त चूस कर, आजन्म लकीर के फ़क़ीर बना रहना चाहते थे। देश की



**वैद्यराज उमाशङ्कर पीताम्बर भट्ट**

आपको अखिल भारतीय वैद्य-सम्मेलन की ओर से सर्वोत्तम औषधियों और उन पर वैज्ञानिक लेख लिखने के लिए स्वर्ण-पदक प्रदान किए गए हैं।

स्वाधीनता के लिए वे सब से पहले आग में कूदने को तैयार हो गए। उन्होंने अपने अनुयायियों को स्पष्ट शब्दों में समझा दिया कि स्वतन्त्र रहना ही सर्व-श्रेष्ठ मानव-धर्म है। यही ईश्वर की सच्ची उपासना है। अगर तुम धर्म-प्रेमी हो तो मातृभूमि की स्वतन्त्रता के लिए अपना सर्वस्व निछावर कर दो। प्राणों की बाज़ी लगा कर अपने देश से विदेशियों को मार भगाओ। मातृ-

भूमि के पराधीन रहते हुए तुम्हें ईश्वर की स्तुति करने का कोई अधिकार नहीं।

धर्माधीशों की यह वाणी व्यर्थ न गई। देशवासियों ने प्रण कर लिया कि मातृ-भूमि की रक्षा के लिए मर मिटेंगे। देश के लिए शरीर की बोटी-बोटी अर्पण कर देंगे; पर जीते जी पोलैण्ड की वश्यता न स्वीकार करेंगे।

प्रिन्स पोयारस्की और कोज़ा मेनिन इस आन्दोलन के प्रधान नायक थे। दोनों परम देशभक्त और अभिन्न-



श्री० ए० वेङ्कटरमा अय्यर, बी० ए०, बी० एल०

आप ट्रावणकोर स्टेट के नए दीवान नियुक्त किए गए हैं। आपका शिक्षक जीवन बड़ा प्रतिभापूर्ण बतलाया जाता है।

हृदय सहयोगी थे। कोज़ा मेनिन के दिमाग़ में और पोयारस्की के बाहु में भीषण शक्ति थी। पोयारस्की रूसी राजवंश का रत्न था, और मेनिन था जूता बनाने वाला 'चमार वंशावतंस !' परन्तु देश-भक्ति की आग दोनों के दिलों में समान रूप से धधक रही थी। दोनों मातृ-भूमि की स्वतन्त्रता के लिए अपना सर्वस्व होम देने को तैयार हो गए। देश के इस सङ्कट के समय महाप्राण मेनिन ने 'सूई-सुतली' एक किनारे रख दिया और एक दिन विप्लव की रक्त-पताका लेकर मैदान में खड़ा हो गया। देशद्रोही विभीषणों ने व्यङ्ग की मुस्कराहट से मुँह फेर लिया। परन्तु देशवासी कमर बाँध कर उसकी पताका के नीचे आकर खड़े हो गए। सबने समवेत भाव से अपने श्रद्धेय 'चमार-गुरु' की आज्ञा शिरोधार्य की। सबने एक स्वर से प्रतिज्ञा की—"विदेशियों को मार भगाएँगे, देश को ग़ुलामी के बन्धन से विमुक्त करेंगे या समर-क्षेत्र में प्राण विसर्जन कर देव-दुर्लभ वीर-गति लाभ करेंगे।" हज़ारों रूसी वीरों ने अपनी सारी सम्पत्ति—अपना सर्वस्व—राष्ट्र-गुरु मेनिन के चरणों में अर्पण कर दिया !

इस प्रकार जब सारी तैयारी हो गई तो एक दिन युवराज पोयारस्की ने पोलों के विरुद्ध युद्ध-घोषणा कर दी। पोल भी कम दुर्धर्ष न थे। रूसियों के इस राष्ट्रीय अभिमान को उन्होंने एक मज़ाक़ समझा। उन्होंने सोचा था कि विजयिनी सेना का हुङ्कार सुनते ही रूसी उनके चरणों पर टोपी उतार कर रख देंगे और भविष्य में फिर कभी ऐसी गुस्ताख़ी करने का साहस न करेंगे। परन्तु बात ऐसी न थी। कोज़ा मेनिन ने उन्हें अच्छी तरह 'ठोंक-बजा कर' मैदान में उतारा था। वे अपने देश की स्वतन्त्रता के लिए प्राण विसर्जन कर देने की अटल प्रतिज्ञा करके आए थे। उन्हें पोलैण्ड तो क्या, समस्त विश्व के बिगड़ जाने का भी कोई भय न था। उन्होंने अल्प प्रयास में ही पोलों को अपने देश से सदा के लिए विताड़ित कर दिया—रूसी राष्ट्र फिर स्वतन्त्र हो गया।

इसके कुछ दिन बाद ही (सत्रहवीं शताब्दी के अन्त में) 'पिटर दी ग्रेट' का आविर्भाव हुआ। उस समय रूस की अन्दरूनी हालत बड़ी शोचनीय हो गई थी। तत्कालीन सम्राट की मृत्यु के बाद राजसिंहासन को लेकर एक भयङ्कर घरेलू झगड़ा खड़ा हो गया। पिटर के प्रतिद्वन्दी केवल उसे राजसिंहासन से ही वञ्चित करना नहीं चाहते थे, वरन् उसका अस्तित्व तक मिटा देना चाहते थे। इसलिए पिटर की माता उसे लेकर देहात के एक निर्जन स्थान में रहने लगी। वहाँ उसकी शिक्षा-दीक्षा का कोई समुचित प्रबन्ध न था। परन्तु पीटर एक प्रतिभाशाली बालक था। देहात के असभ्यता-पूर्ण स्थान में रह कर भी उसने यथेष्ट सद्गुण सञ्चय कर

लिए। वह रूस का 'अकबरे-आज़म' था और बेनिता मुसोलिनी की सी विचित्र प्रतिभा प्राप्त की थी।

जिस समय पिटर सिंहासनारूढ़ हुआ, उस समय स्वतन्त्र होने पर भी, रूस की दशा अच्छी न थी। उसमें न शिक्षा थी, न सभ्यता, और न बल ही था। चारों ओर कुसंस्कारों का घोर अन्धकार—सङ्कीर्णता, क्षुद्रता और दीनता फैली हुई थी।

पिटर ने देखा, ऐसी महापतित जाति की स्वाधीनता कभी चिरस्थायिनी नहीं हो सकती, इसलिए देश की स्वाधीनता की रक्षा के लिए जाति को नए सिरे से शिक्षित, योग्य और बलशाली बनाना चाहिए। जब तक देश के शिल्प, विज्ञान, शिक्षा और धार्मिक विचारों की उन्नति न होगी, तब तक उसे स्वाधीनता की रक्षा की योग्यता भी प्राप्त न होगी। इसलिए बड़ी दृढ़ता और निपुणता के साथ उसने संस्कार-कार्य आरम्भ कर दिया। विदेशों से विविध विषय के जानकारों को बुला कर उसने प्रजा की समुचित शिक्षा का प्रबन्ध किया। जहाज़ बनाने की शिक्षा देने वाला कोई न मिला, तो स्वयं इङ्गलैण्ड जाकर यह काम सीख आया और स्वदेश लौट कर जहाज़ बनाने का एक वृहत् कारख़ाना क़ायम कर दिया। परन्तु रूसी प्रजा उस समय दक़ियानूसी विचार वाले 'कट्टर सनातनियों' के हाथ में थी। वे 'बाबा वाक्यम् प्रमाणम्' के अनुयायी और पक्षपाती थे। नवीन संस्कार का नाम सुनते ही उनके पेट में चूहे कूदने लगे। उन्होंने पिटर के कार्यों का घोर विरोध आरम्भ किया। और जिस तरह आजकल हमारे देश के 'सनातनी' सुधार और संस्कार का नाम सुनते ही 'धर्म गया, धर्म गया!' कह कर हल्ला मचाने लगते हैं, उसी तरह रूस के सनातनी भी पिटर के विरुद्ध हो-हल्ला मचाने लगे।

परन्तु पिटर को ऐसे कूपमण्डूकों के विरोध या प्रतिवाद की परवाह न थी। उसने बड़ी सख़्ती से अपने सिद्धान्तों को कार्य में परिणत करना आरम्भ किया और जिसने उसकी आज्ञा का विरोध किया, उसके साथ सख़्ती से पेश आया। उसकी आज्ञा 'वेद-वाक्य' की तरह पालनीय थी। वह अपनी आज्ञा के उल्लङ्घनकारी को कड़ी से कड़ी सज़ा देने में ज़रा भी सङ्कोच नहीं करता था। इसलिए इच्छा न रहने पर भी कोई उसके आदेश पालन करने में आनाकानी नहीं कर सकता था।

अन्त में लोगों को पिटर का उद्देश्य मालूम हो गया। विरोधी भी इस बात को समझ गए कि वह राष्ट्र का शुभचिन्तक है। पिटर ने अपने अध्यवसाय द्वारा अपने देश की असाधारण उन्नति की। उसी के ज़माने से सारे संसार पर रूस के बल की धाक जम गई और फिर किसी ने उसकी ओर आँख उठाने का साहस नहीं किया।

रूस के सम्राटों को 'ज़ार' कहते हैं। पिटर के बाद जितने ज़ार रूस के सिंहासन पर बैठे, वे सभी एक से



मि० एस० आर० पाटनिस

आप प्रथम श्रेणी के पाँच स्काउटों में से एक हैं, आपको कोल्हापुर स्टेट का सर्वश्रेष्ठ स्काउट होने का गौरव प्राप्त है।

एक बढ़ कर अत्याचारी और विलासी थे। प्रजा के प्राणों को लेकर खिलवाड़ करना तो उनके लिए एक मामूली बात थी, बात-बात में सूली और फाँसी, बात-बात में जेल और जलावतन! ज़ार महोदयगण अपने को 'सर्वशक्तिमान' ( Almighty ) समझते थे। मानो ईश्वर ने प्रजा पर अत्याचार करने के लिए ही उनकी सृष्टि की है। प्रजा का जीवन-मरण उनकी इच्छा के अधीन है। वे जिसे चाहें जीवित रहने दें। ज़ारों तथा उनके मुट्ठी

भर पिट्ठुओं की सुख-स्वच्छन्दता के लिए ऐश्वर्य और उपकरण एकत्र करने के सिवा मानो रूस की प्रजा के जीवन का कोई उद्देश्य ही न था। किसानों तथा मज़दूरों की सारी कमाई ज़ारों, फ़ौजी अफ़सरों, सरकारी कर्मचारियों तथा देश के धनवानों के विलास-भोग के लिए थी। सारी ज़मीन या तो ज़ार की थी या उसकी चापलूसी करने वाले 'बड़े आदमियों' की! कृषक अपने खेतों में अन्न उपार्जन करके उसे 'ज़मींदार' के कोठिलों में रख



**श्री० एम० सुभाराव**

आप बङ्गलोर के सुप्रसिद्ध रावबहादुर डॉक्टर सी० बी० रामाराव के पोते हैं, जिन्होंने हाल ही में आई० सी० एस० की परीक्षा पास की है।

दिया करते थे और स्वयं कदन्न तथा सड़ा मांस खाकर जीवन-निर्वाह किया करते थे। ठीक यही दशा थी, जो आजकल हमारे देश के अभागे किसानों की है। बेचारे साल भर घोर परिश्रम करके धान और गेहूँ उपार्जन करते हैं, परन्तु उनके बच्चों को बरस में दो महीने भरपेट चोकर की रोटी भी नसीब नहीं होती। इन पंक्तियों का लेखक ऐसे बहुत से किसानों को जानता है, जो गेहूँ और धान की खेती करते हैं, जिनके पास सदैव दूध देने वाली गाएँ और भैंसें रहती हैं, परन्तु उन्होंने अपने घर में कभी गेहूँ की 'चुपड़ी हुई रोटी' नहीं खाई है !!!

ज़ारशाही के दिनों में रूस के किसानों की अवस्था भी ऐसी ही विचित्र दशा में थी। ज़ार तथा देश के बड़े आदमियों के रोमाञ्चकारी अत्याचारों के विरुद्ध चुपचाप दीर्घ-निश्वास लेना भी भयङ्कर अपराध समझा जाता था। थोड़े शब्दों में ज़ार अत्याचार के मूर्त्तिमन्त अवतार होते थे। आइए, उनकी नृशंसता की एक रोमाञ्चकारी कहानी सुनाएँ :—

किसी ज़ार का अभिषेकोत्सव था, राजधानी के बाहर एक विस्तृत मैदान में, करोड़ों रुपए की लागत से, एक सुविशाल 'दरबार-भवन' बना था। सारे संसार से मनोरञ्जन की सामग्री बटोर कर एकत्र की गई थी। एक से एक चकित और स्तम्भित करने वाले तमाशे मौजूद थे। दर्शकों के लिए एक गहरी खाई पाट कर विशाल मञ्च निर्माण किया गया था। हज़ारों मनुष्य तमाशा देखने के लिए आए थे। इतने में एकाएक मञ्च टूट गया और उस पर बैठ कर जो लोग तमाशा देख रहे थे, वे सब के सब नीचे गहरी खाई में जा पड़े! परन्तु जलसे में विघ्न पड़ जाने के कारण उनके उद्धार की कोई तदबीर न की गई और शायद वे अब तक वहीं तमाशा देख रहे हैं।

इसी तरह कितने ही युग बीत गए। रूस की प्रजा ज़ारशाही का शिकार होती रही। इतने में फ़्रान्स का भीषण विप्लव आरम्भ हुआ। उसके साथ ही रूस की अत्याचार-पीड़ित प्रजा भी कुछ चञ्चल हो उठी। उधर ज़ार ने भी भीषण मूर्ति धारण की। अत्याचार मानो सीमोल्लङ्घन कर गया। बात-बात में लोग पकड़ कर बिना विचारे ही साइबेरिया भेजे जाने लगे। जेल, जुर्माना और निर्वासन रूसियों के जीवन की एक नैमित्तिक घटना हो गई। बीस वर्षों में एक लाख रूसी केवल साइबेरिया में निर्वासित करके भेजे गए थे—अन्यान्य प्रकार से दण्डितों का तो कोई हिसाब ही न था।

परन्तु अत्याचार निष्फल नहीं गया। ज़ारशाही के दिन पूरे हो चले थे। अत्याचारों से कुचली हुई, प्राणहीन जाति में भी मानो अलक्ष्य भाव से विप्लव का बीज पड़ गया। रूस के युवक यूरोप के वालटेयर, स्पेन्सर, डारविन, मिल, कोमत्, रूसो तथा अन्यान्य क्रान्तिवादी लेखकों का साहित्य बड़े चाव से पढ़ने लगे। दिमित्री

डान्सकोई, आइवन, पोयारस्की और कोज़ा मेनिन की जीवन-गाथाएँ भी पढ़ी जाने लगीं। इसके कुछ दिन बाद ही ऋषि टॉल्स्टॉय आदि रशियन साहित्यिकों की लेखनियाँ भी उन्हें कोंच-कोंच कर जगाने लगीं। प्रजा के हाहाकार ने भीषण रूप धारण करना आरम्भ कर दिया और अन्त में सब से पहले विद्यार्थियों ने विप्लव का भण्डा बुलन्द किया। इसके बाद अन्यान्य श्रेणी के नवयुवकों ने साथ दिया। 'निहिलिज़्म' और 'अनारकिज़्म' का आविर्भाव हुआ। सन् १८६२ में 'विप्लव-समिति की घोषणा' नाम का एक इश्तहार निकला कि—"रूस की प्रजा को ज़ार-वंश के रक्त से अपने पापों का प्रायश्चित्त करना पड़ेगा।" यह इश्तहार मानो रूस की अनुपम भीषण क्रान्ति का मङ्गलाचरण था।

ज़ार ने भी बिना विलम्ब प्रचण्ड दमन आरम्भ कर दिया। सैकड़ों स्कूल, कॉलेज, सण्डे-स्कूल और अख़बार बन्द कर दिए गए। कितने ही भले आदमियों को निर्वासन दण्ड प्रदान किया गया। परन्तु आन्दोलन नहीं रुका। उत्पीड़ित जाति का चोभ ज्वालामुखी से निकली हुई 'तरलाग्नि' की भयङ्कर धारा की तरह बह चला था। उसे रोकने की शक्ति किसमें थी? अवशिष्ट स्कूलों, कॉलेजों, कारख़ानों और क्लबों में भी राज-शक्ति को संयत करने के सम्बन्ध में तर्क-वितर्क होने लगे। साथ ही ज़ार के जासूस भी चक्कर मारने लगे। नतीजा वही हुआ,जो होना चाहिए। फिर निर्वासन, कारा-दण्ड और मृत्यु-दण्ड का बाज़ार गर्म हो उठा। प्रजा काँप उठी, चारों ओर त्राहि-त्राहि मच गई, परन्तु विप्लव का दमन न हो सका। बम और रिवॉल्वर द्वारा, सुविधा और सुयोग के अनुसार, राजपुरुषों की हत्याएँ तथा रेलगाड़ियों और सरकारी ऑफ़िसों को उड़ा देने के षड्यन्त्र होने लगे। सैकड़ों युवक देवी स्वतन्त्रता की बलिवेदी पर जीवनोत्सर्ग करने लगे, हज़ारों साईबेरिया के प्रकाशहीन, निर्जन वनों में जाति के दुर्भाग्य का प्रायश्चित्त करने चले गए।

सन् १८६६ ईस्वी में मास्को की गुप्त-समिति के कैरा कोज़फ़ नाम के एक युवक ने ज़ार को पिस्तौल का निशाना बनाया। परन्तु लक्ष्य भ्रष्ट हो जाने के कारण उसका प्राण बच गया। कैरा कोज़फ़ को फाँसी की सज़ा दी गई और समस्त देश के विद्यार्थियों पर कड़ी नज़र रक्खी जाने लगी। जासूसों की काफ़ी भरमार कर दी गई। अत्याचार की मात्रा भी ख़ूब बढ़ा दी गई। परन्तु कोई फल न हुआ। विप्लव दिन दूनी और रात चौगुनी गति से अग्रसर होने लगा।

सन् १८७९ में एक बार फिर ज़ार को मार डालने की चेष्टा की गई, परन्तु सफलता न मिल सकी। क्योंकि उसके जीवन के दिन अभी पूरे नहीं हुए थे। अन्त में सन् १८८१ में एक नवयुवक ने उसे मार डाला।



**श्री० आर० बी० रशल, एम० बी० ई०**

आप रङ्गन कॉरपोरेशन के मेयर थे। आपने हाल ही में विश्राम लिया है।

इसके बाद अन्तिम बार ज़ार निकोलस रूस का भाग्य-विधाता बना। उसने सोचा, दमन की मात्रा अच्छी तरह बढ़ाई नहीं गई थी, इसी से विप्लव-पन्थियों के मन बढ़े हुए हैं। इसलिए एक बार समस्त बल-बूता लगा कर उन्हें कुचल डालना चाहिए। उसके अनुचरों और मन्त्रियों ने भी इस राय की ताईद की। फिर एक बार महाभयङ्कर दमन आरम्भ हुआ। ऐसे-ऐसे अमानुषिक अत्याचार हुए कि जिनका वर्णन नहीं हो सकता। स्त्रियों तक का अपमान होने लगा। रूसी सेना हिंसक

पशु की तरह देशवासियों का रक्त बहाने लगी। समस्त रूस में हाहाकार मच गया। साथ ही ज़ार निकोलस को थोड़ी सी सफलता भी प्राप्त हो गई। उसके अत्याचार से निहिलिस्टों का नाश हो गया।

परन्तु किसी दल विशेष के नाश से विप्लव का अन्त नहीं होता। 'निहिलिज़्म' के अवसान के साथ ही 'सोशल डिमोक्रेट' दल की सृष्टि हुई। इन्होंने निश्चय किया कि अब की श्रमिकों द्वारा विप्लव की आग भड़का दी जानी चाहिए। इस उद्देश्य की सिद्धि के लिए "श्रमिक-मुक्ति-समिति' नाम की एक गुप्त-समिति की



**ख़ानबहादुर हाफ़िज़ मोहम्मद हलीम**

आप यू० पी० व्यवस्थापिका सभा के नए सदस्य तथा कानपुर के प्रसिद्ध एवं धनवान चमड़े के व्यापारी हैं।

स्थापना हुई। श्रमिकों को उनकी वास्तविक परिस्थिति का ज्ञान कराया जाने लगा। इसी समय 'विप्लववादी' सोशलिस्टों का भी आविर्भाव हुआ। ये रिवॉल्वर, बम और हत्या के भयङ्कर पक्षपाती थे। उन्होंने भीषण रक्तपात आरम्भ किया। विप्लव आन्दोलन तीव्र गति से चलने लगा।

इसी समय इतिहास-प्रसिद्ध रूस-जापान युद्ध छिड़ा और रूस को बुरी तरह हार खानी पड़ी। इस पराजय में सब से अधिक क्षति रूसी मज़दूरों की हुई थी। इसलिए ये बेतरह खलबला उठे और सरकार के प्रति खुल्लमखुल्ला असन्तोष प्रकट करने के लिए एक दिन सारे देश में श्रमिक हड़ताल मनाई गई और श्रमिकों के एक बड़े भारी दल ने निश्चय किया कि ज़ार निकोलस से इस बात की कैफ़ियत तलब की जाय कि उन्होंने क्यों इतना बड़ा युद्ध ठाना था और अब हमारे लिए क्या करना चाहते हैं? वह वृहत्तर श्रमिक-दल ज़ार के महल की ओर अग्रसर हुआ। वह सम्राट के सामने अपना दुःख रोने जा रहा था। परन्तु सम्राट की सेना ने गोलियों से उसका स्वागत किया। हज़ारों श्रमिक सरे-राह हताहत होकर समस्त दुःख-शोक से विमुक्त हो गए।

यह घटना मानो ज़ारशाही के निश्चित पतन की पूर्व सूचना थी। उसने सारे देश में धधकी हुई विप्लव की भीषण अग्नि को प्रचुर ईंधन प्रदान किया। जो अब तक राजनीतिक व्यापार से तटस्थ रहना चाहते थे, उन्होंने भी श्रमिकों से सहानुभूति प्रकट की। विप्लव ने रौद्र मूर्ति धारण की। सरकारी अफ़सरों तथा सरकार के पृष्ठ-पोषकों की ख़ूब ख़बर ली जाने लगी। प्रतिहिंसा के भाव ने श्रमिकों को पागल बना दिया था। इस विप्लव का नेतृत्व 'केप्रस्टलेव्ह' नाम के एक वीर ने ग्रहण किया था। वह सरकारी कर्मचारियों का यमराज था।

अन्त में इस भयङ्कर उत्पात से ज़ार भी घबरा उठा। उसने शासन में सुधार करने की इच्छा से 'डूमा' नाम की एक प्रतिनिधि-सभा का सङ्गठन किया। परन्तु वास्तव में 'डूमा' की सृष्टि रूसियों को धोखा देने की इच्छा से की गई थी। सम्राट ने शासन सम्बन्धी सारा अधिकार अपने हाथ में रक्खा था। ज़ार की इस मूर्खता ने जले पर नमक का काम किया। अब लोगों को मालूम हुआ कि 'डूमा' महज़ 'धोखे की टट्टी' है, तो वे और भी असन्तुष्ट हो गए।

ज़ार की आयु के दिन पूरे हो चले थे। सन् १९१५ में, यूरोपियन महासमर आरम्भ होने पर, विप्लववादियों ने सदा के लिए ज़ारशाही का अन्त कर डाला। ज़ार निकोलस सपरिवार मार डाला गया। विप्लववादियों ने उसके कुत्ते तक को जीवित न छोड़ा। उसके साथ ही और भी कितनी ही हत्याएँ हुईं। विप्लववाद ने विजय प्राप्त की। परन्तु इससे कृषकों और श्रमिकों का कोई

# 'चाँद' की कराची-काँङ्ग्रेस सम्बन्धी चित्रावली का एक पृष्ठ



कराची कॉङ्ग्रेस-भवन के सामने राष्ट्रीय पताका-स्तम्भ का दृश्य—सभा-भवन के दो प्रधान द्वारों का दृश्य तथा सामने का खुला मैदान, जहाँ से बाहरी दर्शक राष्ट्रीय समारोह की झाँकी ले सकते हैं।



इस चित्र में कराची कॉङ्ग्रेस-भवन का भीतरी दृश्य दिखाया गया है। एक ओर वक्ता-मञ्च, तथा स्वागत समिति का स्थान, और दूसरी ओर दर्शकों की गैलरियाँ तथा बीच में प्रतिनिधियों के बैठने के स्थान का दृश्य है।

# 'चाँद' की कराची-काँङ्ग्रेस सम्बन्धी चित्रावली का एक पृष्ठ



श्री० गुलराजमल जयरामदास—आप कराची काँङ्ग्रेस के प्रतिनिधियों को स्टेशन से उनके निवास-स्थान पर पहुँचाने वाली समिति के मन्त्री हैं।



श्री० डी० डी० चौधरी—आप कराची काँङ्ग्रेस की एडवाइसरी कमिटी के सदस्य और रेलवे-सुविधा-विधायिनी उप-समिति के मन्त्री हैं।



श्री० जी० एच० लालवानी—कराची काँङ्ग्रेस की स्वागतकारिणी समिति के प्रकाशन-विभाग के सेक्रेटरी इञ्चार्ज।



श्री० चैथराम टी० वलेछा, बी० ए०—आप कराची काँङ्ग्रेस के मुद्रण और प्रकाशन-विभाग के मन्त्री हैं।

# 'चाँद' की कराची-कॉङ्ग्रेस सम्बन्धी चित्रावली का एक पृष्ठ



प्रो० एन० आर० मलकानी—पण्डाल डिकोरेशन ( सजावट ) कमिटी के सेक्रेटरी ।



श्री० लालजी एम० मेहरोत्रा, बी० ए० बी० एल०—स्पेशल कैम्प कमिटी के सेक्रेटरी ।



डॉक्टर जेमी एन० आर० सेठना—कराची कॉङ्ग्रेस की स्वयंसेवक-सेना के शिक्षादाता ।



सेठ ज्येष्ठाराम भवनजी—कराची कॉङ्ग्रेस कमिटी के मन्त्री तथा स्वयंसेवक-सेना के अन्यतम सीनियर ऑफ़िसर ।

# 'चाँद' की कराची-कॉङ्ग्रेस सम्बन्धी चित्रावली का एक पृष्ठ



स्वर्गवासी सेठ हरचन्दराय विशनदास, भूतपूर्व एम० एल० ए०। आप कॉङ्ग्रेस के एक उत्साही कार्यकर्ता और विगत सन् १९१३ की कराची कॉङ्ग्रेस की स्वागतकारिणी समिति के सभापति थे। आपकी आकस्मिक मृत्यु सन्





१९२९ में दिल्ली में हुई थी। आप स्वर्गीय लाला लाजपतराय के बुलाने पर, एसेम्बली में साइमन कमीशन के विरुद्ध वोट देने गए थे। आप ही की अमर-स्मृति में कराची कॉङ्ग्रेस-स्थान का नाम सेठ हरचन्दराय विशनदास नगर रक्खा गया है।



कुमारी जेठी सिपाहीमलानी, बी० ए०—आप कराची के 'हरचन्द नगर' अस्पताल की मन्त्रिणी हैं, जो गाँधी अस्पताल के तत्वावधान में कॉङ्ग्रेस अवसर के लिए खोला गया है।



सेठ रवजी जेठाभाई—आप सभा-भवन सुसज्जित-कारिणी समिति के मन्त्री हैं।

# भारतीय स्वतन्त्रता के लिए अमेरिका कॉङ्ग्रेस का उद्योग



अमेरिका-स्थित भारतीय कॉङ्ग्रेस के प्रधान—
श्री० रामलाल बालाराम वाजपेयी।



अमेरिका-स्थित भारतीय कॉङ्ग्रेस के प्राण और
सुप्रसिद्ध देश-भक्त बाबू शैलेन्द्रनाथ घोष।



अमेरिका की भारतीय कॉङ्ग्रेस की अध्यक्षता में मनाया जाने वाला 'स्वतन्त्रता-दिवस'
(१९३०) के प्रीतिभोज का दृश्य—जिसमें डॉक्टर सण्डरलैण्ड आदि
सैकड़ों सुप्रसिद्ध अमेरिकन शरीक हुए थे।

[ अमेरिका से श्रीमती रागिनी देवी द्वारा भेजे हुए 'चाँद' के खास चित्र ]

# 'चाँद' की कराची-काँङ्ग्रेस सम्बन्धी चित्रावली का एक पृष्ठ




कराची-काँङ्ग्रेस की स्वागतकारिणी-समिति का कार्यालय



प्रो० जयरामदास दौलतराम—काँङ्ग्रेस-वर्किङ्ग-कमिटी के अन्यतम-सदस्य और कराची काँङ्ग्रेस के प्रमुख कार्यकर्ता।



डॉ० चैतराम पी० गिडवानी—कराची काँङ्ग्रेस की स्वागतकारिणी-समिति के सभापति।

# 'चाँद' की कराची-कॉङ्ग्रेस सम्बन्धी चित्रावली का एक पृष्ठ



आचार्य ए० टी० गिडवानी, एम० ए०—कराची कॉङ्ग्रेस की स्वागतकारिणी समिति के अन्यतम उप-सभापति।



श्री० नारायणदास आनन्दजी बेचर—कराची कॉङ्ग्रेस की स्वागतकारिणी समिति के अन्यतम उप-सभापति।



श्री० मणिलाल जी व्यास—कराची कॉङ्ग्रेस की स्वागतकारिणी समिति के उप-सभापति।



स्वामी गोविन्दानन्द जी—कराची कॉङ्ग्रेस की स्वागतकारिणी समिति के अन्यतम उप-सभापति।

# 'चाँद' की कराची-कॉङ्ग्रेस सम्बन्धी चित्रावली का एक पृष्ठ



सेठ लालचन्द पानाचन्द—कराची कॉङ्ग्रेस की स्वागतकारिणी समिति के अन्यतम कोषाध्यक्ष



सेठ हरिदास लाल जी—कराची कॉङ्ग्रेस स्वागतकारिणी समिति के अन्यतम उप-सभापति।



सेठ ईसरदास वारानमल—कराची कॉङ्ग्रेस की स्वागतकारिणी समिति के अन्यतम कोषाध्यक्ष।



सेठ मूल जी विसराम नर्सी—कराची कॉङ्ग्रेस की स्वागतकारिणी समिति के अन्यतम सेक्रेटरी।

## 'चाँद' की कराची-काँङ्ग्रेस सम्बन्धी चित्रावली का एक पृष्ठ



श्री० राम बी० मोटवानी—आप कराची काँङ्ग्रेस की स्वागतकारिणी समिति के अन्यतम सेक्रेटरी और सिन्ध प्रान्त के प्रमुख राष्ट्रीय कार्यकर्ता हैं।



श्री० दुर्गादास अडवानी—कराची काँङ्ग्रेस की स्वागतकारिणी समिति के आप प्रमुख कार्यकर्ता हैं। आप की ही देखरेख में कराची काँङ्ग्रेस का सभा-भवन बना है।



श्री० आर० के० सिधवा—कराची काँङ्ग्रेस की स्वागतकारिणी-समिति के अन्यतम जनरल सेक्रेटरी।



लाला यशवन्तराय चूड़ामणि—कराची काँङ्ग्रेस की स्वागतकारिणी-समिति के अन्यतम उप-सभापति।

# 'चाँद' की कराची-कॉङ्ग्रेस सम्बन्धी चित्रावली का एक पृष्ठ



श्री० हाफ़िज़ नसीर अहमद—आप कराची में होने वाले 'जमायतुल-उलमाए-हिन्द' की स्वागत-समिति के सेक्रेटरी हैं।



श्री० तीरथ जी० सवानी बी० ए०—कराची में होने वाले अखिल भारतवर्षीय विद्यार्थी-सम्मेलन के संयोजक।



श्री० जयन्तीलाल पारिख—आप कराची कॉङ्ग्रेस की स्वागत-समिति के कोषाध्यक्ष और मुनीम हैं।



प्रो० घनश्याम जेठानन्द, एम० ए०, एल्-एल्० बी०—विषय-निर्वाचिनी समिति के मन्त्री।

# 'चाँद' की कराची-कॉङ्ग्रेस सम्बन्धी चित्रावली का एक पृष्ठ



हकीम फ़तह मुहम्मद सेहवानी—आप कराची में होने वाले 'जमायतुल-उलमाए हिन्द' कॉन्फ्रेन्स की स्वागत-समिति के प्रधान मन्त्री हैं।



सेठ शिवदास वी० मानेक—आप कराची कॉङ्ग्रेस की स्वागत-समिति की 'स्टीमर-सुविधा-विधायिनी समिति' के मन्त्री हैं।



कॉमरेड मुबारकअली—कराची में होने वाले अखिल भारतीय नवजीवन सभा—सम्मेलन के प्रधान मन्त्री।



श्री० शिवराम चवन—आप कराची कॉङ्ग्रेस की प्रतिनिधि स्वागत-कारिणी समिति के मन्त्री हैं।

# 'चाँद' की कराची-कॉङ्ग्रेस सम्बन्धी चित्रावली का एक पृष्ठ



श्रीमती कुसुमबेन मुन्शी—आप भड़ोच के वकील श्री० ठाकोरलाल मुन्शी की पुत्री और भड़ोच के देश-सेविका सङ्घ की सभानेत्री हैं।



कुमारी पार्वती टी० गिडवानी—आप कराची कॉङ्ग्रेस की स्वागतकारिणी समिति के महिला-विभाग की मन्त्रिणी हैं।



श्री० काशीबेन जी० कोटक—आप कराची सत्याग्रह समिति की अन्तिम डिक्टेटर की हैसियत से छः महीने की कठिन कारागार की सज़ा भोग कर आई हैं।



श्री० कीकीबेन चावलदास लालवानी—आप कराची कॉङ्ग्रेस स्वागतकारिणी समिति की अन्यतम उप-सभानेत्री हैं।

# 'चाँद' की कराची-कॉङ्ग्रेस सम्बन्धी चित्रावली का एक पृष्ठ



डॉ० ताराचन्द जे० लालवानी, एम० बी०-बी० एस०—कराची कॉङ्ग्रेस कमिटी के अन्यतम जनरल सेक्रेटरी।



श्री० सन्तदास ईदानमल, बी० ए०, एल०-एल० बी०—कराची कॉङ्ग्रेस वालण्टियर-कोर के जनरल कमाण्डिङ्ग ऑफ़िसर।



कराची कॉङ्ग्रेस की स्वयंसेविकाओं का जत्था अपने ऑफ़िस के प्रति सम्मान प्रदर्शन कर रहा है।

# धर्म-व्यवसाइयों का नाश

[ प्रोफ़ेसर चतुरसेन जी शास्त्री ]



बुज़ुर्गान भाइयो, मैं आपसे पूछता हूँ कि क्या धर्म भी व्यवसाय की वस्तु है? क्या धर्म बेचा और ख़रीदा जा सकता है? क्या यह भण्ड-पाखण्ड नहीं, कि धर्म को एक आदमी पुण्य समझे और दूसरा उसे पैसा पैदा करने का ज़रिया?

आप सारे हिन्दुस्तान में घूम जाइए, धर्म के व्यवसाइयों की सर्वत्र भरमार है। इन व्यवसाइयों की करोड़ों की आय को देख कर आप कलेजा थाम कर बैठ जायँगे। चाहे और किसी रोज़गार में नफ़ा हो या नुक़सान, पर इसमें नफ़ा ही नफ़ा है। अमीर और ग़रीब लोग, अन्धों और कुबड़ों की भाँति अपनी गाढ़ी कमाई धर्मखाते लगाते हैं। हज़ारों मन्दिर, हज़ारों क्षेत्र और हज़ारों ठाकुरद्वारे—न जाने कितनी और ऐसी ही संस्थाएँ—इस खाते में खोली गई हैं, और उनका करोड़ों रुपयों का अबाध व्यापार चल रहा है।

आप जाइए प्रयाग के गङ्गा-सङ्गम पर। फूल-बताशे वाला कहता है, एक पैसे के फूल चढ़ा कर पुण्य लूटो। दूध वाला कहेगा, एक पैसे का दूध चढ़ा कर पुण्य लूटो। पर ये लोग स्वयं न एक फूल, न एक बूँद दूध ही चढ़ाते हैं। या तो इन्हें पुण्य लूटने की अपेक्षा पैसा लूटना अधिक प्रिय है और या ये जानते हैं कि इसमें पुण्य-उण्य कुछ नहीं, कोरा ढकोसला है।

हम त्रिवेणी-स्नान को गए। ये लोग डाकुओं और शिकारी कुत्तों की भाँति पीछे पड़ गए। दूध चढ़ाइए गङ्गा माई पर, फूल-बताशे चढ़ाइए यजमान। एक दूध वाला गङ्गा में घुस कर हमारे पास ही आ गया और स्नान में बाधा डाल कर बोला—दूध चढ़ाइए महाराज!

हमने गुस्सा पीकर कहा—इससे क्या होगा?

"पुण्य होगा—गङ्गा में दूध चढ़ाना हिन्दू-धर्म है।"

हमने कहा—चढ़ा दो।

उसने ज़रा सी लुटिया में दूध उलट कर कहा—कितना, यजमान!

हमने कहा—उसमें है ही कितना, सब चढ़ा दो।

"दो सेर है बाबू!"

"सब उलट दो।"

बदनसीब ने सारा दूध गङ्गा में बहा दिया। और निश्चिन्त हो, घाट पर बैठ, हमारे स्नान की प्रतीक्षा करने लगा। जब हम निवृत्त होकर चलने लगे तो बोला—पैसे दीजिए यजमान?

"पैसे कैसे?"

"दूध चढ़ाया था न।"

"फिर बुरा क्या किया था?"

"तब पैसे दीजिए।"

"पैसे क्यों दें?"

"आपके कहने से दूध चढ़ाया था।"

"हमारे कहने से पुण्य ही तो किया? हर्ज क्या है?"

"परन्तु आपके नाम का चढ़ाया गया था।"

"अपने नाम का तुमने क्यों नहीं चढ़ाया? क्या तुम हिन्दू नहीं हो?"

"मैं ब्राह्मण हूँ।"

"यदि तुम चढ़ाओ तो पुण्य नहीं होगा?"

"होगा क्यों नहीं।"

"फिर पुण्य लूटो। पैसे क्या करोगे? क्या पैसे पुण्य से भी बढ़ कर हैं?"

हम चल दिए और वह घबरा कर पीछे दौड़ा, बोला—महाराज, पुण्य आप लीजिए, मुझे तो पैसे दीजिए।

"क्यों, क्या पुण्य से तुम्हारा पेट भर गया है?"

हम और आगे बढ़ गए, तब उसने रास्ता रोका। अन्त में पुलिसमैन को बुला कर हमने उसका विरोध किया।

आप कहेंगे, चार पैसे के लिए ग़रीब को ठग लिया। पर ये जो पीढ़ियों से चार-चार पैसे ठगते चले आ रहे हैं, इसका क्या जवाब है?

प्रयाग में जाइए—काशी, अयोध्या—जी चाहे जहाँ जाइए। उत्तर-दक्षिण में जहाँ भी तीर्थ हैं, धर्म-व्यवसाइयों को अतिशय दुष्ट, निर्लज्ज, बेईमान, धूर्त, पाखण्डी और गुण्डे पावेंगे।



श्री० सय्यद मुनौवर, बी० ए०

आप बम्बई प्रान्तीय कौन्सिल के सदस्य हैं। सामाजिक सेवा-संघ की ओर से मुक्त क़ैदियों की शिकायतों की जाँच करने के लिए जो कमिटी बनी है, आप उसके सदस्य नियुक्त किए गए हैं।

यदि आपने काशी और गया के पण्डों की गुण्डा-गिरी देखी है, तो आप समझ जाइए।

तमाम भारतवर्ष में मिला कर १,२०० से ऊपर प्रसिद्ध तीर्थ हैं, जिनमें अनगिनत मन्दिर और बेशुमार देवता बैठे-बैठे यात्रियों की प्रतीक्षा करते रहते हैं। इन तीर्थों में प्रति वर्ष लगभग ५ करोड़ यात्री पहुँचते हैं और डेढ़ अरब से ऊपर धन जनता का इस मध्ये ख़र्च होता है। जिसमें से ६० करोड़ के लगभग मन्दिरों, महन्तों और पुजारियों के पेट में जाता है!

इनमें बहुत से पुजारी और महन्त राजा की तरह वैभव से रहते हैं। उनके हाथी-घोड़े, महल, ठाठ-बाट सब हैं। बहुतों को राजा के अधिकार तक मिले हुए हैं। इनकी आमदनी अबाध है। ये सोलह आने उस धन के स्वामी हैं, जो देवता को चढ़ाया जाता है। ये लोग बहुधा वेश्यागामी, पर-स्त्रीगामी, लुच्चे-पाखण्डी और कुपद हैं। दक्षिण के मन्दिरों में देवदासियों की घटना जिसने सुनी है, वह इस बात पर बिना अफ़सोस किए नहीं रह सकता कि धर्म के नाम पर व्यभिचार का समर्थन कितना गर्हित है! और भी बहुतेरे मन्दिर और सम्प्रदाय व्यभिचार की प्रवृत्ति को प्रश्रय देते हैं। वाम-मार्ग और चार्वाक सम्प्रदाय के सिद्धान्त जगत-व्यापक हैं। वल्लभ-सम्प्रदाय का बहुत सा भण्डाफोड़ स्वामी ब्लाकटानन्द और बम्बई में चलाए हुए महाराज लाइ-बिल केस में बहुत-कुछ हो गया है।

वल्लभ सम्प्रदाय में शिष्य को यह उचित है कि अपनी प्रत्येक भोग्य वस्तु को गुरु के समर्पण करे। इस सम्प्रदाय के ९ भाव प्रसिद्ध हैं। सुनिए, कैसे मज़ेदार हैं:—

१—सब तरह केवल गुरु का आसरा पकड़ना।

२—श्रीगुरु की भक्ति से ही मुक्ति मिल सकती है।

३—लोक-लाज तथा वेद-शास्त्र की आज्ञा तज, गुरु की शरण आना।

४—देव और गुरु के सम्मुख नम्र रहना।

५—मैं पुरुष नहीं हूँ, किन्तु वृन्दावन की गोपी हूँ, यह समझना।

६—गुसाईं जी के गुण गाना।

७—गुसाईं जी के नाम का महत्व बढ़ाना।

८—गुसाईं जी जो कहें या करें, उसी पर विश्वास करना।

९—वैष्णवों का समागम और सेवा करना।

इन नौ नियमों में जो गुप्त भेद हैं, वह तो विचार-शील पाठक समझ सकते हैं। पर दिमाग़ को ग़ुलाम करने के लिए इस सम्प्रदाय की पुस्तकों में और भी विचित्र बातें लिखी गई हैं। जैसे—

"तन, मन, धन गुरु जी के अर्पण!"

"जो कोई गुरु और भगवान में भेद रक्खे, वह पक्षी बने !"

"जो गुरु की बात ज़ाहिर करे, वह तीन जन्म तक कुत्ता बने !"

पाठक सोचें कि उपरोक्त नियम स्त्री-शिष्याओं के लिए कैसे भयानक हैं !!

व्यभिचार के समर्थन में सुनिए, क्या लिखा है :—

"........इसलिए ईश्वर और गुरु की सेवा अवश्य करनी चाहिए।.........पराई वस्तु भोगने का दोष तो सृष्टि को लगता है। ईश्वर के लिए तो कुछ पराया है ही नहीं। इसलिए व्यभिचार का दोष ईश्वर ने सृष्टि को ही दिया है। अज्ञानी (?) कहते हैं कि कोई पुत्र-पुत्री पिता से कहे कि मैं तुम्हारी स्त्री हूँ, इसमें कितनी अनीति है। इसलिए ईश्वर के साथ जार-भाव की प्रीति रखने वाले भी अधर्मी हैं। इसमें यह बात सोचने के योग्य है कि गोपियों ने जो कृष्ण के साथ जार-भाव की प्रीति की थी, तो क्या उन्होंने अधर्माचरण किया था ?........."

इस सम्प्रदाय की और भी गन्दी आज्ञा का नमूना सुनिए :—

"श्री० स्वामी जी ने अपने शरीर से करोड़ों सखी प्रकट कीं, जिनके नाम ललिता, विशाखा आदि हुए। जो सुन्दर जार-कर्म में अत्यन्त चतुर थीं, उन्हें ललिता कहते थे और जो उलटे आसन (!!!) से जार-कर्म कराने में चतुर थीं, उन्हें विशाखा.........!!!"

एक बार 'भारत-सुदशा-प्रवर्तक' नामक मासिक पत्र में स्वामी ब्लाकटानन्द ने एक पत्र-व्यवहार छपाया था। पाठकों के ज्ञानार्थ उसका मनोरञ्जक उद्धरण हम यहाँ देते हैं:—

"जानना चाहिए कि वल्लभ-सम्प्रदाय के महापुरुषों ने भारतवर्ष के देशोद्धार का एक महामन्त्र निर्धारण किया था। हमारे पूज्यपाद गुरुवरों ने उस मन्त्र का जप सिखाया था और हज़ारों पुरुष ही नहीं, बल्कि इस देश की स्त्रियाँ भी दीक्षित बनाई थीं। उस पवित्र मन्त्र में जो अद्भुत शक्ति थी, उससे लाखों कुलाङ्गनाओं का उद्धार होता था और हो रहा है। मन्त्र का शुद्ध पाठ इस प्रकार है—'तन-मन-धन श्रीगोसाईं जी के अर्पण !' मुझे भी गुरु-भक्ति के अनुरोध से अपने गोलोकवासी स्वामियों की महिमा प्रकाश करने का उत्तेजन हुआ और मेरी वह भक्ति इतनी दृढ़ होती गई कि मैंने तीन पुस्तकें तैयार कीं—(१) वल्लभ-कुल-चरित्र दर्पण (२) वल्लभ-कुल-दम्भ दर्पण, और (३) वल्लभ-कुल छल-कपट दर्पण नाटक। इनका गोला उड़ने से 'कान फूकागढ़' में आग लग गई और गद्दी पर श्री १९० गोवर्धनलाल जी महाराज ने अपने भण्डारी को भेजा। उसने यहाँ आकर एक चिट्ठी हमारे पास अपने नौकर के हाथ भेजी, जिसका



कुमारी लक्ष्मी

आप बङ्गलोर के "सूर्य फ़िल्म कम्पनी" की सर्व-श्रेष्ठ एक्ट्रेस हैं।

अविकल उद्धरण यहाँ प्रकाशित करते हैं। (सही) ब्लाकटानन्द।"

"स्वस्ति श्री सर्वोपमा स्वामी ब्लाकटानन्द जी जोग लिखी इलाहाबाद से भण्डारी हरविलास राय का भागवत स्मरण बाँचना। आगे मैं यहाँ ख़ास तुम्हारे साथ मिलने के लिए आया हूँ और यहाँ पर गोवर्धननाथ के मन्दिर में उतरा हूँ। श्रीटिकैत १०८ श्री० गोवर्धनलाल जी महाराज ने मुझे भेजा है कि तुमने ये जो तीनों

पुस्तकें छापी हैं—( १ ) वल्लभ-कुल-चरित्र दर्पण ( २ ) वल्लभ-कुल-दम्भ-दर्पण, ( ३ ) वल्लभ-कुल छल-कपट-दर्पण—सो इन कुल बातों का गुप्त-भेद हमारे महाराज और अन्य स्वरूपों का तुम्हें किसने बताया? धर्म से कहो, क्योंकि तुम हमारे मित्र हो। यदि फ़र्ज़ कर लिया जाय कि ये बातें सच्ची भी हैं, तो भी ये गुरु के घर की बातें तुम्हें लिखनी उचित नहीं थी। ख़ैर, आदमी से भूल हो जाती है, अब आप कृपा करके उन लोगों का



**लाला बाबूराम जी**

आप हल्द्वानी ( यू० पी० ) के सुप्रसिद्ध रईस हैं, जिन्होंने हाल ही में एक अङ्गरेजी स्कूल खोला है और उसके सञ्चालन की आर्थिक जिम्मेदारी भी ग्रहण की है।

नाम लिखो, जिन्होंने इस गुप्त चरित्र का भेद दिया है और अब यह भी लिखो कि आपकी मन्शा क्या है। हम सब तरह तैयार हैं। हमारे महाराज की यही आज्ञा है। मिती मगशिर, सुदी ४।१९६४।

द० भण्डारी हरविलास"

"भण्डारी जी ने जिस काम की प्रेरणा की है, उसमें हमारी सम्मति है।

द० मथुराप्रसाद पुजारी"

इस पत्र का रजिस्टर्ड उत्तर ता० १७।१२।०७ ई० को श्री १०८ महाराजाधिराज श्री० गोस्वामी जी को दिया गया, जिसका आशय यह था:—

"आप तथा वल्लभ-कुल के समस्त भूषण-स्वरूप नीचे लिखी चार बातों को मानने की प्रतिज्ञा करो, तो मैं अपनी बनाई समस्त पुस्तकों को मिट्टी का तेल डाल कर भस्म कर दूँ अथवा आप स्वयं जिस रीति से चाहो उसी रीति से अपने सामने उन्हें जला दो। आपके लाखों चेले भारत में हैं। वे भले ही इन बातों को धर्म समझते हों, परन्तु न्याय-दृष्टि से ये बातें सर्व-साधारण के विरुद्ध हैं।

( १ ) चेलियों को पुत्री समान समझो......धर्म-व्यवहार रक्खो।

( २ ) विवाह में वेश्या का नाच बन्द कराओ—क्योंकि यह नीच कर्म शूद्रों ने निकाला है। यह कर्म गोवध की सहायता करता है।

( ३ ) स्त्री-पुरुषों को मर्यादा में रक्खो। अर्थात् एक-दूसरे के हाथ का छुआ न खाय। परस्पर सहभोज बन्द कराना चाहिए।

( ४ ) शिष्य तथा सेवकों को जूठा भोजन देना वाम-मार्ग का अनुकरण है, जो वैष्णव धर्म के सर्वथा विरुद्ध है............।"

इस पत्र-व्यवहार से पाठक बहुत-कुछ समझ गए होंगे। इस सम्प्रदाय के बम्बई के मन्दिर के गुसाईं जी के सम्बन्ध में एक बार बम्बई के पत्र 'टाइम्स' ने लिखा था कि—

"महाराजों की करतूत निन्द्य है और इसीलिए वे प्रकाश्य में नहीं आते। यदि कोर्ट में साक्षी देने को खड़े हों, तो उनके नीच कर्म के लिए पब्लिक की फटकार बिना पड़े न रहे। और इससे उनकी अज्ञानी शिष्य मण्डली में कमी हो जाय......।"

'आप अख़्तियार' नाम का एक अख़बार लिखता है:—

"हिन्दुओं के महाराज का मन्दिर एक छिनालख़ाना, उनकी बैठक एक बेआबरू कुटनी का घर, उनकी दृष्टि वेश्यागमन, उनका अङ्ग नीच हविस का घर, और उनके शरीर का सब ठाठ-बाट अपवित्रता, मैलापन और नीचता-युक्त है। उन्हें ईश्वरावतार की जगह राक्षस का अवतार कहना चाहिए।"

लोगों में मूर्खता यहाँ तक फैल गई है, कि बहुत लोग तीर्थों में अपनी स्त्रियों तक को दान कर देते हैं और फिर कुछ रुपयों में मोल ले लेते हैं। यह बात स्त्रियों के लिए, तो घोर अपमान की है ही, साथ ही इस मूर्खता का कभी-कभी मज़ेदार परिणाम भी निकलता है। पण्डे दान की हुई स्त्री को वापस देने से इन्कार कर देते हैं और बड़ा फ़ज़ीता होता है।

जिस देश में ४० वर्ष के भीतर १७ अकाल पड़ें और उसमें डेढ़ करोड़ आदमी भूख से तड़प-तड़प कर मर जायँ। जिस देश में प्रति वर्ष १० लाख, प्रति मास ८६ हज़ार, प्रति दिन २,८८०, प्रति घण्टे १२० और प्रति मिनिट २ मनुष्य 'हाय अन्न ! हाय अन्न !!' करते मर रहे हों; जहाँ ५० लाख भिखारी टुकड़ा माँगते फिरें; जहाँ १० करोड़ किसान एक पेट खाएँ; जहाँ ये मुस्टण्डे धर्म-व्यवसायी, जिनसे देश को कुछ भी लाभ नहीं हो रहा है, प्रजा की गाढ़ी कमाई का ६० करोड़ रुपया प्रति वर्ष खा जायँ, जिनका सिर्फ़ सूद ही १० वर्ष में पहाड़ के समान हो जाता है। क्या देश इस पर विचार न करेगा ?

उदयपुर रियासत में नाथद्वारा एक स्थान है। वहाँ आप जाइए। देख कर अक़्ल हैरान हो जायगी। उस ऊबड़ और बीहड़ प्रान्त में कोई वस्तु दुष्प्राप्य नहीं। एक से एक बढ़िया खाद्य द्रव्य वहाँ आपको प्रस्तुत मिलते हैं। वह सब श्रीठाकुर जी की भोग के बदौलत। चार पैसे में ऐसा दूध लीजिए, जैसी रबड़ी—केसर, कस्तूरी, मेवा मिला हुआ। वहाँ केसर-कस्तूरी चक्कियों में पिसती है। गुजरात और दक्षिण के भक्तजन टूट पड़ते हैं। स्त्रियों की भक्ति की क्या कही जाय ! ठाकुर जी के भोग की कथा सुनिएगा ? एक बार किसी राजा ने एक बहुमूल्य मोती मूर्ति पर चढ़ाया—उसे पीस कर उसका चूना बना कर ठाकुर जी को भोग लगा दिया गया। सवा लाख रुपयों का भोग लगना साधारण है। बीस मन दूध का भोग लगता है, फिर यह सब अनावश्यक खाद्य पदार्थ पण्डे लोग बाज़ार में बेचते हैं और इस प्रकार यहाँ सदैव ही 'टके सेर भाजी टके सेर खाजा' का मामला बना रहता है। यहाँ पुजारी जी को अपनी राज्यसत्ता प्राप्त है।

काशी के और गया के पण्डों और पुरोहितों का क्या कहना है ? करोड़ों की सम्पदा के वे स्वामी बने हुए हैं। जगद्गुरु शङ्कराचार्य की सम्पत्ति भी असाधारण है ! हरद्वार, ऋषिकेश में भी लाखों के स्वामी अनेक धर्म-व्यवसायी हैं। ग़रज़ भारत का कोई कोना ऐसा नहीं बचा, जो इन धर्म-व्यवसायियों से ख़ाली हो !!



श्रीमती सीतादेवी

आप 'महिला-सुधार' (कानपुर) की सम्पादिका हैं, जो राष्ट्र-सेवा के कारण १ साल की सज़ा भोग कर हाल लखनऊ जेल से छूटी हैं।

मैं एक बहुत साधारण उदाहरण आपके सामने रखना चाहता हूँ। यहाँ नई दिल्ली में, जहाँ मैं रहता हूँ, नई दिल्ली आबाद होने से प्रथम एक रद्दी-सा पुराना

हनुमान जी का मन्दिर था। नई दिल्ली की बस्ती होते ही इसकी तक़दीर चेत गई। गर्मियों में तो साधारण ही दशा रहती है, मगर सर्दियों में ज्योंही शिमला उतर आता है, मङ्गलवार को हज़ारों आदमियों का ठठ लग जाता है। मारे मिठाइयों के ढेर लग जाता है। इनमें बड़े-बड़े पढ़े-लिखे ऊँचे दर्जे के ऑफ़ीसर लोग ही रहते हैं। स्त्रियों का दल-बल सब से अधिक रहता है। यह अभी प्रारम्भ है। मैं समझता हूँ कि अति शीघ्र वह दिन आएगा, जब यह मन्दिर एक बड़ी भारी जागीर बन जाएगा। मैंने इसके पुजारी को भी देखा है, जो अति साधारण आदमी है।

यह डेढ़ अरब धन का प्रति वर्ष अपव्यय देश के लिए कितना घातक है और इसके सदुपयोग की कितनी आवश्यकता है, यह विचारना चाहिए। आर्य-समाज ने गुरुकुलों को खोल और उनके वार्षिकोत्सवों को धार्मिक मेले का रूप देकर हमारे सामने एक नई स्कीम रक्खी है। आज भारत के लगभग ७० लाख विद्यार्थियों को जो इस समय स्कूल, कॉलेजों में पढ़ते हैं, नई-नई विद्या सीखने के लिए इन डेढ़ अरब रुपयों का सच्चा सद्व्यय हो सकता है। स्कूलों और कॉलेजों में बच्चे किस महँगे ढङ्ग पर पढ़ते हैं और ग़रीब बच्चों का पढ़ना कितना कठिन है। क्या किसी मन्दिर के पुजारी या महन्त ने कभी किसी होनहार युवक को स्कॉलरशिप देकर किसी उच्च श्रेणी की शिक्षा प्राप्त करने में सहायता दी है?

हम यह मानते हैं कि कुछ महन्तों ने कुछ धर्मार्थ संस्थाएँ खोल रक्खी हैं। जैसे बाबा काली कमलीवाले के औषधालय और क्षेत्र। इसी प्रकार और अनेक मन्दिरों में पाठशाला आदि हैं। पर वास्तव में ये सब सेवाएँ नगण्य हैं। बहुत करके तो धोखे की टट्टी हैं, इन्हीं जालों पर कबूतर चुगते हैं और मुर्ग़ियाँ फँसती हैं।

जिन्होंने कलकत्ते के मारवाड़ियों का धर्म-अड्डा गोविन्द भवन का हाल सुना है, वे समझ सकते हैं कि इन धर्म-व्यवसायियों के जो भेद न खुलें, वही अच्छे हैं।

हम ऐसे महन्तों को जानते हैं, जो यहाँ, दिल्ली से लड़कियाँ ख़रीद कर ले जाते हैं और उन्हें रखेली बनाते हैं। वेश्यागमन तो उनकी प्रसिद्ध बातें हैं। हम ऐसे महन्तों को भी जानते हैं, जिनकी २-२ धर्म-रखेलियाँ हैं।

क्या इन मन्दिरों, महन्तों, धर्म-व्यवसायियों से किसी को शरीर या आत्मा को लाभ होना सम्भव है? आपके घर बैठ कर एक आदमी पूजा-पाठ, जप कर जाय और आप उसकी मज़दूरी दे दें, तो क्या उसका पुण्य आपको मिल जायगा? एक तो यही बात घोर सन्देहास्पद है कि ऐसे पूजा-पाठों में कुछ पुण्य है या नहीं। फिर भी हो तो वह करने वाले को मिलेगा या कुछ पैसे देकर आपको? क्या आपने काशी के दशाश्वमेध पर गोदान नहीं देखा, कि किस भाँति उसी ब्राह्मण की बछिया की पूँछ को छू-छूकर उसी को पैसा देने से लोग गोदान का पुण्य लूट लेते हैं, धर्म और भगवान को इस प्रकार ठगना वास्तव में आश्चर्य का विषय है—नीच कर्म भी है।

एक समय था कि ईसाई लोग पादरियों के पाप क्षमा कराते और स्वर्ग के लिए हुण्डी भेजा करते थे। भारतवर्ष में भी मरे हुए इष्ट-मित्रों को आश्विन में खाना पहुँचाया जाता है, पर हम यह पूछते हैं कि नव्य भारत में भी क्या ये ढकोसले जीवित रहने चाहिए? इनका नाश न होना चाहिए?

हम कहते हैं कि इन धर्म-व्यवसायियों का बिना नाश किए हिन्दू बच्चों की दिमाग़ी ग़ुलामी कभी दूर नहीं होगी। श्रद्धा और भक्ति एक बड़ी चीज़ ज़रूर है, परन्तु उसमें विवेक और विचार-स्वातन्त्र्य होना परमावश्यक है, अन्ध-विश्वास और मूढ़ता के कारण आत्मा के विरुद्ध केवल दिमाग़ी ग़ुलामी से बचने के लिए आवश्यक है। हम धर्म के पुराने ढकोसलों को दृढ़तापूर्वक नष्ट कर दें। धर्म, गङ्गा में फूल और दूध चढ़ाना नहीं, महन्तों और गुसाइयों की सेवा करना नहीं, घण्टा-घड़ियाल हिलाना नहीं, घण्टों मूढ़ की भाँति आँख बन्द करके बैठना भी नहीं।

धर्म है—दया, विश्वप्रेम, लोकहित और आत्म-बलिदान।*

---

* "तब, अब, क्यों और फिर ??" नामक अप्रकाशित ग्रन्थ से, जो शीघ्र ही इस संस्था द्वारा प्रकाशित होने वाला है।



# महात्मा गाँधी के प्रति—

[ श्री० आनन्दीप्रसाद जी श्रीवास्तव ]

( १ )

नवयुग-नाटक-सूत्रधार तुम,
शान्त क्रान्ति के पूज्य-पिता,
तुम में वज्रों की दृढ़ता है
और कुसुम की कोमलता !

( २ )

छोटे से तन के भीतर है
छिपा क्षीर-सागर सा मन !
नेता भी हो, परमहंस भी,
वह हँसमुख मोहक आनन !

( ३ )

सब से बड़े परन्तु बन्धु हो—
तुम सब से छोटे जन के,
मृगपति पावनता-कानन के,
आश्वासन गिरते मन के।

( ४ )

परहित जीवी, अपनेपन के
रूप, जगत जीवन की आन,
भारत-गत-वैभव प्रमाण गुरु
इस युग के आदर्श प्रधान।

( ५ )

विदेशियों की चरम मुग्धता,
गर्व-नम्रता के अभिमान,
सरस्वती के सर्व-श्रेष्ठ तुम—
सुवन, वचन पटुता रसखान !

( ६ )

त्याग-मूर्ति, अनुराग-मूर्ति, तुम,
नीति-निपुणता सरल सुजान,
सब धन त्यागी, धनिक श्रेष्ठ तुम
भारत भावी-भाग्य विधान।

( ७ )

दुख सहने को, सुख देने को
हुआ तुम्हारा है अवतार,



महात्मा गाँधी

जग-सेवक बन, जन-सेवित हो
भार-हरण लेकर गुरु भार !

( ८ )

दोषपूर्ण भी पास तुम्हारे
आकर हो जाता निर्दोष,
तुम्हें चरम-गौरव कह कर भी
होता नहीं हमें सन्तोष।

# कान्यकुब्जों की संगठन-समस्या और उनकी संस्थाएँ

[ पं० देवीदत्त जी मिश्र, बी० ए०, एल्-एल्० बी० ]



कान्यकुब्जता एक ख़ास प्रकार का संशोधित ब्राह्मणत्व है। वे संशोधन, जो ब्राह्मणत्व को कान्यकुब्जता का रूप प्रदान किए हुए हैं, कुछ खान-पान, रीति-रस्म और बीघा-बिस्वा सम्बन्धी नियम हैं। इन्हीं नियमों का नाम कान्यकुब्जता है। इन नियमों के निकाल डालने पर शेष केवल व्यापक ब्राह्मणत्व रह जाता है।

कान्यकुब्जता के इन खान-पान, रीति-रस्म और बीघा-बिस्वा सम्बन्धी नियमों को विचारपूर्वक देखने से मालूम होता है कि कान्यकुब्जता ब्राह्मणत्व के अन्तर्गत अन्य संशोधित स्वरूपों की तरह नहीं है। कान्यकुब्जता का सञ्चालन-कार्य 'संस्था के मुक़ाबले संस्था' की नीति से नहीं होता। वह अन्य ब्राह्मण-संस्थाओं के मुक़ाबले में एक इकाई होकर नहीं उपस्थित होती। यही कारण है कि उन साम्प्रदायिक मामलों में कान्यकुब्ज सम्प्रदाय बहुत कम नज़र आता है, जहाँ प्रत्येक सम्प्रदाय इकाई होकर अपना दावा पेश करते हैं और जहाँ किसी इकाई की सफलता-विफलता तमाम इकाइयों की दृढ़ता और कमज़ोरी की प्रतियोगिता पर निर्भर करती है। बात यह है, कान्यकुब्जता स्वयं ही अगणित व्यक्ति-सम्प्रदायों का एक बड़ा परन्तु ढीला सम्प्रदाय है, जिसकी मूल-शक्ति बड़े सम्प्रदाय में न रह कर उसके व्यक्ति-सम्प्रदायों में निवास करती है। इसी से उसका युद्धक्षेत्र कान्यकुब्ज जाति की सीमा तक ही विशेषकर परिमित है।

कान्यकुब्ज-सम्प्रदाय और अन्य प्रकार के सम्प्रदायों में मौलिक भेद है। साधारणतया दूसरे सम्प्रदाय अपना साम्प्रदायिक बल उस सम्प्रदाय के व्यक्तियों का बल बटोर कर प्राप्त करते हैं। उसके अलग-अलग व्यक्ति अपने व्यक्तित्व को उस सम्प्रदाय के कुछ निश्चित उसूलों पर समर्पण कर देते हैं। इन आत्म-समर्पणों का ही संग्रह उनका साम्प्रदायिक बल होता है। लेकिन कान्यकुब्ज सम्प्रदाय का हाल इसके विपरीत है। उसमें सम्प्रदाय का कोई बल ही नहीं है। उसमें व्यक्ति अपने व्यक्तित्वों का समर्पण नहीं करते। व्यक्ति का व्यक्तित्व वहाँ अक्षुण्ण बना रहता है। व्यक्तित्व का समर्पण उस सम्प्रदाय के उसूल के ख़िलाफ़ है। परिणाम-स्वरूप व्यक्तित्व की यह स्वाधीनता सम्प्रदाय के प्रत्येक व्यक्ति को कट्टर होने का अवसर प्रदान करती है, और अगर यह कहा जाय कि कान्यकुब्ज-सम्प्रदाय इन वैयक्तिक कट्टरताओं की व्यायाम-शाला है, तो अत्युक्ति न होगी। जहाँ समाज के अन्दर ही आपस में सबको कट्टर से कट्टर बनने और अपना व्यक्तित्व बढ़ाने का अवसर दिया जाता है। इसलिए इस सम्प्रदाय का बल इसके अलग-अलग व्यक्ति हैं, जो कभी मिलते नहीं। इस व्यायामशाला के नियम उन्हें मिलने नहीं देते। इसका एक कारण हो सकता है। शायद मिलने न देने का नियम इसलिए हो कि वैसा करने से व्यक्तित्व का ह्रास होने लगेगा और समाज के व्यक्ति आत्म-निर्भरता से विमुख हो, समाज के काल्पनिक बल के सहारे हो जायँगे। शायद इसलिए भी कि साम्प्रदायिक बल कोई विश्वसनीय बल नहीं है, उसमें क्षीणता आना अनिवार्य है, और जिस क्षीणता का असर व्यक्तियों पर भी पड़े बिना नहीं रह सकता। जो हो, कान्यकुब्ज सम्प्रदाय का बल उसका सामूहिक बल नहीं है, उसके व्यक्तियों के आत्म-समर्पणों का संग्रह नहीं है, बल्कि उसके व्यक्तियों का अलग-अलग बल है। वह है प्रत्येक व्यक्ति का अपना-अपना व्यक्तित्व और अपनी-अपनी कट्टरता, बीघा-बिस्वा की अपनी-अपनी श्रेणी और अपना-अपना निवास-स्थान। निस्सन्देह इस बल से कान्यकुब्जों को सांसारिक जीवन के उपयोगी कुछ गुण भी प्राप्त हुए हैं। जैसे आत्म-निर्भरता, आत्माभिमान और ऊँचा होकर रहने का भाव।

कान्यकुब्जता की इस विशेषता अर्थात् व्यक्तियों के बिस्वा-बीघा आँक के छोटे-छोटे अनेक दायरों में बन्द

होने के कारण कान्यकुब्जों में कोई जातीयता नहीं है। एक कान्यकुब्ज किसी दूसरे कान्यकुब्ज के सहारे उन्नति करता हुआ प्रायः बहुत कम देखा गया है। एक-दूसरे का सहारा कान्यकुब्जीय संस्कार के विपरीत है। कान्यकुब्ज-समाज प्रतिद्वन्दिता का क्रीड़ाक्षेत्र है। जहाँ प्रतिद्वन्दिता की मात्रा ढीली हो, वहाँ समझना चाहिए कि कान्यकुब्जता ढीली है। कान्यकुब्ज अज्ञात स्थानों में भी अपना स्थान बना लेता है, लेकिन जाने हुए स्थान में, जहाँ कान्यकुब्ज हैं, जगह करना मुश्किल होगा।



श्री० परमानन्द विद्यार्थी

आप मेरठ से प्रकाशित होने वाले "दि स्काउट ब्रदर" के सम्पादक हैं, जिन्हें बालचर सङ्गठन और उसकी सेवा के उपलक्ष में एक पदक प्रदान किया गया है।

कान्यकुब्ज का अनुयायी कान्यकुब्ज बहुत कम होता है, उसके अनुयायी दूसरे अधिक से अधिक संख्या में मिलेंगे। कान्यकुब्ज यह बात जानता है और इसलिए उसे अपनी बात जमाने के लिए अपने समाज के बाहर की वस्तुओं का उपयोग करना पड़ता है। इन कारणों से कान्यकुब्जों में एक गुण भी उत्पन्न हुआ है। वह है आश्रित वृत्ति से विद्रोह। दीन से दीन कान्यकुब्ज बड़े से बड़े कान्यकुब्ज की प्रतिस्पर्धा करता है। प्रायः इस समाज के व्यक्तियों को संसार-सागर में अपना शिकार अपने आप ग़ोता लगा कर ढूँढ़ना पड़ता है। यह एक कारण है कि इस जाति के लोग दूर-दूर प्रान्तों में भी पाए जाते हैं।

अब प्रश्न उठता है कि क्या कान्यकुब्जों में बीघा-बिस्वा, खान-पान, आँक, घर आदि नियमों के रहते हुए और तदनुसार व्यक्ति-व्यक्ति को बिलकुल अलग-अलग रखने की कड़ी व्यवस्था करते हुए कभी यह सम्भव है कि कान्यकुब्ज सङ्गठित हो सकें? मेरा विचार है कि उपस्थित परिस्थितियों में कान्यकुब्जों का सङ्गठन कदापि नहीं हो सकता। सिर्फ़ कान्यकुब्जता का नाता ऐसा नहीं है, जिसको आधार बना कर सब कान्यकुब्ज सङ्गठित हो सकें। कारण, कान्यकुब्जता और सङ्गठन (जैसा सङ्गठन कि सोचा जा रहा है) बिलकुल विपरीत वस्तुएँ हैं। कान्यकुब्जता का अर्थ ही पृथक्करण है और यह पृथक्करण ही उसका एक प्रकार का सङ्गठन है। इस सङ्गठन के अतिरिक्त और किसी प्रकार का सङ्गठन सोचने की बात प्रचलित कान्यकुब्जता के सङ्गठन की बात न होकर, कान्यकुब्जता के काया-पलट की बात होगी। दूसरा कोई ऐसा नाता या आधार कान्यकुब्जों में नज़र नहीं आता, जिसको वे अपने सङ्गठन की सञ्चालक-शक्ति बना सकें। सङ्गठन उन्हीं परमाणुओं या व्यक्तियों का होता है, जिनमें परस्पर तमाम भिन्नताओं के होते हुए भी किसी न किसी प्रकार का, किसी एक वस्तु के लिए, सार्वजनिक आकर्षण होता है। कान्यकुब्जों में ऐसे जातीय आकर्षण उत्पन्न होने के द्वार चारों ओर से बन्द हैं। कान्यकुब्जों का कान्यकुब्जता के नाते ऐसा कौन सा आदर्श ही है, जिसके प्रचार या जिसकी पुष्टि के लिए उनके सङ्गठन की ज़रूरत है? हम तो समझते हैं कि तमाम प्रकार के भेद रहते हुए सब कान्यकुब्ज कहलाते हैं, इससे बढ़ कर और कान्यकुब्जों का सङ्गठन ही क्या हो सकता है? इस नाम से सिर्फ़ कहलाने के आगे उनका कोई सङ्गठन नहीं हो सकता। इससे आगे के लिए किया जाने वाला प्रयत्न कान्यकुब्जों का सङ्गठन करने वाला नहीं, बल्कि कान्यकुब्जता को विश्रृङ्खल करने वाला सिद्ध होगा। कान्यकुब्जता की मौजूदा रचना में जितने सङ्गठित और जिस ढङ्ग के सङ्गठित कान्यकुब्ज हैं, इससे अधिक की आशा नहीं। अन्य समाजों या आधुनिक ढङ्ग की पार्टियों के

ढङ्ग के सङ्गठनों को देख कर जो इसका भी सङ्गठन सोचा करते हैं, वे कान्यकुब्ज-समाज के मौलिक तत्वों और दूसरे समाजों के तत्वों का भेद नहीं देखते। जिस समाज का ध्येय ही व्यक्तियों का विविध भाँति का पृथक्करण है, उसका इस पृथक्करण वाले सङ्गठन के अतिरिक्त और कौन सा सङ्गठन हो सकता है। उस समाज का श्रेणी-विभाजन ही उसका सङ्गठन है। लोग इस मर्म को न समझ कर बहुधा कहा करते हैं कि दूसरी जातियाँ सङ्गठित हो चुकीं, सङ्गठन का युग है, कान्यकुब्जों का भी सङ्गठन होना चाहिए। कहना न होगा कि ये सङ्गठन सोचने वाले कान्यकुब्जता की मर्यादाओं में किसी तरह की बिना कमी किए यह सङ्गठन सोचते हैं। लेकिन मेरे विचार से जैसा सङ्गठन ये लोग सोचते हैं, वैसा कान्यकुब्जता के नियमों में एक भारी परिवर्तन किए बिना नहीं हो सकता। यह परिवर्तन कान्यकुब्जता के मौलिक तत्वों पर ही आक्रमण होगा और जिसके लिए शायद ये सङ्गठन-प्रेमी तैयार न हों। सङ्गठन और कान्यकुब्जता, जिसकी परिभाषा शुरू में की जा चुकी है, एक-दूसरे की विरोधी बातें हैं। सङ्गठन सोचने वाले दोनों बातें साथ-साथ नहीं कर सकते। यदि वे प्रचलित कान्यकुब्जता के मौलिक तत्वों और मर्यादा में हेर-फेर नहीं करना चाहते तो उन्हें जैसा सङ्गठन है, उसी से सन्तुष्ट रहना चाहिए। लेकिन अगर उनका सङ्गठन-प्रेम इन कान्यकुब्जी आधारों और मर्यादाओं के उस पार छलाँग मार चुका हो, तो वे अवश्य ही जातीयतायुक्त एक समाज बना सकते हैं, जिस समाज का नाम तो कान्यकुब्ज रहेगा, लेकिन उसके अन्दर की जो असंख्य घेरेबन्दियाँ हैं, वे टूट कर समतल बन जायँगी।

कान्यकुब्जता के नियमों को बिलकुल रक्षित रखते हुए कान्यकुब्जों के सङ्गठन के आज तक जितने प्रयत्न हुए हैं, सब निष्फल हुए हैं। इनसे बार-बार इसी सत्य की पुष्टि हुई है कि कान्यकुब्जों का सङ्गठन बिना उसकी काया-पलट के सम्भव नहीं है। कान्यकुब्ज ऐसी कोई संस्था नहीं स्थापित कर सके, जिसे वे वास्तव में संस्था कह सकें, जिससे कोई सामाजिक बिजली प्रकट होती हो और वह समाज भर के व्यक्तियों को शक्ति प्रदान करती हो! निस्सन्देह कान्यकुब्ज-समाज में उच्च व्यक्तियों की कमी नहीं है। जीवन के सभी विभागों में उसके बड़े से बड़े लोग देखे जा सकते हैं। लेकिन तारीफ़ यही है कि ये बड़े-बड़े लोग मिल नहीं सकते। कहने का तात्पर्य यह नहीं कि उनके बड़ेपन ही में कोई ऐसी कमी या दोष है, जिससे वे मिल न सकते हों। वे बड़े नेक, उदार और सार्वजनिक हो सकते हैं, लेकिन समाज उन्हें मिलने नहीं देता। राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय भावना उनमें हो सकती है और राष्ट्र और संसार के लिए वे उपयोगी भी सिद्ध होते हैं, लेकिन समाज उन्हें मिलने न देगा। यही है कान्यकुब्जता। कान्यकुब्जता के रङ्ग-मञ्च पर आते ही देश या समाज-सेवक बड़े से बड़ा कान्यकुब्ज, कान्यकुब्जता के मैदान में फैले हुए बीघा-बिस्वा के असंख्य परस्पर विरोधी मोर्चों में से एक में अपने आपको साश्चर्य खड़ा हुआ पाता है। वहाँ युद्ध करे या मैदान छोड़ कर बाहर साँस ले। जिन्हें खुली हवा पसन्द है, वे बाहर चले आते हैं और फिर कभी कनौजिया-मञ्च पर न आने की प्रतिज्ञा कर लेते हैं।



**रेवरेण्ड डॉक्टर जे० एफ़० मेकफ़ाइडन**

आप नागपुर-विश्वविद्यालय के वाइस चान्सलर हैं।

कान्यकुब्ज-सम्मेलनों, ब्याह-शादियों आदि में आए हुए कान्यकुब्ज आजकल के व्यवस्था और अधिकारहीन अभिमानी भारतीय नरेशों की तरह इकट्ठे होते हैं।

अपने-अपने आँक, बीघा-बिस्वा आदि की विवर्ण कलगियाँ और तलवारें लटकाए एक-दूसरे से ऐंठ की बाज़ी लगाते हैं। कोई अपने मुरादाबाद-नरेश होने की ऐंठ में हैं, तो कोई माँझगाँव, बैसवाड़ा या किसी खेड़ा-नरेश होने की ऐंठ में त्योरियाँ चढ़ाए बैठे हैं। जिसके पास जितने ही बिस्वा की फ़ौज है, उसकी उतनी ही अकड़ है। यह मनोवृत्ति इतनी व्यापक रहती है कि इन अनियन्त्रित नरेशों के ऐसे सम्मेलन (सभा, व्याह, पार्टी, बारात वग़ैरह, चाहे जिस सम्बन्ध में ये सम्मेलन हों)



श्री० प्रफुल्लनाथ टैगोर

आप कलकत्ते के नए शेरिफ़ हैं, जो हाल ही में सन् १९३१ के लिए निर्वाचित हुए हैं।

कम होते हैं, जिनमें ईंट-पत्थर न बरसते हों या अनबन न होती हो।

यह तो हुई कान्यकुब्जता और कान्यकुब्जों के सङ्गठन की बात। रहीं इनकी संस्थाएँ। इनमें से स्कूलों पर ही मैं अपने कुछ विचार प्रकट करना चाहता हूँ। इसके पहले मैं यह कह देना चाहता हूँ कि उन साम्प्रदायिक संस्थाओं का कोई महत्व नहीं, जो उस सम्प्रदाय भर के उत्साह को आकर्षित न कर सकें। और संस्थाएँ ऐसी तभी हो सकती हैं जब वे किसी ऐसे आदर्श को लेकर स्थापित हुई हों, जो उस सम्प्रदाय को ऊँचा उठाने वाला हो। सिर्फ़ सम्प्रदाय के नामकरण के लिए संस्थापित संस्थाएँ व्यर्थ और राष्ट्रीय दृष्टि से हानिकारक हैं। ऐसी संस्थाएँ राष्ट्रीय अर्थनीति के अनुसार अपव्यय-स्वरूप होने के अतिरिक्त सामाजिक माध्यम को नीचा करने वाली होती हैं। कान्यकुब्ज स्कूलों की गिनती ऐसी संस्थाओं में की जा सकती है। पता नहीं, वह कौन सा आदर्श है, जो इन कान्यकुब्ज स्कूलों के ही सहारे विद्यार्थियों में पहुँचाया जा सकता है। कान्यकुब्ज-स्कूल की हैसियत से कौन सी विशेष बात वे अपने पाठ्य विषय में विद्यार्थियों को पढ़ा देते हैं, यह समझ में नहीं आता। रहन-सहन और आचार-विचार में कौन सा आदर्श वे विद्यार्थियों के सामने रख सकते हैं, उसकी कल्पना सहज ही है। कान्यकुब्जीय रहन-सहन और आचार-विचार का पाठ देने के लिए तो कान्यकुब्जों के घर ही काफ़ी हैं। इतने के लिए स्कूलों की स्थापना व्यर्थ का अपव्यय है। अगर इन स्कूलों से यह हो सकता कि कान्यकुब्जों में ग़ैर पढ़े-लिखे कम से कम रह जायँ तो भी सार्थकता सिद्ध हो जाती। लेकिन वास्तविकता यह है कि जैसे दूसरे स्कूल बाज़ार की भाँति खुले हैं वैसे ही कान्यकुब्ज-स्कूल भी उस बाज़ार की दूकानों की संख्या बढ़ा रहे हैं। ज़रूरत संख्या बढ़ाने की उतनी नहीं है जितनी उन साधनों के उत्पन्न करने की, जिनसे जो लोग इस बाज़ार की महँगी से सौदा नहीं ख़रीद सकते, वे भी आकर किसी तरह उसे पा सकें। यह न करके केवल कान्यकुब्ज, क्षत्रिय और खत्री आदि तरह-तरह की नामधारी शिक्षा-संस्थाएँ खोलना सिवा सङ्कीर्ण मनोवृत्ति का परिचय देने तथा अपव्यय के और कुछ नहीं। अगर जितना धन इन अलग-अलग संस्थाओं में लगता है, वह इस तरह न लग कर समाज के उन विद्यार्थियों को छात्रवृत्ति देने में लगाया जाता, जो कान्यकुब्ज विद्यार्थी धनाभाव के कारण शिक्षा नहीं पा सकते, तो उस धन का अधिक सदुपयोग होता। ये विद्यार्थी चाहे जहाँ पढ़ते हों, ज़रूरी नहीं है कि कान्यकुब्ज विद्यार्थी के लिए कान्यकुब्ज स्कूल ही हों। साम्प्रदायिक अभिमान को प्रकट करने के इससे अधिक उपयोगी मार्ग हो सकते हैं।

# नारी-जीवन

[ श्री० आनन्दीप्रसाद जी श्रीवास्तव ]

पत्र-संख्या—२३

[ वृद्ध-पत्नी की ओर से बाल-विधवा को ]

बहिन,

तुम्हारा कहना कुछ-कुछ
सच है, क्यों न स्वयं दक्षा
बन जीवन-रण की सुनीति में
की न उन्होंने निज रक्षा ?

किन्तु दोष सारा उनका हम
कैसे कह दें एकाएक,
आदि काल में रही न होवें
स्थितियाँ कहीं विरुद्ध अनेक,

कम न रहा हो पहले ही से
पुरुषों से उनका तन-बल,
रहा न हो कुछ अधिक हृदय में
कोमलता का भाव विमल !

क्या जाने क्या रहा क्या नहीं,
जाने दो तब की बातें,
तब की बातें सोच भला क्या
हट सकतीं अब की बातें !

यही मान लो ललनाओं ने
की थी प्रथम भूल भारी,
उसके, उसके फलवारण की
करना है अब तैयारी।

बहिन, यही सोचो अब क्या है
ललना-जन-उद्धार उपाय,
जो कुछ उन पर बीत रही है
क्या उसका प्रतिकार-उपाय !

कोई भूल न ऐसी जग में
जो न सुधर सकती हो अन्त,
नहीं परिस्थिति कोई आई
जग में लेकर शक्ति अनन्त।

अब भी चाहें यदि ललनाएँ
उनकी दशा बदल जावे,
नए सिरे से उनकी नर—
समता का सिक्का चल जावे।

अधिक काम घर का वे ही तो
करती हैं, उन पर निर्भर
पुरुषों का जीवन रहता है,
उनका गुरु प्रभाव उन पर।

लेकर उसका सदा सहारा
कर सकतीं वे युक्ति प्रबल,
जिससे पुरुष समान समझ लें
उनको होकर अन्त विकल।

बहिन, सुनाती हूँ फिर तुमको
अब अपना आगे का हाल,
करके कुछ बातें मुझसे फिर
चला गया वह मनुज रसाल।

आने-जाने लगा नित्य वह,
करता था रसमय बातें
मुझसे वह तो, समझ पड़ रही
थीं मुझको उसकी घातें।

पर थी मेरी युवा अवस्था
दबी उमङ्गें थीं भीतर,
मुझ पर भी था मदन-देव का
वह प्रभाव जो है सब पर।

खिंचती जाती थी मैं उसकी
ओर, सँभलती भी थी कुछ,
मन-गति उससे हटती, उसकी
ओर मचलती भी थी कुछ।

जब वह मुझसे मीठी-मीठी
बातें करता रहता था,
तब मेरे भीतर विद्युत का
मन्द-वाह सा बहता था।

किन्तु सोच कर स्वदशा उससे
अलग-अलग मैं रहती थी,
किसी भाँति कुछ सुखानुभवयुत
इस दुविधा को सहती थी।

मुझे जान पड़ता था कोई
बातें सुनता है बाहर,
रखता कोई सब बातों की
भीतर-भीतर सभी ख़बर !

इसीलिए मैं अति सतर्क थी,
बचती रहती थी मैं नित्य,
पर न डाटती कभी, धृष्टता
उसकी सहती थी मैं नित्य।

पर उस अति दुर्धर प्रवाह में
बही जा रही थी मैं हाय !
करती थी उपाय बचने का,
पर हो जाती थी निरुपाय।

बहिन बताऊँ क्या मैं तुमको
तत्कालीन हृदय का हाल,
चुप रहना अच्छा है, उसका
कहना-सुनना है जञ्जाल।

योंही बीत गए कुछ दिन तो,
एक दिवस की है यह बात,
कोयल की कूकों से कूजित
था वह एक वसन्त प्रभात।

लगा बात करने वह मुझसे
कर में लेकर मेरा कर,
लगा घात करने वह मुझसे
चला-चला नयनों के शर !

फिर उसने रख हाथ पीठ पर
करना चाहा आलिङ्गन,
था उमङ्ग में तिस पर भी द्रुत
सम्हल गया तब मेरा मन।

इसी समय बस वृद्ध महोदय
ने कमरे में किया प्रवेश,
मानो उनके नयनों में था
इस जगती का रोष अशेष।

---

## पत्र-संख्या—२४

[ बाल-विधवा की ओर से वृद्ध-पत्नी को ]

बहिन,

तुम्हारा पत्र देख कर
होता बड़ा वृद्ध पर रोष,
तुम्हें प्रलोभन देना यों था
उसका सब से भारी दोष।

किसी प्रकार तुम्हें वश करने
की थी उसके मन में चाह,
पावनता की भी न तुम्हारी
हा ! करता था वह परवाह !

हाय तुम्हारी वह कुपरिस्थिति
थी प्रमत्त करने वाली,
रमणी-जन का शुद्ध हृदय भी
थी वह तो हरने वाली।

बहिन तुम्हारा मन पवित्र था,
पर वह था मोहक जञ्जाल,
ठीक समय पर सम्हल गया वह
समझ कुटिल उस नर की चाल।

सब ललनाओं का होता है
इसी प्रकार हृदय निर्मल,
उनको तो दूषित करता है
केवल पुरुषों का छल-बल !

उन्हें प्रलोभन देकर अतिशय
जो कर लेते हैं नर भ्रष्ट,
एक बार कर भ्रष्ट, त्याग फिर
करते उनका जीवन नष्ट,

क्या उसको भी कह सकते हैं
उनका स्वयं भ्रष्ट होना,
क्या उसको भी कह सकते हैं
उनका स्वयं नष्ट होना !

बड़ा कठिन है अति प्रलोभनों,
में मन को रोके रखना,
नर के धृष्ट बाहुपाशों में
पड़ तन को रोके रखना !

अति प्रलोभनों में स्वधर्म से
डिगतीं जो ललना सुकुमार,
वे नितान्त पावन हैं, उनको
कहा करे कुछ भी संसार !

साधारण स्थितियों में रह कर
ही होवे जब नारी नष्ट,
तब कह सकते हैं हम उसके
लिए कि वह है पथ से भ्रष्ट।

कितना था वह क्रूर वृद्ध, हा !
कितना था वह कुटिल हृदय !
उसको नर की भीति नहीं थी
और न था ईश्वर का भय !

उत्सुक हूँ मैं बहुत, शीघ्र ही
लिखना तुम आगे का हाल,
बहिन ठीक कहती हो तुम
जो आज परिस्थिति है विकराल,

उनसे बचना है ललना-जन
को तज पहले की बातें,
हटें किस तरह ये सङ्कट के
दिन ये सङ्कट की रातें।

समझी मैं, तुम यह कहती हो,
कर सत्याग्रह का सदुपाय,
कर ले अपना समुद्धार अब
भारत की ललना-समुदाय !

मैं कहती हूँ, हों सशस्त्र वे
शीघ्र, और छेड़ें संग्राम,
तब होगा उद्धार हमारा,
तब न रहेंगे ये नर वाम !

बहिन, सुनाती हूँ मैं तुमको
फिर अपना आगे का हाल,
शीघ्र भगी मैं, (सभय उसी क्षण)
छोड़ झोपड़ी का जञ्जाल।

चलते-चलते पहुँच गई मैं
एक नगर में वह था भव्य,
नहीं जानती थी मैं उसको,
मुझको था नितान्त वह नव्य।

देख रूप मेरा धूर्तों ने
मुझे घेरना शुरू किया,
पर इस घटना पर मैंने तो
नहीं तनिक भी ध्यान दिया।

इतने में ही एक सभ्य जन
वहाँ आ गए मेरे पास,
कहा कि "बेटी किधर चली हो
क्यों दिखती हो बहुत उदास !"

उनकी मृदु वाणी से मेरा
हृदय उस समय भर आया।
कुछ न कह सकी मैं उनसे,
बस आँखों में आँसू छाया।

कुछ पूछा फिर नहीं उन्होंने,
कहा चलो तुम मेरे साथ,
तुम्हें सौंप दूँगा मैं विधवा-
आश्रम के अधिपति के हाथ।

इससे ढाढ़स बँधा मुझे कुछ,
चली गई मैं उनके सङ्ग,
बड़ा कठिन होता है जग में
असहायावस्था-कुप्रसङ्ग।

तब पहुँची विधवा-आश्रम में,
वह था एक विशाल भवन।
अपने को पा वहाँ सुरक्षित
हुआ तनिक स्थिर मेरा मन।

# स्मृति कुञ्ज

[ लेखक—'एक निर्वासित ग्रेजुएट' ]

नायक और नायिका के पत्रों के रूप में यह एक दुःखान्त कहानी है। प्रणय-पथ में निराशा के मार्मिक प्रतिघातों से उत्पन्न मानव-हृदय में जो-जो कल्पनाएँ उठती हैं और उठ-उठ कर चिन्ता-लोक में अस्फुट साम्राज्य में विलीन हो जाती हैं, वे इस पुस्तक में भली-भाँति व्यक्त की गई हैं। हृदय के अन्तःप्रदेश में प्रणय का उद्भव, उसका विकाश और उसकी अविरत आराधना की अनन्त तथा अविच्छिन्न साधना में मनुष्य कहाँ तक अपने जीवन के सारे सुखों की आहुति कर सकता है, ये बातें इस पुस्तक में एक अत्यन्त रोचक और चित्ताकर्षक रूप से वर्णन की गई हैं। आशा-निराशा, सुख-दुख, साधन-उत्सर्ग एवं उच्चतम आराधना का सात्विक चित्र पुस्तक पढ़ते ही कल्पना की सजीव प्रतिमा में चारों ओर दीख पड़ने लगता है। इस पुस्तक में व्यक्त वाणी की अनुपम विलीनता एवं अव्यक्त स्वरों के उच्चतम सङ्गीत का एक हृदयग्राही मिश्रण है। छपाई-सफ़ाई दर्शनीय हुई है। तिरङ्गा आर्ट पेपर का Protecting cover भी दिया गया है। सुन्दर सजिल्द पुस्तक का मूल्य केवल ३) स्थायी ग्राहकों से २।)

**व्यवस्थापिका 'चाँद' कार्यालय, इलाहाबाद**

# सुप्रसिद्ध भारतीय राजनीतिज्ञों के मुक़द्दमे

## १—लोकमान्य बाल गङ्गाधर तिलक :: १६०८

सन्, १६०८ के जून मास की २४वीं तारीख़ को लोकमान्य बाल गङ्गाधर तिलक, बम्बई के उस समय के चीफ़ प्रेज़िडेन्सी मैजिस्ट्रेट मि० एस्टन के वारण्ट के अनुसार अपने निवास-स्थान 'सरदार-गृह' में गिरफ़्तार किए गए थे। उन पर अपने पूना से प्रकाशित साप्ताहिक मराठी 'केसरी' में क्रमशः १२वीं मई और ६वीं जून के संस्करणों में दो लेख प्रकाशित करने के कारण दण्ड-विधान की १२४वीं 'ए' और १५३वीं 'ए' धाराओं के अनुसार दो अभियोग लगाए गए थे। पहले लेख का शीर्षक 'देश का दुर्भाग्य' था, जिसमें उन्होंने मुज़फ़्फ़रपुर (बङ्गाल) की बम की दुर्घटनाओं का उल्लेख किया था और दूसरे का शीर्षक 'ये औषधियाँ चिरस्थायी नहीं हैं' था, जिसमें उन्होंने गवर्नमेण्ट की दमन-नीति की धज्जियाँ उड़ाई थीं। जिस समय पुलिस उनके पास वारण्ट लेकर पहुँची थी, उस समय वे अपने मित्रों से वार्तालाप कर रहे थे। वारण्ट देखते ही उन्होंने कहा, कि वे उसकी बाट पहले से ही जोह रहे थे और इतना कह कर वे पुलिस के साथ जाने के लिए तैयार हो गए। पुलिस पहले उन्हें पुलिस-कमिश्नर के ऑफ़िस में और उसके बाद एस्प्लेनेड पुलिस कचहरी के हवालात में ले गई!

श्री० तिलक के पूना के निवास-स्थान में, जहाँ 'केसरी' का दफ़्तर भी था, उसी दिन सन्ध्या को ताला डाल दिया गया था और दूसरे दिन सवेरे उसकी तलाशी ली गई थी। इस तलाशी में पुलिस बहुत सी पुरानी फ़ाइलें, रजिस्टर, किताबें और हस्त-लिखित लिपियाँ ज़ब्त कर, बम्बई ले गई थी; परन्तु इनमें एक पोस्टकार्ड के सिवाय, जिसमें विस्फोटक द्रव्यों से सम्बन्ध रखने वाली कुछ पुस्तकों का विज्ञापन था और जिससे मुक़द्दमे में बहुत सहायता ली गई थी, पुलीस को ऐसी कोई वस्तु प्राप्त न हो सकी, जिससे वह श्री० तिलक पर लगाए हुए अभियोग साबित कर सकती। श्री० तिलक के सिंहगढ़ के निवास-स्थान की भी तलाशी ली गई थी, परन्तु पुलिस को वहाँ भी कोई मनोवाञ्छित चीज़ न मिल सकी।

दूसरे दिन श्री० तिलक, मि० एस्टन के सम्मुख पेश किए गए। सरकार की ओर से सरकारी वकील मि० बोविन खड़े हुए और श्री० तिलक की ओर से श्री० डावर, श्री० दीक्षित, श्री० बोदस और कुछ अन्य वकील। मुक़द्दमा पेश होते ही उसे स्थगित कर देने के सम्बन्ध में गरमागर्म बहस प्रारम्भ हो गई। श्री० तिलक के वकील ने मुक़द्दमे को शीघ्र ही सेशन सुपुर्द कर देने को कहा। क्योंकि उनकी राय से ऐसी अवस्था में, जब कि उनका मवक्किल लेख का प्रकाशित होना क़बूल करता है, छोटी अदालत में व्यर्थ समय नष्ट करने की कोई आवश्यकता न थी। परन्तु मैजिस्ट्रेट ने उनकी प्रार्थना पर ध्यान न दिया और मुक़द्दमा दूसरे दिन के लिए स्थगित कर दिया गया। तदुपरान्त श्री० तिलक को ज़मानत पर छोड़ाने के लिए प्रार्थना की गई, और इसके लिए मि० डावर ने दलीलों द्वारा यह स्पष्ट कर दिया कि श्री० तिलक एक प्रतिष्ठित और सम्माननीय नागरिक हैं। उन्होंने यह भी कहा कि यदि आवश्यकता होगी तो लोग एक लाख तक की ज़मानत देने के लिए तैयार हो जायँगे। परन्तु सरकारी वकील मि० बोविन ने हाईकोर्ट की दलील पेश करते हुए इस प्रस्ताव का विरोध किया। उन्होंने श्री० तिलक के लेखों के विरोधपूर्ण अंशों की विवेचना करते हुए कहा, कि वे इतने भयङ्कर हैं कि उन्हें ज़मानत पर

छोड़ना क़ानून की दृष्टि से अनुचित होगा। मैजिस्ट्रेट ने उनकी सम्मति स्वीकार की और श्री० तिलक की ज़मानत नामञ्ज़ूर कर दी गई।

मुक़द्दमे का श्रीगणेश, चीफ़ प्रेज़िडेन्सी मैजिस्ट्रेट के सम्मुख सोमवार २६वीं जून को हुआ। सरकार की ओर से मि० डी० बी० विनिङ्ग बैरिस्टर नियुक्त हुए और सरकारी वकील मि० बोविन उनके सलाहकार बनाए गए। श्री०तिलक की ओर से श्री० जे० डी० डावर बैरिस्टर खड़े हुए और श्री० इन्द्रजीत कालाभाई और गाडगिल बैरिस्टर तथा बोदस और एस० एम० दीक्षित वकील उनके सहायतार्थ उपस्थित हुए। दोनों अभियोगों की कार्यवाही अलग-अलग हुई। गवर्नमेण्ट के 'ओरिएण्टल ट्रान्सलेटर' के सर्व-प्रथम सहायक मि० बी० वी० जोशी की गवाही सब से पहले हुई। उन्होंने अपने बयानों में कहा कि उन्होंने उन लेखों का अनुवाद किया था और वह अनुवाद बिलकुल ठीक था। दूसरी गवाही 'केसरी' के बम्बई के एजेण्ट मि० एन० जी० दलार की हुई। उन्होंने अपने बयानों में कहा, कि बम्बई में 'केसरी' की बिक्री बहुतायत से होती है। तदुपरान्त बम्बई की फ़्रिया पुलिस के इन्सपेक्टर सलीवान की गवाही हुई, जिसमें उन्होंने कहा कि उन्होंने 'केसरी' के दफ़्तरों की तलाशी ली थी; और वह 'पञ्चनामा' जिसमें ज़ब्त-शुदा लेखों की सूची है, बिल्कुल ठीक है। गवाही की जिरह और श्री० तिलक के बयान दूसरे दिन के लिए स्थगित कर दिए गए। और उनका मुक़द्दमा हाईकोर्ट की सेशन के सुपुर्द कर दिया गया।

हाईकोर्ट में श्री० तिलक को ज़मानत पर छोड़ने के लिए मि० एम० ए० जिन्ना बैरिस्टर ने जो दरख़्वास्त दी थी, वह नामञ्ज़ूर कर दी गई। मुक़द्दमे की कार्यवाही के लिए सात यूरोपियनों और दो पारसियों की एक विशेष-जूरी नियुक्त की गई। मुक़द्दमे की कार्यवाही सोमवार १३वीं जुलाई को बम्बई हाईकोर्ट की तृतीय 'क्रिमिनल सेशन्स' के अध्यक्ष मि० जस्टिस डावर के सम्मुख प्रारम्भ हुई। श्री० तिलक मुक़द्दमा प्रारम्भ होने के एक दिन पहले सन्ध्या को हाईकोर्ट की इमारत के तृतीय मञ्ज़िल के एक कमरे में भेज दिए गए थे और वे मुक़द्दमे की कार्यवाही के अन्त तक विशेष यूरोपियन कॉन्स्टेबिलों की निगरानी में वहीं रक्खे गए। हाईकोर्ट में मुक़द्दमे की पैरवी के लिए सरकार की ओर से एडवोकेट-जनरल मि० ब्रैन्सन नियुक्त किए गए थे। और उनके सहायतार्थ पब्लिक प्रॉसीक्यूटर मि० बोविन और मि० इन्वेरारिटी और मि० विनिङ्ग बैरिस्टरों की नियुक्ति हुई थी। श्री० तिलक ने अपने मुक़द्दमे की पैरवी स्वयं की, परन्तु उनकी सहायता के लिए श्री० जोज़ेफ़ बेप्टिस्टा बैरिस्टर और अन्य कई वकील भी उनकी ओर से खड़े हुए थे। एडवोकेट-जनरल, इस बात पर, कि उनके दोनों अभियोगों की पैरवी अलग-अलग होना चाहिए, वाद-विवाद कर अदालत से चले गए और उनके जाने के उपरान्त श्री० तिलक, जो इस समय तक सॉलिसिटर की टेबिल के पास बैठे हुए थे, कठघरे में बैठा दिए गए और वहाँ उन्हें एक कुर्सी दी गई। इसके बाद मैजिस्ट्रेट ने उन्हें उनके अभियोग पढ़ कर सुनाए। श्री० तिलक ने उत्तर दिया कि "अभियोग स्पष्ट नहीं हैं और न लेखों के विरोधपूर्ण अंश ही स्पष्ट किए गए हैं।" इसके बाद वे लेख, जिनके कारण उन पर अभियोग लगाया गया था, पढ़ कर सुनाए गए। परन्तु श्री० तिलक ने कहा कि "वे अपराधी नहीं हैं।"

सरकार की ओर से मुक़द्दमे की पैरवी का प्रारम्भ मि० इन्वेरारिटी ने किया। उन्होंने श्री० तिलक का १२वीं मई का प्रकाशित लेख पढ़ा और कहा कि सम्पूर्ण लेख का तात्पर्य यह है, कि ब्रिटिश गवर्नमेण्ट का शासन अब इतना नादिरशाही और नृशंसतापूर्ण हो गया है कि अब उसके अत्याचारों को सहन करना एकान्त असम्भव है। दूसरे लेख के सम्बन्ध में, जो ६वीं जून को प्रकाशित हुआ था, उन्होंने कहा कि अभियुक्त ने उस लेख में अपने पत्र के पाठकों को दूसरे देशों में बम फेंकने के परिणाम बतलाए थे और उन्होंने इस बात की धमकी दी थी कि यदि गवर्नमेण्ट भारतीयों को उनके अधिकार न देगी, तो वह इस देश में भी किसी उपाय से बम फेंकना बन्द नहीं कर सकती। इसके बाद गवाहियाँ प्रारम्भ हुईं। पहले गवाह गवर्नमेण्ट ट्रान्सलेटर मि० जोशी की जिरह में श्री० तिलक ने यह साबित कर दिया कि उनके लेखों का अनुवाद आदि से अन्त तक ग़लत था। अन्य दो गवाह मि० दतार और मि० सल्लीवान थे। श्री० तिलक ने जिरह में उनकी भी ख़ूब ख़बर ली। इसके बाद उन्होंने अपना बयान पढ़ा, जिसमें उन्होंने अपने मराठी

लेख के बहुत से शब्दों का अङ्गरेज़ी में ठीक-ठीक अनुवाद किया था। पोस्टकार्ड के सम्बन्ध में उन्होंने अपने बयानों में कहा कि वे गवर्नमेण्ट के 'एक्सप्लोज़िव्ज़ एक्ट' की आलोचना करना चाहते थे और इसलिए एक्ट में उल्लिखित विस्फोटक द्रव्यों के सम्बन्ध में ज्ञान प्राप्त करने के लिए उन्हें कुछ पुस्तकों की आवश्यकता पड़ी थी, वह पोस्ट-कार्ड उन्हें उसी सम्बन्ध में एक विज्ञापन-दाता से प्राप्त हुआ था। अन्त में उन्होंने कहा कि उन पर जो अभियोग लगाए गए, वे उनमें से किसी के भी दोषी नहीं हैं।

इसके बाद श्री० तिलक ने अपना वह प्रतिभाशाली भाषण प्रारम्भ किया, जो उन्होंने जूरी के सम्मुख दिया था और जो १९वीं जुलाई से २२वीं जुलाई तक जारी रहा था। अपने इस भाषण में उन्होंने अपने पक्ष की पुष्टि के लिए इङ्गलैण्ड के बहुत से मुक़द्दमे और दलीलें पेश कर, यह साबित कर दिया कि पत्रों को गवर्नमेण्ट की किसी भी नीति की आलोचना करने का स्वतन्त्र अधिकार है। उन्होंने ओजस्वी शब्दों में ये दलीलें भी पेश कीं, कि केवल सम्मति प्रकट करना अपराध नहीं है, मुक़द्दमे में यह बात साबित नहीं की गई कि पत्र के पाठकों पर उनके लेखों का कैसा प्रभाव पड़ा और उनके ऊपर जो अभियोग लगाए गए हैं, वे उनके लेखों के कारण नहीं, बल्कि गवर्नमेण्ट अनुवादक के असङ्गत और भ्रष्ट अनुवाद के कारण लगाए गए हैं। इसके बाद उन्होंने जजों से उचित न्याय करने की प्रार्थना की और उन्हें बाह्य दलबन्दी में न फँसने की चेतावनी दी। उनके बाद मि० ब्रेन्सन खड़े हुए और उन्होंने जूरी को सम्बोधित करके कहा, कि श्री० तिलक का लम्बा-चौड़ा भाषण, जिसे सुनते-सुनते वे उकता गए थे, बिल्कुल असङ्गत था और उसका मुक़द्दमे से कोई सम्बन्ध नहीं था। उन्होंने अपनी बहस में भी केवल उन्हीं के लेखों के अंश पढ़े और इस बात पर ज़ोर दिया कि उनके लेख, जिसमें अप्रत्यक्ष रूप से गवर्नमेण्ट को धमकियाँ दी गई हैं, और पोस्ट-कार्ड उनकी मानसिक विचार-धारा के सच्चे प्रदर्शक हैं। इसके बाद बेञ्च के अध्यक्ष जज मि० डावर ने अभियोगों और केस का सारांश कहते हुए, जूरी को मुक़द्दमे के सम्बन्ध में विधान की आज्ञा और उनके कर्त्तव्य समझाए। और इस बात पर अधिक ज़ोर दिया, कि पाठकों पर उनके लेखों के प्रभाव का निराकरण करते समय उन्हें इस बात पर अवश्य विचार करना चाहिए कि श्री० तिलक ने अपने लेखों को समझाने के लिए उनके सम्मुख २१ घण्टे और १० मिनिट तक जो लम्बी-चौड़ी वक्तृता दी है, उसका सौभाग्य उन लेखों के पाठकों को प्राप्त न हुआ था। सवा घण्टे से ऊपर के वाद-विवाद के उपरान्त जूरी के अधिकांश सदस्य इस निश्चय पर पहुँचे कि श्री० तिलक पर लगाए हुए अभियोग सच्चे हैं। उनमें से सात इस सम्मति के पक्ष में थे और दो विपक्ष में। जब अदालत ने सज़ा सुनाने के पहिले उनसे यह पूछा कि क्या वे इस मामले में कुछ और कहना चाहते हैं? तब उन्होंने उत्तर में कहा—"इस संसार में मनुष्यों और राष्ट्रों के भाग्य पर शासन करने वाली और भी उच्च और प्रबल शक्तियाँ हैं। और शायद उस परम-पिता की यही इच्छा हो, कि जिस कार्य का सम्पादन मेरे जीवन की एकमात्र महत्वाकांक्षा रही है, उसकी सिद्धि मेरे कष्टों और बलिदान से ही हो सकेगी।"


स्वर्गीय लोकमान्य बाल गङ्गाधर तिलक

इसके बाद जज महोदय ने अधिकांश जूरियों की

सम्मति से सहमत होकर, श्री० तिलक को १२४वीं 'ए' धारा के अनुसार राजविद्रोह के दो अभियोगों में अलग-अलग तीन-तीन साल के लिए कालेपानी की सज़ा और १५३वीं 'ए' धारा के दो अभियोगों में से एक में एक हज़ार रुपए जुर्माने की सज़ा सुना दी और १५३वीं 'ए' धारा के दूसरे अभियोग से उन्हें मुक्त कर दिया।

* * *

## २—अरविन्द घोष : १९०८—१९०९

भारत में आज तक जितने राजनैतिक मुक़द्दमे हुए हैं, उनमें सब से अधिक सनसनीपूर्ण १९०८-९ का अलीपुर का मुक़द्दमा है। वह समय भारत में हिंसात्मक क्रान्ति का प्रारम्भिक काल था और उसी समय बम का आविर्भाव हुआ था। पहिले ही बम के धड़ाके ने दो निर्दोष यूरोपियन मेमों की हत्या कर डाली थी। उस समय इससे अधिक सनसनीपूर्ण दुर्घटना न घट सकती थी। इस सम्बन्ध में कलकत्ते के बहुत से प्रतिष्ठित व्यक्तियों के घरों की तलाशियाँ ली गईं और बहुत से गिरफ़्तार कर लिए गए। मुक़द्दमे की पैरवी के समय इस भयङ्कर षड्यन्त्र के रहस्य का जो भण्डा-फोड़ हुआ था, उससे केवल उस समय की राजधानी कलकत्ता ही नहीं, वरन् समस्त भारत भय और आश्चर्य से डूब गया था। इस मुक़द्दमे में जो मुख़बिर हुआ था, वह मैजिस्ट्रेट के सम्मुख गवाही देने के उपरान्त, मुक़द्दमे के अलीपुर सेशन्स कोर्ट में पहुँचने के पहले ही, अलीपुर जेल के अन्दर गोली से उड़ा दिया गया था। सरकार की ओर से कलकत्ता हाईकोर्ट के प्रतिभाशाली वकील एर्डले नार्टन कई अन्य सहायकों के साथ खड़े हुए थे और श्री०अरविन्द घोष की ओर से पहले तो श्री० बी० एम० चटर्जी और श्री० बी० चक्रवर्ती खड़े हुए थे, परन्तु बाद में श्री०सी० आर० दास ने मुक़द्दमा अपने हाथ में ले लिया था। ऐसे प्रतिभाशाली वकीलों की कार्यवाही ने मुक़द्दमे को और भी अधिक सनसनीपूर्ण बना दिया था।

२री मई सन् १९०८ को जिस समय बाबू अरविन्द घोष अपने स्कॉट्स लेन वाले घर में सोकर उठे, उस समय उन्हें मालूम हुआ कि उनका घर पुलिस वालों से घिरा हुआ है। थोड़ी देर के उपरान्त उन्हें एक वारण्ट दिखाया गया और उनके घर की तलाशी ली गई। उसके बाद पुलिस उन्हें पुलिस-कमिश्नर के पास ले गई और वे लाल बाज़ार की हवालात में बन्द कर दिए गए। उन्होंने कमिश्नर के सम्मुख अपना बयान देने से साफ़ इन्कार कर दिया। इस मुक़द्दमे में अभियुक्त तीन दलों में विभक्त कर दिए गए थे और अरविन्द बाबू तीस अभियुक्तों के उस दल में थे, जिसमें उनके छोटे भाई वीरेन्द्रकुमार घोष भी सम्मिलित थे।

अरविन्द बाबू का दल दूसरा था और उसकी पैरवी अलीपुर के डिस्ट्रिक्ट मैजिस्ट्रेट मि० बिर्ले के सम्मुख १८वीं मई को प्रारम्भ हुई थी। सरकारी वकील मि० नार्टन ने अपने प्रारम्भिक भाषण में अरविन्द बाबू की अद्वितीय प्रतिभा, उच्च शिक्षा, अनन्य देशभक्ति और आत्म-बलिदान के ख़ूब गुण गाए और अन्त में यह कह कर कि वे ही बङ्गाल के क्रान्तिकारी आन्दोलन के निर्माता और सर्वस्व हैं, उसे समाप्त कर दिया। मुक़द्दमे की पैरवी केवल इसीलिए सनसनी फैलाने वाली नहीं थी कि उसमें भयङ्कर षड्यन्त्रों के रहस्यों का पता लगा था, बल्कि उसमें बीच-बीच में वकीलों में जो बहस होती थी, उसके कारण भी लोगों की उसमें बहुत दिलचस्पी बढ़ गई थी। और इसीलिए मुक़द्दमे की कार्यवाही भी प्रायः सभी पत्रों में अक्षरशः प्रकाशित होती जाती थी। ऐसी ही एक मनोरञ्जक घटना निम्न-प्रकार है:—

मि० नार्टन—मेरा ख़याल है कि अरविन्द घोष के फ़ोटो की बहुत सी प्रतियाँ बाँटने के लिए तैयार की गई होंगी।

मि० चटर्जी—आप यह कैसे जान सकते हैं कि वे बाँटने के लिए तैयार की गई थीं। आपको ऐसा कहने का कोई अधिकार नहीं है।

मि० नार्टन—मुझे अनुमान करने का पूरा अधिकार है।

मि० चटर्जी—नहीं, आपको कोई अधिकार नहीं है।

मि० नार्टन—मुझे वक्तृता न दो। (दूसरी ओर मुँह फेर कर) इन्हीं नवयुवकों ने ही तो बङ्गाल के वकालत के पेशे को गन्दा कर दिया है। (उनकी इस युक्ति पर,

वहाँ जितने आदमी उपस्थित थे, सभी खिलखिला कर हँस पड़े।)

मालूम होता है कि मि० नार्टन को क्रान्तिकारी दल के बहुत से पत्र मिले थे, जिनमें उन्हें जान से मार डालने की धमकी दी गई थी। एक दिन पैरवी के अन्त में उन्होंने कहा—"मैंने आप लोगों का क्या बिगाड़ा है, जो आप मेरी जान लेने पर तुले हैं।" उत्तर में अभियुक्तों ने कहा कि "तुमने हमें दोषी क़रार दिया है।" इस पर मि० नार्टन ने कहा कि "अभी तक तो मैंने दोषी क़रार नहीं दिया, परन्तु अब जितना जल्दी हो सकेगा, कर दूँगा।" एक अभियुक्त ने फिर क्रोधपूर्वक उत्तर दिया कि "उस समय के आने के पहिले ही आप रसातल भेज दिए जायँगे।" इस उत्तर से मि० नार्टन एक रूखी हँसी हँस कर एक ओर को चले गए।

सरकारी गवाहियों की भरमार के कारण पैरवी की प्रगति बहुत धीमी थी। केवल गवाहियाँ ही नहीं, बहुत सी किताबों, हस्त-लिपियों, चिट्ठियों और फ़ोटो के सबूतों से भी कुछ कम विलम्ब नहीं हुआ। अन्त में १८वीं अगस्त, सन् १६०८ को मुक़द्दमा सेशन्स सुपुर्द कर दिया गया।

बाबू अरविन्द घोष पर भारतीय दण्ड-विधान की कई धाराओं के अभियोग लगाए गए थे, जिनमें से १२१ और १२१ ए मुख्य थीं, जिनके अनुसार वे क्रमशः राजविद्रोहात्मक षड्यन्त्र और सम्राट के विरुद्ध युद्ध छेड़ने के अपराधी ठहराए गए थे। उनके ऊपर 'शस्त्र-क़ानून' (Arms Act) के भी अभियोग लगाए गए थे। इनके भाई पर उपर्युक्त सभी अभियोगों के अतिरिक्त हत्या और हत्या करने के लिए दूसरे व्यक्तियों को भड़काने के भी अभियोग लगाए गए थे। श्री० बी० चक्रवर्ती, जो 'बन्देमातरम्' केस में, बाबू अरविन्द घोष की ओर से खड़े हुए थे; उनकी ओर से सेशन्स की पैरवी में भी खड़े हुए। इस मुक़द्दमे के ख़र्च के लिए बाबू अरविन्द घोष की ओर से उनकी भगिनी ने देश से अपील की और देश ने कुछ ही महीनों में छब्बीस हज़ार की थैली उनकी झोली में डाल दी।

सेशन्स की पैरवी ठीक १६वीं अक्टूबर, सन् १६०८ को अलीपुर के सेशन्स जज मि० बीचक्राफ़्ट आई० सी० एस० की अदालत में प्रारम्भ हो गई। दो बङ्गाली महाशय असेसर नियुक्त किए गए। मि० नार्टन ने २० तारीख़ को मुक़द्दमा प्रारम्भ कर दिया। जिस समय मुक़द्दमे की पैरवी हो रही थी, उसी समय अरविन्द बाबू के केम्ब्रिज के पुराने सहपाठी मि० फ़ैरर्स भारत-भ्रमण के लिए निकले थे। उन्होंने अदालत से आज्ञा लेकर श्री० अरविन्द से मुलाक़ात की और उनकी घण्टों बातें हुईं। अरविन्द बाबू के इस परिवर्तन से मि० फ़ैरर्स के आश्चर्य का ठिकाना न रहा। क्योंकि इङ्गलैण्ड में अरविन्द घोष क्रान्ति के लिए नहीं, अपनी साहित्यिक प्रतिभा के लिए



तपस्वी अरविन्द घोष

प्रसिद्ध थे, और उस समय तक उनके पुराने मित्र उनकी प्रतिभा की प्रशंसा के गीत गाया करते थे।

सेशन्स कोर्ट की पैरवी में भी मनोरञ्जन का कुछ कम भाग न था और उसका बहुत-कुछ श्रेय मि० नार्टन को भी था। एक बार जब पैरवी में यह प्रश्न उपस्थित हुआ कि मनीऑर्डर पर दस्तख़त किस प्रकार किए जाते हैं, तब मि० नार्टन ने कहा कि "मुझे अपने जीवन में कभी मनीऑर्डर नहीं मिला और न उस पर कभी दस्त-

ख़त करने की ही आवश्यकता पड़ी। मैं अपने मवक्किलों से सदैव पेशगी रुपया ले लिया करता हूँ।" इसी प्रकार जब प्रफुल्ल चाकी की फ़ोटो पेश की गई, जिन्होंने अपनी आत्म-हत्या कर ली थी, तब मि० नार्टन बच्चों का सा भोलापन दिखाते हुए बोले कि "फ़ोटो किसी मकान का है या घोड़े या ऊँट का।" उनके मुँह से ये शब्द निकलते ही अदालत में हँसी का फ़व्वारा फूट पड़ा।

अन्त में स्वर्गीय देशबन्धु दास ने मुक़दमे में हाथ लगाया और उनके सामने मि० नार्टन को लेने के देने पड़ गए। उनकी प्रतिभा के सामने उनका टिकना मुश्किल हो गया। उन दोनों के वाक्-युद्ध की खींचा-तानी और उसका मनोरञ्जन अपूर्व था। मि० नार्टन ने अरविन्द बाबू के पत्रों के उस 'आध्यात्मिक' भाव को, जिसमें एक रुपया में पन्द्रह आने दान करने का उल्लेख था, तोड़-मरोड़ कर उन्हें दुश्चरित्र साबित करने का बहुत प्रयत्न किया, परन्तु उनकी दाल नहीं गली।

पैरवी के अन्त में मि० नार्टन ने पूरे १४ दिनों तक अदालत के सम्मुख अपना भाषण दिया और उसके पर एक शब्द में उन्होंने अरविन्द बाबू को दोषी साबित करने का प्रयत्न किया। उनके विरुद्ध श्री० दास ने अपनी वक्तृता के लिए केवल दस दिन लिए और उसमें उन्होंने अरविन्द बाबू की प्रतिभा की प्रशंसा करते हुए उन्हें एक उच्च कोटि के साधु के रूप में चित्रित कर दिया और यह भी साबित कर दिया कि वे साधारण राजनीति से बिलकुल परे थे। उन्होंने हृदय-विदारक शब्दों में अदालत और असेसरों से इस बात पर विचार करने की अपील की, कि अरविन्द बाबू पर जिन-जिन अपराधों के अभियोग लगाए गए हैं, उनमें गवाहियाँ एक अपराध भी साबित करने में असमर्थ हैं। अन्त में उन्होंने कहा कि अरविन्द बाबू शान्ति के अवतार, देश-भक्ति के साक्षात् कवि, दयालु और अत्यन्त उच्च-कोटि के फ़िलॉसफ़र हैं।

असेसरों ने अपने निर्णय में उन्हें निर्दोष क़रार दिया और अदालत ने भी उन्हीं के निर्णय से अपनी सहमति प्रकट की। अरविन्द बाबू सभी अभियोगों में छोड़ दिए गए और उनके साथ उनके १७ साथी भी मुक्त किए गए। उनके भाई को पहले फाँसी की सज़ा दी गई, परन्तु बाद में वह आजन्म कालेपानी के दण्ड में परिवर्तित कर दी गई। अन्य अभियुक्तों को क़ैद की विभिन्न सज़ाएँ दी गईं।

# आह की आग

[ श्री० राजाराम जी शुक्ल ]

जगत को जल कर जला सकेगी यह आग ऐसी धधक रही है;
कभी बुझाए नहीं बुझेगी विशेषिका से भभक रही है।
न हमसे पूछो, लगी है कैसे ? तुम्हारे सीने में ठेस ऐसी;
न चैन है रात-दिन, घड़ी-पल, कसक उसी की कसक रही है।
हमारे कोमल कलेजे पर है कहाँ से यह ऐसी चोट आई ?
तड़प रहा हूँ तपक से उसकी, तड़प से ऐसी तपक रही है।
हमारे उर में बुझी-बुझी सी, जो एक चिनगारी आह की थी;
सुलग गई जाने किस हवा से, लपट उसी की लपक रही है।
हँसे थे तुम ख़ूब खिलखिला कर समझ के जुगुनू की ज्योति जिसको,
गिरेगी अब जाने किसके ऊपर, वह बिजली बन कर कड़क रही है!

# दिल की आग उर्फ़ दिल-जले की आह !

[ "पागल" ]

## छठा खण्ड

३



मेरे भाग्य में शायद डॉक्टरों ही की सङ्गत अधिक लिखी हुई थी। क्योंकि काशी में डॉक्टर सन्तोषानन्द का साथ था तो यहाँ परदेश में आकर मुझे डॉक्टर धर्मावतार का पाला पड़ा। नाम इनका कुछ और था, मगर यहाँ की जनता पर इनकी धाक ऐसी जमी हुई थी कि सभी इन्हें धर्मावतार ही कहके सम्बोधन करते थे। और इसी नाम से मैं भी इन्हें यहाँ पर परिचित कराना उचित समझता हूँ। यही महाशय कई मील की दूरी से मुझे गूँगा और बहरा जान कर अपने साथ मोटर पर पकड़ लाए थे। पहिले घबड़ाहट, कौतुक और आश्चर्यवश मैं क्षण भर के लिए गूँगा या बहिरा सा हो गया था, मगर बाद को इस भ्रम को तोड़ने का मुझमें साहस न होने के कारण मुझे जान-बूझ कर ये उपाधियाँ धारण करनी पड़ीं। और सच तो यह है कि इसीमें मैंने अपनी भलाई देखी। क्योंकि न तो मैं उस प्रान्त की बोली बोल सकता था। और अगर बोलने की कोशिश भी करता तो कहता क्या? और अपना परिचय क्या देता? मेरा दुखड़ा किसी से कहने योग्य था भी नहीं। इसलिए कर्म ठोंक कर मैंने अपने को तक़दीर के मत्थे छोड़ दिया। इस तरह परदेश में बेपैसे-कौड़ी के भूखों मरने के बदले ज़रा दम लेने का सहारा हुआ।

कई मीलों का चक्कर लगा कर मोटर एक बङ्गले के सामने रुकी। सभों के साथ मुझे भी वहीं उतरना पड़ा। बङ्गला दो-मञ्ज़िला था। मुझे ऊपर ले जाकर मेरे रहने के लिए एक छोटी सी कोठरी दिखाई गई और मैं वहीं छोड़ दिया गया। थोड़ी देर के बाद धर्मावतार साहब—वही, जिनके हुक्म से मैं मोटर में पकड़ कर बैठाला गया था—ऊपर आए और मेरे गूँगे और बहरे होने की बाबत अपना हर तरह से इतमीनान करने लगे। सैकड़ों तरकीबों से वह मुझे बोलने के लिए बाध्य करते थे, बीच-बीच में वह बहुत बुरी-बुरी गालियाँ भी देते जाते थे, ताकि मुझे ग़ुस्सा चढ़ जाए और उसके आवेश में मैं कुछ बोल बैठूँ। मगर मैं उनकी बातों पर कुछ भी ध्यान न दे सका। मैं स्वयं ही चिन्ता में लीन था। और उस समय मैं अपनी तक़दीर को कोस रहा था कि हाय रे दुर्भाग्य! सरो के इतने निकट आकर भी उसके पास न पहुँच सका!

जो कुछ शक मेरे सम्बन्ध में धर्मावतार को रहा होगा, वह इस जाँच के समय मेरी उदासीनता और चुपकी से हमेशा के लिए मिट गया। क्योंकि तब से मुझसे बराबर इशारों में बातचीत की जाने लगी, जिन्हें समझने में मैं बड़ी बुद्धिमानी दिखलाता था। मुझे इशारों ही में बताया गया कि मुझे आठ रुपए माहवार मिलेंगे और मोटर साफ़ करने का काम लिया जाएगा। मैंने सर हिला कर और उँगलियाँ दिखला कर बताया कि नहीं, मैं दस रुपए माहवार लूँगा और खाना अलग। धर्मावतार ने इसे बड़ी ख़ुशी से मञ्ज़ूर कर लिया। दो-तीन दिन तक मुझे मालूम हुआ मानो मैं पहरे में हूँ, मगर जब लोगों ने देखा कि मैं अपना काम करके सीधे अपने कमरे में हो रहता हूँ और फिर उसमें से निकलने का नाम तक नहीं लेता, तो मुझ पर निगाह रखने वालों को बेफ़िक्री हुई और मैं बेखटके भीतर-बाहर आने-जाने लगा।

बङ्गले भर में सिवाय नौकरों के कोई स्त्री या बच्चा या धर्मावतार का कोई आत्मीय जन नहीं जान पड़ा। पास ही अस्पताल था, जिसमें धर्मावतार सुबह-शाम कुछ देर के लिए जाया करते थे। बङ्गले पर भी दवाइयों और डॉक्टरी सामानों का कुछ भण्डार था। इससे समझा कि हमें नौकर रखने वाले डॉक्टर हैं। नौकरों की आपस

की बातचीत से यह भी मालूम हुआ कि यह अपनी नौकरी में एक न एक गूँगा नौकर ज़रूर रखते हैं। मगर तक़दीर के ऐसे खोटे हैं कि वह कभी बहुत समय तक नहीं टिकता। कुछ दिनों के बाद वह एकाएक ऐसा लापता हो जाता है कि उसकी गर्द तक नहीं मिलती। यही अनुमान वह लोग मेरे बारे में भी करते थे और कहते थे—क्योंकि मुझे बहरा जान कर किसी को मेरे सामने किसी क़िस्म की बातचीत करने में हिचक न होती थी—कि यह मिला तो है बहुत दिनों के बाद, मगर



कुमारी वी० एन० तुलसी

मद्रास के सङ्गीत-परिषद से वॉयलिन बजाने में आपने प्रथम पुरस्कार प्राप्त किया है। आपकी अवस्था केवल ११ वर्ष की है।

जहाँ दाना लगा तहाँ यह भी चम्पत हुआ। चम्पत तो मैं होता ही, क्योंकि मुझे सिर्फ़ लौटने भर का ख़र्चा किसी तरह कमा लेने की ज़रूरत थी। मगर यह बात मेरे दिल में बुरी तरह खटकने लगी कि धर्मावतार अद-बदा कर गूँगा नौकर क्यों रखते हैं, क्या केवल इसीलिए कि गूँगे ज़बान नहीं लड़ा सकते, या इसमें और कोई भेद है? उस पर ऐसे नौकर का कुछ दिनों बाद एकाएक लापता हो जाना कुछ कम रहस्यपूर्ण नहीं जान पड़ा। ख़ैर, नौकरी तो मुझे अपनी इस समय की धजा के अनुकूल मिली। जिसके सर पर न टोपी, न पैर में जूता और कपड़े मैले हों, उस पर वह गूँगा और बहरा दोनों समझा जाता हो, उसे इससे बेहतर नौकरी और मिल ही क्या सकती थी?

मुझे यह मालूम न हो सका कि मैं किस स्थान पर हूँ और यहाँ से सरोज की ससुराल कितनी दूर और किधर है, क्योंकि मैं किसी से कुछ पूछने के लिए ज़बान हिला नहीं सकता था। बस दूसरों की चुपचाप सुन लेना मेरा काम था। यों तो मुझे किसी से बोलना-चालना ख़ुद ही पसन्द नहीं था, मगर इतनी सी बात जानने के लिए मुझे गूँगा बना रहना खल गया।

सरोज की चिन्ता इस फटी हुई और बेबसी की हालत में भी मुझे छोड़ न सकी। बल्कि यह ख़याल, कि वह दस-पन्द्रह ही कोस की दूरी पर कहीं है, मुझे और भी उस प्यासे की तरह सता रहा था, जो दरिया के पास पहुँचते-पहुँचते थक कर गिर जाए और आगे बढ़ने का उसमें दम न हो। मेरी इस दुर्दशा में तारा की कलपती हुई मूर्त्ति भी कभी-कभी मेरी आँखों के सामने खड़ी होकर, मेरे हृदय को पश्चात्ताप की बर्छियों से बेधा करती थी। क्योंकि उसके ध्यान के साथ डॉक्टर सन्तोषानन्द के उसके प्रति शुष्क आदर का भी विचार मुझे तङ्ग करने को उत्पन्न हो जाता था। उनके भावहीन व्यवहारों में उस दुखिया की ख़ातिर, उनकी आँखें किसी तरह खोल कर मिठास का सञ्चार करने के लिए मैंने प्रतिज्ञा की थी और हाय! बिना अपना प्रण पालन किए मैं वहाँ से भाग खड़ा हुआ। मेरे ज़रा सा उद्योग से उस बेचारी की बिगड़ी बन जाती। उसकी सूखी हुई फुलवारी एक दफ़ा फिर लहलहा उठती। मगर अफ़सोस! जो मैं कर सकता था वह भी नहीं कर सका। जब मुझसे किसी का इतना भी उपकार नहीं हो सकता, तब मेरे जीवन से क्या फ़ायदा? उधर सरोज के लिए दिल की बेकली और छटपटाहट, और इधर तारा के लिए पश्चात्ताप की सोच; उस पर परिस्थिति की यह विवशता कि रोटियों का केवल मुहताज ही नहीं, बल्कि बोलने तक को भी तरसता था। इस उलझन, परेशानी और मजबूरी में पड़ कर दो ही चार दिनों में मेरे प्राण ऊब उठे। एक एक क्षण काटना दूभर हो गया। ऐसा मालूम होता

था कि अब मैं यहाँ किसी तरह भी जीवित न रह सकूँगा। अगर मेरी जान अपने आप न भी निकली तो मैं स्वयं ही घबड़ा कर प्राण त्याग बैठूँगा। ऐसे वक़्त जी में आता था कि मरने के पहिले एक पत्र सन्तोषानन्द को भेज कर, तारा का हृदय देखने के लिए उनकी आँखें खोल सकता, तो मेरे सर से पश्चात्ताप का बोझ बहुत-कुछ हलका होता।

मेरे कमरे में अस्पताल के बहुत से पुराने रजिस्टर जमा थे। उन्हीं को एकान्त में उलट-पुलट कर मैं समय बिताया करता था। जिनमें बहुत से आधे से ज़्यादे बेलिखे-पढ़े थे, उन्हीं में से एक सफ़ा काग़ज़ निकाल कर और धर्मावतार की मेज़ पर से चुपके से एक पेन्सिल लाकर मैंने पत्र लिखने का इरादा किया! मगर जब लिखने बैठा तो मेरी तबीयत डॉक्टर साहब के शुष्क हृदय से उस समय कुछ ऐसी जली हुई थी कि उसमें मैं अपने ही दिल के फफोले फोड़ने लगा, जिससे मेरा उद्देश्य पूरा होता नज़र नहीं आया। तब मैंने सोचा कि बेहतर यह होगा कि पत्र के बजाय मैं जब से डॉक्टर साहब और तारा से मेरा परिचय हुआ है, तब से अब तक का कुल ब्योरा डायरी के ढङ्ग पर लिख डालूँ। इस तरह यह उस ऐब से बचा रहेगा, जो पत्र में है, और जो-जो बातें जिस रूप में मुझे दिखाई पड़ी हैं, उन्हें डॉक्टर साहब भी स्वयं अपनी आँखों से देख कर तारा को नहीं, बल्कि उसके साथ अपने को भी अच्छी तरह पहचान सकें। तभी वह अपने अन्याय को जानेंगे और उस बेचारी के साथ न्याय कर सकेंगे। यह युक्ति मुझे बहुत पसन्द आई और मैं उसी दिन से चुपके-चुपके डॉक्टर साहब के लिए अपनी डायरी लिखने लगा। इस तरह पुरानी याद में उलझे रहने से मेरे एकाकीपन का कष्ट भी कुछ कम हुआ।

धर्मावतार की कृपा-दृष्टि मुझ पर दिनोंदिन बढ़ती ही नज़र आई। उन्होंने मेरे लिए एक नई वर्दी के साथ धोती और कुर्त्ता भी बनवा दिया और अपने नाई से मेरी हजामत भी बनवा देते थे। शाम को अब अधिक अपने ही हाथ से मोटर चलाते थे, ताकि 'शोफ़र' के बदले में उनके साथ रह सकूँ। इनकी बैठक सिर्फ़ सरकार साहब के यहाँ रहती थी। सरकार साहब के नाम ओहदे के बारे में मेरे सामने कोई बातचीत नहीं हुई। मगर रङ्ग-ढङ्ग से मैंने ताड़ा कि यह यहाँ के कोई बहुत ही बड़े अफ़सर हैं और इनसे और धर्मावतार से गूँगा नौकर रखने के विषय में कुछ बेढब साँट-गाँठ है। क्योंकि मेरे सामने उनकी पहली भेंट में धर्मावतार से मेरे सम्बन्ध में जो बातचीत हुई थी, उसमें कुछ बातें ऐसे अजीब ढङ्ग की थीं कि उनका ठीक मतलब मैं समझ न सका। उन्होंने मुझे विचित्र निगाहों से घूर कर कहा था कि "डॉक्टर, यह सचमुच ईश्वर का देन समझिए कि यह आपको मौक़े से मिल गया। अगर यह भी कहीं 'वर्मी' होता तो क्या कहना था।"



**श्री० एम० पी० गाँधी, एम० ए०**

आप कलकत्ते के भारतीय व्यापार-संघ के मन्त्री हैं। जनेवा में होने वाली अन्तर्राष्ट्रीय मजदूर-परिषद् के आप सलाहकार चुने गए हैं।

इस पर धर्मावतार कुछ चिन्ता-मग्न होकर बोले—हाँ, तब इसकी दाढ़ी-मूँछों की बाबत कुछ झञ्झट न पड़ती। इसीलिए अब मैं ढूँढ़-ढूँढ़ कर बर्मी गूँगों ही से बराबर काम निकालता आया। ख़ैर! जब यह ढङ्ग पर आ जाएगा तो यह चिन्ता दूर हो जाएगी। क्योंकि तब यह आप से आप अपनी दाढ़ी-मूँछें बनाने लगेगा।

"मगर ढङ्ग पर लाने के लिए कुछ वक़्त तो लगेगा। और यहाँ मैं ढ गने गूँगे से इतना तङ्ग आ गया

हूँ कि उसे जितना ही जल्द ठिकाने लगा सकूँ, उतना ही अच्छा।"

"भई देर आयद दुरुस्त आयद। इतनी बड़ी ज़मींदारी के काम पर किसी अनाड़ी को बिना अच्छी तरह से सिखाए-पढ़ाए और उसे मुट्ठी में किए भिड़ा देना ठीक नहीं है। कुछ दिनों और सब्र कीजिए।"

"मगर मुश्किल तो यह है कि वह कमबख़्त अब कभी-कभी बाहर निकलने की कोशिश करता है।"

प्रोफ़ेसर राधाकृष्णन

कलकत्ते में होने वाले अखिल भारतवर्षीय शिक्षा-सम्मेलन के आप सभापति चुने गए थे।

"ख़ैर! इसके लिए परेशानी की ज़रूरत नहीं है। मैं कल ही उसका दिमाग़ ठीक कर दूँगा। शुक्र है कि यह नया आदमी इस मामले में बहुत अच्छा है। इसे घूमने-फिरने का ज़रा भी शौक़ नहीं मालूम होता। रातों-दिन बस कमरे में बन्द रहना जानता है।"

"यहीं तक बात होती तो ज़्यादे परेशानी न होती। मगर कुछ दिनों से तो उसके रङ्ग कुछ ऐसे बिगड़े हुए हैं कि वह अपनी ज़िम्मेदारी ज़रा भी नहीं समझता।"

"यह कैसे?"

"मैंने दो-एक दफ़े उसे एक दासी पर ललचाई हु निगाहें डालते देखा, इसी से मुझे इतनी घबड़ाहट है।"

धर्मावतार को जैसे बिजली सी लगी और वह कुर पर उछल कर बोल उठे—अरे! यह क्या ग़ज़ब हुआ हाय! हाय! तब तो सारा भण्डा ही फूट जाएग ईश्वर के लिए उस दासी को वहाँ से फ़ौरन हटाइए।

"यह मैं पहिले ही कर चुका। मगर मेरी राय तो अब झगड़े की ज़रूरत नहीं। क्योंकि अन्नदाता की इस तरफ़ कोई ख़ास दिलचस्पी नहीं जान पड़ती

"यह डॉक्टरों के समझने की बात है, आपके नहीं

बातें अङ्गरेज़ी में होती रहीं। कमरे में उन लो को छोड़ कर सिवाय मेरे उस समय और कोई नहीं थ क्योंकि सरकार साहब के आने पर उनको दिखाने लिए मैं वहाँ बुलाया गया था। और वहाँ मैं धर्माव का इशारा पाकर एक कोने में सर झुकाए बैठ गया

मेरे आने के पाँच-छः दिनों के बाद मुझसे मोटर सफ़ाई के अतिरिक्त पत्र ले जाने और ले आने का काम लिया जाने लगा। इसके लिए मैं सरकार सा ही के पास अधिकतर भेजा जाता था और चिराग़ ज के बाद। उनके मकान के दरवाज़ों पर दरबानों का प रहा करता था। मगर मेरे लिए सरकार साहब तक पहुँ में कुछ भी रोक-टोक न थी। जब वह बाहर गोल क में नहीं मिलते थे, तो मैं बाहर के कई कमरे नाँघ कर स उनके आराम-कमरे तक जा सकता था। एक दिन तरह जब सरकार साहब मुझे कहीं नहीं मिले तो मैं उ आराम-कमरे में जाकर उनका इन्तज़ार करने ल नौकरों की हैसियत से मैं नीचे फ़र्श पर एक को पायों के पास बैठा हुआ था। मेरे पीछे आतशदान लैम्प जल रहा था, जिसकी रोशनी कोच और आ दान के साए के कारण मुझ पर नहीं, बल्कि सामने प थी, जिधर ज़नानख़ाने में जाने के लिए दरवाज़ा इतने में एकाएक उस दरवाज़े पर छुनछुनाहट की आ हुई और उसका पर्दा हटा। वैसे ही मैं "अरे!" कह ताज्जुब में चिल्ला उठा। क्योंकि मेरी निगाहों के सा सरोज खड़ी थी!

(क्रमशः

